ॐ

गांधी—हरीभाई देवकरण जैनग्रंथमाला ।

८

श्रीमदाचार्य भट्टाकलंकदेवविरचित

# श्रीतत्त्वार्थराजवार्तिकालंकार ।

(प्रथमखंड)

जिसको

भारतीयजैनसिद्धांतप्रकाशिनी संस्था कलकत्ताने

पं० गजाधरलालजी न्यायतीर्थ द्वारा अनुवादित

और पं० मक्खनलालजी न्यायालंकार वादीभकेशरी द्वारा

संशोधित और परिवर्धित कराकर

शोलापुरवासी गांधी—हरीभाई देवकरण एण्ड सन्सकी प्रदत्त द्रव्यसे

अपने पवित्र प्रेसमें छपाकर प्रकाशित किया ।

## शास्त्रजी बांचनसे पहिले बोलनेका मंगलाचरण।

## ओं नमः सिद्धेभ्यः ३।

ओंकारं विंदुसंयुक्तं नित्यं ध्यायंति योगिनः । कामदं मोक्षदं चैव ओंकाराय नमो नमः ॥ १ ॥
अविरलशब्दघनौघप्रक्षालितसकलभूतलकलंका । मुनिभिरुपासिततीर्था सरस्वती हरतु नो दुरितं ॥ २ ॥
अज्ञानतिमिरांधानां ज्ञानांजनशलाकया । चक्षुरुन्मीलितं येन तस्मै श्रीगुरवे नमः ॥ ३ ॥

परमगुरवे नमः, परंपराचार्यगुरवे नमः । सकलकलुषविध्वंसकं श्रेयसः परिवर्द्धकं धर्मसंबंधकं भव्यजीवप्रतिबोधकारकमिदं शास्त्रं श्रीतत्त्वार्थराजवार्तिकालंकारनामधेयं ।

अस्य मूलग्रंथकर्त्तारः श्रीसर्वज्ञदेवास्तदुत्तरग्रंथकर्त्तारः श्रीगणधरदेवाः प्रतिगणधरदेवास्तेषां वचोऽनुसारतामासाद्य श्रीमदाचार्य भट्टाकलंकदेवेन विरचितं । श्रोतारः सावधानतया शृण्वंतु ।

मंगलं भगवान् वीरो मंगलं गौतमो गणी । मंगलं कुंदकुंदाद्या जैनधर्मोऽस्तु मंगलं ॥

# प्रस्तावना।

श्रीमदाचार्य श्री १०८ उमास्वामी विरचित श्रीतत्त्वार्थाधिगमसूत्र वा मोक्षशास्त्रका परिचय देना सूर्जको दीपक दिखाना है। इस ग्रन्थ की महत्ता व दुरवगमता और पूजनीयता जैसी समस्त जैनसमाजमें है वह किसीसे छिपी नहीं है इसमें दश अध्याय और ३५७ सूत्र हैं परन्तु इसके टीका ग्रन्थोंकी विशालता ८४ चौरासी हजार श्लोक संख्या तकमें है। तत्त्वार्थराजवार्तिकालंकार श्रीमदाचार्य भट्टाकलंकदेवविरचित भाष्य है जिसमें बहुत ही सरल सस्कृत भाषाके द्वारा तत्त्वार्थका निरूपण किया गया है अन्यमतोंका खंडन जैनसिद्धान्तोंका स्थापन युक्तिपूर्वक किया गया है, सस्कृत भाषामें रचेगये इस ग्रन्थका प्रमाण सोलह हजार श्लोक प्रमाण है और इसका अध्ययन मनन करनेवाले जैन तत्त्वोंके भलीभांति ज्ञाता होजाते है। इस ग्रन्थका विद्वानोंमें अच्छी तरह प्रचार है इसीलिये भारतीय-जैनसिद्धांतप्रकाशिनी संस्थाने अपने उद्देश्यानुसार इसका हिंदी भाषांतर प्रकट किया है। इसके प्रकाशित करनेमें अनेक विघ्नोंका सामना करना पड़ा है और समय भी लगभग आठ साल लगा है। प्रथम अध्यायसे लेकर पांचवे अध्यायके ३४ सूत्र तकका अनुवाद जटौआ ( आगरा ) ग्रामनिवासी पं० गजाधरलालजी न्यायतीर्थ पद्मावतीपुरवालने किया है और शेष भाग–दश अध्याय तकका अनुवाद चावली ( आगरा ) ग्रामनिवासी पं० मक्खनलालजी न्यायालंकार पद्मावतीपुरवालने किया है। मूलग्रन्थसे अनुवादका मिलान और प्रतिलिपि ( प्रूफ ) का संशोधन पं० श्रीलालजी काव्यतीर्थ टेहू ( आगरा ) ग्रामवासीने किया है। अनुवादोंमें कहांतक सफलता विद्वान् टीकाकारोंको मिली है इसका विचार स्वाध्याय करनेवाले ही कर सकेंगे।

आजकलकी पद्धतिके अनुसार ग्रन्थकर्ताका परिचय देना आवश्यक समझा जाता है परंतु शिलालेख व प्रशस्तिके अभावमें अनुमान लगाकर कुछका कुछ लिखना हम विल्कुल अनुचित समझते हैं इसलिये नवीन रीतिसे परिचय न लिखकर जो इसी श्रीतत्त्वार्थराजवार्तिकालंकार ग्रन्थमें लिखा है उसीका उल्लेख कर देते हैं। देखिये प्रथमाध्यायका अन्तिम भाग–

जीयाच्चिरमकलंकब्रह्मा लघुहव्वनृपतिवरतनयः।
अनवरतनिखिलविद्वज्जननुतविद्यः प्रशस्तजनहृद्यः॥

इससे पता चलता है कि श्री अकलंकदेव लघुहव्व राजाके पुत्र थे, आपकी विद्याके सामने उस समयके समस्त विद्वान् शिर झुकाते थे,

और सज्जनजनोंके हृदयप्रिय थे, इनके बनाये हुये ग्रन्थ तत्त्वार्थराजवार्तिकालंकार, अष्टशती, न्यायविनश्चयालंकार लघीयस्त्रयी और बृहदूत्रयी न्यायचूलिका प्रसिद्ध है जिसमें तत्त्वार्थराजवार्तिकालंकार मूल आजसे १४ साल पहले वीर निर्वाण संवत् २४४१ ईस्वी सन् १९१५ में इसी संस्था द्वारा बनारससे प्रकाशित हुआ था और उसीका हिन्दी अनुवाद आज प्रकाशित हो रहा है जिससे ग्रन्थकर्ताकी ज्ञानगरिमाका भलीभांति परिचय मिलता है।

श्रीअकलंक स्तोत्र ग्रन्थ और अनेक पुरातन ग्रन्थोंसे जाना जाता है कि इन आचार्यने अपने जीवनकालमें जैनधर्मका डंका बजाया था और उसीके प्रभावसे बोद्धमतानुयायी हिन्दुस्तानमें नहीके बराबर हो गये थे। यदि इन अचार्यमहाराजका प्रादुर्भाव उस समय न होता तो यह संभव ही नही, निश्चय था कि जैनधर्मानुयायियोंकी संख्या आजकल जितनी देखनेमें आती है, वह न रहती। अन्य विद्वानोंके दांत खट्टे करनेवाले सद्युक्तियोंसे ग्रथित ग्रन्थोंका निर्माण यदि उस समय न होता तो निःकलंक जैनवाणीको भी लोग सकलंक समझनेमें आगा पीछा न करते यही कारण है कि जैनसमाजमें आजतक इनका नाम बड़ी भक्ति और गौरवके साथ लिया जाता है। इन श्रीआचार्यने मनुष्योंकी बात तो जाने दीजिये, बौद्धोंकी आराध्य देवी तारा तकको वादमें परास्त किया था जिसके कारण जैनधर्म की असाधारण प्रभावना हुई।

यह ग्रन्थ अति विशाल और बहुव्यय साध्य होनेसे छह खंडोंमें प्रकाशित किया गया है जिसमें कुल मिलाकर पृष्ठ करीब २५०० है। प्रति अध्यायके अंतमें रचयिताओंके नामोंका उल्लेख किया है। संशोधनमें यथाशक्ति परिश्रम किया गया है तथापि बुद्धिमांद्य चक्षुदोष प्रमाद आदि कारणोंसे अशुद्धि रह जाना निश्चित है। स्वाध्याय करनेवाले महाशयोंसे प्रार्थना है कि अनुवाद या संशोधनकी भूलको देखते ही संस्थाके कार्यालयमें सूचना कर दें जिससे उसको सुधारणा की जासके।

निवेदक—

पन्नालाल वाकलीवाल, महामंत्री,

## शास्त्रजी बांचनसे पहिले बोलनेका मंगलाचरण।

# ओं नमः सिद्धेभ्यः ३।

ओंकारं विंदुसंयुक्तं नित्यं ध्यायंति योगिनः। कामदं मोक्षदं चैव ओंकाराय नमो नमः॥ १॥
अविरलशब्दघनौघप्रक्षालितसकलभूतलकलंका। मुनिभिरुपासिततीर्था सरस्वती हरतु नो दुरितं॥ २॥
अज्ञानतिमिरांधानां ज्ञानांजनशलाकया। चक्षुरुन्मीलितं येन तस्मै श्रीगुरवे नमः॥ ३॥

परमगुरवे नमः, परंपराचार्यगुरवे नमः। सकलकलुषविध्वंसकं श्रेयसः परिवर्द्धकं धर्मसंबंधकं भव्यजीवप्रतिबोधकारकमिदं शास्त्रं श्रीतत्त्वार्थराजवार्तिकालंकारनामधेयं।

अस्य मूलग्रंथकर्त्तारः श्रीसर्वज्ञदेवास्तत्प्रयुत्तरग्रंथकर्त्तारः श्रीगणधरदेवाः प्रतिगणधरदेवास्तेषां वचोऽनुसारतामासाद्य श्रीमदाचार्य भट्टाकलंकदेवेन विरचितं। श्रोतारः सावधानतया शृण्वंतु।

मंगलं भगवान् वीरो मंगलं गौतमो गणी। मंगलं कुंदकुंदाद्या जैनधर्मोऽस्तु मंगलं॥

ॐ

नमः सिद्धेभ्यः ।



हरीभाईदेवकरण जैनग्रंथमाला ।

८

श्रीमदाचार्यभट्टाकलंकदेवविरचित

# श्रीतत्त्वार्थराजवार्तिकालंकार ।

## ( भाषाटीका सहित )

प्रणम्य सर्वविज्ञानमहास्पदमुरुश्रियं ।
निर्धौतकल्मषं वीरं वक्ष्ये तत्त्वार्थवार्तिकं ॥ १ ॥

अर्थ—समस्त विज्ञान—केवल ज्ञान वा भेद विज्ञानके स्वामी, समवसरण आदि वाह्य और अंनत ज्ञान

आदि अंतरंग विभूतिके धारक पाप और कर्मोंके नष्ट करनेवाले अंतिम तीर्थंकर श्रीमहावीर भगवानको नमस्कार कर मैं ग्रंथकार 'श्री अकलंक देव' तत्त्वार्थराजवार्तिक ग्रंथकी रचना करता हूं।

श्रेयोमार्गप्रतिपित्सात्मद्रव्यप्रासिद्धेः ॥ १ ॥

अर्थ—ज्ञान दर्शन स्वभाव आत्मा कल्याण ( मोक्ष ) प्राप्त कर सकता है यह बात प्रसिद्ध है इसीलिये उस कल्याण (मोक्ष) के उपायके जाननेकी इच्छा होती है। अर्थात् मोक्ष प्राप्तिकी योग्यता रखनेवाला आत्मद्रव्य प्रसिद्ध है इसीलिये मोक्षके मार्गके जाननेकी अभिलाषा होती है। वह किसप्रकार ?

चिकित्साविशेषप्रतिपत्तिवत् ॥ २ ॥

अर्थ—जिसप्रकार रोग दूर होनेका सुख जिसे मिल सकता है ऐसे रोगीके रहते हुए ही रोग, निदान एवं उसे दूर करनेका उपाय बतलाया जाता है उसी प्रकार आत्माके रहते हुए ही मोक्ष मार्गका निरूपण किया जासकता है। ज्ञानदर्शन स्वभाववाला—मोक्षपात्र—आत्मा प्रसिद्ध है इसीलिये मोक्षके मार्गकी व्याख्या करना स्वभावसिद्ध एवं न्यायोपात्त है।

सर्वार्थप्रधानत्वात् ॥ ३ ॥

संसारमें घूमनेवाले प्राणियोंको चारों पुरुषार्थोंमें मोक्ष पुरुषार्थ ही परम हितकारी और मुख्य है, प्रधान पुरुषार्थके लिये जो प्रयत्न किया जाता है वही सार्थक है। इसलिए जिस उपायसे मोक्ष मिल सके वह उपाय अवश्य बतलाना चाहिये इसलिये मोक्षका निरूपण युक्त है। यदि यहां पर यह कहा जाय कि—

मोक्षोपदेशः पुरुषार्थप्रधानत्वादिति चेन्न जिज्ञासमानार्थप्रश्नापोक्षप्रतिवचनसद्भावाद् ॥ ४ ॥

अर्थ—धर्म अर्थ काम और मोक्षके भेदसे पुरुषार्थ चार हैं। चारो पुरुषार्थोंमें मोक्ष पुरुषार्थ ही प्रधान है एवं जीवोंको अनुपम और अत्यन्त कल्याणकारी है इसलिये मोक्षका उपाय न वतलाकर पहले उसका स्वरूप ही वतलाना चाहिये ? सो नहीं ! पूछनेवाला जैसा पूछेगा वैसा ही उत्तर दिया जायगा। यहांपर पूछनेवालेने 'मोक्षका उपाय क्या है ?' यही पूछा है उसका स्वरूप नहीं पूछा है इसलिये मोक्षका उपाय वतलाना ही ठीक है। फिर भी यदि यह शंका हो कि—

मोक्षमेव कस्मन्नाप्राक्षीदिति चेन्न कार्यविशेषसंप्रतिपत्त्ेः ॥ ५ ॥

अर्थ—जब समस्त पुरुषार्थोंमें मोक्ष ही मुख्य पुरुषार्थ है तब पूछनेवालेने मोक्षका स्वरूप ही क्यों नहीं पूछा, मार्ग ही उसने क्यों पूछा ? सो भी ठीक नहीं ! क्योंकि यह नियम है कि जब किसीसे कोई कुछ पूछना चाहता है तब खास मतलवसे पूछता है। सांख्य मीमांसक वेदांती आदि सव ही वादी प्रायः मोक्षपदार्थ स्वीकार करते हैं परन्तु उसके उपायके वतलानेमें सवका मत जुदा जुदा है। कोई मोक्षका कोई उपाय मानता है और किसीको कोई उपाय इष्ट है इसलिये पूछनेवालेको मोक्षपदार्थमें किसी प्रकारका संदेह न हो सकनेके कारण उसके उपायमें ही यह संदेह हुआ कि मोक्षका वास्तविक उपाय क्या है इसीलिये उसने मोक्षका वास्तविक उपाय ही पूछना प्रयोजनीय समझा उसका स्वरूप नहीं। और भी यह वात है कि—

कारणं तु प्रति विप्रतिपत्तिः पाटलिपुत्रमार्गविप्रतिपत्तिवत् ॥ ६ ॥

जो मनुष्य पटना शहरको जानेवाले हैं उन्हें उसके होनेमें कोई विवाद नहीं, सभी लोग पटना

एक शहर है, यह बात स्वीकार करते हैं किन्तु अनेक मार्गोंको देखकर पटना शहरको जानेवाले मार्गमें उनका झगडा है। कोई किसी मार्गको बतलाता है, किसीको कोई मार्ग ठीक जान पडता है उसी प्रकार सांख्य वेदांती आदि जितने भी वादी हैं, सभी मोक्ष पदार्थको मानते हैं। मोक्ष पदार्थके माननेमें किसी का भी झगडा नहीं किन्तु मोक्षका जो उपाय है उसमें उनका विवाद है। कोई[1] कोई वादी कहते हैं कि सम्यग्दर्शन और चारित्रकी कोई अपेक्षा न रखकर अकेले ज्ञानसे ही मोक्ष प्राप्त हो जाती है इनके मतमें सम्यग्दर्शन और सम्यक् चारित्र निरर्थक हैं। बहुतसे[2] वादियोंका सिद्धान्त है कि ज्ञान और वैराग्य ही मोक्षमें कारण हैं इन्हीं दो कारणोंसे मोक्ष प्राप्त हो जाती है उसकी प्राप्तिमें अन्य किसी भी कारणकी आवश्यकता नहीं। यहांपर ज्ञानका अर्थ—पदार्थोंका जानना है, और विषयजन्य सुखोंकी लालसा छूट जाना वैराग्य माना है। तथा अन्य[3] वादी यह मानते हैं कि क्रिया—यज्ञ आदि क्रियासे ही मोक्ष मिल जाती है सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञानकी कोई आवश्यकता नहीं। उनके आगममें यह लिखा भी हुआ है कि "नित्यकर्महेतुकं निर्वाणमिति" नित्य कर्मके करनेसे मोक्ष प्राप्त हो जाती है। विशेष[4]——

मीमांसक सिद्धांतमें कर्मके दो भेद माने हैं एक गुणकर्म दूसरा अर्थ कर्म। उत्पत्ति, आप्ति, विकृति और संस्कृति ये चार भेद गुणकर्मके हैं। नित्यकर्म १ नैमित्तिककर्म २ और काम्यकर्म ३ ये तीन भेद अर्थ कर्मके हैं। यावज्जीव अग्निहोत्र नामका यज्ञ करना वा सायंकालको करना अथवा प्रातःकाल करना इसप्रकार नित्य यज्ञ करना नित्यकर्म है। दर्शपूर्णमासादि नैमित्तिक—(किसी निमित्तसे होनेवाले) यज्ञोंका करना नैमित्तिक कर्म है। इसलोक परलोकके किसी खास फलकी इच्छासे दर्शपूर्णमासादिक यज्ञ करना

१ विज्ञानाद्वैतवादी वेदांती। २ बौद्धभेद। ३ मीमांसक। ४। मीमांसापरिभाषा पृष्ठ १६।

कुछ मंदता रहती है इसलिये थोडा कष्ट होता है किंतु जैसा जैसा ज्ञान अधिक होता चला जाता है वैसे वैसे कष्ट भी वढता चला जाता है। मूर्खकी अपेक्षा विद्वानको अधिक कष्ट जान पडता है यदि समस्त ज्ञान प्राप्त हो जायगा तो कष्ट भी अत्यंत भोगना पडेगा जहां कष्ट है वह मोक्ष अवस्था नहीं मानी जा सकती इसलिये ज्ञानादि समस्त विशेष गुणोंके अभावसे ही उन्होंने आत्माकी मोक्ष अवस्था मानी है सांख्य सिद्धांत और इस सिद्धांतमें इतना भेद है कि सांख्य सिद्धांतके अनुसार तो मुक्तात्माकी अवस्था सोते हुए मनुष्य की दशा है अर्थात् चैतन्य तो विद्यमान है परंतु जानना देखना नही तथा नैयायिक वैशेषिक मतके अनुसार मुक्तात्मा की अवस्था चैतन्यशून्य आकाशके समान जड है। यदि कहा जाय कि—

कार्यविशेषोपलंभात्कारणान्वेषणप्रवृत्तिरिति चेन्न अनुमानतस्तत्सिद्धेर्घटीयंत्रभ्रांतिनिवृत्तिवत् ॥ ९ ॥

जिस प्रकार ज्वर आदि रोगोंके साक्षात् दीखनेपर वैद्य लोग किस कारण से ज्वर हुआ ? इत्यादि तर्क वितर्ककर उसके कारणों की खोज करते हैं और इलाज करनेके लिये प्रयत्न करते हैं उसी प्रकार मोक्षके साक्षात् दीखने पर ही उसके उपायकी खोज की जा सक्ती है और उस उपाय पर चलनेका प्रयत्न किया जा सक्ता है परतु मोक्ष पदार्थ तो दिखता नहीं इसलिये उसका उपाय पूछना व्यर्थ है यह शंका ठीक नहीं। इंद्रिय प्रत्यक्षसे मोक्ष पदार्थ नहीं भी दीखे तथापि अनुमानसे उसकी सत्ता सिद्ध ही है ॥ जिस तरह किसी कूए पर घटी यंत्र (जिस यंत्र से घडोंके द्वारा कूए से जल निकाला जाता है (अरहट) चल रहा है परंतु दूरमें रहने वाले मनुष्यको दिखता नही तथापि वह "वैलके विना चल अरगर्त—चका (पहिया) नही चल सक्ता। बिना चका चले घटी यंत्र नही चल सकता। वैल

घर तथा पुत्र है, इसप्रकारके भेद विज्ञानके दूर होजाने पर केवल चैतन्य स्वरूप अवस्थाका जो प्रगट हो जाना है उसीका नाम मोक्ष है तथा नैयायिक और वैशेषिकोंका कहना है कि बुद्धि १ सुख २ दुःखं ३ इच्छा ४ द्वेष ५ प्रयत्न ६ धर्म ७ अधर्म ८ और संस्कार ९ इन विशेष गुणोंकी जिस अवस्थामें आत्मा से सर्वथा जुदाई हो जाती है उसीका नाम मोक्ष है । इसप्रकार मोक्षके स्वरूपमें भी लोगों की भिन्न भिन्न कल्पना पाई जाती है । सो ठीक नहीं । अपने अपने मतके अनुसार वे मोक्ष के माननेमें चाहे विशेषता सिद्ध करें परन्तु सामान्य रूपसे ( कर्मविप्रमोक्ष ) समस्त कर्मोंका सर्वथा नाशरूप मोक्ष सभीको स्वीकार है। मोक्ष कोई भी पदार्थ नहीं यह कोई भी भाववादी नहीं कह सकता जब यह बात है तब हमारे सिद्धांतमें कोई विरोध नहीं आता और मोक्ष सामान्यमें किसीका झगडा भी नहीं । वह प्रसिद्ध ही है । इसलिये पूछनेवालेने प्रसिद्ध मोक्षका स्वरूप न पूछ सभी वादियोंके विवादका स्थान जो उसका उपाय उसे पूछा है वह उचित ही है । विशेष—

जिसप्रकार जैन सिद्धान्तमें यह बात बतलाई है कि जबतक आत्माके साथ कर्मोंका सबंध रहता है तब तक उसे संसारमें ही घूमना पडता है किन्तु जिस समय कर्मोंका संबंध छूट जाता है उस समय वह आत्मा मोक्ष प्राप्त कर लेता है उसीप्रकार बौद्ध सिद्धान्तमें भी यह बात है कि जब तक आत्माके साथ रूप वेदना संज्ञा संस्कार और विज्ञान इन पांच स्कंधोंका संबंध रहता है तबतक आत्माको संसार में ही रुलना पडता है और जिस समय इन पांचों स्कंधोंकी आत्मासे जुदाई हो जाती है उस समय यह आत्मा मुक्तात्मा बन जाता है ।

सांख्य सिद्धान्तमें वैसे तो २६ पदार्थ माने हैं परंतु मुख्य पदार्थ प्रकृति ( गुण ) और पुरुष दोही

माने हैं जिस तरह जैन सिद्धांतमें कर्म पदार्थ माना है और उसके संबंधसे आत्माको संसारमें रुलना बताया है उसी प्रकार सांख्य सिद्धांतमें सत्त्वगुण रजोगुण तमोगुणरूप प्रकृति पदार्थ माना है और उसके संबंधसे पुरुष संसारमें रुलता रहता है यह बतलाया है । प्रकृति पदार्थको ही उन्होंने जगतका कर्ता माना है। बुद्धि सुख दुख अभिमान आदि गुणोंको धारण करनेवाली प्रकृति ही है पुरुष तो चैतन्यमात्र है और जिस प्रकार कमलका पत्र पानी पर रहते भी निर्लेप रहता है। पानीका उस पर कोई भी असर नहीं रहता। उसी प्रकार पुरुष भी बुद्धि सुख दुःख आदिसे निर्लेप रहता है। प्रकृतिके संबंधसे मैं ज्ञाता सुखी दुःखी आदि भावनायें पुरुषकी आत्मामें उत्पन्न होती रहती हैं और जबतक ये भावनायें उदित होती रहती हैं तभी तक पुरुष संसारमें फंसा रहता है किंतु जिस समय स्वप्न अवस्थाके समान यह घर है किंवा कपडा और घर है इस प्रकार विवेक ज्ञान नष्ट हो जाता है केवल चैतन्य मात्र अवस्था रहती है उसीका नाम मोक्ष है। मोक्ष अवस्थामें सांख्य मतके अनुसार आत्मा किसी भी पदार्थको जान देख नहीं सकता किंतु सोनेवाला पुरुष जिस प्रकार विवेक ज्ञान शून्य चैतन्यमात्र शक्तिका धारक रहता है वैसी ही दशा मोक्षमें रहने वाली आत्माकी होती है।

नैयायिक और वैशेषिक सिद्धान्तमें बुद्धि १ सुख २ दुःख ३ इच्छा ४ द्वेष ५ प्रयत्न ६ अदृष्ट—धर्म ७ अधर्म ८ और भावना संस्कार ९ ये नौ विशेष गुण माने हैं। उनका मत है कि जबतक ये गुण आत्मामें रहते हैं तब तक उसे संसारमें घूमना पडता है किंतु जिस समय इन समस्त धर्मोंका सर्वथा अभाव हो जाता है उस समय आत्मा मोक्ष प्राप्त कर लेता है । शेष विशेष गुणोंके साथ जो ज्ञान गुणका अभाव माना है उसका आशय वे यह बतलाते हैं कि ज्ञान दुःखका कारण है। बालकपनमें ज्ञानकी

कुछ मंदता रहती है इसलिये थोडा कष्ट होता है किंतु जैसा जैसा ज्ञान अधिक होता चला जाता है वैसे वैसे कष्ट भी वढता चला जाता है। मूर्खकी अपेक्षा विद्वानको अधिक कष्ट जान पडता है यदि समस्त ज्ञान प्राप्त हो जायगा तो कष्ट भी अत्यंत भोगना पडेगा जहां कष्ट है वह मोक्ष अवस्था नहीं मानी जा सकती इसलिये ज्ञानादि समस्त विशेष गुणोंके अभावसे ही उन्होंने आत्माकी मोक्ष अवस्था मानी है सांख्य सिद्धांत और इस सिद्धांतमें इतना भेद है कि सांख्य सिद्धांतके अनुसार तो मुक्तात्माकी अवस्था सोते हुए मनुष्य की दशा है अर्थात् चैतन्य तो विद्यमान है परंतु जानना देखना नही तथा नैयायिक वैशेषिक मतके अनुसार मुक्तात्मा की अवस्था चैतन्यशून्य आकाशके समान जड है। यदि कहा जाय कि—

कार्यविशेषोपलंभात्कारणान्वेषणप्रवृत्तिरिति चेन्न अनुमानतस्तत्सिद्धेर्घटीयंत्रभ्रांतिनिवृत्तिवत् ॥ ९ ॥

जिस प्रकार ज्वर आदि रोगोंके साक्षात् दीखनेपर वैद्य लोग किस कारण से ज्वर हुआ ? इत्यादि तर्क वितर्ककर उसके कारणों की खोज करते हैं और इलाज करनेके लिये प्रयत्न करते हैं उसी प्रकार मोक्षके साक्षात् दीखने पर ही उसके उपायकी खोज की जा सक्ती है और उस उपाय पर चलनेका प्रयत्न किया जा सक्ता है परतु मोक्ष पदार्थ तो दिखता नहीं इसलिये उसका उपाय पूछना व्यर्थ है यह शंका ठीक नहीं। इंद्रिय प्रत्यक्षसे मोक्ष पदार्थ नहीं भी दीखे तथापि अनुमानसे उसकी सत्ता सिद्ध ही है ॥ जिस तरह किसी कूए पर घटी यंत्र (जिस यंत्र से घडोंके द्वारा कूए से जल निकाला जाता है (अरहट) चल रहा है परंतु दूरमें रहने वाले मनुष्यको दिखता नही तथापि वह "वैलके विना चल अरगर्त—चक्का (पहिया) नही चल सक्ता। बिना चक्का चले घटी यंत्र नही चल सकता। वैल

बराबर घूम रहा है इसलिये चक्का भी चल रहा है और चक्काके चलनेसे घटी यंत्र भी चल रहा होगा" इस प्रकारके अनुमानसे घटी यंत्रके चलनेका वह निश्चय कर लेता है उसी प्रकार "वैलके समान कर्मोंके बलसे चारो गतियोंमें घूमना पडता है। चक्काके समान गतियोंमें घूमनेसे घटी यंत्र की तरह शारीरिक मानासिक अनेक प्रकारके कष्ट भोगने पडते है किंतु जब सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक् चारित्र की प्राप्तिसे समस्त कर्म सर्वथा नष्ट हो जाते हैं समस्त कर्मोंके सर्वथा नाश हो जाने पर चारो गतियों में घूमना छूट जाता है। एवं गतियोंमें घूमना बंद हो जाने पर दुःखस्वरूप संसारकी निवृत्ति हो जाती है। जो संसारकी निवृत्ति है उसीका नाम मोक्ष है इस अनुमानसे मोक्ष पदार्थकी भी सिद्धि हो जाती है प्रत्यक्ष और अनुमान दोनों ही प्रमाणों द्वारा सिद्ध बात प्रमाणीक मानी जाती है इसलिये जब अनु मानसे मोक्ष पदार्थ सिद्ध है तब उसका उपाय क्या है ? यह जो पूछनेवालेने पूछा है, निरर्थक नहीं हो सकता किंतु यथार्थ ही है। और भी कहा है—

सर्वेशिष्टसंप्रतिपत्तेः ॥ १० ॥

यद्यपि मोक्ष पदार्थ प्रत्यक्ष प्रमाणसे दीख नहीं पडता तथापि सभी शिष्ट—उत्तम पुरुष अनुमान प्रमाणसे उसकी मोजूदगीका निश्चय कर उसकी प्राप्तिके जो भी कारण हैं उनके लिये प्रयत्न करते हैं। उत्तम पुरुष जिस कार्यको करते हैं वह कार्य प्रायः उत्तम माना जाता है जब मोक्ष पदार्थको उत्तम पुरुष मानते और उसके मार्गपर चलते हैं तब मोक्षका मार्ग—उपाय पूछना ठीक ही है। और भी कहा है—

आगमात्तत्प्रतिपत्तेः ॥ ११ ॥ सूर्याचंद्रमसोर्ग्रहणवत् ॥ १२ ॥

सूर्य और चंद्रमाका ग्रहण किस समयपर, किस रंगका, किस दिशामें पडेगा ? तथा सर्वग्रासी

पडेगा वा अर्धग्रासी ? यह वात ज्योतिषी लोगोंके प्रत्यक्ष नहीं है तौ भी वे आगम प्रमाणसे उसका निश्चयकर ठीक वतला देते हैं उसीप्रकार यद्यपि मोक्ष पदार्थ प्रत्यक्षसे नहीं दीखता तथापि आगमसे उसकी सत्ताका निश्चय है ही। आगम भगवान सर्वज्ञका वचनजन्य ज्ञान है इसलिये मोक्ष पदार्थ सिद्ध ही है असिद्ध नहीं। और भी मोक्षके अस्तित्वमें पुष्ट प्रमाण यह है—

स्वसमयविरोधः ॥ १३ ॥

यद्यपि मोक्ष पदार्थ प्रत्यक्षगोचर नहीं, तो भी जितने भी आगमप्रमाणवादी हैं सभी उसका अस्तित्व मानते हैं। इसलिये जो यह कहते हैं कि मोक्ष पदार्थ दीखता नहीं इसलिये उसका अभाव है यह वात उनके आगमके विरुद्ध है। यदि यहांपर यह शंका की जाय कि—

बंधकारणानिर्देशादयुक्तमिति चेन्न, मिथ्यादर्शनादिवचनात् ॥ १४ ॥

जहांपर मोक्षके कारण वतलाये गये हैं वहां पर "मोक्षके कारणोंसे जो विपरीत कारण हैं उनसे बंध होता है" इस रूपसे बंधके कारण भी साथ साथ वतलाये गये हैं परन्तु यहां पर वह वात नहीं ? यहां तो केवल मोक्षके ही कारणोंका उल्लेख है ? सो ठीक नहीं। आगे 'मिथ्यादर्शनाविरतिप्रमादकषाययोगा बंधहेतवः।' इस सूत्रसे मिथ्यादर्शन अविरति आदि बंधके कारणोंका भी कथन किया गया है। यदि यह कहा जाय कि—

बंधपूर्वकत्वान्मोक्षस्य प्राक् तत्कारणानिर्देश इति चेन्न आश्वसनार्थत्वात् ॥ १५ ॥ बंधनबद्धवत् ॥ १६ ॥

मोक्षका विधान बंधपूर्वक है—पहले कर्मोंका बंध होता है पीछे मोक्ष होती है इसलिये पहले बंधके कारण कहकर मोक्षके कारण कहने चाहिये ? सो भी ठीक नहीं। क्योंकि यह एक साधारण वात है

कि—कैदखानेमें रहनेवाले मनुष्यसे पहले यदि बंधनके कारण सुझाये वा सुनाये जाते हैं तो वह भयभीत हो निकलता है यदि उसीको पहले छूटनेके कारण सुनाये जाते हैं तो उसे संतोष होता है उसीप्रकार संसारी जीव अनादि कालमे संसाररूपी कैदखानेमें पडे दुःख पा रहे हैं यदि इनको पहले कर्मबंधके कारण सुनाये जांयगे तो ये बंधसे होनेवाले कष्टोंसे भयभीत हो छटपटा निकलेंगे। यदि पहले मोक्षका कारण वतलाया जायगा तो उन्हें संतोष होगा इसलिये जीवोंको आश्वासन देनेके लिये पहले बंधके कारण न कहकर मोक्षके कारणोंका कथन किया है। और भी यह वात है कि—

मिथ्यावादिप्रणीतमोक्षकारणनिराकरणार्थं वा ॥ १७ ॥

बहुतसे मिथ्यावादी पुरुष सम्यग्दर्शन आदि तीनों मोक्षके कारणोंमें किसी एक को ही वा दोको ही मोक्षका कारण मानते हैं उनके मतके खंडनके लिये एवं 'तीनों मिलकर ही मोक्षका मार्ग है' यह वतलानेके लिये पहले मोक्षके कारणोंका कथन किया है।

मोक्षसे विपरीत संसारकी कल्पना कर बहुतसे मिथ्यावादियोंका कहना है कि संसारका नाश एक मात्र ज्ञानविशेषसे ही होजाता है। अन्य किसीकी जरूरत नहीं। बहुतसे कहते हैं—ज्ञाननिरपेक्ष चारित्रसे ही संसारकी निवृत्ति और मोक्षकी प्राप्ति हो जाती है। ऐसे अनेक मिथ्यावादियोंके मतोंके निराकरण करनेके लिये और सम्यग्दर्शन आदि तीनो मिलकर ही मोक्षका मार्ग है यह प्रगट करनेके लिये सूत्रकारने सम्यग्दर्शनज्ञान इत्यादि पहला सूत्र कहा है। दूसरे किन्हीं टीकाकारोंका मत है कि—आगे होनेवाले पुरुषोंकी सामर्थ्यके अनुसार सिद्धान्त शास्त्रोंके ज्ञान करानेके लिये आचार्य महाराजने पहले मोक्षके कारणोंको कहकर आगे शास्त्र रचनेकी इच्छासे उस सूत्रका उल्लेख किया है। क्योंकि इस

तत्त्वार्थ महाशास्त्रकी रचना किसी खास शिष्यके संबंधसे नहीं हुई है किन्तु आचार्य महाराजका यह उद्देश्य जान पडता है कि इस संसाररूपी विशाल समुद्रमें अनंत प्राणिगण डूबे हुए हैं उन सबके लिये हितकारी उपदेश सिवाय मोक्ष मार्गके उपदेशके दूसरा हो नहीं सकता इसीलिये उन्होंने मोक्षमार्गके व्याख्यानकी इच्छा प्रथम सूत्रसे प्रगट की है।

## सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गः ॥ १ ॥

अर्थ—सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक् चारित्र-इन तीनोंकी एकता ही मोक्षका मार्ग है।

प्रणिधानविशेषाहितद्वैविध्यजनितव्यापारं तत्त्वार्थश्रद्धानं सम्यग्दर्शनं ॥ १ ॥

उपयोगकी विशेषतासे निसर्ग और अधिगम इन दो कारणोंके द्वारा जो पदार्थ जिस रूपसे स्थित हैं उनका उसीरूपसे श्रद्धान करना सम्यग्दर्शन है।

प्रणिधान उपयोग और परिणाम इन तीनों शब्दोंका एक ही अर्थ है इसलिये प्रणिधान शब्दका उपयोग और परिणाम दोनों ही अर्थ होते हैं। विशेषका अर्थ भेद करनेवाला है। जो एक पदार्थको दूसरे समस्त पदार्थोंसे जुदा करनेवाला हो या दूसरे पदार्थोंमें रहनेवाले गुणोंसे जो असाधारण हो उसका नाम विशेष है किं वा जो मोक्षस्वरूप ही हो अर्थात् जो अन्य पदार्थोंसे एक पदार्थको जुदा करानेवाला वा अपने ही को दूसरे गुणोंसे जुदा करानेवाला हो उसका नाम विशेष है। आहित, आत्मसात्कृत और परिगृहीत ये तीनों शब्द एक ही अर्थको कहनेवाले हैं इसलिये 'ग्रहण किया हुआ' यह अर्थ आहितका है। विध, युक्त, गत, प्रकार इन चारों शब्दोंका अर्थ एक है। जिसमें दो प्रकार हों उसका

नाम द्विविध और द्विविधपनाका नाम द्वैविध्य है। वे दो प्रकार निसर्ग और अधिगम हैं। 'उत्पन्न हुआ' यह अर्थ जनितका है। तथा जिसके द्वारा कार्य किया जाय उसका नाम व्यापार है। अर्थात् जो उद्दिष्ट वस्तुके प्राप्त करानेमें समर्थ हो ऐसा जो क्रियाप्रयोग है उसे ही व्यापार कहते हैं। यहांपर आत्माके बाह्य परिणामरूप कारणोंसे होनेवाले जो दर्शन मोहनीयके उपशम क्षय और क्षयोपशममें अंतरंग परिणाम रूप कारण उनके द्वारा जीव आदि पदार्थोंके विचारको विषय करनेवाला अधिगम और निसर्ग व्यापार माना है। इस प्रकार परिणाम ही विशेष वा परिणामका विशेष उससे उत्पन्न हुआ जो अधिगम और निसर्गरूपी द्विविधपना वही उत्पन्न हुआ है व्यापार जिसमें ऐसा यथावस्थित पदार्थोंका श्रद्धान सम्यग्दर्शन है। "यह समस्त वाक्यके आधार पर पद पदका अर्थ है"। विस्तारके साथ सम्यग्दर्शन का अर्थ आगे किया जायगा।

नयप्रमाणविकल्पपूर्वको जीवाद्यर्थयाथात्म्यावगमः सम्यग्ज्ञानं ॥ २ ॥

नय प्रमाण और उत्तरोत्तर भेदरूप कारणोंके द्वारा जीव आदि पदार्थ जिस रूपसे स्थित हैं उनको उसी रूपसे जानना सम्यग्ज्ञान है। जो पदार्थके एकदेश वा खास धर्मका बोधक हो वह नय है और जो वस्तुके एक धर्मके ज्ञानसे उस वस्तुमें रहनेवाले समस्त धर्मोंका वा उन समस्त धर्म स्वरूप वस्तुका जाननेवाला हो वह प्रमाण है। नयके मूल भेद द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक हैं और प्रमाणके प्रत्यक्ष और परोक्ष हैं। द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिकके नैगम संग्रह आदि भेद हैं तथा प्रत्यक्ष और परोक्ष प्रमाणके भेद मतिज्ञान

१ निसर्गका अर्थ स्वभाव और अधिगमका अर्थ गुरुका उपदेश आदि है। जो सम्यग्दर्शन स्वभावसे ही हो वह निसर्गज और जो गुरुका उपदेश आदि कारणोंसे हो वह अधिगमज सम्यग्दर्शन है।

श्रुतज्ञान और अवधिज्ञान आदि हैं। इनका आगे वर्णन किया जायगा। वार्तिकमें जो पूर्व शब्द दिया गया है उसका अर्थ कारण है। अर्थात् जीव आदि पदार्थोंके जाननेमें नय प्रमाण और उनके भेद प्रभेद कारण हैं। ज्ञान मात्र कहनेसे संशय ज्ञान विपर्ययज्ञान और अनध्यवसाय ज्ञानोंका भी ग्रहण हो सकता है और वे भी मोक्षके कारण पड सकते हैं इसालिये उनके निराकरणके लिये ज्ञानके साथ सम्यक् विशेषण दिया है। संशय विपर्यय और अनध्यवसाय मिथ्याज्ञान हैं इस लिये सम्यग्ज्ञानके कहनेसे मोक्षके कारणोंमें उनका ग्रहण नहीं किया जा सकता। विशेष—

जो ज्ञान विरुद्ध अनेक कोटियोंका अवलंबन करनेवाला है वह संशयज्ञान है जिस प्रकार दूरमें पडी हुई सीपमें चांदी सरीखी आभा देख यह चांदी है या सीप है? इस प्रकार दो कोटिका अवलंबन करनेवाला ज्ञान। जिस ज्ञानमें विपरीत एक कोटीका ही निश्चय है वह ज्ञान विपर्यय ज्ञान है। जिस प्रकार सीपमें यह चांदी ही है इसप्रकारका ज्ञान। तथा—मार्गमें चलते हुये पैरमें कंकडी आदिके लग जाने पर यह क्या है? इस प्रकार जो ज्ञान है वह अनध्यवसाय है। ये तीनों ज्ञान मिथ्याज्ञान हैं सम्यग्ज्ञान नहीं, इसलिये सम्यक् पदसे इनका निराकरण हो गया॥

संसारकारणनिवृत्तिं प्रत्यागूर्णस्य ज्ञानवतो वाह्याभ्यंतरक्रियाविशेषोपरमः सम्यक्चारित्रं॥ ३॥

संसारके कारणोंके सर्वथा नाशकी इच्छा रखनेवाले ज्ञानवान आत्माकी शारीरिक और वाचानिक वाह्य क्रिया तथा मानासिक अंतरंग क्रियाओंका विशेष रूपसे जो रुक जाना है वही सम्यक्चारित्र है।

द्रव्य क्षेत्र काल भव और भावके भेदसे संसार पांच प्रकारका है। ज्ञानावरणादि आठ कर्म उसके कारण वतलाये हैं। निवृत्तिका अर्थ सर्वथा नाश है। ज्ञानवान्, यहां पर 'मतु' प्रत्यय प्रशंसा अर्थमें है

जिसप्रकार रूपवान कहनेसे जो सुन्दर है उसीका ग्रहण किया जाता है किंतु वहांपर यह अर्थ नहीं लिया जाता कि जिसमें रूप है वही रूपवान है अन्य सब रूपरहित हैं क्योंकि रूपमात्रकी नास्ति नहीं कही जा सकती । मनोहर रूप सबका नहीं होता इसलिये उसकी नास्ति हो सकती है उसी प्रकार 'ज्ञानवान्' कहनेसे जिसका ज्ञान विशुद्ध है उसीका ग्रहण है किंतु यह बात नहीं जिसमें ज्ञान है वही ज्ञानवान् है अन्य सब ज्ञानरहित हैं क्योंकि ज्ञान मात्रकी कभी नास्ति नहीं कही जा सकती नहीं तो आत्मा पदार्थ ही सिद्ध नहीं हो सकेगा। हां ! यह बात अवश्य है कि विशुद्ध ज्ञान सभीका नहीं होता अतः उसका अभाव कहा जा सकता है इस लिये यहांपर यह समझना चाहिये कि सभी आत्मा चैतन्यस्वरूप हैं इसलिये वे ज्ञानवान हैं। जिस समय आत्मामें मिथ्यादर्शनका उदय हो जाता है उस समय पदार्थोंका विपरीत श्रद्धान हो जानेके कारण आत्मा मिथ्यादृष्टि और मिथ्याज्ञानी कहा जाता है किंतु जिस समय मिथ्याज्ञानके उदयका अभाव हो जाता है और जो पदार्थ जिसस्वरूपसे स्थित है उसका उसी रूपसे श्रद्धान और ज्ञान होने लगता है तब वह आत्मा सम्यग्दृष्टि और प्रशस्त ज्ञानी कहा जाता है इसलिये ज्ञानवान, शब्दका अर्थ यहां प्रशस्त ज्ञानवान है। विशेषका अर्थ जुदा करनेवाला है यहां पर एक क्रियाको दूसरी क्रियाओंसे जुदा करे उसका नाम विशेष है अथवा जो अपने हीको दूसरे विशेषोंसे जुदा करनेवाला हो वह विशेष है। वह विशेष दो प्रकारका है एक बाह्य विशेष दूसरा अभ्यंतर विशेष । बाह्य विशेषके भी दो भेद हैं वाचिक और कायिक । वचन का विशेष वाचिक विशेष कहा जाता है और शरीरका विशेष कायिक विशेष कहा जाता है। ये दोनों ही विशेष चक्षु आदि बाह्य इन्द्रियोंके गोचर हैं इस लिये बाह्य है तथा अभ्यंतर विशेषका भेद मानसिक—

मनका विशेष है यह विशेष अल्पज्ञानियोंके प्रत्यक्ष नहीं इसलिये अभ्यंतर है उसका त्याग सम्यक् चारित्र है। इस प्रकार जिसके कारण ज्ञानावरणादि आठ कर्म हैं ऐसे द्रव्य क्षेत्र आदि पांच प्रकारके संसारकी सर्वथा निवृत्ति करनेकेलिये जो उद्यमी है और प्रशस्त ज्ञानी है ऐसी आत्माका जो वचन और शरीर संबंधी (बाह्य) क्रिया विशेषोंका तथा मन संबंधी (अंतरंग) क्रियाविशेषोंका त्याग करना है वह सम्यक् चारित्र है, यह पदोंके अनुसार अर्थ है। यह सम्यक् चारित्र वीतरागियोंके अर्थात् ग्यारहवें आदि गुणस्थानवर्तियोंके यथाख्यात नामका उत्कृष्ट है और पांचवें गुणस्थानसे दशवें गुणस्थान वालोंके न्यूनाधिक भावसे है अर्थात् नीचे न्यून और आगे कुछ अधिक रूपसे विशुद्ध होता चला गया है :

ज्ञानदर्शनयोः करणसाधनत्वं, कर्मसाधनश्चारित्रशब्दः ॥ ४ ॥

जो कार्य किया जा रहा है उसके करनेमें जो अत्यन्त साधक हो—उसके विना कार्य हो ही न सके वह करण[1] है जिसप्रकार देवदत्त कुल्हाडीसे लकडी काटता है। यहांपर लकडीका काटना कुल्हाडीके विना हो नहीं सकता इसलिये कुल्हाडी करण है। जो कार्य कर्त्ताको अत्यन्त इष्ट हो वह कर्म[2] कहलाता है जिस प्रकार देवदत्त भात खाता है वहांपर भात देवदत्तको अत्यन्त इष्ट है। इसलिये भात कर्म है 'करणाधिकरणयोः' अर्थात् करण और अधिकरणमें युट् होता है इस सूत्रसे जाननार्थक 'ज्ञा' धातुसे करणमें युट् करनेसे ज्ञान और दर्शनार्थक 'दृश' धातुसे करणमें युट् करने पर दर्शन शब्दकी सिद्धि होती है और उसका यह अर्थ है—जानना और देखना रूप शक्तिकी विशेषता रूप शुद्धिसे आत्मा जिसके द्वारा

१ साधकतमं करणः ॥ १३८ ॥ जैनेन्द्रव्याकरण अध्याय १ पाद २ सूत्र। २ कर्त्राप्यं ॥ १४५ ॥ जैनेन्द्रव्याकरण अध्याय १ पाद २। ३ ज्ञान, दर्शन और चारित्र शब्दकी सिद्धिका प्रकार व्याकरणमें देखो।

जीव अजीव आदि पदार्थोंको जाने और देखे वह ज्ञान और दर्शन है। आत्मा जीव अजीव आदि पदार्थोंको ज्ञान और दर्शनके ही द्वारा जान देख सकता है विना उनके नहीं इसलिये जानने और देखनेमें अत्यन्त साधक होनेसे ज्ञान और दर्शन करण है और करणमें युट् प्रत्यय करनेसे उनकी सिद्धि हुई है। तथा 'भूवदिग्रहङ्म्यो णित्रश्चरेर्वृत्ते' अर्थात् आचरणार्थ चरधातुसे कमम णित्र प्रत्यय होता है इस सूत्रसे चर धातुसे णित्र प्रत्यय करनेपर चारित्र शब्दकी सिद्धि होती है और उसका यह अर्थ होता है—चारित्र मोहनीय कर्मके उपशम, क्षय और क्षयोपशम होने पर जो आचरण किया जाय उसका नाम चारित्र है यहां पर आत्माको चारित्रका आचरण करना ही सबसे अधिक इष्ट है इसलिये चारित्र कर्म है और कर्ममें णित्र प्रत्ययका विधान करनेसे चारित्र शब्द सिद्ध हुआ है। यदि यहांपर यह शंका की जाय कि—

कर्तृकरणयोरन्यत्वादन्यत्वमात्मज्ञानादीनां परश्वादिवदिति चेन्न तत्परिणामादग्निवत् ॥ ५ ॥

जिसप्रकार देवदत्त फरसासे लकडी काटता है यहां पर फरसा रूप करण और देवदत्त रूप कर्ता दोनों ही पदार्थ जुदे जुदे हैं उसीप्रकार आत्मा ज्ञानके द्वारा जीवादि पदार्थोंको जानता है यहांपर आत्मा और ज्ञान भी जुदे जुदे पदार्थ स्वीकार करने पडेंगे क्योंकि आत्माको कर्ता और ज्ञानको करण माना गया है सो ठीक नहीं जिसतरह द्रव्य क्षेत्र आदि वाह्य कारण और अंतरंग करणोंके द्वारा अग्निकायिक नामकर्मके उदयसे जिस आत्माके उष्णपना प्रगट हो गया है उस उष्णता परिणामसे वह अग्नि कहा जाता है तथा एवंभूत नयकी अपेक्षा उष्णपर्याय और अग्निका अभेद है उसी तरह ज्ञान दर्शन आत्माके स्वभाव हैं इसलिये एवंभूत नयकी अपेक्षा जिससमय आत्मा ज्ञानस्वरूप परिणत होता है

उस समय वह ज्ञानस्वरूप और जिस समय दर्शन स्वरूप परिणत होता है उस समय दर्शन स्वरूप कहा जाता है अर्थात् ज्ञान दर्शन और आत्मा एकही है इसलिये आत्मा और ज्ञान दर्शनमें कर्ता करणका विभाग रहने पर भी वे भिन्न नहीं हो सकते जो पदार्थ जिस समय जिस क्रियासे परिणत हो उस समय उसे उसी रूपसे कहना एवंभूत नयका विषय है जिसप्रकार गमन करनेवालीको ही गाय कहना बैठी आदिको नही कहना। और भी ज्ञान दर्शन और आत्माकी अभिन्नतामें यह हेतु है कि—

अतत्स्वाभाव्येऽनवधारणप्रसंगोऽग्निवत् ॥ ६ ॥

जिसप्रकार उष्णपना सिवाय अग्निके अन्य किसीमें नहीं दीख पडता। अग्निमें ही रहता है इसलिये यह अग्निका असाधारण धर्म है। उष्णता मालूम पडते ही यह अग्नि है ऐसा सर्वथा निश्चय हो जाता है। यदि उष्णता अग्निका धर्म न हो तो अन्य किसी भी असाधारण धर्मके न रहने से उसका निश्चय ही नहीं हो सकता उसीप्रकार ज्ञान दर्शन पर्याय भी सिवाय आत्माके किसी पदार्थमें नहीं दीख पडती आत्मामें ही दीख पडती है इसलिये वह आत्माका स्वभाव होनेसे असाधारण पर्याय है यदि ज्ञान पर्याय आत्मासे जुदी ही हो जायगी तो ज्ञान आत्माका स्वभाव न हो सकेगा। ज्ञानको आत्माका स्वभाव न माननेपर वह ज्ञानरहित होगा तथा असाधारण पर्याय ज्ञानके अभावमें उसकी सिद्धि ही नहीं हो सकेगी इसलिये ज्ञानस्वरूप ही आत्मा है ज्ञान और आत्मामें भेद नहीं। यदि यहांपर यह कहा जाय कि—

अर्थांतरात्संप्रत्यय इति चेन्नोभयासत्त्वात् ॥ ७ ॥ नीलीद्रव्यसंबंधाच्छाटीपटकंबलादिषु, नीलसंप्रत्ययवत् ॥ ८ ॥ दंडदंडिवत् ॥ ९ ॥

अर्थ—जिसप्रकार धोती कपडा कंबल सफेद हैं किन्तु जिस समय उन्हें नील रंगमें रंग दिया जाता है उससमय नील द्रव्यके संबधसे वे नीले कहे जाते हैं उसी प्रकार उष्ण गुण भी अग्निसे जुदा है किन्तु समवाय संबंधसे अग्निमें वह रहता है इसलिये उसीसे 'अग्नि उष्ण है' यह व्यवहार होता है। उसही प्रकार ज्ञान गुण भी आत्मासे जुदा है किन्तु समवाय संबंधसे वह आत्मामें रहता है इसलिये ज्ञान गुणसे आत्मा ज्ञानी है यह व्यवहार होता है ? ऐसी आशंका भी ठीक नहीं। संबंधसे पहिले जो पदार्थ सिद्ध हों उनका तो संबंध हो सकता है किन्तु जो पदार्थ असिद्ध है। जुदे २ कभी रह ही नही सकते, उनका संबंध नही हो सकता जिस तरह दंड और पुरुषके संबंधसे दंडी व्यवहार होता है यहांपर जब तक पुरुषके साथ दंडका संबंध नही हुआ है उसके पहले ही पुरुष अपने जाति गुण आदि लक्षणोंसे प्रसिद्ध है दंड भी संबंधके पहिले गोल लंबाई आदि लक्षणोंसे प्रसिद्ध है इसलिये दोनों पदार्थोंकी जुदी जुदी सत्ता सिद्ध रहनेसे दंड और पुरुषका संयोग संबंध इष्ट है और वह पुरुष, दंड संयोगके रहनेसे दंडी है यह व्यवहार ठीक है। उसी प्रकार धोती कपडा कंबल आदि पदार्थोंके साथ जब तक नीलका संबंध नही हुआ है उसके पहिले नील पदार्थकी सत्ता सिद्ध है और संबंधसे पहिले धोती कपडा आदि पदार्थों की भी सत्ता मौजूद है इसलिये धोती आदि नीले हैं यह व्यवहार भी ठीक है परन्तु अग्निके साथ उष्ण गुणके संबंधके पहले न तो कोई अग्निका ऐसा विशेष गुण अग्निसे भिन्न सिद्ध है जो उसकी सत्ता सिद्ध कर सके और न कोई उष्ण गुणका ही आधार प्रसिद्ध है जिससे उष्ण गुणकी सत्ता सिद्ध हो सके क्योंकि गुण किसी न किसीके आधार रहते हैं बिना आधारके उनकी सत्ता सिद्ध नहीं हो सकती, उष्ण भी गुण है इसलिये बिना किसी आधारसे उसकी भी सत्ता सिद्ध नहीं हो सकती तथा जो पदार्थ जुदे जुदे सिद्ध

नहीं हैं उनका संबंध नही बन सकता इसलिये अग्नि और उष्णका समवाय संबंध नहीं हो सकता। उसही प्रकार आत्माके साथ ज्ञान गुणके संबंधके पहले आत्माका कोई ऐसा विशेष गुण नहीं जो उसकी सत्ता सिद्ध कर सके और न कोई ज्ञान गुणका आधार आत्माके सिवा प्रसिद्ध है जिससे ज्ञान गुणकी सत्ता सिद्ध हो सके क्योंकि ज्ञान गुण है। गुण विना आधारके ठहर नहीं सकता। तथा संबंधके पहले जो पदार्थ असत् हैं मोजूद नहीं हैं उनका संबंध नहीं बन सकता इसलिये आत्मा और ज्ञानका समवाय संबंध कभी सिद्ध नहीं हो सकता। विशेष—

जिसप्रकार जैन सिद्धांतमें द्रव्य और गुणका तादात्म्य संबंध माना है उसीप्रकार नैयायिक और वैशेषिक संप्रदायवालोंने समवाय संबंध माना है समवायका लक्षण उन्होंने यह माना है गुण गुणी आदि में जो दोनोंको भिन्न न होने देनेवाला नित्य संबंध है उसे ही समवाय संबंध कहते हैं अर्थात् जो पदार्थ आपसमें कार्य और कारणरूप हैं अथवा अकार्य और अकारण रूप हैं। परस्परमें जुदे जुदे नहीं हैं और एक आधार तो दूसरा आधेय इस रूपसे स्थित हैं ऐसे पदार्थोंका जो 'यह यहां है' ऐसी प्रतीति करानेवाला तथा देश कालकी अवधिसे नियत और अपने अपने स्वरूपसे सर्वथा भिन्न पदार्थोंको जुदा न होने देनेवाला जो भी कोई संबंध है वह समवाय है। जिस प्रकार 'इस पात्रमें दही है' यहांपर कोई न कोई संबंध जान पडता है और वह संयोग संबंध माना जाता है उसी प्रकार तंतुओंमें कपडा है। वीरणों (सींकों) में चटाई, द्रव्यमें गुण और कर्म, द्रव्य—गुण—कर्मोंमें सत्ता, द्रव्यमें द्रव्यत्व, गुणमें गुणत्व

१ द्रव्याश्रया निर्गुणा गुणाः। जो द्रव्यके आधीन हैं और जिनमें कोई गुण नहीं रहता वे गुण हैं। २ प्रशस्तपाद भाष्य ३२५ पृष्ठ देखो।

कर्ममें कर्मत्व, नित्य द्रव्यमें विशेष, इत्यादि प्रतीति होती है और वह किसी न किसी संबंधकी बतानेवाली है संयोगादि संबंध बाधित है क्योंकि द्रव्यका द्रव्यके साथ संयोग माना गया है इसलिये यहां जो संबंध सिद्ध होगा उसीका नाम समवाय है और वह नित्य तथा एक संबंध है इत्यादि ( उष्ण और अग्नि, आत्मा और ज्ञानादि पदार्थ संबंधसे पहिले अपने अपने स्वरूपसे सर्वथा भिन्न प्रमाणसे सिद्ध नहीं हो सकते इसलिये समवायका लक्षण न घटनेके कारण इनका समवाय संबंध सिद्ध नहीं होता ) ज्ञान और आत्माके अभेद सिद्ध करनेमें और भी यह पुष्ट हेतु है—

उभयथाप्यसद्भावात् ॥ १० ॥ सर्वासद्भादिवत् ॥ ११ ॥

जो वादी अग्नि और उष्ण एवं आत्मा और ज्ञानादिका समवाय संबंध माननेवाले हैं उनसे यह पूछना चाहिये कि अग्निके साथ जिससमय उष्ण गुणका संबंध हुआ उससे पहिले उसमें उष्ण गुण था या नहीं ? यदि उष्ण गुणके संबंधसे पहिले भी अग्निमें उष्ण गुण मौजूद था और अग्नि उष्ण है यह प्रतीति थी, तब उसमें संबंधसे उष्ण गुण मानना व्यर्थ है। यदि संबंधसे पहिले उष्ण गुण अग्निमें न था तो उष्ण ज्ञानके अभावसे अग्निका स्वभाव उष्ण नहीं बन सकेगा इसलिये दंडके संबंधसे जिस प्रकार दंडी वा दंडवान् यह व्यवहार होता है उसप्रकार उष्ण गुणके संबंध होने पर उष्णी वा उष्णवान् यही व्यवहार अग्निमें हो सकेगा 'अग्नि उष्ण है' यह व्यवहार न बन सकेगा किन्तु यह व्यवहार तो अभेद पक्षमें ही होता है इसलिये अग्नि और उष्णका अभेद संबंध ही मानना पडेगा अन्यथा दोनों ही पदार्थोंकी सिद्धि न होगी। असद्वादियोंके समान असत् पदार्थ ही सिद्ध होगा। और भी यह बात है कि—

अनवस्थाप्रतिज्ञाहानिदोषप्रसंगात् ॥ १२ ॥ सर्वसत्प्रतिपक्षवादिवत् १३ ॥

अग्निमें उष्ण गुणका समवाय संबंध मानकर उसमें उष्णताकी प्रतीति हो जायगी और 'अग्नि उष्ण है' यह व्यवहार भी हो सकेगा। परंतु उष्ण गुणमें उष्णताकी प्रतीति कैसे होगी ? यदि यह माना जायगा कि उष्णगुणमें उष्णताकी प्रतीतिके लिये समवाय संबंध माननेकी आवश्यकता नहीं, स्वभावसेही उसमें उष्णताकी प्रतीति हो जायगी, तब फिर अग्निमें भी स्वभावसे ही उष्ण गुणकी प्रतीति मान लेनी चाहिये। वहां भी अग्निमें उष्णगुणके समवाय संबंधकी कोई आवश्यकता नहीं। यदि यह कहा जायगा कि उष्णगुणमें भी एक उष्णत्व जाति[1]—वा धर्म मौजूद है उससे उष्णगुणमें उष्णता की प्रतीति हो जायगी तो वहां पर भी यह पूछा जा सकता है कि उष्णत्व धर्ममें उष्णपनेकी प्रतीति किस संबंधसे होगी ? यदि उसमें स्वभावसे ही उष्णपना माना जायगा तब अग्निमें भी स्वभावसे ही उष्णपना मान लेना चाहिये वहां पर भी समवाय संबंधकी कल्पना करनेकी कोई आवश्यकता नहीं। यदि यह कहा जायगा कि अग्निमें स्वभावसे उष्णपना मानना हमें इष्ट नहीं, उष्णत्व धर्ममें उष्णता की प्रतीतिके लिये हम दूसरा उष्णत्वत्व धर्म मान लेंगे और उससे उसमें उष्णपनेकी प्रतीति हो जायगी उसी प्रकार उष्णत्वत्वमें भी दूसरा (उष्णत्वत्वत्व) धर्म मान लेंगे उससे उष्णत्वत्वमें भी उष्णपनेकी प्रतीति हो जायगी इसी प्रकार आगे भी धर्मोंकी कल्पना कर उनसे पहिले पहिलेके धर्मोंमें उष्णपनेकी प्रतीति होती चली

१ नित्यत्वे सति अनेकसमवेतत्वम् जातित्वम्। जो नित्य हो और अनेकोंमें समवाय सम्बन्धसे रहे वह जाति है नैयायिक और वैशेषिक उष्णत्वको जाति मानते हैं क्योंकि वह धर्म अनेक उष्णोंमें रहता है और उनके मतानुसार नित्य भी है। मुक्तावली पृष्ठ ७।

जायगी सो मानना ठीक नहीं। इसतरह माननेसे अनवस्था दोष आवेगा क्योंकि अप्रमाणभूत अनेक पदार्थोंकी कल्पना करते चला जाना अनवस्था दोष है यहां पर भी अग्निमें उष्णपनाकी प्रतीतिके लिये समवाय संबंधसे उष्ण गुणकी कल्पना, उष्ण गुणमें उष्णपनेकी प्रतीतिके लिये उष्णत्वधर्मकी, उष्णत्वमें उसकी प्रतीतिके लिये उष्णत्वत्व की कल्पना आदि अप्रमाणिक पदार्थोंकी कल्पना की गई है। अनवस्था दोषके दूर करनेके लिये यदि यह कहा जाय कि उष्णत्वधर्ममें उष्णपनाकी प्रतीति स्वतः ही हो जायगी वहां पर उष्णपनेकी प्रतीतिके लिये अन्य धर्मके कल्पनाकी आवश्यकता तो नहीं सो भी ठीक नहीं क्योंकि नैयायिक और वैशेषिकोंकी जो यह प्रतिज्ञा है कि जब कभी किसी पदार्थकी प्रतीति होती है तो वह दूसरे पदार्थके द्वारा होती है जिस तरह अग्निमें उष्णपनेकी प्रतीति उष्ण गुणके संबंधसे, उष्णगुणमें उष्णत्वधर्मसे इत्यादि वह छिन्न भिन्न हो जायगी। उसही प्रकार—

आत्मामें ज्ञान गुणका समवाय संबंध रहनेसे आत्मा ज्ञानी कहा जा सकता है परंतु ज्ञान गुणमें ज्ञानताकी प्रतीति कैसे होगी? यदि ज्ञान गुणमें स्वतः ही ज्ञानताकी प्रतीति कही जायगी तो फिर आत्माको भी स्वतः ही ज्ञानी मानो ज्ञान गुणका समवाय संबंध रहनेसे आत्माको ज्ञानी मानना व्यर्थ है। यदि कहोगे ज्ञान गुणमें एक ज्ञानत्व धर्म है उससे ज्ञानताकी प्रतीति हो जायगी तो यहां पर भी यह शंका होगी कि ज्ञानत्वमें ज्ञानताकी प्रतीति कैसे होगी? यदि यहां पर भी स्वतः ज्ञानताकी प्रतीति मानी जायगी तब आत्मामें भी स्वतः ज्ञानताकी प्रतीति मान लेनी चाहिये। समवाय संबंधसे ज्ञान गुणकी कल्पना कर आत्मामें ज्ञानताकी प्रतीति माननेकी कोई आवश्यकता नहीं। यदि यह कहा जाय

---

१ अप्रमाणिकपदार्थपरम्परापरिकल्पनाविश्रांत्यभावश्चानवस्था। सप्तभंगीतरंगिणी पृष्ठ ८२।

कि आत्माका स्वतः ज्ञानपना इष्ट नहीं इसलिये ज्ञानत्वमें ज्ञानताकी प्रतीतिकेलिये हम दूसरा ज्ञानत्वत्व धर्म मानेंगे ज्ञानत्वत्वमें ज्ञानताकी प्रतीतिके लिये अन्य ज्ञानत्वत्वत्व धर्म स्वीकार करेंगे इसी प्रकार आगे भी धर्मों की कल्पना कर उसके पाहिले पाहिले धर्मोंमें ज्ञानताकी प्रतीति होती चली जायगी ? सो भी ठीक नहीं इसतरह आत्मामें ज्ञानताकी प्रतीतिकेलिये समवाय संबंधसे ज्ञानगुणकी कल्पना, ज्ञानगुणमें ज्ञानताकी प्रतीतिकेलिये ज्ञानत्वकी, ज्ञानत्वमें ज्ञानताकी प्रतीतिकेलिये ज्ञानत्वत्वकी इत्यादि अनंते अप्रामाणिक धर्मोंकी कल्पना करनेसे अनवस्था दोष आवेगा। अनवस्था दोषके दूर करनेकेलिये यदि ज्ञानत्वमें ज्ञानताकी प्रतीति स्वतः ही मानी जायगी तब भी जो यह प्रतिज्ञा है कि एक पदार्थका ज्ञान दूसरे पदार्थकी सहायतासे होता है जिसतरह आत्मामें ज्ञानताकी प्रतीति ज्ञानगुणसे, ज्ञानगुणमें ज्ञानत्वधर्मसे इत्यादि, वह नष्ट हो जायगी इसलिये जो वादी सर्वथा पदार्थोंको सत् ही माननेवाले हैं असत् नहीं मानते उनके मतमें जिसप्रकार अनवस्था और प्रतिज्ञाहानि दोष आते हैं उसीप्रकार ऊपर लिखे अनुसार जब यहां भी उन दोषोंका उदय होता है तब उनकी निवृत्तिकेलिये अग्निमें उष्णता की और आत्मामें ज्ञानताकी प्रतीति स्वतः ही स्वीकार करनी होगी तथा वह प्रतीति अभेद पक्षमें ही बन सकेगी, भेदपक्षमें नहीं, इसलिये आत्मा और ज्ञानादिकका कथंचित् अभेद संबंध ही मानना ठीक है। और भी यह बात है—

तत्परिणामाभावात् ॥ १४ ॥

दंडी पुरुषके साथ दंडका संयोग तो है परंतु दंड उसका परिणाम नहीं। दंड और दंडी दोनों ही भिन्न भिन्न हैं इसलिये वहां पर दंडी यही व्यवहार होता है दंड व्यवहार नहीं। उसीप्रकार उष्णमें जो

उष्णत्व (उष्णपना) धर्म है वह उष्णत्वरूप जो सामान्य ( जाति ) उसके संबंधसे है अर्थात् उष्ण गुण है और उष्णत्व जाति है तथा गुण जाति और विशेष पदार्थ आपसमें जुदे जुदे हैं अर्थात् गुण पदार्थ जाति आदि स्वरूप नहीं हो सकता, जाति आदि पदार्थ गुणस्वरूप नहीं हो सकते इसलिये उष्णत्वके संबंधसे उष्णगुणमें उष्णत्ववान् यही प्रतीति हो सकेगी, उष्णगुण उष्ण है, यह नहीं। उसीप्रकार यद्यपि अग्नि में उष्णगुणका संबंध है तो भी द्रव्य गुण आदि पदार्थ भिन्न भिन्न माने हैं इसलिये अग्नि और उष्णगुण जब भिन्न भिन्न हैं तब अग्निमें उष्णवान् वा उष्णी यही प्रतीति होगी 'अग्नि उष्ण है' यह प्रतीति नहीं हो सकती। किंतु जब गुण जाति वा द्रव्य गुणका अभेद संबंध माना जायगा तब उष्णगुण और उष्णत्व जाति इन दोनोंमें भेद न रहने पर उष्णगुण उष्णत्ववान् है इसकी जगह 'उष्णगुण उष्ण है' ऐसा भी व्यवहार होगा तथा अग्नि द्रव्य और उष्णगुणमें अभेद रहने पर 'अग्नि उष्णवान् है' इसकी जगह अग्नि उष्ण है यह व्यवहार होगा। यह व्यवहार यथार्थ है इसलिये द्रव्य गुण आदिका कथंचित् अभेद संबंध ही मानना ठीक है। यदि यहां कहा जाय कि—

समवायाभावादिति चेन्न प्रतिनियमाभावात् ॥ १५ ॥

जो पदार्थ आपसमें जुदे जुदे नहीं हो सकते उनका जो संबंध है वह समवाय है और 'यह यहां है' इसप्रकार ज्ञानवाक्य प्रवृत्ति एवं क्रियाप्रवृत्तिका हेतु रूप जो अभेदजनक संबंध विशेष है वही समवाय है और उसीसे भिन्न भिन्न पदार्थोंका अभेद रूप व्यवहार होता है जिसतरह द्रव्यमें गुण, गुणमें गुणपना आदि ऐसी प्रतीतिका वह करनेवाला है। इस संबंधसे जो पदार्थ आपसमें अभिन्न जान पडते हैं जिस तरह आत्मा और ज्ञान आदि पदार्थ, उनका व्यवहार होता है इसलिये उष्णगुणमें

उष्णत्वका समवाय संबंध रहनेसे 'उष्णगुण उष्णत्ववान् है' इसकी जगह 'उष्णगुण उष्ण है' यह व्यवहार हो सकता है तथा उष्णगुण भी समवाय संबंधसे अग्निमें रहता है इसलिये वहांपर भी 'अग्नि उष्णवान् है' इसकी जगह अग्नि उष्ण है यह व्यवहार हो सकता है द्रव्यगुण आदिका अभेद संबंध मानना व्यर्थ है ? ऐसी आशंका ठीक नहीं। जब उष्णगुण और उष्णत्व जाति तथा उष्णगुण और अग्नि आपसमें सर्वथा भिन्न भिन्न पदार्थ हैं तब उष्णगुणका अग्निमें ही समवाय है जलमें नहीं तथा शीतगुणका जलमें ही समवाय है, अग्निमें नहीं यह नियम कैसे बन सकेगा ? उसीप्रकार उष्णपनाका उष्णगुणके ही साथ समवाय है शीतगुण आदि अन्य गुणोंके साथ नहीं यह भी नियम कैसे बनेगा ? इसलिये जब यह नियम नहीं ही दीख पडता है कि उष्णगुणका समवाय अग्निमें ही है जल आदिमें नहीं अथवा उष्णत्व धर्म उष्णगुणमें ही समवाय संबंधसे रहता है शीत आदि गुणोंमें नहीं तब यही मानना चाहिये कि उष्णगुण अग्निका परिणाम ही है। यदि नैयायिक वा वैशेषिक यहां पर यह तर्क करें कि—

उष्ण गुण अग्निमें ही है जल आदिमें नहीं यह स्वतः सिद्ध वात है। इस नियमके करनेके लिए अन्य किसी भी कारणकी आवश्यकता नहीं ? तब उष्ण गुण अग्निका परिणाम ही सिद्ध हो जाता है क्योंकि स्वभाव और परिणाममें कोई भेद नहीं इसलिये यह वात सिद्ध हो चुकी कि समवाय सम्बन्धसे उष्ण गुण उष्ण है अथवा अग्नि उष्ण है यह व्यवहार नहीं हो सकता क्योंकि वह व्यवहार अभेद पक्षमें ही होता है किंतु वहांपर 'उष्ण गुण उष्णत्ववान्' वा 'अग्नि उष्णवान्' है, यही व्यवहार होगा। और भी यह वात है कि—

समवायाभावो वृत्त्यंतराभावात् ॥ १६ ॥

अर्थ—नैयायिक और वैशेषिकोंने गुणोंकी सत्ता द्रव्यमें समवाय संबन्धसे मानी है जब समवाय भी एक पदार्थ है तो उसकी सत्ता द्रव्य आदिमें किस सम्बन्धसे मानी जायगी ? यदि दूसरे समवाय सम्बन्धसे मानी जायगी, यह कहोगे सो ठीक नहीं। क्योंकि दूसरा समवाय सम्बन्ध पदार्थ माना ही नहीं है 'स्वरूपसे समवाय एक ही पदार्थ है' ऐसा समवाय वादियोंके शास्त्रोंका वचन है। यदि यह माना जायगा कि द्रव्य आदिमें समवाय संबन्धकी सत्ता संयोग संबन्धसे मान लेंगे सो भी ठीक नहीं। जो पदार्थ भिन्न २ हो जानेवाले हैं उन विछुडे हुए पदार्थोंका मिल जाना संयोग संबन्ध है। समवाय, द्रव्य आदि पदार्थोंसे जुदा रह नहीं सकता इसलिये संयोग संबन्धसे द्रव्य आदिमें उसकी सत्ता नहीं मानी जा सक्ती तथा समवाय और संयोग संबन्धसे भिन्न अन्य कोई भी ऐसा संबन्ध नहीं जिससे द्रव्य आदिमें समवाय संबन्धकी सत्ता बन सके किन्तु जिस तरह खरविषाण—गधेके सींग असिद्ध हैं उसी तरह द्रव्य आदिमें किसी भी संबन्धसे समवाय पदार्थकी सत्ता सिद्ध न होनेसे समवाय पदार्थ भी असिद्ध है। इसलिये नैयायिक और वैशेषिकोंने जिस समवाय पदार्थकी कल्पना कर रक्खी है वह कोई पदार्थ ही नहीं। यदि समवायके विषयमें यह कहा जाय कि—

प्राप्तित्वात्प्राप्त्यंतराभाव इति चेन्न व्यभिचारात् ॥ १७ ॥

द्रव्य गुण आदि पदार्थ संबन्धवाले हैं इसलिये उनका कोई न कोई संबन्ध होना आवश्यक है। समवाय पदार्थ तो खास संबंध है, संबंधवान् नहीं, इसलिये उसकी सत्ता सिद्ध करनेके लिये किसी संबंधकी आवश्यकता नहीं वह स्वतः सिद्ध है। सो ठीक नहीं। यदि खास संबन्धकी सत्ता किसी अन्य संबंधसे न मानी जायगी तो संयोग संबन्धकी सत्ता भी समवाय संबन्धसे न बन सकेगी क्योंकि संयोग भी

संबंध ही है इसलिये जिसतरह संबंध होनेपर भी संयोगकी द्रव्य आदि पदार्थोंमें सत्ता समवाय संबंधसे मानी है इसीतरह समवायकी सत्ता भी द्रव्य आदि पदार्थोंमें किसी अन्य संबंधसे मानना चाहिये किंतु द्रव्य आदिमें समवायकी सत्ता सिद्ध करनेवाला कोई भी संबंध है नहीं इसलिये समवाय पदार्थ सिद्ध ही नहीं हो सकता। और भी यदि यह कहा जाय कि—

प्रदीपवदिति चेन्न तत्परिणामादनन्यत्वसिद्धेः ॥ १८ ॥

जिसप्रकार दीपक दूसरे दीपककी कुछ भी अपेक्षा न कर अपनेको भी प्रकाशित करता है और घडा आदि अन्य पदार्थोंको भी प्रकाशित करता है उसीप्रकार समवाय संबंध भी अन्य किसी भी संबंधकी अपेक्षा न कर द्रव्य आदि पदार्थोंमें अपनी सत्ताका स्वयं निश्चय कराता है और द्रव्यमें द्रव्य, वा द्रव्यमें गुण इत्यादिरूपसे द्रव्य आदिकी सत्ताका भी निश्चय कराता है ? सो ठीक नहीं। क्योंकि अन्य किसी भी संबंधकी अपेक्षा न कर यदि समवाय संबंध द्रव्य आदि पदार्थोंमें स्वतः ही अपनी सत्ताका निश्चय करानेवाला कहा जायगा तो वह द्रव्य आदिका परिणाम ही सिद्ध हो गया तब जिसतरह प्रकाश परिणामका धारक दीपक अपने स्वरूप प्रकाशसे भिन्न नहीं, यदि भिन्न माना जायगा तो दीपक पदार्थ ही सिद्ध न हो सकेगा, क्योंकि प्रकाशस्वरूप ही दीपक है प्रकाश नष्ट हो जाने पर दीपक कोई पदार्थ ही नहीं रह जाता उसीप्रकार जैनधर्मका यह सिद्धांत है कि—गुण कर्म सामान्य विशेष और समवाय ये सब द्रव्यके ही परिणाम हैं। द्रव्यसे भिन्न गुण आदि पदार्थ हैं ही नहीं किंतु बाह्य और अभ्यंतर कारणोंके द्वारा द्रव्य ही गुण कहा जाता है एवं वही कर्म सामान्य विशेष और समवाय भी कहा जाता है क्योंकि ये सब ही द्रव्यके परिणाम हैं इस रूपसे समवाय यदि द्रव्यका परिणाम ही है तब वह उससे भिन्न नहीं

हो सकता, द्रव्यस्वरूप ही है । तब जो समवायको एक संबंध और द्रव्यसे भिन्न पदार्थ माना है वह मिथ्या है । तथा यह भी बात है कि घट आदि पदार्थोंका प्रकाश करनेवाला दीपक जिसतरह अपने स्वरूपसे प्रसिद्ध और घटादिसे भिन्न सबके प्रत्यक्षगोचर है उसतरह द्रव्यमें द्रव्यकी वा गुण आदिकी सत्ताका निश्चय करानेवाला समवाय अपने किसी भी स्वरूपसे प्रसिद्ध नहीं और द्रव्य आदिसे भिन्न प्रत्यक्षरूपसे भी किसीको दीख नहीं पडता इसलिये दीपकके समान कभी समवाय पदार्थकी सिद्धि नहीं हो सकती । गुण कर्म सामान्य और समवाय पदार्थोंसे द्रव्य पदार्थ भिन्न है यह तो कहा ही नहीं जा सकता क्योंकि गुण आदि स्वरूप ही द्रव्य है यदि गुण आदि उससे भिन्न मान लिये जांयगे तो द्रव्य पदार्थ ही न सिद्ध हो सकेगा । यदि यह कहा जाय कि गुण कर्म आदि द्रव्यके विशेष नहीं और न उनसे द्रव्यकी प्रसिद्धि है । द्रव्यकी प्रसिद्धि करनेवाला तो और ही कोई विशेष है और उस विशेषसे द्रव्यका गुण कर्म आदिसे संबंध है सो भी ठीक नहीं क्योंकि गुण कर्म आदिसे भिन्न स्वतः सिद्ध तो कोई द्रव्यका विशेष गुण दीख नहीं पडता है यदि हो तो उसका नाम लेना चाहिये । विना बतलाये उसकी सिद्धि हो नहीं सकती । इसलिये यह बात विलकुल निश्चित हो चुकी है कि गुण कर्म सामान्य और समवाय ये द्रव्यके परिणाम हैं परिणाम परिणामीका अभेद रहता है । जब समवाय परिणाम है तब वह द्रव्य स्वरूप ही है उससे भिन्न नहीं इसलिये समवाय संबंध द्रव्यसे जुदा एक और नित्य पदार्थ है यह जो नैयायिक और वैशेषिकोंका कहना है केवल कल्पनामात्र है । और भी यह बात है कि—

विशेषपरिज्ञानाभावात् ॥ १९ ॥

यह साधारण बात है कि जिस एक पुरुषने पिता और पुत्र दोनोंको देखा है वही यह कह सकता

है कि—'यह इसका पिता और यह उसका पुत्र है किन्तु एक पुरुषने पिता देखा है दूसरेने पुत्र देखा है वहांपर एक पुरुष 'यह इसका पिता और यह उसका पुत्र है' यह नहीं वता सकता उसीतरह जिसके मतमें युतासिद्ध—आपसमें जुदे हो जानेवाले और अयुतसिद्ध—आपसमें जुदे न हो सकने वाले पदार्थोंको विषय करनेवाला एक ही ज्ञान है उसके मतमें अयुतासिद्ध पदार्थ आत्मा और ज्ञानादिका समवाय और युतासिद्ध पदार्थ पुरुष और दंड आदिका संयोग संयोगसंबंध यह विशेष ज्ञान हो सकता है किन्तु युत-सिद्ध पदार्थोंको जाननेवाला अन्य ज्ञान और अयुतासिद्ध पदार्थोंको जाननेवाला अन्य ज्ञान होगा वहां पर वह विशेष नहीं बन सकेगा। नैयायिक और वैशेषिक मतमें पदार्थको विषय करनेके लिये ज्ञान सत्ता एक क्षण ही मानी है और एक ज्ञान एक ही पदार्थको विषय करता है, यह उनको इष्ट है तब उनके मतमें जो ज्ञान युतासिद्ध पदार्थको विषय करेगा वह अयुतासिद्धको नहीं कर सकता और जो अयुतासिद्ध को विषय करेगा वह युतासिद्धको विषय नहीं कर सकता इसलिये उनके मतानुसार अयुतासिद्ध पदार्थों का समवाय संबंध और युतसिद्ध पदार्थोंका संयोग यह विशेष ज्ञान नहीं हो सकता। जब यह ज्ञान ही न होगा तब कोई भी संबंध नहीं सिद्ध होगा। विशेष—

नैयायिक और वैशेषिकोंका यह सिद्धांत है कि ज्ञान प्रथम क्षणमें उत्पन्न होता है। द्वितीय क्षणमें अर्थलाभ अर्थात् पदार्थोंको विषय करता है और तृतीय क्षणमें नष्ट हो जाता है इस प्रक्रियासे पदार्थोंको विषय करनेकेलिये ज्ञानको एक दूसरा ही क्षण है। अनेक क्षण नहीं तथा वह ज्ञान एक क्षणमें एक ही पदार्थको विषय करता है। यदि विशेष ज्ञान करनेकेलिये यह उपाय बतलाया जाय कि—

संस्कारादिति चेन्न तस्यापि तादात्म्यात् ॥ २० ॥

अर्थ—एक क्षणमें रहनेवाले ज्ञानसे ऊपर बतलाया हुआ विशेष विज्ञान मत हो परन्तु उस ज्ञानसे उत्पन्न होनेवाले विशेष संस्कारसे विशेष ज्ञान हो जायगा ? सो भी ठीक नहीं। जो संस्कार ज्ञानसे उत्पन्न हुआ है वह ज्ञानस्वरूप ही है। ज्ञानसे भिन्न नहीं इसलिये जिसतरह एक ज्ञान एक क्षणमें एक ही पदार्थ ग्रहण करता है उसीप्रकार संस्कार भी एक ही पदार्थको ग्रहण करेगा तथा जिसप्रकार एक ज्ञान एक क्षणमें अनेक पदार्थोंको ग्रहण नहीं करता उसीप्रकार संस्कार भी अनेक पदार्थोंको ग्रहण न कर सकेगा इस रूपसे जिस समय एक क्षणवर्ती ज्ञानसे "युतासिद्ध पदार्थोंका संयोग संबंध और अयुतासिद्ध पदार्थोंका समवाय संबंध यह" विशेष ज्ञान नहीं होता उसीप्रकार संस्कारसे भी न हो सकेगा। इसलिये समवाय संबंध सिद्ध हो ही नहीं सकता। अथवा—

"कर्तृकरणयोरन्यत्वादन्यत्वमात्मज्ञानादीनां परश्वादिवदिति चेन्न। तत्परिणामादग्निवत्" 'यह जो पहिले सूत्रकी पांचवी वार्तिक कह आये हैं उसका तात्पर्य यह है—वादीने जो यह शंका की है कि—जिसतरह 'देवदत्त फरसासे लकडी काटता है' यहां पर कर्ता देवदत्त और करण फरसा दोनों भिन्न भिन्न पदार्थ हैं उसीप्रकार 'आत्मा ज्ञानसे पदार्थको जानता है' यहांपर भी आत्मा कर्ता और ज्ञान करण है इसलिए आत्मा और ज्ञानका भी भेद मानना चाहिये क्योंकि कर्ता और करण भिन्न २ हुआ करते हैं ? सो नहीं। जिसतरह पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा दाह स्वभावसे अग्नि भिन्न है परन्तु वह

१ इस वार्तिकका पहिले जो अर्थ लिखा गया है वह द्रव्यार्थिक नयकी प्रधानतासे है क्योंकि वहां उष्णको ही अग्नि और ज्ञान दर्शनको ही आत्मा माना है। पर्यायोंकी कल्पना नहीं की। यहां पर पर्यायार्थिक नयकी प्रधानतासे अर्थ है क्योंकि यहां पर दाह-स्वभाव वा ज्ञान स्वभावके उल्लेखसे अग्नि वा आत्माओंकी पर्यायोंकी प्रधानता है। पहले अर्थसे यह अर्थ सुगम है इसलिये दूसरी तरहसे यह वार्तिकका अर्थ लिखा गया है।

दाह परिणाम अग्निका ही है इसलिये जिससमय वह लकडीको जलाती है उस समय जलनारूप क्रियाकी वह कर्ता है तथा वह अपने ही दाह परिणामसे जलाती है इसलिये वही करण है उसीप्रकार पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा ज्ञान पर्यायसे आत्मा भिन्न है परन्तु वह परिणाम आत्माका ही है इसलिये जिससमय आत्मा पदार्थोंको जानता है उस समय जानना क्रियाका कर्ता आत्मा ही है तथा वह अपने ही ज्ञान गुणसे जानता है इसलिये वही करण है। यदि ज्ञानको आत्माका स्वभाव न माना जायगा तो जिसप्रकार दाह स्वभावके विना अग्निका निश्चय नहीं हो सकता उसीप्रकार ज्ञान स्वभावके विना आत्माका भी निश्चय न हो सकेगा इत्यादि भाव दहन स्वभावकी अपेक्षा समझना चाहिये। और भी यह बात है कि—

अनेकांतात्पर्यायपर्यायिणोरर्थांतरभावस्य घटादिवत् ॥ २१ ॥

मूल भेद नयोंके द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक दो हैं। जिस नयसे पर्यायकी गौणता रखते हुए द्रव्यका प्रधान रूपसे बोध हो वह द्रव्यार्थिक है और द्रव्यकी गौणरूप अपेक्षा रख कर पर्यायोंका जाननेवाला नय पर्यायार्थिक है। घटका अर्थ मिट्टीका घडा और जिन दोनों पलडोंमें घडा रहता है अर्थात् घडेको फोडनेसे या घडेको तयार करनेमें जो समान रूप घडेके दो भाग हिस्से होते हैं उन्हें ही कपाल कहते हैं। जिस समय घट और कपालमें पर्यायार्थिक नयकी ओर ध्यान न देकर द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा रक्खी जाती है उस समय यह घडा है वा यह कपाल है, इसतरह पर्यायोंकी विवक्षा—कहनेकी इच्छा नहीं रहती किन्तु मिट्टी द्रव्य वा अजीव[1] द्रव्य वा अनुपयोग[2] ( ज्ञानदर्शनस्वरूप उप-

---

१ घट कपाल आदि अजीव द्रव्यके पर्याय हैं इसलिये उनका द्रव्य अजीव है। २ ज्ञानदर्शनस्वरूप उपयोगरहित घट द्रव्यके कपालादि पर्याय हैं इसलिये उनका द्रव्य अनुपयोग भी है।

योगरहित ) द्रव्य यह विवक्षा रहती है क्योंकि घट कपाल आदि पर्यायें किसी अवस्थामें मिट्टी वा अजीव वा अनुपयोग द्रव्योंसे जुदी नहीं रह सक्तीं, मिट्टी आदि स्वरूप ही होनेके कारण मिट्टी, अजीव वा अनुपयोगके कहनेसे उनका ग्रहण हो जाता है इसलिये द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा घट कपाल आदि पर्यायें मिट्टी अजीव वा अनुपयोग स्वरूप ही हैं। परन्तु उन्हीं दोनोंमें जिस समय द्रव्यार्थिक नयकी ओर ध्यान न देकर पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा रक्खी जाती है उस समय मिट्टी अजीव वा अनुपयोग द्रव्यकी विवक्षा नहीं रहती किन्तु 'यह घट है, यह कपाल है' इस तरह पर्यायोंकी विवक्षा रहती है क्योंकि घट पर्याय भिन्न और कपाल पर्याय भिन्न है, घट कपाल नहीं कहा जाता और कपाल घट नहीं कहा जाता इसलिये पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा घट और कपाल जुदे जुदे हैं। तथा घट और कपाल मिट्टीके ही परिणाम हैं इसलिये बाह्य और अभ्यंतर कारणोंसे जिस समय मिट्टी, घट कपाल आदि अपनी पर्यायस्वरूप परिणत होती है उस समय वह मिट्टी ही घट और कपाल स्वरूप कही जाती है क्योंकि मिट्टीसे घट कपाल आदि पर्याय जुदी नहीं और घट कपाल आदि पर्यायोंसे मिट्टी जुदी नहीं। विना मिट्टीके घट कपाल आदि पर्यायें रह नहीं सकतीं इसलिये परिणाम परिणामीकी जब अभेद विवक्षा रहती है तब मिट्टी और घट कपाल आदि पर्यायें एक ही हैं किंतु पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा जिस समय पर्यायी मिट्टी और पर्याय कपाल आदि भिन्न २ माने जाते हैं उस समय मिट्टी और घट कपाल आदि भिन्न २ हैं। इसी तरह द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक नयोंकी अपेक्षा खांड और शक्कर में भी एकता और भेद समझ लेना चाहिये।

---

१ घड़ाको तयार करनेवाले चाक डोरा आदि। २ मिट्टीकी घट आदि परिणमनेरूप शक्ति।

उसीप्रकार जिस समय पर्यायार्थिक नयकी ओर ध्यान न देकर द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा रक्खी जाती है उस समय 'यह ज्ञान है वा यह दर्शन है' इसतरह पर्यायोंकी विवक्षा नहीं रहती किंतु 'अनादि पारिणामिक चैतन्यस्वरूप जीव द्रव्य है' यह विवक्षा रहती है क्योंकि अनादि पारिणामिक चैतन्य-स्वरूप जीव द्रव्यको छोडकर ज्ञान दर्शन आदि रह नहीं सकते। जीवद्रव्यस्वरूप ही होनेके कारण आत्माके ग्रहणसे उनका भी ग्रहण हो जाता है। इसलिये द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा ज्ञान दर्शन आदि परिणाम आत्मस्वरूप ही हैं परन्तु उन्हीं ज्ञानादिमें द्रव्यार्थिक नयकी ओर ध्यान न देकर जिससमय पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा की जाती है उस समय आत्मा द्रव्यकी विवक्षा नहीं रहती किंतु यह ज्ञान है यह दर्शन है इसतरह पर्यायोंकी विवक्षा रहती है क्योंकि ज्ञान पर्याय भिन्न और दर्शन पर्याय भिन्न है। ज्ञान, दर्शन नहीं कहा जाता और दर्शन, ज्ञान नहीं कहा जाता इसलिये पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा ज्ञान और दर्शन जुदे २ हैं। तथा ज्ञान दर्शन आदि पर्याय आत्माके ही परिणाम हैं इसलिये बाह्य[1] और अभ्यंतर[2] कारणोंसे जिस समय आत्मा, ज्ञान दर्शन आदि अपनी पर्यायस्वरूप परिणत होता है उस समय वह आत्मा ही ज्ञान और दर्शन स्वरूप कहा जाता है क्योंकि आत्मासे ज्ञान दर्शन आदि परि-णाम जुदे नहीं और ज्ञान दर्शन आदि परिणामोंसे आत्मा जुदा नहीं, विना आत्माके ज्ञान दर्शन आदि पर्यायें रह ही नहीं सकतीं। इसलिये परिणाम परिणमीकी जब अभेद विवक्षा रहती है तब आत्मा और ज्ञान दर्शन पर्यायें एक ही हैं किंतु पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा जिस समय पर्यायी आत्मा और पर्याय ज्ञान दर्शन आदि भिन्न २ माने जाते हैं उस समय आत्मा और ज्ञान दर्शन आदि पर्याय जुदे जुदे हैं

१ पुस्तकादिका अवलोकन। २ ज्ञानावरण दर्शनावरणकी क्षयोपशमरूप शक्तिविशेष।

इसप्रकार द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा परस्पर गुणोंमें भी अभेद है एवं गुणी और गुणोंमें भी अभेद है, पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा गुण भी एक दूसरेसे आपसमें जुदे २ हैं एवं गुणी और गुण भी आपसमें भिन्न २ हैं। इस रूपसे पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा जब अग्नि और उष्ण एवं आत्मा और उसके गुण ज्ञानादिक आपसेंमें भिन्न २ हैं तब वादीने जो यह दोष दिया था कि यदि आत्मा और ज्ञानमें कर्ता करणकी व्यवस्था मानी जायगी तो दोनोंको भिन्न २ मानना पडेगा वह दोष दूर होगया क्योंकि जैन सिद्धांतमें कथंचित्—पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा आत्मा और ज्ञानका भेद भी माना है।

इतरथा हि एकार्थपर्यायादन्यत्वप्राप्तिर्वृक्षवत् ॥ २२ ॥

यदि कर्ता और करणका सर्वथा भेद ही माना जायगा तो एक ही पदार्थकी अर्थात् कर्तास्वरूप पदार्थकी पर्याय जहां करण मानी जाती है वहांपर कर्ता करणका अभेद रहता है परन्तु अब कर्ता करणका सर्वथा भेद मानना पडेगा इस रीतिसे "देवदत्त फरसा आदिसे ( लकडीका ) मकान बनाता है" जिस तरह यहां कर्ता—देवदत्त और करण फरसा आदि सर्वथा भिन्न हैं उस तरह "शाखाओंके वजनसे वृक्ष टूटा जाता है" यहां पर वृक्षरूप कर्ताकी पर्याय शाखाके करण होनेपर भी दोनोंका सर्वथा भेद ही माना जाना चाहिये। परंतु यह बात युक्तिसे बाधित है क्योंकि शाखाभारसे भिन्न वृक्ष पदार्थ है नहीं, शाखाओंका समुदाय ही वृक्ष कहा जाता है इसलिये वृक्ष और शाखाओंका आपसमें अभेद है। तथा यह वृक्ष और यह शाखा है इसप्रकार भेद विवक्षा रहने पर वृक्ष और शाखा जुदे जुदे भी हैं इसलिये वृक्ष और शाखाओंका आपसमें भेद भी है इसतरह कथंचित् भेदाभेद अर्थात् द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा अभेद और पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा भेद ही मानना चाहिये। यदि कर्ता करण

की व्यवस्था सर्वथा भेद पक्षमें ही मानी जायगी तो 'शाखाओंके वजनसे वृक्ष टूटा जाता है' यहांपर एक ही पदार्थकी पर्याय शाखा करण न पड सकेगी परन्तु वह एक ही पडती है। उसीप्रकार आत्मामे भिन्न ज्ञान पदार्थ नहीं। ज्ञानादि स्वरूप ही आत्मा है इसलिये आत्मा और ज्ञानका आपसमें अभेद है तथा यह आत्मा है और यह ज्ञान है। इसप्रकार भेद विवक्षा रहनेपर (वृक्ष और शाखाके समान) जुदे २ भी हैं इसलिये आत्मा और ज्ञानका आपसमें भेद भी है। इस तरह आत्मा और ज्ञानमें कथंचित् भेदाभेद अर्थात् द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा अभेद और पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा भेद मानना चाहिये यदि कर्ता करणकी व्यवस्था सर्वथा भेद पक्षमें ही मानी जायगी तो 'आत्मा ज्ञानके द्वारा पदार्थोंको जानता है' यहां पर एक ही पदार्थका परिणाम ज्ञान, करण न हो सकेगा। इसलिये कथंचित् भेदाभेद पक्षमें ही कर्तृ करणकी व्यवस्था मानना ठीक है और भी यह है कि—

करणस्योभयथोपपत्तेर्द्रव्यस्य मूर्तिमदमूर्तिभेदवत् ॥ २३ ॥

द्रव्य मूर्तिक[1] भी है और अमूर्तिक भी है। किंतु द्रव्यके विषयमें यह आग्रह नहीं कि वह मूर्तिक ही है अमूर्तिक नहीं अथवा अमूर्तिक ही है मूर्तिक नहीं। क्योंकि जीव पुद्‍गल धर्म अधर्म आकाश और कालके भेदसे द्रव्योंके छे भेद हैं। उनमें पुद्‍गल द्रव्य मूर्तिक है और धर्म अधर्म आकाश और काल अमूर्तिक हैं तथा द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा आत्मा अमूर्तिक है और पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा आत्माके साथ अनादि कालसे कार्माण शरीरका सम्बन्ध है इसलिये वह मूर्तिक भी है इस रीतिसे जिस प्रकार मूर्तिक और अमूर्तिकके भेदसे द्रव्य दो प्रकारका है उसीप्रकार विभक्तकर्तृक और अविभक्त

१ जिसमें रूप रस गंधादिक हों वह मूर्तिक और जिसमें वे न हों वह अमूर्तिक है।

कर्तृकके भेदसे करण भी दो तरहका है। जो करण, कर्तासे भिन्न हो वह विभक्तकर्तृक है जिसतरह देवदत्त फरसासे लकडी काटता है यहांपर फरसा भिन्न करण है, क्योंकि वह देवदत्तसे भिन्न है तथा जो करण कर्तास्वरूप ही है, कर्तासे भिन्न नहीं वह अविभक्तकर्तृक है जिस तरह 'अग्नि अपने उष्ण परिणामसे काठको जलाती है' यहां पर उष्ण परिणाम अभिन्न करण है क्योंकि वह अग्निस्वरूप ही है उसी तरह "आत्मा ज्ञानसे पदार्थोंको जानता है" इहां पर ज्ञान भी अविभक्तकर्तृक करण है क्योंकि ज्ञान आत्माका ही परिणाम है, उससे जुदा नहीं "इसलिये जब अभेद पक्षमें भी कर्ता करणकी व्यवस्था है तव वादीका जो यह कहना है कि' "भेद पक्षमें ही कर्ता करणकी व्यवस्था होती है" वह निरर्थक है और भी यह वात है कि—

दृष्टांताच्च कुशूलस्वातंत्र्यवत् ॥ २४ ॥

जिसप्रकार देवदत्त कुशूलको तोडता है यहां पर जिस समय कुशूल अत्यंत जीर्ण होनेके कारण अपने आप ही टूट जाता है वहां पर स्वयं ही वह करण बन जाता है। उसको तोडनेवाला कर्तासे भिन्न कोई करण नहीं होता उसी प्रकार आत्मा पदार्थोंको जानता है यहां पर जाननेवाला आत्मा ही करण है आत्मासे भिन्न करण पदार्थ नहीं इसलिये भेद होने पर ही कर्ता करण व्यवहार होता है अभेद होने पर नहीं, यह हठ नहीं की जासकती। और भी यह वात है कि—

एकार्थपर्यायविशेषोपपत्तेरिंद्रादिव्यपदेशवत् ॥ २५ ॥

एक पदार्थकी अनेक पर्यायें होती हैं परंतु वह पदार्थ पर्यायोंसे भिन्न नहीं कहा जाता जिसतरह एक ही देवराजकी इंद्र शक्र पुरंदर आदि अनेक पर्याय हैं परंतु उन पर्यायोंसे देवराज भिन्न नहीं।

तथा जिस समय ऐश्वर्यका भोग करता है उससमय इंद्र कहलाता है जिससमय सामर्थ्यका काम करता है उससमय शक्र कहलाता है और जिससमय नगरोंको विदारण करता है उससमय पुरंदर कहलाता है इसप्रकार विशेष विशेष कार्योंसे देवराज ही इंद्र शक्र और पुरंदर आदि विशेष नामोंका धारक गिना जाता है इसलिये जिस कार्य विशेषके करनेसे वह इंद्र कहा जाता है उस कार्य विशेषसे शक्र और पुरंदर नहीं। जिस कार्यविशेषसे शक्र कहा जाता है उससे इंद्र और पुरंदर नहीं और जिस कार्य विशेषसे पुरंदर कहा जाता है उससे इंद्र और शक्र नहीं कहा जाता क्योंकि इनकी शक्रादि रूप प्रत्येक अवस्था भिन्न २ व्यंजनपर्यायरूप प्रगट होती है। द्रव्यकी पर्यायको व्यंजनपर्याय कहते हैं। परंतु कार्य विशेषके कारण इंद्र शक्र पुरंदर आदि नामोंके रहते भी उनसे देवराज ही कहा जाता है वे पर्यायें देवराजसे भिन्न अन्य किसी पदार्थकी नहीं उसीप्रकार आत्माकी भी ज्ञान दर्शन सुख आदि पर्याय मोजूद है तथा जानना देखना आदि कार्य विशेषोंसे उन पर्यायोंका भेद भी है परंतु बोध उनसे आत्माका ही होता है अन्य किसी पदार्थका बोध नहीं होता इसलिये एक ही पदार्थकी पर्यायको करण माननेसे 'आत्मा ज्ञानके द्वारा पदार्थोंको जानता है' यहां पर आत्माकी ज्ञान पर्यायके करण पडजाने पर आत्मा और ज्ञानका सर्वथा भेद सिद्ध नहीं हो सकता। कथंचित् भेदाभेद ही युक्तियुक्त है। अथवा—

कर्तृसाधनत्वाद्वा दोषाभावः॥ २६॥

ज्ञान दर्शन और चारित्र ये तीनो शब्द कर्तृसाधन हैं। कर्ता अर्थमें प्रत्यय करने पर इनकी सिद्धि

१ जहां कर्ता प्रधान होता है वह कर्तृसाधन कहा जाता है जिसतरह देवदत्त भात खाता है यहां पर भात खानेवाला देवदत्त प्रधान है इसलिये वह कर्ता है।

हुई है किंतु करणसाधन नहीं—करण अर्थमें प्रत्यय कर इनकी सिद्धि नहीं है। उन ज्ञानादि परिणामोंको धारण करनेवाला आत्मा ही जानता है इसलिये ज्ञानरूप कहा जाता है, वही देखता है इसलिये दर्शनरूप कहा जाता है, वही आचरण करता है इसलिये चारित्ररूप कहा जाता है। इसप्रकार कर्तामें प्रत्यय करने पर एवंभूत नयकी अपेक्षा आत्मा ही ज्ञान दर्शन और चारित्र है। इसरीतिसे ज्ञान दर्शन को करण मानने पर जो वादीने यह दोष दिया था कि "कर्ता और करण पदार्थ सर्वथा भिन्न होते हैं। यदि ज्ञान और दर्शनको करण और आत्माको कर्ता माना जायगा तो आत्मा और ज्ञान दर्शनादिमें सर्वथा भेद मानना पडेगा" वह दोष दूर होगया। यदि यहां पर यह कहा जाय कि—

लक्षणाभाव इति चेन्न बाहुलकात् ॥ २७ ॥

युट् प्रत्यय भाव और कर्ममें होता है कर्तामें नहीं, फिर यहां कर्तामें युट् प्रत्यय कहना अयुक्त है? सो ठीक नहीं। 'युड्ण्या बहुलं' (युट् और कृत् प्रत्यय बहुलतासे होते हैं) व्याकरणके इस सूत्रसे कर्तामें भी युट् और णित्र प्रत्यय होते हैं एवं कर्तामें युट् प्रत्यय करनेसे ज्ञान और दर्शन और णित्र प्रत्यय करनेसे चारित्र शब्दकी सिद्धि हो जाती है। सूत्रमें जो बहुल पद है उसका तात्पर्य यह है कि जिन प्रत्ययोंका जहां विधान किया गया है उससे अन्यत्र भी वे प्रत्यय होते हैं। कृत् प्रत्ययोंका विधान भाव और कर्ममें है वे करण आदिमें भी हो जाते हैं जिसतरह जिससे स्नान किया जाय वह स्नानीय चूर्ण (साबुन आदि) कहा जाता है इहांपर करणमें प्रत्यय है। जिसकेलिये दे वह दानीय—अतिथि कहा जाता है यहां

१ पहिले अर्थ लिखा जा चुका है। २ वर्तमानक्रिया परिणाम परिणत पदार्थकी विवक्षा रखनेवाला एवंभूतनय कहलाता है। जिससमय पढ़ रहा है उसीसमय छात्र है, पढाते समय वही पाठक कहा जाता है।

पर संप्रदान अर्थमें प्रत्यय है तथा जिसके द्वारा समावर्तन—आदरसत्कार किया जाय वह समावर्तनीय गुरु कहा जाता है इहां पर अपादान पंचमी कारकमें प्रत्यय है। तथा करण और अधिकरणमें जो युट् प्रत्यय कहा गया है वह कर्म आदि कारकोंमें भी होता है जिसतरह जो काटे वह निरदन—दांतरा यहां पर कर्ममें प्रत्यय है जिससे रेच (दस्त) होजावे वह प्रस्कंदन विरेचन कहा जाता है यहां अपादान कारक में युट् प्रत्यय है।

अथवा भावसाधना ज्ञानादिशब्दास्तत्त्वकथनाद्दात्रस्य करणव्यपदेशवत् ॥ २८ ॥

अथवा तृण आदिको न भी काटनेवाला दांतरा जिस समय उदासीनरूपसे जुदा पडा रहता है उस समय "यद्यपि वह भावसाधन है क्योंकि उसमें काटनेकी सामर्थ्य है। काट नहीं रहा है' तो भी वह नाम मात्रसे करण कहा जाता है उसी प्रकार जानना देखना और आचरण करनारूप अपनी क्रियाओंको न करनेवाला ज्ञान दर्शन और चारित्र जिस समय उदासीन रूपसे आत्मामें स्थित है उस समय वे नाम मात्रसे करण कहे जाते हैं वास्तवमें भावसाधन हैं क्योंकि उनमें करनेकी शक्ति है क्रिया को वे कर नहीं रहे हैं इहां पर ज्ञान दर्शन चारित्र स्वरूप मोक्ष मार्ग है। तथा ज्ञानादिकी जाननारूप ज्ञान, देखनारूप दर्शन, आचरण रूप चारित्र इस प्रकार भाव साधन व्युत्पत्ति है क्योंकि भावसाधनका अर्थ स्वस्वरूप सिद्ध करता है यहां व्युत्पत्तिसे स्वस्वरूप सिद्ध होता है इसलिये यहां पर कर्ता आदि किसी कारकका व्यवहार नहीं किन्तु जहां पर क्रियाकी अपेक्षा व्युत्पत्ति है जिस तरह—जिसके द्वारा जाने वा जो जाने वह ज्ञान जिसके द्वारा देखे वा जो देखे वह दर्शन जिसके द्वारा आचरण करे वा जो आचरण करे वह चारित्र वहां पर कर्ता करण आदिका व्यवहार होता है। इस रीतिसे जब ज्ञान आदि

को भाव साधन मान लिया तब कर्ता करणके व्यवहारकी योग्यता नहीं रही। इसलिये वादीने जो यह दोष दिया था कि कर्ता करण सर्वथा भिन्न होते हैं यदि ज्ञानको करण और आत्माको कर्ता माना जायगा तो आत्मासे ज्ञानको सर्वथा भिन्न कहना पडेगा। वह दोष दूर हो गया। यदि यहां पर यह शंका हो कि—

व्यक्तिभेदादयुक्तमिति चेन्नैकार्थे शब्दान्यत्वाद् व्यक्तिभेदगतेः ॥ २९ ॥

विशेष्यके जैसे लिंग और वचन होते हैं उसी प्रकार विशेषणके होते हैं ज्ञानं आत्मा अर्थात् आत्मा ही ज्ञान है जब यहां विशेष्य आत्मा और विशेषण ज्ञान है तब आत्मा जिस तरह पुंलिंग शब्द है उसी प्रकार ज्ञान भी पुलिंग होना चाहिये इसरीतिसे 'ज्ञानं आत्मा' कहना ठीक नहीं, ज्ञान आत्मा यह कहना चाहिये। सो ठीक नहीं। एक ही अर्थमें शब्दोंके भेदसे लिंग वचन आदिका भेद होता है जिस तरह गेह कुटी और मठ ये तीनों शब्द घर रूप अर्थके वाचक हैं तथापि शब्द भिन्न २ हैं इसलिये गेह यह नपुंसक लिंग शब्द कुटी स्त्रीलिंग शब्द और मठ पुलिंग शब्द है, इसी तरह पुष्य तारका नक्षत्र ये तीनों शब्द नक्षत्र रूप अर्थके कहनेवाले हैं तो भी शब्दोंका आपसमें भेद रहनेसे पुष्य पुलिंग, तारका स्त्रीलिंग, और नक्षत्र नपुंसक लिंग शब्द है। उसीप्रकार यद्यपि ज्ञान शब्द नपुंसक लिंग और आत्मा शब्द पुलिंग है तथापि शब्दोंका भेद होनेसे लिंग आदिका भेद रहने पर भी कोई दोष नहीं।

ज्ञानगृहणमादौ न्याय्यं तत्पूर्वकत्वाद्दर्शनस्य ॥ ३० ॥ अल्पाच्तरत्वाच्च दर्शनात् ॥ ३१ ॥

नोभयोर्युगपत्प्रवृत्तेः प्रतापप्रकाशवत् ॥ ३२ ॥

श्रद्धान, ज्ञान पूर्वक होता है जबतक पदार्थोंके स्वरूपका ज्ञान नहीं होता तब तक उनका श्रद्धान

भी नहीं होता इसलिये 'सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गः' यहांपर दर्शनसे पाहिले ज्ञान पढना चाहिये एक वात। दूसरे जिस शब्दमें थोडे स्वर–अक्षर होते हैं वह अधिक अक्षरवाले शब्दसे पहले पढा जाता है। यह व्याकरण शास्त्रका नियम है। दर्शन शब्दकी अपेक्षा ज्ञान शब्दके अक्षर कम हैं इसलिये भी दर्शन शब्दसे पहिले ज्ञान शब्दका पाठ होना चाहिये। इस रूपसे 'सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गः' ऐसा सूत्र न रखकर 'सम्यग्ज्ञानदर्शनचारित्राणि मोक्षमार्गः' ऐसा ही रखना चाहिये? सो ठीक नहीं। जिसतरह मेघपटलके दूर हो जानेपर सूर्यका प्रताप और प्रकाश–उष्णपना और रोशनी एक साथ प्रगट होते हैं। उसीप्रकार दर्शनमोहनीय कर्मके उपशम, क्षयोपशम और क्षय हो जानेपर जिस समय आत्मामें सम्यग्दर्शन गुण प्रगट होता है उसी समय मति अज्ञान और श्रुत अज्ञानके दूर हो जाने पर मतिज्ञान और श्रुतज्ञानरूप सम्यग्ज्ञान प्रगट हो जाते हैं। अर्थात्–

आत्मा, ज्ञान, दर्शन आदि स्वरूप है। उसकी ऐसी कोई भी अवस्था नहीं जहां ज्ञान और दर्शन की नास्ति हो सके। नहीं तो ज्ञान दर्शन आदिके अभाव हो जानेपर आत्मा पदार्थ ही नहीं बन सकेगा। हां! यह वात अवश्य है कि हर एक अवस्थामें सम्यग्ज्ञान और सम्यग्दर्शन नहीं रहते। किसी अवस्था में मिथ्याज्ञान और मिथ्यादर्शन तो किसी अवस्थामें सम्यग्ज्ञान और सम्यग्दर्शन रहते हैं। इस रीति से आत्मामें विभावरूपसे रहनेवाले मिथ्यादर्शन और मिथ्याज्ञानोंमें विभावरूप पर्याय उत्पन्न करनेवाले कारणोंका अभाव होनेसे जब मिथ्यादर्शन, सम्यग्दर्शनस्वरूप परिणत होता है उसीसमय मिथ्याज्ञान भी सम्यग्ज्ञान हो जाता है इसलिये सम्यग्दर्शन और सम्यग्ज्ञानकी प्रगटताका जब एक ही समय है तब दर्शनसे पहले ज्ञान पढना चाहिये यह शंका निरर्थक है क्योंकि साथमें होनेवालोंमें कौन पहिले

पढना चाहिये और कौन पीछे ? यह संदेह किया ही नहीं जा सकता इसलिये जैसा सूत्र है वैसा ही ठीक है। यदि यह कहा जाय कि सम्यग्दर्शन और सम्यग्ज्ञानकी एक साथ आत्मामें प्रगटता सिद्ध हो जानेपर जो यह शंका की गई थी कि–'विना ज्ञानके श्रद्धान नहीं होता इसलिये दर्शनके पहिले ज्ञान का ही पाठ रखना ठीक है' उसका तो परिहार हो गया परन्तु 'जिसमें थोडे अक्षर होते हैं उसका अधिक अक्षरवाले शब्दसे पहिले पाठ रहता है दर्शनकी अपेक्षा ज्ञानमें अक्षर कम हैं इसलिये दर्शनसे पहिले ज्ञानका ही पाठ रखना प्रमाणसिद्ध है' यह शंका तो ज्योंकी त्यों मौजूद है सो भी ठीक नहीं। क्योंकि–

दर्शनस्यैवाभ्यर्हितत्वात् ॥ ३३ ॥

थोडे अक्षरवाले शब्दसे अधिक अक्षरवाला भी शब्द यदि पूज्य–प्रधान होगा तो उसका ही पहिले पाठ रहेगा। थोडे अक्षरवालेका नहीं। यह भी उसका बाधक व्याकरणका सिद्धान्त है। सम्यग्दर्शनके होते ही मिथ्याज्ञान सम्यग्ज्ञानरूप हो जाता है, विना सम्यग्दर्शनके प्रगट हुए पदार्थको जान कर भी उसका वास्तविक श्रद्धान नहीं होता इसलिये वह ज्ञान मिथ्याज्ञान ही समझा जाता है इस रीतिसे मिथ्याज्ञानको सम्यग्ज्ञान बनानेवाला जब सम्यग्दर्शन है तब वही प्रधान है। ज्ञान प्रधान नहीं। इसलिये सम्यग्दर्शनका ही पहिले पाठ रखना ठीक है।

मध्ये ज्ञानवचनं ज्ञानपूर्वकत्वाच्चारित्रस्य ॥ ३४ ॥

मन वचन आदिकी जिन विशेष क्रियाओंसे कर्म आवे उन क्रियाओंका रुक जाना सम्यक्चारित्र

१ अभ्यन्तर और बाह्य कारण–कषाय परिणाम और मन वचन कायरूप तीन योगोंकी प्रवृत्ति कर्मोंके बन्धनमें आवश्यक कारण है।

है। यह सम्यक्चारित्र जीव अजीव आदि पदार्थोंके वास्तविक स्वरूपके ज्ञान हो जानेपर जिस समय चारित्र मोहनीय कर्मका उपशम क्षयोपशम और क्षय होता है उस समय होता है किंतु विना सम्यग्ज्ञान के चारित्र, मिथ्याचारित्र कहा जाता है इसलिये उक्त सूत्रमें चारित्रसे पहिले वीचमें ज्ञान शब्दका प्रयोग किया है।

इतरेतरयोगे द्वंद्वो मार्गं प्रति परस्परापेक्षाणां प्राधान्यात् ॥ ३५ ॥

यथा प्लक्षन्यग्रोधपलाशा इति ॥ ३६ ॥

जहां पर विशेषतासे चकार आवे और उसके सभी पदार्थ परस्पर सापेक्ष और प्रधान हों वह द्वंद्व समास कहा जाता है। द्वंद्वसमासके समुच्चय अन्वाचय इतरेतरयोग और समाहार ये चार भेद हैं। जहां पर दो शब्दोंके अन्तमें द्विवचन और तीन आदि शब्दोंके अन्तमें बहुवचन आवे, जितने पदार्थों का आपसमें समास किया जाय वे सभी पदार्थ आपसमें सापेक्ष और प्रधान हों एवं विशेषतासे चकार आवें, वह इतरेतरयोग नामक द्वंद्व समास है। जिसतरह प्लक्षश्च न्यग्रोधश्च पलाशश्च प्लक्षन्यग्रोध-पलाशाः इहांपर वृक्ष विशेषके वाचक प्लक्ष न्यग्रोध और पलाश तीनों शब्दोंके अन्तमें बहुवचन है। अस्तित्व आदि क्रियाओंकी, एक ही कालमें तीनोंके अन्दर समान रूपसे मौजूदगी है इसलिये तीनों ही प्रधान हैं। आपसमें एक दूसरेकी अपेक्षा रखनेवाले हैं और विशेषतासे प्रत्येक शब्दके अन्तमें चकार है इसलिये इहां इतरेतरयोग नामक द्वंद्व समास है उसीप्रकार 'दर्शनं च ज्ञानं च चारित्रं च दर्शनज्ञान-चारित्राणि' इहां पर भी दर्शन ज्ञान और चारित्र इन तीनों शब्दोंके अन्तमें बहुवचन है। तीनों ही आपस

१ खुलासा व्याकरण ग्रंथोंमें देखना चाहिए।

में एक दूसरेकी अपेक्षा रखनेवाले हैं। अस्तित्व आदि क्रियाओंकी एक ही कालमें तीनोंके अन्दर समानरूपसे मोजूदगी है इसलिये तीनों ही प्रधान हैं और विशेष रूपसे प्रत्येकके अंतमें चकार है इस-लिये यहां भी इतरेतरयोग नामक द्वंद्व समास है। इतरेतर योग द्वंद्वमें सब पदार्थोंकी प्रधानता इस-लिये रक्खी गई है कि जिन पदार्थोंका इतरेतरयोग द्वंद्व किया गया है वे सभी पदार्थ जिस पदार्थके विशेषण माने गए हैं उस पदार्थका (विशेष्यका) समान रूपसे प्रधान बनकर एवं आपसमें एक दूसरे की अपेक्षा रखकर बोध कराते हैं। जिसतरह 'प्लक्षन्यग्रोधपलाशाः वृक्षः' इहांपर प्लक्ष आदि तीनों ही समान रूपसे प्रधान होकर एवं आपसमें सापेक्ष होकर वृक्षको जनाते हैं किंतु यह नहीं कि एक प्रधान-तासे वृक्षको जनावे, दूसरा गौणरूपसे, अथवा दो प्रधानतासे जनावें, एक गौणरूपसे। उसीतरह 'सम्य-ग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गः' इहांपर दर्शन आदि तीनों ही प्रधान होकर एवं आपसमें सापेक्ष हो कर मोक्षमार्गको जनाते हैं किंतु यह नहीं कि सम्यग्दर्शन प्रधानतासे मोक्षमार्गको जनावे और ज्ञान चारित्र गौणरूपसे अथवा सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान मुख्यरूपसे और सम्यक्चारित्र गौणरूपसे जनावें इस लिये यह वात सिद्ध हुई कि सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र तीनों ही प्रधानरूपसे मोक्षमार्ग को जनाते हैं तब तीनों मिलकर ही मोक्षके मार्ग हैं। एक वा दो मोक्षके मार्ग नहीं कहे जा सकते।

प्रत्येकं सम्यग्विशेषणपरिसमाप्तिर्भुजिवत् ॥ ३७ ॥

देवदत्त जिनदत्त गुरुदत्त तीनों भोजन करें, यहांपर जिसतरह भोजन कार्यका तीनोंके साथ सम्बन्ध है अर्थात् देवदत्त भोजन करे, जिनदत्त भोजन करे और गुरुदत्त भी भोजन करे उसी प्रकार 'सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गः' इहां पर भी सम्यक् शब्दका दर्शन ज्ञान और चारित्र तीनोंके साथ

संबंध है अर्थात् सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र ए तीनों मिलकर मोक्षके मार्ग हैं। सम्यक् शब्दका अर्थ प्रशंसा है। इसलिये चाहे सम्यग्दर्शन आदि कह दिया जाय, चाहे प्रशस्तदर्शन आदि कहा जाय एक ही वात है।

पूर्वपदसामानाधिकरण्यात्तद्व्यक्तिवचनप्रसंग इति चेन्न मोक्षोपायस्यात्मप्रधानत्वात् ॥ ३८ ॥

समानाधिकरणका अर्थ एक जगह रहना है जिनका आपसमें विशेषण विशेष्यभाव होता है वे नियमसे एक जगह रहते हैं जिस तरह घडा पीला है यहांपर पीला विशेषण और घडा विशेष्य है जिस प्रकार रूप घडामें रहता है उसीप्रकार घडा भी अपने स्वरूप घडामें रहता है। सम्यग्दर्शन ज्ञान और चारित्र मोक्षमार्ग है यहांपर सम्यग्दर्शन ज्ञान और चारित्र विशेष्य और मोक्षमार्ग विशेषण है और जहांपर सम्यग्दर्शनादि है वहींपर मोक्षमार्ग है क्योंकि सम्यग्दर्शन आदि स्वरूप ही मोक्षमार्ग है। तथा विशेष्यके जो लिंग और वचन हैं वे ही विशेषणके होते हैं। जब विशेष्य 'सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि' यहां नपुंसक लिंग और बहुवचन है तो विशेषण मोक्षमार्गमें भी बहुवचन और नपुंसक लिंग होना चाहिये वैसी अवस्थामें "सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गाणि" ऐसा सूत्र बनाना चाहिये? सो ठीक नहीं। मोक्षका उपाय स्वभावकी प्रधानतासे है, जिस स्वभावसे मोक्षका उपाय बतलाया गया है वह स्वभाव सम्यग्दर्शन ज्ञान और चारित्रकी एकतारूप है, स्वयं एक और पुंलिंग है इसलिये मोक्षमार्गकी प्रधानता है। इस रीतिसे 'साधवः प्रमाणं, सब साधु प्रमाण स्वरूप हैं' इहांपर प्रमाण और साधुओंका समानाधिकरण वा विशेषण विशेष्य भाव रहनेपर भी जिसतरह विशेष्य साधु शब्दका लिंग—पुंलिंग

१ यह नियम अभिन्न पदार्थोंके लिये है।

और वचन—बहुवचन है, उस तरह प्रमाणका नहीं किंतु 'प्रमाणं' यह एकवचन और नपुंसक लिंग ही है उसीप्रकार सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्रका लिंग—नपुंसकलिंग और वचन—बहुवचन है तथापि प्रधानता रहनेके कारण मोक्षमार्गका वैसा नहीं, किंतु 'मोक्षमार्गः' यह एकवचन और पुंलिंग ही है।

आत्यंतिकः सर्वकर्मनिक्षेपो मोक्षः ॥ ३९॥

ज्ञानावरण आदि समस्त कर्मोंका सर्वथा नष्ट हो जाना मोक्ष है। मोक्ष धातुका अर्थ क्षेपण—दूर कर देना है। उससे भाव साधन अर्थमें घञ् प्रत्यय करनेपर व्याकरण शास्त्रकी रीतिके अनुसार मोक्ष पदार्थ सिद्ध होता है।

मृजेः शुद्धिकर्मणो मार्ग इवार्थाभ्यंतरीकरणात् ॥ ४०॥

शुद्धि करना रूप अर्थको कहनेवाले मृजि धातुसे घञ् प्रत्यय करने पर मार्ग शब्दकी सिद्धि होती है और जो शुद्ध हो वह मार्ग है यह उसका अर्थ है। तथा मार्ग शब्दके अन्दर इव अव्ययको गुप्त माना है। इव प्रत्ययका अर्थ उपमा—समानता बतलाना है इस रीतिसे मार्ग शब्दके अन्दर इव अव्यय माननेसे 'मार्ग इव मार्गः' ऐसी मार्ग शब्दकी व्युत्पत्ति हो जाती है और उसका अर्थ यह है कि जिस तरह यह टीला कांटे पत्थर कंकर आदिके दूर कर देने पर रास्ता साफ हो जाता है और रास्तागीर बडे आराससे अपने इष्ट स्थान पर पहुंच जाते हैं उसी तरह मिथ्यादर्शन मिथ्याज्ञान और असंयम मिथ्याचारित्र रूप दोषोंके दूर हो जानेपर जिस समय सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र स्वरूप शुद्ध मोक्ष मार्ग प्राप्त हो जाता है उस समय भव्य लोग बडी आसानीसे मोक्ष सुख पालेते हैं इसलिये मार्ग—रास्ताके समान होनेसे मोक्षमार्ग यहांपर मार्ग शब्द कहा गया है।

अन्वेषणाक्रियस्य वा करणत्वोपपत्तेः ॥ ४१ ॥

अथवा ढूंढना रूप अर्थको कहनेवाले मार्ग धातुसे भी मार्ग शब्दकी सिद्धि होती है तथा सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान आदिको करण कारक पहिले मान ही लिया है इस रूपसे जिनके द्वारा मोक्ष ढूंढी जा सके वह मोक्ष मार्ग है यह मोक्षमार्ग शब्दका अर्थ है। मोक्ष सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक् चारित्र गुणोंके द्वारा ढूंढी जाती है इसलिये सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र ही मोक्षमार्ग हैं। यदि वहां पर यह कहा जाय कि—

युक्त्यनभिधानादमार्ग इति चेन्न मिथ्यादर्शनाज्ञानासंयमानां प्रत्यनीकत्वादौषधवत् ॥ ४२ ॥

सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक् चारित्र ही मोक्षका मार्ग है इसमें कोई युक्ति तो दी नहीं फिर विना युक्तिके यह कैसे माना जाय कि सम्यग्दर्शन आदि ही मोक्षके मार्ग हैं अन्य नहीं। इसलिये सम्यग्दर्शन आदिको मोक्ष मार्गपना नहीं सिद्ध हो सकता? सो ठीक नहीं। जिस तरह वात पित्त आदिके विकारोंसे उत्पन्न होनेवाले रोगोंको मय कारणोंके नष्ट करनेवाली स्निग्ध रूक्ष—चिकना और रूखापना गुणकी धारक औषधियें होती हैं उसी तरह मिथ्यादर्शन मिथ्याज्ञान और मिथ्याचारित्र आदि दोषोंको मय उनके कारणोंके नष्ट करनेवाले सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक् चारित्र हैं। यदि ऐसा नहीं माना जायगा तो मिथ्यादर्शन आदिके द्वारा संसारमें ही घूमना पडेगा इस रीतिसे जब सम्यग्दर्शन आदि ही मोक्षके मार्ग युक्तिसे सिद्ध हो चुके तब वादीकी यह शंका कि—"सम्यग्दर्शनादि ही मोक्षके मार्ग हैं यह बात विना युक्तिके ठीक नहीं' वह सर्वथा निरर्थक है।

इसप्रकार श्रीतत्त्वार्थराजवार्तिकालंकारकी भाषाटीकामें प्रथमाह्निक समाप्त हुआ ॥ १ ॥

विपर्ययाद्बंधस्यात्मलाभे सति ज्ञानादेव तद्विनिवृत्तेस्त्रित्वानुपपत्तिः ॥ १ ॥

किसीका मत है कि विपर्ययज्ञानसे कर्मोंका बंध होता है। जिससमय विपर्ययज्ञान नष्ट हो जाता है उससमय आत्मामें तत्त्वज्ञान प्रगट हो जाता है और उससे फिर कर्मबंध नहीं होता क्योंकि कारणके नष्ट हो जानेसे कार्यका भी नाश हो जाता है। यहां पर कारण विपर्ययज्ञान, और कार्य कर्मबंधका होना है। तथा बंधका न होना ही मोक्ष है। इसरीतिसे जब मोक्षकी प्राप्तिमें तत्त्वज्ञान ही कारण है तब सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र तीनोंको कारण कहना व्यर्थ है। यदि कदाचित् जैनसिद्धांतकार यह कहैं कि—

प्रतिज्ञामात्रमिति चेन्न सर्वेषामविसंवादात् ॥ २ ॥

विपर्ययज्ञानसे कर्मबंध होता है यह बात कहनेमात्र है युक्तिसिद्ध नहीं। सो भी ठीक नहीं। "विपर्ययज्ञानसे बंध होना" सभी वादी प्रतिवादीको इष्ट है। जिसतरह कि—

धर्मेण गमनमूर्ध्वमित्यादिवचनमेकेषां ॥ ३ ॥

धर्माचरण करनेसे ऊर्ध्वलोककी ब्राह्म्य १ सौम्य २ प्राजापत्य ३ इंद्र ४ गांधर्व ५ यक्ष ६ राक्षस ७ और पिशाच ८ नामक जातियोंमें उत्पत्ति होती है। अधर्माचरणसे मानुष १ पशु २ मृग ३ मत्स्य ४

१ धर्मेण गमनमूर्ध्वं गमनमधस्ताद्भवत्यधर्मेण। ज्ञानेन चापवर्गो विपर्ययादिष्यते बन्धः ॥ ४४ ॥ सांख्यतत्त्वकौमुदी। २ प्रकृतेर्महांस्ततोऽहंकारस्तस्माद्गणश्च षोडशकः। तस्मादपि षोडशकात् पंचभ्यः पंचभूतानि ॥ २२ ॥ सांख्यतत्त्वकौमुदी ॥ अर्थात् प्रकृतिसे बुद्धि, बुद्धिसे अभिमान, अभिमानसे स्पर्शन रसना आदि पांच बुद्धींद्रिय पाणी पायु लिंग आदि पांच कर्मेंद्रिय और मन ये ग्यारह इन्द्रियां तथा शब्द स्पर्शन आदि पांच तन्मात्र ये सोलह तथा स्पर्शन आदि पांच तन्मात्राओंसे आकाश पृथ्वी आदि पांच भूतोंकी उत्पत्ति होती है।

सरीसृप ५ और स्थावर ६ नामके स्थानोंमें उत्पत्ति होती है। और ज्ञानसे मोक्षकी प्राप्ति होती है रजोगुण और तमोगुण जिससमय गौण पड जाते हैं एवं सत्वगुण प्रधान हो जाता है उससमय प्रकृति और पुरुषका भेदविज्ञान—तत्त्वज्ञान होता है उससे मोक्षकी प्राप्ति होती है तथा विपर्ययज्ञानसे कर्मबंध होता है और वह विपर्ययज्ञान आत्मस्वरूपसे भिन्न प्रकृति अंतःकरण अभिमान और शब्द स्पर्श रस गंध वर्ण रूप पंचतन्मात्र तथा अहंकार तत्त्वके विकार पांच इंद्रियां उन्हें अपना माननेसे होता है इसतरह इस सांख्य सिद्धांतमें तत्त्वज्ञानसे ही मोक्षका उल्लेख है। तथा—

तथाऽनात्मीयेष्वात्माभिमानविपर्ययात्तस्य शब्दाद्युपलब्धिरादिः, गुणपुरुषांतरोपलब्धिरंतः ॥ ४ ॥

कान आदि इंद्रियोंके विषय शब्द स्पर्श रस आदि यद्यपि चेतनसे भिन्न हैं क्योंकि वे जड प्रकृतिके परिणाम हैं तो भी शब्द स्पर्श रस आदिका सुनने छूने और चाखनेवाला आदि मैं हूं इसप्रकारकी अभेद बुद्धि रखनेसे तथा शिर हाथ आदिका समूहरूप शरीर पृथ्वी जड़ पदार्थोंका बना हुआ है तो भी 'उस शरीरस्वरूप मैं ही हूं' इसप्रकारकी अभेद बुद्धि रखनेसे संसारमें घूमना पडता है किंतु जिस समय पुरुष—आत्माको यह ज्ञान हो जाता है कि पुरुषके सिवाय अन्य सब विकार प्रकृतिका कीया हुआ है। वह रजोगुण तमोगुण और सत्वगुणस्वरूप है। अचेतन और भोग्य है तथा पुरुष भोगनेवाला है पर कुछ करनेवाला नहीं वह चेतन और प्रकृतिसे भिन्न है एवं रजोगुण तमोगुण और सत्वगुण ये सभी गुण अचेतन हैं उससमय प्रकृति और पुरुषका भेदविज्ञान हो जाता है और उस भेदविज्ञानसे संसारका नाश हो जाता है इस रूपसे ज्ञानसे मोक्ष और विपर्यय—अज्ञानसे कर्मबंध होता है यह एकदेशी सांख्यकारोंका सिद्धांत है। तथा—

मोहका अर्थ अज्ञान है। जो पुरुष मोहरहित हैं उनके मिथ्या श्रद्धान नहीं होता । वे द्रव्य गुण आदि छह पदार्थोंके जानकार और वैराग्यके धारक होते हैं। जिस तरह दीपकके बुझ जानेपर प्रकाश भी नष्ट हो जाता है क्योंकि यह नियम है—जो जिसकी सहायतासे उत्पन्न होता है वह अपने सहायीके नष्ट हो जानेपर नष्ट हो ही जाता है। प्रकाश दीपककी सहायतासे उत्पन्न होता है इसलिये दीपकके बुझ जानेपर प्रकाशका नष्ट होना ठीक ही है उसीतरह यथार्थ ज्ञानसे सुख दुःख इच्छा और द्वेष नष्ट हो जाते हैं। इच्छा आदिका नाश हो जानेपर धर्म अधर्म भी नष्ट हो जाते हैं। धर्म अधर्मके नाशसे संयोगका अभाव हो जाता है। इहांपर संयोग शब्दसे जीवन नामके संयोगका ग्रहण है एवं धर्म और अधर्मके द्वारा शरीरसहित आत्माका जो मनके साथ संबंध रहना है वह जीवन है अर्थात् धर्म और अधर्मसे आत्मा और शरीर आदि सर्वथा जुदे २ हो जाते हैं एवं संयोगके नाशसे धर्म अधर्मका नाश हो जाता है इसप्रकार धर्म और अधर्मके नाशसे मोक्षकी प्राप्ति होती है तथा जब तक धर्म अधर्म मौजूद रहते हैं तब तक उनसे बंध होता रहता है क्योंकि अधर्म नामके अदृष्टसे अज्ञान, अज्ञानसे मोह, मोहसे इच्छा द्वेष, उनसे धर्म अधर्म और धर्म अधर्मसे बंध और बंधसे संसारकी उत्पत्ति होती है इसप्रकार यह बात सिद्ध हो चुकी कि—धर्म अधर्मके नाशसे संयोगका नाश और आगे होनेवाले शरीरोंका सर्वथा न उत्पन्न होना ही मोक्ष है। धर्म अधर्मका नाश अनागतानुत्पत्ति और संचितनिरोध दो तरहसे होता है। भविष्यतकालमें उत्पन्न न होना अनागतानुत्पत्ति है और विद्यमानका नष्ट हो जाना संचितनिरोध है। अधर्मको उत्पन्न करनेवाले शरीर इंद्रिय और मन हैं जिस समय इनका नाश हो जाता है उस समय शरीर इंद्रिय

और मनसे भिन्न आत्माके स्वरूपका दर्शन होने लगता है उससे फिर अधर्मकी उत्पत्ति नहीं होती उसी प्रकार धर्मको उत्पन्न करनेवाले भी शरीर आदिक हैं जिस समय उनका सर्वथा नाश हो जाता है उस समय शरीर आदिसे भिन्न आत्माका साक्षात्कार हो जाता है और उससे फिर धर्मकी भी उत्पत्ति नहीं होती। क्योंकि धर्म अधर्मका जब तक आत्माके साथ संबंध रहता है तभी तक बंध होता है सम्बन्ध छूट जानेपर बंध नहीं होता इसतरह अनागतानुत्पत्तिसे यह धर्म अधर्मका नाश हो जाता है उसीतरह शरीरकी ओर दृष्टि डालने पर ठंडी गरमी और शोक आदि कारणोंसे होनेवाले शरीरके खेदको देकर अधर्म नष्ट हो जाता है तथा विषय भोगोंके दोष देखने और द्रव्य गुण आदि छहो पदार्थोंके वास्तविक ज्ञानसे आनन्द प्रदान कर धर्मका भी नाश हो जाता है इसतरह यह संचितनिरोध रूप धर्म अधर्मका नाश हो जाता है इसप्रकार दोनों तरहसे धर्म अधर्मका नाश हो जानेपर जिससमय संयोगका नाश हो जाता है उस समय मोक्षकी प्राप्ति होती है इहांपर भी मोक्षकी प्राप्तिमें तत्त्वज्ञान ही कारण है। यह वैशेषिकोंका सिद्धान्त है। तथा—

दुःखादिनिवृत्तिरित्यन्येषां ॥ ६ ॥

'दुःखजन्मप्रवृत्तिदोषमिथ्याज्ञानानामुत्तरोत्तरापाये तदनंतरापायादपवर्गः' अर्थात्—दुःख जन्म प्रवृत्ति दोष और मिथ्याज्ञान इनमें उत्तर उत्तर पदार्थोंके नाश हो जानेपर पूर्व पूर्व पदार्थोंका भी नाश हो जाता है और जब दुःख आदि समस्त पदार्थोंका सर्वथा नाश हो जाता है उस समय मोक्ष प्राप्त हो जाती है यह न्यायदर्शनका दूसरा सूत्र है। सूत्रमें सबसे उत्तर मिथ्याज्ञान है उसका तत्त्वज्ञानसे नाश हो जाता है। मिथ्याज्ञानसे पहिले दोष है और वह मिथ्याज्ञानका कार्य भी है इस-

लिये मिथ्याज्ञानके नाशसे दोषका नाश हो जाता है। दोषसे पहिले प्रवृत्ति है और वह दोषका कार्य है इसलिये दोषके नाशसे प्रवृत्तिका नाश हो जाता है। प्रवृत्तिसे पहले जन्म है और वह प्रवृत्तिका कार्य है इसलिये प्रवृत्तिके नाशसे जन्मका नाश हो जाता है। जन्मसे पहिले दुःख है और वह जन्मका कार्य है इसलिये जन्मके नाशसे दुःखका भी नाश हो जाता है इसप्रकार तत्त्वज्ञानसे मिथ्याज्ञान, ईर्षा मायाचारी लोभ आदि दोष, प्रवृत्ति-प्रयत्न जन्म और दुःख जिस समय सर्वथा नष्ट हो जाते हैं उससमय सुख दुःखका जरा भी अनुभव नहीं होता अर्थात् उस समय सुख दुःखका भोक्ता आत्मा नहीं रहता, बस यही मोक्ष है यह नैयायिकोंका सिद्धान्त है।

अविद्याप्रत्ययाः संस्कारा इत्यादिवचनं केषांचित्॥ ७ ॥

विद्यासे विपरीत-अनित्य पदार्थोंमें नित्यताका, आत्मस्वरूपसे भिन्न पदार्थोंमें आत्मस्वरूपताका, अपवित्र पदार्थोंमें पवित्रताका और दुःखमें सुखका अभिमान करनेवाली अविद्या है और उसका कारण संस्कार है। राग द्वेष आदि स्वरूप संस्कार कहा जाता है और पुण्य अपुण्य एवं आनेज्यके भेदसे वह संस्कार तीन प्रकारका है। जो संस्कार पुण्यके कारण हैं उनका विज्ञान पुण्यके होनेपर होता है और उससे यह कहा जाता है कि अविद्यामें कारण संस्कार है और प्रतिनियतरूपसे वस्तुका जानना विज्ञान है। जो संस्कार अपुण्यमें कारण हैं उनका ज्ञान अपुण्यके होनेपर होता है और उससे यह कहा जाता है कि संस्कारसे विज्ञानकी उत्पत्ति होती है। जो संस्कार आनेज्यमें कारण हैं उनका विज्ञान आनेज्यके होनेपर होता है। उससे यह कहा जाता है कि नाम रूपकी उत्पत्ति विज्ञानसे होती है। नाम रूपमें लीन इंद्रियां षडायतन कहा जाता है क्योंकि नामरूपकी वृद्धि होनेपर षट् आयतनोंसे कर्म

और क्रिया उत्पन्न होते हैं इस रूपसे नाम प्रत्यय हीका नाम षडायतन है। विषय इंद्रिय और विज्ञान इन तीनों धर्मोंका जो आपसमें मिल जाना है वह स्पर्श है एवं छे आयतनोंसे ही छे स्पर्शकायोंकी प्रवृत्ति होती है इसलिये स्पर्शमें छे आयतन ही कारण हैं। स्पर्शका अनुभव करना वेदना है क्योंकि जिस तरहका स्पर्श होता है उसी तरहकी वेदना होती है इसलिये वेदनामें कारण स्पर्श है। वेदनाको जो जाने वह तृष्णा है क्योंकि विशेष विशेष वेदनाओंको जो भोगे बढावै जाने एवं उनकी लालसा रक्खे वह तृष्णा है और वह वेदनासे होती है इसलिये उसकी उत्पत्तिमें कारण वेदना है। अधिक तृष्णा का रखना उपादान है क्योंकि अधिक तृष्णा रखनेसे ही 'मेरी स्त्री मुझपर पूर्ण प्रेम करै' इस लालसासे किसी प्रकारकी विरक्ति न रख, उससे बार बार प्रार्थनाका प्रयत्न किया जाता है इसलिये उपादानमें कारण तृष्णा है। उपादानसे फिरसे संसारको उत्पन्न करनेवाले कर्म 'जिसका दूसरा नाम भव भी है' उत्पन्न होता है क्योंकि मेरी स्त्री मुझपर पूर्णरूपसे अनुराग करै इत्यादि मन वचन और कायसे प्रार्थना करनेसे बार बार संसारमें उत्पन्न करनेवाले कर्मकी उत्पत्ति होती है। कर्मसे जो स्कंध उत्पन्न होता है वह जातिस्कंध है। जातिस्कंधका जो परिपाक है वह जरा—बुढापा है यहांपर परिपाक शब्दका अर्थ जातिसे रचे हुए स्कंधोंका जीर्ण होना है। तथा जातिस्कंधके परिपाकसे जब विनाश हो जाता है वह मरण कहा जाता है इस रीतिसे बुढापा और मरणमें जातिस्कंध कारण पडता है इसप्रकार इस द्वादशांगसे जीवन मरणकी व्यवस्था है और इस द्वादशांगमें प्रत्येक अंग आपसमें एक दूसरेका कारण है। यहां पर विद्यासे अविद्याका नाश होता है। अविद्याके नाशसे संस्कारका नाश, संस्कारके नाशसे विज्ञानका नाश, विज्ञानके नाशसे नामरूपका नाश, नामरूपके नाशसे षडायतनका नाश, षडायतनके नाश

से स्पर्शका नाश, स्पर्शके नाशसे वेदनाका नाश, वेदनाके नाशसे तृष्णाका नाश, तृष्णाके नाशसे उपादानका नाश, उपादानके नाशसे जन्मका नाश, जन्मके नाशसे जराका नाश, जराके नाशसे मरणका नाश होता है। विद्याका अर्थ समस्त पदार्थोंको अनित्य मानना आत्मासे भिन्न, अपवित्र और दुःखस्वरूप समझना है। इस रीतिसे यह बात सिद्ध हो चुकी कि अविद्या—अज्ञानसे बंध और विद्या—ज्ञानसे मोक्ष होती है। यह बौद्धोंका सिद्धान्त है।

विशेष—जिस प्रकार जैनसिद्धान्तकारोंने अज्ञान विपरीत बोधमें कारण माना है और उससे राग द्वेष एवं कर्म बंधकी शृंखला मानी है उसी प्रकार बौद्धोंने एक संस्कारसे दूसरे संस्कारकी उससे तीसरे आदिकी उत्पत्ति मानी है बौद्ध दर्शनवाले अनित्य दुःखादिरूप भावोंमें नित्य सुखादि रूप विपरीत परिणामको अविद्या कहते हैं। उससे रागद्वेषादि रूप संस्कारोंकी उत्पत्ति मानते हैं, उनसे पुण्यपाप रूप भावोंकी उत्पत्ति मानते हैं, उनसे कर्म तृष्णा वेदना आदिसे संसार मानते हैं। विद्यासे अविद्याका नाश मानकर उससे क्रमशः संसारका नाश मानते हैं इसलिये उनके यहां भी ज्ञानसे ही मोक्ष होती है।

मिथ्यादर्शनादिरिति मतं भवतां ॥ ८ ॥

तथा केवल, विज्ञानसे ही मोक्ष पदार्थको माननेवाला जैनसिद्धांत पर भी यह आक्षेप करता है कि—"मिथ्यादर्शनाविरतिप्रमादकषाययोगा बंधहेतवः"। मिथ्यादर्शन अविरति प्रमाद कषाय और योग ये बंधके कारण हैं। यह अर्हंत भगवानको पूजनेवाले आपलोगोंका भी सिद्धांत है। हठसे पदार्थोंका विपरीत श्रद्धान करना मिथ्या दर्शन है। विपरीत हठ मोहसे होता है। मोहका नाम अज्ञान है

इसरीतिसे अज्ञानसे ही बंध होता है क्योंकि मिथ्यादर्शनको बंधका प्रधान कारण माना है तथा सामायिक मात्रसे अनंते जीवोंने मोक्षलाभ किया है क्योंकि "अनंताः सामयिकमात्रसिद्धाः" केवल सामायिकके द्वारा अनंत जीव सिद्ध हो चुके हैं। यह आगमका भी वचन है और सामायिकका अर्थ ज्ञान है इसलिये ज्ञानसे ही मोक्षका विधान है इसरीतिसे जब जैन सिद्धान्तमें अज्ञानसे बंध और ज्ञानसे मोक्ष मानी है तथा सांख्य नैयायिक आदि सिद्धांतकार भी अज्ञानसे बंध और विज्ञानसे मोक्ष स्वीकार करते है तब विज्ञानको ही मोक्षका मार्ग कहना चाहिये। सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान सम्यक्चारित्र तीनोंको मोक्ष मार्ग वतलाना निरर्थक है। और भी यह वात है—

दृष्टांतसामर्थ्याद्वणिक्स्वप्रियैकपुत्रवत् ॥ ९ ॥

जिसतरह किसी वनियाके एक ही पुत्र था और वह उसे अत्यंत प्यारा था एक दिन उसने अपने ही पुत्रके समान किसी बालकको हाथीके पैरसे खुदा हुआ देखा। देखते ही वह मारे दुःखके वेहोश होगया। उसके शरीरकी समस्त चेष्टायें नष्ट हो गईं और वह मरा सरीखा जान पडने लगा। वनियाकी वैसी दशा उसके चतुर मित्रोंने देख उसे होशमें लानेका प्रयत्न किया। उसका असली पुत्र उसके सामने लाकर खडा कर दिया जिस समय उसकी मूर्छा जगी 'यही मेरा पुत्र है' यह उसको वास्तविक ज्ञान होगया। अपने पुत्रके समान बालकको हाथीके पैर तले कुचला हुआ देख जो उसे

१—समय नाम आत्माका है, उसका जो परिणाम—ज्ञानरूप—वहां सामायिक कहलाता है। अथवा समय नाम शास्त्रोंका है उनसे उत्पन्न जो ज्ञान वह सामयिक कहलाता है। इस व्युत्पत्तिसे विवक्षावश सामायिक नाम ज्ञानका भी है परन्तु जैन सिद्धांतमें सामयिकमात्रसिद्धाः अनन्ताः इस वाक्यका अर्थ जुदा ही है। उक्तवाक्यमें सामायिक चारित्रका भेदरूप हैं। जिन्होंने सामायिकचारित्र प्राप्त करके ही यथाख्यात चारित्र पाया हो उन्हें सामायिकमात्र सिद्ध कहते हैं।

अत्यंत दुख हुआ था वह उसका दुःख सर्वथा दूर होगया और उसे ऐसा जान पडने लगा मानों पहिले कभी दुःख हुआ ही न था यहांपर अज्ञानसे दुःख और ज्ञान हो जाने पर सुखकी प्राप्ति दीख पड़ती है इसलिये अज्ञानसे बंध और ज्ञानसे मोक्ष होती है यही वात ठीक है किन्तु सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान सम्यक्चारित्र तीनोंको मोक्ष मार्ग मानना मिथ्या है। उत्तर—

नवा नांतरीयकत्वाद्रसायनवत् ॥ १० ॥

वादीने जो केवल विज्ञानको मोक्षका मार्ग बतलाया है वह ठीक नहीं क्योंकि यह बात प्रायः मूर्खसे मूर्ख मनुष्य भी माननेकेलिये तयार है कि जो मनुष्य रोगको दूर करनेवाली रसायनको केवल पहिचानता है किंतु यह श्रद्धान नहीं रखता कि यह रोग दूर कर देगी एवं विधिपूर्वक उसका सेवन भी नहीं करता उस रसायनके ज्ञानसे उसका रोग दूर नहीं होता क्योंकि श्रद्धान और सेवनविधिके विना केवल रसायनको पहिचानने मात्रसे किसीका रोग दूर हो गया हो यह बात आजतक सुनी नहीं गई। तथा जो मनुष्य विधिपूर्वक रसायनका सेवन तो करता है परंतु वह रसायन चीज क्या है इस बातका ज्ञान नहीं रखता और न उसका उसे विश्वास है उसका भी रोग दूर नहीं होता तथा जिसको इस वातका श्रद्धान तो है कि रसायन रोग दूर करनेवाली है परंतु उसको वह पहिचानता नहीं और न विधिपूर्वक सेवन करता है उसका भी रोग दूर नहीं होता। किंतु रसायनको जो अच्छी तरह पहिचानता है। यह रोग दूर करनेवाली है इस वातका जिसे विश्वास है और जो विधिपूर्वक उसका सेवन करता है उसीका रोग दूर होता है। उसीप्रकार जो पुरुष गुरु आदिके उपदेशसे मोक्षको केवल पहिचानता है परंतु उसके स्वरूप पर विश्वास नहीं रखता और न उसके पानेका प्रयत्न करता है उसे मोक्ष नहीं मिलती। तथा जो

पुरुष मोक्षके स्वरूपका श्रद्धान तो रखता है परंतु वह क्या चीज है नहीं जानता और न उसकी प्राप्तिकेलिये प्रयत्न करता है उसे भी मोक्षकी प्राप्ति नहीं होती । तथा जो पुरुष मोक्षकी प्राप्तिकेलिये प्रयत्न तो करता है परंतु उसके स्वरूपको जानता नहीं और न श्रद्धान करता है उसे भी मोक्ष नहीं मिलती क्योंकि विना ज्ञान और श्रद्धानके चारित्र पाला नहीं जा सकता किंतु मोक्षके स्वरूपका सच्चा श्रद्धान ज्ञान और उसके अनुकूल चारित्रका पालन करनेसे ही मोक्षकी प्राप्ति होती है। ज्ञानमात्र रखनेसे किसी भी पदार्थकी सिद्धि आजतक संसारमें नहीं देखी गई इसलिये सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र तीनोंको मोक्षमार्ग कहना ही युक्तियुक्त है। बादीने जो 'अनंताः सामायिकासिद्धाः' यहां सामायिक शब्दका अर्थ ज्ञानकर यह कहा था कि जैनसिद्धांतमें भी ज्ञानमात्रसे मोक्ष माना है । सो ठीक नहीं। जो आत्मा सम्यग्ज्ञानस्वरूप है और तत्त्वोंका श्रद्धान करनेवाला है उसीके सामायिक नामका सम्यक्चारित्र भलेप्रकार पलता है विना सम्यग्ज्ञान और सम्यग्दर्शनके नहीं, इसलिये सामायिक शब्दसे सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र तीनोंका ग्रहण है तथा समय एकत्व और अभेद ये तीनों शब्द एक ही अर्थके वाचक हैं इसलिये समय शब्दका अर्थ अभेद है और समय और सामायिक दोनों एक ही हैं। तथा चारित्र शब्दका अर्थ 'पाप कार्योंकी निवृत्ति होना है' इस रीतिसे अभेदरूपसे पापकार्योंकी निवृत्ति होना सो सामायिक चारित्र है तब सम्यग्दर्शन और सम्यग्ज्ञानके साथ ही रहनेवाला सामायिक चारित्र सम्यक्चारित्र हो सकता है और वह मोक्षका मार्ग है यही उसका वास्तविक अर्थ है इसलिये सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र तीनों ही मोक्षके मार्ग हैं केवल सम्यग्ज्ञान नहीं । यही सिद्धांत दूसरी जगह भी प्रतिपादन किया गया है। यथा—

हतं ज्ञानं क्रियाहीनं हता चाज्ञानिनां क्रिया। धावन् किलांधको दग्धः पश्यन्नपि च पंगुलः ॥ १ ॥

क्रिया—चारित्रके बिना ज्ञान किसी कामका नहीं, जब ज्ञान किसी कामका नहीं तब उसका सहचारी दर्शन भी किसी कामका नहीं जिसतरह वनमें आग लगजाने पर उसमें रहनेवाला लंगडा मनुष्य नगरको जानेवाले मार्गको जानता है 'इस मार्गसे जानेपर मैं अग्निसे बच सकूंगा' इस बातका उसे श्रद्धान भी है परंतु चलनेरूप क्रिया नहीं कर सकता इसलिये वहीं जलकर नष्ट हो जाता है उसीप्रकार ज्ञान (और दर्शन) रहित क्रिया भी निरर्थक है जिसतरह वनमें आग लग जानेपर उसमें रहनेवाला अंधा जहां तहां दोडना रूप क्रिया करता है किंतु उसको नगरमें जानेवाले मार्गका ज्ञान नहीं और न उसको यह श्रद्धान ही है कि अमुक मार्ग नगरमें पहुंचानेवाला है इसलिये वह वहीं जलकर नष्ट हो जाता है। इस रीतिसे सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र तीनों ही मोक्षके मार्ग हैं। तथा—

संयोगमेवेह वदंति तज्ज्ञा न ह्येकचक्रेण रथः प्रयाति।
अंधश्च पंगुश्च वनं प्रविष्टौ तौ संप्रयुक्तौ नगरं प्रविष्टौ ॥ २ ॥

एक चक्र—पहियेसे रथ नहीं चलता किंतु दोनों चक्रोंके रहते ही रथ चलता है उसीप्रकार अकेले सम्यग्दर्शन वा सम्यग्ज्ञान वा सम्यक्चारित्रसे मोक्ष नहीं प्राप्त होती किंतु तीनोंके मिलनेसे ही मोक्षकी प्राप्ति होती है। क्योंकि वनमें आग लगनेपर जब अन्धा और लंगडा जुदे २ रहते हैं तब तो वे वहीं जलकर नष्ट हो जाते हैं किंतु जिस समय वे मिल जाते हैं लंगडेकी पीठपर अंधा सवार हो लेता है

१ संजोगमेव त्ति वदंति तण्णा णोवेक्कचक्केण रहो पयादि। अन्धो य पंगू य वणं पविट्ठा ते संपजुत्ता णयरं पविट्ठा ॥८९२॥ गोमट्टसारकर्मकांड।

उस समय सुखपूर्वक वे नगरमें आजाते हैं। इसलिये यह वात सिद्ध हो चुकी कि सम्यग्दर्शन आदि तीनों मिलकर ही मोक्षके मार्ग हैं जुदे २ नहीं।

ज्ञानादेव मोक्ष इति चेदनवस्थानादुपदेशाभावः ॥ ११ ॥

दीपकसे अंधकार नष्ट हो जाता है इसलिये दीपकके रहते वह क्षणमात्र भी नहीं दीख पडता क्योंकि दीपक जल रहा हो और अन्धकार मौजूद हो यह वात युक्तियुक्त नहीं जान पडती। जो वादी ज्ञानमात्रसे ही मोक्ष मानता है उसके मतमें आत्मस्वरूपके ज्ञानके होते ही मोक्ष हो जायगी क्योंकि विज्ञान प्रगट हो जाय और उसका कार्य मोक्ष न हो यह वात अनुभवविरुद्ध है, इस रीतिसे विज्ञानके होते ही उसी क्षणमें मोक्ष हो जानेसे शरीर और इंद्रियोंके व्यापार भी नष्ट हो जांयगे इसलिये फिर उपदेश देना न हो सकेगा तथा यह वात ठीक नहीं क्योंकि दिव्यज्ञान—केवलज्ञानके हो जानेपर आयुकर्मके अवशेष रहनेके कारण बहुत वर्ष तक केवली उपदेश देते हैं इसलिये अकेले ज्ञानसे ही मोक्ष कहना अयुक्त है। यदि यह कहा जाय कि—

संस्कारक्षयादवस्थानादुपदेश इति चेन्न प्रतिज्ञातविरोधात् ॥ १२ ॥

विज्ञानके उत्पन्न हो जाने पर भी पहिले संस्कारोंका नाश नहीं होता इसलिये जबतक वे संस्कार मौजूद रहते हैं तब तक आत्माकी मोक्ष नहीं होती, वह कुछ दिन संसारमें रहा आता है इसलिये उपदेश देनका समय मिल सकता है कोई दोष नहीं? सो भी अयुक्त है। ज्ञानके उत्पन्न हो जानेपर भी जब तक संस्कारका क्षय नहीं होता तबतक संसारमें रहना पडता है, मोक्ष नहीं प्राप्त होती यदि यह कहा जायगा तब मोक्षकी प्राप्ति संस्कारके क्षयसे हुई, ज्ञानसे तो हुई नहीं इसलिये 'ज्ञानसे मोक्षकी प्राप्ति

होती है' यह जो वादीकी प्रतिज्ञा थी वह नष्ट होगई। प्रतिज्ञाके नष्ट हो जानेपर अकेले ज्ञानसे मोक्षकी सिद्धि नहीं हो सकती और भी यह वात है कि—

उभयथा दोषोपपत्तेः ॥ १३ ॥

संस्कारोंका नाश ज्ञानसे माना जायगा वा अन्य किसी कारणसे? यदि ज्ञानसे कहा जायगा तब ज्ञानके हो जानेपर उसीसमय संस्कारोंका भी नाश हो जायगा इस रीतिसे संस्कारोंके नष्ट होजाने पर संसारमें रहना बन न सकेगा फिर उपदेश देना कैसे सिद्ध होगा? यदि अन्य किसी कारणको संस्कारोंका नाशक कहोगे तो फिर वह सिवाय चारित्रके दूसरा कोई है नहीं इस रीतिसे चारित्रको ही मोक्षकी सिद्धिका कारण हो जानेपर 'ज्ञानसे ही मोक्ष होती है' यह वादीकी प्रतिज्ञा छिन्न भिन्न हो जाती है। तथा—

प्रव्रज्याद्यनुष्ठानाभावप्रसंगश्च ॥ १४ ॥

यदि ज्ञानसे ही मोक्षका विधान माना जायगा तो फिर ज्ञानके लिये ही प्रयत्न करना चाहिये, मूड़ मुडाना, डाढी कपटवाना, कषायले रंगके कपडे पहिननारूप सन्यास और यम नियम आदि भावनाओंका माना व्यर्थ है। कालकी मर्यादाकर किसी चीजका त्याग करना नियम और जीवन पर्यंत त्याग कर देना यम कहा जाता है।

ज्ञानवैराग्यकल्पनायामपि ॥ १५ ॥

यदि यह माना जायगा कि—'अकेले ज्ञानसे मोक्षका विधान नहीं किंतु ज्ञान और वैराग्यसे मोक्ष प्राप्त होती है? सो भी ठीक नहीं। जिस समय पदार्थोंका ज्ञान और विषय भोगोंमें अनासक्तिरूप

वैराग्य प्राप्त हो जायगा उसी समय मोक्ष हो जायगी । संसारमें क्षणमात्र भी न ठहरनेके कारण उपदेश आदि बन ही नहीं सकता । इस रीतिसे ज्ञान और वैराग्यकी कल्पना करने पर भी उपदेश आदि का अवसर मिलना कठिन है और भी यह बात है कि—

नित्यानित्यैकांतावधारणे तत्कारणासंभवः ॥ १६ ॥

कथंचित् नित्य और कथंचित् अनित्य मानने पर ही ज्ञान और वैराग्य मोक्षके कारण बन सकते हैं किंतु पदार्थ सर्वथा नित्य ही है वा अनित्य ही है इसप्रकार एकांतरूपसे हठ करनेपर ज्ञान और वैराग्य मोक्षके कारण नहीं हो सकते । खुलासा तात्पर्य उसका यह है कि—

नित्यत्वैकांतेऽपि विक्रियाभावात् ज्ञानवैराग्याभावः ॥ १७ ॥

विक्रियाका अर्थ विकार है । उसके दो भेद हैं एक ज्ञानादिविपरिणामलक्षणा दूसरी देशांतरसंक्रमरूपा । जिसके द्वारा ज्ञान दर्शन आदिका परिणमन हो वह ज्ञानादिपरिणामलक्षणा विक्रिया है और जिसके द्वारा एकदेशसे दूसरे देशमें जाना हो वह देशांतरसंक्रमरूपा विक्रिया है । जिनके शास्त्रोंमें एकांतरूपसे यह लिखा है कि आत्मा सर्वथा नित्य और व्यापक है उनके मतमें दोनों विक्रियाओंमें एक भी विक्रिया नहीं हो सकती क्योंकि जो पदार्थ सर्वथा नित्य है उसका किसीरूपसे परिणमन नहीं हो सकता । जब आत्मा नैयायिक आदिके सिद्धांतोंमें सर्वथा नित्य है तब ज्ञान दर्शन आदि उसके गुणोंका परिणमन नहीं हो सकता इसलिये ज्ञानादिविपरिणामरूप विक्रिया आत्मामें बाधित है । इसी प्रकार जो पदार्थ व्यापक—सर्वत्र मोजूद है वह एक जगहसे दूसरी जगह नहीं जा सकता । नैयायिक आदि मतोंमें जब आत्मा सब जगह पर रहनेवाला व्यापक है तब वह एक जगहसे दूसरी जगह नहीं

गमन कर सकता इसलिये आत्मामें देशांतरसंक्रमरूप विक्रिया भी बाधित है इसरीतिसे प्रत्यक्ष अनुमान उपमान और शब्दके संबंधसे होनेवाले वा प्रत्यक्ष अनुमान शब्दसे उत्पन्न होनेवाले वा प्रत्यक्ष और अनुमानसे होनेवाले ज्ञानका जब आत्मामें अभाव है और वैराग्यरूप परिणाम भी नहीं सिद्ध हो सकता तब ज्ञान और वैराग्य मोक्षकी प्राप्तिमें कारण नहीं हो सकते एवं जिसतरह भूत भविष्यत् वर्तमान तीनों कालोंमें समानरूपसे रहनेवाले आकाशकी मोक्ष नहीं हो सकती क्योंकि उसमें सर्वथा नित्य और व्यापक होनेसे विक्रियाका अभाव है उसीप्रकार आत्मा भी जब सर्वथा नित्य और व्यापक है तब विक्रिया न होनेके कारण उसे भी मोक्षकी प्राप्ति नहीं हो सकती। यदि यह कहा जायगा कि दोनों प्रकारकी विक्रियाकी सत्ता समवाय संबंधसे आत्मामें मान लेनेपर उसे मोक्ष प्राप्त हो सकेगी ? सो भी नहीं। समवाय सम्बन्ध कोई भी पदार्थ नहीं यह हम पहिले खंडन कर आए हैं। तथा—

क्षणिकैकांतेप्यवस्थानाभावाज्ज्ञानवैराग्यभावनाभावः ॥ १८ ॥

जिनका यह सिद्धांत है कि "क्षणिकाः सर्वसंस्काराः" समस्त पदार्थ क्षणिक हैं उनके मतमें जिस क्षणमें ज्ञान आदि पदार्थोंकी उत्पत्ति होगी उसी क्षणमें उनका नाश हो जानेसे दूसरे क्षणमें ये मोजूद रह नहीं सकते इसलिये पदार्थोंका ज्ञान वा उपदेश आदि नहीं बन सकते। यदि यह कहा जाय कि ज्ञानोंसे संस्कार रूप पदार्थकी उत्पत्ति होगी और वह चिरस्थायी पदार्थ रहेगा जिससे उपदेश आदिकी व्यवस्था हो सकती है ? सो भी ठीक नहीं। जब सभी पदार्थ क्षणविनाशीक हैं तब ज्ञानोंसे उत्पन्न

१ जब कि आत्मा नित्य और व्यापक है तब वह सदा एक रूपमें और एक ही स्थानमें आकाशकी तरह ठहरा रहेगा, उसमें विशेष ज्ञान और वैराग्यरूप परिणाम भी नहीं हो सकता और न मोक्ष गमनरूप क्रिया ही हो सकती है।

होनेवाला पदार्थ भी क्षणिक ही हो सकता है, चिरस्थायी नहीं। इसलिये चिरस्थायी किसी भी पदार्थके न होनेके कारण ज्ञान और वैराग्यकी भावना न हो सकेगी इसरीतिसे ज्ञान और वैराग्य मोक्षके कारण नहीं हो सकते। तथा यह भी बात है कि बौद्धोंने उत्पत्तिके बाद पदार्थोंको निरन्वय विनाश माना है अर्थात् वे मानते हैं कि ज्ञानादि पदार्थ जिस समय उत्पन्न होते हैं उसी समय उनका नाश हो जाता है ऐसी अवस्थामें उनकी सन्तान भी नहीं चल सक्ती। जब यह बात है तब पूर्व पदार्थ और उत्तर पदार्थोंमें किसी प्रकारका संबंध न होनेके कारण पूर्व पदार्थ कारण और उत्तर पदार्थ कार्य इस कार्य कारण व्यवहारका सर्वथा लोप हो जायगा फिर 'अविद्याप्रत्ययाः संस्काराः' संस्कारोंकी उत्पत्तिमें कारण अविद्या है यह जो बौद्धोंके आगमका वचन है वह विरुद्ध हो जायगा क्योंकि यहां आविद्या कारण और संस्कारोंको कार्य माना है। अविद्याका निरन्वय विनाश मानने पर अविद्याके कार्य संस्कार न हो सकेंगे। यदि यह माना जायगा कि पदार्थोंका निरन्वय विनाश नहीं होता, संतान क्रमसे ही विनाश होता है। पूर्व पूर्व पदार्थ नष्ट होते चले जांय तो भी उनकी संतान वरावर बनी रहेगी इसरूपसे पूर्व पूर्व पदार्थोंको कारणपना और उत्तर उत्तर पदार्थोंका कार्यपना सिद्ध होजानेपर अविद्या कारण और संस्कार कार्य हो जायगें कोई दोष नहीं? सो भी अयुक्त है। यदि सन्तानकी कल्पना की जायगी तो वह संतान अपने आधारस्वरूप—संतानी पदार्थसे भिन्न है वा अभिन्न है? इत्यादि अनेक दोषोंकी उत्पत्ति हो जायगी अर्थात् ज्ञान आदि पदार्थोंकी संतान अपने आधारस्वरूप ज्ञानादि पदार्थोंसे भिन्न मानी जायगी तो जिसतरह 'घटका पट' यह व्यवहार नहीं होता क्योंकि घट पट दोनों ही पदार्थ आपसमें भिन्न हैं उसीतरह ज्ञानकी संतान वा आत्मा आदिकी संतान यह भी व्यवहार न होगा क्योंकि

ज्ञान वा आत्मा आदि पदार्थोंसे संतान पदार्थ भिन्न है। यदि यह कहा जायगा कि संबंध विशेषसे वैसा व्यवहार हो जायगा, कोई दोष नहीं आ सकता ? सो भी ठीक नहीं। वह संबंध कौनसा होगा ? जिस समय यह विचार किया जायगा उससमय कोई संबंध ही नहीं सिद्ध हो सकता। तथा वही संतान अपने ज्ञानादि पदार्थोंसे यदि अभिन्न मानी जायगी तो ज्ञान आदि और संतान दोनों एक ही हो जांयगे फिर ज्ञानके नाश होते ही संतानका भी नाश होगा। इस रूपसे संतान पदार्थकी कल्पना व्यर्थ ही होगी। इसप्रकार यह बात सिद्ध हो चुकी है कि ज्ञान वैराग्यका संभव न सर्वथा नित्य पक्षमें हो सकता है और न सर्वथा अनित्य पक्षमें, किंतु कथंचित् नित्यानित्य पक्षमें ही होगा। कथंचित् नित्यानित्य पक्ष नैयायिक आदि स्वीकार नहीं करते इसलिये ज्ञान वैराग्यको मोक्षका कारण मानना सर्वथा अयुक्त है। इसप्रकार तत्वज्ञानमात्र मोक्षका कारण नहीं हो सकता यह युक्तिपूर्वक कह दिया गया अब 'विपर्ययसे बंध होता है' यह जो वादीका कहना है उसपर विचार किया जाता है।

विपर्ययाभावः प्रागनुपलब्धेरुपलब्धौ वा बंधाभावः ॥ १९ ॥

यह बात लोकमें प्रसिद्ध है कि जिस पुरुषको यह जानकारी है कि "जिसके हाथ पैर मस्तक आदि विशेष हों वह पुरुष और जिसमें टेडापन खोलार आदि विशेष हों वह स्थाणु कहा जाता है" वह पुरुष जिससमय अपनेसे दूर प्रदेशमें रहनेवाले स्थाणुको देखता है और विशेष अंधकारसे वा किसी चीजके व्यवधानसे वा इंद्रियोंकी अशक्तिसे उसके टेडापन वा कोटर आदि विशेषोंका निश्चय नहीं कर सकता किंतु केवल सामान्य धर्म उचाई देखता है उसे 'यह पुरुष है' यह एककोटिनिश्चयात्मक विपरीत ज्ञान होता है किंतु जो पुरुष पृथ्वीके भीतर उत्पन्न हुआ है और जिसने स्थाणु और पुरुषके विशेषोंको

१ किसी गुप्त प्रदेशमें उत्पन्न होकर वहींपर जिसने वृद्धि पाई है। बाह्य प्रदेशोंका जिसे परिज्ञान नहीं है।

कभी नहीं जाना है उसे स्थाणुमें 'यह पुरुष है' ऐसा विपरीत ज्ञान नहीं होता। उसीप्रकार अनादिकाल से संसारमें घूमनेवाले जिस पुरुषको पहिले कभी प्रकृति और पुरुषके भेदका ज्ञान नहीं हुआ है उसके भी प्रकृति और पुरुषमें विपरीत ज्ञान नहीं हो सकता। क्योंकि दोनोंका पहिले विशेष ज्ञान होना ही विपरीत ज्ञानमें कारण है सो पहिले कभी भी नहीं हुआ इस रूपसे प्रकृति और पुरुषके विशेषोंकी अनुपलब्धि से विपरीत ज्ञानका अभाव है। तथा अनित्य, आत्मस्वरूपसे भिन्न, अपवित्र और दुःखरूप समस्त पदार्थोंको नित्य आत्मिक पवित्र और सुखस्वरूप मानना विपरीत ज्ञान है वह अब न बन सकेगा क्योंकि समस्त पदार्थोंकी अनित्यता आदि पहिले कभी अनुभवमें नहीं आई और जिन पदार्थोंका सामान्य वा विशेष स्वरूप कभी अनुभवमें नहीं आया उनका विपरीत ज्ञान आजतक होता हुआ सुना नहीं गया इसलिये विपरीत ज्ञानके अभावसे बंधका अभाव जब सिद्ध हो जाता है तब 'विपरीत ज्ञान से बंध होता है' यह जो सांख्य आदिका आगम है वह खंडित हो जाता है। यदि यह कहा जाय कि प्रकृति और पुरुषके विवेककी उपलब्धि अथवा समस्त पदार्थोंके अनित्यता वा नित्यता आदि विशेषों की उपलब्धि पहिले भी हो जाती है इसलिये विपरीत ज्ञानका अभाव नहीं कहा जा सकता? सो भी ठीक नहीं। प्रकृति और पुरुषका विवेकज्ञान वा समस्त पदार्थोंका अनित्यत्वादि ज्ञान ही मोक्ष मानी गई है यदि वैसा विशेष ज्ञान पहिले हो चुका तो उसी समय मोक्ष भी हो चुकी ऐसा समझना चाहिये। विवेक ज्ञान हो और मोक्ष न हो यह बात सांख्य आदि सिद्धान्तोंके विरुद्ध है और भी यह बात है कि—

प्रत्यर्थवशवर्तित्वाच्च ॥ २० ॥

जिनका यह सिद्धान्त है कि ज्ञान एक समयमें एक ही पदार्थको विषय करता है उनके मतमें भी

विपरीत ज्ञान वा संशयज्ञान नहीं बन सकता क्योंकि एक समयमें एक ही अर्थको विषय करनेवाला ज्ञान जिस समय स्थाणुको विषय करेगा उस समय पुरुषको विषय नहीं कर सकता और जिस समय पुरुषको विषय करेगा उस समय स्थाणुको विषय नहीं कर सकता किंतु जहांपर स्थाणु और पुरुष दोनों के भेदका ज्ञान होगा वहीं पर 'यह स्थाणु है वा पुरुष ?' इसप्रकारका संशय एवं स्थाणुमें 'यह पुरुष है' इसप्रकारका विपरीत ज्ञान होता है। तथा जिस समय ज्ञान एक समयमें अनेक पदार्थोंको विषय करने वाला होगा उसी समय वह समस्त पदार्थोंके अनित्यत्व अनात्मीयत्व आदि अनेक विशेषोंको एक समय में जान सकता है किंतु यदि वह एक ही अर्थको विषय करेगा तब वह अनेक विशेषोंको नहीं जान सकता क्योंकि एक समयमें एक ही पदार्थको विषय करनेवाला ज्ञान दो आदि पदार्थोंके विशेषोंको नहीं जान सकता यह नियम है इसलिये एक समयमें अनेक पदार्थोंके विशेषोंकी उपलब्धि न होनेके कारण विपरीत ज्ञान नहीं हो सकता। विपरीत ज्ञानके न होनेसे बंध भी नहीं हो सकता फिर 'विपरीत ज्ञानसे बंध होता है' यह सांख्य आदि वादियोंका कथन मिथ्या हो जाता है। तथा प्रकृति और पुरुषका विवेक ज्ञान अथवा समस्त पदार्थोंमें अनित्य अनात्मिक अशुचि दुःखरूप ज्ञानसे मोक्ष होती है ऐसा सिद्धान्त बौद्धोंने माना है ऐसी अवस्थामें यदि ज्ञान एक समयमें एक ही पदार्थको विषय करेगा तब प्रकृति और पुरुषके विवेकका वा समस्त पदार्थोंमें अनित्यत्व आदि विशेषोंका ज्ञान होगा नहीं इसलिये मोक्ष पदार्थ भी सिद्ध नहीं हो सकता। यदि कदाचित् यह कहा जाय कि—

ज्ञानदर्शनयोर्युगपत्प्रवृत्तेरेकत्वमिति चेन्न तत्त्वावायश्रद्धानभेदात्तापप्रकाशवत् ॥ २१ ॥

ज्ञान और दर्शनकी प्रवृत्ति—प्रकटता वा आत्मलाभ एक साथ होता है इसलिये उन दोनोंको

एक ही कहना ठीक है भिन्न २ माननेकी आवश्यकता नहीं ? सो ठीक नहीं। उत्ताप और प्रकाश दोनों ही एक साथ सूर्यसे प्रकट होते हैं किंतु उत्ताप दाह पैदा करता है और प्रकाश उजाला करता है इसलिये दाह और उद्योतरूप भिन्न २ सामर्थ्य रहनेके कारण प्रताप और प्रकाश भिन्न २ माने जाते हैं। उसीप्रकार ज्ञान और दर्शन यद्यपि आत्मामें एक साथ प्रकट होते हैं तो भी तत्त्वोंका जानना ज्ञान और उनका श्रद्धान दर्शन कहा जाता है इसलिये तत्त्वज्ञान और श्रद्धानके भेदसे ज्ञान और दर्शन भिन्न २ ही हैं। तथा यह भी वात है कि—

दृष्टविरोधाच्च ॥ २२ ॥

एक साथ प्रगट वा उत्पन्न होना ही एकतामें कारण है अर्थात् जो पदार्थ एक साथ प्रगट वा उत्पन्न होते हैं वे जुदे २ नहीं होते एक ही माने जाते हैं जिसका यह मत है वह प्रत्यक्षबाधित है क्योंकि गौके दोनों सींग एक साथ प्रकट होते हैं परन्तु एक न होकर दोनों जुदे जुदे रहते हैं इसलिये जिसतरह एक साथ प्रगट होनेवाले दोनों सींग एक नहीं हो सकते, भिन्न २ रहते हैं उसी प्रकार एक साथ आत्मामें प्रकट होनेवाले भी ज्ञान दर्शन एक नहीं माने जा सकते भिन्न २ ही मानने होंगे। तथा—

उभयनयसद्भावेऽन्यतरस्याश्रितत्वाद्वा रूपादिपरिणामवत् ॥ २३ ॥

द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिकके भेदसे नय दो प्रकारका है यह ऊपर कहा जा चुका है। परमाणु द्व्यणुक आदि पुद्गल द्रव्योंमें बाह्य अभ्यन्तर कारणोंसे रूप रस आदि एक साथ प्रगट होते हैं। दोनों नयोंमें वहांपर जिस समय पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा की जाती है उस समय पुद्गलकी रूप पर्याय एवं रस आदि पर्यायें जुदी २ मानी जाती हैं इसलिये पुद्गल द्रव्यमें अपने कारणोंसे एक साथ उत्पन्न

होनेवाले भी रूप रस आदि पर्याय पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा जिसतरह जुदे जुदे माने जाते हैं उसी प्रकार यद्यपि आत्मामें ज्ञान और दर्शन पर्याय एक साथ प्रकट होते हैं तो भी पर्यायोंकी ओर दृष्टि डालनेपर ज्ञान पर्याय जुदी और दर्शन पर्याय जुदी है इसलिये पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा ज्ञान और दर्शन दोनों भिन्न भिन्न ही हैं एक नहीं। अथवा—

पुद्गल द्रव्यमें एक साथ उत्पन्न होनेवाले भी रूप रस आदि द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा कथंचित् एक और पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा कथंचित् अनेक हैं क्योंकि रूप आदि पर्यायोंमें जिस समय पर्यायार्थिक नयका गौणपना और द्रव्यार्थिक नयका मुख्यपना रक्खा जायगा उस समय रूप आदि पर्यायोंकी ओर दृष्टि जायगी नहीं, द्रव्यकी ओर ही दृष्टि जायगी और उससे रूप रस आदि स्वरूप अनादि पारिणामिक पुद्गल द्रव्य है यह बोध होगा वहांपर भिन्न २ रूपसे रस रूप आदि पर्यायोंका बोध न होगा इसलिये द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा रूप रस आदि एक ही हैं तथा जिससमय उन्हीं रूप आदि गुणोंमें द्रव्यार्थिक नयका गौणपना और पर्यायार्थिकनयका प्रधानपना माना जायगा उससमय द्रव्यकी ओर दृष्टि न जाकर पर्यायोंकी ओर दृष्टि जायगी और उससे यह रूप है और ये रस आदि पर्यायें हैं यह बोध होगा किंतु वे सब एक हैं यह बोध न हो सकेगा इसलिये पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा रूप रस आदि भिन्न भिन्न हैं। उसीप्रकार ज्ञान दर्शनमें भी जिससमय पर्यायार्थिक नयको गौण और द्रव्यार्थिक नयको प्रधान माना जायगा उससमय पर्यायोंकी ओर दृष्टि न जाकर द्रव्यकी ओर ही दृष्टि जायगी और अनादि पारिणामिक ज्ञान दर्शनस्वरूप एक जीव द्रव्य है यह बोध होगा अर्थात् ज्ञान भी आत्मा माना जायगा और दर्शन भी आत्मा माना जायगा इसलिये द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा ज्ञान दर्शन

दोनों एक हैं तथा उन्हीं ज्ञान दर्शनमें द्रव्यार्थिक नयको गौणकर पर्यायार्थिक नयको जिससमय प्रधान माना जायगा उससमय द्रव्यकी ओर दृष्टि न जाकर पर्यायोंकी ओर दृष्टि जायगी और ज्ञान पर्याय भिन्न और दर्शन पर्याय भिन्न है यह बोध होगा इसलिये पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा ज्ञान दर्शन दोनों भिन्न भिन्न हैं। इसलिये द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा ज्ञान दर्शनको कथंचित एक और कथंचित् अनेक ही मानना चाहिये सर्वथा एक मानना युक्ति और अनुभवसे बाधित है । यदि यह कहा जाय कि—

ज्ञानचारित्रयोरकालभेदादेकत्वमगम्यावबोधवदिति चेन्नाशूत्पत्तौ
सूक्ष्मकालाप्रतिपत्तेरुत्पलपत्रशतव्यधनवत् ॥ २४ ॥

मोहके तीव्र उदयसे किसी पुरुषको परस्त्रीके साथ मैथुन करनेकी इच्छा हुई। मेघके होनेसे अत्यंत अंधकारवाली रात्रिमें वह परस्त्रीके पास चला । दैव योगसे उसकी मा भी व्यभिचारिणी थी वह भी उसी गलीमें आ पहुंची। दोनोंका आपसमें मिलाप हो गया। पुरुषने स्त्रीको व्यभिचारिणी जान उसके साथ रमण करनेकी इच्छा की और उसका स्पर्श करने लगा । अचानक ही बिजलीके चमकनेसे कुछ प्रकाश हुआ स्त्रीका मुख देखते ही उसे यह मालूम हुआ कि यह मेरी मा है, उसीसमय उसको यह ज्ञान भी हुआ कि यह मेरेलिये अगम्य है—इसके साथ मेरा मैथुन करना योग्य नहीं और उसीसमय उसके साथ मैथुन करनेकी निवृत्ति भी हो गई इसलिये जिसतरह यहां पर माके साथ मैथुन करना अयोग्य है यह ज्ञान और मैथुनसे निवृत्तिरूप क्रिया दोनों ही एक साथ हुए हैं इसलिये दोनोंका काल एक है उसीतरह जिस कालमें ज्ञानावरण कर्मके क्षयोपशमसे यह ज्ञान हुआ है कि ये जीव हैं उसीसमय 'उन्हें

न मारना चाहिये' इस हिंसाकी भी निवृत्ति है। किंतु जीवोंके ज्ञानका काल और हिंसा निवृत्तिका काल भिन्न भिन्न नहीं तथा निवृत्तिका नाम चारित्र है इसरीतिसे ज्ञान और चारित्रकी उत्पत्तिका काल जब समान है तब ज्ञान और चारित्र दोनोंको एक ही मानना चाहिये भिन्न भिन्न मानना ठीक नहीं ? सो भी अयुक्त है । क्योंकि जिसतरह एक साथ तर ऊपर रक्खे हुए कमलके सौ पत्रोंको एक ही समय तलवार वा सूजा आदिसे छेदे जाने पर उनके छेदनेका एक ही समय जान पडता है किंतु वहां पर एक पत्रके वाद दूसरे पत्रका छिदना उसके वाद तीसरे पत्रका छिदना इसप्रकार क्रमसे छिदनेमें असंख्यात समय वीत जाते हैं, यहांतक कि एक पत्रके छिदनेके वाद दूसरे ही पत्रके छिदनेमें असंख्याते समय व्यतीत हो जाते हैं परंतु वह काल अत्यंत सूक्ष्म है सिवाय सर्वज्ञके कोई भी अल्पज्ञानी उसे जान नहीं सकता इसलिये सौ पत्रोंके छेदनेका काल एक नहीं कहा जाता किंतु अत्यंत सूक्ष्म कहा जाता है उसी-प्रकार ज्ञान और चारित्रका काल भी एक नहीं किंतु अत्यंत सूक्ष्म है इसलिये एक सरीखा जान पडता है। वास्तवमें 'माके साथ मैथुन करना अयोग्य है' इस ज्ञानका काल और मैथुनसे निवृत्तिका काल दोनों जुदे जुदे हैं इस रूपसे ज्ञान और चारित्रका जब समान काल सिद्ध नहीं होता तब दोनोंका एक काल मानकर एक मानना यह वात भी मिथ्या है। और भी यह वात है—

अर्थभेदाच्च ॥ २५ ॥

ज्ञानका अर्थ तत्त्वोंका जानना है और चारित्रका जिन विशेष विशेष क्रियाओंसे कर्म आकर आत्मामें संबंध करते हैं उन क्रियाओंका त्यागना यह अर्थ है। इस रूपसे ज्ञान और चारित्र दोनोंका अर्थ भिन्न भिन्न होनेके कारण वे दोनों भिन्न ही हैं एक नहीं हो सकते। तथा—

कालभेदाभावो नार्थाभेदहेतुर्गतिजात्यादिवत् ॥ २६ ॥

जिन पदार्थोंका काल एक है वे सब पदार्थ आपसमें अभिन्न—एक हैं यह बात अयुक्त है क्योंकि यह सभीको मालूम है कि जिस समय देवदत्त नामके पुरुषका जन्म होता है उसीके साथ मनुष्य, गति, पंचेंद्रिय, जाति, वर्ण गंध आदि भी उत्पन्न होते हैं वहांपर यह बात नहीं कि मनुष्यगतिकी उत्पत्तिका काल दूसरा और पंचेंद्रिय जाति वर्ण गंध आदिका काल दूसरा हो परन्तु सबकी उत्पत्तिका काल एक होनेपर भी देवदत्त मनुष्यगति, पंचेंद्रिय जाति आदि पदार्थ एक नहीं होते, भिन्न भिन्न ही माने जाते हैं। यदि हठसे कोई यह माने कि जिन पदार्थोंका काल एक है वे पदार्थ भी आपसमें भिन्न नहीं, एक ही हैं उसे देवदत्त मनुष्यगति पंचेंद्रिय जाति आदि सभी साथ उत्पन्न होनेवाले पदार्थोंको एक मानना पडेगा किन्तु उनका एक होना किसीको इष्ट नहीं इसलिये यह बात सिद्ध हो चुकी कि ज्ञान और चारित्रकी उत्पत्तिका काल एक भी मान लिया जाय तो भी वे दोनों एक नहीं हो सकते; भिन्न २ ही मानने होंगे। और भी यह बात है कि—

उक्तं च ॥ २७ ॥

द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा ज्ञान और चारित्र एक हैं एवं पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा भिन्न भिन्न हैं यह बात ऊपर विस्तारसे कही जा चुकी है इसलिये ज्ञान और चारित्रको सर्वथा एक वा सर्वथा अनेक न मानकर कथंचित् एक अनेक ही मानना युक्तियुक्त है। यदि यह कहा जाय कि—

लक्षणभेदात्तेषामेकमार्गानुपपत्तिरिति चेन्न परस्परसंसर्गे सत्येकत्वं प्रदीपवत् ॥ २८ ॥

जिन पदार्थोंका लक्षण भिन्न भिन्न है किसी रूपसे वे एक नहीं कहे जा सकते। सम्यग्दर्शन

सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र इन तीनोंके भी लक्षण आपसमें भिन्न हैं इसलिये ये तीनों एक मार्ग-स्वरूप नहीं हो सकते, भिन्न २ मार्गस्वरूप ही कहे जांयगे इस रीतिसे सम्यग्दर्शन आदि तीनोंका मिलना एक मोक्षका मार्ग है यह नहीं कहना चाहिये किंतु वे तीनों तीन मोक्षके मार्ग हैं यह अर्थ कहना चाहिये? सो ठीक नहीं। बाह्य और अभ्यंतर कारणोंसे आपसमें भिन्न २ भी वत्ती तेल और अग्नि तीनों पदार्थ आपसमें मिल जाते हैं उस समय वह समुदाय एक दीपक कहा जाता है वहां पर तीन पदार्थोंका संयोग होनेपर तीन दीपक कोई नहीं कहता उसीप्रकार यद्यपि सम्यग्दर्शन आदि तीनों अपने अपने लक्षणोंसे आपसमें भिन्न हैं तो भी उन तीनोंका समुदाय एक मोक्षमार्ग कहा जा सकता है, तीनका समुदाय रहनेसे तीन मोक्षमार्ग नहीं कहे जा सकते। और भी यह वात है कि—

सर्वेषामविसंवादात् ॥ २९ ॥

आपसमें अपने अपने लक्षणोंसे पदार्थ भिन्न भी रहें तो भी उन्हें किसी रूपसे एक माननेमें किसी भी प्रतिवादीको विसंवाद नहीं। जिस तरह सांख्य मतवालोंका कहना है कि—सत्त्वगुण रजोगुण और तमोगुण इन तीनों गुणोंमें सत्त्वगुण प्रसन्नता और लाघवस्वरूप है। रजोगुण शोष और तापस्वरूप है। तमोगुण आवरण करना वा विराधना करना स्वरूप है इसतरह ये तीनों गुण अपने अपने लक्षणोंसे भिन्न भिन्न हैं तो भी तीनोंका समुदाय प्रधान पदार्थ एक ही है, तीनका संयोग रहनेसे प्रधानके तीन भेद नहीं। बौद्धोंका कहना है कि काकवडता आदि चारो भूत[1] एवं वर्ण गंध आदि भूतोंमें रहनेवाले धर्म यद्यपि अपने अपने लक्षणोंकी अपेक्षा आपसमें भिन्न भिन्न हैं तो भी उन सबका समुदायरूप

१ पृथ्वी, जल अग्नि, वायु।

परमाणु एक ही है। काकवडता वा रूप आदि भेदोंके समान परमाणुके भेद नहीं। विज्ञानाद्वैतवादियों[1] का कहना है कि राग द्वेष आदि धर्म वा प्रमाण प्रमेय विज्ञानरूप पदार्थ आदि अपने अपने लक्षणोंमे भिन्न हैं तौ भी उन सबका समुदाय विज्ञान पदार्थ एक ही है। राग द्वेष वा प्रमाण आदि भेदोंके समान विज्ञानके भेद नहीं। नैयायिक वैशेषिक वा सर्वसाधारणका कहना है कि पटके कारण तंतु काले पीले हरे आदि अनेक प्रकारके होते हैं तो भी उनका समुदाय चित्रपट एक ही है। तंतुओंके भेदसे चित्रपट के भेद नहीं होते उसीप्रकार यद्यपि अपने अपने लक्षणोंसे सम्यग्दर्शन आदि भिन्न भिन्न हैं तो भी तीनोंका समुदाय मोक्षमार्ग एक ही है। तीनोंके समुदायस्वरूप मोक्षमार्गको एक कहनेमें किसीप्रकार का विरोध नहीं आ सकता।

एषां पूर्वस्य लाभे भजनीयमुत्तरं॥ ३०॥

सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र तीनोंमें पहिले पहिलेकी प्राप्ति होनेपर उत्तर उत्तरकी प्राप्ति भाज्य[2] है। अर्थात् सम्यग्दर्शनके हो जानेपर सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र वा सम्यग्ज्ञानके हो जानेपर सम्यक्चारित्र प्राप्त हो या न हो यह नियम नहीं, प्राप्त हो भी सकते हैं और न भी प्राप्त हों सकते हैं। परन्तु—

---

१ विज्ञानाद्वैतवादी, प्रमाण, प्रमेय, प्रमिति आदि ज्ञानके ही भेद मानते हैं। विज्ञानसे भिन्न प्रमाणादि पदार्थ उनके यहां कुछ भी नहीं हैं। २ सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और स्वरूपाचरण चारित्र यद्यपि तीनों चौथे गुणस्थानमें साथ २ होते हैं परन्तु सम्यग्दर्शन होने पर श्रुतज्ञान तथा केवलज्ञानकी प्राप्ति क्रमसे भजनीय है—अर्थात् श्रुतज्ञानकी पूर्णता एवं अवधि मनःपर्यय आदि ज्ञानका क्षयोपशमविशेष केवलज्ञान पर्यंत प्राप्तव्य है संग्राह्य है, उसीप्रकार सम्यग्ज्ञान होनेपर भी देशचारित्र, सकलचारित्र, यथाख्यात-चारित्रपर्यंत क्रमशः प्राप्तव्य हैं—गृहीतव्य हैं।

उत्तरलाभे तु नियतः पूर्वलाभः ॥ ३१ ॥

सम्यग्दर्शन आदि तीनोंमें उत्तर उत्तरकी प्राप्ति होने पर तो पूर्व पूर्वकी प्राप्ति नियमसे होती है। सूत्रमें जैसा पाठ रक्खा गया है उसकी अपेक्षा पूर्व सम्यग्दर्शन और उत्तर सम्यग्ज्ञान है। सम्यग्दर्शनके हो जानेपर सम्यग्ज्ञान हो भी सकता है, नहीं भी हो सकता, परन्तु सम्यग्ज्ञानके होनेपर सम्यग्दर्शन नियमसे रहता है। विना सम्यग्दर्शनके सम्यग्ज्ञान हो नहीं सकता। उसीप्रकार सम्यग्ज्ञानसे उत्तर सम्यक्चारित्र और पूर्व सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान है। सम्यग्ज्ञानके रहते सम्यक्चारित्र रह भी सकता है और नहीं भी रह सकता परन्तु सम्यक्चारित्रके रहते सम्यग्दर्शन और सम्यग्ज्ञान नियमसे रहते हैं विना सम्यग्दर्शन और सम्यग्ज्ञानके चारित्र कभी सम्यक्चारित्र हो ही नहीं सकता। यदि यहांपर यह कहा जाय कि—

तदनुपपत्तिरज्ञानपूर्वकश्रद्धानप्रसंगात् ॥ ३२ ॥

पूर्व पूर्वके प्राप्त हो जानेपर उत्तर उत्तर भाज्य है तब सम्यग्ज्ञानसे सम्यग्दर्शन पूर्व है इसलिये सम्यग्दर्शनके हो जानेपर भी सम्यग्ज्ञानका होना तो नियमरूप रहा नहीं। वह हो भी सकता है नहीं भी हो सकता। इस रीतिसे सम्यग्दर्शनके हो जानेपर जहां ज्ञान सम्यग्ज्ञान नहीं हुआ है वहांपर श्रद्धानको अज्ञान—मिथ्याज्ञानपूर्वक मानना पडेगा? तथा—

अनुपलब्धस्वतत्त्वेऽर्थे श्रद्धानानुपपत्तिरविज्ञातफलरसोपयोगवत् ॥ ३३ ॥

यदि अज्ञानपूर्वक श्रद्धान माना जायगा तो जिसतरह फलको विना जाने उसके रसकी भी पहिचान न होगी इसलिये उस फलके रसको तयार करो 'वह फल रसवाला है' ऐसा श्रद्धान नहीं हो सक्ता उसीप्रकार जीव अजीव आदि तत्त्वोंको विना जाने 'यह जीव है वा अजीव है' ऐसा श्रद्धान होना भी असंभव है। तथा—

आत्मस्वरूपाभावप्रसंगात् ॥ ३४ ॥

यदि सम्यग्दर्शनके हो जाने पर सम्यग्ज्ञानको भाज्य माना जायगा तब वह असत्–कभी होगा तो कभी नहीं भी होगा कहना पडेगा तब जिससमय सम्यग्दर्शनका विरोधी मिथ्याज्ञान सम्यग्दर्शनके प्रगट होते ही नष्ट हो जायगा और भाज्य होनेसे सम्यग्ज्ञान भी उससमय रह न सकेगा उससमय आत्मामें ज्ञानोपयोगका अभाव मानना पडेगा वह ज्ञानोपयोग आत्माका लक्षण है "लक्षणके अभावमें लक्ष्यका भी अभाव हो जाता है" इस नियमके अनुसार लक्ष्यभूत आत्माका भी अभाव हो जायगा फिर मोक्षमार्गकी परीक्षा करना व्यर्थ है क्योंकि आत्माके रहते ही मोक्षकी व्यवस्था है जब आत्मा पदार्थ ही संसारमें न रहेगा तब मोक्ष किसकी सिद्ध की जायगी ? इसलिये श्रद्धान, अज्ञानपूर्वक न हो इस बातकी रक्षाकेलिये "पूर्व पूर्वके प्राप्त हो जाने पर उत्तर उत्तर भाज्य हैं" यह नियम सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्रमें मानना अयुक्त है ? उत्तर–

न वा यावति ज्ञानमित्येतत्परिसमाप्यते तावतोऽसंभवान्नयापेक्षं वचनं ॥ ३५ ॥

ऊपरकी वार्तिकमें जो शंकाकारने यह शंका उठाई थी कि यदि सम्यग्दर्शनके होने पर सम्यग्ज्ञान भजनीय है, तो सम्यग्दर्शनके होने पर कुछ काल सम्यग्ज्ञानका अभाव रहनेसे आत्माका ज्ञानोपयोग रूप लक्षण ही नहीं घटित होगा ? इस शंकाके उत्तरमें यह समझना चाहिये कि सम्यग्दर्शनके होने पर सम्यग्ज्ञान भजनीय है यहां पर सम्यग्ज्ञानसे श्रुतज्ञान तथा केवलज्ञानसे प्रयोजन है। सामान्य ज्ञानमात्र को भजनीय नहीं बतलाया गया है। इसलिये उपर्युक्त दोष नहीं आता। ज्ञान सामान्य तो प्राणी मात्रमें पाया जाता है परन्तु विशेष सम्यग्ज्ञान असंभव है इसलिये उसीको भजनीय कहा गया है । नयकी

अपेक्षासे ही सम्यग्ज्ञान भजनीय है यह वाक्य कहा गया है। श्रुतज्ञान और केवलज्ञानको ग्रहण करनेवाला शब्दनय श्रुतज्ञान तथा केवलज्ञानको ही विषय करता है इसलिये उन्हींका यहां पर ग्रहण है। सारांश यह है कि यद्यपि चौथे गुणस्थानमें जिससमय सम्यग्दर्शन प्रगट होता है उसीसमय सम्यग्ज्ञान भी प्रगट हो जाता है। परंतु द्वादशांग चतुर्दशपूर्वलक्षण रूप नियमसे नहीं होता इसलिये वह प्रासव्य है अथवा सम्यग्दृष्टिकेलिये वांच्छनीय है। उसीप्रकार अवधि मनःपर्यय ज्ञान भी उत्तरोत्तर वांच्छनीय हैं। इसप्रकार विशेष ज्ञानोंकी भजनीयता वहांतक चली जाती है जहांतक कि केवलज्ञान नहीं होता।

जिसप्रकार सम्यग्दर्शनके लाभ होने पर सम्यग्ज्ञान भजनीय है उसीप्रकार सम्यग्ज्ञान होने पर सम्यक्चारित्र भजनीय है। जिससमय सम्यग्दर्शन होता है उसीसमय स्वरूपाचरण चारित्र प्रगट हो जाता है परंतु क्रियात्मक एवं भावात्मक देशचारित्र, सकल चारित्र, और यथाख्यात चारित्र क्रमसे प्रासव्य है। अर्थात् अविरत सम्यग्दृष्टिकेलिये देशचारित्र प्रासव्य है देशचारित्रप्राप्त पुरुषकेलिये सकल चारित्र प्रासव्य है सकलचारित्र छठे गुणस्थानसे दशवें तक क्रमसे विकाशशील है, इसलिये जहां जितना सकलचारित्र जिस जीवको प्राप्त हो चुका है उसकेलिये उससे आगेका सकलचारित्र प्रासव्य है, सकलचारित्रप्राप्त पुरुषकेलिये यथाख्यात चारित्र प्रासव्य है।

यहां पर यह शंका उठाई जासक्ती है कि सम्यग्ज्ञानके होने पर सम्यक्चारित्र क्यों भजनीय बतलाया गया है क्योंकि सम्यग्ज्ञान तो केवलज्ञानकी अपेक्षा भी कहा गया है इसलिये वह तो तेरहवें गुणस्थानमें प्राप्त होता है परंतु सम्यक्चारित्र तो दशवेंकी समाप्ति एवं बारहवेंके प्रारंभमें ही हो जाता है ऐसी अवस्थामें सम्यक्चारित्रद्वारा सम्यग्ज्ञान ही भजनीय होना चाहिये। वैसी अवस्थामें सूत्रपाठक्रम-

सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गः—भी बदलना पडेगा और विना वैसा किये उपर्युक्त शंका खडी रहती है, इस शंकाका परिहार इसप्रकार समझ लेना चाहिये कि जो सूत्रक्रम है उसीके अनुसार भजनीयता आती है, अन्यथा नहीं। सम्यग्ज्ञान होनेपर सम्यक्चारित्र ही भजनीय है कारण विना सम्यग्ज्ञानके प्राप्त किए सम्यक्चारित्रकी प्राप्ति असम्भव है। बारहवें गुणस्थानमें भले ही सम्यक्चारित्र क्षायिकचारित्र पूरा हो जाता है परन्तु परमावगाढ यथाख्यात चारित्र चौदहवें गुणस्थानमें ही प्राप्त होता है इसलिये वह सम्यग्ज्ञानकी पूर्ति होनेपर भी भजनीय रहता है।

पूर्वसम्यग्दर्शनलाभे भजनीयमुत्तरमिति चेन्न निर्देशस्यागमकत्वात् ॥ ३५ ॥

'पूर्व पूर्वके प्राप्त हो जानेपर उत्तर उत्तर भाज्य है' इस नियमके अनुसार जिस समय यह अर्थ किया जाता है कि पूर्व—सम्यग्दर्शनके प्राप्त हो जानेपर सम्यग्ज्ञान भाज्य है उस समय तो श्रद्धानको अज्ञानपूर्वकपना आता है और उस दोषकी निवृत्तिके लिये शब्द नयकी अपेक्षा ज्ञानका अर्थ श्रुतज्ञान वा केवलज्ञान किया जाता है किंतु जब यह अर्थ किया जायगा कि—'सम्यग्दर्शन और सम्यग्ज्ञानके प्राप्त हो जानेपर सम्यक्चारित्र भाज्य है' तब अज्ञानपूर्वक श्रद्धानका प्रसंग नहीं आता क्योंकि सम्यग्दर्शन और सम्यग्ज्ञानका काल एक ही है इसलिये सम्यग्दर्शनके प्राप्त हो जानेपर सम्यग्ज्ञान भाज्य है यह अर्थ न कर सम्यग्दर्शन और सम्यग्ज्ञानके प्राप्त हो जानेपर सम्यक्चारित्र भाज्य है यही अर्थ करना युक्त है सो ठीक नहीं। जैसा निर्देश होता है उसीके अनुसार अर्थ किया जाता है 'एषां पूर्वस्य लाभे भजनीयमुत्तरं' इस वार्तिकमें 'पूर्वस्य' यह षष्ठी विभक्तिके एक वचनका निर्देश है इसलिये पूर्व शब्दसे अकेले सम्यग्दर्शनका ही ग्रहण हो सकता है, सम्यग्दर्शन और सम्यग्ज्ञान दोनोंका नहीं। हां! यदि

'पूर्वयोः' इस द्विवचनका निर्देश होता तब सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान दोनोंका ग्रहण हो सकता था। सो है नहीं इसलिये सम्यग्दर्शन और सम्यग्ज्ञानके प्राप्त हो जाने पर सम्यक्चारित्र भाज्य है यह अर्थ नहीं हो सकता। यदि यह कहा जायगा कि 'पूर्वस्य' यह सामान्य निर्देश है इसलिये सामान्यरूपसे सम्यग्दर्शन और सम्यग्ज्ञान दोनोंका ग्रहण हो जायगा कोई दोष नहीं ? सो भी अयुक्त है। 'पूर्वस्य' इस निर्देशसे एकहीका ग्रहण होगा यह व्यवस्था निश्चित हो चुकी है यदि यह व्यवस्था स्वीकार न की जायगी और 'पूर्वस्य' इस निर्देशसे जबरन सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान दोनोंका ग्रहण किया जायगा तो वार्तिकमें उत्तर शब्द मोजूद है उसकी भी व्यवस्था न माननी पडेगी क्योंकि वहां पर 'उत्तरं' इस नपुंसकलिंग एक वचनसे एकहीका ग्रहण है जब एक वचनके निर्देशसे एकके ग्रहणकी कोई व्यवस्था न मानी जायगी तब उत्तर शब्दसे दोका भी ग्रहण किया जा सकता है इसरीतिसे 'सम्यग्दर्शनके प्राप्त हो जाने पर सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र दोनों भाज्य हैं' यह अर्थ होगा और इस अर्थके होने पर जो यह दोष दिया गया था कि यदि 'सम्यग्दर्शनके प्राप्त हो जानेपर सम्यग्ज्ञान भाज्य है' यह अर्थ किया जायगा तो 'श्रद्धानको अज्ञानपूर्वकपना आवेगा' वह दोष ज्योंका त्यों कायम रहेगा। इसलिये 'सम्यग्दर्शनके प्राप्त हो जाने पर श्रुतज्ञान और केवलज्ञानरूप सम्यग्ज्ञान भाज्य है' यह जो शब्दनयकी अपेक्षा अर्थ किया गया था वही युक्त है। अथवा—

क्षायिक सम्यग्दर्शनके प्राप्त हो जाने पर क्षायिक सम्यग्ज्ञान भाज्य है यह अर्थ है। इस अर्थके करने पर कोई दोष नहीं आता क्योंकि क्षायिकसम्यग्ज्ञानका अर्थ केवलज्ञान है। क्षायिकसम्यग्दर्शनके होनेपर वह होवेगा ही यह कोई नियम नहीं किंतु हो भी सकता है और नहीं भी, इसलिये सम्यग्द-

र्शनके प्राप्त हो जानेपर सम्यग्ज्ञान भाज्य है यह अर्थ निर्दोष है। किंवा—पर्वत और नारद दोनों एक साथ रहते हैं इसलिये उनका साहचर्य संबंध है। पर्वतके ग्रहण करने पर नारदका और नारदके ग्रहण करनेपर पर्वतका भी ग्रहण हो जाता है उसीप्रकार सम्यग्दर्शन और सम्यग्ज्ञान दोनों एक साथ उत्पन्न होते हैं इसलिये उनका भी साहचर्य संबंध है सम्यग्दर्शन और सम्यग्ज्ञान इन दोनोंमें किसी एकके होने पर सम्यक्चारित्र भजनीय है इसरीतिसे 'पूर्वस्य' इस एक वचन निर्देशसे सम्यग्दर्शनका भी ग्रहण हो सकता है और साहचर्य संबंधसे सम्यग्दर्शन और सम्यग्ज्ञान दोनोंका भी। जब यह बात है तब 'सम्यग्दर्शन और सम्यग्ज्ञानके प्राप्त हो जानेपर सम्यक्चारित्र भाज्य है' यह उक्त नियमका अर्थ होने पर 'अज्ञान पूर्वक श्रद्धानका प्रसंग आवेगा' यह दोष न आसकेगा। "यहां यह शंका नहीं हो सकती कि जिसतरह 'पूर्वस्य' इस एक वचन निर्देशसे सम्यग्दर्शन और सम्यग्ज्ञान दोनोंका ग्रहण है उसीतरह 'उत्तरं' इस एक वचनसे सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्रका ग्रहण कर सम्यग्दर्शनके प्राप्त हो जाने पर सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र भाज्य है यह अर्थ होगा, और अज्ञानपूर्वक श्रद्धानका प्रसंग ज्योंका त्यों कायम रहेगा ? क्योंकि जिसतरह सम्यग्दर्शन और सम्यग्ज्ञानका साहचर्य संबंध है उसतरह सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्रका नहीं इसलिये 'उत्तरं' इस एक वचन निर्देशसे उन दोनोंका ग्रहण नहीं हो सकता।" तथा सम्यग्दर्शन अथवा सम्यग्ज्ञानमें किसी एकके प्राप्त हो जाने पर सम्यक्चारित्र—यथाख्यातचारित्र भाज्य है—हो भी सकता है नहीं भी हो सकता यह चारित्रको उत्तर मानने पर अर्थ समझना चाहिये।

इसप्रकार श्रीतत्त्वार्थराजवार्तिकालंकारकी भाषाटीकाके प्रथमाध्यायमें दूसरा आह्निक समाप्त हुआ ॥ २ ॥

सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र तीनोंको सामान्यरूपसे मोक्षमार्गपना सिद्ध हो चुका अब उन्हींके विशेष स्वरूपके जाननेके लिये यह कहते हैं—

## तत्त्वार्थश्रद्धानं सम्यग्दर्शनं ॥ २ ॥

अर्थ—जो पदार्थ जिस रूपसे स्थित हैं उनका उसी रूपसे श्रद्धान करना सम्यग्दर्शन है।

सम्यक् यह क्या शब्द है ? इस वातका खुलासा करते हैं—

सम्यगिति प्रशंसार्थो निपातः क्यंतो वा ॥ १ ॥

सम्यक् यह शब्द निपात और उसका अर्थ प्रशंसा है इसलिये समस्त उत्तम रूप गति जाति कुल आयु और विज्ञान आदि अभ्युदय एवं मोक्षका प्रधान कारण होनेसे प्रशस्त दर्शन, वह सम्यग्दर्शन है। यदि यहांपर यह कहा जाय कि 'सम्यगिष्टार्थतत्त्वयोः' इस वचनसे सम्यक् शब्दका अर्थ इष्ट पदार्थ और तत्त्व है प्रशंसा अर्थ नहीं हो सकता ? सो ठीक नहीं। निपात रूप शब्दोंके अनेक अर्थ होते हैं। सम्यक् शब्द जब निपात माना है तब उसका इष्ट पदार्थ और तत्त्व भी अर्थ है और प्रशंसा भी है कोई दोष नहीं। अथवा तत्त्वरूप अर्थमें सम्यक् शब्द यहां निपातित है। तत्त्वं दर्शनं सम्यग्दर्शनं यह सम्यक् शब्द का तत्वरूप अर्थ करनेपर सम्यग्दर्शनकी व्युत्पत्ति है और तत्व शब्दका अर्थ 'अविपरीत अर्थात् जो पदार्थ जिस रूपसे व्यवस्थित है वह पदार्थ' यह है। अथवा सम् उपसर्गपूर्वक अञ्चु धातुसे कि प्रत्यय करनेपर सम्यक् शब्द सिद्ध हुआ है और जो पदार्थ जिस रूपसे स्थित है उसका उसी रूपसे ज्ञान होना सम्यक् शब्दका अर्थ है। दर्शन शब्दकी सिद्धि किस तरह है ?

करणादिसाधनो दर्शनशब्द उक्तः ॥ २ ॥

अर्थ—कर्ता कर्म करण और भावमें दृश धातुसे युट् प्रत्यय करनेपर दर्शन शब्द सिद्ध होता है यह व्याख्यान पहिले किया जा चुका है। यदि यह शंका की जाय कि—

दृशेरालोकार्थत्वादभिप्रेतार्थासंप्रत्यय इति चेन्नानेकार्थत्वात् ॥ ३ ॥

दृशि धातुका अर्थ आलोक—देखना है और इंद्रिय एवं मनके द्वारा पदार्थोंका प्राप्त होना देखना कहा जाता है। सम्यग्दर्शन शब्दमें दृशि धातुका अर्थ देखना न लेकर श्रद्धान किया गया है जो कि दृशि धातुका अर्थ हो ही नहीं सकता इसलिये दर्शनका अर्थ श्रद्धान मानना अयुक्त है? सो ठीक नहीं। धातुओंके अनेक अर्थ होते हैं यह व्याकरणसिद्धान्तसिद्ध बात है। दृशि भी धातु है। उसके भी अनेक अर्थ होंगे इसलिये देखना आदि अनेक अर्थोंमें श्रद्धान अर्थ भी उसका होता है, कोई दोष नहीं। यदि यहांपर यह शंका की जाय कि दृशि धातुका प्रसिद्ध अर्थ देखना यहां इष्ट नहीं और अप्रसिद्ध अर्थ श्रद्धान इष्ट है यह कैसे? उसका समाधान यह है कि—

मोक्षकारणप्रकरणाच्छ्रद्धानगतिः ॥ ४ ॥

यहां मोक्षके कारणोंके विचारका प्रकरण चल रहा है। जो पदार्थ जिसरूपसे स्थित हैं उनका उसी रूपसे श्रद्धान करना मोक्षका कारण है, देखना मोक्षका कारण नहीं हो सकता इसलिये प्रकरणसे यहां दृशि धातुका अर्थ श्रद्धान ही इष्ट है, देखना इष्ट नहीं। तत्वार्थश्रद्धानमित्यादि सूत्रमें तत्व शब्दका तात्पर्य यह है—

प्रकृत्यपेक्षत्वात्प्रत्ययस्य भावसामान्यसंप्रत्ययस्तत्त्ववचनात् ॥ ५ ॥

सामान्य अर्थको कहनेवाला तत् यह शब्द सर्वनाम है। तत् शब्दसे त्व प्रत्यय करनेपर तत्व शब्द

की सिद्धि होती है इसलिये यहांपर 'तत्' शब्द प्रकृति है और उससे भाव अर्थमें त्व प्रत्यय किया गया है। तत् शब्द जिस अर्थको कहे वह भाव कहा जाता है। यहां सर्वनाम होनेसे तत् शब्द सभी अर्थोंका प्रतिपादन करता है इसलिये सब अर्थोंका नाम यहां भाव है। तथा तत् शब्द सभी अर्थोंका प्रतिपादन करता है उसकी अपेक्षा यहां भावका अर्थ भावसामान्य है। इस रीतिसे जो शब्द जिस रूपसे स्थित है उसका उसी रूपसे होना तत्व कहा जाता है। उसी सूत्रमें तत्वार्थ शब्दका अर्थ यह है—

तत्वेनार्यत इति तत्वार्थः ॥ ६ ॥

जो जाना जाय—ज्ञानका विषय हो वह अर्थ है और जो पदार्थ जिस रूपसे स्थित हो उसका उसी रूपसे ज्ञानका विषय होना तत्वार्थ है। इस रीतिसे जिसके द्वारा—जो पदार्थ जिस रूपसे स्थित है उसका उसी रूपसे श्रद्धान हो वह सम्यग्दर्शन कहा जाता है।

श्रद्धानशब्दस्य करणादिसाधनत्वं पूर्ववत् ॥ ७ ॥

दृशि धातुसे युट् प्रत्यय करनेपर जिस तरह दर्शन शब्दकी सिद्धि ऊपर कह आए हैं उसीप्रकार श्रत् अव्यय पूर्वक धारणार्थक 'धा' धातुसे युट् प्रत्यय करनेपर श्रद्धान शब्दकी भी सिद्धि समझ लेनी चाहिये।

स त्वात्मपरिणामः ॥ ८ ॥

करण वा कर्ता आदि संज्ञाओंका धारक वह श्रद्धान शब्दका वाच्य अर्थ आत्माका परिणाम है। यदि यह शंका की जाय कि—

वक्ष्यमाणनिर्देशादिसूत्रविवरणात्पुद्गलद्रव्यसंप्रत्यय इति चेन्नात्मपरिणामेऽपि तदुपपत्तेः ॥ ९ ॥

इसी अध्यायमें आगे निर्देशस्वामित्व आदि सूत्रोंका उल्लेख है और निर्देश आदि पुद्गल द्रव्यमें

भी होते हैं यह उनका विवरण किया गया है। सम्यग्दर्शन आदि आत्माके गुण हैं यह तो कहीं नहीं गया इसलिये यहां भी सम्यग्दर्शन आदि पुद्गल द्रव्यके धर्म हैं यह कहा जा सकता है? सो नहीं। सम्यग्दर्शन आदि परिणाम सिवाय आत्माके किसीके भी नहीं, इसलिये वे पुद्गल द्रव्यके परिणाम नहीं कहे जा सकते। तत्वार्थोंका श्रद्धान आत्माके ही होता है इसलिये वह आत्माका ही परिणाम है इसी प्रकार सम्यग्ज्ञान आदिको भी आत्माके ही परिणाम समझना चाहिये। यदि यह कहा जाय कि—

कर्माभिधायित्वेप्यदोष इति चेन्न मोक्षकारणत्वेन स्वपरिणामस्य विवक्षितत्वात् ॥ १० ॥

जिस तरह सम्यक्त्व कर्म पुद्गल है उसी तरह सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्रको भी पुद्गल माननेमें कोई दोष नहीं हो सकता? सो ठीक नहीं। इहांपर मोक्षके कारणोंका प्रकरण चल रहा है इसलिये मोक्षके कारण आत्माके परिणामोंकी ही विवक्षा है। वे मोक्षके कारण आत्माके परिणाम औपशमिक सम्यग्दर्शन क्षायिक सम्यग्दर्शन आदि हैं इसलिये उन्हींकी विवक्षा है। सम्यक्त्वकर्म पुद्गलका विकार होनेसे पुद्गलकी पर्याय है इसलिये मोक्षका कारण आत्माका परिणाम न होनेसे उसकी विवक्षा नहीं। कदाचित् यह शंका हो कि—

स्वपरनिमित्तत्वादुत्पादस्येति चेन्नोपकरणमात्रत्वात् ॥ ११ ॥

पदार्थ जितने भी होते हैं उनकी उत्पत्ति परपदार्थोंसे भी होती है और अपनेसे भी होती है जिस तरह घडा मिट्टीका कार्य है उसकी उत्पत्तिमें मिट्टी भी कारण है और परपदार्थ दंड चाक डोरा आदि भी कारण हैं उसीतरह सम्यग्दर्शन भी कार्य है उसकी उत्पत्तिमें स्वयं आत्मा भी कारण है और सम्य-

१—सम्यक्त्व प्रकृतिके उदयमें क्षायोपशमिक सम्यग्दर्शन प्रगट होता है इसलिये वह भी सम्यग्दर्शनकी उत्पत्तिमें कारण है।

क्त्व नामका कर्म भी कारण है इस रीतिसे सम्यग्दर्शनकी उत्पत्तिका कारण होनेसे सम्यक्त्व नामका कर्म भी मोक्षका कारण है कोई दोष नहीं। सो भी अयुक्त है क्योंकि सम्यक्त्व नामका कर्म केवल उपकरण है और उपकरण बाह्य कारण कहा जाता है असाधारण कारण नहीं इसलिये सम्यक्त्व कर्म मोक्षका कारण नहीं हो सकता। तथा—

आत्मपरिणामादेव तद्रसघातात् ॥ १२ ॥

दर्शनमोहनीय कर्म आत्माके सम्यग्दर्शन गुणका घातक है बाह्य और अभ्यंतर कारणोंसे जिस समय आत्माका परिणमन प्रथमोपशमरूप विशुद्धस्वरूपसे होने लगता है उससमय कुछ शक्तिके क्षीण हो जानेपर दर्शनमोहनीयका ही एक हलका खंड सम्यक्त्व कर्म हो जाता है इसरीतिसे सम्यग्दर्शनकी उत्पत्तिमें प्रधान कारण आत्मा ही है क्योंकि अपनी सामर्थ्यसे वही सम्यग्दर्शनरूप परिणमता है किंतु 'दर्शनमोहनीयकी ही पर्याय होनेसे' सम्यक्त्व कर्म मोक्षका कारण नहीं इसलिये सम्यग्दर्शन आदि आत्माके परिणाम ही मोक्षके कारण हो सकते हैं सम्यक्त्व कर्म नहीं। तथा—

अहेयत्वात्स्वधर्मस्य ॥ १३ ॥

जो छूट न सके वह अहेय कहा जाता है। आत्माके अतंरंग परिणाम सम्यक्त्वगुणके रहते नियमसे आत्मा सम्यग्दर्शनस्वरूप परिणत होता है इसलिये वह सम्यक्त्वगुण अहेय है किंतु सम्यक्त्व नामक कर्मके विना भी आत्मा क्षायिकसम्यक्त्वस्वरूप परिणत हो जाता है इसलिये सम्यक्त्वकर्म हेय है आत्मासे जुदा हो जाता है इसलिये सम्यक्त्वकर्म मोक्षका कारण नहीं हो सकता और भी यह बात है—

१—वास्तवमें तो जितने अंशमें सम्यक्त्व प्रकृतिका उदय है उतने अंशमें वह सम्यग्दर्शनका घातक है।

प्रधानत्वात् ॥ १४ ॥

सम्यग्दर्शनके रहते ही वाह्य कारण सम्यक्त्व कर्म उसका उपग्राहक–उपकार करनेवाला होता है इसलिये अंतरंग आत्मिक परिणाम सम्यग्दर्शन प्रधान है तथा अंतरंग परिणाम सम्यग्दर्शनका उपकार करनेवाला और वाह्य कारण सम्यक्त्वकर्म सिवाय सम्यग्दर्शनका वाह्य उपकार करनेके और कुछ उपकार नहीं करता इसलिये अप्रधान है । "प्रधानाप्रधानयोः प्रधानं वलवत्" प्रधान और अप्रधानमें प्रधान ही बलवान है, इस नियमके अनुसार प्रधान ही बलवान् होता है इसलिये सम्यग्दर्शन ही मोक्षका कारण है सम्यक्त्व कर्म नहीं । तथा—

प्रत्यासत्तेः ॥ १५ ॥

आत्माका परिणाम सम्यग्दर्शन ही मोक्षका कारण है क्योंकि सम्यग्दर्शन और आत्माका तादात्म्य संबंध रहनेसे वही प्रत्यासन्न अत्यंत समीप कारण है । सम्यक्त्व कर्म अत्यंत दूर है और उसका एवं आत्माका तादात्म्य संबंध भी नहीं है इसलिये वह मोक्षका कारण नहीं हो सकता इसलिये यह बात सिद्ध हो चुकी है कि अहेय प्रधान और प्रत्यासन्न होनेसे आत्माका परिणाम ही मोक्षका कारण है । पुद्गलका परिणाम सम्यक्त्वकर्म मोक्षका कारण नहीं हो सकता । यदि यह शंका हो कि–

अल्पबहुत्वकल्पनाविरोध इति चेन्नोपशमाद्यपेक्षस्य सम्यग्दर्शनत्रयस्यैव तदुपपत्तेः ॥ १६ ॥

सम्यग्दर्शनमें अल्पबहुत्वकी कल्पना रहनेसे कोई सम्यग्दृष्टि अल्प और कोई बहुत ऐसा व्यवहार होता है यदि उसको आत्माका गुण माना जायगा तो सम्यग्दर्शनके अंदर कमीवेशी होगी नहीं, फिर उसमें अल्पबहुत्वकी कल्पना कैसे होगी ? सो ठीक नहीं । औपशमिक क्षायिक और क्षायोपशमिकके

भेदसे सम्यग्दर्शनके तीन भेद हैं इसलिये उपशम आदिके निमित्तसे सम्यग्दृष्टियोंमें कमावेशी होनेमें किसी प्रकारकी आपत्ति नहीं। सबसे थोडे उपशम सम्यग्दृष्टि जीव हैं उनसे असंख्यातगुणे क्षायिकसम्यग्दृष्टि हैं। उनसे असंख्यातगुणे क्षायोपशमिक सम्यग्दृष्टि हैं और क्षायिकसम्यग्दृष्टि सिद्ध अनंतगुणे हैं इसरीतिसे आत्माका परिणाम सम्यग्दर्शन मोक्ष कल्याणका प्रधान कारण है। यदि यह शंका की जाय कि—

तत्वाग्रहणमर्थश्रद्धानमित्यस्तु लघुत्वात् ॥ १७ ॥ न, सर्वार्थप्रसंगात् ॥ १८ ॥

सूत्रमें कम अक्षरोंका रहना विद्वत्ता है। 'तत्त्वार्थश्रद्धानं सम्यग्दर्शनं' यहां लाघवसे 'अर्थश्रद्धानं सम्यग्दर्शनं' यही सूत्र रखना ठीक है। तत्व शब्दका कहना व्यर्थ है? यह ठीक नहीं। अर्थ शब्द सामान्यरूपसे सभी पदार्थोंका कहनेवाला है इसलिये अर्थ शब्दसे सभी पदार्थोंका ग्रहण होने पर जो पदार्थ मिथ्यावादियोंने मिथ्यारूप मान रक्खे हैं उनका श्रद्धान भी सम्यग्दर्शन कहा जायगा। तत्व शब्दके ग्रहण करने पर यह दोष नहीं हो सकता क्योंकि जो पदार्थ जिस रूपसे स्थित है उसका उसी रूपसे होना तत्व कहा जाता है। मिथ्यावादियोंने जो पदार्थ मान रक्खे हैं वे तत्व हो नहीं सकते क्योंकि वे जिसरूपसे माने हैं उनका उसरूपसे होना प्रमाणबाधित है इसलिये मिथ्यावादियोंद्वारा माने गये तत्वोंका श्रद्धान सम्यग्दर्शन न कहा जाय इस बातकी रक्षाकेलिये सूत्रमें तत्व शब्दका रहना अत्यंत आवश्यक है। और भी यह बात है कि—

संदेहाच्चार्थशब्दकस्यानेकार्थत्वात् ॥ १९ ॥

अर्थ शब्द अनेक अर्थोंका कहनेवाला है जिसतरह "द्रव्यगुणकर्मसु, अर्थात् अर्थ शब्दकी वृत्ति

द्रव्यगुण और कर्ममें है" इस वचनसे अर्थ शब्द द्रव्य गुण और कर्मका प्रतिपादन करता है। कहीं पर अर्थ शब्दका अर्थ 'प्रयोजन है जिसतरह "किमर्थमिहागमनं भवतः किं प्रयोजनमिति" अर्थात् किस अर्थ-प्रयोजनसे आपका इहां आना हुआ ? कहीं पर अर्थ शब्दका धन भी अर्थ है जिसतरह 'अर्थवानयं देवदत्तो धनवानिति' अर्थात् देवदत्त, अर्थ-धनवाला है। कहीं पर अर्थ शब्दका अर्थ वाच्य-अर्थ ही है जिसतरह 'शब्दार्थसंबंध इति' अर्थात् शब्द और अर्थका संबंध। इसप्रकार अर्थ शब्दके अनेक अर्थ रहने पर यह संदेह होगा कि किस अर्थका श्रद्धान सम्यग्दर्शन है ? इसलिये तत्व शब्दका उल्लेख सूत्रमें किया गया है अर्थात् तत्वरूप अर्थका श्रद्धान सम्यग्दर्शन है। यदि कदाचित् यह कहा जाय कि—

सर्वानुग्रहाददोष इति चेन्नासदर्थविषयत्वात् ॥ २० ॥

सभी प्रकारके अर्थोंके श्रद्धानको सम्यग्दर्शन माननेमें कोई दोष नहीं क्योंकि सम्यग्दर्शनको मोक्षका कारण माना है यदि सभी प्रकारके अर्थका श्रद्धान सम्यग्दर्शन मान लिया जायगा तो सभी मोक्षके पात्र हो जांयगें। इस रीतिसे सब पर उपकार होगा तथा आपका यह द्वेष भी नहीं कि सभी लोग मोक्षके पात्र न बनें किंतु सभी लोग मोक्ष प्राप्त करें आपकी यह भावना है इसलिये सूत्रमें तत्व शब्द न रहनेपर 'सभी प्रकारके अर्थोंका श्रद्धान सम्यग्दर्शन माना जायगा' यह जो ऊपर दोष दिया गया है वह मिथ्या है। सो नहीं। 'सब लोग मोक्षके पात्र न बनें' यह कोई हमारा द्वेष नहीं किंतु यदि सभी प्रकारके अर्थोंका श्रद्धान सम्यग्दर्शन माना जायगा तो जो पदार्थ असत्-मिथ्या हैं उनका भी श्रद्धान सम्यग्दर्शन कहा जायगा तथा वह श्रद्धान मोक्षका कारण न हो सकेगा संसारका ही कारण होगा क्योंकि 'असत् पदार्थोंका श्रद्धान संसारका कारण है यह सिद्धान्त है' इसलिये सब जीव मोक्ष

कल्याण प्राप्त करें—सबका उपकार हो इस कारण अर्थ शब्दका विशेषण तत्व शब्द देना ही चाहिये। यदि यह कहा जाय कि—

अर्थग्रहणादेव तत्सिद्धिरिति चेन्न विपरीतग्रहणदर्शनात् ॥ २१ ॥

जिसका निश्चय किया जाय, वह अर्थ है, अर्थ शब्दका यह अर्थ माननेपर मिथ्यावादियोंने जिन पदार्थोंको मान रक्खा है उनका ग्रहण नहीं हो सकता क्योंकि वे सब असदर्थ हैं इसलिये सूत्रमें केवल अर्थ शब्दके रहते ही जब तत्व और अर्थ दोनों पदार्थोंका अभिप्राय सिद्ध हो जाता है तब तत्व ग्रहण करना व्यर्थ है। सो ठीक नहीं। पित्तके प्रकोपवाले मनुष्यको जिस तरह मीठा भी रस कडवा जान पडता है उसीतरह जिस मनुष्यके मिथ्यात्व कर्मका तीव्र उदय है वह पुरुष एकांतरूपसे पदार्थ हैं ही, वा नहीं ही हैं, वा नित्य ही हैं, वा अनित्य ही हैं, वा भिन्नरूप ही हैं, वा अभिन्न रूप ही हैं, इस प्रकार मिथ्या-निश्चय कर बैठता है। इसप्रकार उसका भी एकांतरूपसे निश्चय किया हुआ पदार्थोंका स्वरूप अर्थ कहना पडेगा और उसका श्रद्धान सम्यग्दर्शन कहा जायगा इसलिये उस मिथ्यारूप अर्थका श्रद्धान सम्य-ग्दर्शन न हो इस कारण सूत्रमें तत्व शब्दका ग्रहण है। तत्व शब्दके ग्रहण करनेपर वह दोष नहीं क्योंकि जो जिस रूपसे स्थित है उसका उसी रूपसे होना तत्व है। मिथ्यावादियोंने जो एकांतरूपसे वस्तुका स्वरूप माना है वह वैसा नहीं इसलिये तत्व शब्दसे उसका परिहार हो जाता है।

यदि यह शंका की जाय कि—जो तत्व हैं वे ही पदार्थ हैं तत्व और पदार्थ दोनों एक ही जगह रहनेवाले हैं इसलिये तत्व शब्दसे ही अभीष्टकी सिद्धि हो जायगी अर्थ शब्दका ग्रहण करना व्यर्थ है। सो ठीक नहीं।

अर्थग्रहणमव्यभिचारार्थं ॥ २२ ॥

अनिष्ट अर्थकी प्राप्ति हो जाना व्यभिचार कहा जाता है व्यभिचार दोषकी निवृत्तिके लिये सूत्रमें अर्थ शब्दका ग्रहण है अर्थात् जो पदार्थ वास्तविक पदार्थ हैं उन्हींका श्रद्धान सम्यग्दर्शन है मिथ्या-वादियोंद्वारा माने हुए पदार्थोंका श्रद्धान सम्यग्दर्शन नहीं। इसलिये सूत्रमें अर्थ शब्दका ग्रहण किया गया है। वह व्यभिचार दोष इस प्रकार है—

तत्वमिति श्रद्धानमिति चेदेकांतनिश्चितेऽपि प्रसंगः ॥ २३ ॥

सूत्रमें अर्थ शब्द न ग्रहण करनेपर 'तत्त्वश्रद्धानं सम्यग्दर्शनं' ऐसा सूत्र रहेगा। 'तत्वश्रद्धानं' यह समस्त पद है और समासके द्वारा उसके अनेक अर्थ होते हैं। उनमें 'तत्वमिति श्रद्धानं तत्वश्रद्धानं' अर्थात् तत्वस्वरूप जो श्रद्धान वह तत्वश्रद्धान कहा जाता है यदि यह अर्थ किया जायगा तो एकांत-वादियोंने 'आत्मा कोई पदार्थ नहीं है वा वह सर्वथा नित्य ही है इत्यादि तत्वोंका श्रद्धान कर रक्खा है वह भी सम्यग्दर्शन कहा जायगा इसलिये तत्वस्वरूप जो श्रद्धान वह तत्वश्रद्धान कहा जाता है यह अर्थ नहीं हो सकता। तथा—

तत्त्वस्य श्रद्धानमिति चेद्भावमात्रप्रसंगः ॥ २४ ॥

यदि तत्वस्य श्रद्धानं तत्वश्रद्धानं अर्थात् तत्वका जो श्रद्धान वह तत्वश्रद्धान है यह अर्थ किया जाय तो भी ठीक नहीं। नैयायिक आदिने तत्व शब्दका अर्थ भावसामान्य माना है और वह द्रव्य गुण आदिसे भिन्न द्रव्यत्व गुणत्व कर्मत्व आदि स्वरूप है। उसका भी श्रद्धान सम्यग्दर्शन कहना पडेगा किंतु वह बाधित है क्योंकि द्रव्य गुण-आदिसे भिन्न द्रव्यत्व आदि सामान्य किसी भी प्रमाणसे निश्चित

नहीं है अथवा 'पुरुष एवेदं सर्वं' इत्यादि रूपसे पुरुषाद्वैतवादियोंने तत्व शब्दका अर्थ एक पुरुष ही मान रक्खा है, उसका भी श्रद्धान सम्यग्दर्शन कहना पडेगा। सो भी ठीक नहीं।' क्रिया कारक कार्य कारण आदिका भेद जो प्रत्यक्ष दीख रहा है उस सबका लोप हो जायगा इसलिये तत्वका जो श्रद्धान वह तत्व-श्रद्धान है यह अर्थ भी तत्वश्रद्धान शब्दका नहीं हो सकता। तथा—

तत्वेन श्रद्धानमिति चेत्कस्य कस्मिन्वेति प्रश्नानिवृत्तिः॥ २५ ॥

यदि 'तत्वेन श्रद्धानं तत्वश्रद्धानं' अर्थात् तत्वके द्वारा जो श्रद्धान होता है वह तत्वश्रद्धान कहा जाता है यदि यह अर्थ किया जायगा तो तत्वके द्वारा श्रद्धान किसके और किसमें होता है? यह प्रश्न नहीं दूर हो सकता। क्योंकि तत्वके द्वारा श्रद्धान आज तक सुननेमें नहीं आया इसलिये तत्वके द्वारा जो श्रद्धान होता है वह तत्वार्थश्रद्धान कहा जाता है यह भी अर्थ बाधित है इस रीतिसे तत्वार्थरूप जो श्रद्धान वह तत्वश्रद्धान है इस अर्थमें भी व्यभिचार है। तत्वका जो श्रद्धान वह तत्वश्रद्धान कहा जाता है इस अर्थके करनेमें भी व्यभिचार है एवं तत्वके द्वारा जो श्रद्धान हो वह तत्वश्रद्धान है इस अर्थमें भी व्यभिचार है इसलिये व्यभिचारकी निवृत्तिके लिये सूत्रमें अर्थ शब्दका कहना निर्दोष है।

इच्छाश्रद्धानमित्यपरे वर्णयंति॥ २६ ॥ तदयुक्तं मिथ्यादृष्टेरपि प्रसंगात्॥ २७ ॥

किसी वादीका कहना है कि इच्छासे जो श्रद्धान होता है वह सम्यग्दर्शन है, वह अयुक्त है। क्योंकि मिथ्यादृष्टी लोग 'हम बहुत शास्त्रोंके जानकार हैं' इस बातकी प्रसिद्धिकी इच्छासे अथवा अर्हंतमतके जीतनेकी इच्छासे जैनशास्त्रोंका अध्ययन करते हैं। विना इच्छाके वे अध्ययन नहीं कर सकते। यदि 'इच्छासे जो श्रद्धान होता है वह सम्यग्दर्शन है' यह माना जायगा तो मिथ्यादृष्टियोंके

भी इच्छा रहनेसे उनके भी सम्यग्दर्शन मानना पडेगा। वह हो नहीं सकता इसलिये 'इच्छासे श्रद्धान होना सम्यग्दर्शन है' यह सम्यग्दर्शनका स्वरूप नहीं मानना चाहिये। तथा—

केवलिनि सम्यक्त्वाभावप्रसंगाच्च ॥ २८ ॥

यदि इच्छाके द्वारा श्रद्धान होना ही सम्यग्दर्शन माना जायगा तो केवली भगवानके सम्यग्दर्शन का अभाव कहना पडेगा क्योंकि इच्छा लोभकी पर्याय है। लोभका दशवें ही गुणस्थानमें नाश होजाने के कारण क्षीणमोह भगवान केवलीके उसका अभाव है। लोभका अभाव रहनेपर इच्छा भी नहीं रह सकती इस रीतिसे इच्छाके न रहनेपर इच्छाके द्वारा होनेवाला सम्यग्दर्शन केवलीके बाधित है। इसलिये जो पदार्थ जिस रूपसे स्थित हैं उनका उसी रूपसे श्रद्धान जिसके द्वारा हो वही सम्यग्दर्शन है अन्य सम्यग्दर्शनाभास है।

तद्द्विविधं सरागवीतरागविकल्पात् ॥ २९ ॥

वह सम्यग्दर्शन दो प्रकारका है एक सरागसम्यग्दर्शन दूसरा वीतराग सम्यग्दर्शन। सरागताका कारण सम्यग्दर्शन सरागसम्यग्दर्शन कहा जाता है और वीतरागताका कारण वीतराग सम्यग्दर्शन है। उनमें—

प्रशमसंवेगानुकंपास्तिक्याभिव्यक्तलक्षणं प्रथमं ॥ ३० ॥

प्रशम संवेग अनुकंपा और आस्तिक्य आदिसे प्रगट जाना जाता है वह सरागसम्यक्त्व कहा जाता है। राग द्वेष आदिकी उत्कटताको दबा देना प्रशम है। संसारमें भयभीत रहना संवेग है। सब जीवोंको अपना मित्र समझना अनुकंपा है और जीव अजीव आदि पदार्थोंका जो स्वरूप है उसी

स्वभावसे उनका विश्वास करना आस्तिक्य कहा जाता है जहां पर ये गुण प्रगटरूपसे जान पड़ें उसे सरागसम्यक्त्व समझना चाहिये।

आत्मविशुद्धिमात्रमितरत्॥ ३१॥

अनंतानुबंधी क्रोध मान माया लोभ, सम्यक्त्व, मिथ्यात्व, और सम्यग्मिथ्यात्व इन सातों कर्म प्रकृतियोंके सर्वथा नाश हो जाने पर आत्माकी विशुद्धिका होना वीतराग सम्यक्त्व कहा जाता है। सराग और वीतराग दोनों सम्यक्त्वोंमें सराग सम्यक्त्वके हो जानेपर वीतराग सम्यक्त्व होता है इसलिये सराग सम्यक्त्व कारण और वीतराग सम्यक्त्व कार्य है तथा वीतराग सम्यक्त्व स्वयं कारण भी है और कार्य भी है।

जीव अजीव आदि पदार्थोंको विषय करनेवाला सम्यग्दर्शन कैसे उत्पन्न होता है ? उसका उत्तर यह है—

## तन्निसर्गादधिगमाद्वा॥ ३॥

अर्थ—सम्यग्दर्शनकी उत्पत्ति स्वभावसे भी होती है और गुरुके उपदेश आदि कारणोंसे होनेवाले ज्ञानसे भी होती है।

'नि' उपसर्गपूर्वक सृज् धातुसे भावसाधन अर्थमें घञ् प्रत्यय करने पर निसर्ग शब्द सिद्ध होता है। निसर्गका अर्थ स्वभाव है और 'निसर्जनं निसर्गः' यह उसकी व्युत्पत्ति है। अधिपूर्वक 'गम्' धातुसे भावसाधन अर्थमें 'अच्' प्रत्यय करनेपर अधिगम शब्द सिद्ध होता है अधिगम शब्दका अर्थ ज्ञान और 'अधिगमनं

अधिगमः' यह उसकी व्युत्पत्ति है। 'निसर्गात् और अधिगमात्' ये दोनों पद पंचम्यंत हैं और वहां पर कारण अर्थमें पंचमी विभक्तिका निर्देश है। सूत्र सब ही साध्याहार होते हैं। यदि उनमें किसी शब्दकी कमी होती है तो या तो पूर्व सूत्रोंसे उसकी अनुवृत्ति कर ली जाती है अथवा ऊपरसे जोड लिया जाता है। इस सूत्रमें कारण अर्थमें पंचमी विभक्तिका निर्देश माना है और वह कारण उत्पत्तिरूप क्रियाका इष्ट है इस-लिये यहां 'उत्पद्यते' क्रिया ऊपरसे जोड ली गई है। इस रीतिसे कारण अर्थमें पंचमी मानकर और 'उत्पद्यते' इस क्रियाको सूत्रमें ऊपरसे जोड कर 'वह सम्यग्दर्शन निसर्ग–स्वभाव और अधिगम परोप-देशजन्य ज्ञान इन दो कारणोंसे उत्पन्न होता है' यह 'तन्निसर्गादधिगमाद्वा' इस सूत्रका स्पष्ट अर्थ है। यहां पर किसीकी शंका है कि–

सम्यग्दर्शनद्वैविध्यकल्पनानुपपत्तिः, अनुपलब्धतत्त्वस्य श्रद्धानाभावात् रसायनवत् ॥ १ ॥

जिस रसायन–औषधका फल अत्यंत परोक्ष है। इसके खानेसे मुझे क्या फल मिलेगा ? रोगी अपने आप उसे जान नहीं सकता। उस रसायन पर जिसतरह उसे विश्वास नहीं होता उसीतरह जिसको जीव अजीव आदि पदार्थोंके स्वरूपकी जरा भी जानकारी नहीं, वह भी विना किसीके समझाये स्वयं उनका श्रद्धान नहीं कर सकता इसलिये विना किसीके समझाये जब स्वभावसे ही जीव आदि पदार्थोंका श्रद्धान नहीं हो सकता तब उपदेश आदि निमित्तके विना स्वभावसे ही होनेवाला निसर्गज सम्यग्दर्शन सिद्ध नहीं हो सकता इसरीतिसे निसर्गज और अधिगमजके भेदसे जो सम्यग्दर्शनके दो भेद माने हैं यह ठीक नहीं। यदि यहां पर यह उत्तर दिया जाय कि–

शूद्रवेदभक्तिवदिति चेन्न वैषम्यात् ॥ २ ॥

शूद्र, वेदोंका पठन पाठन नहीं कर सकता वेदानुयायियोंका यह सिद्धांत है इसरीतिसे वेदोंका अर्थ न जानकर भी शूद्र जिसप्रकार उन पर परम श्रद्धान भक्ति रखता है उसीप्रकार जिसे जीव अजीव आदि पदार्थोंके स्वरूपका ज्ञान भी नहीं है तो भी उसका श्रद्धान उनमें कर सकता है ? सो ठीक नहीं । शूद्र महाभारत आदि पुराणोंसे वेदोंका महत्व जानता है तथा जो पुरुष वेदोंके जानकार हैं उनके वचनोंपर चलता है इसलिये उसकी जो वेदोंपर भक्ति है वह महाभारत आदि वचन और वेदज्ञोंके वचनोंसे होनेके कारण परनिमित्तसे है। स्वभावसे नहीं । निसर्गज सम्यग्दर्शनमें परके निमित्तके विना स्वभावसे श्रद्धान इष्ट है इसलिये शूद्रकी वेदभक्तिका उदाहरण देना विषम पडजाता है, समान नहीं पडता । यदि शूद्रके भी स्वभावसे ही वेदोंमें भक्ति सिद्ध होती तब सम उदाहरण माना जाता और उससे निसर्गज सम्यग्दर्शनकी सिद्धि कर ली जाती सो हुआ नहीं, इसलिये निसर्गज सम्यग्दर्शन सिद्ध नहीं हो सकता। अथवा—

इहां पर सम्यक्त्वका प्रकरण चल रहा है इसलिये जीव अजीव आदि पदार्थोंका यथार्थ श्रद्धान ही सम्यग्दर्शन ग्रहण किया जा सकता है। वेदोंपर जो शूद्रका श्रद्धान है वह यथार्थ श्रद्धान नहीं इसलिये भी शूद्रकी भक्तिका उदाहरण यहां विषम उदाहरण हो जाता है । दृष्टांतके विषम रहने पर दार्ष्टांतकी बात सिद्ध हो नहीं सकती यह नियम है इसलिये शूद्रकी वेदभक्तिके दृष्टांतसे दार्ष्टांत निसर्गज सम्यग्दर्शन नहीं सिद्ध हो सकता । फिर भी यदि यह कहा जाय कि—

मणिग्रहणवदिति चेन्न प्रत्यक्षेणोपलब्धिसद्भावात् ॥ ३ ॥

मणिको न भी जाननेवाले मनुष्यको जिससमय मणि मिल जाती है तो वह तुरंत उठा लेता है और उसके मिल जानेसे खुशी आदि जो फल होने चाहिये वे भी उसमें दीख पडते हैं उसीप्रकार जीव

अजीव आदि पदार्थोंकी न भी जानकारी हो तो भी उनका श्रद्धान हो सकता है और यथार्थ श्रद्धानसे जो फल होना चाहिये वह भी हो सकता है ? इसतरह निसर्गज सम्यग्दर्शनके होनेमें कोई वाधा नहीं है सो ठीक नहीं। मणिका दीखना प्रत्यक्ष है । अत्यंत परोक्ष नहीं । इसालिये प्रत्यक्षसे देखकर वह मणिको ग्रहण करता है और मणिसे विपरीत पदार्थको ग्रहण नहीं करता अथवा मणिके विपर्यय विशेषको तो वह नहीं जानता है । इसरीतिसे मणिका स्वरूप न भी जानने पर प्रत्यक्षमें दीखनेके कारण उसका ग्रहण हो सकता है परन्तु जीव अजीव आदि पदार्थोंका स्वरूप अत्यन्त परोक्ष—सूक्ष्म है इसालिये विना परकी सहायताके उनका श्रद्धान नहीं किया जा सकता। जब विना परके निमित्तके—स्वभावसे सम्यग्दर्शन नहीं हो सकता तब सम्यग्दर्शनका निसर्गज सम्यग्दर्शन भेद मानना व्यर्थ है। यदि यह कहा जायगा कि उपदेश वा शास्त्रके द्वारा जीवादि पदार्थोंका सामान्य ज्ञान हो जानेपर उनका यथार्थ श्रद्धान हो जायगा और वही निसर्गज सम्यग्दर्शन कहा जायगा कोई दोष नहीं ? सो भी अयुक्त है। यदि उपदेश वा शास्त्र आदि परनिमित्तोंसे वह श्रद्धान माना जायगा तो वह अधिगमज सम्यग्दर्शन ही है निसर्गज सम्यग्दर्शन नहीं कहा जा सकता। तथा—

तापप्रकाशवद्युगपदुत्पत्तेरभ्युपगमाच्च ॥ ४ ॥

यदि सम्यग्दर्शनके पहिले विना किसी निमित्तके सम्यग्दर्शन हो, तब तो वह निसर्गज सम्यग्दर्शन कहा जा सकता है सो तो माना नहीं किंतु जिसप्रकार सूर्यसे उत्ताप और प्रकाशकी एक साथ उत्पत्ति होती है उसीप्रकार जिससमय आत्मामें सम्यग्दर्शन पर्याय प्रकट होती है उसी समय मति अज्ञान और श्रुत अज्ञान सम्यग्ज्ञानस्वरूप हो आत्मामें प्रकट हो जाते हैं इस रीतिसे सम्यग्दर्शन और सम्यग्ज्ञानकी

प्रकटताका काल जब एक ही है तब सम्यग्ज्ञानके साथ सम्यग्दर्शनकी प्रकटता होनेके कारण अधिगमज सम्यग्दर्शन सिद्ध हो सकता है निसर्गज नहीं। इसलिये निसर्गज सम्यग्दर्शन कोई भी चीज नहीं इन सब शंकाओंका समाधान वार्तिककार करते हैं—

उभयत्र तुल्येऽतरंगहेतौ बाह्योपदेशापेक्षानपेक्षभेदाद् भेदः ॥ ५ ॥

दर्शनमोहनीय कर्मका उपशम क्षय और क्षयोपशम तो सम्यग्दर्शनकी उत्पत्तिमें अंतरंग कारण है और उपदेश आदि बाह्य कारण हैं। चाहैं निसर्गज हो चाहैं अधिगमज सम्यग्दर्शन हो अंतरंग कारण दोनोंमें ही बराबर हैं। इस रीतिसे दर्शनमोहके उपशम आदि अंतरंग कारणोंके होनेपर जहां बाह्य उपदेशके विना ही जीवादि पदार्थोंका श्रद्धान हो जाय वह तो निसर्गज सम्यग्दर्शन है और उपदेश आदि परकी सहायतासे जहां जीवादि पदार्थोंका श्रद्धान होवे वह अधिगमज सम्यग्दर्शन है। और भी यह बात है कि—

अपरोपदेशपूर्वके निसर्गाभिप्रायो लोकवत् ॥ ६ ॥

लोकमें यह बात प्रत्यक्ष दीख पडती है कि जो सिंह होता है उसकी स्वभावसे ही क्रूर प्रकृति होती है तथा अष्टापदकी शूर और भेडियाकी कायर होती है एवं सर्प आदि स्वभावसे ही पवनाहारी कहे जाते हैं। सिंह आदि जीवोंकी क्रूर आदि प्रकृतियां आकस्मिक—विना कारणके नहीं होतीं क्योंकि उनके होनेमें कर्म कारण है यथायोग्य अपने कर्मानुसार सिंह आदि योनियोंमें जन्म लेनेसे वैसे स्वभावोंको धारण करना पडता है इसलिये जिस तरह सिंह आदिकी क्रूर आदि प्रकृतियां परके उपदेशके विना ही होनेके कारण निसर्गज—स्वाभाविक हैं उसीप्रकार उपदेश आदि बाह्य कारणोंकी सहायताके विना

ही जहां सम्यग्दर्शन होता है वह निसर्गज सम्यग्दर्शन कहा जाता है। यदि यहांपर कोई यह शंका करे कि—

भव्यस्य कालेन निःश्रेयसोपपत्तेरधिगमसम्यक्त्वाभावः॥ ७ ॥ न विवक्षितापरिज्ञानात् ॥ ८ ॥

जिस जीवका मोक्षकाल केवली भगवानके ज्ञानके द्वारा निश्चित है, उस कालसे पहिले ही यदि अधिगमज सम्यग्दर्शनसे मोक्ष प्राप्त हो जाय तब तो अधिगमज सम्यग्दर्शन मानना फलप्रद है। सो तो है नहीं। किंतु जो काल निश्चित हो चुका है उसीमें जाकर मोक्षकी प्राप्ति होती है और वहांपर निसर्गज सम्यग्दर्शन ही मोक्षकी प्राप्तिमें कारण होता है अर्थात् यदि नियत कालमें ही मोक्षकी प्राप्ति होती है तब उसी समय आत्मामें सम्यग्दर्शन उत्पन्न होगा जब कि मोक्षगमन काल निकट होगा इसलिये निसर्गज सम्यग्दर्शनकी सिद्धि होती है यदि अधिगमज सम्यग्दर्शन ही कारण माना जाय तो उपदेश द्वारा सम्यग्दर्शन प्राप्त कराकर किसी जीवको नियत कालसे पहले भी मोक्ष प्राप्त कराई जा सकती है। वह तो होती नहीं इसलिये जब काल लब्धिसे ही भव्यको मोक्षकी प्राप्ति होती है तब अधिगमज सम्यग्दर्शनके माननेकी कोई आवश्यकता नहीं? सो ठीक नहीं। हमें जो कहना इष्ट है शंका करनेवालेने उसपर ध्यान ही नहीं दिया। हमें यह कहना इष्ट है कि सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र इन तीनोंसे मोक्षकी प्राप्ति होती है तथा तीनोंमें सम्यग्दर्शनकी उत्पत्ति कैसे होती है? यह वात बतलानेके लिये 'वह सम्यग्दर्शन निसर्ग—स्वभाव और अधिगम—उपदेश आदिसे होता है' यह कहा गया है यदि ज्ञानचारित्रके विना केवल निसर्गजसम्यग्दर्शनसे वा केवल अधिगमजसम्यग्दर्शनसे मोक्षकी प्राप्ति इष्ट होती तब तो 'जब भव्यको काललब्धिके ही द्वारा मोक्ष प्राप्त हो जायगी तब अधिगमज सम्यग्दर्शन

मानना विफल है' यह दोष आता सो तो माना नहीं किंतु सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र जिस समय विशुद्धरूपसे आत्मामें प्रकट होंगे उसी समय मोक्ष होगी यह माना है इसलिये काललब्धि से मोक्षकी प्राप्ति स्वीकार कर अधिगमज सम्यग्दर्शन विफल नहीं कहा जा सक्ता। अथवा—

कुरुक्षेत्रमें कहीं कहीं पर पुरुषके प्रयत्नरूप बाह्य कारणके विना भी स्वभावसे ही सोना उत्पन्न हो जाता है इसलिये जिसतरह वह निसर्गज कहा जाता है उसीप्रकार पुरुषके उपदेशसे उत्पन्न होनेवाले जीव आदि पदार्थोंके ज्ञानरूप बाह्य कारणके विना ही जहां स्वभावसे ही सम्यग्दर्शन हो वह निसर्गज सम्यग्दर्शन है और जहांपर सोनेके उत्पन्न करनेकी तरकीबको जाननेवाले पुरुषके प्रयत्नसे सुवर्णपाषाण से सोना निकाला जाता है और वह प्रयत्नजनित कहा जाता है उसीप्रकार जीव आदि पदार्थोंके स्वरूपके जानकार पुरुषके उपदेशसे उनका स्वरूप जान लेने पर जहां श्रद्धान होता है वह अधिगमज सम्यग्दर्शन कहा जाता है। इस रीतिसे सम्यग्दर्शनके निसर्गज और अधिगमज दोनों भेद स्वाभाविक हैं एकका भी अभाव नहीं कहा जा सकता इसलिये 'जो कहना इष्ट था उसे न समझकर शंकाकारकी जो यह शंका थी कि काललब्धिसे ही सम्यग्दर्शन प्राप्त हो जायगा अधिगमज सम्यग्दर्शन मानना विफल है' वह व्यर्थ थी। तथा यह भी बात है कि—

कालानियमाच्च निर्जरायाः॥ ९॥

समस्त कर्मोंकी निर्जरा हो जानेपर जिस मोक्षकी प्राप्ति होती है उस मोक्षके कालका कोई नियम नहीं क्योंकि बहुतसे जीव संख्यातकालमें ही मोक्ष प्राप्त कर लेते हैं बहुतसे असंख्यात काल तो बहुतसे अनन्तकालमें जाकर मोक्ष प्राप्त करते हैं तथा बहुतसे जीव ऐसे भी हैं जिन्हें अनन्तानन्तकाल बीत

जानेपर भी मोक्ष नहीं प्राप्त होती इसलिये भव्यजीवोंको काललब्धिके द्वारा मोक्ष प्राप्त हो जायगी। अधिगमज सम्यग्दर्शनकी कोई आवश्यकता नहीं यह वात मिथ्या है। और भी यह वात है कि—

चोदनानुपपत्तेश्च ॥ १० ॥

जो केवल ज्ञानहीसे मोक्ष माननेवाले हैं वा केवल चारित्रहीसे वा ज्ञान चारित्र दोनोंसे अथवा सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र तीनोंसे मोक्षकी प्राप्ति मानते हैं उनके शास्त्रमें यह कहीं नहीं माना गया कि भव्यको काललब्धिसे मोक्षकी प्राप्ति होती है इसलिये काल मोक्षकी प्राप्तिमें कारण नहीं हो सकता यदि समस्त मतके अनुयायी मोक्षकी प्राप्तिमें कालहीको कारण मानेंगे तो प्रत्यक्ष वा अनुमानसे मोक्षके कारण निश्चित हैं वे सब विरुद्ध हो जांयगे इसलिये मोक्षकी प्राप्तिमें काल किसीतरह कारण नहीं हो सकता।

तदित्यनंतरनिर्देशार्थं ॥ ११ ॥ इतरथा हि मार्गसंबंधप्रसंगः ॥ १२ ॥

'तन्निसर्गादधिगमाद्वा' इस सूत्रमें जो तत् शब्दका उल्लेख किया गया है वह थोडे ही पीछे वर्णन किये गये सम्यग्दर्शनके ग्रहणकेलिये है अर्थात् निसर्ग और अधिगमसे सम्यग्दर्शन उत्पन्न होता है अन्य पदार्थ नहीं। यदि यहां पर यह कहा जाय कि समीपमें सम्यग्दर्शनका ही वर्णन है इसलिये सूत्रमें तत्शब्दके विना भी सम्यग्दर्शनहीका ग्रहण होगा अन्य पदार्थका नहीं, तत् शब्दका उल्लेख करना व्यर्थ ही है। सो ठीक नहीं। यदि उक्त सूत्रमें तत् शब्दका ग्रहण नहीं किया जायगा तो पासमें मोक्षमार्गका भी वर्णन हो चुका है उसका भी इस सूत्रमें संबंध हो जायगा तब वह मोक्षमार्ग निसर्गमात्र स्वभावसे ही प्राप्त होता है यह अर्थ होगा तथा 'हम वहुत शास्त्रोंके विद्वान् हैं' इस बातकी प्रसिद्धिकी

अजीवके साथ संबंध रहते ही संसारकी सत्ता है इस रीतिसे अजीव द्रव्यका भी जुदा उल्लेख करना सार्थक है। जीव और अजीवके संबंध होनेपर जब संसारका होना निश्चित है तब उसके प्रधान कारण आस्रव और बंध हैं इसलिये उनका भी पृथक् कहना सार्थक है तथा जीव अजीवके आपसी संबंधके नष्ट हो जानेपर मोक्ष होती है और उस मोक्षकी प्राप्तिमें संवर और निर्जरा कारण हैं इसलिये उनका भी पृथक् रूपसे उल्लेख करना परमावश्यक है इसप्रकार जीव आदि समस्त तत्त्वोंके भले प्रकार जाननेपर मोक्ष की प्राप्ति होती है इसलिये सातों तत्त्वोंका जो पृथक् पृथक् रूपसे उल्लेख किया है वह ठीक ही है। यहां पर यह न समझना चाहिये कि सामान्यसे ही जब इष्टसिद्धि हो जाती है तब विशेषको जुदा कहना लाभदायक नहीं क्योंकि सामान्यके कहनेपर विशेषका ग्रहण हो जानेपर भी जो उसका जुदा कथन किया जाता है वह किसी खास प्रयोजनके लिये होता है जिसतरह 'क्षत्रिया आयाताः शूरवर्मापीति' अर्थात् सब क्षत्री आगए और शूरवर्मा भी आ गया यहांपर शूरवर्माको जुदा कहना उसकी प्रधानता प्रगट करनेके लिये है उसीप्रकार यद्यपि आस्रव आदिका ग्रहण जीव और अजीवके कहनेसे ही हो जाता है तो भी आस्रव और बंध संसारके प्रधान कारण एवं संवर और निर्जरा मोक्षके प्रधान कारण हैं यह खास प्रयोजन प्रगट करनेके लिये उनका पृथक् ग्रहण है। इसलिये आस्रव आदिका पृथक्रूपसे उल्लेख करना व्यर्थ नहीं कहा जा सकता। तथा—

उभयथापि चोदनानुपपत्तिः ॥ ४ ॥

जो मनुष्य जीव और अजीवमें समावेश होनेके कारण आस्रव आदिका जुदा कथन करना निरर्थक समझता है उससे यह पूछना है कि—जीव और अजीवसे आस्रव आदि भिन्नरूपसे उपलब्ध हैं कि

## जीवाजीवास्रवबंधसंवरनिर्जरामोक्षास्तत्त्वं ॥ ४ ॥

अर्थ—जीव १ अजीव २ आस्रव ३ बंध ४ संवर ५ निर्जरा ६ और मोक्ष ७ ये सात तत्व हैं।

यदि कोई यहां पर यह शंका करे कि जीव अजीव आदि पदार्थ द्रव्यके ही भेद हैं इसलिये केवल द्रव्यका ही उल्लेख करना चाहिये जीव अजीव आदिका भिन्न भिन्न रूपसे नाम लेनेकी कोई आवश्यकता नहीं उसका वार्तिककार समाधान देते हैं—

एकाद्यनंतविकल्पोपपत्तौ विनेयाशयवशान्मध्यमाभिधानं ॥ १ ॥

पदार्थोंके एक दो तीन संख्येय असंख्येय और अनंत भेद हैं। उनमें एक पदार्थ द्रव्य है क्योंकि 'एकं द्रव्यमनंतपर्यायमिति' अनंत पर्यायोंका धारक द्रव्य पदार्थ एक है ऐसा वचन है। दो पदार्थ जीव अजीव हैं। तीन, पदार्थ १ शब्द २ और ज्ञान ३ हैं तथा जितने वचनोंके भेद हैं उतने ही पदार्थोंके भेद हैं इसप्रकार वचन भेदोंकी अपेक्षा पदार्थोंके असंख्याते भेद हैं एवं ज्ञान और ज्ञेयकी अपेक्षा अनंते भेद हैं। पदार्थोंके भेदोंका जो निरूपण होता है वह शिष्योंकी बुद्धिको लक्ष्य कर होता है। यदि संक्षेपरूपसे ही उनका वर्णन किया जाय तो जो शिष्य विद्वान हैं वे तो समझ सकते हैं अल्पज्ञानी नहीं समझ सकते। यदि अत्यंत विस्तारसे वर्णन किया जाय तो वहुत कालके वीत जानेपर भी पदार्थोंके भेदोंका ज्ञान नहीं हो सकता क्योंकि पदार्थोंके अनंते भेद हो सकते हैं और उनके समझनेमें वहुतसा काल लग जासकता

१ अनन्त पर्यायोंवाला द्रव्य सामान्यरूपसे एक ही है, क्योंकि द्रव्य सामान्यमें सभी द्रव्य आ जाते हैं, पदार्थको यदि दो कोटियोंमें वांटा जाय तो जीव, अजीव, इन दो में सब पदार्थ आ जाते हैं, यदि उन्हें तीन भेदोंमें वांटा जाय तो शब्द, वाचक और उसका बोध ये तीनों भेद हो जाते हैं।

है। इसलिये विद्वान् और अल्पज्ञानी दोनों समझ लें। यहां पर जीव अजीव आदि पदार्थोंका क्रमसे मध्यमरूपसे वर्णन किया गया है इसरीतिसे 'सब पदार्थ द्रव्यके ही भेद होते हैं इसलिये जीव अजीव आदि भेद न मानना चाहिये' यह कहना निर्मूल है। यदि यहां पर यह शंका की जाय कि—

जीवाजीवयोरन्यतरत्रैवांतर्भावादास्रवादीनामनुपदेशः ॥ २ ॥

न वा परस्परोपश्लेषे संसारप्रवृत्तितदुपरमप्रधानकारणप्रतिपादनार्थत्वात् ॥ ३ ॥

आस्रव संवर आदि जीवादिरूप हैं कि अजीव स्वरूप? यदि जीव स्वरूप माने जांयगे तो जीव के कहनेसे ही उनका ग्रहण हो जायगा उनका जुदा कथन करना व्यर्थ है। यदि अजीवस्वरूप माने जांयगे तो भी उनका पृथक्‌रूपसे वर्णन करना व्यर्थ है क्योंकि अजीवके कहनेसे उनका भी ग्रहण हो जायगा इसलिये जीव और अजीव दो ही तत्त्व मानना ठीक है आस्रव आदिका उल्लेख करना निरर्थक है? सो ठीक नहीं। जीव और अजीव तत्त्वोंके आपसमें सम्बन्ध रहनेपर संसारकी प्रवृत्ति और संबंध छूट जानेपर मोक्ष प्राप्त होती है। संसारकी प्रवृत्तिमें आस्रव और बंध प्रधान कारण हैं। मोक्षमें संवर और निर्जरा प्रधान कारण हैं इसलिये आस्रव आदि तत्त्वोंका जीव और अजीवमें अंतर्भाव होने पर भी संसार और मोक्षमें प्रधान कारण होनेसे उनका जुदा जुदा उल्लेख किया गया है। जीव अजीव आदि सातों तत्त्वोंका पृथक् पृथक् रूपसे उल्लेख इसप्रकार सार्थक है—यहां मोक्षमार्गका प्रकरण चल रहा है। मोक्षमार्गका फल मोक्ष है इसलिये मोक्षका जुदा उल्लेख अवश्य करना चाहिये। मोक्षकी प्राप्ति जीवके ही होती है इसलिये जीवका भी जुदा उल्लेख करना आवश्यक है। मोक्षका अर्थ छूटना—संसार का छूटना है वह छूटना संसारके रहते ही होता है इसलिये मोक्षकी प्राप्ति संसारपूर्वक है। जीवका

अजीवके साथ संबंध रहते ही संसारकी सत्ता है इस रीतिसे अजीव द्रव्यका भी जुदा उल्लेख करना सार्थक है। जीव और अजीवके संबंध होनेपर जब संसारका होना निश्चित है तब उसके प्रधान कारण आस्रव और बंध हैं इसलिये उनका भी पृथक् कहना सार्थक है तथा जीव अजीवके आपसी संबंधके नष्ट हो जानेपर मोक्ष होती है और उस मोक्षकी प्राप्तिमें संवर और निर्जरा कारण हैं इसलिये उनका भी पृथक् रूपसे उल्लेख करना परमावश्यक है इसप्रकार जीव आदि समस्त तत्त्वोंके भले प्रकार जाननेपर मोक्ष की प्राप्ति होती है इसलिये सातों तत्त्वोंका जो पृथक् पृथक् रूपसे उल्लेख किया है वह ठीक ही है। यहां पर यह न समझना चाहिये कि सामान्यसे ही जब इष्टसिद्धि हो जाती है तब विशेषको जुदा कहना लाभदायक नहीं क्योंकि सामान्यके कहनेपर विशेषका ग्रहण हो जानेपर भी जो उसका जुदा कथन किया जाता है वह किसी खास प्रयोजनके लिये होता है जिसतरह 'क्षत्रिया आयाताः शूरवर्मापीति' अर्थात् सब क्षत्री आगए और शूरवर्मा भी आ गया इहांपर शूरवर्माको जुदा कहना उसकी प्रधानता प्रगट करनेके लिये है उसीप्रकार यद्यपि आस्रव आदिका ग्रहण जीव और अजीवके कहनेसे ही हो जाता है तो भी आस्रव और बंध संसारके प्रधान कारण एवं संवर और निर्जरा मोक्षके प्रधान कारण हैं यह खास प्रयोजन प्रगट करनेके लिये उनका पृथक् ग्रहण है। इसलिये आस्रव आदिका पृथक्‌रूपसे उल्लेख करना व्यर्थ नहीं कहा जा सकता। तथा—

उभयथापि चोदनानुपपत्तिः ॥ ४ ॥

जो मनुष्य जीव और अजीवमें समावेश होनेके कारण आस्रव आदिका जुदा कथन करना निरर्थक समझता है उससे यह पूछना है कि—जीव और अजीवसे आस्रव आदि भिन्नरूपसे उपलब्ध हैं कि

अनुपलब्ध ? यदि भिन्नरूपसे उपलब्ध माने जांयगे तब आस्रव आदिका भिन्नपना ही सिद्ध होगया। जीव और अजीवमें उनके समावेशकी शंका करना व्यर्थ है। यदि अनुपलब्ध हैं तब समावेशका प्रश्न हो ही नहीं सकता क्योंकि जो पदार्थ उपलब्ध ही नहीं—आजतक किसीने देखा सुना नहीं उसके विषय में कुछ भी नहीं कहा जा सकता। तथा यह भी पूछना आवश्यक है कि—जिन आस्रव आदि पदार्थों-को जीव और अजीवमें समावेश करनेकी शंका की जाती है वे आस्रव आदि पदार्थ जीव और अजीव से भिन्न, सिद्ध हैं कि असिद्ध ? यदि भिन्न सिद्ध हैं तब उनका जीव और अजीवसे भिन्नपना ही सिद्ध होगया, समावेशकी शंका करना निर्मूल है। यदि असिद्ध हैं तो जिसतरह गधेके सींग असिद्ध—असत होनेके कारण किसी पदार्थमें उनके समावेशकी कल्पना नहीं की जाती, उसीतरह आस्रव आदि भी असिद्ध होनेके कारण जीव और अजीवमें उनके समावेशकी भी कल्पना नहीं की जा सकती।

विशेष—उपलब्धका अर्थ प्राप्त और अनुपलब्धका अर्थ अप्राप्त है। कार्माण जातिकी वर्गणा वा परमाणु आदि बहुतसे ऐसे पदार्थ हैं जो अप्राप्त हैं। यदि 'अप्राप्त पदार्थोंके विषयमें कुछ भी नहीं कहा जा सकेगा' तो कार्माण जाति वर्गणा वा परमाणु आदिके विषयमें भी कुछ भी न कहा जा सकेगा। उनका स्वरूप ही कुछ न हो सकेगा क्योंकि ये भी अप्राप्त हैं इसीलिये वार्तिककारने उपलब्ध और अनु-पलब्ध पक्षको छोडकर सिद्ध और असिद्ध पक्षका उल्लेख किया है। सिद्धका अर्थ सत् और असिद्धका अर्थ असत् है। असत् कहनेमें कोई दोष नहीं क्योंकि कार्माण जातिकी वर्गणा वा परमाणु आदि अप्राप्त तो हैं पर असत् नहीं। तथा—

अनेकांताच्च ॥ ५ ॥

अर्थ—जिस समय पर्यायार्थिक नयको गौण और द्रव्यार्थिक नयको प्रधान माना जायगा उससमय आस्रव बंध आदि भिन्न भिन्न पर्यायोंकी तो विवक्षा होगी नहीं किंतु अनादिकालीन पारिणामिक जीव और अजीव द्रव्यकी ही विवक्षा रहेगी इसलिये द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा आस्रव आदिका जीव और अजीवमें समावेश कहा जा सकेगा क्योंकि आस्रव बंध आदि पदार्थ द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा जीव अजीव स्वरूप ही हैं। तथा जिस समय द्रव्यार्थिक नयको गौण और पर्यायार्थिक नयको प्रधान माना जायगा उस समय अनादि पारिणामिक जीव अजीव द्रव्यकी विवक्षा तो होगी नहीं किंतु आस्रव बंध आदि पर्यायोंकी ही विवक्षा होगी इसलिये पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा आस्रव आदिका जीव और अजीवमें समावेश नहीं हो सकेगा क्योंकि आस्रव बंध आदि पर्यायें पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा जीव अजीवसे भिन्न हैं इस रीतिसे द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा आस्रव आदिका जीव और अजीवमें समावेश और पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा समावेशका अभाव इसप्रकार अनेकांतसे जब आस्रव बंध आदिका जीव और अजीवमें समावेश और असमावेश दोनों सिद्ध हैं तब 'जीव और अजीवमें ही आस्रव आदि का समावेश होनेके कारण उनका जुदा कथन करना व्यर्थ है' यह वात युक्त नहीं।

तेषां निर्वचनलक्षणक्रमहेत्वभिधानं ॥ ६॥

जीव अजीव आदि तत्त्वोंका भिन्न भिन्न कहनेका प्रयोजन बतला दिया गया अब उनका व्युत्पत्ति, लक्षण और जीवके बाद अजीव, अजीवके बाद आस्रव इसप्रकारके क्रमके कहनेका कारण, बतलाया जाता है। वह इसप्रकार है—

त्रिकालविषयजीवनानुभवनाज्जीवः ॥ ७॥

अर्थ—जिनके आधारपर जीवोंकी सत्ता निर्भर हो वे प्राण कहे जाते हैं। वे प्राण द्रव्यप्राण और भावप्राणके भेदसे दो तरहके हैं। भावप्राण—ज्ञान दर्शन आदि चैतन्यस्वरूप अनेक प्रकार हैं और द्रव्यप्राण-स्पर्शन रसना घ्राण नेत्र और श्रोत्र ये पांच इंद्रियां, मनोबल, वचनबल, कायबल ये तीन बल, आयु और श्वासोच्छ्वास ये दश हैं। इनमें एकेंद्रियके ४ प्राण, द्वींद्रियके ६, त्रींद्रियके ७, चतुरिंद्रियके ८, असैनी पंचेंद्रियके ९ और सैनी पंचेंद्रियके १० होते हैं। एकेंद्रिय आदि जातिके अनुसार दश प्राणोंमें हीन अधिकरूपसे पाये हुए प्राणोंके आधारपर अपनी जीवन पर्यायका अनुभव करता हुआ जो जीवे, जीया और जीवेगा, वह जीव कहा जाता है। यद्यपि वर्तमानमें ये प्राण सिद्धोंमें नहीं तथापि पहिले थे इसलिये भूतपूर्व[2] नैगमनयकी अपेक्षा सिद्ध भी जीव हैं। यदि यहांपर यह कहा जाय कि भूतपूर्व नैगमकी अपेक्षा सिद्धोंमें दश प्राण मान भी लिये जांय तो भी वर्तमानमें तो उनके वे हैं नहीं इसलिये उन्हें वर्तमानमें जीव नहीं कहा जा सकता सो ठीक नहीं। यद्यपि उनके द्रव्य प्राणोंका सिद्ध अवस्थामें अभाव है तथापि ज्ञान दर्शन रूप भाव प्राण उनके मौजूद हैं और प्रतिसमय वे उनका अनुभव किया करते हैं इसलिये भावप्राणोंकी अपेक्षा वर्तमानमें भी वे जीव हैं अथवा 'जीव' यह रूढि शब्द है। रूढि शब्दका जो व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ होता है वह केवल शब्दसिद्धिकेलिये होता है हर एक अवस्थामें वह अर्थ रहे, यह कोई नियम नहीं जिसतरह 'गच्छतीति गौः' जो गमन करे वह गाय है यहां यद्यपि व्युत्पत्तिलभ्य 'गमन करना' अर्थ है तथापि गायको सदा गमन ही करना चाहिये तभी वह गाय कही जायगी अन्यथा

१ तिकाले चदु पाणा इंदिय बलमाउ आणपाणो य। ववहारा सो जीवो णिच्छयणयदो दु चेदणा जस्स ॥३॥ द्रव्यसंग्रह।
२ बीती बातको वर्तमानमें मान लेना भूतपूर्व नैगमनय है।

नहीं, यह कोई नियम नहीं किसी एक समय गमन करने पर भी हर एक अवस्थामें वह गाय कही जाती है अथवा बैठी खडी लेटी हुई अवस्थामें भी 'गाय' ऐसा व्यवहार होता है वह न हो सकेगा उसी तरह 'जीवतीति जीवः' जो जीवै वह जीव है यहां व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ प्राणोंसे जीना है वहां पर सदा प्राणोंसे जीना ही चाहिये यह कोई नियम नहीं किंतु किसीसमय प्राणोंसे जीनेपर भी जीव कहा जा सकता है। सिद्ध यद्यपि इससमय नहीं जीते तथापि सिद्धपर्यायसे पहिले जीते थे इसलिये उन्हें जीव कहना बाधित नहीं कहा जा सकता।

तद्विपर्ययोऽजीवः ॥ ८ ॥

जो किसी भी प्राणसे न जीवे। कहे हुए प्राणोंमें जिसमें किसी भी प्राणका संभव न हो सके वह अजीव है। अर्थात् जड–अचेतनको अजीव कहा जाता है।

आस्रवत्यनेनास्रवणमात्रं वास्रवः ॥ ९ ॥

जिसके द्वारा कर्म आवें वा जो कर्मोंका आना स्वरूप हो वह आस्रव है।

बध्यतेऽनेन बंधनमात्रं वा बंधः ॥ १० ॥

जिसके द्वारा आत्मा बांधा जाय परतंत्र किया जाय अथवा परतंत्र करना–बंध होना वह बंध है।

संव्रियतेऽनेन संवरणमात्रं वा संवरः ॥ ११ ॥

जिसके द्वारा कर्मोंका आगमन रोका जाय अथवा कर्मोंके आगमनका रुकना ही संवर है।

१ निश्चयरूपसे चेतना ही प्राण है वह सब जीवोंमें सदा त्रिकाल पाई जाती है, सिद्धोंमें भी वह सदा रहती है इसलिये वे भी सदा जीवनगुण विशिष्ट रहते हैं।

निर्जीर्यंते यया निर्जरणमात्रं वा निर्जरा ॥ १२ ॥

जिसके द्वारा कर्मोंका एकदेश रूपसे क्षय हो अथवा जो एकदेशरूपसे कर्मोंका क्षय होना है वही निर्जरा है।

मोक्ष्यते येन मोक्षणमात्रं वा मोक्षः ॥ १३ ॥

जिसके द्वारा सर्वथा कर्मोंका नाश हो अथवा जो समस्त कर्मोंका नाश होना है वही मोक्षतत्त्व कहा जाता है। इसप्रकार 'जीवश्च अजीवश्च आस्रवश्च बंधश्च संवरश्च निर्जरा च मोक्षश्च जीवाजीवास्रवबंध-संवरनिर्जरामोक्षाः' यह इतरेतरयोग द्वंदसमास है। परस्पर सापेक्ष पदार्थोंका जो आपसमें संबंध होना है वह इतरेतरयोग है। इस रीतिसे जीव अजीव आदिकी व्युत्पत्तिका कथन कर दिया गया अब उनका लक्षण कहा जाता है।

चेतनास्वभावत्वात्तद्विकल्पलक्षणो जीवः ॥ १४ ॥

जीवका स्वभाव चेतना है। अपने असाधारण लक्षण चेतनाहीसे वह अजीव आदि पदार्थोंसे भिन्न माना जाता है। ज्ञान दर्शन आदि उस चेतनाके भेद हैं इस रीतिसे जिसके संसर्गसे आत्मा जाननेवाला देखनेवाला करनेवाला और भोगनेवाला कहा जाता है वह चेतना पदार्थ है और जिसके अंदर वह चेतना पाई जाय वह जीव पदार्थ है इसलिये जीवका लक्षण चेतना है।

तद्विपरीतत्वादजीवस्तदभावलक्षणः ॥ १५ ॥

जीवसे विपरीत, अचेतन स्वभावका धारक और ज्ञान दर्शन आदि चेतनाका जिसके अंदर अभाव हो वह अजीव है। यदि यहांपर अभावको तुच्छ पदार्थ माननेवाला यह शंका करे कि इस अजी-

वके लक्षणमें ज्ञान आदिके अभावको भी अजीवका लक्षण कहा है। अभाव जब कोई पदार्थ नहीं तब वह लक्षण नहीं हो सकता ? सो ठीक नहीं। जिस तरह भावको हेतुका अंग माना है उसीतरह अभाव भी हेतुका अंग है अर्थात् 'पक्षसत्व सपक्षेसत्व विपक्षाद्व्यावृत्तत्व अबाधितविषयत्व और असत्प्रतिपक्षत्व ये पांच हेतुके अंग स्वीकार किए गये हैं। यहांपर पक्षमें हेतुका रहना, सपक्षमें हेतुका रहना ये दो अंग तो भावस्वरूप हैं किंतु विपक्षमें हेतुका न रहना, हेतुका विषय बाधित न होना और हेतुका दूसरा कोई प्रतिपक्ष न रहना ये तीन अंग अभावस्वरूप हैं। यदि अभाव कोई पदार्थ न माना जायगा तो विपक्षाद्व्यावृत्तत्व आदि तीन हेतुके अंग ही न माने जा सकेंगे, इस रीतिसे जब अभाव नामका भी पदार्थ संसारमें निर्बाधरूपसे मौजूद है तब अभावको लक्षण मानना अयुक्त नहीं। तथा 'सर्वेषां युगपत्प्राप्तिः संकरः'[1] सब पदार्थोंकी एक स्वरूपसे प्राप्ति होना संकर दोष कहा जाता है। पदार्थोंमें जो भेद है वह अभाव पदार्थके माननेसे ही सिद्ध होता है क्योंकि घटका अभाव पटमें है अर्थात् घडा कपडास्वरूप नहीं इसलिये घटसे पट भिन्न है। इसीरूपसे अभाव पदार्थके ही आधारपर मठ आदिसे वृक्ष आदि भिन्न हैं यदि अभावको पदार्थ न माना जायगा तब घट आदिसे पट आदि भिन्न पदार्थ तो हो न सकेंगे किंतु सब एक ही स्वरूप हो जांयगे इस रीतिसे संकर दोष होगा। इसलिये अभाव पदार्थका लोप नहीं कहा जा सकता। यदि कदाचित् यह शंका की जाय कि—

ज्ञानपूर्वक चेष्टाओंसे ज्ञानका निश्चय होता है और ज्ञानपूर्वक चेष्टा हित करनेवाली चीजके ग्रहण और अहित करनेवाली चीजके छोडनेसे जान पडती है। कहा भी है—

---

1 सप्तभंगीतरंगिणी पृष्ठ ६।

बुद्धिपूर्वां क्रियां दृष्ट्वा स्वदेहेऽन्यत्र तद्ग्रहात् ।
मन्यते बुद्धिसद्भावं सा न येषु न तेषु धीः ॥ १ ॥ इति

अर्थात्–अपने शरीरमें बुद्धिपूर्वक क्रिया देखकर यदि दूसरेके शरीरमें भी बुद्धिपूर्वक क्रिया दीख पडती है तो उससे दूसरेमें बुद्धिका निश्चय कर लिया जाता है किंतु जहांपर बुद्धिपूर्वक क्रिया नहीं वहां पर ज्ञान भी नहीं रहता। वनस्पति जल तेज आदिमें बुद्धिपूर्वक चेष्टा मालूम नहीं पडती इसलिये ज्ञान आदिका अभाव होनेसे वनस्पति आदि भी अजीव कहे जांयगे ? सो ठीक नहीं। वनस्पति आदिमें ज्ञान दर्शन आदि मौजूद ही हैं परन्तु सिवाय सर्वज्ञके उन्हें कोई नहीं जान सकता इसलिये वनस्पति आदिमें ज्ञान आदिक सर्वज्ञके ज्ञानके गोचर हैं। भगवान सर्वज्ञके द्वारा आगमका प्रतिपादन हुआ है और आगममें वनस्पति आदिमें ज्ञान बतलाया है इसलिये आगम प्रमाणकी कृपासे हमें भी उनमें ज्ञान मालूम पडता है एवं जिस कायके अन्दर जीव रहता है आहार करनेपर वह पुष्ट होता है और आहार के अभावमें कुम्हला जाता है यह युक्तियुक्त वात है। आगम और विज्ञान दोनोंसे यह सिद्ध है कि वनस्पति आदि जल पवन आदिका यथायोग्य आहार करते हैं। जिससयय वे आहार करते हैं हरे भरे पुष्ट होते हैं और जिससमय आहार नहीं मिलता तब कुम्हला जाते हैं। आत्मा ज्ञानस्वरूप है इसलिये युक्ति से भी वनस्पति आदिमें ज्ञान सिद्ध है। तथा जहां बुद्धिपूर्वक क्रिया होती है वहां ज्ञान रहता है यह शंकाकारकी व्याप्ति है और इस व्याप्तिमें 'बुद्धिपूर्वक क्रिया' हेतु एवं 'ज्ञानका अस्तित्व' साध्य है। जो जीव अंडेके भीतर रहते हैं वा जो गर्भमें अथवा मूर्छित रहते हैं उनमें बुद्धिपूर्वक क्रिया नहीं जान पडती किंतु ज्ञान अवश्य मौजूद है इसलिये अंडज आदि जीवोंमें ज्ञानका अस्तित्वरूप साध्य रहनेसे और

बुद्धिपूर्वक क्रियारूप हेतु न रहनेसे वह हेतु नहीं, हेत्वाभास है इस रीतिसे अजीवका जो भी लक्षण कहा है निर्दोष है।

पुण्यपापागमद्वारलक्षण आस्रवः ॥ १६ ॥

पुण्य पाप–शुभ अशुभ रूप कर्मोंके आनेका द्वार आस्रव कहा जाता है आस्रवके समान होनेसे इसे आस्रव कहा गया है क्योंकि जिसतरह अगणित नदियोंके द्वारा रात दिन समुद्रका जल पूर्ण किया जाता है इसलिये समुद्रके जलके पूरण करनेमें नदियां आस्रवस्वरूप हैं उसीतरह मिथ्यादर्शन अविरति आदिके द्वारा सदा कर्म आत्मामें आते रहते हैं इसलिये मिथ्यादर्शन आदि आस्रव कहे जाते हैं।

आत्मकर्मणोरन्योन्यप्रदेशानुप्रवेशलक्षणो बंधः ॥ १७ ॥

मिथ्यादर्शन अविरति आदि कारणोंसे आत्मामें बंधे हुए कर्म प्रदेशोंका और आत्माके प्रदेशोंका जो आपसमें एकमएक हो जाना है वह बंध है। बंधका अर्थ बंधना है बँधनाके समान होनेसे इसे बंध कहा गया है क्योंकि जिसतरह वेडी वा रस्सी आदिसे बंधा हुआ देवदत्त परतंत्र हो जानेके कारण अपने अभिलषित स्थानपर नहीं जा सकता वहीं पडा रह कर अत्यंत दुःख भोगता रहता है उसीतरह कर्मरूपी बंधनसे बंधा हुआ आत्मा भी परतंत्र हो जानेके कारण संसारमें पडा रहनेसे शारीरिक मानसिक अनेक प्रकारके दुःखोंको भोगता रहता है।

आस्रवनिरोधलक्षणः संवरः ॥ १८ ॥

पूर्वोक्त मिथ्यादर्शन आदि द्वारोंका जो शुभ परिणामोंसे रुक जाना है वह संवर है। संवरका अर्थ रुक जाना है। संवरके समान होनेसे इसे संवर कहा गया है क्योंकि जिसतरह जिस नगरके दरवाजेके

किवाड सुरक्षित और मजबूतीसे बंद हैं वह नगर सुरक्षित समझा जाता है और शत्रुलोग उसमें प्रवेश नहीं कर सकते उसीतरह आगे कहे जानेवाले गुप्ति समिति धर्म अनुप्रेक्षा और परीषहजयरूप चारित्रों के द्वारा जिसके इंद्रिय कषाय और योग वश हो चुके हैं उसके कर्मोंके लानेमें कारण मिथ्यादर्शन आदि रुक जाते हैं इसलिये उसके संवर होता है।

विशेष—मनोगुप्ति वचनगुप्ति और कायगुप्ति ये तीन गुप्तियां हैं। ईर्या भाषा एषणा आदाननिक्षेपण और आलोकित–पानभोजन ये पांच समिति हैं। उत्तम क्षमा मार्दव आर्जव सत्य शौच संयम तप त्याग आकिंचन्य और ब्रह्मचर्य दश धर्म हैं। अनित्य अशरण संसार एकत्व अन्यत्व अशुचित्व आस्रव संवर निर्जरा लोक बोधिदुर्लभ और धर्म ये बारह अनुप्रेक्षा हैं। क्षुधा तृष्णा शीत उष्ण दंशमशक नाग्न्य अरति स्त्री चर्या निषद्या शय्या आक्रोश वध याचना अलाभ रोग तृणस्पर्श मल सत्कारपुरस्कार प्रज्ञा अज्ञान और अदर्शन ये बाईस परीषह हैं। ये संवरके कारण हैं और इनके द्वारा मिथ्यादर्शन अविरति प्रमाद कषाय और योग ये जो आस्रव और बंधके कारण हैं उनका प्रतिरोध हो जाता है। इन सबका स्वरूप आगे यथावसर विस्तारसे कहा जायगा।

एकदेशकर्मसंक्षयलक्षणा निर्जरा ॥ १९ ॥

जो कर्म गृहीत–मौजूद हैं उनका तपकी विशेषतासे एकदेशरूपसे क्षय हो जाना निर्जरा है। निर्जराका अर्थ झड जाना है। जो निर्जराके समान हो वह निर्जरा है क्योंकि मंत्र औषधके बलसे जिस की शक्ति नष्ट हो चुकी है ऐसा विष जिसतरह किसी प्रकारकी हानि करनेवाला नहीं होता उसीतरह सविपाक और अविपाक निर्जराके कारण विशिष्ट तप द्वारा जिन कर्मोंकी शक्ति नष्ट हो चुकी है वे फिर संसारमें आत्माको नहीं घुमा सकते।

विशेष—जिसतरह आमका फल अपने पकनेका काल पूरा कर पकता और गिर पडता है उसी-प्रकार जो कर्म अपनी स्थितिको पूराकर फल देकर खिर जाते हैं वह तो सविपाक निर्जरा है और जिसतरह कच्चा आम वीच हीमें पाल आदिके द्वारा पका दिया जाता है उसतरह जो कर्म स्थितिको पूरी विना ही किये तप विशेषसे वीचमें ही खिरा दिये जाते हैं वह अविपाक निर्जरा है। सविपाक निर्जरा प्रत्येक संसारी जीवके सदा काल हुआ करती है क्योंकि प्रतिसमय अनंते कर्मोंका वंध होता रहता है और स्थिति पूरी कर अनंते ही खिरते रहते हैं किंतु अविपाक निर्जरा यम नियम धारकोंके ही होती है।

कृत्स्नकर्मवियोगलक्षणो मोक्षः ॥ २० ॥

सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्रकी प्रकृष्टता होनेपर ज्ञानावरण आदि कर्मोंके प्रकृति स्थिति अनुभाग और प्रदेश इन चारो वंधोंको जो सर्वथा आत्मासे वियोग—नाश हो जाना है वह मोक्ष है। मोक्षका अर्थ छूट जाना है। मोक्षके समान होनेसे इसे मोक्षतत्व कहा गया है क्योंकि जिसतरह बेडी वा रस्सी आदिसे छुटकारा पा जानेपर स्वतंत्रतासे अभीष्ट स्थानमें जा सकनेके कारण पुरुष अपनेको सुखी समझता है उसीप्रकार सम्यग्दर्शन आदिकी प्रकृष्टता होनेपर समस्त कर्मोंके नष्ट हो जानेके कारण आत्मा स्वाधीन आत्यंतिक ज्ञान दर्शन और अनुपम सुखका अनुभव करता है।

विशेष—मोह अज्ञान आदि विभाव परिणामोंके करनेवाले और ज्ञान दर्शन आदि आत्माके स्वभाव गुणोंके घातक स्वभाववाले कार्माण पुद्गल स्कंधोंका जो आत्मासे सम्बन्ध होना है वह प्रकृतिबंध है और उसके ज्ञानावरण आदि भेद हैं। कर्मोंमें आत्माके साथ रहनेकी हद पडनेको स्थितिबंध कहते हैं।

फल देनेकी शक्तिकी हीनाधिकताको अनुभागबंध कहते हैं। बंधनवाले कर्मोंकी संख्याके निर्णयको प्रदेश बंध कहते हैं। यह प्रकृति स्थिति आदिका पारिभाषिक अर्थ है इनके उत्तरोत्तर भेद और विशेषस्वरूप का विस्तारसे वर्णन स्वयं ग्रंथकार करेंगे। इसप्रकार जीव अजीव आदि तत्वोंका लक्षण बतला दिया गया। अब उनको क्रमसे कहनेका कारण बतलाते हैं—

तादर्थ्यात्परिस्पंदस्यादौ जीवग्रहणं ॥ २१ ॥

मोक्षमार्गके स्वरूपका कथन आत्माके लिये है क्योंकि मोक्ष पर्याय आत्मा हीकी है तथा जीव अजीव आदि तत्वोंका जो उपदेश है वह भी आत्माके ही लिये है क्योंकि उपयोग स्वभावका धारक आत्मा ही है इसलिये वही उपदेश ग्रहण कर सकता है इसरीतिसे जीव पदार्थ ही सबमें मुख्य है अतः 'जीवाजीवास्रवेत्यादि' सूत्रमें सबसे पहले जीवका ग्रहण किया है।

तदनुग्रहार्थत्वात्तदनंतरमजीवाभिधानं ॥ २२ ॥

शरीर वाणी मन श्वासोच्छ्वाससे अजीव, जीवका उपकार करता है इसलिये जीवका उपकारी होनेसे जीवके बाद अजीवका उल्लेख किया गया है। " जीवका अजीव कैसे उपकार करता है यह 'शरीरवाङ्मनःप्राणापानाः पुद्गलानां' इस सूत्रकी व्याख्यामें खुलासारूपसे कहा जायगा।"

तदुभयाधीनत्वात्तत्समीपे आस्रवग्रहणं ॥ २३ ॥

आत्मा और कर्मके आपसमें संबंध होने पर आस्रवतत्त्वकी सिद्धि होती है इसलिये जीव और अजीवका निकट संबंधी होनेसे अजीवके बाद आस्रवका विधान है।

तत्पूर्वकत्वाद्बंधस्य ततःपरं बंधवचनं ॥ २४ ॥

बंध आस्रवपूर्वक होता है—कर्मके आने पर ही उनका आत्माके साथ संबंध हो सकता है इसलिये आस्रवके बाद बंधतत्त्वका निर्देश किया गया है।

संवृतस्य बंधाभावात्तत्प्रत्यनीकप्रातिपत्त्यर्थं संवरवचनं ॥ २५ ॥

जो आत्मा संवर अवस्था धारण कर लेता है अर्थात् जिसके किसी भी कर्मका आस्रव नहीं होता उसके फिर बंध नहीं होता इसरीतिसे संवर तत्व, बंधका विरोधी है यह बतलानेकेलिये बंधके बाद संवरका उल्लेख किया गया है।

संवरे सति निर्जरोपपत्तेस्तदनंतरे निर्जरावचनं ॥ २६ ॥

जिससमय नवीन कर्मोंके आगमनका रुक जाना रूप संवर हो जाता है उसके बाद निर्जरा होती है इसलिये संवरके बाद निर्जराका उल्लेख किया है।

अंते प्राप्तत्वान्मोक्षस्यांते वचनं ॥ २७ ॥

ज्ञानावरण आदि समस्त कर्मोंके सर्वथा नष्ट हो जानेपर सबसे अंतमें जाकर मोक्ष प्राप्त होती है इसलिये सब तत्वोंके अंतमें मोक्षतत्व रक्खा है। यदि यह शंका की जाय कि—

पुण्यपापपदार्थोपसंख्यानमिति चेन्नास्रवे बंधे वांतर्भावात् ॥ २८ ॥

पुण्य और पाप दोनों पदार्थोंका उल्लेख शास्त्रोंमें मिलता है अन्य सिद्धांतकारोंने[1] भी पुण्य पाप पदार्थ जुदे माने हैं इसलिये 'जीवाजीवास्रवेत्यादि सूत्रमें जीव और अजीव आदिके समान उनका भी

१ नैयायिक और वैशेषिक धर्म और अधर्म जुदे पदार्थ स्वीकार करते हैं धर्म और अधर्मका अर्थ पुण्य और पाप है।

जुदा उल्लेख होना चाहिये ? सो नहीं । आस्रव और बंध पुण्य पाप स्वरूप है अर्थात् शुभ कर्मोंका आस्रव पुण्यास्रव और अशुभ कर्मोंका आस्रव पापास्रव स्वरूप माना है इसीतरह शुभ कर्मोंका बंध पुण्य बंध और अशुभ कर्मोंका बंध पाप बंध माना है इसलिये आस्रव और बंधमें पुण्य और पापका समावेश होनेके कारण उनके जुदे कहनेकी कोई आवश्यकता नहीं इसलिये जीव अजीव आदिकी तरह उनका पृथग् उल्लेख नहीं किया गया। यदि कदाचित् यह शंका की जाय कि—

तत्त्वशब्दस्य भाववाचित्वाज्जीवादिभिः सामानाधिकरण्यानुपपत्तिः ॥ २९ ॥

न वाऽव्यतिरेकात्तद्भावासिद्धेः ॥ ३० ॥

समानाधिकरणका अर्थ दो आदि पदार्थोंका एक जगह रहना है । जीवाजीवेत्यादि सूत्रमें तत्व शब्द भाववाची है यह ऊपर कहा जा चुका है और जीव और अजीव आदि द्रव्यवाचक हैं इसलिये जीव अजीव आदि ही तत्व हैं यह जो भाववाचक तत्व शब्दका और द्रव्यवाचक जीव अजीव आदि का समानाधिकरण बतलाया गया है वह बाधित है। सो ठीक नहीं। जिसतरह ज्ञान ही आत्मा है यहांपर ज्ञान गुण और आत्मद्रव्यका सामानाधिकरण्य, यद्यपि गुण और द्रव्यका सामानाधिकरण्य होनेके कारण विरुद्ध सरीखा जान पडता है तो भी ज्ञान आत्मासे कोई भिन्न पदार्थ नहीं, दोनों एक ही हैं। इसलिये कोई दोष नहीं माना जाता उसीप्रकार भाव भी द्रव्यसे भिन्न पदार्थ नहीं। भावरूपसे ही द्रव्यका अध्यारोपण होता है इसलिये द्रव्य और भाव इस नामसे भिन्नता रहने पर भी वास्तविक दृष्टिसे दोनों का अभेद होनेके कारण सामानाधिकरण्य बाधित नहीं । यदि यहां पर यह शंका की जाय कि जब भावरूप कर ही द्रव्यको स्वीकार किया जाता है, भाव द्रव्यसे भिन्न नहीं हो सकता तब जो लिंग वचन

द्रव्यके हैं वे ही भावके होने चाहिये परंतु यहां सो बात नहीं है। 'जीवाजीवासूवबंधसंवरनिर्जरामोक्षाः' इन द्रव्यवाचक शब्दोंका लिंग-पुल्लिग और वचन बहुवचन है और 'तत्वं' इस भाववाचक शब्दका लिंग· नपुंसकलिंग वचन एक वचन है वह विरुद्ध है ? सो ठीक नहीं।

तल्लिंगसंख्यानुवृत्तौ चोक्तं ॥ ३१ ॥

लिंग और संख्याके विषयमें सम्यग्दर्शनज्ञानेत्यादि सूत्रमें कहा जा चुका है वैसा ही यहां समझ लेना चाहिये अर्थात् जिसतरह 'सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गः' यहां तीनोंका मिलना रूप मोक्षमार्ग एक है इसलिये 'मोक्षमार्गः' यहां एक वचन एवं 'जो शब्द नित्यलिंगी हैं वे अपना लिंग नहीं छोडते' इस व्याकरणके नियमानुसार मार्ग शब्द नित्यपुलिंग होनेसे पुल्लिग है। उसीतरह 'जीवाजी· वासूवबंधसंवरनिर्जरामोक्षास्तत्वं' यहां मिलना रूप तत्व पदार्थ एक है इसलिये ,तत्वं' यहां एक वचन और नित्यनपुंसकलिंगी होनेसे नपुंसकलिंग है। तथा जिसतरह सम्यग्दर्शनज्ञानेत्यादि सूत्रमें सम्यग्द- र्शनादि तीनों आपसमें जुदे जुदे प्रधान हैं इसलिये 'सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि' यहां बहुवचन और चारित्र शब्द नित्यनपुंसकलिंग होनेसे नपुंसकलिंग है उसीतरह जीवाजीवेत्यादि सूत्रमें भी जीव अजीव आदि जुदे जुदे प्रधान हैं इसलिये 'जीवाजीवास्रवबंधसंवरनिर्जरामोक्षाः' यहां बहुवचन एवं मोक्ष शब्द नित्यपुल्लिग होनेसे पुल्लिग है इसरीतिसे जहां जो लिंग और संख्या है उसकी उसी रूपसे प्रमाणता सिद्ध होने पर जीवाजीवेत्यादि सूत्रमें लिंग संख्याके विषयमें शंका करना निरर्थक है।

इसप्रकार श्रीतत्त्वार्थराजवार्तिकालंकारकी भाषाटीकाके प्रथमाध्यायमें चौथा आह्निक समाप्त हुआ ॥ ४ ॥

नाम और लक्षण आदि पूर्वक कहे हुए जीवादि पदार्थोंका निर्दोषरूपसे व्यवहार कैसे होता है? यह बतलानेके लिये सूत्रकार सूत्रद्वारा उनके व्यवहारका उपाय बतलाते हैं—

## नामस्थापनाद्रव्यभावतस्तन्न्यासः ॥ ५ ॥

अर्थ—नाम स्थापना द्रव्य और भावके द्वारा जीवादि पदार्थों वा सम्यग्दर्शन आदिका व्यवहार होता है।

जिससे पदार्थ जाना जाय वा जो पदार्थको जनावे—सम्मुख लाकर उपस्थित करे वह नाम निक्षेप है। जो पदार्थ दूसरे किसी पदार्थमें स्थापा जाय प्रतिनिधिरूपसे कहा जाय वह स्थापना निक्षेप है। आगामीकालमें जिसके द्वारा गुण प्राप्त किये जांय वा जो आगे जाकर प्राप्त करेगा वह द्रव्य है और जो पदार्थ वर्तमानमें जैसा हो उसका उसीरूपसे होना भाव है। यह नाम आदि निक्षेपोंका व्युत्पत्ति सिद्ध अर्थ है। 'नामस्थापनाद्रव्यभावतः' यहांपर 'नाम च स्थापना च द्रव्यं च भावश्च नामस्थापनाद्रव्यभावाः, तैः, नामस्थापनाद्रव्यभावैरिति नामस्थापनाद्रव्यभावतः' यह इतरेतरयोग नामका द्वंद समास है। व्याकरणमें एक आद्यादि शब्दोंका गण माना है और उसके तृतीयांत व पंचम्यंत शब्दोंसे 'आद्यादिभ्यस्तासिः ।४।३।६०। इस जैनेंद्र सूत्रसे तासि प्रत्यय होता है 'नामस्थापनाद्रव्यभाव' इस समासविशिष्ट एक पदका आद्यादिगणमें पाठ मानकर यहां तृतीयांत पदसे तासि प्रत्यय मानकर नामस्थापनाद्रव्यभावतः यह शब्द बना है अथवा 'दृश्यतेऽन्यतोऽपि' जिन शब्दोंसे तासि प्रत्ययका विधान है उनसे अन्य शब्दोंसे भी तसि प्रत्यय होता है यह भी व्याकरणका सिद्धान्त है इस सिद्धांतके अनुसार भी तृतीयांत नामस्थापनाद्रव्यभाव इस समस्त पदसे तासि प्रत्यय, करनेपर नामस्थापनाद्रव्यभावतः इस शब्दकी सिद्धि समझ लेनी चाहिये। जो व्यवहारस्वरूप हो वा जिसके द्वारा व्यवहार हो वह न्यास कहा जाता

है और उसका अर्थ निक्षेप है। जीव अजीव आदि पदार्थोंका वा सम्यग्दर्शन आदिका निक्षेप तन्न्यास कहा जाता है। इस रीतिसे नाम स्थापना द्रव्य और भावोंके द्वारा जीव आदि पदार्थ वा सम्यग्दर्शन आदिका व्यवहार होता है यह सूत्रका स्पष्ट अर्थ है। अब इन नाम आदिका लक्षण निरूपण किया जाता है—

निमित्तांतरानपेक्षं संज्ञाकर्म नाम ॥ १ ॥

जाति गुण क्रिया आदि किसी भी निमित्तकी अपेक्षा न कर जो किसीका नाम रख दिया जाता है वह नाम निक्षेप है। जिसतरह जो परमैश्वर्यको भोगता है वह इंद्र कहा जाता है यह इन्द्र शब्दका प्रसिद्ध अर्थ है किंतु जहांपर परमैश्वर्यकी कोई पर्याय न कर किसी दरिद्रका नाम इन्द्र रख दिया जाता है और इन्द्र नामके पुकारते ही वह सामने आकर खडा होजाता है इसलिये उसका उस प्रकारका इंद्र नाम रखना नामनिक्षेप कहा जाता है उसीतरह जहां जीवन पर्यायका सम्बंध है वहां जीव और जहां श्रद्धान क्रियाका संबंध है वहां सम्यग्दर्शन यथार्थरूपसे कहा जाता है किंतु जहांपर जीवन पर्यायका कोई संबंध नहीं वहांपर जिस किसीका नाम जीव रख दिया जाता है वह और जहांपर श्रद्धान क्रिया का कोई सम्बंध नहीं वहांपर जिस किसीका नाम श्रद्धान रख दिया जाता है वह नामनिक्षेप है—केवल व्यवहारके लिये उसका जीव और सम्यग्दर्शन नाम है।

१ या निमित्तांतरं किंचिदनपेक्ष्य विधीयते। द्रव्यस्य कस्यचित् संज्ञा तन्नाम परकीर्तितं ॥ १० । अध्याय १, तत्त्वार्थसार। नामके अनुसार उसमें गुणोंके नहीं रहनेपर केवल उस नामसे उसे व्यवहारमें लाया जाय इसी उद्देश्यसे किसीका कुछ भी नाम रख देना नामनिक्षेप है।

विशेष—जो मनुष्य गौरवर्णका धारक है उसे गौर कहना यह गुणकी अपेक्षा नाम है । मनुष्यको मनुष्य, देवको देव, गौको गौ, घोडेको घोडा, हाथीको हाथी कहना ये जातिकी अपेक्षा नाम हैं । जिसके हाथमें दंड हो उसे दंडी कहना, जो कुंडल पहिने हो उसे कुंडली कहना ये द्रव्यलक्षणकी अपेक्षा नाम हैं । पूजन करते समय पूजक कहना, नृत्य करते समय नर्तक कहना ये क्रियाकी अपेक्षा नाम हैं। इन नामोंमें गुण आदिकी अपेक्षा है । गुण आदिके द्वारा ही इन नामोंकी उत्पत्ति हुई है इसलिये अन्वर्थ नाम हैं, नामनिक्षेपमें इनका ग्रहण नहीं किया जा सकता किंतु जहां गुण जाति द्रव्य क्रिया कोई भी वात न पाई जाय और माता पिताके लाडसे रत्नकुमार करोडीचंद हाथीसिंह आदि नाम रख दिये जांय वह सब नामनिक्षेप है क्योंकि केवल व्यवहारके लिये वहांपर नाम रक्खे गये हैं ।

सोऽयमित्यभिसम्बन्धत्वेनान्यस्य व्यवस्थापनामात्रं स्थापना ॥ २ ॥

एक पदार्थकी दूसरे पदार्थमें 'यह वह है' इस रूपसे स्थापना कर देना स्थापना निक्षेप है जिसप्रकार इन्द्रके आकारकी मूर्ति बनाकर उसमें इस रूपसे स्थापना करना कि जो परम ऐश्वर्यका भोगनेवाला इंद्राणीका स्वामी इन्द्र है 'वह यह है' स्थापनानिक्षेप कहा जाता है और इंद्रके रहते जैसी भक्ति श्रद्धा होनी चाहिये वैसी ही उस मूर्तिके अंदर होने लगती है उसी तरह किसी पुतलीमें यह जीव है वा किसी क्रियामें यह सम्यग्दर्शन है अथवा सतरंजमें लकडीके बने प्यादोंमें यह हाथी है यह घोडा और ऊंट है इसप्रकारकी स्थापना करना स्थापनानिक्षेप है ।

---

१ । सोऽयमित्यक्षकाष्ठादौ सम्बन्धेनान्यवस्तुनः । यद् व्यवस्थापनामात्रं स्थापना साभिधीयते ॥ ११ ॥ अध्याय १ तत्त्वार्थसार । भाविनः परिणामस्य यत्प्राप्तिं प्रति कस्यचित् । स्याद् गृहीताभिमुख्यं हि तद् द्रव्यं ब्रुवते जनाः ॥ १२ ॥ अध्याय १ तत्त्वार्थ०

विशेष—स्थापनाके दो भेद माने हैं एक तदाकार स्थापना जिसे सद्भाव स्थापना भी कहते हैं और दूसरा अतदाकारस्थापना जिसका दूसरा नाम असद्भावस्थापना भी है। जिस पदार्थका जो आकार है वैसी ही मूर्ति तयार कर उस पदार्थकी उस मूर्तिमें स्थापना करना तदाकार स्थापना कही जाती है और पदार्थका जैसा आकार है उससे अन्य आकारके पदार्थमें उसकी स्थापना करना अतदाकार स्थापना है। ऋषभदेव आदिकी प्रतिमाओंमें ऋषभदेव आदिकी स्थापना तदाकारस्थापना है और चावल आदिमें ऋषभदेव वा सिद्धोंकी स्थापना अतदाकार स्थापना कही जाती है। नाम और स्थापनाका भेद स्वयं वार्तिककार कहेंगे।

अनागतपरिणामविशेषं प्रति गृहीताभिमुख्यं द्रव्यं ॥ ३ ॥

जो पर्याय आगे जाकर प्रकट होनेवाली है। वर्तमानमें नहीं, किंतु उसके होनेकी योग्यता है उस पर्यायको वर्तमानमें मान लेना द्रव्यनिक्षेप है। अथवा—

अतद्भावं वा ॥ ४ ॥

जिस पदार्थकी जो अवस्था होनेवाली है उसकी पूर्व अवस्थाको ही होनेवाली अवस्था कह डालना द्रव्यनिक्षेप कहा जाता है जिस तरह जिस काष्ठसे इंद्रकी प्रतिमा तयार की जायगी उस काष्ठको ही इंद्र कह दिया जाता है। उसी तरह जिस जीवमें आगे जीवपर्याय प्रकट होनेवाली है उसको पूर्वपर्याय में ही जीव कह दिया जाता है तथा जिसमें आगे जाकर सम्यग्दर्शन पर्याय प्रगट होनेवाली है उसके पहिले ही सम्यग्दर्शन कह दिया जाता है यह सब द्रव्यनिक्षेपका विषय है। यदि यहांपर यह शंका की

१ यह उपलक्षण है। भावीपर्यायके समान भूतपर्याय भी द्रव्यनिक्षेपका विषय है, यह बात ग्रंथांतरोंमें विवेचित की गई है।

जाय कि जहां आगे सम्यग्दर्शन पर्याय प्रकट होनेवाली है उसकी पूर्व पर्यायको सम्यग्दर्शन कह देना यह तो युक्त है क्योंकि पर्याय सदा बदलतीं रहतीं हैं अर्थात् जीवको सम्यग्दर्शन आदि परिणामोंसे रहित मान लिया जायगा तो जीव पदार्थ ही सिद्ध न हो सकेगा क्योंकि सर्वथा नित्य कोई पदार्थ नहीं परन्तु जिसमें आगे जीवपर्याय प्रगट होनेवाली है उसकी पूर्व पर्यायको ही जीव कह देना यह वात नहीं बन सकती क्योंकि यदि जीवन पर्यायका सदा परिणमन न माना जायगा तो जीवन पर्यायसे पहिले अजीवपना भी आ सकता है इस रीतिसे किसी समय जीव भी अजीव हो जानेके कारण सर्वदा कोई जीव पदार्थ सिद्ध न हो सकेगा ? सो ठीक नहीं। मनुष्य जीव वा तिर्यंच जीव आदिकी विशेष अपेक्षासे यह कथन है अर्थात् जो जीव इस समय मनुष्य पर्यायमें है और आगे जाकर वह देव होनेवाला है उसको मनुष्य पर्यायमें ही यह कह देना कि यह देव है अथवा जो जीव इस समय तिर्यंच पर्यायमें है और आगे जाकर उसे मनुष्य पर्याय मिलनेवाली है उसे तिर्यंच पर्यायमें ही मनुष्य कह देना यह द्रव्यनिक्षेप का विषय है किंतु जिसको आगे सामान्य जीव पर्याय प्राप्त होनेवाली है उसकी पूर्व पर्यायको जीव कहना यह अर्थ प्रमाणबाधित है क्योंकि ऐसा कोई पदार्थ ही नहीं जिसे आगे जाकर सामान्य जीवपर्याय प्राप्त हो सके किंतु विशेष जीव पर्याय ही प्राप्त हो सकती है इसलिये कोई दोष नहीं।

विशेष—इस ग्रंथमें यहां पर जो द्रव्य निक्षेपकी व्युत्पत्ति की गई है और लक्षण कहा गया है वह उत्तर पर्यायकी अपेक्षासे है भूत आदि पर्यायकी अपेक्षासे नहीं इसलिये जो मनुष्य इससमय राजाका पुत्र है आगे वह राजा होनेवाला है किंतु इससमय उसमें राजाकी योग्यता है वही द्रव्यनिक्षेपका विषय हो सकता है किंतु जो राजा किसी कारणविशेषसे राजकार्यसे विमुख होगया है तब भी वह राजा कहा

जाता है वह द्रव्यनिक्षेपका विषय न होगा किंतु यह व्यवहार लोक प्रसिद्ध है । सब लोग राजकार्यसे विमुख पुरुषोंको भी राजा कह कर पुकारते हैं । इसी संबंधमें श्रीविद्यानंदिमहाराजने श्लोकवार्तिकमें इसप्रकार खुलासा किया है—

नन्वनागतपरिणामविशेषं प्रति गृहीताभिमुख्यं द्रव्यमिति द्रव्यलक्षणमयुक्तं गुणपर्ययवद् द्रव्यमिति तस्य सूत्रितत्वात् तदागमनविरोधादिति ? कश्चित् । सोऽपि सूत्रार्थानभिज्ञः । पर्ययवद्द्रव्यमिति हि सूत्रकारेण वदता त्रिकालगोचरानंतक्रमभाविपरिणामाश्रयं द्रव्यमुक्तं । तच्च यदानागतपरिणामविशेषं प्रत्याभिमुखं तदा वर्तमानपर्यायाक्रांतं परित्यक्तपूर्वपर्यायं च निश्चीयतेऽन्यथाऽनागतपरिणामाभिमुख्यानुपपत्तेः । खरविषाणादिवत् । केवलं द्रव्यार्थप्रधानत्वेन वचनेऽनागतपरिणामाभिमुखमतीतपरिणामं वानपायिद्रव्यमिति निक्षेपप्रकरणे तथा द्रव्यलक्षणमुक्तं । अर्थात्—आगामी कालमें होनेवाली पर्यायको वर्तमान में मान लेना द्रव्य है यह जो द्रव्यका लक्षण किया है वह ठीक नहीं । गुण और पर्यायस्वरूप द्रव्य है यह सूत्रकारने स्वयं द्रव्यका लक्षण कहा है इसलिये इस सूत्रकारके लक्षणसे विरुद्ध लक्षण करने पर आगम विरोध आता है ? सो ठीक नहीं । शंकाकारने सूत्रका अर्थ समझा ही नहीं क्योंकि पर्यायवाला द्रव्य है यह कहनेसे सूत्रकारने भूत भविष्यत वर्तमान तीनों कालकी क्रमसे होनेवाली अनंती पर्यायोंका आधार द्रव्य बतलाया है इसलिये तीनों कालकी पर्यायोंका धारक द्रव्य जिससमय आगामी कालमें होनेवाली पर्यायके प्रति अभिमुखता धारण करेगा उससमय वह वर्तमान पर्यायसे भी व्याप्त रहेगा और बीती हुई पहिला पर्यायसे भी व्याप्त रहेगा । यदि इसतरह न माना जायगा तो आगामी कालमें होनेवाली अभिमुखता भी द्रव्यमें न बन सकेगी क्योंकि आगामी कालमें होनेवाली पर्याय वर्तमान और भूतकालमें होने-

वाली पर्यायोंके बिना सिद्ध ही नहीं हो सकती इसलिये जिसतरह गधेके सींग कोई पदार्थ नहीं उसतरह प्रमाणबाधित अकेली आगामी कालमें होनेवाली पर्यायके ही माने जानेपर द्रव्य भी कोई पदार्थ सिद्ध नहीं हो सकता इसलिये निक्षेप प्रकरणमें जो यह द्रव्यका लक्षण किया गया है कि 'आगामी कालमें होनेवाली पर्यायको वर्तमानमें मान लेना द्रव्य है' वह द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षासे समझ लेना चाहिये और वहां द्रव्यकी तीनों कालकी पर्यायोंका ग्रहण करना चाहिये। इसरीतिसे आगामी होनेके कारण, अनुपस्थितको जिसतरह द्रव्यनिक्षेपका विषय माना है उसीतरह वीत जानेसे अनुपस्थित वा वर्तमानकी अपेक्षासे अनुपस्थितको भी द्रव्यनिक्षेपका विषय मानना चाहिये।

सर्वार्थसिद्धिमें भी नामस्थापनेत्यादि सूत्रमें द्रव्य शब्दका जो यह 'गुणैर्द्रोष्यते गुणान् द्रोष्यतीति वा द्रव्यं' व्युत्पत्ति की है उसकी टिप्पणीमें यह लिखा है 'गुणैर्गुणान्वा द्रुतं गतं प्राप्तमिति द्रव्यमित्यप्यधिकपाठः पुस्तकांतरे, दृश्यते' अर्थात् गुणोंसे जो प्राप्त किया गया वा गुणोंको प्राप्त हुआ वह द्रव्य है यह भी अधिक पाठ दूसरी पुस्तकमें दीख पडता है, इससे भी यह सिद्ध है कि बीत जानेसे अनुपस्थित भी द्रव्यनिक्षेपका ही विषय है इसप्रकार इन दो आगम प्रमाणों एवं उपर्युक्त युक्तिबलसे यह बात सिद्ध हो चुकी कि तीनों कालकी अपेक्षा अनुपस्थित द्रव्यनिक्षेपका विषय है। केवल आगामीकालकी अपेक्षा अनुपस्थित ही नहीं।

तद् द्विविधमागमनोआगमभेदात् ॥ ५ ॥ अनुपयुक्तः प्राभृतज्ञाय्यात्मागमः ॥ ६ ॥

इतरत्त्रिविधं ज्ञायकशरीर-भावि-तद्व्यतिरिक्तभेदात् ॥ ७ ॥

द्रव्यनिक्षेपके दो भेद हैं एक आगमद्रव्यनिक्षेप, दूसरा नो आगमद्रव्यनिक्षेप। ग्रंथकारने जीव और

सम्यग्दर्शन पर चारों निक्षेपोंको घटाया है इसलिये जीवकी अपेक्षा द्रव्यनिक्षेपके आगमद्रव्य जीव और नो आगमद्रव्य जीव ये दो भेद हैं। सम्यग्दर्शनकी अपेक्षा आगम सम्यग्दर्शन और नो आगम सम्यग्दर्शन ये दो भेद हैं। जिस पदार्थका निक्षेप किया जाय उस पदार्थको वर्णन करनेवाले शास्त्रका जानकार तो हो परंतु जिससमय उसके चिंतवन आदिमें उपयोगरहित हो ऐसी आत्मा आगमद्रव्यनिक्षेप कहा जाता है। यह सामान्यरूपसे आगमद्रव्यनिक्षेपका लक्षण है। तथा विशेषरूपसे—जो पुरुष जीवन पर्यायके वर्णन करनेवाले शास्त्रका जानकार तो है परंतु जिससमय उसके चिंतवन आदिमें उपयोगरहित है वह आगमद्रव्य जीव है और जो पुरुष सम्यग्दर्शनको वर्णन करनेवाले शास्त्रका जानकार तो है परंतु जिससमय उसके चिंतवन आदिमें उपयोगरहित है वह आगमद्रव्य सम्यग्दर्शन है।

नो आगमद्रव्य तीन प्रकार है। ज्ञायकशरीर, भावि और तद्व्यतिरिक्त। जो ज्ञाताका शरीर है वह ज्ञायकशरीर कहा जाता है वह त्रिकालगोचर ग्रहण किया गया है अर्थात् उसके भूत भविष्यत् और वर्तमान ये तीन भेद हैं। जो शरीर मनुष्य आदि जीवनपर्याय और सम्यग्दर्शनके शास्त्रका जानकार है परंतु उन्हें पहिले ही प्राप्त कर चुका और अवधि पूर्ण हो जानेपर वे छूट भी गये तब भी उस शरीरको मनुष्य वा सम्यग्दर्शनका धारक कह देना भूतज्ञायक शरीर नो आगमद्रव्य है। जो शरीर मनुष्य आदि जीवन पर्याय और सम्यग्दर्शनके शास्त्रका जानकार है परंतु उन्हें आगे जाकर प्राप्त करेगा तब भी उसे इससमय मनुष्य आदि वा सम्यग्दर्शनका धारक कहना भविष्यत् नो आगमज्ञायक शरीर है एवं जो शरीर मनुष्य आदि जीवन पर्याय और सम्यग्दर्शनका जानकार है परंतु उन्हें प्राप्त कर रहा है पूर्णरूपसे प्राप्त नहीं कर सका है तो भी उसे मनुष्य वा सम्यग्दर्शनका धारक कह देना वह वर्तमान नो-आगम ज्ञायक शरीर है।

जो शरीर मनुष्य आदि जीवन पर्याय वा सम्यग्दर्शन पर्याय प्राप्तिके सम्मुख है, आगे जाकर प्राप्त करेगा तब भी उसे इस समय मनुष्य आदि कहना वा सम्यग्दर्शनका धारक कहना भावि नो आगम (जीव वा सम्यग्दर्शन) नामका दूसरा नो आगम द्रव्यका भेद है। तद्व्यतिरिक्त नो आगम द्रव्य के दो भेद हैं एक कर्म दूसरा नो कर्म। जो मनुष्य आदि नाम कर्मकी वर्गणा आगे मनुष्य आदि पर्याय रूप परिणत होनेवाली हों उन वर्गणाओंको अभीसे मनुष्य आदि कह देना तद्व्यतिरिक्त नामक नो आगम द्रव्यका 'मनुष्य आदि जीवकर्म' नामका पहिला भेद है इसी तरह जो दर्शनमोहनीयकी वर्गणा आगे उपशम क्षय वा क्षयोपशमरूप परिणत होनेवाली हैं उन्हें इसी समय उपशम आदि स्वरूप कह देना तद्व्यतिरिक्त नो आगम द्रव्यका 'सम्यग्दर्शन' कर्म नामका पहिला भेद है। तथा आहार आदि नोकर्म जिनपर मनुष्य आदिके शरीरकी स्थिति निर्भर है और जो आगे जाकर मनुष्य आदिके शरीर रूप परिणत होनेवाले हैं उनको इसी समय मनुष्य आदि कह देना तद्व्यतिरिक्त नो आगम द्रव्यका 'मनुष्य आदि जीव' नोकर्म नामका दूसरा भेद है। इसीतरह उपदेश, जिनेंद्रदर्शन, मुनिदर्शन आदि जो दर्शनमोहनीयके क्षय आदिमें कारण हैं इस समय उन्हींको सम्यग्दर्शन कह देना यह तद्व्यतिरिक्त नो-आगम द्रव्यका 'सम्यग्दर्शन' नोकर्म नामका दूसरा भेद है। जीवन सामान्यकी अपेक्षा नो आगम द्रव्य नहीं है क्योंकि जीवन सामान्य सर्वदा विद्यमान है उसमें भूत भावि भेद नहीं हो सकते इसलिये मनुष्य आदि विशेष जीवन पर्यायोंका अवलम्बन लिया गया है। आगमद्रव्यमें आत्माका ग्रहण किया गया है। नो आगमद्रव्यमें उसके परिकर शरीर कर्म वर्गणा आदिका ग्रहण है। इतना विशेष समझ लेना चाहिये।

विशेष—मनुष्य आदि जीव पर्याय और सम्यग्दर्शनके शास्त्रका जानकार जो शरीर आगे उन्हें प्राप्त करेगा वह भविष्यत् ज्ञायक शरीर नो आगम द्रव्य कहा गया है। यही भावि नो आगम द्रव्यका आशय है इसलिये भविष्यत् ज्ञायक शरीर नो आगम द्रव्यसे ही जब भावि नो आगमद्रव्यका अर्थ सिद्ध हो जाता है तब भावि नो आगम द्रव्य भेद मानना निरर्थक है ? सो ठीक नहीं। भविष्यत् ज्ञायक शरीर नामक नो आगम द्रव्यमें जो शरीर आगे जाकर मनुष्य आदि जीवनपर्याय वा सम्यग्दर्शन प्राप्त करेगा वह उनके शास्त्रका भी जानकार होना चाहिये यह तात्पर्य है और भावि नो आगम द्रव्यमें जो शरीर आगे जाकर मनुष्य आदि जीवनपर्याय वा सम्यग्दर्शन प्राप्त करेगा उसे उनके शास्त्र जाननेकी आवश्यकता नहीं। वह अज्ञायक होकर ही प्राप्त कर सकेगा इसलिये भविष्यत् ज्ञायक शरीर नो आगम द्रव्यमें ज्ञायकपना और भावि नो आगम द्रव्यमें अज्ञायकपना इसतरह ज्ञायकपना और अज्ञायकपना का दोनोंमें जब बलवान् भेद मौजूद है तब दोनोंका विषय एक मानकर भावि नो आगम द्रव्यके नाम के भेदको निरर्थक बतलाना युक्तिबाधित है। भावि नो आगम द्रव्यका यदि कोई आगम द्रव्यमें समावेशकी शंका करे वह भी अयुक्त है क्योंकि आगम द्रव्यमें आत्माका ग्रहण किया गया है और भावि

१ तर्हि ज्ञायकशरीरं भाविनोआगमद्रव्यादनन्य एवेति चेन्न ज्ञायकविशिष्टस्य ततोऽन्यत्वात्। तस्यागमद्रव्यादन्यत्वं सुप्रतीतमेवानात्मत्वात्। कर्मनोकर्म वान्वयप्रत्ययपरिच्छिन्नं ज्ञायकशरीरादनन्यदिति चेत्, न। कार्मणस्य शरीरस्य तैजसस्य च शरीरस्य शरीरभावमापन्नस्याहारादिपुद्गलस्य वा ज्ञायकशरीरत्वासिद्धेः औदारिकवैक्रियिकाहारकशरीरत्रयस्यैव ज्ञायकशरीरत्वोपपत्तेरन्यथा विग्रहगतावपि जीवस्योपयुक्तज्ञानत्वप्रसंगात्। तैजसकार्माणशरीरयोः सदूभावात्। कर्म नोकर्म नोआगमद्रव्यं भाविनोआगमद्रव्यादनर्थांतरमिति चेन्न जीवादिप्राभृतज्ञायिपुरुषकर्मनोकर्मभावमापन्नस्यैव तथाभिधानात्। ततोऽन्यस्य भाविनोआगमद्रव्यत्वोपगमात्। श्लोकवार्तिक पृष्ठ नं० ११२—११३ ॥ गांधी नाथारंगग्रन्थमाला।

अनुपस्थित पदार्थोंका होता है और अनुभवमें आता है इसलिये तीनों कालोंकी अपेक्षा अनुपस्थित को ही आगमद्रव्यनिक्षेपका विषय मानना ठीक है। केवल भविष्यत् पर्यायकी अपेक्षा अनुपस्थित ही को नहीं।

राजवार्तिककारने जो आगमद्रव्यका उदाहरण दिया है वह उपलक्षणमात्र है। इसकी समानता रखनेवाले अन्य भी आगमद्रव्य निक्षेपके उदाहरण समझ लेने चाहिये जिसतरह—जो पुरुष राजनीति का जानकार है परन्तु जिस समय उसके विचारमें वा उसे काममें लानेमें उपयुक्त नहीं आगे जाकर उपयुक्त होगा उसे अभीसे राजा कह देना यह भविष्यत् कालकी अपेक्षा अनुपस्थित, आगमद्रव्यनिक्षेप का विषय है। जो पुरुष राजनीतिके शास्त्रका जानकार है परन्तु उसके चिंतवन आदिमें वा उसे काम में लानेमें पहिले ही उपयुक्त हो चुका इस समय अनुपयुक्त है उसे अब भी राजा कहना यह भूतकाल की अपेक्षा अनुपस्थित आगम द्रव्य निक्षेपका विषय है तथा जो पुरुष राजनीतिके शास्त्रका जानकार है किंतु उसके चिंतवन आदिमें वा काममें लानेमें उपयुक्त हो रहा है अभी पूर्ण उपयुक्त नहीं हुआ उसे भी राजा कहना यह वर्तमानकी अपेक्षा अनुपस्थित आगमद्रव्य निक्षेपका विषय है। इसी तरह और भी यथाव्यवहारमूलक उदाहरण समझ लेने चाहिये।

नोआगम द्रव्यके तीनों भेदोंमें ज्ञायक शरीरका विषय तीनों कालोंकी अपेक्षा अनुपस्थित ही ग्रंथकारोंने स्वयं वर्णन किया है और वह विस्तृतरूपसे ऊपर कह दिया जा चुका है। ज्ञाताके शरीरको ज्ञाता मानना यह तो स्थापना निक्षेपका विषय है और आत्मामें होनेवाले परिणामोंको शरीरमें मान कर भूत भविष्यत वर्तमान तीनों कालोंकी अपेक्षा अनुपस्थितको विषय करनेवाला द्रव्य निक्षेप है इस

आशयकी समता रखनेवाले जितने भी उदाहरण मिलें सब ज्ञायक शरीर नोआगमद्रव्यके उदाहरण समझ लेने चाहिये ।

भावि नोआगमद्रव्यका उदाहरण ग्रंथकारोंने भविष्यत पर्यायकी अपेक्षासे दिया है परन्तु वहांपर भूत भविष्यत वर्तमान तीनों पर्यायोंकी अपेक्षा समझ लेनी चाहिये अर्थात् जो शरीर मनुष्य आदि जीवन पर्याय वा सम्यग्दर्शनकी प्राप्तिके प्रति अभिमुख है आगे जाकर प्राप्त करनेवाला है उसको इस समय भी मनुष्य आदि वा सम्यग्दर्शनका धारक कहना यह जिसतरह भावि नोआगमका विषय है उसी तरह जिस शरीरसे मनुष्य आदि जीवन पर्याय पहिले प्राप्त कर ली है उसे भी मनुष्य आदि वा सम्यग्दर्शनका धारक कहना यह भूतकालकी अपेक्षा अनुपस्थित भी भावि नोआगमका विषय है तथा जो शरीर वर्तमानकालमें मनुष्य आदि जीवन पर्याय प्राप्त कर रहा है, पूर्णरूपसे प्राप्त नहीं कर चुका उसे भी मनुष्य आदि वा सम्यग्दर्शनका धारक कहना यह वर्तमानकालकी अपेक्षा अनुपस्थित भी भावि नो आगमद्रव्यका विषय है । ऊपर यह कहा जा चुका है कि भावि नोआगम द्रव्यमें ज्ञायकताका संबंध नहीं । आत्मासे भिन्न शरीर आदि सभी द्रव्यका यहां पर ग्रहण है इसलिये इसके लक्षणानुकूल जितने भी उदाहरण मिलें सब भावि नो आगमके उदाहरण समझ लेने चाहियें । जिस ईंट चूनासे घर बननेवाला है उसे अभीसे घर कह देना यह भविष्यत कालकी अपेक्षा अनुपस्थित, जो घर नष्ट हो चुका उसे भी घर कहना यह भूतकालकी अपेक्षा अनुपस्थित, जो घर बन रहा है, अभी बनकर पूर्ण नहीं हुआ उसे भी घर कहना यह वर्तमानकी अपेक्षा अनुपस्थित इत्यादि सभी उदाहरण भावि नो आगमद्रव्यके ही जानने चाहिये ।

नोआगमद्रव्यमें शरीरका ग्रहण किया गया है इसलिये आपसमें विरोध रहनेके कारण आगमद्रव्यमें भाविनोआगमका समावेश नहीं हो सकता। यदि कदाचित् यह शंका की जाय कि शरीर कर्म और नोकर्मोंका समुदाय स्वरूप है जब ज्ञायक शरीरमें ही कर्म और नोकर्मोंका समावेश हो जायगा तब नो आगमद्रव्यका एक तद्व्यतिरिक्त भेद मानना और उसके कर्म और नोकर्म भेद मानना यह झगडा व्यर्थ है ? सो भी ठीक नहीं। औदारिक वैक्रियक और आहारक इन तीनों ही शरीरोंमें ज्ञायकपना माना है, तैजस और कार्माण कर्मरूप शरीरोंमें तथा शरीररूप परिणत होनेवाले आहार आदि नोकर्म रूप पुद्गलोंमें ज्ञायकपना नहीं हो सकता यदि इनमें भी ज्ञायकपना मान लिया जायगा तो विग्रहगति में तैजस और कार्माण शरीर मौजूद हैं वहांपर भी जीवको ज्ञान होना चाहिये परन्तु होता नहीं। इस रीतिसे कर्म और नोकर्मका जब शरीरमें समावेश नहीं हो सकता तब तद्व्यतिरिक्त नामका नो-आगमद्रव्यका भेद और उसके कर्म और नोकर्म भेदोंका मानना परमावश्यक है। यदि यहां पर यह शंका की जाय कि कर्म और नोकर्मोंका ज्ञायक शरीरमें समावेश न सही, भावि नोआगमद्रव्यका और कर्म नोकर्मका विषय प्रायः एक ही है क्योंकि शरीरमें होनेवाली भविष्यत् कालकी पर्यायका वर्तमानमें आरोप भावि नोआगमद्रव्यका भी विषय है और कर्म नोकर्मका भी, इसलिये कर्म और नोकर्मके अर्थ की सिद्धि भावि नो आगमसे ही हो जायगी, तद्व्यतिरिक्तका कर्म नोकर्म भेद मानना निरर्थक है ? सो ठीक नहीं। जो पुरुष—आत्मा, मनुष्य आदि पर्याय वा सम्यग्दर्शनके शास्त्रका जानकार है उसीके कर्म और नोकर्मोंका ग्रहण है किंतु जो पुरुष मनुष्य आदि पर्याय वा सम्यग्दर्शनके शास्त्रका जानकार नहीं है उसके कर्म और नोकर्मोंका ग्रहण नहीं। भावि नो आगम द्रव्यमें तो जो पुरुष मनुष्य आदि

जीवनपर्याय वा सम्यग्दर्शनके शास्त्रका जानकार नहीं उसके शरीर वा कर्म नोकर्मोंका ग्रहण है इसलिये आपसमें अर्थमें विरुद्धता होनेके कारण कर्म और नोकर्मका भावि नोआगम द्रव्यमें समावेश नहीं हो सकता।

विस्तृत व्याख्यान—श्लोक वार्तिकालंकार सर्वार्थसिद्धिकी टिप्पणीका पाठांतर और युक्तिबलसे हम यह सिद्ध कर चुके हैं कि यद्यपि लक्षण करते समय द्रव्यनिक्षेपका विषय भविष्यत् पर्यायकी अपेक्षा ही ग्रंथकारोंने वर्णन किया है तो भी वह तीनों कालोंकी अपेक्षा ही मानना ठीक है। जिस पदार्थका निक्षेप किया जाय उस पदार्थको वर्णन करनेवाले शास्त्रका जानकार तो हो परन्तु जिस समय उसके चिंतवन आदिमें उपयोगरहित हो 'आगे जाकर उपयुक्त हो' ऐसा आत्मा आगमद्रव्य है यह सामान्य आगम द्रव्यका लक्षण कहा गया है और यहांपर भविष्यत् पर्यायकी ही प्रधानता रक्खी है। इस रीति से जो पुरुष मनुष्य आदि जीवन पर्याय वा सम्यग्दर्शनके शास्त्रका जानकार हो और जिससमय वह उसके चिंतवन आदिमें उपयोगरहित हो तो भी इस समय उसे उपयुक्त कह देना यही आगम द्रव्यका विषय कहा जा सकता है किंतु जो पुरुष मनुष्य आदि जीवन पर्याय वा सम्यग्दर्शनके शास्त्रका जानकार हो, उनके चिंतवन आदिमें पहिले ही उपयुक्त हो चुका, इस समय अनुपयुक्त है उसे भी उपयुक्त कह देना यह भूतकालकी अपेक्षा अनुपास्थित आगम द्रव्यनिक्षेपका विषय न कहा जा सकेगा तथा जो पुरुष मनुष्य आदि जीवन पर्याय और सम्यग्दर्शनके शास्त्रका जानकार हो, उनके चिंतवन आदि में उपयुक्त हो रहा हो पूर्ण उपयुक्त न हुआ हो उसे भी उपयुक्त कह देना यह वर्तमान कालकी अपेक्षा अनुपास्थित भी आगमद्रव्य निक्षेपका विषय न कहा जा सकेगा परन्तु व्यवहार तीनों कालोंकी अपेक्षा

तद्व्यतिरिक्तके जो कर्म और नोकर्म दो भेद बतलाये हैं उनके उदाहरण भी ग्रंथकारने भविष्यत् पर्यायकी अपेक्षा ही दिये हैं परंतु वहांपर भी तीनों कालोंकी अपेक्षा उदाहरण समझलेने चाहिये क्योंकि कर्म नोकर्ममें जिसतरह भविष्यत् पर्यायकी अपेक्षा व्यवहार होता है उसीतरह भूत और वर्तमान पर्यायोंकी अपेक्षा भी व्यवहार होता है। कर्म और नोकर्मोंमें ज्ञायक पुरुषके ही कर्म और नोकर्मोंका ग्रहण है यह ऊपर कह दिया जा चुका है।

सामान्यरूपसे तो चेतन अचेतन दोनों प्रकारके पदार्थोंमें भूत भविष्यत् और वर्तमान तीनों कालोंकी अपेक्षा अनुपस्थित पदार्थोंको वर्तमानमें उपस्थितरूपसे कहना द्रव्यनिक्षेपका विषय है परंतु आगम नो आगम आदि जो भी भेद कहे गये हैं वे कुछ विषयकी विशेषता और स्पष्टताकेलिये कहे गये हैं। यद्यपि ग्रंथकारको प्रसिद्ध उदाहरणोंका अवलंबन कर द्रव्यनिक्षेपका स्वरूप कहना था परंतु ऊपरसे प्रकरण जीव आदि तत्त्व वा सम्यग्दर्शनका चला आरहा है इसलिये निक्षेपोंमें उन्हींको उदाहरण रख निक्षेपोंका विषय घटाया है। अच्छीतरह द्रव्यनिक्षेपका मनन करनेसे द्रव्यनिक्षेपके लौकिक और शास्त्रीय दोनों प्रकारके उदाहरण स्पष्टरूपसे अनुभवमें आ जाते हैं। नैगमनय और द्रव्यनिक्षेपका विषय समान नहीं है। द्रव्यनिक्षेपका विषय खुलासारूपसे कहीं भी हमारे देखनेमें नहीं आया इसलिये श्लोकवार्तिकालंकारके आधारसे कुछ मनन कर यहां उसका कुछ विशदस्वरूप लिखा गया है। इस

१ नय ज्ञानरूप पडता है और निक्षेप पदार्थोंका व्यवहार प्रकार है। इसलिये नैगमनय और द्रव्यनिक्षेपमें विषय-विषयी सम्बन्ध है। नय विषयी है, निक्षेप विषय है।

कथनमें यदि कोई त्रुटि रह गई हो तो उसे शास्त्रानुसार विद्वान् ठीक कर लेवें, इसप्रकार यह द्रव्यनिक्षेपका विचार समाप्त हो चुका। अब भावनिक्षेपका विचार किया जाता है—

वर्तमानतत्पर्यायोपलक्षितं द्रव्यं भावः ॥ ८ ॥ स द्विविधः पूर्ववत् ॥ ९ ॥

इंद्र नामक नामकर्मके उदयसे जो आत्मा इंद्र पर्याय प्राप्त कर चुका है और जिससमय परमैश्वर्यका भोग कर रहा है वह जिसतरह इंद्र कहा जाता है उसीतरह जो द्रव्य, मनुष्य आदि जीवन पर्याय और सम्यग्दर्शनसे जिससमय युक्त है उसीसमय उसे मनुष्य आदि और सम्यग्दर्शन या सम्यग्दर्शनका धारक कहना, अन्य समयमें न कहना, यह भाव निक्षेपका विषय हैं। जिसतरह द्रव्यनिक्षेपके एक आगम द्रव्यनिक्षेप दूसरा नो आगम द्रव्यनिक्षेप इसतरह दो भेद कह आये हैं उसीतरह भाव निक्षेपके भी एक आगम भाव निक्षेप, दूसरा नो आगम भाव निक्षेप ये दो भेद हैं। उनमें—

तत्प्राभृतविषयोपयोगाविष्ट आत्मागमः ॥ १० ॥ जीवादिपर्यायाविष्टोऽन्यः ॥ १२ ॥

जो आत्मा जिसका निक्षेप किया जारहा है उसके शास्त्रका जानकार है और जिससमय उसके चिंतवन आदिमें उपयुक्त है वह आगम भाव निक्षेप है। ऊपर कहा जा चुका है कि शास्त्रीय उदाहरण जीव और सम्यग्दर्शनपर ग्रंथकारने निक्षेपोंका विषय घटाया है इसलिये जो आत्मा जीवशास्त्रका जानकार है और वर्तमानमें उसके चिंतवन आदिमें उपयुक्त है वह आगम भाव जीवनिक्षेप है इसीतरह जो आत्मा सम्यग्दर्शनके शास्त्रका जानकार है और वर्तमानमें उसके चिंतवन आदिमें उपयुक्त है वह आगम भाव सम्यग्दर्शन है तथा जो आत्मासे भिन्न शरीर आदि मनुष्य आदि जीवन पर्यायसे युक्त हो वह नो आगम भाव जीव है और जो शरीर आदि सम्यग्दर्शन पर्यायसे युक्त हो वह नो आगम भाव

सम्यग्दर्शन है। नो आगम द्रव्यनिक्षेपमें उदाहरण बतला आये हैं उनमें उपयुक्त अवस्था सब नो आगम भाव निक्षेपका विषय समझ लेना चाहिये। यदि शंका की जाय कि—

नामस्थापनयोरेकत्वं संज्ञाकर्माविशेषादिति चेन्नादरानुग्रहाकांक्षित्वात्स्थापनायां ॥ १२ ॥

नामनिक्षेपमें यह करोडीचंद है वा हाथीसिंह आदि नाम ही रक्खे जाते हैं स्थापनानिक्षेपमें भी पार्श्वनाथकी मूर्तिको पार्श्वनाथ वा शांतिनाथकी मूर्तिको शांतिनाथ कहना इत्यादि नाम ही रक्खे जाते हैं तथा विना नामके स्थापना निक्षेप सिद्ध ही नहीं होता इसलिये जब दोनों जगह नाम रखनेकी ही प्रधानता है तब नाम निक्षेप ही मानना चाहिये स्थापना निक्षेपकी कोई आवश्यकता नहीं ? सो अयुक्त है। किसी पदार्थका बढकर नाम रखनेपर भी उसमें खास पदार्थके समान आदर बुद्धि और उससे किसी प्रकारके उपकार पानेकी आकांक्षा नहीं होती किंतु स्थापना निक्षेपमें यह बात नहीं, वहां पर खास पदार्थका जैसा आदरसत्कार किया जाता है उसीप्रकारका आदरसत्कार होता है एवं खास पदार्थसे जिसप्रकारके उकार प्राप्त करनेकी इच्छा रहती है वैसी ही जिसमें स्थापना की गई है उससे उपकार प्राप्त करनेकी इच्छा रहती है जिसतरह—जिन पुरुषोंके अर्हंत इंद्र गणेश ईश्वर आदि नाम रख दिये जाते हैं उन पुरुषोंमें अर्हंत आदिमें जैसी आदरबुद्धि होती है वैसी नहीं होती और अर्हंत आदिसे जैसी उपकार पानेकी इच्छा रहती है वैसी अर्हंत आदि नामधारी पुरुषोंसे नहीं होती किंतु जिन जिन प्रतिमाओंमें यह स्थापना की जाती है कि—यह भगवान अर्हंत हैं यह इंद्र यह गणेश और यह ईश्वर हैं उनमें अर्हंत आदिके समान ही आदरसत्कारबुद्धि होती है और अर्हंत आदिके समान ही उनसे उपकार प्राप्त करनेकी इच्छा रहती है इसरीतिसे नाम निक्षेप और स्थापना निक्षेप दोनो जगह यद्यपि नाम

रचना समान है तथापि नाम निक्षेपकी अपेक्षा स्थापना निक्षेपमें आदर अनुग्रह आकांक्षाकी विशेषता है इसलिये दोनों निक्षेपोंका एक निक्षेप नहीं कहा जा सकता।

द्रव्यभावयोरेकत्वमव्यतिरेकादिति चेन्न कथंचित्संज्ञास्वालक्षण्यादिभेदात्तद्भेदसिद्धेः ॥ १२ ॥

द्रव्यसे त्रिकालवर्ती पर्यायोंका समुदाय ग्रहण किया गया है। भाव, द्रव्यकी पर्याय है। क्योंकि नाम, स्थापना और द्रव्य ये तीनों निक्षेप द्रव्यको विषय करनेवाले हैं और भाव निक्षेप केवल वर्तमान पर्यायको विषय करता है तथा पर्याय और द्रव्यका आपसमें अभेद संबध है। द्रव्यसे भिन्न पर्याय नहीं रह सकतें और पर्यायोंसे भिन्न द्रव्य नहीं रह सकती इसलिये द्रव्यके कहनेसे ही जब भावका ग्रहण हो जायगा तब भाव निक्षेपको जुदा कहना अयुक्त है ? सो ठीक नहीं। जिनके नाम वा लक्षण संख्या आदिसे भेद सिद्ध है वे पदार्थ आपसमें भिन्न माने जाते हैं। द्रव्य और भावके व्यवहारमूलक नाम जुदे जुदे हैं। लक्षण भी भिन्न भिन्न हैं। दोनोंके भेद प्रभेद भी जुदे जुदे हैं इसलिये वे दोनों ही जुदे जुदे पदार्थ हैं एक नहीं हो सकते।

विशेष—आदेके तीन निक्षेप द्रव्यको विषय करनेवाले हैं और भाव निक्षेप पर्यायको विषय करनेवाला है यह विषय स्वानुभव सिद्ध है और श्लोकवार्तिककारने भी इस विषयमें यह उल्लेख किया है—

नामोक्तं स्थापना द्रव्यं द्रव्यार्थिकनयार्पणात्।
पर्यायार्थार्पणाद् भावस्तैर्न्यासः सम्यगीरितः॥ ६९॥ पृष्ठ ११३।

१। पज्जयविजुदं दव्वं दव्वविजुत्ता य पज्जया णत्थि। दोण्हं अणण्णभूदं भावं समणा परूविंति ॥१२॥ पंचास्तिकायसमयप्राभृत पृष्ठ २८ रायचन्द्र जैन शास्त्रमाला।

अर्थात् द्रव्यार्थिकनयकी अपेक्षा नाम स्थापना और द्रव्यका कथन है क्योंकि ये तीनों ही निक्षेप द्रव्यको विषय करते हैं और भाव निक्षेप पर्यायार्थिकनयकी अपेक्षा कहा गया है क्योंकि वह वर्तमान काल संबंधी द्रव्यकी पर्यायको ही विषय करता है इसप्रकार इन चारो निक्षेपोंसे जीवादि पदार्थोंका व्यवहार होता है। शंका—

द्रव्यस्यादौ वचनं न्याय्यं तत्पूर्वकत्वान्नामादीनां ॥ १४ ॥

द्रव्यके रहते ही नाम और स्थापना हो सकते हैं जब द्रव्य ही कोई पदार्थ न रहेगा तब किसका तो नाम रक्खा जायगा और किसकी किसमें स्थापना होगी। इसरीतिसे नाम और स्थापनाका कारण द्रव्य पदार्थ होनेसे नामस्थापना इत्यादि सूत्रमें उसका सबसे पहिले पाठ रखना चाहिये। नामका सबसे पहिले पाठ रखना अयुक्त है? सो ठीक नहीं।

संव्यवहारहेतुत्वात्संज्ञायाः पूर्ववचनं ॥ १५ ॥

लोकका समस्त व्यवहार नामपूर्वक होनेसे नामस्वरूप है यदि पदार्थोंका नाम न होगा तब यह घडा है यह कपडा है इत्यादि व्यवहार ही सिद्ध न हो सकेगा किंतु पदार्थोंके व्यवहारका सर्वथा उच्छेद हो जायगा। तथा लोकके व्यवहारके नामपूर्वक होनेके कारण यदि कोई स्तुति करता है तो राग-प्रीति और निंदा करता है तो द्वेष होता है। यदि लोकमें स्तुति और निंदाका व्यवहार ही न होगा तो राग द्वेष भी न हो सकेगा इसरीतिसे लोकके समस्त व्यवहारकी सत्ता जब नाम निक्षेप पर ही निर्भर है तब वही प्रधान हुआ इसलिये सबसे पहिले जो उसका पाठ रक्खा है वह युक्त है।

ततः स्थापनावचनमाहितनामकस्य स्थापनोपपत्तेः ॥ १६ ॥

अर्थ—जिस पदार्थका कुछ न कुछ नाम मोजूद है उसीकी स्थापना होती है विना नामके स्थापना नहीं हो सकती क्योंकि नाम रहते ही 'यह अमुक है' इसप्रकार स्थापना की जा सकती है इसलिये नामके बाद स्थापनाका पाठ रक्खा गया है।

द्रव्यभावयोः पूर्वापरन्यासः पूर्वोत्तरकालवृत्तित्वात् ॥ १७ ॥

द्रव्यका पहिले और भावका पीछे जो पाठ रक्खा गया है वह पूर्व और उत्तरकालकी अपेक्षा है। पूर्वकाल द्रव्यका विषय है और उत्तरकाल भावका विषय है। अथवा—

तत्त्वप्रत्यासत्तिप्रकर्षाप्रकर्षभेदाद्वा तत्क्रमः ॥ १८ ॥

तत्त्वशब्दका अर्थ भाव है यह ऊपर कहा जा चुका है। द्रव्य स्थापना और नाम निक्षेपोंका जन्म भावके ही आधार है इसलिये नाम आदि सबमें भाव प्रधान है। उस प्रधान भाव शब्दके समीपमें द्रव्य शब्दका पाठ रक्खा है क्योंकि भावका आधार द्रव्यके सिवा अन्य नहीं। द्रव्यके समीपमें स्थापनाका पाठ रक्खा है क्योंकि जिस पदार्थका अतद्भाव है—साक्षात् वह उपस्थित नहीं है उसके तद्भावमें अर्थात् उसको उसीरूपसे मनवानेमें प्रधान कारण स्थापना है। स्थापनाके द्वारा साक्षात् पदार्थ न हो तो भी वह साक्षात् सरीखा मनवा दिया जाता है। स्थापनाके समीपमें नामका पाठ है क्योंकि भावसे वह अत्यंत दूर है। इसप्रकार भावकी अपेक्षा समीप वा दूर होनेके कारण नाम आदि निक्षेपोंका क्रमपूर्वक कथन है।

१ द्रव्य स्वयं भावरूप परिणत होता है इसलिये भावके समीप ही द्रव्यका उल्लेख किया गया है। भावकेलिये द्रव्य कारणरूप सामग्री है।

विशेष—भाव शब्दसे वर्तमान पर्यायका ग्रहण है। द्रव्य निक्षेपमें भावकी प्रधानता है क्योंकि वहां भविष्यत् आदि अनुपस्थित पर्यायोंको वर्तमान कालका पर्याय मानकर व्यवहार किया जाता है। स्थापना निक्षेपमें भी भावकी ही प्रधानता है क्योंकि वहां अतद्भावको तद्भाव माना जाता है अर्थात् जो पार्श्वनाथ आदि तीर्थंकर हो चुके उनकी प्रतिमाओंको वर्तमानमें पार्श्वनाथ आदि ही कहना पडता है। नाम निक्षेपमें भी वर्तमानमें किसी मनुष्यको करोडीचंद वा हाथीसिंह आदि कहना यह भावकी ही प्रधानता है परंतु यहां पर कुछ साक्षात् प्रधानता नहीं आपेक्षिक प्रधानता है क्योंकि करोडीचंद आदि आत्मद्रव्यकी पर्याय नहीं, पर्याय सरीखी लगनेवालीं हैं इस रीतिसे भाव निक्षेपको प्रधान मान उसकी अपेक्षा व्यतिक्रमसे इहां निक्षेपोंके क्रमकी सार्थकता बतलाई है तथा समस्त लोकका व्यवहार नाम पर निर्भर है इसलिये चारों निक्षेपमें सबसे पहिले नामका उल्लेख है। विना नामके स्थापना सिद्ध नहीं हो सकती इसलिये नामके बाद स्थापनाका पाठ रक्खा है। नाम और स्थापना दोनों निक्षेप द्रव्यके आधीन हैं—विना द्रव्यके नाम और स्थापना सिद्ध नहीं हो सकते इसलिये स्थापनाके वाद द्रव्य निक्षेपका उल्लेख है। भाव द्रव्यकी ही पर्याय है। विना द्रव्यके भाव हो नहीं सकता इसलिये पूर्व और उत्तर कालकी अपेक्षा द्रव्यका पहिले और उसके बाद भावका उल्लेख किया है। इस रीतिसे यहां नामको प्रधान मान उसकी अपेक्षा अनुक्रमसे द्रव्यादि निक्षेपोंकी सार्थकता उपर वतलाई गई है। यदि यहां पर यह शंका की जाय कि—

नामादिचतुष्टयाभावो विरोधात् ॥ १९ ॥ न वा सर्वेषां संव्यवहारं प्रत्यविरोधात् ॥ २० ॥

एक ही शब्दार्थ नाम स्थापना आदि चारों निक्षेप स्वरूप नहीं हो सकता क्योंकि जो नाम है वह

नाम ही है स्थापना नहीं कहा जा सकता, यदि नाम ही स्थापना माना जायगा तो वह नाम नहीं कहा जा सकता स्थापना कहना पडेगा परंतु स्थापना नाम हो नहीं सकता इसलिये विरोधके कारण जो नामका अर्थ है वह स्थापना नहीं हो सकता तथा एक ही जीव आदि पदार्थ वा एक ही सम्यग्दर्शनादि अर्थ नाम आदि चारो स्वरूप नहीं हो सकते इसलिये विरोधके कारण जब एक शब्दका अर्थ नाम आदि चारो स्वरूप नहीं हो सकता तब नाम आदि चार निक्षेप नहीं सिद्ध हो सकते ? सो ठीक नहीं । नाम आदि चारो निक्षेपोंकी अपेक्षा लोकमें व्यवहार दीख पडता है जिसतरह किसी पुरुषका नाम इंद्र वा देवदत्त रख देना यह नामकी अपेक्षा व्यवहार है। इंद्रकी प्रतिमामें यह इंद्र है ऐसा मानना स्थापनाकी अपेक्षा व्यवहार है। जो परिणाम आगे होनेवाला है उसको वर्तमानमें ही कह डालना यह द्रव्य निक्षेपकी अपेक्षा लोकमें व्यवहार दीख पडता है। जिसतरह—जो द्रव्यस्वरूप बालक आगे जाकर आचार्य सेठ वैयाकरण और राजा होगा उसे वर्तमानमें ही आचार्य सेठ वैयाकरण और राजा कह दिया जाता है इसलिये जो काष्ठ इंद्रकी प्रतिमा बननेके लिये आया है उसे इंद्र कह देना क्योंकि "काष्ठके लाने पर; 'मैं इंद्र लाया हूं' ऐसा कहा जाता है" यह द्रव्यकी अपेक्षा व्यवहार है तथा जो शचीपति इंद्र जिससमय परमैश्वर्यका भोग कर रहा है उससमय उसे इंद्र कहना यह भावकी अपेक्षा व्यवहार है इसरीतिसे जब भिन्न भिन्न रूपसे चारो निक्षेपोंकी अपेक्षा संसारका व्यवहार प्रत्यक्ष सिद्ध है, एक भी निक्षेपकी कमी हो जाने पर व्यवहारकी भी कमी दीख पडती है तब चारो निक्षेपोंमें एकका भी अभाव नहीं हो सकता। और भी यह बात है—



अभिहितानवबोधात् ॥ २१ ॥

अर्थ—जिस वादीका यह कहना है कि जो नाम है वह नाम ही माना जा सकता है स्थापना नहीं उसने यथार्थ बातको समझा ही नहीं? हमारे कहनेका यह तात्पर्य ही नहीं कि नाम ही स्थापना माना जायगा किंतु हम यह कहते हैं एक ही पदार्थका नाम स्थापना द्रव्य और भाव इन चारों निक्षेपोंसे व्यवहार होता है इसलिये हमारे कहनेमें उपर्युक्त कोई दोष नहीं लागू हो सकता। और भी यह बात है कि—

अनेकांताच्च ॥ २२ ॥ मनुष्यब्राह्मणवत् ॥ २३ ॥

एकांतरूपसे हमारी यह कोई हठ भी नहीं कि नाम ही स्थापना है वा नहीं है। अथवा स्थापना ही नाम है वा नहीं है क्योंकि जिसतरह ब्राह्मण जाति, मनुष्यजातिस्वरूप है मनुष्यजातिसे भिन्न नहीं, इसलिये ब्राह्मण, मनुष्य कहा जाता है, किंतु मनुष्य, ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य आदि सब जाति स्वरूप है। मनुष्यके कहनेसे सभी जातियोंका एक साथ ज्ञान होता है इसलिये वह ब्राह्मण कहा भी जा सकता है और नहीं भी। उसीप्रकार विना नामके स्थापना नहीं हो सकती इसलिये स्थापना तो नाम कह दी जा सकती है परन्तु नाम स्थापनास्वरूप भी दीख पडता है और जिस नाममें स्थापनाका सम्बन्ध नहीं वह विना स्थापनाके अकेला भी दीख पडता है इसलिये वह स्थापना स्वरूप भी कहा जाता है और विना स्थापनाके भी कहा जाता है। तथा—द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा द्रव्य, भावरूप पर्यायसे भिन्न नहीं है। भावस्वरूप ही है इसलिये द्रव्य ही भाव कह दिया जाता है और पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा द्रव्य भाव पर्यायसे भिन्न है इसलिये द्रव्य, भाव पर्यायरूप नहीं कहा जाता इस रीतिसे द्रव्यका भावके साथ कथंचित् भेदाभेद ही अनुभवमें आता है एवं द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा भाव पर्याय द्रव्यसे जुदी नहीं है इसलिये वह द्रव्यस्वरूप कही जाती है और पर्यायार्थिकनयकी अपेक्षा भावपर्याय भिन्न और द्रव्य भिन्न

है इसलिये वह द्रव्यस्वरूप नहीं कही जा सकती इस रीतिसे भावका द्रव्यके साथ कथंचित् भेदाभेद ही अनुभवमें आता है। इसप्रकार अनेकांतके आश्रयसे भी कोई दोष नहीं आता। तथा—

अतस्तत्सिद्धेः ॥ २४ ॥

वादी जिस युक्तिसे नाम आदि निक्षेपोंका आपसमें विरोध कहकर उनका अभाव कहना चाहता है उसीसे उनका अभाव नहीं सिद्ध हो सकता क्योंकि विरोधके तीन भेद हैं—वध्यघातक, सहानवस्थान और प्रतिबध्यप्रतिबंधक। एक पदार्थ नाश करनेवाला हो और दूसरा उससे नष्ट होनेवाला हो ऐसी जगह वध्यघातक विरोध होता है जिस तरह काक उल्लूको मार डालता है अथवा नोला सांपको मार डालता है जल अग्निको बुझा देता है इसलिये यहांपर वध्यघातक विरोध कहा जाता है। एक साथ जो दो पदार्थ न रह सकें जिसतरह एक ही स्थानपर जब छाया रहती है तब धूप नहीं, जब धूप रहती है तब छाया नहीं अथवा एक ही आममें जब कच्ची अवस्थामें हरा रंग रहता है तब पीला नहीं रहता और जब पीला रंग होता है तब हरा नहीं रहता यह सहानवस्थान नामका विरोध है। एक कार्यका रोकनेवाला हो दूसरा रुक जानेवाला हो जिस तरह एक चन्द्रकान्त नामकी मणि होती है यदि जलती हुई अग्निके सामने उसे रख दिया जाता है तो अग्निका जलना बंद हो जाता है यह प्रतिबध्य-प्रतिबंधक नामका विरोध है। वादी नाम आदि निक्षेपोंमें सहानवस्थान नामका विरोध बतलाता है क्योंकि उसका कहना है कि जिस समय कोई शब्दका अर्थ नामस्वरूप कहा जायगा वह स्थापना स्वरूप नहीं हो सकता और जब स्थापनास्वरूप कहा जायगा तब नामरूप नहीं हो सकता परन्तु जिसतरह वध्यघातक विरोध विद्यमान पदार्थोंका ही होता है जो पदार्थ आजतक देखने सुननेमें ही

नहीं आए जैसे काकके दांत गधेके सींग नहीं होते उसीतरह सहानवस्थान लक्षण विरोध भी विद्यमान पदार्थोंका ही होता है अविद्यमानोंका नहीं। यदि नाम और स्थापना आदिको न माना जायगा तो काकके दांत, गधेके सींगके समान उनका भी सहानवस्थान नामका विरोध सिद्ध न हो सकेगा। इसलिये जब नाम और स्थापना आदि पदार्थ भिन्न २ हैं तब चारों निक्षेपोंका कभी अभाव नहीं कहा जा सकता। और भी यह बात है कि—

नामाद्यात्मकत्वानात्मकत्वे विरोधस्याविरोधकत्वात ॥ २५ ॥

जिस सहानवस्थान नामके विरोधका नाम आदि निक्षेपोंमें वादी उल्लेख कर रहा है वह विरोध नाम स्थापना आदि निक्षेप स्वरूप है वा उससे भिन्न है? यदि वह नाम आदि निक्षेपस्वरूप है तब नाम आदिमें विरोध करनेवाला ही कोई पदार्थ नहीं रहा क्योंकि विरोध करनेवाला सहानवस्थान नामक विरोध पदार्थ था वह नाम आदि स्वरूप ही मान लिया गया यदि नाम आदि स्वरूप रहकर भी विरोध पदार्थ नाम आदिमें विरोध करनेवाला माना जायगा तो नाम आदिका स्वरूप भी उनमें विरोध करनेवाला मानना पडेगा क्योंकि जिसतरह नाम आदिसे विरोध पदार्थ अभिन्न है तो भी वह विरोध करनेवाला माना जाता है उसीप्रकार नाम आदिका स्वरूप भी नाम आदिसे अभिन्न है वह भी विरोध करनेवाला होगा इस रूपसे स्वरूपको ही विरोधका करनेवाला होनेके कारण नाम आदिका अभाव ही हो जायगा। यदि यह कहा जायगा कि वह विरोध नाम आदिसे भिन्न है तब तो वह नाम आदिमें विरोध करनेवाला हो ही नहीं सकता क्योंकि नाम आदिसे वह अर्थान्तर है भिन्न है। यदि भिन्न होकर भी वह नाम आदिमें विरोध करनेवाला माना जायगा तो समस्त पदार्थ आपसमें एक दूसरेसे भिन्न हैं इसलिये

हर एक पदार्थ हर एक पदार्थका विरोध करनेवाला हो जायगा इस रीतिसे अभेद और भेद दोनों पक्षों की अपेक्षा जब सहानवस्थान लक्षण विरोध नाम आदिमें विरोध करनेवाला सिद्ध नहीं होता तब उसे जबरन विरोध करनेवाला बतलाना युक्तिविरुद्ध है ।

तादूगुण्याद् भावस्य प्रामाण्यमिति चेन्नतरव्यवहारनिवृत्तेः ॥ २६ ॥

जीवन आदि गुण वा सम्यग्दर्शन आदि गुण जिसमें विद्यमान हों वह तद्गुण कहा जाता है तद्गुणका जो भाव–वर्तमानमें उसी रूपसे रहना तादूगुण्य–तद्गुणपना कहलाता है इस रीतिसे हर एक पदार्थमें भावकी ही घनिष्ठता होनेसे वही प्रधान है उसीके द्वारा लोकका व्यवहार सिद्ध हो सकता है नाम आदि निक्षेप माननेकी कोई भी आवश्यकता नहीं क्योंकि उनमें तद्गुणपना नहीं है ? सो अयुक्त है । जिस तरह भावकी अपेक्षा होनेवाला व्यवहार अनुभवमें आता है उसीप्रकार नाम स्थापना आदि की अपेक्षा होनेवाला व्यवहार भी अनुभवमें आता है यदि नाम आदिको न माना जायगा तो उनकी अपेक्षा होनेवाले व्यवहारका लोप ही हो जायगा इस रीतिसे केवल भावकी ही प्रधानता न होकर नाम आदिकी भी प्रधानता है इसलिये उनका अभाव नहीं कहा जा सकता । यदि यह कहा जाय कि–

उपचारादिति चेन्न तदूगुणाभावात् ॥ २७ ॥

जिस तरह 'सिंहो माणवकः' अर्थात् बालक सिंह है यहांपर यद्यपि बालक सिंह नहीं हो सकता तो भी क्रूरता शूरता आदि गुणोंकी कुछ समानता रहनेसे उसे उपचारसे सिंह कह दिया जाता है उसी तरह प्रधान तो भाव ही है और उससे होनेवाला व्यवहार ही प्रामाणिक और प्रधान है तथापि उपचार से नाम आदिको मानकर उनसे होनेवाला व्यवहार भी हो सकता है वह निवृत्त नहीं हो सकता ? सो

ठीक नहीं। सिंहके अन्दर जो क्रूरता शूरता आदि अनेक गुण भयंकरतासे होते हैं, बालकमें उनका कुछ अंश रहनेपर उसमें सिंहका व्यवहार होना उचित है परन्तु नाम आदिमें तो जीवन आदि गुणका कैसा भी कुछ अंश नहीं इसलिये उनमें कभी उपचार नहीं हो सकता एवं उपचारके अभावसे उनका भी अभाव कहना पडेगा इस रीतिसे उनसे होनेवाला व्यवहार निवृत्त ही हो जायगा, वह हो नहीं सक्ता। और भी यह बात है कि—

मुख्यसंप्रत्ययप्रसंगाच्च ॥ २८ ॥

'गौणमुख्ययोर्मुख्ये संप्रत्ययः' अर्थात् प्रधान अप्रधान पदार्थोंमें प्रधानका ही ग्रहण होता है अप्रधानका नहीं। यह सर्वसाधारण नियम है। यदि भावसे होनेवाले व्यवहारको मुख्य व्यवहार माना जायगा और नाम आदिसे होनेवाले व्यवहारको गौण माना जायगा तो भावसे होनेवाले ही प्रधान व्यवहारका ग्रहण होगा, नाम आदिसे होनेवाले अप्रधान व्यवहारका ग्रहण न हो सकेगा परन्तु जिस पुरुषको नाम आदिके संकेतका ज्ञान है वह नाम आदिके अर्थ[1] वा प्रकरणकी[2] कोई अपेक्षा न कर उनका उच्चारण होते ही तत्काल उनसे होनेवाले व्यवहारको जान लेता है इसलिये नाम आदिसे होनेवाला व्यवहार गौण व्यवहार नहीं कहा जा सकता। यदि कदाचित् यह शंका की जाय कि—

कृत्रिमाकृत्रिमयोः कृत्रिमे संप्रत्ययो भवतीति लोके ॥ २९ ॥ तन्न, किं कारणं ? उभयगतिदर्शनात् ॥ ३० ॥

इहांपर कृत्रिमका अर्थ रूढि और अकृत्रिमका अर्थ स्वभावसिद्ध अर्थ है। लोकमें यह व्यवहार

---

१ जिसका जो नाम है उसका उसी नामसे व्याख्यान करना अर्थ कहा जाता है। २ यहांपर यह व्याख्यान इस तरह करना चाहिये ऐसा जहां उपदेश है वहां प्रकरण समझना चाहिये।

दीख पडता है कि कृत्रिम और अकृत्रिम पदार्थोंमें कृत्रिमहीका ग्रहण किया जाता है जिसतरह गोपालक शब्दका अकृत्रिम अर्थ गौका पालन करनेवाला है और कृत्रिम अर्थ किसी पुरुषका नाम भी है परन्तु[1] गोपालक कहनेसे गौका पालन करनेवाला इस अर्थका बोध नहीं होता किंतु गोपालक नामका अमुक व्यक्ति है यही बोध होता है तथा कटेजकका अकृत्रिम अर्थ चटाईमें पैदा होनेवाला और कृत्रिम अर्थ किसी पुरुषका नाम भी है परन्तु कटेजक कहनेसे चटाईमें उत्पन्न होनेवाला इस अर्थका बोध नहीं होता 'कटेजक नामका अमुक व्यक्ति है' यही बोध होता है उसीप्रकार जीव आदि शब्दोंका अकृत्रिम अर्थ आत्मा भी है और कृत्रिम अर्थ किसी पुरुषका नाम भी हो सकता है। इहांपर भी जीव वा सम्यग्दर्शन ऐसा उच्चारण करनेपर जिस पुरुषके ये नाम होंगे उन्हींका बोध होगा आत्माका वा श्रद्धानरूप अर्थ का बोध न हो सकेगा इसलिये नाम आदिसे होनेवाले व्यवहारको उपचारसे माननेपर भी किसी प्रकार का दोष नहीं हो सकता ? सो ठीक नहीं। जो पदार्थ जिस नामसे प्रसिद्ध है उसका उसी नामसे व्याख्यान करना अर्थ है। इहांपर यह व्याख्यान इस रीतिसे करना चाहिये ऐसा जहां उपदेश हो वह प्रकरण है। कृत्रिम और अकृत्रिम पदार्थोंमें जहां जहांपर कृत्रिम पदार्थका अर्थ वा प्रकरण होगा वहीं उस का ग्रहण हो सकेगा किंतु जहांपर कृत्रिम पदाथका अर्थ वा प्रकरण न होगा वहांपर कृत्रिम और अकृत्रिम दोनों ही पदार्थोंका एक साथ ज्ञान होगा। यह वात प्रत्यक्षरूपसे देखी गई है कि जिसके पैर धूलि से भदमेले हो रहे हैं, खुरके समान फटे हुए हैं और जो प्रकरणको विलकुल नहीं पहिचानता ऐसे गांव से आए हुए पुरुषसे यह कहा जाय कि भाई ! गोपालक वा कटेजकको ले आओ तो कृत्रिम और अकृ-

[1] रक्खा हुआ नाम।

त्रिमके प्रकरणका ज्ञान न होनेके कारण उसे दोनों हीका एक साथ ज्ञान होता है और वह भ्रममें पड जानेके कारण जबतक यह निश्चय नहीं कर लेता कि किस गोपालक वा कटेजकको लाऊं तबतक उन के लानेमें वह प्रवृत्त नहीं होता इसलिये जब अर्थ और प्रकरणके विना कृत्रिम और अकृत्रिम दोनों पदार्थोंका एक साथ बोध होगा तब कृत्रिमको प्रधान मानकर नाम आदिसे होनेवाले व्यवहारको उपचारसे माननेपर भी कोई दोष नहीं, यह कहना युक्तिबाधित है। तथा—

अनेकांतात् ॥ ३१ ॥

एकांतसे हमारा यह भी कहना नहीं कि यह कृत्रिम ही है वा अकृत्रिम ही है किंतु सामान्यकी अपेक्षा अकृत्रिम और विशेषकी अपेक्षा कृत्रिम इसप्रकार कथंचित् अकृत्रिम और कथंचित् कृत्रिम यह हम मानते हैं अर्थात् सामान्यसे तो अकृत्रिम–स्वभावसिद्ध ही अर्थका बोध होता है किंतु कृत्रिम पदार्थके जब अर्थकी विशेषता रहती है वा प्रकरणकी विशेषता रहती है तब विशेषकी विवक्षासे कृत्रिम अर्थकी प्रतीति होने लगती है इसरीतिसे अपनी अपनी अपेक्षा कृत्रिम और अकृत्रिम दोनों ही बलवान हैं जहां अकृत्रिमकी विवक्षा रहती है वहां अकृत्रिम मुख्य और कृत्रिम गौण एवं जहां कृत्रिमकी विवक्षा रहती है वहां कृत्रिम मुख्य और अकृत्रिम गौण गिना जाता है तब कृत्रिम और अकृत्रिममें कृत्रिम बलवान है और उसीका ग्रहण होता है यह कहना अनेकांत प्रमाणबाधित है। और भी यह बात है–

नयद्वयाविषयत्वात् ॥ ३२ ॥

मूलमें द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिकके भेदसे नय दो प्रकारका है यह ऊपर कहा जा चुका है नाम

स्थापना और द्रव्य किसी पर्यायविशेषको विषय न कर सामान्यको विषय करनेवाले हैं इसलिये ये तीन निक्षेप तो द्रव्यार्थिक नयके विषय हैं और भाव निक्षेप पर्याय प्रधान है—वर्तमान पर्यायका ग्रहण करनेवाला है इसलिये वह पर्यायार्थिक नयका विषय है इसरीतिसे द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा नाम आदि तीनो मुख्य और भाव गौण, तथा पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा भाव मुख्य और नामादि गौण इसतरह अपने अपने नयकी अपेक्षा प्रधानता और दूसरे दूसरे नयकी अपेक्षा अप्रधानता होनेसे सभी निक्षेप प्रधान और अप्रधान हैं तब गौण और मुख्यमें मुख्य प्रधान होनेसे उसीका ग्रहण होगा यह बात नहीं कही जा सकती क्योंकि नयोंकी अपेक्षा सभी निक्षेप गौण और मुख्य हैं। तथा—कृत्रिम और अकृत्रिममें कृत्रिम मुख्य है इसलिये उसीका ग्रहण है यह भी नहीं कहा जा सकता क्योंकि नयोंकी अपेक्षा एक मुख्य ही हो वा एक गौण ही हो यह बात नहीं, सभी निक्षेप मुख्य भी हो जाते हैं और गौण भी हो जाते हैं इसलिये यह जो कहा गया था कि भाव निक्षेपसे होनेवाला व्यवहार मुख्य व्यवहार है और नाम आदिसे होनेवाला व्यवहार उपचारसे व्यवहार है वह युक्तिबाधित हो चुका। यदि यह शंका की जाय कि—

द्रव्यार्थिकपर्यायार्थिकांतर्भावान्नामादीनां तयोश्च नयशब्दाभिधेयत्वात्पौनरुक्त्यप्रसंगः ॥ ३३ ॥

न वा विनेयमतिभेदाधीनत्वाद् द्रव्यादिनयविकल्पनिरूपणस्य ॥ ३४ ॥

नाम स्थापना और द्रव्य इन तीन निक्षेपोंको द्रव्यार्थिक नयका विषय बतलाया है और भाव निक्षेपको पर्यायार्थिक नयका विषय बतलाया है तथा आगे जाकर जहां नयोंके भेद प्रभेदोंका वर्णन किया जायगा वहां इनका विषय भी वर्णन किया गया है इसरीतिसे जब नाम आदिका समावेश नयोंमें

ही हो जाता है और उनका आगे कथन किया ही जायगा तब यहां उनका कथन करना पुनरुक्त है। अर्थात् जो एकवार प्रतिपादित हो चुका उसका फिर प्रतिपादन करना व्यर्थ है ? सो ठीक नहीं। शिष्योंकी बुद्धिकी अपेक्षा यहां नामादि निक्षेपोंका कथन किया गया है क्योंकि जो पुरुष मेधावी हैं—थोडा कहनेपर बहुत समझ लेते हैं उनकेलिये तो द्रव्यार्थिक पर्यायार्थिक दो ही नय उपयुक्त हैं। नयोंका जितना विषय है द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिकके ही द्वारा वे सब समझ लेते हैं परंतु जो मंदबुद्धि हैं उनमें कोई तो नयोंके तीन भेदोंसे नयोंका समस्त विषय पहिचानते हैं। कोई चार भेदोंसे और कोई कोई पांच आदि अनेक भेदोंसे पहिचानते हैं। नाम आदि जो नयोंके विषय कहे हैं विद्वानोंकी अपेक्षा न भी उनका कहना उपयुक्त हो तो भी जो पुरुष खुलासारूपसे उनका विषय समझ लेनेमें असमर्थ हैं उनके समझानेकेलिये नाम आदिका कहना उपयुक्त ही है इसप्रकार अल्पबुद्धि मनुष्योंकी अपेक्षा नाम आदिके विषयमें विशेषता होनेसे वे पुनरुक्त नहीं कहे जा सकते। यदि कदाचित् यह शंका हो कि—

तच्छब्दाग्रहणं प्रकृतत्वात् ॥ ३५॥

ऊपरसे सम्यग्दर्शन आदिका प्रकरण चला आरहा है इसलिये नाम आदिके साथ उनका संबंध हो ही जायगा। अर्थात् नाम स्थापना आदिसे उनके व्यवहारमें किसी प्रकारकी आपत्ति नहीं हो सकती इसलिये 'नामस्थापना' इत्यादि सूत्रमें जो सम्यग्दर्शन आदिके ग्रहणकेलिये तत् शब्दका ग्रहण किया गया है वह व्यर्थ है। यदि यहां पर यह शंका उठाई जाय कि—

प्रत्यासन्नत्वाज्जीवादिषु प्रसंग इति चेन्न सम्यग्दर्शनविषयत्वात् ॥ २६॥

'अनंतरस्य विधिर्वा भवति प्रतिषेधो वा' अर्थात् जो बिलकुल पासमें रहता है उसीका विधान और

निषेध होता है। नामस्थापनेत्यादि इस सूत्रके समीपमें जीव अजीवादिका व्याख्यान हो चुका है। यदि इहां तत् शब्दका उल्लेख न किया जायगा तो नाम आदि निक्षेपोंसे जीव अजीव आदिका ही व्यवहार होगा सम्यग्दर्शन आदिका न हो सकेगा किंतु होता सम्यग्दर्शन आदिका भी है इसलिये सम्यग्दर्शन आदिका भी नाम आदि निक्षेपोंसे व्यवहार होता है यह बतलानेके लिये सूत्रमें तत् शब्दका ग्रहण युक्त ही है? सो ठीक नहीं। सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र इन तीनोंका तत्त्वार्थसूत्र नामक शास्त्रमें प्रधानतासे उपदेश है क्योंकि इन्हींके स्वरूपके समझानेके लिये शास्त्रका आरंभ हुआ है इसलिये ये तीनों प्रधान हैं तथा जीव अजीव आदि तत्त्व, सम्यग्दर्शन आदिके विषय हैं इसलिये उनका गौणरूपसे उपदेश होनेसे वे अप्रधान हैं। प्रधान और अप्रधानमें प्रधानका ही ग्रहण है इस नियमके अनुसार यदि सूत्रमें तत् शब्दका ग्रहण न किया जायगा तो नाम आदि निक्षेपोंके साथ सम्यग्दर्शन आदि प्रधानोंका ही सम्बन्ध हो जायगा अप्रधान जीव अजीव आदिका संबंध ही न हो सकेगा इसलिये सूत्रमें तत् शब्दके ग्रहण न करनेपर अत्यन्त समीपमें रहनेवाले जीव अजीव आदिका; नाम स्थापना आदिके साथ संबंध होगा, सम्यग्दर्शन आदिका न होगा यह नहीं कहा जा सकता। तथा—

विशेषातिदिष्टत्वाच्च ॥ ३७॥

'विशेषेणातिदिष्टाः प्रकृतं न बाधंते' अर्थात् जिनका वर्णन विशेषरूपसे किया जाता है वे प्रकरणसे चले आनेवाले पदार्थमें बाधा नहीं पहुंचाते। इहांपर सम्यग्दर्शन आदि तीनोंका प्रकरण चला आ रहा है और जीव अजीव आदि सम्यग्दर्शन आदिके विषय हैं यह भी विशेष रूपसे कहा गया है इसलिये जीव अजीव आदि कैसे भी अत्यंत समीप क्यों न हों वे सम्यग्दर्शन आदिको बाधा नहीं कर सक्ते

इसलिये जिसका यह कहना था कि यदि नाम स्थापनेत्यादि सूत्रमें तत् शब्दका ग्रहण न किया जायगा तो अत्यंत पासमें रहनेवाले जीव अजीव आदिका ही नाम स्थापना आदिके साथ संबंध होगा सम्यग्दर्शन आदिका नाम आदिके साथ सम्बन्ध न हो सकेगा, उसका कथन बाधित हो चुका। तब फिर सूत्रमें तत् शब्दका ग्रहण क्यों है ? इस बातका समाधान वार्तिककार देते हैं—

सर्वभावाधिगमार्थं तु ॥ ३८ ॥

जीव अजीव आदि अप्रधान और सम्यग्दर्शन आदि प्रधान, सबका नाम आदि निक्षेपोंके साथ संबंध हो इसलिये सूत्रमें तत् शब्दका ग्रहण किया गया है। यदि तत् शब्दका ग्रहण सूत्रमें न किया जायगा तो प्रधान और अप्रधानमें प्रधानका ही ग्रहण होता है इस नियमके अनुसार सम्यग्दर्शन आदि प्रधानोंके साथ ही नाम आदिका सम्बंध होगा जीव अजीव आदि अप्रधानोंका संबंध न हो सकेगा। तत् शब्दके रहते सबका ग्रहण होगा इसलिये उसका उल्लेख करना निरर्थक नहीं। जहांपर नाम आदि निक्षेपोंका संबंध बतलाया है वहां सम्यग्दर्शन और जीवको प्रधान रक्खा है परन्तु जिसतरह उनके साथ नाम आदिका संबंध है उसी तरह ज्ञान चारित्र और अजीव आस्रव आदि सबके साथ समझ लेना चाहिये ॥ ५ ॥

जिनका ऊपरसे अधिकार आरहा है और नाम स्थापना आदि निक्षेपोंके साथ संबंध रहनेसे जिनका वाच्य वाचकसंबंध अव्यभिचारित है—निर्दोषरूपसे है उन सम्यग्दर्शन आदि वा जीव आदिका वास्तविक ज्ञानमें कौन कारण है—किनके द्वारा उनका वास्तविक ज्ञान होता है ? यह सूत्रकार बतलाते हैं—

## प्रमाणनयैरधिगमः ॥ ६ ॥

"प्रमाणे च नयाश्च प्रमाणनयाः, तैः प्रमाणनयैः" यह यहांपर समास है प्रमाण और नयोंके द्वारा सम्यग्दर्शन आदि वा जीव आदि पदार्थोंका ज्ञान होता है। प्रमाण पदार्थ क्या है और नय पदार्थ क्या है? यह आगे विस्तारपूर्वक कहा जायगा। शंका—जिस शब्दमें थोडे अक्षर होते हैं उसका पहिले प्रयोग किया जाता है। यह व्याकरणका सिद्धांत है। प्रमाण और नय इन दोनों शब्दोंमें नय शब्दमें थोडे अक्षर हैं और प्रमाणमें अधिक हैं इसलिये प्रमाणसे पहिले नयका प्रयोग उपयुक्त होनेपर 'नयप्रमाणैरधिगमः' ऐसा सूत्र कहना चाहिये? सो ठीक नहीं।

अभ्यर्हितत्वात्प्रमाणशब्दस्य पूर्वनिपातः ॥ १ ॥

'अभ्यर्हितं पूर्वं निपतति' अर्थात् जो पूज्य होता है उसका ही पहिले प्रयोग होता है यह भी उसका बाधक व्याकरणका नियम मोजूद है नयकी अपेक्षा प्रमाण पूज्य है इसलिये उसीका पहिले प्रयोग रहना उपयुक्त है। प्रमाण क्यों पूज्य है? यह बतलाते हैं—

प्रमाणप्रकाशितेष्वर्थेषु नयप्रवृत्तेर्व्यवहारहेतुत्वादभ्यर्हः ॥ २ ॥

जो पदार्थ प्रमाणके विषय हैं उन्हींमें व्यवहारके कारण नयोंकी प्रवृत्ति है किंतु जो प्रमाणके विषय नहीं उनमें नयोंकी प्रवृत्ति नहीं हो सकती इसरीतिसे जब प्रमाणके विषयभूत पदार्थोंको ही नय विषय करते हैं तब प्रमाण ही पूज्य है। अथवा—

समुदायावयवविषयत्वाद्वा ॥ ३ ॥

'सकलादेशः प्रमाणधीनो विकलादेशो नयाधीन इति' अर्थात् समस्त पदार्थोंको विषय करनेवाला

प्रमाण है और उनके एक देशका विषय करनेवाला नय है ऐसा शास्त्रका वचन है इस रीतिसे भी प्रमाण-पूज्य है क्योंकि वह सब पदार्थोंको विषय करनेवाला है नय पूज्य नहीं हो सकते क्योंकि वे पदार्थके एक देशको ही विषय करनेवाले हैं। इसलिये पूज्य होनेके कारण प्रमाणका ही सूत्रमें पहिले पाठ रखना युक्तिसिद्ध है, नयका नहीं।

आधिगमहेतुर्द्विविधः स्वाधिगमहेतुः पराधिगमहेतुश्च ॥ ४ ॥

अधिगमज हेतुका अर्थ ज्ञानमें कारण है। वह दो प्रकारका है एक स्वाधिगमहेतु, दूसरा पराधिगमहेतु। जो अपने ही ज्ञानमें कारण हो वह स्वाधिगमहेतु है इसलिये वह ज्ञानस्वरूप ही माना है और उसके एक प्रमाणस्वाधिगम दूसरा नयस्वाधिगम इस तरह दो भेद हैं। जो दूसरेको ज्ञान करानेमें कारण हो वह पराधिगमहेतु है वह वचनस्वरूप है क्योंकि दूसरेको ज्ञान करानेमें कारण वचन ही है। इस पराधिगम हेतुको श्रुतज्ञान प्रमाण कहते हैं स्याद्वादनयसे युक्त इस श्रुतज्ञान (आगम) प्रमाणके द्वारा हर एक पर्यायमें सप्तभंगीमान जीव आदि पदार्थोंका ज्ञान होता है। सप्तभंगीका लक्षण इसप्रकार है—

प्रश्नवशादेकस्मिन् वस्तुन्यविरोधेन विधिप्रतिषेधविकल्पना सप्तभंगी ॥ ५ ॥

पूछनेवालेके प्रश्नके वशसे किसी एक पदार्थमें प्रत्यक्ष और अनुमान किसी भी प्रमाणसे विरोध न आ सके इसरूपसे जो विधि और निषेधकी कल्पना करना है वह सप्तभंगी कही जाती है और आस्तित्व नास्तित्व आदि सातों धर्मोंका जो समूह है वह सप्तभंगी शब्दका अर्थ है। वह इसप्रकार है—कथंचित घट है ॥ १ ॥ कथंचित् घट नहीं है ॥ २ ॥ कथंचित् घट है भी और नहीं भी है ॥ ३ ॥ कथंचित् घट अव-

क्तव्य है ॥ ४ ॥ कथंचित् घट भी है और अवक्तव्य भी है ॥ ५ ॥ कथंचित् घट नहीं भी है और अव-क्तव्य भी है ॥ ६ ॥ और कथंचित् घट है भी, नहीं भी है, अवक्तव्य भी है ॥ ७ ॥ इसप्रकार एक और अनेक धर्मोंकी विवक्षा और अविवक्षा रहनेपर सात भंग सिद्ध हो जाते हैं। स्वस्वरूपकी अपेक्षा रहनेपर घट है और परस्वरूपकी अपेक्षा रहनेपर वह नहीं है। घटका स्वरूप क्या है और परस्वरूप क्या है? जिस रूपसे घटरूप बोध होता हो, घट संज्ञा जानी जाती हो और घट पदार्थमें प्रवृत्ति होती हो वही घटका निजरूप है और जिससे घटज्ञान, घट संज्ञा और घटमें प्रवृत्ति नहीं होती हो वह घटका पररूप है। घटत्वरूपसे घटका ज्ञान और घटका नाम तथा घटकी प्रवृत्ति होती है क्योंकि घटत्वधर्म सिवाय घटके अन्य किसीमें भी नहीं रहता इसालिये घटत्व तो घटका स्वरूप है और पटत्व मठत्व आदिसे घट ज्ञान वा घट नाम वा घट प्रवृत्ति नहीं होती इसालिये पटत्व आदि घटके पररूप हैं। यह नियम है कि जहांपर स्वस्वरूपका ग्रहण और परस्वरूपका परित्याग रहता है वहीं पर वस्तु वास्तविक वस्तु कही जाती है किंतु जहांपर इससे विपरीत नियम है वहांपर वस्तुका वस्तुपना नहीं ठहर सकता। घट जिस तरह स्वस्वरूपसे है उस तरह यदि परस्वरूपसे भी उसका होना माना जायगा तो वस्त्र आदि जितने भी पदार्थ हैं घटसे कोई भिन्न न हो सकेंगे फिर सब पदार्थोंको घट ही कह देना पडेगा तथा पट आदि पदार्थोंसे घटको भिन्न माननेपर भी यदि जिस तरह पट आदि पदार्थ घटसे भिन्न हैं उस तरह घटका स्वरूप भी यदि घटसे भिन्न मान लिया जायगा तब गधेके सींगके समान घट नामका कोई पदार्थ ही सिद्ध न हो सकेगा क्योंकि जिसप्रकार गधेके सींगका कोई स्वरूप नहीं इसालिये वह पदार्थ नहीं उसी प्रकार यदि घटका स्वरूप सर्वथा घटसे जुदा माना जायगा तो वह भी स्वस्वरूपके अभावमें पदार्थ न सिद्ध

हो सकेगा। इसलिये स्वस्वरूपके ग्रहण और परस्वरूपके त्यागसे ही वस्तुका वास्तविक वस्तुपना है यह नियम वस्तुकी यथार्थ सिद्धिमें कारण है।

अथवा—नाम स्थापना द्रव्य और भाव जो चार निक्षेप ऊपर कहे जा चुके हैं उन चारोंमें घटके साथ संबंध करनेकी जिस किसीकी विवक्षा हो वह तो घटका स्वरूप और जो अवशेष अविवक्षित रह गए वे पररूप समझने चाहिये जिस तरह घटका संबंध नाम निक्षेपके साथ विवक्षित है इसलिये घटका नाम तो स्वरूप है और स्थापना आदि पररूप हैं अपने नाम स्वरूपसे घट है और स्थापना आदि स्वरूपसे वह नहीं है। स्थापना आदि परस्वरूपके समान अपने स्वरूप नामसे भी यदि घटका होना न माना जायगा तो वह पदार्थ नहीं हो सकेगा क्योंकि जिसका कोई स्वरूप ही नहीं वह पदार्थ नहीं कहा जा सकता तथा जिस तरह स्वस्वरूप नामसे घटका होना माना है उस तरह परस्वरूप स्थापना आदिसे भी यदि घटका होना मान लिया जायगा तो स्वरूप पररूपका कुछ भेद ही न रहेगा फिर घटके स्वरूप नामसे स्थापना आदि भिन्न न हो सकेंगे इस रूपसे नाम आदिका भेद ही न सिद्ध हो सकेगा।

अथवा घट शब्द सामान्य है इसलिये उसके समान आकार धारण करनेवाले सब घटोंका घट शब्दके कहनेसे ग्रहण हो जाता है उनमें किसी एक घटके ग्रहण करनेपर केवल उसीमें रहनेवाले आकार आदि तो घटका स्वरूप है और दूसरे घटोंमें रहनेवाले आकार आदि घटके पररूप हैं। वहां उसी घटमें रहनेवाले आकार स्थूलता आदि जो घटका स्वरूप है उसकी अपेक्षा तो घट है और विवक्षित घटसे भिन्न घटोंमें रहनेवाले आकार स्थूलता आदि पररूपकी अपेक्षा घट नहीं है यदि स्वस्वरूपके समान परस्वरूपकी अपेक्षा भी घटका होना माना जायगा तो स्वरूप पररूपका भेद तो रहेगा नहीं फिर विव-

क्षित एक घटस्वरूप ही सब घट हो जानेके कारण संसारमें केवल एक घट ही कहना पडेगा तथा बहुत से घटोंको घटसामान्य और किसी एक घटको घटविशेष कहा जाता है यह संसारमें व्यवहार है यदि विवाक्षित एक घटस्वरूप ही सब हो जांयगे तो घटविशेषका ही व्यवहार होगा, घट सामान्यका व्यव-हार उठ जायगा।

अथवा—उसी विवाक्षित एक घटमें पूर्वकालमें रहनेवाले स्थास कोश कुशूल पर्याय और उत्तरकालमें रहनेवाले कपाल आदि पर्याय पररूप हैं एवं उन पर्यायोंके वीच रहनेवाली घटपर्याय स्वस्वरूप है। वहां घटपर्यायरूप स्वस्वरूपकी अपेक्षा घट है क्योंकि घटपर्यायमें ही जल लाना आदि घटके कार्य घटके गुण और घटका नाम देखनेमें आते हैं और कुशूल कपाल आदि पररूपकी अपेक्षा घट नहीं है क्योंकि कुशूल कपाल आदि पर्यायोंमें घटका कार्य आदि कोई वात देखनेमें नहीं आती। यदि स्थास कोश कुशूल कपाल आदि स्वरूपसे भी घटका होना माना जायगा तो घट अवस्थामें जिस तरह घटपर्याय दीख पडती है उस तरह स्थाश कोश कपाल आदि पर्यायें भी देख पडनी चाहिये। कदाचित् कुशूल और कपाल आदि अवस्थाओंमें भी घटका होना माना जायगा तो उसके उत्पन्न करनेमें जो प्रयत्न किया जाता है वह न करना चाहिये क्योंकि घट हर एक पर्यायमें मौजूद है एवं उसके नाशके लिये प्रयत्न करना भी व्यर्थ है क्योंकि उत्तर पर्याय कपाल आदिमें जब घटका रहना माना जायगा तब घट का नाश नहीं हो सकता। तथा जिस तरह कुशूल कपाल आदि परस्वरूपकी अपेक्षा घट नहीं है उस तरह घटपर्यायरूप स्वस्वरूपकी अपेक्षा भी घटका होना न माना जायगा तो घट अवस्थामें जो जल लाना आदि कार्य उससे होते हैं, वे न हो सकेंगे।

अथवा घट आदि द्रव्योंमें प्रतिसमय नवीन नवीन पर्यायोंका उत्पाद और विनाश हुआ करता है और उन पर्यायों की अपेक्षा पदार्थोंका भेद माना जाता है इसलिये घटकी भूत भविष्यत् वर्तमान तीनों पर्यायोंमें ऋजुसूत्रनयकी अपेक्षा घटकी जो वर्तमान पर्याय है वह तो स्वस्वरूप है और भूत भविष्यत् पर्यायें परस्वरूप हैं। वर्तमान पर्यायकी अपेक्षा घट है। भूत और भविष्यत् पर्यायकी अपेक्षा वह नहीं है क्योंकि वर्तमान पर्यायकी अपेक्षा घट दीख पड़ता है और भूत भविष्यत् पर्यायकी अपेक्षा वह नहीं दीख पड़ता। जिसतरह वर्तमान पर्यायरूप स्वस्वरूपकी अपेक्षा घटका होना माना गया है उसतरह भूत और भविष्यत् पर्यायकी अपेक्षा भी घटका होना माना जायगा तो स्वरूप पररूपका विभाग तो रहेगा नहीं फिर भूत भविष्यत् वर्तमान तीनोंमें कुछ भेद भी न रहेगा सब एक ही हो जांयगी इसलिए सब घटोंका एक समयमें ही होना मानना पड़ेगा। यदि कदाचित् जिसतरह भूत भविष्यत् पर्याय रूप पररूपकी अपेक्षा घटका होना नहीं माना है उसतरह वर्तमान पर्यायरूप स्वस्वरूपकी अपेक्षा भी घटका होना न माना जायगा तो जो घट नष्ट हो चुका अथवा जो घट आगे जाकर उत्पन्न होनेवाला है उसमें जिसप्रकार घट व्यवहार नहीं होता उसप्रकार जो घट वर्तमानमें मोजूद है उसमें भी घट व्यवहार न होगा।

अथवा—उसी एक समयमें रहनेवाले आपसमें एक दूसरेके उपकारक रूप आदि गुणोंके समूहस्वरूप घटमें विशालता और वृक्षके मूल आदिके समान गोल आकार घटका स्वरूप है। उससे भिन्न आकार पररूप है। विशालता और गोलाई आकाररूप स्वस्वरूपकी अपेक्षा घट है और उससे भिन्न आकाररूप पररूपकी अपेक्षा घट नहीं है क्योंकि विशालता और गोल आकारके रहते ही घट व्यवहार

होता है और उसके अभावमें घटका व्यवहार नहीं होता। यदि जिसतरह विशालता और वृक्षके मूल आदिके समान गोल आकारसे भिन्न आकारकी अपेक्षा घटका होना नहीं माना जाता उसतरह विशालता और वृक्षके मूल आदिके समान गोल आकाररूप स्वस्वरूपकी अपेक्षा भी उसका होना न माना जायगा तो घट पदार्थ ही न सिद्ध हो सकेगा क्योंकि जिसका स्वरूप ही नहीं वह गधेके सींगके समान कोई पदार्थ ही नहीं कहा जा सकता। यदि कदाचित् विशालता और वृक्षके मूल आदिके समान गोल आकाररूप स्वस्वरूपकी अपेक्षा घटका होना माना जाता है उसतरह उससे भिन्न आकाररूप पररूपकी अपेक्षा भी घटका होना माना जायगा तो जहां पर विशाल और उपर्युक्त गोलाई लिये आकार न होगा उससे विपरीत आकार होगा उसे भी घट कहना पडेगा इसरूपसे सब लोक घटस्वरूप ही हो जायगा।

अथवा—रूप रस आदिका जो संनिवेश है वह आकार कहा जाता है। रूप आदि विशिष्ट घट नेत्र इंद्रियसे ग्रहण किया जाता है इस व्यवहारमें रूप आदि विशिष्ट घटका ग्रहण रूपके द्वारा नेत्र इंद्रियसे होता है अन्य इंद्रियमें सामर्थ्य नहीं जो रूपविशिष्ट घटका ग्रहण कर सके क्योंकि रूप रस आदि को भिन्न भिन्न रूपसे ग्रहण करनेवाली भिन्न भिन्न इंद्रियां हैं और जो रूपको ग्रहण करनेवाली है वह रसादिको ग्रहण नहीं कर सकती, एवं जो रसको ग्रहण करनेवाली है वह रूप आदिको ग्रहण नहीं कर सकती। इसलिये रूप तो घटका स्वरूप है और रस आदि पररूप हैं। रूपकी अपेक्षा घट है, रस आदिकी अपेक्षा घट नहीं है। यदि चक्षुसे रूपविशिष्ट घटका जिसतरह ग्रहण होता है उसतरह रस आदि विशिष्ट भी घटका ग्रहण मान लिया जायगा तो सब लोक केवल रूपस्वरूप ही कहना पडेगा

क्योंकि जुदी जुदी इंद्रियां रूप रस आदिको ग्रहण करनेवाली हैं इसलिये उनमें भेद है। जब केवल चक्षु इंद्रियसे ही रूप रस आदि सबका ग्रहण मान लिया जायगा तब उनमें भेद तो रहेगा नहीं। सब रूप-गुणस्वरूप ही हो जांयगे इसलिये सब लोक केवल रूपस्वरूप ही हो जायगा फिर स्पर्शन रसना आदि पांच इंद्रियोंकी जो जुदी जुदी कल्पना है वह भी व्यर्थ है क्योंकि स्पर्शको ग्रहण करनेकेलिये स्पर्शन इंद्रिय, रस आदिको ग्रहण करनेकेलिये रसना आदि इंद्रियोंकी कल्पना है यदि उन सबका कार्य चक्षु इंद्रियसे ही हो जायगा तब पांच इंद्रियोंको माननेकी कोई आवश्यकता नहीं, केवल चक्षु इंद्रिय ही मानना योग्य है तथा जिसतरह रस आदि विशिष्ट घटका चक्षु इंद्रियसे ग्रहण नहीं होता उसीतरह यदि रूपविशिष्ट घटका भी चक्षुरिंद्रियसे ग्रहण न माना जायगा तो चक्षुसे फिर घटका ज्ञान ही न हो सकेगा इसरीतिसे घटके देखते ही जो उसके लाने धरने आदिमें प्रवृत्ति होती है वह न हो सकेगी।

अथवा—जितने शब्द होते हैं उतने ही उनके अर्थ भी होते हैं। इसलिये अनेक अर्थोंको कह कर किसी विशेष अर्थको रूढिसे ग्रहण करनेवाले समभिरूढ नयकी अपेक्षा घट कुट आदि पर्यायवाचक शब्दोंका भी भेद माना गया है जिसतरह इंद्र शक्र पुरंदर एक ही देवराज व्यक्तिके वाचक हैं तो भी वही देवराज 'इंदनात् इंद्रः' ऐश्वर्यसहित होनेसे इंद्र और 'शकनात् शक्रः' शत्रुओंके पराजय आदिमें समर्थ होनेसे शक्र कहा जाता है। उसी तरह घट कुट आदि शब्द एक ही घडा अर्थके वाचक हैं तो भी वह 'घटनात् घटः' जल धारण आदि क्रियाओंमें समर्थ होनेसे घट और 'कौटिल्यात् कुटः' कुटिलता आदि गुणके संबंधसे कुट कहा जाता है इस रीतिसे जिस क्रियाका परिणाम जिस समय होता है उस समय उसी क्रियाके अनुकूल अर्थवाचक शब्दका प्रयोग करना चाहिये। इसलिये जिस समय जला-

दि धारण क्रिया घटमें हो रही है उस समय जलादि धारण रूप क्रियाका होना तो घटका स्वस्वरूप है और उससे भिन्न कुटिलता आदि गुणका संबंध होना पररूप है। स्वस्वरूपकी अपेक्षा घट है परस्वरूप की अपेक्षा घट नहीं है। परस्वरूपकी अपेक्षा जिस तरह घटका होना नहीं माना जाता उसी तरह यदि जलादि धारणरूप क्रियाका होनारूप स्वस्वरूपकी अपेक्षा भी घटका होना न माना जायगा तो घट पदार्थ ही सिद्ध न होगा क्योंकि जिसका कोई रूप नहीं वह पदार्थ नहीं कहा जा सकता एवं यह घट है वा नया घट बन गया, घट फूट गया आदि व्यवहार भी न होगा। तथा जिसप्रकार स्वस्वरूपकी अपेक्षा घट है उसप्रकार परस्वरूपकी अपेक्षा भी यदि घटका होना माना जायगा तो जलादि धारण रूप क्रियाका होना रूप स्वस्वरूपसे भिन्न रूपोंको धारण करनेवाले पट आदिको भी घट कह देना पडेगा और समस्त लोक एक घटस्वरूप ही कह देना होगा।

अथवा—घट शब्दके प्रयोगके बाद ही जो ज्ञानाकाररूपसे घटका होना है वह तो घटका स्वरूप है क्योंकि वह अहेय है—छूट नहीं सकता और अंतरंग भी है तथा उससे बाह्य पदार्थ जिस तरह मिट्टी आदिके घडेका आकार वह पररूप है क्योंकि वह घटका आकार समीपमें न भी हो तो भी 'वहां घट रख आओ वा ले आवो, इत्यादि व्यवहार होता दीख पडता है। यहां स्वस्वरूप ज्ञानाकारकी अपेक्षा घट है। परस्वरूप बाह्य पदार्थ घटाकारकी अपेक्षा घट नहीं है। यदि जिस तरह बाह्य पदार्थ घटाकार की अपेक्षा घटका होना नहीं माना जाता उस तरह स्वस्वरूप ज्ञानाकारकी अपेक्षा भी घटका होना नहीं माना जायगा तो कहनेवाले और सुननेवालोंका कार्य कारणरूपसे जो ज्ञानाकाररूपसे घटका होना है उसका अभाव हो जायगा इसलिये उसके आधीन जो संसारमें घटका व्यवहार होता है वह न हो सकेगा।

तथा जिसतरह ज्ञानाकारकी अपेक्षा घटका होना माना है उस तरह ज्ञानकारसे अत्यंत दूर बाह्य पदार्थ घटाकारकी अपेक्षा भी यदि घटका होना मान लिया जायगा तो ज्ञानाकारसे अत्यन्त दूर बाह्य पदार्थ जैसा घटाकार है वैसे पट आदि भी हैं इसलिये पट आदिको भी घट कह देना होगा फिर समस्त लोक एक घटमात्र स्वरूप ही मानना पडेगा।

अथवा—चैतन्य शक्तिके दो आकार हैं एक ज्ञानाकार दूसरा ज्ञेयाकार। जिसमें कोई प्रतिविम्ब नहीं पड रहा है ऐसे दर्पणके शुद्ध मध्यभागके समान तो ज्ञानाकार है और प्रतिविम्बविशिष्ट दर्पणके मध्यभागके समान ज्ञेयाकार है। यहां ज्ञेयाकार घटका स्वरूप है क्योंकि जिस तरह दर्पणमें प्रतिविंबके पडते ही वह अमुककी प्रतिविंब है ऐसा व्यवहार होता है उसी तरह ज्ञानस्वरूप घट आदि ज्ञेयाकारके रहते ही घटका व्यवहार हो सकता है। एवं ज्ञानाकार घटका परस्वरूप है क्योंकि वह ज्ञानाकार सबके लिये सामान्य है। जिस समय घटका ज्ञान करना रहता है उस समय भी ज्ञानाकार घटके समीप रहता है और जिस समय पट आदिका ज्ञान करना होता है उस समय भी वह पट आदिके समीप रहता है ऐसा कोई विशेष नहीं कि वह घटके व्यवहारमें ही कारण पडे, पट आदिके व्यवहारमें कारण न पड सके। ज्ञेयाकारको घटका स्वरूप माननेमें कोई अडचन नहीं। क्योंकि जिस समय घटरूप ज्ञेयाकार ज्ञानात्मक रहेगा उस समय वह घट व्यवहार हीका कारण होगा। इस रीतिसे जब ज्ञेयाकार घटका स्वस्वरूप और ज्ञानाकार घटका पररूप निश्चित है तब स्वस्वरूप ज्ञेयाकारसे घट है, परस्वरूप ज्ञानाकार से घट नहीं है। यदि जिस तरह ज्ञानाकारकी अपेक्षा घटका होना नहीं माना जाता उस तरह ज्ञेयाकारकी अपेक्षा भी घटका होना न माना जायगा तो ज्ञेयाकारका आश्रय घट है। उसके बनानेकेलिये

यत्न किया जाता है वह न करना होगा क्योंकि ज्ञेयाकार रूपसे घटका होना निश्चित नहीं तथा जिस तरह ज्ञेयाकारकी अपेक्षा घटका होना माना जाता है उस तरह ज्ञानाकारकी अपेक्षा भी घटका होना माना जायगा तो पट आदिके ज्ञानके समय भी ज्ञानाकारकी समीपता है इसलिये पट आदिका ज्ञान होनेपर पट आदिका व्यवहार होना चाहिये परन्तु उस समय भी घटका व्यवहार होगा इस रीतिसे किसी भी पदार्थका ज्ञान क्यों न हो वहांपर घटका व्यवहार न रुक सकेगा। इसप्रकार उपर्युक्त रीतिसे स्वरूप पररूपकी अपेक्षा घटका घटपना और अघटपना अर्थात् स्यादस्ति घटः—कथंचित् घट है, स्यान्नास्ति घटः, कथंचित् घट नहीं है इन दो भंगोंका विस्तारसे स्वरूप कह दिया गया।

परन्तु जिस तरह घट और पट आपसमें भिन्न हैं और दोनों एक जगह नहीं रह सकते इसलिये उनका सामानाधिकरण्य नहीं, उस तरह घटत्व और अघटत्व दोनों भिन्न नहीं, घटत्व अघटत्व दोनोंका आधार घट ही है। यदि घटत्व और अघटत्वमें भेद माना जायगा तो एक ही घटमें दोनोंका रहना न बन सकेगा और घटत्व अघटत्वके एक जगह रहनेसे जो घट ज्ञान और घट नामकी प्रवृत्ति होती है वह भी न हो सकेगी तथा घटत्व और अघटत्वका अविनाभाव संबंध है। घटत्वके विना अघटत्व नहीं रह सकता और अघटत्वके विना घटत्व नहीं रह सकता। यदि घटत्व अघटत्वका आपसमें सर्वथा भेद मान लिया जायगा तो दोनों हीका अभाव हो जायगा फिर घट है वा घट नहीं है यह जो घटत्व और अघटत्व दोनोंके आधीन व्यवहार होता है वह नष्ट हो जायगा इसलिये घटत्व अघटत्व दोनों स्वरूप घटका मानना ठीक है इस तरह 'स्याद् घटश्चाघटश्च' कथंचित् घट है कथंचित् घट नहीं है अर्थात् घटत्व अघटत्व दोनों स्वरूप घट है यह तीसरा भंग युक्तिसिद्ध ठहरता है।

घटत्व आर अघटत्व दोनों स्वरूप वस्तुको यदि घट ही कह दिया जायगा तो अघटका तो ग्रहण होगा नहीं इसलिये वह अवस्तु ही कहा जायगा यदि दोनों स्वरूप वस्तुको अघट कहा जायगा तो घटका ग्रहण होगा नहीं और अघटमात्र वस्तु संसारमें है नहीं इसलिये वह भी अवस्तु कहा जायगा। दूसरा कोई ऐसा शब्द है नहीं जो स्वस्वरूपकी अपेक्षा घटत्व, परस्वरूपकी अपेक्षा अघटत्व इसतरह दोनों स्वरूप घट वस्तुको एक साथ कहनेवाला हो इसलिये दोनों स्वरूप घट वस्तुको एक साथ कहने-वाला कोई भी शब्द न होनके कारण घटत्व अघटत्व रूप वस्तु एकसाथ कही नहीं जा सकती इसीलिये 'कथंचित् अवक्तव्य' किसीप्रकारसे घट अवाच्य भी है यह चौथा भंग माना गया है।

केवल स्वरूपकी विवक्षा रहनेपर 'घट है' और एक साथ स्वरूप और पररूपकी विवक्षा करनेपर एक साथ घटत्व अघटत्वको कहनेवाला कोई भी शब्द नहीं इसलिये वह अवक्तव्य भी है इसरीतिसे 'स्याद् घटश्चावक्तव्यश्च' कथंचित् घट है कथंचित् वह अवक्तव्य है यह पांचवां भंग माना गया है।

केवल पररूपकी विवक्षा रहने पर 'घट नहीं है' और स्वरूप और पररूपकी विवक्षासे होनेवाले घटत्व और अघटत्व दोनों स्वरूप घट वस्तुको एक साथ कहनेवाला कोई भी शब्द नहीं इसलिये वह घट अवाच्य भी है इसरीतिसे स्यादघटश्चावक्तव्यश्च कथंचित् घट नहीं है और कथंचित् अवक्तव्य है यह छठा भंग माना है।

क्रमसे स्वस्वरूपकी विवक्षा रहने पर 'घट है' पररूपकी विवक्षा रहने पर 'घट नहीं है' एवं एक साथ स्वस्वरूप पररूपकी विवक्षा रहनेपर घटत्व अघटत्व दोनों स्वरूप घट वस्तुको कहनेवाला कोई भी शब्द न होनेके कारण वह अवक्तव्य भी है इसतरह स्याद् घटश्चाघटश्चावक्तव्यश्च—कथंचित् घट है कथंचित् घट नहीं है और कथंचित् अवक्तव्य है यह सातवां भंग माना गया है।

इसप्रकार कथंचित् घट है, कथंचित् घट नहीं है इत्यादि रूपसे यह सप्तभंगी द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा जीव अजीव आदिमें वा सम्यग्दर्शन आदिमें घटा लेनी चाहिये। जिसतरह उन्मत्त पुरुष हठसे मिथ्यावातको सत्य मानकर यह ऐसे और यही है ऐसा कहता है इसलिये उसका कहना मिथ्या समझा जाता है उसीतरह केवल द्रव्यार्थिक नयके मानने पर उसके द्वारा निश्चित तत्त्व भी मिथ्यातत्व ही है क्योंकि तत्व, द्रव्य और पर्याय दोनों स्वरूप है द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा केवल द्रव्य ही तत्व है यह माना जाता है इसलिये वह मिथ्या है। उसीप्रकार केवल पर्यायार्थिक नयके मानने पर उसके द्वारा निश्चित तत्व भी मिथ्यातत्व है क्योंकि तत्व, द्रव्य और पर्याय दोनों स्वरूप माना है पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा केवल पर्याय ही तत्व है यह माना जाता है इसलिये उन्मत्त पुरुषके माने तत्वके समान वह मिथ्या ही है परंतु जिसतरह समझदार मनुष्य जो पदार्थ जैसा होता है उसे वैसा ही मानता है उसीतरह अनेकांतवाद भी नय आदिकी अपेक्षासे पदार्थोंका यथार्थरूपसे कथन करता है इसलिये उसके द्वारा जो पदार्थ निश्चित है वह यथार्थ है उसके द्वारा निश्चिततत्व मिथ्यातत्व नहीं कहे जा सकते। इसीतरह जिसका यह कहना है कि केवल अवक्तव्य ही भंग है—कोई भी पदार्थ किसी रूपसे नहीं कहा जा सकता, उसका कहना भी स्ववचनविरोधी होनेसे मिथ्या है क्योंकि जिसतरह कोई पुरुष अपनेको यह कहे कि मैं मौनी हूं—कुछ भी नहीं बोलता चालता, तो उसका वचन स्ववचन विरोधी माना जाता है क्योंकि मौनी भी बनता है और यह भी कहता फिरता है कि मैं मौनी हूं। उसीतरह केवल अवक्तव्य भंग माननेवालेका कहना भी स्ववचनबाधित है क्योंकि बनता तो वह अवक्तव्य मतका अनुयायी है परंतु यह कहता ही फिरता है कि कोई पदार्थ किसी रूपसे कहा नहीं जाता इसलिये सब अवक्तव्य हैं

किंतु जिसका मत कथंचित् अवक्तव्यवाद है वह यथार्थ है क्योंकि कथंचित् अवक्तव्यका अर्थ कथंचित् वक्तव्य और कथंचित् अवक्तव्य है। जिसतरह जो पुरुष सत्य असत्य दोनों प्रकारके वचनोंका भले प्रकार जानकार है वह जो बोलता है वह सत्य ही बोलता है और उसका वचन यथार्थ समझा जाता है उसीतरह जो पुरुष कथंचित् वक्तव्य और कथंचित् अवक्तव्य सिद्धांतका माननेवाला है उसका वचन भी यथार्थ ही माना जाता है क्योंकि कौन पदार्थ किस रूपसे वक्तव्य और किस रूपसे अवक्तव्य है इस बातका उसे यथार्थ ज्ञान है वास्तवमें वक्तव्यत्व अवक्तव्यत्व दो ही भंग हैं। सातों भंगोंका इन्हीं दोनोंमें समावेश है इसरीतिसे भी कथंचित् वक्तव्यावक्तव्य सिद्धांतका माननेवाला यथार्थ वक्ता है।

अनेकांते तदभावादव्याप्तिरिति चेन्न तत्रापि तदुपपत्तेः ॥ ६ ॥

कथंचित् जीव है कथंचित् जीव नहीं है। वा कथंचित् सम्यग्दर्शन है कथंचित् सम्यग्दर्शन नहीं है इत्यादिरूपसे जीव और सम्यग्दर्शन आदिमें तो विधि निषेधकी कल्पना युक्त है परन्तु अनेकांत पदार्थ में विधि निषेधकी कल्पना नहीं हो सकती क्योंकि वहांपर विधि निषेधकी कल्पना करनेपर कथंचित् एकांत है, कथंचित् अनेकांत है इसतरह विधिपक्षमें एकांत मतको भी प्रमाणीक मानना पड़ता है इसलिए एकांत मतके मानने में जो दोष दिये जाते हैं उन सबका यहां भी प्रसंग होगा। यदि इस एकांतमें किसीतरहका दोष न माना जायगा तो फिर एकांत सामान्यमें भी कोई दोष न मानना होगा फिर जिसने एकांत रूपसे किसी तत्त्वको माना है उसका वैसा मानना मिथ्या कह दिया जाता है सो अब उसे भी यथार्थ कहना पड़ेगा। तथा अनवस्था[1] दोष भी आवेगा क्योंकि यदि उस एकांतको भी अनेकांत ही

१-अनवस्था शब्दका अर्थ ऊपर बताया जा चुका है।

माना जायगा तो उस अनेकांतमें भी विधि निषेध की कल्पना करनेपर फिर विधिपक्षकी अपेक्षा एकांत मानना पड़ेगा यदि उसे भी अनेकांत ही मानाजायगा तो फिरभी उसमें विधिनिषेधकी कल्पना करने-पर विधि पक्षमें एकांत मानना पड़ेगा इत्यादि रूपसे कहीं भी जाकर व्यवस्था न होगी इसलिये अनेकांत पदार्थमें विधि निषेधकी कल्पना नहीं हो सकती, अनेकांत पदार्थ तो सर्वथा अनेकांत स्वरूप ही मानना होगा इस रीतिसे हरएक पदार्थकी सप्तभंगी चलती है यह सामान्य नियम बाधित होगा क्योंकि अनेकांत पदार्थकी सप्तभंगी उपर्युक्त रीतिसे नहीं चलाई जा सकती? सो ठीक नहीं। अनेकांत पदार्थमें सातों भंग माने हैं जिस तरह—तत्व कथंचित् एकधर्म स्वरूप है १ कथंचित् अनेक धर्मस्वरूप है २। कथंचित् एकधर्म स्वरूप भी कथंचित् अनेक धर्मस्वरूप भी है ३। कथंचित् अवक्तव्य है ४। कथंचित् एक धर्मस्वरूप भी है और अवक्तव्य भी है ५। कथंचित् अनेक धर्मस्वरूप भी है और अवक्तव्य भी है ६। कथंचित् एक धर्मस्वरूप भी है कथंचित् अनेक धर्म स्वरूप भी है और कथंचित् अवक्तव्य भी है ७। यदि यहांपर यह शंका की जाय कि कथंचित् एकांत है यह विधिपक्षमें माना हुआ एकांत कैसे निर्दोष माना जा सकता है? तो वार्तिककारने उसका यह समाधान दिया है—

प्रमाणनयार्पणाभेदात् ॥ ७ ॥

प्रमाण और नयकी भिन्नरूपसे विवक्षा करनेपर कथंचित् एकांतके माननेमें कोई दोष नहीं हो सकता। वह इसप्रकार है—एकांत दो प्रकारका है, एक सम्यगेकांत दूसरा मिथ्यैकांत। अनेकांत भी दो प्रकारका है एक सम्यगनेकांत दूसरा मिथ्यानेकांत। उनमें स्वरूप पररूप आदि विशेष २ कारणोंकी अपेक्षा रखकर जो प्रमाणके द्वारा कहे गए पदार्थके एक देशको कहनेवाला है अर्थात् प्रमाणज्ञान

के द्वारा निश्चित पदार्थके एक देशको विषय करनेवाला है वह सम्यगेकांत है तथा किसी वस्तुके एक धर्मका निश्चय कर उस वस्तुमें रहनेवाले अन्य समस्त धर्मोंका निषेध कर देना यह मिथ्यैकांत है क्यों- कि प्रत्येक वस्तु अनेक धर्म स्वरूप है इसलिये किसी एक धर्मके जान लेनेपर दूसरे धर्म भी अज्ञातरूपसे उसमें मौजूद हैं उनका अभाव नहीं हो सकता। तथा युक्ति और आगम दोनोंसे अविरुद्ध, अस्तित्व नास्तित्व आदि एक दूसरेके प्रतिपक्षी अनेक धर्मोंके स्वरूपको निरूपण करनेवाला सम्यगनेकांत है और सम्यगनेकांतसे वस्तुका जो वास्तविक स्वभाव निश्चित है उस स्वभाव स्वरूप वा उससे अन्य स्वभाव- स्वरूप वस्तुसे रहित दूसरोंके द्वारा केवल कल्पनामात्र वचन आडम्बर स्वरूप जो अनेकांत है वह मि- थ्यानेकांत है । वहांपर सम्यगेकांत नय है और सम्यगनेकांत प्रमाण है। सम्यगेकांतसे एक धर्मका निश्चय होता है इसलिये वह नयकी विवक्षासे है। सम्यगनेकांतसे अनेक धर्मोंका निश्चय होता है इस- लिये वह प्रमाणकी विवक्षासे है इसरीतिसे प्रमाणकी विवक्षासे होनेवाला सम्यगनेकांत जिस तरह प्रमाणीक माना जाता है उसी तरह नयकी विवक्षासे होनेवाला सम्यगेकांत भी प्रमाण है। संसारमें यह बात प्रसिद्ध है कि भिन्न २ अवयवोंके रहते ही अवयवोंका समूहरूप अवयवी रह सकता है। यदि अव- यव नहीं हों तो अवयवी भी नहीं हो सकता। शाखा मूल पत्ते आदि अवयवोंके रहते ही अवयवी वृक्ष है। यदि शाखा पत्ते आदि न हों तो वृक्ष ही नहीं हो सकता क्योंकि शाखा आदि अवयवोंका समूह ही वृक्ष है। एकांत, अनेकांतका अवयव है। अनेकांत यदि सर्वथा अनेकांत ही रहै, एकांत न हो सके तो एकांतके अभावसे उसका समूह रूप अनेकांत भी न हो सकेगा इसप्रकार जो विशेष अनेकांतके विना नहीं हो सकते उनका अभाव हो जायगा। विशेषोंके अभावसे कोई भी पदार्थ न सिद्ध होगा। फिर

समस्त पदार्थोंका लोप ही हो जायगा। इस रीतिसे कथंचित् एकांत है, कथंचित् अनेकांत है इन दो भंगोंका स्वरूप समझा दिया गया इसीप्रकार आगेके पांच भंग भी समझ लेने चाहिये अर्थात् अनेक धर्मस्वरूप वस्तुमें जहांपर विवाक्षित एक धर्मकी अपेक्षा है वहां वस्तु कथंचित् एकांत है ॥ १ ॥ जहां अविवाक्षित अनेक धर्मोंकी अपेक्षा है वहां कथंचित् अनेकांत है ॥ २ ॥ जहांपर विवाक्षित एक धर्म और अविवाक्षित अनेक धर्मोंकी क्रमसे अपेक्षा है वहां कथंचित् एकांत भी है और अनेकांत भी है ॥ ३ ॥ जहांपर विवाक्षित एक धर्मकी और अविवाक्षित अनेक धर्मोंकी एक साथ अपेक्षा है वहां एक दोनों धर्मों को कहनेवाला कोई शब्द नहीं इसलिये कथंचित् अवक्तव्य है ॥ ४ ॥ जहांपर केवल विवाक्षित एक धर्म की अपेक्षा और विवाक्षित एक धर्म वा अविवाक्षित अनेक धर्मोंकी एक साथ विवक्षा हो वहां कथंचित् एकांत और अवक्तव्य भी है ५। जहां पर केवल अविवाक्षित अनेक धर्मोंकी अपेक्षा हो और विवाक्षित एक धर्मकी और अविवक्षित अनेक धर्मोंकी एकसाथ अपेक्षा हो वहां कथंचित् अनेकांत और अवक्तव्य है ६। एवं जहां पर विवक्षित एक धर्मकी और अविवक्षित अनेक धर्मोंकी क्रमसे और एकसाथ दोनों प्रकारसे अपेक्षा हो वहां कथंचित् एकांत, अनेकांत, अवक्तव्य है ॥ ७ ॥

विशेष—अंतका अर्थ धर्म है। जहां पर अनेक धर्म हों वह अनेकांत कहा जाता है। प्रत्येक वस्तु अनेक धर्मस्वरूप है इसलिये प्रत्येक वस्तुका यथार्थ ज्ञान कथंचित् अनेकांतसे हो सकता है। यह अनेकांतवाद स्वाभाविक वाद है इसलिये इसका खंडन नहीं हो सकता। यद्यपि वास्तवमें विरुद्ध नहीं किंतु विरुद्ध सरीखा लगनेवाले धर्मोंका अनेकांतवादमें प्रवेश होनेके कारण वह विरुद्धसरीखा जान पडता है परन्तु उन धर्मोंका अपेक्षासे समावेश होनेपर कोई दोष नहीं हो सकता। जिस तरह एक ही पुरुष पिता

काका मामा आदि कहा जाता है और देखनेमें जो पिता है वह काका नहीं हो सकता जो काका है वह मामा नहीं हो सकता क्योंकि पिता काका आदि धर्म आपसमें विरुद्ध हैं परन्तु एक ही पुरुष अपने पुत्र की अपेक्षा पिता है। भतीजेकी अपेक्षा काका है और भानजेकी अपेक्षा मामा कहा जाता है इसप्रकार अपेक्षासे कहनेपर कोई दोष नहीं होता और वैसा व्यवहार विना किसी शंकासे संसारमें होता दीख पडता है। उसीतरह एक ही पदार्थ आस्तित्व नास्तित्व वा नित्यत्व अनित्यत्व आदि स्वरूप कहा जाता है और जो अस्तित्वस्वरूप है वह नास्तित्वस्वरूप नहीं हो सकता। जो नास्तित्वस्वरूप है वह अस्तित्व स्वरूप नहीं हो सकता अथवा जो नित्यस्वरूप है वह अनित्यस्वरूप नहीं हो सकता, जो अनित्यस्वरूप है वह नित्यस्वरूप नहीं हो सकता क्योंकि अस्तित्व नास्तित्व नित्यत्व अनित्यत्व आदि धर्म परस्परमें विरुद्ध हैं। परन्तु स्वस्वरूपकी अपेक्षा आस्तित्वस्वरूप, परस्वरूपकी अपेक्षा नास्तित्वस्वरूप, द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा नित्यत्वस्वरूप, पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा अनित्यत्वस्वरूप इस तरह अपेक्षाका अवलंबन करने पर कोई दोष नहीं हो सकता। सात ही भंग क्यों माने छह, पांच, वा चार आदि ही क्यों नहीं माने गए ? एव शब्दका अर्थ क्या है ? चकार शब्दका प्रयोग क्यों किया जाता है ? केवल आस्तित्व वा केवल नास्तित्व आदि एक ही भंग माननेपर क्या क्या दोष आता है ? इसका खुलासा श्लोकवार्तिक और अष्टसहस्रीमें किया गया है, विद्वान् लोग मननपूर्वक वहां देख लें।

छलमात्रमनेकांत इति चेन्न छललक्षणाभावात् ॥ ९ ॥

जो पदार्थ आस्तित्वस्वरूप है वही नास्तित्व स्वरूप कह दिया जाता है और जो पदार्थ नित्यस्वरूप वा एक स्वरूप है वही अनित्यस्वरूप वा अनेक स्वरूप कहा जाता है इस रीतिसे अनेकांत वादका कथन

करना तो छल जान पडता है। छलसे कभी यथार्थ वस्तुकी सिद्धि नहीं हो सकती इसलिये अनेकांत
वादसे वस्तुका निर्णय यथार्थ होता है यह कहना अयुक्त है? सो ठीक नहीं। 'वचनविघातोऽर्थविकल्पो-
पपत्त्या छलं' अर्थात् जिस अर्थके लिये शब्दका प्रयोग किया गया है उसमें विकल्प उठाकर दूसरा अर्थ
कर जो वचनको काट देना है वह छल कहा जाता है जिस तरह किसी नवीन कंबलको ओढनेवाले
पुरुषको देखकर किसीने यह सामान्यरूपसे कह दिया कि 'नवकंबलोऽयं' अर्थात् यह पुरुष नवीन कंबल
धारण करनेवाला है वहां पर वक्ताका यही आशय था कि यह नूतन कंबलका धारण करनेवाला है परंतु
पासमें खडे किसी मनुष्यने उसका अभिप्राय काट कर यह अभिप्राय सूचित कर डाला कि इसके पास नौ
कंबल हैं चार वा तीन नहीं हैं। अथवा किसीके पास नौ कंबल देख किसीने यह कह दिया कि 'नव-
कंबलोऽयं' अर्थात् इसके पास नौ कंबल हैं उस समय पासमें रहनेवाले पुरुषने उसका वह वचन काट
यह अभिप्राय सूचित कर डाला कि इसके पास नूतन कंबल है पुराना नहीं है। परन्तु अनेकांत वादमें
ऐसा छलका समावेश नहीं क्योंकि वहांपर जो वचन कहा जा चुका है उसे काटकर दूसरा अभिप्राय
नहीं निकाला जाता किंतु जिस रूपसे जिस वचनका प्रयोग किया गया है उसका उसी रूपसे प्रयोग
माना जाता है जिस तरह जो घट द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा नित्य कहा जा सकता है वह द्रव्यार्थिक
नयकी अपेक्षा नित्य ही माना जाता है, अनित्य नहीं, एवं जो घट पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा अनित्य
कहा गया है वह पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा अनित्य ही माना जाता है नित्य नहीं। इसलिये अनेकांत
वादमें छलका लक्षण नहीं घट सकता। हां! जो घट द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा नित्य माना गया है

१ अभिप्रायांतरेण प्रयुक्तस्य शब्दस्यार्थांतर परिकल्प्य दूषणाभिधानं छलं। सप्तभंगीतरंगिणी पृ० ७९।

उसी नयकी अपेक्षा यदि वह अनित्य माना जाय एवं पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा जो घट अनित्य है उसी नयकी अपेक्षा यदि वह नित्य भी मान लिया जाय तब अनेकांत वादको छल कहनेका अवकाश मिल सकता है सो है नहीं किंतु जिस युक्तिमें आस्तित्व नास्तित्व वा नित्यत्व अनित्यत्व आदि दोनों प्रकारके गुणोंकी प्रधानता है और विवक्षित और अविवक्षितरूप जो व्यवहार उसकी सिद्धिकी सामर्थ्य मौजूद है ऐसी युक्तिसे पुष्ट अनेकांत वाद है इसलिये उसमें छल दोषका समावेश नहीं हो सकता।

संशयहेतुरिति चेन्न विशेषलक्षणोपलब्धेः ॥ ९ ॥

यदि कदाचित् यह कहा जाय कि अनेकांतवाद संशयका कारण है क्योंकि 'एकवस्तुविशेष्यविरुद्धनानाधर्मप्रकारकज्ञानं हि संशयः' अर्थात् किसी एक वस्तुमें परस्पर विरुद्ध अनेक धर्मोंका ज्ञान होना संशय ज्ञान कहा जाता है जिसतरह नदीके उस पारमें रहनेवाले वृक्षमें अंधकार हो जानेसे स्पष्ट दिखाई न पडनेके कारण यह स्थाणु है वा पुरुष है? ऐसा ज्ञान होता है इसलिये एक ही स्थाणुमें स्थाणुत्व और पुरुषत्व दो विरुद्ध धर्मोंका ज्ञान होनेके कारण वह ज्ञान संशय ज्ञान कहा जाता है। उसीप्रकार अनेकांतवादसे एक ही घट आदि पदार्थमें अस्तित्व नास्तित्व वा नित्यत्व अनित्यत्व आदि विरुद्ध धर्मोंका ज्ञान होता है इसलिये यह भी संशयज्ञान है। इसरीतिसे अनेकांतवाद संशयज्ञानका कारण होनेसे अप्रमाण है? सो ठीक नहीं। जहां पर सामान्य धर्म दिखाई पडता है, विशेष धर्म नहीं दीख पडते किंतु विशेष धर्मोंका स्मरण रहता है वहांपर संशयज्ञान होता है जिसतरह—जहांपर स्थाणु पुरुष दोनोंके रहनेका संभव है ऐसी जगह पर रहनेवाले स्थाणुको तो दूरमें खडा रहनेवाला पुरुष संध्याके समय कुछ

१ सप्तभंगी तरंगिणी पृष्ठ ८०। विरुद्धानेककोटिस्पर्शिज्ञानं हि संशयः। न्यायदीपिका।

अंधकार हो जानेके कारण स्पष्टरूपसे नहीं देख सकता किंतु सामान्य (स्थाणु पुरुष दोनोंमें समानरूपसे रहनेवाला) ऊंचाईको देखता है और टेडापन खोलार घोसले आदि स्थाणुमें रहनेवाले विशेष एवं वस्त्रका हिलना मस्तकका खुजाना चोटीका बांधना आदि पुरुषोंमें रहनेवाले विशेष भी स्पष्ट नहीं दीख पड़ते किन्तु उसको यह स्मरण अवश्य उससमय रहता है कि स्थाणुके विशेष ऐसे होते हैं और पुरुषके ऐसे विशेष होते हैं ऐसे पुरुषको उस स्थाणुके अंदर यह स्थाणु है वा पुरुष है? ऐसा संशय होता है परंतु अनेकांतवादमें संशयका लक्षण नहीं घट सकता क्योंकि विशेषोंकी उपलब्धि न रहनेपर संशय ज्ञान बतलाया गया है परन्तु अनेकांतवादमें घट आदि स्वस्वरूपकी अपेक्षा है। पररूपकी अपेक्षा नहीं है इस प्रकार हरएक पदार्थमें स्वरूप पररूप आदि विशेषोंकी उपलब्धि है इसलिए अनेकांतवाद संशयका कारण नहीं कहा जासकता।

यदि कदाचित् अनेकांतवादको इसरूपसे संशयका कारण कहा जाय कि —घट आदिमें जो अस्तित्व नास्तित्व आदि धर्म माने गये हैं उनको नियमित रूपसे सिद्ध करनेवाले नियमित कारण मौजूद हैं या नहीं? यदि यह कहा जायगा कि नियमित रूपसे कारण नहीं हैं तो जो पुरुष व्युत्पन्न हैं— अस्तित्व नास्तित्व आदि धर्मोंको विरोधी बतलाकर एक पदार्थमें उनका रहना असंभव समझनेवाले हैं उन्हें समझाना कठिन है क्योंकि इसरूपसे घट आदिमें अस्तित्व है और इसरूपसे नास्तित्व है इस-प्रकार नियमित कारणोंके द्वारा घटमें अस्तित्व नास्तित्वका रहना तो वे मान सकते हैं किन्तु कारण न बतलाकर वचनमात्रसे अस्तित्व नास्तित्व आदिका घटमें होना उन्हें समझाया जायगा तो वे कभी भी नहीं मान सकते। यदि यह कहा जायगा कि घट आदि पदार्थोंमें अस्तित्व नास्तित्वके नियामक

नियमित कारण मोजूद हैं तो एक पदार्थमें अनेक विरुद्ध कारण मानने पड़ते हैं इसलिए एक आधार अनेक विरोधी कारणोंके रहनेसे संशय ज्ञानही होगया इसरीतिसे अनेकांतवाद संशयका कारण है यह प्रश्न ज्योंका त्यों मोजूद है? सो ठीक नहीं।

विरोधाभावात्संशयाभावः ॥ १० ॥ अर्पणाभेदादविरोधः पितृपुत्रादिसंबंधवत् ॥ ११ ॥

जिसतरह जाति कुल रूप और नामका धारक एक भी देवदत्त पिता पुत्र भाई मामा कहा जाता है। यद्यपि जो पिता है वह पुत्र नहीं होसकता जो पुत्र है वह पिता नहीं हो सकता। जो मामा है वह भानजा एवं जो भानजा है वह मामा नहीं कहा सकता इसरूपसे विरोध दीख पड़ता है परन्तु जन्य जनकत्वरूप सामर्थ्यकी अपेक्षा करनेपर कोई विरोध नहीं होसकता अर्थात् जो पिता है वह अपने पुत्र की अपेक्षा है। पुत्र अपने पिता की अपेक्षा है। मामा अपने भानजे की अपेक्षा है और भानजा अपने मामाकी अपेक्षा है किन्तु यह बात नहीं कि जिसतरह देवदत्त अपने पुत्रकी अपेक्षा पिता है उसतरह अपने पिता वा मामा आदिकी अपेक्षा भी पिता हो वा अपने पिताका पुत्र, मामाकी अपेक्षा भानजा आदि है उसतरह अपने पुत्रकी अपेक्षा वा मामा आदि की अपेक्षा भी पुत्र है और भानजा वा पिता आदिकी अपेक्षा भी भानजा हो। उसीतरह एक भी घट अस्तित्व नास्तित्व नित्यत्व अनित्यत्व आदि अनेक धर्मस्वरूप कहा जा सकता है यद्यपि जो घट आस्तित्व स्वरूप है वह नास्तित्वस्वरूप नहीं हो सकता, जो नास्तित्वस्वरूप है वह आस्तित्व स्वरूप नहीं हो सकता वा जो नित्यत्व आदि स्वरूप है वह अनित्यत्व आदि स्वरूप नहीं कहा जा सकता इसलिये विरोध दीख पडता है परन्तु स्वरूप पररूप आदि शक्तियोंकी अपेक्षा करनेपर कोई विरोध नहीं हो सकता अर्थात् स्वस्वरूपकी अपेक्षा घट अस्तित्व स्व-

रूप है। पररूपकी अपेक्षा नास्तित्वस्वरूप है। द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा नित्यत्व और पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा अनित्यत्व स्वरूप है। किंतु यह वात नहीं कि जिसतरह स्वस्वरूपकी अपेक्षा आस्तित्व स्वरूप है उस तरह पररूपकी अपेक्षा भी आस्तित्व स्वरूप हो और पररूपकी अपेक्षा जिस तरह नास्तित्व स्वरूप है उस तरह स्वस्वरूपकी अपेक्षा भी नास्तित्वस्वरूप हो अथवा जिस तरह द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा नित्यत्व स्वरूप है उस तरह पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा भी नित्यत्वस्वरूप हो और जिस तरह पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा अनित्यस्वरूप है उस तरह द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा भी अनित्यस्वरूप हो। इसलिये यह वात सिद्ध हो चुकी कि जिस तरह एक ही पुरुषमें पितापना पुत्रपना आदि अनेक धर्मोंका रहना विरुद्ध नहीं माना जाता उस तरह एक भी घटमें आस्तित्व नास्तित्व आदि अनेक धर्मोंका रहना भी विरुद्ध नहीं माना जा सकता इस रीतिसे अनेकांत वादमें नय आदिकी अपेक्षा एक पदार्थमें अनेक विरुद्ध धर्मोंका होना जब विरोध नहीं कहा जा सकता तब संशय भी नहीं हो सकता फिर अनेकांत वाद संशयका कारण है यह कहना ही मिथ्या है। अथवा—

सपक्षासपक्षापेक्षोपलक्षितसत्त्वासत्त्वादिभेदोपचितैकधर्मवद्वा ॥ १२ ॥

जहांपर साध्यका संदेह होनेपर हेतु देखकर उसकी सिद्धि की जाय वह पक्ष कहा जाता है। जहांपर साध्य और साधनका निश्चय हो वह सपक्ष कहा जाता है और जहांपर साध्य और साधन दोनोंके अभावका निश्चय रहे वह विपक्ष कहा जाता है जिस तरह इस पर्वतमें अग्नि है क्योंकि अविच्छिन्न रूपसे धूमकी रेखा निकल रही है यहांपर पर्वत पक्ष है क्योंकि धूमरूप हेतुसे अग्निरूप साध्यकी सिद्धि उसमें की जाती है। रसोई खाना सपक्ष है क्योंकि वहांपर अग्नि और धूमका होना प्रत्यक्ष सिद्ध है और

तालाब विपक्ष है क्योंकि वहांपर न अग्नि है न धूम है दोनोंका अभाव है। यहांपर जो धूम हेतु सपक्ष रसोई खानेमें है, उसीका विपक्ष तलावमें अभाव कहा गया है इसालिये सपक्षकी अपेक्षा सत्व और विपक्षकी अपेक्षा असत्त्व इसतरह आपसमें विरुद्ध भी सत्व असत्वरूप दोनों धर्मोंका एक ही हेतुमें होना जिसतरह विरुद्ध नहीं माना जाता उसीतरह आपसमें विरुद्ध भी आस्तित्व नास्तित्व आदि अनेक धर्मोंका एक घट आदि किसी पदार्थमें स्वरूप पररूप आदिकी अपेक्षा होना भी विरुद्ध नहीं कहा जा सकता। परंतु हां! जहां पर सपक्ष विपक्षकी अपेक्षा न कर किसी एक जगह पर वादी तो हेतुका सत्त्व कहे और प्रतिवादी उसका असत्त्व कहे जिसतरह वादी तो यह कहे कि शब्द अनित्य है क्योंकि वह परिणामी है और प्रतिवादी यह कहे कि शब्द नित्य है क्योंकि वह अपरिणामी है अर्थात् वादी परिणामित्व हेतुका शब्दमें सत्व माने और प्रतिवादी उसका शब्दमें अभाव कहे वहांपर शब्दमें परिणामित्व है वा अपरिमाणित्व इसप्रकारका संशयात्मक ज्ञान होता है इसलिए वहां संशयज्ञानका होना ठीक है। यदि कदाचित् स्वरूप पररूप आदिकी अपेक्षा रहने पर भी घट आदि किसी एक पदार्थमें अस्तित्व नास्तित्व आदि धर्मोंका होना जबरन संशय माना जायगा तो सपक्ष विपक्षकी अपेक्षा एक ही हेतुमें सत्व और असत्वका होना भी संशय माना जायगा। संशय यथार्थ वस्तुका निश्चायक होता नहीं इसलिये धूम हेतुसे जो वह्नि साध्यकी सिद्धि मानी जाती है वह अब यथार्थ सिद्धि न मानी जा सकेगी। अथवा—

एकस्य हेतोः साधकदूषकताविसंवादवद्वा ॥ १३ ॥

उपर्युक्त रीतिसे अस्तित्व नास्तित्व नित्यत्व अनित्यत्व आदि आपसमें विरुद्ध भी अनेक धर्म नि-

दोषरूपसे एक पदार्थमें रह सकते हैं कोई विरोध नहीं हो सकता यह बात अच्छी तरह बतला देने पर भी जो वादी मिथ्यादर्शनके उदयसे अस्तित्व नास्तित्व आदि धर्मोंका एक जगह रहना विरोध ही मानते हैं—असली स्वरूप नहीं समझ सकते उन्हें लोकमें प्रसिद्ध हेतुवादका आश्रय कर इसतरह समझाया जाता है—

यह बात सबके अनुभवगोचर और निश्चित है कि संसारमें अनेक सिद्धांत हैं और किसी प्रसिद्ध पदार्थका निरूपण वे एक रूपसे नहीं करते किंतु जितने सिद्धांत हैं उतने ही प्रकारोंसे उस पदार्थका निरूपण किया जाता है जिसतरह प्रसिद्ध पदार्थ मोक्षको सभी सिद्धांतकार स्वीकार करते हैं परंतु हर एक सिद्धांतकार उसका स्वरूपनिरूपण अपनी अपनी इच्छानुसार करता है परंतु जो स्वरूप हेतुके बलसे सुनिश्चित हो जाता है वही यथार्थ माना जाता है उससे अन्य सब मिथ्या माने जाते हैं। यदि हेतुको न मान कर वचन मात्रसे ही किसी इष्ट पदार्थकी सिद्धि कर ली जाय तो फिर विना हेतुके सब सिद्धांतकारोंके अभीष्ट पदार्थोंकी सिद्धि हो सकती है क्योंकि 'साधक और बाधक हेतु होता है' वह माना नहिं जाता इसरीतिसे जो एक सिद्धांतकारने मोक्षका स्वरूप विना हेतुके मनसे गढ लिया वह संसारका स्वरूप भी हो सकता है जिससे लक्ष्यको छोड अलंक्ष्यमें लक्षण चले जानेसे अतिप्रसंग (अतिव्याप्ति) दोषका अवसर आजाता है इसलिये जो वादी अपने सिद्धांतकी मर्यादा स्थिर रखनेमें दत्तचित्त है—उसका उलंघन करना नहीं चाहता, मनगढंत बातको ठीक न समझ न्याय धर्मका अनुसरण करनेवाला है और जिस अभीष्ट अर्थकी सिद्धिकी प्रतिज्ञा कर चुका है उसकी सिद्धि करना चाहता है उस वादीको हेतुके विना वचनमात्रसे सब सिद्धांतकारोंके अभीष्ट पदार्थोंकी सिद्धि न हो अन्यथा अतिव्याप्ति

दोष अनिवार्य हो जायगा इसलिये हेतुको स्वीकार करना पडता है एवं वह हेतु साधक भी कहा जाता है क्योंकि जिस बातकी सिद्धिकेलिये उसका प्रयोग किया गया है उस बातको सिद्ध करता है और दूषक भी कहा जाता है क्योंकि वह अपनेसे विरुद्ध बातको दूषित करता है । वे साधन और दूषण हेतुसे सर्वथा भिन्न नहीं, जिससे वे साधन दूषण दूसरे किसी पदार्थके धर्म माने जांय तथा सर्वथा अभिन्न भी नहीं जिससे वह हेतु जिस रूपसे अपने पक्षका साधक हो उसी रूपसे परपक्षका दूषक भी कह दिया जाय वा जिस रूपसे परपक्षका दूषक हो उसरूपसे स्वपक्षका साधक भी कह दिया जाय किंतु साधक और दूषण धर्मोंका हेतुके साथ कथंचित् भेदाभेद है ।

एक ही हेतुमें साधन और दूषण दोनों धर्मोंके माननेमें संकर दोष भी नहीं आता क्योंकि 'सर्वेषां युगपत्प्राप्तिः संकरः सब धर्मोंकी एकसाथ एकरूपसे प्राप्ति होना संकर दोष है। जिसरूपसे आस्तित्व है यदि उसीरूपसे नास्तित्व माना जाय वा जिसरूपसे नास्तित्व है उसीरूपसे आस्तित्व माना जाय तब तो संकर दोष हो सकता है किन्तु स्वस्वरूपकी अपेक्षा आस्तित्व परस्वरूपकी अपेक्षा नास्तित्व इसतरह अस्तित्व नास्तित्व आदि भिन्न भिन्न अपेक्षासे माने गए हैं इसलिए संकर दोषको यहां अवकाश नहीं मिल सकता ।

एकही हेतुमें साधन दूषण दोनों धर्मोंके माननेमें विरोध दोष भी नहीं होसकता क्योंकि बध्यघातक आदि तीन प्रकारके विरोधका प्रतिपादन ऊपर कर आए हैं उनमेंसे एक भी प्रकारका विरोध नहीं आता इसीतरह वैयधिकरण्य व्यतिकर आदि दोष भी नहीं आसकते क्योंकि उनका लक्षण यहां घट नहीं सकता इसरीतिसे जिसतरह साधनपना और दूषणपना दोनों आपसमें विरुद्ध धर्मोंका स्वपक्ष परपक्षकी अपेक्षा

एक ही हेतुमें होना विरुद्ध नहीं माना जाता उसीतरह अस्तित्व नास्तित्व आदि विरुद्ध भी धर्मोंका स्वरूप और पररूपकी अपेक्षा एक ही घट आदि किसी पदार्थमें होना भी विरुद्ध नहीं माना जासकता। इसप्रकार समस्त पदार्थोंमें व्यापक यह अनेकांत प्रक्रिया समस्त पदार्थोंके विरोध दोषका खंड खंड कर डालती है। तथा—

सर्वप्रवाद्यविप्रतिपत्तेश्च ॥ १४ ॥

तथा तत्त्व कथंचित् एक स्वरूप भी है कथंचित् अनेकस्वरूप भी है इस सिद्धांतके माननेमें किसी भी प्रतिवादीको विवाद नहीं सब प्रतिवादी इस बातको स्वीकार करते हैं। जिसतरह—सांख्यसिद्धांतकार यह मानते हैं—सत्वगुण रजोगुण और तमोगुण इन तीनोंकी जो साम्यावस्था है वह प्रधानतत्त्व है। वहां पर प्रसन्नता और लाघव सत्वगुणका स्वभाव है। शोष और ताप रजोगुणका स्वभाव है, आवरण (ढंक देना) और आसादन तमका स्वभाव है। यद्यपि प्रसन्नता शोष आवरण आदि पदार्थ परस्पर विरुद्ध हैं तो भी उन्हें प्रधान स्वरूप माननेमें किसीप्रकारका विरोध नहीं माना गया। यदि यहांपर यह कहा जाय कि सत्वगुण रजोगुण तमोगुणसे भिन्न कोई भी प्रधान नामका एक पदार्थ संसारमें नहीं किंतु वे ही सत्वगुण रजोगुण और तमोगुण जिससमय साम्य अवस्था धारण करलेते हैं उन्हींका नाम प्रधान पड जाता है तो फिर बहुतसे प्रधान मानने पडेंगे क्योंकि सत्व आदि अवयवोंका नाम प्रधान माना गया है सत्व आदि अवयव अनेक हैं इसलिये प्रधान भी अनेक हो जांयगे। यदि उन सबका समुदाय ही एक प्रधान तत्व है तब अवयवस्वरूप सत्व आदि गुण और समुदायस्वरूप प्रधान दोनोंके माननेमें किसीप्रकारका विरोध नहीं इसरीतिसे सत्व रज आदि विरुद्ध भी गुणोंका आधार भी प्रधान पदार्थ

जिसतरह विरुद्ध नहीं माना जाता उसीप्रकार अस्तित्व आदि विरुद्ध धर्मोंका आधार एक भी घट पदार्थ विरुद्ध नहीं कहा जासकता।

नैयायिक और वैशेषिक सिद्धांतकारोंका यह कहना है कि—जिस पदार्थका ज्ञान अनुगताकारसे हो और जो अनुगताकाररूपसे ही कहा जाय वह सामान्य पदार्थ है और जिसका ज्ञान व्यावृत्ताकार से हो और व्यावृत्ताकाररूपसे ही जो कहा जाय वह विशेष पदार्थ है। जिस तरह गौ सामान्य पदार्थ है। क्योंकि उसमें रहनेवाला गोत्व धर्म काली सफेद पीली लाल सभी गौओंमें अनुगतरूपसे रहता है। गौ कहनेसे सभी गौओंका सामान्यरूपसे ज्ञान हो जाता है। काली गौ वा पीली गौ, यह विशेष पदार्थ है क्योंकि गौ सामान्यसे काली गौ वा पीली गौ व्यावृत्तस्वरूप है। एक देशस्वरूप है। परन्तु सामान्य-विशेष इस शब्दकी व्युत्पत्ति 'सामान्यमेव विशेषः' अर्थात्—सामान्य ही विशेष हो जाता है, यह है वही युक्त भी है क्योंकि काली गौरूप विशेषका, सामान्य गौमें ही समावेश है इसलिये सामान्य गौका काली गौ जब अवयव है तो वह सामान्यस्वरूप ही विशेष हो गया इस रूपसे सामान्य और विशेष दोनों धर्मविरुद्ध हैं तो भी उन दोनोंका एक ही आधार गौ पदार्थ जिसतरह विरुद्ध नहीं माना जाता उसी तरह अस्तित्व नास्तित्व आदि अनेक धर्मोंका आधार एक भी घट पदार्थ विरुद्ध नहीं कहा जासकता।

बौद्ध सिद्धांतकारोंका कहना है कि— वर्ण गंध आदि परमाणुओंका समुदायरूप परमाणु है और उन्होंने भिन्न २ लक्षणोंके धारक काकुत्व और बडत्व आदि पदार्थोंको रूपपरमाणुस्वरूप माना है तो जिसप्रकार काकुपना वा बडपना आदि विरुद्ध धर्मोंका धारक एक भी रूपपरमाणु विरुद्ध नहीं माना जाता उसीप्रकार अस्तित्व नास्तित्व आदि अनेक धर्मोंका आधार एक भी घट पदार्थ विरुद्ध नहीं हो सकता।

विज्ञानवादियोंका कहना है कि—परमाणु नामका कोई भी बाह्य पदार्थ नहीं किंतु विज्ञान ही एक पदार्थ है और परमाणुके आकार परिणत होनेके कारण वह विज्ञान ही परमाणु कहा जाता है परन्तु उन्हें भी पदार्थोंका ग्रहण करना, पदार्थोंका झलकना और जाननारूप शक्ति इन तीन शक्तियोंका आधार विज्ञान स्वीकार करना पडा है इसलिये ग्राहक विषयाभास और संवित्ति इन आपसमें विरुद्ध भी तीन शक्तियोंका आधार भी एक विज्ञान विरुद्ध नहीं माना जाता उसीप्रकार अस्तित्व नास्तित्व आदि अनेक आपसमें विरुद्ध धर्मोंका आधार भी एक घट विरुद्ध नहीं कहा जा सकता।

तथा यह सभी सिद्धांतकारोंको मानना पडेगा कि एक ही पदार्थ अपने पूर्वकालके पर्यायकी अपेक्षा कारण और उत्तर कालके पर्यायकी अपेक्षा कार्य माना जाता है जिस तरह मिट्टीसे घट बनाया जाता है वहांपर घटसे पहिले रहनेवाला मिट्टीका कुसूलरूप पर्याय कारण माना जाता है और उत्तर-कालमें होनेवाला मिट्टीका ही घट पर्याय कार्य माना जाता है यहां यद्यपि कार्य और कारण दोनों आपसमें विरुद्ध धर्म हैं। जो कार्य है वह कारण नहीं हो सकता और जो कारण है वह कार्य नहीं हो सकता परन्तु पूर्वकालमें रहनेवाले पर्यायकी अपेक्षा कारण और उत्तर कालमें रहनेवाले घट पर्यायकी अपेक्षा कार्य इस तरह दोनोंका एक ही मिट्टी पदार्थमें होना विरुद्ध नहीं माना जाता उसी तरह अस्तित्व नास्तित्व आदि विरुद्ध भी धर्मोंका स्वरूप पररूपकी अपेक्षा एक भी घट आदि किसी पदार्थमें रहना विरुद्ध नहीं कहा जा सकता ॥ ६ ॥ इसप्रकार जीव अजीव आदि पदार्थोंके ज्ञानके उपाय प्रमाण और नय बतला दिये गये और भी उन्हींके ज्ञानके उपाय सूत्रकार बतलाते हैं—

## निर्देशस्वामित्वसाधनाधिकरणस्थितिविधानतः ॥ ७॥

निर्देश स्वामित्व साधन अधिकरण स्थिति और विधानसे भी जीवादि पदार्थ वा सम्यग्दर्शन आदि पदार्थोंका ज्ञान होता है।

निर्देशका अर्थ नाम मात्रका कहना है। स्वामित्वका अर्थ स्वामीपना है। साधनका अर्थ कारण है। अधिकरणका अर्थ आधार है। स्थितिका अर्थ कालकी मर्यादा है और विधानका अर्थ भेद है। विधानतः यहां तृतीयांत वा पंचम्यंत 'विधान' शब्दसे तस् प्रत्यय की गई है। सूत्र सोपस्कार होते हैं। जिस शब्दका उल्लेख सूत्रमें न हो उसकी अनुवृत्ति पहिले सूत्रसे आ जाती है। निर्देश स्वामित्व आदि सूत्रमें अधिगम शब्दका उल्लेख नहीं है इसलिये 'प्रमाणनयैरधिगमः' इस सूत्रसे यहां अधिगम शब्दकी अनुवृत्ति की गई है। निर्देशश्च स्वामित्वं च साधनं च अधिकरणं च स्थितिश्च विधानं च निर्देशस्वामित्व-साधनाधिकरणस्थितिविधानानि तैः, तेभ्यो वा निर्देशस्वामित्वसाधनाधिकरणस्थितिविधानतः, यह यहां समास समझ लेनी चाहिये अर्थात् निर्देश आदिके द्वारा जीव आदि पदार्थों वा सम्यग्दर्शन आदिका ज्ञान होता है यह सूत्रका तात्पर्य है। यदि यहां पर यह कहा जाय कि 'का' अर्थ षष्ठीका होता है। जीव आदि वा सम्यग्दर्शन आदिका अधिगम होता है यदि यह अर्थ किया जायगा तो 'जीवादीनां सम्यग्दर्शनादीनां च' यह पाठ निर्देश स्वामित्व आदि सूत्रमें और भी रखना चाहिये। यदि इसका यह उत्तर दिया जाय कि ऊपरके सूत्रोंमें उनका उल्लेख है इसलिये यहां उनकी अनुवृत्ति आ जायगी ? तो उसका समाधान यह होगा कि ऊपर तो प्रथमांत जीव आदि वा सम्यग्दर्शन आदिका उल्लेख किया गया है षष्ठ्यंतोंका नहीं और यहांपर षष्ठ्यंत जीव आदिकी आवश्यकता है क्योंकि यहांपर 'जीव आदिका

वा सम्यग्दर्शन आदिका अधिगम होता है' यह षष्ठी विभक्तिकी अपेक्षा अर्थ किया गया है। तथा ऊपरके सूत्रोंमें षष्ठी विभक्त्यंत जीव आदि वा सम्यग्दर्शन आदिका उल्लेख है नहीं, यदि प्रथमा विभक्त्यंत जीव आदिकी अनुवृत्ति कर भी ली जाय तो प्रथमा विभक्तिकी अपेक्षा यहां अर्थ बाधित है इस लिये "जीवादीनां सम्यग्दर्शनादीनां च" इतना सूत्र बढाकर ही बनाना ठीक है ? सो नहीं। जैसे अर्थ की जहां आवश्यकता होती है उसीके अनुसार विभक्तियोंका परिणमन कर लिया जाता है। जिसतरह 'उच्चानि देवदत्तस्य गृहाण्यामंत्रयस्वैनं' अर्थात् ऊँच बने हुए घर देवदत्तके हैं उसे (देवदत्तको) बुला लो। यहांपर यद्यपि 'देवदत्तस्य' यह षष्ठ्यंत पद है तथापि बुलानारूप क्रियाके कर्ममें द्वितीया ही होती है इसलिये 'देवदत्तस्य' इस षष्ठी विभक्त्यंतका परिणमन कर 'देवदत्तं' इस द्वितीया विभक्त्यंतका अध्याहार होता है उसीतरह निर्देश स्वामित्व इत्यादि सूत्रमें प्रथमा विभक्त्यंत जीव आदि वा सम्यग्दर्शन आदिका अर्थ बाधित है इसलिये प्रथमाविभक्तिका षष्ठी विभक्ति परिणमन कर षष्ठ्यंत ही जीव आदि वा सम्यग्दर्शन आदिकी वहां अनुवृत्ति है इस रीतिसे षष्ठ्यंत जीव आदि वा सम्यग्दर्शन आदि की अनुवृत्ति युक्तिसिद्ध है तब उनका सूत्रमें उल्लेख करना व्यर्थ है। निर्देशस्वामित्व इत्यादि सूत्रमें निर्देशका ही सबसे पहिले पाठ क्यों रक्खा गया ? उसका समाधान—

अवधृतार्थस्य धर्मविकल्पप्रतिपत्तेरादौ निर्देशवचनं ॥ १ ॥

जिस पदार्थका पहिले नाम जान लिया जाता है उसी पदार्थके स्वभाव और विशेषोंका ज्ञान होता है जिस तरह आत्मपदार्थका नाम जान लेनेपर उसका स्वभाव चैतन्य है और ज्ञान दर्शन आदि विशेष है यह ज्ञान होता है किंतु जिसके नामका भी ज्ञान नहीं, उसके स्वभाव वा विशेषोंका भी ज्ञान नहीं हो

सकता। नामके जान लेनेपर ही स्वामीपना आदि धर्मोंका ज्ञान होता है, विना नामज्ञानके नहीं इसलिये सबसे पहिले सूत्रमें निर्देश शब्दका उल्लेख किया गया है।

इतरेषां प्रश्नवशात्क्रमः ॥ २ ॥

स्वामित्व आदिका जो सूत्रमें क्रम रक्खा गया है वह प्रश्नकी अपेक्षा है। जैसा जैसा प्रश्न होता जाता है वैसा ही स्वामित्व आदिका क्रमसे उल्लेख होता चला जाता है। जिसतरह जीवका नाम जान लेने पर यह प्रश्न उठता है कि वह जीव पदार्थ क्या है? कैसे स्वभाव और कैसे विशेषका धारक है?

औपशमिकादिभावपर्यायो जीवः पर्यायादेशात् ॥ ३ ॥

पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा औपशमिक क्षायिक आदि भावस्वरूप जीव है। 'औपशमिकक्षायिको भावौ' इत्यादि सूत्रसे औपशमिक आदि भावोंका आगे जाकर स्वरूप विस्तारसे कहा जायगा।

द्रव्यार्थादेशान्नामादिः ॥ ४ ॥

द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा जीव पदार्थ नाम आदि स्वरूप भी है।

तदुभयसंग्रहः प्रमाणं ॥ ५ ॥

द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक दोनों नयोंके अर्थको संग्रह करनेवाला—विषय करनेवाला प्रमाण है। अर्थात् प्रमाणकी अपेक्षा औपशमिक आदि भाव वा नाम आदि दोनों स्वरूप जीव पदार्थ है इसप्रकार यह तो निर्देशके द्वारा जीवके ज्ञानका उपाय है अब स्वामित्व आदिके द्वारा कहा जाता है। वहां जीव किसका स्वामी है? इस प्रश्नका समाधान—

तत्परिणामस्य भेदादग्नेरौष्ण्यवत् ॥ ६ ॥

परिणाम और परिणामीका कथंचित् भेद माननेके कारण जिसतरह उष्णतास्वरूप अग्निका जलाना पकाना और पसेव उत्पन्न करनेमें समर्थ औष्ण्य गुण भिन्न माना जाता है और वह अग्नि उष्ण गुणकी आधार मानी जाती है उसीतरह जीवका जो परिणाम है उससे जीव कथंचित् भिन्न है । उस परिणामका ही अशुद्ध निश्चयनयसे जवि स्वामी है ।

व्यवहारनयवशात्सर्वेषां ॥ ७ ॥

किंतु व्यवहार नयकी अपेक्षा जीव अजीव आदि सब ही पदार्थोंका स्वामी जीव है अर्थात् अजीव आदि सब पदार्थोंमें असाधारण चैतन्यगुणकी मुख्यतासे जीव पदार्थ प्रधान है और सब अप्रधान हैं। प्रधान ही स्वामी कहा जाता है इसलिये अजीव आदि पदार्थोंका स्वामी जीव है। तथा जीवसे बढकर उत्तम कोई पदार्थ संसारमें नहीं इसलिये अपना स्वामी आप जीव ही है इसरीतिसे व्यवहार नयकी अपेक्षा जीव अजीव आदि सबका स्वामी जीव पदार्थ है । जीवका कारण कौन है ? इस प्रश्नका समाधान—

पारिणामिकभावसाधनो निश्चयतः ॥ ८ ॥

जीवस्वरूप पारिणामिक भाव ज्ञान दर्शन आदिसे ही सदा काल जीव जीता रहता है इसलिये निश्चयनयसे तो पारिणामिक भाव जीवके कारण हैं और—

औपशमिकादिभावसाधनश्च व्यवहारात् ॥ ९ ॥

व्यवहार नयकी अपेक्षा औपशमिक क्षायिक आदि भावोंके द्वारा जीव जीता है इसलिये औप-शमिक क्षायिक आदि भाव व्यवहार नयसे जीवके कारण हैं तथा वीर्य रक्त आहार आदिसे भी जीव

जीता है इसलिये व्यवहार नयकी अपेक्षा वीर्य आदि भी जीवके कारण हैं। जीवके रहनेकी जगह कौन है? इस प्रश्नका समाधान—

स्वप्रदेशाधिकरणो निश्चयतः ॥ १० ॥

जीवके प्रदेश असंख्याते माने हैं[1]। नाम कर्मके उदयसे जीव जैसा शरीर धारण करता है उसके अनुसार जीवके प्रदेश संकुचित और फैल तो जाते हैं. अर्थात् जिससमय छोटा शरीर धारण करता है उससमय जीवके प्रदेश संकुचित हो जाते हैं और जिससमय विशाल शरीर धारण करता है उससमय फैल जाते हैं तो भी यह बात नहीं कि छोटे शरीरके धारण करनेपर वे कुछ कम हो जांय और विशाल शरीरके धारण करनेपर अधिक हो जांय किंतु वे असंख्यात ही रहते हैं इसलिये जिसतरह आकाशके अनंत प्रदेश हैं और वे अनंत प्रदेश ही निश्चयनयसे आकाशके रहनेके स्थान हैं उसीप्रकार जीवके जो असंख्यात प्रदेश हैं निश्चयनयसे वे ही जीवके रहनेके स्थान हैं। यदि कर्मके उदयसे जीव निगोदियाका शरीर धारण करले तो उसके प्रदेश कम नहीं होते और यदि महामत्स्यका विशाल शरीर धारण करले तो अधिक नहीं होते वे असंख्यातके असंख्यात ही रहते हैं।

व्यवहारतः शरीराद्यधिष्ठानः ॥ ११ ॥

किंतु कर्मके उदयसे जीव जैसा शरीर धारण करता है उसमें ही वह रहता है इसलिए व्यवहार नयकी अपेक्षा जीवके रहनेका स्थान शरीर है। जीवकी स्थिति कितनी है? इस प्रश्नका समाधान—

स्थितिस्तस्य द्रव्यपर्यायापेक्षानाद्यवसाना समयादिका च ॥ १२ ॥

१। असंख्येयाः प्रदेशा धर्माऽधर्मैकजीवानां ॥ ८ ॥ तत्त्वार्थसूत्र अध्याय ५।

द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा दो प्रकारसे जीव द्रव्यकी स्थिति मानी है उनमें द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा तो जीवद्रव्यकी स्थिति अनादि अनंत है क्योंकि–सामान्यरूपसे चैतन्य उपयोग और असंख्यात प्रदेश आदि स्वरूप जीव द्रव्यका कभी भी नाश नहीं होता तथा पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा जीव द्रव्यकी स्थिति एकसमय आदि है क्योंकि पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा जीव भिन्न भिन्न पर्यायोंको धारण करता रहता है जिस पर्यायमें एकसमय जीकर मर जाता है उस पर्यायकी अपेक्षा जीवकी स्थिति एक समय है। जिस पर्यायमें दो समय चार समय घंटा एकदिन एकमास एकवर्ष आदि जीकर मरजाता है वहां पर अपने अपने पर्यायोंकी अपेक्षा दो समय चार समय आदि जीवकी स्थिति है। जीव द्रव्यके कितने भेद हैं ? इस प्रश्नका समाधान–

नारकादिसंख्येयासंख्येयानंतप्रकारो जीवः ॥ १३ ॥

निश्चय नयकी अपेक्षा जीवका कोई भेद नहीं किंतु व्यवहार नयकी अपेक्षा नारकी मनुष्य आदि संख्यात असंख्यात और अनंत उसके भेद हैं। इसप्रकार निश्चय और व्यवहार नयकी अपेक्षा जीव द्रव्यमें निर्देश स्वामित्व आदि भेदोंका निरूपण करदिया गया। अब–

तथेतरेषामागमाविरोधान्निर्देशादिवचनं ॥ १४ ॥

जिसतरह जीव द्रव्यमें निर्देश आदिका निरूपण शास्त्रानुकूल किया है उसीप्रकार अजीवआदिमें भी शास्त्रानुकूल निर्देश आदिका निरूपण किया जाता है। अजीवद्रव्यसे पुद्गल धर्म अधर्म काल आकाशका भी ग्रहण किया गया है और आस्रव आदिका भी ग्रहण किया गया है। वह इसप्रकार है–

निश्चयनयसे पुद्गल द्रव्य इन्द्रिय आदि दश प्राणोंसे रहित है और व्यवहारसे वह नाम स्थापना

आदि स्वरूप है यह पुद्गल द्रव्यका निर्देश है। निश्चयनयसे अजीवका स्वामी अजीव है और व्यवहार नयसे पुद्गलके कार्योंका भोगनेवाला जीव है इसलिए जीव स्वामी है। द्व्यणुकका भेद करनेसे अणुरूप पुद्गलद्रव्यकी उत्पत्ति होती है। संघात–अवयवों के मिलनेसे वा भेदसे वा भेद और संघात दोनोंसे स्कंधरूप पुद्गलद्रव्यकी उत्पत्ति होती है इसलिए निश्चय नयसे पुद्गल द्रव्यका साधन–कारण भेद आदि है व्यवहारसे काल आदि भी कारण हैं सब द्रव्योंका रहना वास्तविक दृष्टिसे अपनेमें ही है इस-लिए निश्चयनयसे तो पुद्गल द्रव्यका अधिकरण पुद्गल द्रव्य ही है तथा व्यवहार नयसे उसका सामान्यरूपसे अधिकरण आकाश है और विशेष रूपसे घट आदि अधिकरण हैं क्योंकि जल आदि पुद्गल, घट आदिमें भी रहते हैं। द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा पुद्गल द्रव्यकी स्थिति अनादि अनंत है क्योंकि रूपादिगुणस्वरूप पुद्गल द्रव्यका कभी नाश नहीं हो सकता तथा पर्यायार्थिकनयकी अपेक्षा एक समय आदि है क्योंकि जो पुद्गलकी पर्याय एक समय ठहरकर नष्ट होती है उसकी स्थिति एक समय है। जो दो समय चार समय घंटा चार घंटा दिन चार दिन आदि ठहरकर नष्ट होती है उसकी स्थिति दो समय आदि है। रूप स्पर्श आदि परिणमनस्वरूप पुद्गल द्रव्य द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा एक है और पर्यायार्थिकनयकी अपेक्षा उसके अनेक संख्याते असंख्याते और अनंते पर्याय हैं इसलिये उनकी अपेक्षा अनेक संख्यात असंख्यात और अनंत है। इसप्रकार यह पुद्गल द्रव्यमें निर्देश आदि भेदोंके निरूपणका क्रम है।

निश्चयनयसे धर्म द्रव्य भी दशों[1] प्राणोंसे रहित है और व्यवहारनयसे नाम आदि स्वरूप है यह धर्म

१ पुद्गल द्रव्यके समान ही धर्म आदि द्रव्योंका यहां निर्देश लिखा गया है। धर्म आदिकी विशेषता बुद्ध्यनुसार समझ लेना चाहिये।

द्रव्यका निर्देश है। निश्चयनयसे धर्मद्रव्यका धर्म द्रव्य ही स्वामी है और व्यवहारनयसे जीव और पुद्गल हैं क्योंकि जीव और पुद्गलके आधीन ही गमनमें धर्मद्रव्यका सहकारीपना है। तथा वह सहकारीपना अगुरुलघु गुणके द्वारा परिणमनस्वरूप है और वह धर्मद्रव्यको छोडकर अन्यत्र नहीं रहता इसलिये धर्म द्रव्यस्वरूप है इस रीतिसे धर्म द्रव्य और गति परिणाम दोनों जब एक हैं और गतिपरिणाममें कारण अगुरुलघु गुण है तब निश्चयनयसे धर्म द्रव्यका कारण अगुरुलघु गुण है और व्यवहारनयसे जीव और पुद्गल उसके कारण हैं क्योंकि धर्म द्रव्यका गमनमें कारणपना जीव और पुद्गलकी ही अपेक्षा प्रगट है। निश्चयनयसे धर्म द्रव्यका धर्म द्रव्य ही अधिकरण है और व्यवहारनयसे आकाशद्रव्य अधिकरण है। निश्चयनयसे तो धर्म द्रव्य एक है और व्यवहारनयसे वह अनेक संख्यात असंख्यात और अनंत जीव और पुद्गलको गमनमें सहायता पहुंचाता है इसलिये अनेक संख्यात असंख्यात और अनंत भी उसके भेद हैं। इसप्रकार धर्मद्रव्यकी अपेक्षा यह निर्देश आदि भेदोंके क्रमका निरूपण है। अधर्म द्रव्यमें भी इसीप्रकार क्रम निरूपण समझ लेना चाहिये, भेद इतना है कि धर्म द्रव्य जीव और पुद्गलके गमनमें सहकारी कारण है और अधर्म द्रव्य उनके ठहरनेमें कारण है इसलिये गतिकी जगह स्थिति समझ लेनी चाहिये। शेष सब प्रक्रिया धर्म द्रव्यके समान है।

निश्चयनयसे काल द्रव्य इंद्रिय आदि दश प्राणोंसे रहित है और व्यवहारनयसे नाम स्थापना आदि स्वरूप है यह कालका निर्देश है। निश्चयनयसे कालद्रव्यका कालद्रव्य ही स्वामी है और जीव आदि द्रव्योंके आधीन उसका वर्तना गुण प्रकट होता है इसलिये व्यवहारनयकी अपेक्षा जीव आदि द्रव्य उसके स्वामी हैं। कालद्रव्यका जो वर्तना स्वरूप है वह अगुरुलघु गुणकी अपेक्षा परिणमनस्वरूप

१ अगुरु लघु नामकी एक प्रकारकी शक्ति मानी है उसीसे धर्म आदिमें परिणमन होता है।

है और वह कालद्रव्यसे भिन्न नहीं है कालद्रव्यस्वरूप ही है इस रीतिसे कालद्रव्य और वर्तना जब एक हैं और वर्तनामें कारण अगुरुलघु गुण है तो निश्चयनयसे कालद्रव्यका कारण अगुरुलघु गुण है और व्यवहारनयसे जीव पुद्गल आदि कारण हैं क्योंकि कालद्रव्यका परिणाम जीव आदिके ही आधीन है। निश्चयनयसे कालद्रव्यका कालद्रव्य ही अधिकरण है और व्यवहारनयसे कालद्रव्यका अधिकरण आकाश है। द्रव्यार्थिकनयकी अपेक्षा कालद्रव्य अनादि और अनंत है क्योंकि कालद्रव्यका कभी नाश नहीं होता और पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा समय घंटा घडी पल आदि पर्याय नष्ट होते रहते हैं इसलिये जिस पर्यायका जितना ठहरना है वही उसकी स्थिति है। निश्चयनयसे कालद्रव्य एक ही है और व्यवहारनयसे वह अनेक संख्यात असंख्यात और अनंते पदार्थोंके परिणमनमें कारण है इसलिये परपदार्थोंकी अपेक्षा अनेक संख्यात असंख्यात और अनंत भी उसके भेद हैं।

निश्चयनयसे आकाशद्रव्य इंद्रिय आदि दश प्राणोंसे रहित है और व्यवहारनयसे नाम स्थापना आदि रूप है यह कालका निर्देश है। निश्चयनयसे आकाशका आकाश ही स्वामी है और व्यवहारनयसे घटाकाश—घटके भीतर रहनेवाले आकाशका घट, मठाकाश, आदि—मठके भीतर रहनेवाले आकाशके मठ आदि स्वामी हैं सब द्रव्योंको अवकाश दान देनेमें जो आकाशका कारणपना है वह अगुरुलघु गुणके द्वारा परिणमनस्वरूप है और वह अवगाह परिणाम आकाशसे भिन्न नहीं, आकाश स्वरूप ही है इस रीतिसे जब आकाश और अवगाह परिणाम दोनों एक हैं और अवगाह परिणामका कारण अगुरुलघु गुण है तब निश्चयनयसे आकाशद्रव्यका कारण अगुरुलघु गुण है और पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा जीव आदिक द्रव्य कारण हैं क्योंकि उन्हींकी अपेक्षासे अवगाह परिणामकी प्रगटता होती

है। निश्चयनयसे आकाशका आकाश ही अधिकरण है और व्यवहारनयसे घटाकाशका अधिकरण घट मठाकाश आदिका अधिकरण मठाकाश आदि हैं। निश्चयनयसे आकाशद्रव्यकी स्थिति अनादि अनंत है और व्यवहारनयकी अपेक्षा जिस पदार्थकी एक समयकी स्थिति है उसके नष्ट हो जानेपर उसके भीतर रहनेवाला आकाश भी नष्ट हो जाता है इसलिये उसकी भी एक समयकी स्थिति है इसी तरह दो समय आदि भी स्थिति समझ लेनी चाहिये। इसप्रकार जीव पुद्गल आदि छहों द्रव्योंके निर्देश आदिका निरूपण कर दिया गया अब सात तत्त्वोंके निर्देश आदिका निरूपण करते हैं। सात तत्त्वोंमें जीव अजीवके निर्देश आदिका निरूपण हो चुका आस्रव आदिका निरूपण इसप्रकार है—

शरीर वचन और मनकी क्रियाका नाम योग है और उस योगको आस्रव कहते हैं इसप्रकार आगे आस्रवका स्वरूप बतलाया गया है इसलिये निश्चयनयसे तो शरीर वचन और मनकी क्रियाओंका परिणमन होना आस्रव है और व्यवहारसे आस्रवका नाम वा स्थापना आदि आस्रव है। आस्रवका स्वामी निश्चयनयसे जीव है और व्यवहारनयसे कर्म स्वामी है क्योंकि आस्रवकी उत्पत्तिमें कर्म भी कारण है। शुद्ध आत्माके आस्रव नहीं होता इसलिये निश्चयनयसे तो आस्रवका कारण आस्रव वा आस्रवविशिष्ट आत्मा है और कर्मोंके होनेपर आस्रवकी प्रवृत्ति होती है इसलिये व्यवहारनयसे आस्रवका कारण कर्म भी है। संसारी आत्मामें आस्रवका फल जान पडता है इसलिये निश्चयनयसे तो आस्रवका अधिकरण संसारी आत्मा है और कर्ममें वा कर्मद्वारा किये गये शरीर आदिमें भी आस्रवका फल दीख पडता है अर्थात् शुभकर्मके आस्रवसे उत्तम शरीर और अशुभ कर्मके आस्रवसे निंदित रोग आदिका

१ कायवाङ्मनः कर्म योगः ॥ १ ॥ स आस्रवः ॥ २ ॥ अध्याय ६ तत्त्वार्थसूत्र।

स्थान शरीर होता है इसलिये व्यवहारसे कर्म वा शरीर आदि आस्रवके अधिकरण हैं। वचन और मनःकृत आस्रवकी जघन्य स्थिति एक समय है और उत्कृष्ट स्थिति अंतर्मुहूर्त है कायकृत आस्रवकी जघन्य स्थिति अंतर्मुहूर्त है। उत्कृष्ट स्थिति अनंत काल है और उसमें असंख्याते पुद्गल[1] परिवर्तन होते रहते हैं। सत्यवचनकृत आस्रव १ असत्यवचनकृत आस्रव २ उभयवचनकृत आस्रव ३ अनुभयवचनकृत आस्रव ४ इस तरह वचनकृत आस्रवके चार भेद हैं। इसीप्रकार सत्यमनःकृत आस्रव १ असत्यमनःकृत आस्रव २ उभयमनःकृत आस्रव ३ अनुभयमनःकृत आस्रव ४ इसतरह मनःकृत आस्रव भी चार प्रकारका है। कायकृत आस्रवके सात भेद हैं—औदारिक १ औदारिक मिश्र २ वैक्रियिक ३ वैक्रियिकमिश्र ४ आहारक ५ आहारक मिश्र ६ और कार्माण। "[2]मनुष्य और तिर्यंचोंका शरीर स्थूल होता है इसलिये उनके शरीरका नाम औदारिक शरीर है और उससे होनेवाले योगको औदारिक योग कहते हैं। जब तक औदारिक शरीर पूर्ण नहीं होता अपूर्ण रहता है तब तक वह औदारिक मिश्र कहा जाता है और उससे होनेवाले योगको औदारिक मिश्रयोग कहते हैं। देव और नारकियोंका शरीर वैक्रियिक शरीर कहा जाता है और उससे होनेवाले योगको वैक्रियिक योग कहते हैं। जबतक वैक्रियिक शरीर पूर्ण न हो तबतक वह वैक्रियिक मिश्र कहा जाता है और उससे होनेवाले योगको वैक्रियिकमिश्रयोग कहते हैं। छठे गुणस्थानवर्ती मुनिको जब किसी तत्त्वमें शंका होती है और सिवाय केवलीके उस शंकाको कोई दूर कर नहीं सकता उस समय जिस दिशामें भगवान केवली विराजते हैं उस दिशाकी ओर शुभ

१ कर्म और नोकर्मके भेदसे पुद्गल परिवर्तनके दो भेद हैं। यथावसर आगे इनका स्वरूप लिखा जायगा। २ जीवकांड गोम्मटसार पृ० नं० ९२ गाथा नं० २२९ से देखो।

विशुद्ध व्याघातरहित एक हाथ प्रमाण मनुष्याकार पुतला जो मुनिके मस्तकसे निकलकर जाता है वह आहारक शरीर है और उससे होनेवाले योगको अहारककाययोग कहते हैं। जबतक आहारक शरीर पूर्ण न हो तबतक वह आहारकमिश्र कहा जाता है और उससे होनेवाले योगको आहारकमिश्रयोग कहते हैं। तथा ज्ञानावरण आदि कर्मोंके समूहका नाम कार्माण शरीर है।" सात प्रकारके काययोगोंमें औदारिक और औदारिकमिश्र ये दो काययोग तो मनुष्य और तिर्यंचोंके होते हैं। वैक्रियिक और वैक्रियिकमिश्र ये दो काययोग देव और नारकियोंके होते हैं। आहारक और आहारकमिश्र ये दो काय योग ऋद्धि प्राप्त मुनियोंके होते हैं और कार्माण काययोग जो जीव विग्रहगतिमें हैं उनके और समुद्घात करनेवाले केवलियोंको होता है "एक शरीरको छोडकर दूसरे शरीरकी प्राप्तिके लिये जो गमन करना है वह विग्रहगति है" मूल शरीरको न छोडकर तैजस कार्माणस्वरूप उत्तर देहके साथ साथ जो जीवके प्रदेशोंका बाहर निकलना है वह समुद्घात है और वह वेदना[3] १ कषाय २ वैक्रियिक ३ मारणांतिक ४ तैजस ५ आहारक ६ और केवलके भेदसे सात प्रकारका है।

अथवा आस्रवके भेद शुभ और अशुभ भी हैं। हिंसा झूठ चोरी कुशील और परिग्रह इन पांच पापोंमें प्रवृत्त होनेसे अशुभकायकृत आस्रव और उनसे दूर रहनेसे शुभ–कायकृत आस्रव होता है। कठोर वचन बोलना कोसना चुगली खाना और परको पीडा पहुंचानेवाला वचन बोलना आदिसे अशुभ

---

२ विग्रहो देहः, तदर्था गतिविग्रहगतिः। राजवार्तिक पृ० ९५। २ मूलसरीर मछंडिय उत्तरदेहस्स जीवपिंडस्स। णिग्गमणं देहादो होदि समुग्घादणामं तु ॥ ६६७ ॥ जीवकांड गोम्मटसार। ३ वेयण कसाय वेगुव्वियो य मरणंतियो समुग्घादो। तेजाहारो छट्ठो सत्तमओ केवलीणं तु ॥ ६६६ ॥ जीवकांड गोम्मटसार।

वचनकृत आस्रव और उनसे विपरीत मीठे हितकारी आदि वचन बोलनेसे शुभ-वचनकृत आस्रव होता है। मिथ्या शास्त्रोंके चिंतवनसे ईर्षा द्वेष आदि रखनेसे अशुभ-मानस आस्रव होता है। और उनसे दूर रहनेसे शुभ-मानस आस्रव होता है। इसप्रकार यह आस्रवतत्त्वके निर्देश आदिका निरूपण है।

निश्चयनयसे जीवके प्रदेश और कर्मोंके प्रदेशोंका जो आपसमें घनिष्ठरूपसे मिल जाना है वह बंध है और व्यवहारनयसे बंधके नाम स्थापना आदि भी बंध हैं। बंधके फलका संसारी जीव भोग करता है इसलिये निश्चयनयसे तो उसका स्वामी संसारी जीव है अथवा संसारी जीव और कर्म दोनों ही बंधके होनेमें कारण हैं इसलिये व्यवहारनयसे जीवका स्वामी कर्म भी है। मिथ्यादर्शन अविरति प्रमाद कषाय और योग ये बंधके कारण हैं अथवा बंधविशिष्ट आत्मा भी बंधका कारण है। जो वस्तु स्वामिसंबंधके योग्य होती है स्वामी कही जाती है वह, वस्तु अधिकरण भी मान ली जाती है। बंधके स्वामी होने योग्य जीव और कर्म हैं इसलिये वे ही उसके आधिकरण हैं।

यदि यहां पर यह शंका की जाय कि जो स्वामिसंबंधके योग्य है वह अधिकरण नहीं हो सकता क्योंकि स्वामिसंबंधके योग्य पदार्थ भिन्न होता है और अधिकरण पदार्थ भिन्न होता है। जहां पर स्वामिसंबंध रहता है वहां पर षष्ठी कारक विभक्ति होती है और अधिकरणमें सप्तमी कारक विभक्तिका विधान है। जिसतरह 'राज्ञः पुरुषः' राजाका पुरुष, यहां स्वस्वामिसंबंध है इसलिये 'राज्ञः' यहांपर षष्ठी विभक्ति है और 'कटे काकः' चटाई पर काक बैठा है यहां पर अधिकरणकी विवक्षा है इसलिये 'कटे' यहां सप्तमी विभक्ति है इसरीतिसे जब स्वस्वामिसंबंध और अधिकरण विरुद्ध पदार्थ हैं तब स्वस्वामिसं-बंधके योग्य ही अधिकरण है यह कहना बाधित है? सो ठीक नहीं। कारकोंकी प्रवृत्ति वक्ताकी इच्छा

क आधीन है । यदि वह षष्ठी कारककी जगह सप्तमी कारक कहना चाहे तो कह सकता है जब यह बात है तब स्वामिसंबंधके योग्य और अधिकरणमें कोई विरोध नहीं हो सकता इसलिये स्वस्वामिसंबंधके योग्यको ही अधिकरण मानना बाधित नहीं।

जघन्य और उत्कृष्टके भेदसे स्थिति दो प्रकारकी है और बंधकी स्थितिसे ज्ञानावरण आदि सब कर्मोंकी स्थितिका ग्रहण किया गया है । इसलिये वेदनीयकी जघन्य स्थिति बारह मुहूर्त है अर्थात् जघन्यसे जघन्य बारह मुहूर्त तक वेदनीयकर्मका बंध आत्माके साथ रहता है। नाम और गोत्र कर्मोंकी स्थिति आठ मुहूर्त है। अवशिष्ट ज्ञानावरण आदि कर्मोंकी जघन्यस्थिति अंतर्मुहूर्त मात्र है। तथा ज्ञानावरण दर्शनावरण वेदनीय और अंतराय इन चार कर्मोंकी उत्कृष्टस्थिति तीस कोडाकोडि सागरप्रमाण है। मोहनीयकी सत्तर कोडाकोडि सागरप्रमाण है । नाम और गोत्र कर्मोंकी बीस कोडाकोडि सागरप्रमाण है और आयुकर्मकी तेतीस सागर प्रमाण है अर्थात् अधिकसे अधिक इतने काल तक ज्ञानावरण आदि कर्मोंका आत्माके साथ बंध रहता है।

अथवा—बंध संतान–सामान्यरूपसे बंधकी विवक्षा करने पर अभव्योंकी अपेक्षा बंधकी स्थिति अनादि और अनंत है तथा जो भव्य अनंतकालमें भी मोक्ष न प्राप्त कर सकेंगे उनके भी बंधकी स्थिति संतानकी अपेक्षा अनादि अनंत है किंतु ज्ञानावरण दर्शनावरणकी उत्पत्ति और विनाशकी अपेक्षा वह बंधस्थिति सादि और सांत है। क्योंकि ज्ञानावरण आदिकी जितनी स्थिति पडेगी उतने काल रहनेके बाद वह छूट जायगी इसलिए वह अनादि अनंत नहीं कही जा सकती। यह सादि सांत स्थिति प्रत्येक कर्मकी जघन्य और उत्कृष्ट स्थितिके भेदसे ऊपर कह दी गई है। सामान्यकी अपेक्षा बंधद्रव्य एक ही

प्रकारका है। विशेषकी अपेक्षा शुभ और अशुभके भेदसे दो प्रकारका है। द्रव्य भाव और उभयके भेदसे तीन प्रकारका है। प्रकृति स्थिति अनुभाग और प्रदेशके भेदसे चार प्रकारका है। मिथ्यादर्शन अविरति प्रमाद कषाय और योगके भेदसे पांच प्रकारका है। नाम स्थापना द्रव्य क्षेत्र काल और भावके भेदसे छह प्रकारका है। नाम स्थापना द्रव्य क्षेत्र काल भाव और भवके भेदसे सात प्रकारका है। ज्ञानावरण दर्शनावरण वेदनीय मोहनीय आयु नाम गोत्र और अंतरायके भेदसे आठ प्रकारका है इसीतरह कारण और कार्यके भेदसे बंध तत्वके संख्यात असंख्यात और अनंत भेद हैं।

आस्रवका स्वरूप ऊपर कह दिया गया है। उस आस्रवका रुक जाना संवर कहा जाता है अथवा संवरनाम, संवरस्थापना भी संवर है। यह संवरका निर्देश है। संवरका फल जीवको भोगना पडता है इसलिए जीव उसका स्वामी है अथवा संवरके हो जानेपर कर्मोंका निरोध होता है इसलिए रुकने योग्य पदार्थ कर्म होनेके कारण वह भी संवरका स्वामी है। तीन गुप्ति पांच समिति दश धर्म आदि संवरके कारण हैं। जो पदार्थ स्वामिसंबंधके योग्य है वही संवरका अधिकरण है। स्वामिसंबंधके योग्य पदार्थ जीव और कर्म हैं इसलिए वे ही अधिकरण हैं। संवर तत्वकी जघन्य स्थिति अंतर्मुहूर्त है, उत्कृष्ट स्थिति कुछ घाटि कोटि पूर्व है। संवर तत्वके एकसौ आठ १०८ भेद हैं अथवा निरोध्य निरोधक—रुकनेवाला और रोकनेवालेके भेदसे उसके उत्तर भेद संख्यात असंख्यात और अनंत हैं। ये जो संवर तत्वके एकसौ आठ भेद कहे हैं वे इसप्रकार हैं—

मनोगुप्ति वचनगुप्ति कायगुप्ति ये तीन गुप्ति, ईर्या भाषा एषणा आदाननिक्षपण और आलोकितपान-

१– स गुप्तिसमितिधर्मानुप्रेक्षापरीषहजयचारित्रैः ॥ २ ॥ अध्याय ९ त० सूत्र

भोजन ये पांच समिति, उत्तमक्षमा मार्दव आर्जव शौच सत्य संयम तप त्याग आकिंचन्य और ब्रह्मचर्य ये दश धर्म, अनित्य अशरण संसार एकत्व अन्यत्व अशुचित्व आस्रव संवर निर्जरा लोक बोधिदुर्लभ और धर्मानुप्रेक्षा ये बारह अनुप्रेक्षा, क्षुधा तृषा शीत उष्ण दंशमशक नाग्न्य अरति स्त्री चर्या निषद्या शय्या आक्रोश बध याचना अलाभ रोग तृणस्पर्श मल सत्कारपुरस्कार प्रज्ञा अज्ञान और अदर्शन ये बाईस परीषह, अनशन अवमोदर्य वृत्तिपरिसंख्यान रसपरित्याग विविक्तशय्यासन और कायक्लेश ये छह बाह्य-तप एवं प्रायश्चित्त विनय वैयावृत्य स्वाध्याय व्युत्सर्ग और ध्यान ये छह अंतरंगतप, इसतरह बारह तप, आलोचना प्रतिक्रमण उभय (आलोचनाप्रतिक्रमण) विवेक व्युत्सर्ग तप छेद परिहार और उपस्थापना ये नौ प्रायश्चित्त, ज्ञान दर्शन चारित्र और उपचार ये चार विनय, आचार्य उपाध्याय तपस्वी शक्ष्य ग्लान गण कुल संघ साधु और मनोज्ञ इसतरह दश प्रकारके साधुओंकी सेवा टहल करना दश प्रकारका वैयावृत्य, वाचना पृच्छना अनुप्रेक्षा आम्नाय और धर्मोपदेश यह पांच प्रकारका स्वाध्याय, बाह्य उपधि और अंतरंग उपधिके भेदसे दो प्रकारका व्युत्सर्ग, अपायविचय उपायविचय जीवविचय आज्ञाविचय विपाकविचय अजीवविचय हेतुविचय विरागविचय भवविचय संस्थानविचय यह दश प्रकारका धर्मध्यान, पृथक्त्ववितर्क एकत्ववितर्क सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाती और व्युपरतक्रियानिवर्ती यह चार प्रकारका शुक्लध्यान इसतरह सब मिलकर एकसौ आठ प्रकारका संवरतत्व है। गुप्ति आदिका स्वरूप विस्तारसे नौवें अध्याय में वर्णित है।

स्वयमेव पाकसे वा तपके द्वारा होनेवाले पाकसे जिस कर्मकी सामर्थ्य क्षीण हो चुकी है वह निर्जरा है अथवा निर्जराका नाम निर्जराकी स्थापना आदि भी निर्जरा है यह निर्जराका निर्देश है । निर्जरा

के स्वामी जीव और कर्म दोनों हैं क्योंकि द्रव्य और भावके भेदसे निर्जरा दो प्रकारकी है उनमें भाव निर्जरा आत्मामें और द्रव्य निर्जरा कर्मकी होती है। निर्जराका कारण तप अथवा यथाकाल कर्मोंका पाक है। निर्जरा आत्मा होती है इसलिये निर्जराका अधिकरण आत्मा है अथवा प्रत्येक पदार्थ अपना अधिकरण आप ही होता है इसलिये निर्जराका अधिकरण निर्जरा भी है। निर्जराकी जघन्य स्थिति एक समय और उत्कृष्ट स्थिति अंतर्मुहूर्त है। यहांपर निर्जराकी स्थिति ध्यानकी अपेक्षा समझनी चाहिये अर्थात् ध्यानके बलसे समस्त कर्मोंकी निर्जराका जघन्य तो एक समय और उत्कृष्ट अंतर्मुहूर्त समय है इस रीतिसे वह स्थिति सादि सांत है सामान्यरूपसे निर्जरातत्व एक है। विशेषरूपसे उसके सविपाक और अविपाकके दो भेद हैं अथवा ज्ञानावरण आदि मूल प्रकृति आठ हैं इसलिये मूल प्रकृतियोंकी अपेक्षा उसके आठ भी भेद हैं। इसी तरह आत्मा और कर्मकी अपेक्षा उसके संख्याते असंख्याते और अनंते भेद हैं।

ज्ञानावरण आदि समस्त कर्मोंका सर्वथा नाश होना मोक्ष है अथवा मोक्षका नाम मोक्षकी स्थापना आदि भी मोक्ष है यह मोक्षका निर्देश है। मोक्षका स्वामी परमात्मा है अथवा मोक्षका स्वामी स्वयं मोक्ष है। सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र मोक्षके कारण हैं। जो पदार्थ स्वामीसंबंधके योग्य होता है वह अधिकरण कहा जाता है मोक्षका स्वामी परमात्मा है इसलिये वही उसका अधिकरण है। मोक्षकी स्थिति सादि अनंत है। सामान्यरूपसे मोक्ष एक ही प्रकारका है और विशेष रूपसे उसके द्रव्य मोक्ष और भाव मोक्ष ये दो भेद हैं।

जो पदार्थ जिस रूपसे स्थित है उनका उसी रूपसे श्रद्धान करना सम्यग्दर्शन है अथवा सम्य-

ग्दर्शनका नाम वा सम्यग्दर्शनकी स्थापना आदि सम्यग्दर्शन हैं यह सम्यग्दर्शनका निर्देश है। सम्यग्दर्शन आत्माके होता है इसलिये उसका स्वामी आत्मा है वा अपना स्वामी आप ही सम्यग्दर्शन है। दर्शन मोहका उपशम क्षय आदि सम्यग्दर्शनके अंतरंग कारण हैं और बाह्य कारण धर्मोपदेश शास्त्र-स्वाध्याय आदि हैं अथवा अपना कारण स्वयं सम्यग्दर्शन ही है। सम्यग्दर्शनका स्वामी होनेके योग्य आत्मा है इसलिये वही अधिकरण है। सम्यग्दर्शनकी जघन्य स्थिति अंतर्मुहूर्त है और उत्कृष्ट स्थिति कुछ अधिक छ्यासठि सागर प्रमाण है अथवा औपशमिक और क्षायोपशमिककी स्थिति सादि सांत है और क्षायिक सम्यग्दर्शनकी सादि अनंत है। सामान्यसे सम्यग्दर्शन एक प्रकारका है और विशेष रूपसे उसके निसर्गज और अधिगमज ये दो भेद हैं वा औपशमिक क्षायिक और क्षायोपशमिक ये तीन भेद हैं अथवा संख्याते असंख्याते और अनंते पदार्थोंका श्रद्धान सम्यग्दर्शन कहा जाता है इसलिये उसके संख्यात असंख्यात और अनंत भी भेद हैं।

जीव अजीव आदि तत्वोंको भले प्रकार जानना ज्ञान है अथवा ज्ञानका नाम ज्ञानकी स्थापना आदि भी ज्ञान है यह ज्ञानका निर्देश है। ज्ञान आत्मामें रहता है इसलिये ज्ञानका स्वामी आत्मा है अथवा ज्ञानका आकार भी ज्ञानका स्वामी है। ज्ञानावरण आदि कर्मोंके क्षयोपशम क्षय आदि ज्ञानके कारण हैं अथवा स्व-( सम्यग्दर्शन )-स्वरूपकी प्रगट होनेकी शक्ति भी ज्ञानका कारण है। ज्ञान आत्मामें रहता है। इसलिये उसका अधिकरण आत्मा है अथवा अपने आकारमें भी ज्ञान रहता है इसलिये ज्ञानका आकार भी ज्ञानका अधिकरण है। मतिज्ञान श्रुतज्ञान अवधिज्ञान और मनःपर्यय ज्ञान इन चार क्षायोपशमिक ज्ञानोंकी स्थिति सादि सांत है। क्षायिकज्ञान—केवलज्ञानकी स्थिति सादि अनंत है।

सामान्यरूपसे ज्ञान एक प्रकारका है विशेष रूपसे प्रत्यक्ष और परोक्षके भेदसे दो प्रकार, द्रव्य गुण और पर्याय इन तीन पदार्थोंको विषय करनेके कारण तीन प्रकार, नाम स्थापना आदि भेदोंके कारण चार प्रकार, मतिज्ञान श्रुतज्ञान आदि भेदोंसे पांच प्रकार, इस तरह ज्ञेयाकार परिणामके भेदसे अर्थात् संख्यात असंख्यात, और अनंत पदार्थोंको विषय करनेके कारण उसके संख्यात असंख्यात और अनंत भेद हैं।

जिन कारणोंसे आत्मामें कर्म आते हैं उन कारणोंकी निवृत्ति होना चारित्र है अथवा चारित्रका नाम चारित्रकी स्थापना आदि भी चारित्र है यह चारित्रका निर्देश है। चारित्र आत्मामें ही रहता है इसलिये उसका स्वामी आत्मा है अथवा स्वयं चारित्र भी चारित्रका स्वामी है। चारित्रमोहनीयकर्मके उपशम क्षय आदिक चारित्रके कारण हैं अथवा जिस शक्तिसे चारित्रगुण प्रगट होता है वह शक्ति भी चारित्रका कारण है। चारित्रका स्वामी आत्मा है इसलिये आत्मा ही उसका अधिकरण है। अथवा अपना स्वामी आप ही चारित्र है इसलिये चारित्र भी चारित्रका अधिकरण है। चारित्रकी जघन्य-स्थिति अंतर्मुहूर्त है। उत्कृष्टस्थिति कुछ घाट पूर्वकोटि है। अथवा औपशमिक और क्षायोपशमिककी स्थिति सादि सांत है क्षायिककी स्थिति सादि अनंत है। आत्माकी जो शुद्धि है उसीका नाम चारित्र है जिससमय शुद्धिकी प्रकटता हो जाती है फिर उसका नाश नहीं होता इसलिये शुद्धिकी प्रकटताकी अपेक्षा क्षायिक चारित्रकी आदि तो है परंतु नाश नहीं वह सादि और अविनाशी है। सामान्यरूपसे चारित्र एक प्रकारका है। विशेषरूपसे वाह्यनिवृत्ति और अंतरंगनिवृत्तिके भेदसे वह दो प्रकारका है अथवा औपशमिक क्षायिक और क्षायोपशमिकके भेदसे वह तीन प्रकारका है। चार यमोंके भेदसे (?) वह

चार प्रकारका है। सामायिक छेदोपस्थापना परिहारविशुद्धि सूक्ष्मसांपराय और यथाख्यातके भेदसे वह पांच प्रकारका है। इसतरह आत्माके परिणामोंके भेदसे उसके संख्यात असंख्यात और अनंत भेद हैं॥ ७॥

क्या इतने ही जीव आदि वा सम्यग्दर्शन आदिके जाननेके उपाय हैं अथवा और भी उपाय हैं? इस प्रश्नके उत्तरमें सूत्रकार कहते हैं—

सत्संख्याक्षेत्रस्पर्शनकालांतरभावाल्पबहुत्वैश्च॥ ८॥

इस सूत्रमें भी अधिगम शब्दकी अनुवृत्ति है इसलिये सत् संख्या क्षेत्र स्पर्शन काल अंतर भाव और अल्पबहुत्वसे भी उन जीव आदि वा सम्यग्दर्शन आदि पदार्थोंका ज्ञान होता है।

प्रशंसादिषु सच्छब्दवृत्तेरिच्छातः सद्भावग्रहणं॥ १॥

सत् शब्दके प्रशंसा आदि अनेक अर्थ हैं, जिसतरह—'सत्पुरुषः सदश्वश्चेति' यह पुरुष प्रशस्य है और यह घोडा प्रशस्य है। यहांपर सत् शब्दका प्रशंसा अर्थ है। 'सद्घटः सत्पटः' घडा है कपडा है यहां पर सत् शब्दका अर्थ अस्तित्व है। 'प्रव्रजितः सन् कथमनृतं ब्रूयात्' यह पुरुष दीक्षित है इसलिये यह झूठ नहीं बोल सकता यहां पर प्रव्रजितका अर्थ सत् शब्दके योगसे प्रतिज्ञायुक्त है इसलिये यहां सत् शब्दका अर्थ प्रतिज्ञा है। 'सत्कृत्यातिथीन् भोजयतीति' अतिथियोंका आदर कर भोजन करता है यहां पर सत् शब्दका अर्थ आदर है परंतु सूत्रमें जो सत् शब्दका उल्लेख है उसका अर्थ यहां अस्तित्व ग्रहण किया है अर्थात् पदार्थोंके अस्तित्वसे उनका ज्ञान हो जाना है। सत्के बाद संख्या उसके बाद क्षेत्र इत्यादि सत् आदि क्रमका निरूपण—

अव्यभिचारात्सर्वमूलत्वाच्च तस्यादौ वचनं ॥ २ ॥

जो पदार्थ सब जगह पाया जाता है वह व्यापक कहा जाता है, व्यापक होने पर यदि वह कहीं पाया जाय और कहीं नहीं, तो वह व्यभिचारदोषसे दूषित माना जाता है। आकाश पदार्थ सर्वत्र पाया जाता है इसलिए वह व्यापक है। रूप आदि गुण वा ज्ञान आदि गुण किसीमें पाये जाते हैं किसीमें नहीं पाये जाते अर्थात् रूप आदि गुण पुद्गलमें ही पाये जाते हैं अन्य द्रव्योंमें नहीं। ज्ञान आदि गुण आत्मामें ही पाए जाते हैं पुद्गल आदिमें नहीं, इसलिए रूप आदि गुण वा ज्ञान आदि गुण व्यापक नहीं, इसीतरह हलन चलनरूप क्रिया जीव और पुद्गलोंमें ही है धर्म अधर्म आदि द्रव्योंमें नहीं इसलिये सर्वत्र न पाये जानेके कारण वह भी व्यापक नहीं। अस्तित्व जिसको सत्ता कहते हैं हरएक पदार्थमें पाया जाता है। ऐसा कोई भी पदार्थ नहीं जिसमें सत्ता न पाई जाय, इसलिए समस्त पदार्थोंमें रहनेके कारण सत्ता पदार्थ व्यापक है। यदि वह किसी पदार्थमें रहेगा और किसीमें न रहेगा इस रूपसे व्यभिचरित होगा तो न वह वचनका विषय ही हो सकेगा और न उसका ज्ञान सम्यग्ज्ञान कहाया जा सकेगा। तथा जो पदार्थ विचार करनेके योग्य हैं उन सबका मूल कारण सत्ता है। जिन पदार्थोंकी सत्ता निश्चित है उन्हींका विचार किया जा सकता है किंतु जिनकी सत्ता निश्चित नहीं, जिसतरह गधेके सींग, बाँझका लड़का आदि उनका किसी प्रकारसे विचार नहीं हो सकता। इस रीतिसे समस्त पदार्थोंमें रहनेके कारण और समस्त पदार्थोंकी विद्यमानता वा उन्हें विचारके योग्य बनानेमें कारण सत्ता है, इसलिए सत् संख्या आदिमें सबसे पहिले सत् शब्दका पाठ रक्खा है।

सतः परिणामोपलब्धेः संख्योपदेशः ॥ ३ ॥

अर्थ—संख्याका अर्थ भेदोंकी गिनती करना है और वह एक दो तीन संख्यात असंख्यात और अनंत प्रकारकी है। सत्ताके आश्रय—विद्यमान पदार्थके रहते ही वह संख्यात आदि संख्या कही जा सकती है। अविद्यमान आकाशके फूल आदि पदार्थोंकी संख्यात आदि संख्या नहीं कही जा सकती। इस रीतिसे सत्के आधीन संख्याका स्वरूप निरूपण रहनेके कारण सत्के बाद सूत्रमें संख्या शब्दका पाठ रक्खा गया है।

निर्ज्ञातसंख्यस्य निवासविप्रतिपत्तेः क्षेत्राभिधानं ॥ ४ ॥

क्षेत्रका अर्थ वर्तमान निवास स्थान है। जिस पदार्थके भेदोंका ज्ञान हो चुका है उसीमें यह विवाद होता है कि वह ऊपर है वा नीचे है वा तिरछा है? इसलिए उस पदार्थका यह निश्चय करानेके लिए कि वह ऊपर ही है वा नीचे और तिरछा ही है, सूत्रमें क्षेत्र शब्दका पाठ रक्खा गया है इस रीतिसे संख्याके आधीन क्षेत्रकी सार्थकता होनेके कारण संख्याके बाद क्षेत्रका सूत्रमें उल्लेख है।

अवस्थाविशेषस्य वैचित्र्यात्त्रिकालविषयोपश्लेषनिश्चयार्थं स्पर्शनं ॥ ५ ॥

अवस्था विशेष—पदार्थोंके रहनेके स्थान त्रिकोण चतुःकोण आदि अनेक प्रकारके हैं। उनका तीनोंकाल पदार्थोंके साथ संबंध रहना स्पर्शन कहलाता है अर्थात् जिस अधिकरणमें तीनोंकाल पदार्थ रह सके उस अधिकरणका नाम स्पर्शन है। जिस तरह किसी किसी द्रव्यका स्पर्शन क्षेत्र ही है अर्थात् धर्म द्रव्य अधर्म द्रव्य आकाश द्रव्य और कालद्रव्य तीनों कालमें आकाशमें ही रहती है इसलिए इन द्रव्योंका स्पर्शन आकाश क्षेत्र है। कई एक पदार्थोंका द्रव्य ही स्पर्शन है अर्थात् ज्ञानादि गुण आत्मामें तीनोंकाल नियमसे रहते हैं। रूपादि गुण पुद्गलमें तीनोंकाल नियमसे रहते हैं इसलिए ज्ञान आदि गुणोंका स्पर्शन आत्मा द्रव्य और रूप आदि गुणोंका स्पर्शन पुद्गल द्रव्य है। कई एक पदार्थोंका छह

राजू वा आठ राजू स्पर्शन है अर्थात् सोलहवें स्वर्गमें रहनेवाले देव यदि नीचे गमन करें और मध्यलोकमें आवें तो उनका छह राजू और उससे भी नीचे तीसरे नरक जांय तो आठ राजू स्पर्शन है। इसीतरह एक जीवकी अपेक्षा स्पर्शनका विधान है वहां स्पर्शनसे एक जीवका निश्चय होता है और जहां अनेक जीवोंकी अपेक्षा स्पर्शनका विधान है वहांपर स्पर्शनसे अनेक जीवोंका निश्चय होता है।

स्थितिमतोऽवधिपरिच्छेदार्थं कालोपादानं ॥ ६ ॥

वर्तमानकालकी अपेक्षा वा तीनों कालोंकी अपेक्षा जिस वस्तुका क्षेत्र आदिमें रहना निश्चित हो चुका है उसीकी कालके द्वारा अवधि कही जासकती है अर्थात् वह इतने कालतक अपने क्षेत्र आदिमें रहेगी यह कहा जा सकता है इसलिये सूत्रमें स्पर्शनके बाद कालका पाठ रक्खा गया है।

अंतरशब्दस्यानेकार्थवृत्तेश्छिद्रमध्याविरहेष्वन्यतमग्रहणं ॥ ७ ॥

अंतर शब्दके अनेक अर्थ हैं जिसतरह 'सांतरं काष्ठं सछिद्रमिति' यह काष्ठ छेद सहित है, यहांपर अंतर शब्दका अर्थ छेद है। 'द्रव्याणि द्रव्यांतरमारंभंते' द्रव्य ही दूसरी द्रव्योंकी रचना करते हैं यहांपर अंतर शब्दका अर्थ अन्य (दूसरा) है। 'हिमवत्सागरांतरे' हिमवन् पर्वत और सागरके मध्यमें, यहांपर अंतर शब्दका मध्य अर्थ है। 'स्फटिकस्य शुक्लरक्ताद्यंतरस्य तद्वर्णता' सफेद लाल आदि पदार्थोंके समीप रहने पर स्फटिक, सफेद लाल रूप परिणत हो जाता है। यहांपर अंतरशब्दका समीप अर्थ है।

"वाजिवारण लोहानां काष्ठपाषाण वाससां। नारीपुरुष तोयानामंतरं महदंतरं ॥" घोडा हाथी और लोह, काठ पत्थर और वस्त्र, स्त्री पुरुष और जल इनका विशेष, महान विशेष है। यहांपर अंतर शब्दका अर्थ विशेष है। 'ग्रामस्यांतरं कूपाः' कूवें गांवसे बाहर हैं, यहांपर अंतर

शब्दका बाहर अर्थ है। 'अंतरे शाटिका' (शाटिका परिधानीया) साड़ी पहिननी चाहिए यहांपर अंतर शब्दका परिधान-पहिनना अर्थ है। 'अनभिप्रेतश्रोतृजनांतरे मंत्रं मंत्रयते' जो सुननेवाले अनिष्ट हैं— आपत्ति खडी कर देनेवाले हैं उनके विरहमें अर्थात् उनके न रहनेपर सला मसोदा करता है, यहां पर अंतर शब्दका अर्थ विरह है। सूत्रमें जो अंतर शब्द है उसका छेद मध्य और विरह इन तीनों अर्थोंमेंसे किसी एक अर्थका ग्रहण है अर्थात् एक शरीरको छोड कर जिससमय जीव दूसरे शरीरको धारण करनेके लिए गमन करता है वहांपर पहिले शरीरसे निकलकर जबतक दूसरे शरीरको ग्रहण नहीं कर लेता बीचमें ही आकाशकी श्रेणियोंमें रहता है उसको मध्य भी कह सकते हैं, छेद भी कह सकते हैं और विरह भी कहते हैं, इसलिए अंतर शब्दका तीनों ही प्रकारका अर्थ मान लेना अयुक्त नहीं। अथवा—

अनुपहतवीर्यस्य न्यग्भावे पुनरद्भूतिदर्शनात्तद्वचनं ॥ ८ ॥

जिसकी शक्ति नष्ट नहीं हुई है ऐसी द्रव्यकी किसी कारणसे पहिली पर्यायके नष्ट हो जाने पर फिर किसी अन्य कारणसे उसी पर्यायके उत्पन्न होनेसे जो समयका व्यवधान पडता है वह विरहकाल है।

परिणामप्रकारनिर्णयार्थं भाववचनं ॥ ९ ॥

औपशमिक क्षायिक आदि भावोंका आगे जाकर निर्णय करना आवश्यकीय है इसलिए सूत्रमें भाव शब्दका उल्लेख किया गया है।

संख्याताद्यन्यतमनिश्चयेप्यन्योन्यविशेषप्रतिपत्यर्थमल्पबहुत्ववचनं ॥ १० ॥

जिन पदार्थोंका एक दो तीन संख्यात असंख्यात और अनंत रूपसे निश्चय हो चुका है उन पदा-

थोंकी परस्पर विशेषताके ज्ञानके लिए अल्प बहुत्वका सूत्रमें उल्लेख किया गया है अर्थात्–यह पदार्थ इससे छोटा है यह बडा है इसतरहसे भी पदार्थका निश्चय होता है इसलिए छोटा बडा रूप विशेष ज्ञान करानेके लिए सूत्रमें अल्पबहुत्वका ग्रहण है। शंका–

निर्देशवचनात्सत्त्वप्रसिद्धेरसद्‌ग्रहणं ॥११॥ न वा कास्ति क नास्तीति चतुर्दशमार्गणास्थानविशेषणार्थत्वात् ॥१२॥

निर्देश स्वामित्वसाधनादि सूत्रमें पदार्थोंके ज्ञानका कारण निर्देश कह आए हैं और नाममात्र कथन करना उसका अर्थ है। जो पदार्थ असत् है–जिसकी संसारमें सत्वरूपसे प्रसिद्धि नहीं है जैसे कि गधेके सींग आदि उसका निर्देश हो नहीं सकता किंतु सत् पदार्थका ही निर्देश होता है इसलिये निर्देश-के कहनेसे ही सत्के कहनेका प्रयोजन निकल आता है फिर सत्संख्याक्षेत्रस्पर्शनादि सूत्रमें सत् प्रत्यय-का ग्रहण व्यर्थ है ? सो नहीं। यदि सत् शब्द सामान्यसे सम्यग्दर्शन आदिके सत्वका कहनेवाला हो तब तो निर्देशमें उसका अंतर्भाव हो जानेसे जुदा उसे पदार्थोंके ज्ञानका कारण बतलाना व्यर्थ है किंतु गति इंद्रिय काय योग आदि जो चौदह मार्गणा बतलाई हैं उनमें किस जगह किस प्रकारका सम्यग्-दर्शन है किस प्रकारसे नहीं है ? इसप्रकारके विशेषका ज्ञान सत्वसे ही होता है। निर्देशसे यह ज्ञान नहीं हो सकता इसलिये सूत्रमें सत् शब्दका ग्रहण व्यर्थ नहीं कहा जा सकता। और भी यह बात है कि–

सर्वभावाधिगमहेतुत्वात् ॥ १३ ॥

सूत्रोंका यह नियम है कि जो बात सूत्रके अंदर नहीं होती उनकी अनुवृत्ति दूसरे सूत्रोंसे कर ली जाती है। निर्देश स्वामित्वेत्यादि सूत्रमें सम्यग्दर्शन और जीव आदिकी अनुवृत्ति है क्योंकि ऊपर-से उनका अधिकार चला आ रहा है। यदि सत्संख्याक्षेत्रेत्यादि सूत्रमें सत् शब्दका उल्लेख न किया

जायगा तो निर्देश वचनसे जिनका पूर्व सूत्रोंसे अधिकार चला आरहा है ऐसे सम्यग्दर्शन आदि वा जीव आदिका ही अस्तित्व जाना जा सकेगा किंतु जीवकी क्रोध मान आदि पर्याय और पुद्गलकी वर्ण गंध आदि वा घट पट आदि पर्याय जिनका कि अधिकार नहीं आ रहा है उनका अस्तित्व न जाना जा सकेगा। सत् शब्दसे क्रोध आदि वा वर्ण गंध घट पट आदि सबका अस्तित्व जान लिया जाता है इसलिये सत् शब्दका ग्रहण करना व्यर्थ नहीं। यदि कदाचित् यह शंका हो कि—

अनधिकृतत्वादिति चेन्न सामर्थ्यात् ॥ १४ ॥

जिनका अधिकार चला आ रहा है जैसे कि सम्यग्दर्शन आदि उन्हींके अस्तित्वका सत् शब्दसे ज्ञान होना ठीक है किंतु जिनका अधिकार नहीं आ रहा है जैसे जीवकी क्रोध आदि पर्याय वा अजीव की वर्ण गंध घट पट आदि पर्याय उनका सत् शब्दसे ज्ञान नहीं हो सकता। जब यह बात निश्चित हो चुकी कि अधिकृत पदार्थोंका ही सत् शब्दसे ज्ञान हो सकता है अनधिकृतोंका नहीं तब निर्देशके कहने हीसे उनका ज्ञान हो जायगा सत् शब्दका उल्लेख करना व्यर्थ ही है। सो ठीक नहीं। पदार्थोंकी सामर्थ्य अचिंत्य है। कोई भी दृढरूपसे यह नहीं कह सकता कि अमुक पदार्थकी सामर्थ्य इतनी ही है। सत् शब्दके अंदर भी यह सामर्थ्य है कि वह अनधिकृत पदार्थोंके भी अस्तित्वका ज्ञान करा सकता है इसलिये क्रोध आदि वा वर्ण शब्द आदि अनधिकृत पदार्थोंके अस्तित्वके ज्ञान करानेके लिये सत् शब्द का सूत्रमें ग्रहण करना सार्थक ही है व्यर्थ नहीं।

विधानगृहणात् संख्यासिद्धिरिति चेन्न भेदगणनार्थत्वात् ॥ १५ ॥

निर्देशस्वामित्वेत्यादि सूत्रमें विधान शब्द कह आए हैं। विधानका अर्थ भेद कहना है।

सत्संख्याक्षेत्रेत्यादि सूत्रमें भी जो संख्या शब्द है उसका भी अर्थ भेदोंका कहना है इसलिये विधान शब्दके कह देनेसे ही संख्या शब्दके कहनेका प्रयोजन निकल आता है फिर सत्संख्याक्षेत्रेत्यादि सूत्रमें संख्या शब्दका ग्रहण व्यर्थ है ? सो ठीक नहीं। प्रकार गणना और भेद गणनामें भेद है। सम्यग्दृष्टिके उपशम-सम्यग्दृष्टि क्षायिक-सम्यग्दृष्टि आदि भेद हैं यह तो प्रकार-गणना है और उसके भेदोंके भेदोंकी भी गिनती करना जिस तरह उपशम सम्यग्दृष्टि इतने हैं, क्षायिक सम्यग्दृष्टि इतने हैं, यह भेद-गणना है। इस विशेषताका ज्ञान संख्या शब्दसे होता है, इसलिये उत्तरोत्तर भेदोंकी गणनाकी विशेषता जनानेमें कारण होनेसे संख्या शब्दका ग्रहण व्यर्थ नहीं हो सकता।

विशेष—यद्यपि विधान शब्दके कहनेसे ही मूल पदार्थके भेदोंका वा भेदोंके भेदोंका ग्रहण हो सकता है परन्तु विधान शब्दके मूल पदार्थके भेदोंके ग्रहण करनेमें ही शक्ति मानी है इसलिये भेदोंके भेदोंका ग्रहण करनेके लिये संख्या शब्दका उल्लेख सार्थक है। वास्तवमें तो मूल पदार्थके भेदोंका वा उसके भी भेदोंका विधान शब्दसे ही ग्रहण हो सकता है तो भी संख्या शब्दका उल्लेख विशेष स्पष्टताके लिये किया गया है।

क्षेत्राधिकरणयोरभेद इति चेन्नोक्तत्वात् ॥ १६ ॥

जिसमें पदार्थ रहे उसका नाम अधिकरण है यही अर्थ क्षेत्रका भी है। निर्देशस्वामित्वादि सूत्रमें अधिकरण शब्दका पाठ रक्खा गया है इसलिये अधिकरणके कहनेसे ही क्षेत्र शब्दके कहनेका प्रयोजन निकल आता है फिर सत्संख्याक्षेत्रेत्यादि सूत्रमें क्षेत्र शब्दका ग्रहण करना व्यर्थ है ? सो ठीक नहीं। अधिकरण शब्द व्याप्य है थोडी जगहको धारण करनेवाला है। क्षेत्र शब्द व्यापक है अधिक जगह

को धारण करनेवाला है। अधिकरणके कहनेसे संपूर्ण पदार्थोंका ज्ञान नहीं हो सकता। क्षेत्रके कहनेसे संपूर्ण पदार्थोंका ज्ञान होता है इसलिये समस्त पदार्थोंके ज्ञानके लिये क्षेत्र शब्दका सूत्रमें ग्रहण किया गया है।

क्षेत्रे सति स्पर्शनोपलब्धेरंबुघटवत्पृथग्ग्रहणं ॥ १७ ॥ न वा विषयवाचित्वात् ॥ १८ ॥

घटस्वरूप क्षेत्रके रहते ही जल उसमें रहता है यह नियम है किंतु यह बात नहीं कि जल घडामें रहे किंतु वह घडासे संबंध न करे इसलिये जिस तरह घट जलका स्पर्शन माना जाता है। उसी तरह आकाशस्वरूप क्षेत्रमें जीव आदि समस्त द्रव्योंका नियमसे रहना है किंतु यह बात नहीं कि वे आकाशमें रहें और उनका आकाशके साथ संबंध न हो इसलिये आकाश भी जीव आदिका स्पर्शन है इस रीतिसे क्षेत्रके कहनेसे ही स्पर्शनके कहनेका प्रयोजन निकल जाता है फिर स्पर्शनका सूत्रमें जुदा ग्रहण करना व्यर्थ है? सो ठीक नहीं। क्षेत्र शब्द एक देशको विषय करता है और स्पर्शन शब्द सब देशको विषय करनेवाला है। जिसतरह किसीने कहा 'राजा कहां है?' उत्तर मिला 'अमुक नगरमें रहता है' यहां पर संपूर्ण नगरमें राजा नहीं रहता किंतु नगरके एक देशमें रहता है इसलिए राजाका निवास नगरके एक देशमें रहनेके कारण नगर क्षेत्र है। इसीतरह किसीने कहा 'तेल कहां है' उत्तर मिला 'तिलमें है' वहां पर तेल तिलके एक देशमें नहीं रहता सब देशमें रहता है इसलिए तिलमें सर्वत्र तेलके रहनेके कारण तेलका तिल स्पर्शन है, इसरीतिसे एक देश और सर्वदेश की अपेक्षा विषय भेद होनेसे क्षेत्रके कहनेसे स्पर्शन नहीं कहा जा सकता। और भी यह बात है—

त्रैकाल्यगोचरत्वाच्च ॥ १९॥

अर्थ—जिसतरह वर्तमानकालीन जलका वर्तमानकालीन घटसे संबंध है उसतरह उस जलका पीछे हो जाने वाले अतीत और आगे होने वाले अनागतके साथ संबंध नहीं इसलिए वर्तमानकी अपेक्षा जलका घटके साथ संबंध रहनेसे घट जलका स्पर्शन नहीं कहा जा सकता किंतु स्पर्शनका त्रिकाल-गोचर विषय है जिस जगह तीनों काल पदार्थकी सत्ता रह सके उसका नाम स्पर्शन है इसरीतिसे भी जब क्षेत्र और स्पर्शनमें भेद है तब क्षेत्र शब्दका उल्लेख करने पर स्पर्शनका अर्थ सिद्ध नहीं हो सकता।

स्थितिकालयोरर्थांतरत्वाभाव इति चेन्न मुख्यकालास्तित्वसंप्रत्ययार्थं ॥ २० ॥

निर्देश स्वामित्वेत्यादि सूत्रमें स्थिति शब्दका उल्लेख कर आए हैं और सत्संख्याक्षेत्रेत्यादि सूत्रमें काल शब्द ग्रहण किया गया है परंतु हैं दोनों एक ही, क्योंकि जो स्थिति है वही काल है और जो काल है वही स्थिति है, इसलिए स्थिति शब्दके कहनेसे ही काल शब्दका प्रयोजन सिद्ध हो जाता है फिर काल शब्दका ग्रहण करना व्यर्थ है? सो ठीक नहीं। काल दो प्रकारका है एक मुख्य दूसरा व्यवहार। उनमें निश्चयकाल मुख्यकाल कहा जाता है और पर्यायविशिष्ट पदार्थोंके पर्यायोंकी हद जाननेवाला अर्थात् घंटा घडी पल आदि व्यवहारकाल है। स्थितिका अर्थ कालकी मर्यादा है अर्थात् अमुक पदार्थ इतने काल तक अमुक जगह रहेगा बस इसी बातको स्थिति शब्द बतला सकता है किंतु वह काल निश्चय और व्यवहारके भेदसे दो प्रकारका है इस तात्पर्यको काल शब्द ही बतलाता है इसलिए निश्चय और व्यवहारके भेदसे काल द्रव्य दो प्रकारका है यह बतलानेके लिए सूत्रमें काल शब्दका उल्लेख सार्थक है। अथवा स्थिति शब्द व्याप्य है, कुछ एक पदार्थोंके ही कालकी मर्यादा बतलाने वाला है और काल शब्द व्यापक है समस्त पदार्थोंकी मर्यादामें कारण है। (स्थिति, थोड़े ही पदार्थोंके ज्ञान

करानेमें कारण है और कालके कहनेसे समस्त पदार्थोंका ज्ञान होता है ) इसलिए समस्त पदार्थोंके ज्ञानमें कारण होनेसे काल द्रव्यमें सूत्रका ग्रहण करना सार्थक है, वह व्यर्थ नहीं कहा जा सकता।

नामादिषु भावगृहणात्पुनर्भावागृहणमिति चेन्नौपशमिकाद्यपेक्षत्वात् ॥ २१ ॥

'नामस्थापना' इत्यादि सूत्रमें भाव शब्दका ग्रहण कर आये हैं। उसी भाव शब्दके ग्रहणसे कार्य चल जायगा फिर 'सत्संख्याक्षेत्र' इत्यादि सूत्रमें भाव शब्दका उल्लेख करना व्यर्थ है ? सो ठीक नहीं। उक्त सूत्रमें जो भाव शब्दका ग्रहण किया गया है उसका तात्पर्य यह है कि जो द्रव्य न हो वह भाव है अर्थात् जो पर्याय भविष्यत् कालमें होनेवाला हो उसको वर्तमानमें कह देना, जिसतरह राजपुत्र आगे जा कर राजा होनेवाला है उसे अभीसे राजा कह देना द्रव्य निक्षेप है और जो पदार्थ वर्तमानमें जिस पर्यायसे मौजूद है उसे वैसा ही कहना जिसतरह 'राजाको राजा' यह भाव निक्षेप है। द्रव्यनिक्षेप भाव निक्षेप न कहा जाय इसलिये वहां पर भाव शब्दका उल्लेख किया गया है किंतु 'सत्संख्याक्षेत्रेत्यादि' सूत्रमें जो भाव शब्दका उल्लेख है उससे औपशमिक क्षायिक आदि भावोंका ग्रहण है जिसतरह औपशमिक भी सम्यग्दर्शन कहा जाता है और क्षायिक आदि भी सम्यग्दर्शन कहा जाता है। इसरीतिसे दोनों भाव शब्दोंका जुदा जुदा प्रयोजन होनेके कारण एक जगह भाव शब्दके कहनेसे दूसरी जगहके भाव शब्दका प्रयोजन सिद्ध नहीं हो सकता, इसलिये सत्संख्या आदि सूत्रमें ग्रहण किया गया, भाव शब्द व्यर्थ नहीं। अथवा—

विनेयाशयवशो वा तत्त्वाधिगमहेतुविकल्पः ॥ २२ ॥

संसारमें कोई शिष्य तो ऐसे होते हैं थोडा कहने पर ही विशेष तात्पर्य समझ लेते हैं और अनेक

मोटी बुद्धिके ऐसे होते हैं जिनकेलिये विस्तारसे कहा जाता है तब उनकी समझमें आता है। परम कारुणिक आचार्योंका उद्देश हर एकको तत्त्वोंके स्वरूपके समझानेका होता है इसलिये यहां पर जो पदार्थोंके स्वरूपका ज्ञान करानेकेलिये आचार्यने निर्देश आदि भेदोंका उल्लेख किया है वह विस्तारसे तत्त्वोंके स्वरूपको समझानेवाले शिष्योंकेलिये किया हुआ समझ लेना चाहिये नहीं तो केवल प्रमाणसे ही समस्त पदार्थोंका ज्ञान हो सकता है निर्देश आदिको ज्ञानका कारण मानना व्यर्थ ही है। इसरीतिसे जब यह बात सिद्ध हो गई कि विस्तार रुचि शिष्योंकेलिये निर्देश स्वामित्व आदिका उल्लेख है तब एकका दूसरेमें समावेशकी कल्पना कर जो ऊपर शंकायें उठाई गई हैं वे व्यर्थ हैं, क्योंकि समावेश हो भी जाय तो भी निर्देश आदिका कथन स्पष्ट प्रतीतिकेलिये है। इसतरह जिसप्रकार प्रमाण और नय अथवा निर्देश स्वामित्व आदि कारणोंसे जीव आदि पदार्थोंका ज्ञान होता है उसप्रकार सत् संख्या क्षेत्र आदि कारणोंसे भी उनका ज्ञान होता है यह समझ लेना चाहिये ॥ ८ ॥

इसप्रकार श्रीतत्त्वार्थराजवार्तिकालंकारकी भाषाटीकाके प्रथमोध्यायमें पांचवां आह्निक समाप्त हुआ ॥ ५ ॥

'सम्यग्दर्शन-ज्ञान-चारित्राणि मोक्षमार्गः' इस सूत्रमें सबसे पहिले सम्यग्दर्शनका उल्लेख किया गया है। उसकी उत्पत्ति स्वामि विषय निक्षेप और अधिगमके उपाय बतला दिये गये। सम्यग्दर्शनके संबंधसे जीव अजीव आदिके संज्ञा परिणाम आदि भी बतला दिये गये। अब सम्यग्दर्शनके बाद क्रम प्राप्त सम्यग्ज्ञान है उस पर विचार किया जाता है—

## मतिश्रुतावधिमनःपर्ययकेवलानि ज्ञानं ॥ ९ ॥

मतिज्ञान श्रुतज्ञान अवधिज्ञान मनःपर्ययज्ञान और केवलज्ञान ये पांच भेद सम्यग्ज्ञानके हैं। मति आदि शब्दोंका व्युत्पत्तिपूर्वक अर्थ यह है—

मतिशब्दो भावकर्तृकरणसाधनः ॥ १ ॥

ज्ञानार्थक मनु धातुसे भावसाधन अर्थमें क्ति प्रत्यय करने पर मति शब्द सिद्ध हुआ है और मननं मतिः, मतिज्ञानावरण कर्मके क्षयोपशमसे इंद्रिय और मनकी सहायतासे जो पदार्थोंका जानना है वह मति है। इसीतरह उदासीनतासे जहां बाहुल्यकी अपेक्षा पदार्थोंका स्वरूप कहा जाता है वहां पर 'मनुतेऽर्थान्' पदार्थोंको जो जाने वह मति है यह कर्ता अर्थमें मति शब्दकी व्युत्पत्ति है। इसीतरह जहां पर कथंचित् भेद और अभेदकी विवक्षा है वहांपर 'मन्यतेऽनेनेति मतिः' जिसके द्वारा पदार्थ जाने जांय वह मति है यह करण अर्थमें व्युत्पत्ति है। यहांपर ज्ञान करण है और आत्मा कर्ता है परंतु आत्मासे ज्ञानको कथंचित् भिन्न वा कथंचित् अभिन्न मानने पर कोई दोष नहीं है।

श्रुतशब्दः कर्मसाधनश्च ॥ २ ॥

श्रुतज्ञानावरण वा नोइंद्रिय (मन) आवरणके क्षयोपशम आदि अंतरंग वहिरंग कारणोंके मौजूद रहते जिसके द्वारा सुना जाय—श्रुतज्ञानका विषय किया जाय वह श्रुतज्ञान है। यहां पर श्रुतशब्दकी कर्ता करण और भाव अर्थमें व्युत्पत्ति समझ लेनी चाहिए। 'शृणोतीति श्रुतं' यह श्रुत शब्दका कर्तृसाधन व्युत्पत्ति है और श्रुतज्ञानरूप परिणत आत्मा ही पदार्थोंको सुनता है यह उसका अर्थ है। जिससमय श्रुतज्ञानको आत्मासे कथंचिद्भिन्न माना जायगा उससमय 'श्रूयतेऽनेनेति श्रुतं' यह करण साधन व्युत्पत्ति

है और जिसके द्वारा सुना जाय वह श्रुत है यह उसका अर्थ है। यहांपर करण होनेसे श्रुतज्ञान भिन्न जान पडता है तो भी कथंचित् भेद पक्षके अवलंबनसे कोई दोष नहीं। 'श्रवण मात्रं वा श्रुतं' यह भावसाधन व्युत्पत्ति है। सुनना-जानना रूप यह उसका अर्थ है।

अवपूर्वस्य दधातेः कर्मादिसाधनः किः ॥ ३ ॥

अब उपसर्ग पूर्वक धा धातुसे कर्म करण और भाव तीनों अर्थोंमें कि प्रत्यय करने पर अवधि शब्द सिद्ध होता है। अवधिज्ञानावरणका क्षयोपशम और वीर्यांतरायका क्षयोपशम आदि अंतरंत वहिरंग कारणोंके रहते जिसके द्वारा पदार्थ जाने जांय वा जो पदार्थोंको जाने अथवा पदार्थोंका जानना स्वरूप ही जिसका स्वभाव हो वह अवधि—अवधिज्ञान कहा जाता है यह कर्ता करण और भाव तीनों अर्थोंकी अपक्षा अवधिशब्दका व्युत्पत्तिपूर्वक अर्थ है। जिसतरह अधःक्षेपणं अवक्षेपणं नीचे गिरना अवक्षेपण कहा जाता है उसीतरह अवधिज्ञानका अर्थ भी अधोलोकके पदार्थोंका जानना है इसरीतिसे अधोलोकके बहुतसे पदार्थोंको जो ज्ञान विषय करे वह अवधिज्ञान कहा जाता है। "यद्यपि अवधिज्ञानवाला मर्यादित रूपसे कुछ ऊपरके पदार्थोंको भी जान सकता है परंतु बहुत थोडा किंतु अधिक रूपसे अधोलोकके पदार्थोंको ही जान सकता है इसलिए 'अधोलोकके बहुतसे पदार्थोंको जो ज्ञानविषय करे वह अवधिज्ञान है' यह लक्षण प्रधानताकी अपेक्षा किया गया है।" अथवा—

अवधिका अर्थ मर्यादा भी है। जो मर्यादित रूपसे पदार्थोंको विषय करे वह अवधिज्ञान है। इसी अध्यायके 'रूपिष्ववधेः' अवधिज्ञानका विषय रूपी पदार्थ है, इस सत्ताईसवें सूत्रमें अवधिज्ञानके मर्यादित विषयका वर्णन किया गया है। यदि यहांपर यह कहा जाय कि—केवलज्ञानके सिवाय मर्यादित विषय

तो चारों ज्ञानोंका है अर्थात् पांच इंद्रिय और मनसे जो मतिज्ञान होता है वह भी मर्यादारूपसे होता है। श्रुतज्ञानकी भी मर्यादा है एवं मनःपर्यायज्ञान भी दूसरेके मनमें स्थित रूपी पदार्थोंको जानता है, इसलिए यहांपर भी मर्यादा है। यदि मर्यादितरूपसे पदार्थोंका जानना अवधिज्ञान कहा जायगा तो मति आदि ज्ञानोंको भी अवधिज्ञान कहना पडेगा ? सो ठीक नहीं। जिसतरह गौ शब्दके पृथ्वी वाणी गाय आदि अनेक अर्थ होते हैं तो भी रूढ़िबलसे गाय ही अर्थ लिया जाता है उसीतरह मर्यादित रूपसे जानना यद्यपि सभी ज्ञानोंका विषय है तो भी रूढ़िबलसे मर्यादितरूपसे पदार्थोंको जानना अवधिज्ञान ही कहा जाता है, अन्य ज्ञान नहीं।

मनः प्रतीत्य प्रतिसंधाय वा ज्ञानं मनः पर्ययः ॥ ४ ॥

मनःपर्ययज्ञानावरणका क्षयोपशम और वीर्यांतरायका क्षयोपशम आदि अंतरंग वहिरंग कारणोंके द्वारा दूसरेके मनमें स्थित पदार्थका जान लेना मनःपर्ययज्ञान कहा जाता है। जिसतरह मति आदि शब्दोंको कर्तृसाधन करण साधन और भावसाधन बतला आए हैं उसीतरह 'मनः पर्येति परीयते पर्ययमात्रं वा मनःपर्ययः' इसतरह मनःपर्यय शब्दको भी कर्ता करण और भावसाधन मान लेना चाहिए। मनको प्रतीति कर वा आश्रय कर जो ज्ञान होता है वह मनःपर्ययज्ञान कहलाता है यह जो व्युत्पत्तिसिद्ध मनःपर्ययज्ञानका अर्थ है यहांपर मन शब्दसे परके मनमें स्थित पदार्थका ग्रहण है, क्योंकि आधारमें रहनेवाला आधेय पदार्थ भी आधारके नामसे कह दिया जाता है यह व्यवहार है। यहांपर दूसरेके मनमें स्थित पदार्थ आधेय और मन आधार है तो भी उस पदार्थको मनके नामसे पुकारनेमें कोई हानि नहीं। तथा वह परके मनमें रहनेवाला पदार्थ घट आदि रूपी पदार्थ ग्रहण किया गया है अर्थात् परके

मनमें यदि रूपी पदार्थका विचार हो रहा होगा तभी मनःपर्ययज्ञानी उसके मनकी बात जान सकता है किंतु यदि वह पर मनुष्य किसी अमूर्तिक पदार्थका चिंतवन करेगा तो मनःपर्ययज्ञानी उसके मनकी बात नहीं जान सकता। इसरीतिसे परके मनमें स्थित रूपी पदार्थको प्रतीति कर वा आश्रय कर मनःपर्ययावरणके क्षयोपशम आदि अंतरंग वहिरंग कारणोंके द्वारा जो दूसरेके मनमें स्थित रूपी पदार्थको जान लेना है वह मनःपर्ययज्ञान है यह खुलासा रूपसे मनःपर्ययज्ञानका अर्थ है। यदि यहांपर यह शंका की जाय कि—

मतिज्ञानप्रसंग इति चेन्नापेक्षामात्रत्वात् ॥ ५॥

ऊपर मनसे मतिज्ञानकी उत्पत्ति कह आए हैं। यदि मनःपर्ययज्ञानमें भी मनका निमित्त माना जायगा तो फिर मनःपर्ययज्ञानको मतिज्ञान ही कह देना पडेगा। आगमका भी यह वचन है कि मनके द्वारा मनको आश्रय कर जो ज्ञान होता है वह मनःपर्ययज्ञान है इसरीतिसे मनके निमित्तसे मनःपर्ययज्ञानकी उत्पत्ति मानने पर वह मतिज्ञान ही कहा जासकेगा मनःपर्ययज्ञान जुदा सिद्ध नहीं हो सकता? सो ठीक नहीं। 'अभ्रे चंद्रमसं पश्य' आकाशमें चंद्र देखो यहांपर आकाशका कहना जिसतरह अपेक्षामात्र है यदि आकाशको न कहा जाय, 'चंद्र देखो' इतना ही कहा जाय तब भी चद्रमाका ज्ञान हो सकता है उसीतरह मनःपर्ययज्ञानमें भी मनका निमित्त अपेक्षामात्र है। 'विना मनको निमित्त मान मनःपर्ययज्ञान होगा ही नहीं, यह बात नहीं। तथा जिसतरह मतिज्ञान मनका कार्य है मनकी सहायतासे ही होता है उसतरह मनःपर्ययज्ञान मनका कार्य नहीं किंतु मनःपर्ययज्ञानकी उत्पत्तिमें आत्माकी विशुद्धता ही निमित्तकारण है। आत्माकी विशुद्धिके बिना मनःपर्ययज्ञान हो ही नहीं सकता।

वाह्याभ्यंतरक्रियाविशेषात् यदर्थं केवंते तत्केवलं ॥ ६ ॥

जिस ज्ञानकी प्राप्तिकेलिए मन वचन काय तीनों योगोंके निरोधपूर्वक बाह्य और अभ्यंतर तपोंका आराधन किया जाता है वह केवलज्ञान है अर्थात् मतिज्ञान और श्रुतज्ञान ये दो ज्ञान तो साधारण हैं प्राणिमात्रके प्रतिसमय विद्यमान रहते हैं इसलिए मतिज्ञान और श्रुतज्ञानकी उत्पत्तिमें तपकी जरा भी आवश्यकता नहीं पडती। अवधिज्ञानकेलिए भी खास रूपसे तपकी आवश्यकता नहीं, देव आदिको वा तीर्थंकर आदिको तपके बिना ही अवधिज्ञान हो जाता है। मनःपर्ययज्ञानमें भी यह बात नहीं कि वह तप तपनेसे ही हो किंतु दीक्षा लेते समय परिणामोंकी विशुद्धतासे मनःपर्ययज्ञान हो जाता है। किंतु केवलज्ञान अनशन अवमोदर्य आदि बाह्यतप और प्रायश्चित्त विनय आदि अंतरंग तप इन दोनों प्रकारके तपोंको विना आराधन किये नहीं प्राप्त हो सकता, इसीलिये केवलज्ञानकी उत्पत्तिमें बाह्य अभ्यंतर दोनों प्रकारके तपोंको प्रधानतासे कारण बतलाया है। अथवा—

अव्युत्पन्नोवाऽसहायार्थः केवलशब्दः ॥ ७ ॥

देवदत्त केवल अन्नको खाता है यहांपर केवलका अर्थ असहाय रहनेके कारण अन्न जिसतरह अन्य व्यंजनोंकी सहायता रहित असहाय माना जाता है उसीतरह केवलज्ञानमें जो केवल शब्द है उसका भी अर्थ असहाय है और मतिज्ञान आदि क्षायिक ज्ञानोंकी सहायता रहित केवलज्ञान असहाय ज्ञान कहा जाता है इस रीतिसे असहाय अर्थको कहनेवाला केवल शब्द अव्युत्पन्न रूढिसे है व्युत्पत्तिसिद्ध नहीं।

करणादिसाधनो ज्ञानशब्दो व्याख्यातः ॥ ८ ॥

'जानाति ज्ञायते ज्ञानमात्रं वा ज्ञानं' जो जाने, जिससे जाना जाय और जो जाननास्वरूप हो

वह ज्ञान है इस तरह कर्ता करण भाव साधन ज्ञान शब्दका विस्तारसे पहिले व्याख्यान कर दिया गया है।

इतरेषां तदभावः ॥ ९ ॥

यह जो ज्ञान शब्दको कर्ता करण और भाव साधन कहा गया है वह अनेकांतवादमें ही बन सकता है एकांतवादमें नहीं बन सकता क्योंकि एकांतवादमें एक ही धर्मकी प्रधानता हो सकती है। जिससमय ज्ञानशब्द कर्तृसाधन कहा जायगा उससमय करणसाधन नहीं कहा जा सकता। जिससमय कर्मसाधन कहा जायगा उस समय कर्तृसाधन नहीं कहा जा सकता। किंतु अनेकांतवादमें कर्तृसाधन आदि तीनोंका कथन कथंचित् शब्दकी अपेक्षा रखनेके कारण विरुद्ध नहीं माना जा सकता। एकांतवादियोंके मतमें ज्ञान शब्दमें कर्तृसाधन आदि इसप्रकार नहीं घट सकते क्योंकि—

आत्माभावे ज्ञानस्य करणादित्वानुपपत्तिः कर्तुरभावात् ॥ १० ॥

यह नियम है कि कर्ताके रहते ही करण बन सकता है जिस तरह परशुसे देवदत्त काष्ठका छेदन करता है यहांपर कर्ता देवदत्तके रहते ही परशुको करण कहा जाता है किंतु विना देवदत्तके परशु करण नहीं हो सकता उसी तरह आत्मा कर्ता और ज्ञान करण माना गया है यहांपर भी आत्माके रहते ही ज्ञानको करणपना आसकता है किंतु आत्माके अभावमें ज्ञान करण नहीं कहा जा सकता। बौद्ध लोग ज्ञानके सिवाय आत्मा पदार्थ नहीं मानते इसलिये कर्ता आत्माके अभावमें उनके मतमें ज्ञान करण नहीं कहा जा सकता। तथा कर्ता आत्माके अभावमें ज्ञानको भाव साधन भी नहीं कहा जा सकता क्योंकि ज्ञप्तिर्ज्ञानं—जाननारूप ज्ञान, भाव कहा जाता है। भावका अधिकरण ही जब आत्मा सिद्ध नहीं

तब ज्ञान भावसाधन भी नहीं हो सकता। यदि यहांपर यह कहा जाय कि आत्माके न माने जानेपर ज्ञान करण वा भाव साधन मत बनो किंतु 'जानातीति ज्ञानं' जो जाने वह ज्ञान है इसप्रकार कर्तृसाधन तो बन सकता है इस रीतिसे ज्ञान; करण और भाव न भी कहा जाय कर्ता तो कहा जा सकता है? सो ठीक नहीं। बौद्ध लोग सब पदार्थोंको निरीहक–उदासीन मानते हैं। जो उदासीन होता है वह कर्ता नहीं कहा जा सकता क्योंकि कार्यके करनेमें जो स्वतंत्र होता है वह कर्ता माना जाता है जिस तरह देवदत्त घडा बना रहा है यहांपर घट कार्यके करनेमें देवदत्त स्वतंत्र है इसालिये वह घडाका कर्ता माना गया है यदि उदासीन पदार्थको भी कर्ता माना जायगा तो जहांपर देवदत्त घडा बना रहा है वहांपर उदासीनरूपसे आकाश आदि पदार्थ भी विद्यमान हैं उनको भी कर्ता कह देना पडेगा परन्तु उनका कर्ता होना प्रमाणबाधित है। जब बौद्ध सब ही पदार्थोंको उदासीन मानते हैं तब ज्ञान पदार्थ भी उनके मतमें उदासीन ही है इसालिये वह कर्ता नहीं हो सकता।

अथवा–जिस पदार्थको पूर्व और उत्तरकी अपेक्षा रहती है कुछ काल ठहरता है वही कर्ता कहा जा सकता है। जिस तरह कुंभकार घडा बनाता है। उसको घटकी पहिली पर्याय मिट्टीकी अपेक्षा रहती है और उत्तर पर्याय–घटका पूर्ण हो जाना या जलधारण आदि क्रियामें घटका समर्थ हो जाना आदिकी अपेक्षा रहती है इसालिये जबतक घट पूरा नहीं होता तबतक उसका रहना कार्यकारी समझा जाता है। बौद्ध ज्ञानको जो कर्ता स्वीकार करते हैं वह अयुक्त है। उनके मतमें प्रत्येक पदार्थ एक क्षण में रहकर नष्ट होनेवाला है। जो पदार्थ एक क्षणमें ही नष्ट हो जानेवाला है उसको पूर्व और उत्तरपर्यायोंकी अपेक्षाका अवसर नहीं मिल सकता क्योंकि पूर्व और उत्तर पर्यायोंकी अपेक्षाके लिये अधिक क्षण

ठहरनेकी आवश्यकता पडती है। ज्ञान भी बौद्ध मतमें अन्य पदार्थोंके समान क्षण भरमें विनष्ट हो जानेवाला है। उसे भी अपनी पूर्व और उत्तर पर्यायोंकी अपेक्षा करनेका अवसर नहीं मिल सकता इस रीतिसे जब ज्ञान पदार्थ निरपेक्ष है—क्षणभरमें विनाशीक होनेके कारण जिस कार्यका वह कर्ता होगा उस कार्यके पूर्व और उत्तर पर्यायोंकी अपेक्षा नहीं रख सकता तब वह कर्ता नहीं हो सकता।

अथवा—जो पदार्थ करणके व्यापारकी अपेक्षा करनेवाला होता है वही कर्ता कहा जाता है। जिस तरह देवदत्त परशुसे काष्ठ छेदता है यहांपर कर्ता देवदत्त है और उसको करण परशुकी अपेक्षा है यदि ज्ञानको कर्ता माना जायगा तो उसके भिन्न कोई करण मानना चाहिये। करण दूसरा कोई है नहीं इस-लिये ज्ञानको कर्ता नहीं कहा जा सकता। यदि यह कहा जायगा कि ज्ञानकी जो स्वशक्ति है वह करण मान ली जायगी तब ज्ञान कर्ता हो सकेगा कोई दोष नहीं? सो अयुक्त है क्योंकि वहांपर यह विकल्प उठता है कि वह जो ज्ञानकी स्वशक्ति है वह ज्ञानसे भिन्न है कि अभिन्न है? यदि भिन्न मानी जायगी तब ज्ञानसे भिन्न आत्मा पदार्थकी सिद्धि हो जायगी क्योंकि शक्तिमान पदार्थ आत्मा कहना पडेगा और शक्ति पदार्थ ज्ञान मानना पडेगा। ज्ञानको शक्ति ही माना गया है। यदि शक्ति और ज्ञान अभिन्न—दोनों एक माने जांयगे तब जो ऊपर दोष दिया गया है कि करणके व्यापारकी अपेक्षा विना कीये ज्ञान कर्ता नहीं कहा जा सकता। वह दोष जैसाका तैसा रहेगा क्योंकि ज्ञान और शक्ति एक ही पदार्थ हो गये स्वशक्तिरूप करण भिन्न सिद्ध नहीं हुआ। यदि कदाचित् फिर यह कहा जाय कि हम एक ज्ञानको नहीं मानते, ज्ञानकी संतान मानते हैं। यद्यपि संतानमें एक ज्ञानके उत्पन्न होनेपर दूसरा ज्ञान नष्ट हो जाता है दो ज्ञान एक साथ नहीं रहते तो भी जिस ज्ञानकी संतान मानी गई है उस संतानी

ज्ञानको कर्ता और उसकी संतानको करण इस रूपसे उपचारसे कर्ता करणका व्यवहार बन सकता है इसलिये संतानकी अपेक्षा ज्ञान कर्ता हो सकता है कोई दोष नहीं ? सो ठीक नहीं। ज्ञानकी संतान मान कर उसमें कर्ता करणका व्यवहार मानना और आत्मा पदार्थका अभाव कहना वास्तविक तत्त्वसे विपरीत बात है—मिथ्या है इसलिये उस प्रकारके तत्वका मानना मृषावाद कहना पडेगा तथा वहांपर यह विकल्प भी उठता है कि वह जो संतान है वह संतानीसे भिन्न है कि अभिन्न ? यदि भिन्न मानी जायगी तब संतानीको आत्मा और संतानको ज्ञान माननेसे आत्मा पदार्थ सिद्ध हो जायगा। यदि अभिन्न मानी जायगी तब संतानी और संतान दोनों एक ही हो गये संतानीसे भिन्न संतान सिद्ध नहीं हुआ इस रीतिसे संतानको करणपना न होनेसे ज्ञान कर्ता नहीं हो सकता। यदि यह कहा जाय कि विना किसी करणके व्यापारकी अपेक्षा कीए ज्ञान कर्ता नहीं हो सकता इसलिये हम मन और इंद्रियोंको करण मान लेंगे ज्ञान कर्ता हो जायगा कोई दोष नहीं ? सो ठीक नहीं। मन किसी पदार्थको नहीं जान सकता है उसमें जाननेकी शक्ति नहीं है क्योंकि बौद्ध सिद्धान्तमें समस्त पदार्थ क्षणभरमें विनश जानेवाले हैं। मन पदार्थ भी क्षणविनाशीक है जो क्षणविनाशीक है वह करण नहीं हो सकता किंतु कुछ क्षण तक ठहरनेवाला ही पदार्थ करण कहा जा सकता है इसलिये क्षण विनाशीक होनेसे मन ज्ञानका करण नहीं हो सकता। बौद्ध सिद्धान्तमें कहा भी है 'षण्णामनंतरातीतं विज्ञानं यद्धि तन्मनः' अर्थात् छै आयतनोंके पीछे अतीत विज्ञान है वह मन है। इस रीतिसे क्षण विनाशीक होनेसे मन करण नहीं हो सकता। इसी तरह इंद्रियोंको भी क्षणविनाशीक माना है और उन्हें अतीत विज्ञान बतलाया है इसलिये इंद्रियां भी करण नहीं हो सकतीं। यदि यह कहा जायगा कि जिस समय ज्ञान

मौजूद है उसी समय होनेवाले मन और इंद्रियां करण हो सकते हैं कोई दोष नहीं ? सो भी अयुक्त है। क्योंकि जिस मनुष्यके सींग उत्पन्न होते हैं वे एक साथ होते हैं वहांपर यह बात नहीं कि दोनों सींग एक साथ उत्पन्न हुए हैं इसालिये दाहिनी ओरके सींगका बांही ओरका सींग करण माना जाय। इसलिये यह बात सिद्ध हो चुकी कि जो पुरुष आत्माको न मानकर ज्ञान ही पदार्थ माननेवाला है और उसे क्षण विनाशीक मानता है उसका माना हुआ ज्ञान करणके व्यापारकी अपेक्षा विना किये कर्ता नहीं कहा जा सकता। और भी यह वात है कि—

बौद्ध लोग प्रकृतिका जो अर्थ है उससे भिन्न कोई पदार्थ नहीं मानते। ज्ञान शब्दकी प्रकृति ज्ञा धातु है क्योंकि ज्ञा धातुसे युट् प्रत्यय करनेपर ज्ञान शब्दकी सिद्धि होती है तथा उस ज्ञा धातुका अर्थ जानना मात्र है उससे भिन्न आत्मा पदार्थ है नहीं जिसे कर्ता माना जाय इसालिये प्रकृतिका अर्थ ज्ञान; कर्ता नहीं हो सकता। और भी यह वात है कि—

यदि ज्ञानको कर्ता मान भी लिया जाय तो ज्ञान सिवाय एक क्षणके दूसरे क्षणमें नहीं रह सकता और उसमें रहनेवाला कर्तापन भी सिवाय एक क्षणके दूसरे क्षणमें नहीं रह सकता इस रीतिसे जब ज्ञानमें रहनेवाला कर्तृत्वधर्म क्षणविनाशीक है तब जिसका उच्चारण अनेक क्षणोंमें हो सकता है ऐसे कर्ता शब्दसे वह नहीं कहा जा सकता। यदि कदाचित् कर्तृत्वको कहनेवाले कर्ता शब्दको भी क्षणविनाशीक मान लेवे सो भी ठीक नहीं। कर्तृशब्द कर्तृत्व अर्थको अनेक क्षण ठहर कर ही कह सकता है किंतु एक क्षण ठहर कर वह कर्तृत्व अर्थको कभी नहीं कह सकता। यदि यहांपर यह कहा जाय कि हम ज्ञानकी संतान मान लेंगे। संतानी पदार्थ अनेक क्षणस्थायी होगा और वह कर्ता कहा जा सकेगा

कोई दोष नहीं ? सो भी अयुक्त है। भेद और अभेदका विकल्प उठाकर पहिले संतानका स्पष्टतासे खंडन कर आए हैं। यहांपर अवक्तव्यवादीका कहना है कि—

आत्मा पदार्थ माना नहीं जाता। ज्ञान कर्ता आदि बन नहीं सकता। जब कोई पदार्थ किसी रूपसे सिद्ध नहीं हो सकता तब अवाच्य तत्व मानना ही ठीक है क्योंकि समस्त धर्मोंमें किसी प्रकारका कर्ता कर्म आदि व्यापार नहीं बन सकता इसलिये वे वचनके विषय नहीं हो सकते इसलिये ज्ञानके कर्तृत्व आदिके निषेधसे (हमारा अवक्तव्यवादियोंका) अभिमत सिद्ध होनेसे हमारे घरमें रत्नोंकी वर्षाके समान अत्यन्त हर्ष है। सो ठीक नहीं। उनको अवाच्य कहना भी तो वचनका ही विषय है यदि सब धर्मोंको सर्वथा अवाच्य माना जायगा तो अवाच्य धर्म भी वचनसे न कहा जा सकेगा इसलिये जिस तरह मेरी मा बंध्या है यह कहना स्ववचन बाधित है उसीतरह सब धर्मोंको अवाच्य मानकर अवाच्यत्व धर्मका कहना भी स्ववचन बाधित है। तथा जीव अजीव आदि तत्व प्रमाणसिद्ध हैं। यदि सर्वथा अवाच्य ही तत्व मान लिया जायगा तो जीव अजीव आदि तत्वोंके ज्ञानका उपाय ही लुप्त हो जायगा। इसलिये केवल अवाच्य तत्व नहीं माना जा सकता। और यह वात है कि—

जिसतरह जिस मनुष्यको सफेद और नीला आदिका ज्ञान है वही मनुष्य यह कह सकता है कि यह पदार्थ सफेद है नीला आदि नहीं किंतु जिसे यह सफेद है और यह नीला आदि नहीं ऐसा ज्ञान नहीं वह उपर्युक्त विशेषको नहीं जान सकता उसी तरह जो मनुष्य कर्तृसाधन और करण आदि साधनका जानकार है वही यह विशेष जान सकता है कि यह कर्तृसाधन है और यह करण आदि साधन है किंतु जिसे यह ज्ञान नहीं कि यह कर्तृसाधन है और यह करण आदि साधन नहीं, वह उपर्युक्त विशेष नहीं

जान सकता। क्षणिकवादी बौद्धोंके मतमें ज्ञान पदार्थ एक क्षण रहकर विनश जानेवाला है और प्रत्यर्थवशवर्ती है अर्थात् एक ज्ञान एक ही पदार्थको विषय करता है इसलिये वह कर्तृसाधन और करण आदि साधन इन दोनों धर्मोंको विषय नहीं कर सकता। इस रीतिसे यह कर्तृसाधन है, करण आदि साधन नहीं। इस प्रकारके विशेष ज्ञानके न होनेसे 'जानातीति ज्ञानं' जो जाने वह ज्ञान है इस रूपसे ज्ञानको कर्तृसाधन नहीं कहा जा सकता। इसप्रकार यह बात निर्विवाद सिद्ध हो चुकी कि यदि आत्मा पदार्थ नहीं माना जायगा ज्ञान ही माना जायगा तो ज्ञान कर्ता वा करण आदि न हो सकेगा।

अस्तित्वेप्यविक्रियस्य तदभावोऽनभिसंबंधात् ॥ ११ ॥ पृथगात्मलाभाभावात् ॥ १२ ॥

नैयायिक और वैशेषिकोंका सिद्धान्त है कि जो पदार्थ आत्मा इंद्रिय मन और पदार्थके संबंधसे उत्पन्न होता है वह भिन्न माना जाता है ज्ञान पदार्थ, आत्मा इंद्रिय मन और पदार्थके संबंधसे उत्पन्न होता है इसलिये वह आत्मासे भिन्न है तथा आत्मा पदार्थ निष्क्रिय है। कोई भी उसमें क्रिया नहीं। यद्यपि ऐसा माननेसे नैयायिक आत्मा पदार्थ स्वीकार करते हैं तथापि ज्ञान उनके मतमें करण नहीं माना जा सकता क्योंकि परशुसे देवदत्त काष्ठ छेदता है यहांपर देवदत्तसे भिन्न परशु तीक्ष्ण भारी और कठिन आदि अपने विशेष स्वरूपोंसे प्रत्यक्ष सिद्ध है और वह करण कहा जाता है। यदि ज्ञान आत्मा से भिन्न माना जायगा तो उसका भी कुछ विशेष स्वरूप प्रसिद्ध होना चाहिये। सो प्रसिद्ध है नहीं। इसलिये वह करण नहीं हो सकता इस रीतिसे निष्क्रिय आत्माको मान भी लिया जाय और ज्ञानं उस का गुण भी स्वीकार कर लिया जाय तो भी सर्वथा भिन्न होनेसे उसका आत्माके साथ किसी प्रकार संबंध न रहनेके कारण वह करण आदि नहीं कहा जा सकता। और भी यह बात है, कि—

अपेक्षाभावात् ॥ १३ ॥

देवदत्तके हाथमें रहनेवाला परशु, ऊपरको उठना नीचेको पडना रूप देवदत्त द्वारा की जानेवाली क्रियाओंकी अपेक्षा रखता है बिना इन क्रियाओंकी अपेक्षा किए परशु अपना काम नहीं कर सकता इसलिए वह करण कहा जाता है। ज्ञान कर्ता आत्मा द्वारा की जानेवाली किसी क्रियाकी अपेक्षा नहीं करता क्योंकि आत्मा निष्क्रिय है किसी प्रकारकी उसमें क्रिया नहीं मानी गई इसलिए वह करण नहीं कहा जासकता।

तत्परिणामाभावात् ॥ १४ ॥

जिससमय देवदत्त छेदनरूप क्रियासे परिणत होता है उससमय उसके संबंधसे छेदन क्रियामें प्रवृत्त परशु करण माना जाता है। नैयायिक और वैशेषिकोंके मतमें आत्मा निष्क्रिय है उसमें किसी प्रकारकी क्रियाका संबंध माना नहीं इसलिए वह ज्ञानरूप क्रियासे परिणत हो नहीं सकता। आत्माको ज्ञानरूप क्रियासे परिणत हुए बिना ज्ञान करण नहीं कहा जासकता। इसलिए आत्माका सद्भाव माननेपर भी वह निष्क्रिय और ज्ञान गुण सर्वथा उससे भिन्न माना जायगा तो ज्ञान, करण आदि नहीं कहा जा सकता। तथा——

अर्थांतरत्वे तस्याज्ञत्वात् ॥ १५ ॥

संसारमें यह बात दीख पडती है कि जो पदार्थ ज्ञानसे भिन्न माना जाता है वह जड कहा जाता है जिसतरह घट पट आदि द्रव्य ज्ञानसे भिन्न हैं इसलिए वे जड हैं। यदि आत्माको भी ज्ञानसे सर्वथा भिन्न माना जायगा तो वह भी जड कहा जायगा चेतन नहीं कहा जासकता। यदि यह कहा जाय कि

जिसतरह दंड मनुष्यसे सर्वथा भिन्न है तो भी उसके संबंधसे मनुष्य दंडी कहा जाता है। जिसके हाथमें दंड रहता है वही दंडीके नामसे पुकारा जाता है अन्य नहीं उसीतरह ज्ञान भी आत्मासे भिन्न रहे तो भी उसके संबंधसे आत्मा चेतन कहा जा सकता है कोई दोष नहीं । सो भी अयुक्त है । जो पदार्थ ज्ञानस्वभाव होगा उसीके साथ ज्ञानका संबंध हो सकता है किंतु जो ज्ञानसे सर्वथा भिन्न है उसके साथ ज्ञानका संबंध नहीं हो सकता । आत्माको ज्ञानसे सर्वथा भिन्न माना गया है इसलिए जिसतरह ज्ञान-स्वभाव न होनेके कारण मन और इंद्रियोंके साथ ज्ञानका संबंध नहीं हो सकता उसीप्रकार आत्मा भी ज्ञानस्वभाव नहीं इसलिए आत्माके साथ भी ज्ञानका संबंध नहीं हो सकता । क्योंकि ज्ञानस्वभावके अभावमें आत्माके साथ ही ज्ञानका संबंध है मन और इंद्रियोंके साथ नहीं ऐसा नियम नहीं हो सकता। तथा दंडके संबंधसे मनुष्य जिसप्रकार दंडी कहा जाता है उसप्रकार ज्ञानके संबंधसे आत्मा भी ज्ञानी-चेतन कहा जा सकता है यहां जो दृष्टांत दिया है वह विषम दृष्टांत है क्योंकि आपसमें पृथक् रूपसे सिद्ध जो दंड दंडीका संबंध है उसमें अपने स्वरूपसे प्रसिद्ध दंडका केवल विशेषण रूपसे ग्रहण है किंतु दंडी, दंडरूप वा दंडकी क्रिया रूप परिणत नहीं होता आत्मा और ज्ञानके संबंधमें ज्ञानका केवल विशेषणरूप से ही ग्रहण नहीं है किंतु आत्मा ज्ञानके उत्पन्न हो जानेपर अहितका विचारना—जाननारूप ज्ञानकी क्रियासे परिणत होता अनुभवमें आता है इसलिए दृष्टांतमें तो विशेष्यका विशेषणकी क्रियारूप परिणत न होना है और दार्ष्टांतमें विशेष्यका विशेषणकी क्रियारूप परिणत होना है यह स्पष्ट विषमता होनेसे, दंडी उदाहरण ठीक नहीं । तथा ज्ञानको कर्ता करण और भावसाधनस्वरूप माना है । नैयायिक आदि के मतमें कर्ता आदि तीनों स्वरूप ज्ञान बन नहीं सकता इसलिये जिस समय ज्ञान कर्ता माना जायगा

उस समय करण अंशमें अज्ञानी है। जिस समय करण माना जायगा उस समय कर्ता अंशमें अज्ञानी है इसरूपसे जब ज्ञान भी अज्ञानी हो जाता है और ज्ञानसे सर्वथा भिन्न होनेके कारण आत्मा अज्ञानी है ही, इसलिये जिस तरह जो मनुष्य जन्मसे अंधे हैं उन दोनोंका आपसमें संबंध हो जानेपर भी दोनों अंधे ही कहे जाते हैं देखनेवाले नहीं कहे जा सकते क्योंकि उनके देखनेकी शक्तिका अभाव है उसीतरह जब ज्ञान और आत्मा दोनों जड हैं तब ज्ञान और आत्माका आपसमें संबंध भी हो जाय तो भी वे चेतन नहीं कहे जा सकते। जड ही रहेंगे। इसलिये ज्ञानके संबंधसे भी आत्मा चेतन नहीं कहा जा सकता। तथा—

यदि ज्ञानके माननेमें कुछ विशेषता न मानी जायगी और 'ज्ञायते अनेन तत् ज्ञानं' जिसके द्वारा जाना जाय वह ज्ञान है इस रूपसे उसे करणसाधन ही माना जायगा तो इंद्रिय और मनको भी ज्ञान कहना पडेगा क्योंकि इंद्रियां और मनके द्वारा भी पदार्थ जाने जाते हैं। तथा और भी यह बात है कि— नैयायिक लोग आत्माको व्यापक—सर्वत्र रहनेवाला मानते हैं। जो व्यापक होता है उसमें कोई भी क्रिया नहीं होती इसरीतिसे आत्मा उनके मतमें निष्क्रिय है एवं ज्ञान भी उनके मतमें निष्क्रिय माना गया है क्योंकि " क्रियावत्त्वं द्रव्यस्यैव लक्षणं " अर्थात् क्रिया द्रव्यमें ही रहती है, गुण पदार्थमें नहीं। ज्ञान गुण है इसलिये उसमें क्रिया नहीं रहती इस रीतिसे नैयायिक और वैशेषिक मतमें आत्मा और ज्ञान दोनों निष्क्रिय हैं। जो क्रियारहित—निष्क्रिय होता है वह कर्ता और करण नहीं हो सकता इसलिये ज्ञान न कर्ता हो सकता है और न करण हो सकता है इसप्रकार आत्माके माननेपर भी यदि वह ज्ञानसे सर्वथा भिन्न माना जायगा तो आत्मा जड कहना पडेगा। ज्ञान भी कर्ता और करण न बन सकेगा। दोनों पदार्थोंका अभाव ही हो जायगा।

सांख्य सिद्धान्तमें भी पुरुषका ज्ञान करण नहीं हो सकता क्योंकि उसमें बुद्धि ज्ञान प्रकृतिका विकार स्वरूप हैं, इंद्रिय मन अहंकार और महत्तत्वके व्यापारसे उत्पन्न हैं, सत्ता और विकल्परूप अभिमानकी परिणातस्वरूप है तथा पुरुष शुद्ध निष्क्रिय नित्य निर्विकारस्वरूप माना है। संसारमें यह बात प्रत्यक्ष सिद्ध है कि जो कर्ता क्रियावान् होता है वही करणका प्रयोग करता दीख पडता है जिस तरह 'देवदत्त तलवारसे शिर छेदता है' यहांपर क्रियावान् ही देवदत्त कर्ता परशु करणको उठाकर शिर में मारता दीख पडता है। सांख्यमतमें पुरुषको क्रियारहित माना है इसलिये करणके साथ उसका किसी प्रकारका संबंध न होनेके कारण उसका ज्ञान करण नहीं कहा जा सकता। ज्ञानको कर्ता भी नहीं माना जा सकता क्योंकि देवदत्त तलवारसे शिर छेदता है यहांपर तलवार करणरूपसे संसारमें प्रसिद्ध है और जब वह खूब पैनी भारी कठिन आदि उचित विशेषोंसे युक्त होनेसे सुन्दर जान पडती है उस समय तलवारकी प्रशंसामें यह कह दिया जाता है कि "वाह यह तलवार खूब अच्छी तरह छेदन क्रिया करती है" इस रीतिसे तलवारमें कर्ताके कार्यका आरोपण कर उसे कर्ता कह दिया जाता है। ज्ञानमें इस रूपसे कर्ताके कार्यका अध्यारोप नहीं किया जा सकता क्योंकि तलवार जिसतरह करणरूपसे संसारमें प्रसिद्ध है उस तरह ज्ञान; करणरूपसे प्रसिद्ध नहीं। यदि प्रसिद्ध न होनेपर भी हठात् उसे करण माना जायगा तो जो ऊपर ज्ञानको करण माननेमें अनेक दोष कह आए हैं उन दोषोंके कारण वह करण न हो सकेगा इसलिये ज्ञान किसी रूपसे कर्तृसाधन नहीं कहा जा सकता। ज्ञानको भावसाधन भी नहीं मान सकते क्योंकि जिस पदार्थमें विकृत होनेकी शक्ति है उसीका भाव विकार होता दीख पडता

१ इसका खुलासा ऊपर कह आए हैं।

है जिस तरह चावलोंमें विकृत होनेकी शक्ति है इसलिये उसमें सीझना आदि भाव हो सकते हैं और 'पचनं पाकः' पकना ही पाक है यह कहा जाता है किंतु जिसमें विकृत होनेकी शक्ति नहीं है उनमें भाव—विकार उत्पन्न नहीं हो सकता जिसतरह आकाश निर्विकार पदार्थ माना है इसलिये उसमें किसी प्रकारका विकार नहीं हो सकता। सांख्यमतमें पुरुषको विक्रियारहित निर्विकार माना गया है इसलिये उसके ज्ञानमें भावरूप परिणामकी उत्पत्ति नहीं हो सकती किंतु वह जैसाका तैसा ही रहेगा इस रीतिसे ज्ञानको भावसाधन नहीं कहा जा सकता। तथा—

जो प्रमाण होता है वह अज्ञानकी निवृत्ति आदि फलोंसे युक्त होता है। ज्ञानको प्रमाण माना गया है उसका भी कोई न कोई फल अवश्य होना चाहिये परन्तु ज्ञानके सिवाय और दूसरा कोई फल अन्य हो नहीं सकता और जिस ज्ञानको प्रमाण माना है यदि वही फल भी हो तो यह वात भी विरुद्ध है इसलिये परमत में ज्ञानको प्रमाण मानना भी युक्त नहीं जान पडता। यदि उससे अन्य दूसरा ज्ञान माना जायगा और पहिला ज्ञान उसका फल माना जायगा ? सो भी अयुक्त है क्योंकि वह फल आत्माका होगा ज्ञानका नहीं। परन्तु आत्माको भी निष्क्रिय माना है इसलिये वह फल आत्मामें भी नहीं हो सकता इस रीतिसे ज्ञान भावसाधन माना ही नहीं जा सकता। यदि यह कहा जायगा कि जाननारूप जो अधिगम है उसे प्रमाण न मानकर फल ही मान लिया जायगा और उस फलमें प्रमाणका उपचार कर लिया जायगा अर्थात् उपचारसे उस फल हीको प्रमाण मान लिया जायगा कोई दोष नहीं ? सो भी अयुक्त है क्योंकि— विना मुख्यके उपचार नहीं हो सकता। प्रमाण मुख्य है इसलिये उसके विना जाननारूप फल नहीं हो सकता। यदि यहांपर भी यह कहा जाय कि आकारके भेदसे जाननारूप अधिगममें प्रमाण और फल

की कल्पना हो सकती है अर्थात् ज्ञानस्वरूपको प्रमाण और अज्ञान निवृत्ति आदि आकारोंको फल इसप्रकार एक ही जाननारूप अधिगमको प्रमाण और फल माननेमें कोई दोष नहीं ? सो भी अयुक्त है। वे आकार, आकारवान् ज्ञानस्वरूप प्रमाणसे भिन्न हैं वा अभिन्न हैं ? जिससमय यह भेदाभेद विकल्प उठाया जायगा उस समय अनेक दोष आकर उपस्थित होंगे और उनसे जाननारूप अधिगमको प्रमाण और फल न माना जा सकेगा।

जो तत्त्वको निर्विकल्पक माननेवाले हैं। कोई भी भेद नहीं मानते उनके मतमें तो ज्ञानमें किसी प्रकारके आकारकी कल्पना ही नहीं हो सकती इसलिये उनके मतमें किसीप्रकारके आकारके न होनेसे फलकी कल्पना नहीं हो सकती। फलके विना प्रमाण नहीं माना जा सकता इसलिये उनके मतमें ज्ञान प्रमाण नहीं हो सकता। यदि यह कहा जायगा कि वाह्यमें पदार्थोंका भेद न होनेसे वाह्य पदार्थोंकी अपेक्षा ज्ञानमें आकार न हो अंतरंग आकार मान लिया जायगा और उसे फल मान लिया जायगा ? सो भी ठीक नहीं। वाह्य पदार्थोंके आकारके बिना अंतरंग आकार नहीं बन सकता इसलिये वह फल-स्वरूप नहीं हो सकता इसप्रकार जो मनुष्य एकांती है उनके द्वारा माने गये ज्ञानमें प्रमाण और फल दोनों नहीं घट सक्ते परंतु जो मनुष्य जिनेंद्र भगवानके आदेशके माननेवाले हैं, परमऋषि भगवान सर्वज्ञद्वारा प्रणीत नय भंगोंके गूढ विस्तारके जानकार हैं और अनेकांतवादके प्रकाशसे जिनके ज्ञान-रूपी नेत्र प्रकाशमान हैं उनके एक ही पदार्थमें अपेक्षासे अनेक पर्यायोंका संभव होनेसे प्रमाण और फल एक ही ज्ञानमें घट जाते हैं इसलिये अनेकांत वादकी अपेक्षा एक ही ज्ञान कर्ता करण और भाव साधन माना जा सकता है और एक ही ज्ञानमें प्रमाणपना और फलपना सिद्ध हो सकता है इसलिये पदार्थोंका स्वरूप अनेकांतवादकी अपेक्षा ही सुनिश्चित है।

मत्यादीनां ज्ञानशब्देन प्रत्येकमभिसंबंधो भुजिवत् ॥ १६ ॥

'देवदत्तजिनदत्तगुरुदत्ता भोज्यंतां' देवदत्त जिनदत्त और गुरुदत्त तीनोंको भोजन कराओ, यहां पर जिसतरह देवदत्त आदिमें प्रत्येकके साथ भुजि क्रियाका संबंध है जैसे देवदत्तको भोजन कराओ जिनदत्तको भोजन कराओ और गुरुदत्तको भोजन कराओ उसीतरह 'मतिश्रुतावधि' इत्यादि सूत्रमें ज्ञान शब्दका प्रत्येक मति आदिके साथ संबंध है इसलिये मतिके साथ ज्ञान शब्दका संबंध रहने पर मतिज्ञान और श्रुत आदिके साथ ज्ञान शब्दका संबंध रहने पर श्रुतज्ञान अवधि मनःपर्यय और केवल के साथ संबंध होनेसे अवधिज्ञान मनःपर्ययज्ञान और केवलज्ञान समझ लेने चाहिये । यद्यपि यहां यह शंका हो सकती है कि 'मतिश्रुतावधिमनःपर्ययकेवलानि ज्ञानं' इस सूत्रमें मति आदि और ज्ञान एक ही अधिकरणमें रहते हैं आत्माके सिवाय अन्य उनका कोई अधिकरण नहीं अथवा मति आदि विशेषण और ज्ञान विशेष्य है जो विशेष्यका लिंग वा वचन होता है वह ही विशेषणका भी होता है। 'ज्ञानं' यहां पर विशेष्यमें जब एक वचन है तो 'केवलानि' यहां पर भी विशेषणमें 'केवलं' यह एक वचन होना चाहिये ? सो ठीक नहीं। शब्दकी शक्तिकी अपेक्षा जिस शब्दका जो लिंग वा वचन नियत है यह परिवर्तित नहीं हो सकता। द्वंद्वसमासमें सर्व पद प्रधान होनेसे तीन या तीनसे अधिक शब्दोंका यदि समास होता है तो बहुवचन आता है इसलिये 'केवलानि' यहांपर बहुवचन ही न्याय्य है और वे सब मतिज्ञान आदि एक ज्ञानके ही भेद हैं इसलिये 'ज्ञानं' यहां पर एक वचन ही युक्त है—हेरफार नहीं हो सकता। यह बात 'सम्यग्दर्शनेत्यादि' सूत्रमें वा 'जीवाजीवेत्यादि' सूत्रमें विस्तारके साथ कह दी गई है। मति श्रुत आदिके क्रमसे कथन करनेका कारण यह है—

स्वंतत्वादल्पाच्तरत्वादल्पविषयत्वाच्च मतिग्रहणमादौ ॥ १७ ॥

जैनेंद्रव्याकरणमें 'स्वंसाखिपति १ । २ । ११० । सूत्र है । साखि और पति शब्दके सिवाय जितने ह्रस्व इकारांत और ह्रस्व उकारांत शब्द हैं उनमें सु संज्ञाका विधान करता है ह्रस्व इकारांत होनेसे मति शब्दकी भी सु संज्ञा है इसलिये एक तो सुसंज्ञक होनेसे मति शब्दका सबसे पहिले सूत्रमें उल्लेख किया गया है । दूसरे अवधि आदि शब्दोंकी अपेक्षा मति शब्दमें अक्षर थोडे हैं । जो थोडे अक्षरवाला होता है उसका पहिले प्रयोग होता है इसलिये भी सबसे पहिले मति शब्दका सूत्रमें उल्लेख है । तीसरे नेत्र आदिकी सहायतासे मतिज्ञान होता है । नेत्र आदिका विषय प्रतिनियत है बहुत कम होनेसे मतिज्ञान का विषय बहुत कम है अन्य ज्ञानोंका विषय अधिक है इसलिये विषयकी अल्पतासे भी अन्य ज्ञानोंकी अपेक्षा मतिज्ञानका सबसे पहिले सूत्रमें उल्लेख है ।

विशेष—सूत्रमें जो मति शब्दका सबसे पहिले उल्लेख किया है वार्तिककारने उसमें तीन कारण बतलाये हैं । एक तो मति शब्द सुसंज्ञक है, दूसरे अवधि आदि शब्दोंकी अपेक्षा इसमें अक्षर थोडे हैं, तीसरे और ज्ञानोंकी अपेक्षा इसका विषय कम है । यहांपर श्रुत आदिकी अपेक्षा मति शब्दके पूर्व निपातमें केवल सुसंज्ञकपना कारण नहीं हो सकता क्योंकि इकारांत होनेसे जिसतरह मति शब्द सुसं-

१ पाणिनीय व्याकरणमें सु संज्ञाकी जगह घि संज्ञाका विधान है । 'शेषो घ्यसखि । १ । ४ । ७ । यह अष्टाध्यायीका सूत्र है वह नदी संज्ञक शब्द और सखि ( पति ) शब्दको छोड जितने भर इदंत उदंत शब्द हैं उनमें घि संज्ञाका विधान करता है । २ । चक्षुरिंद्रिय केवल नातिनिकट और नातिदूरवर्ती सम्मुखस्थित पदार्थको ही देखती है, बाकी इन्द्रियां भी स्पर्श हुए पदार्थका बोध कराती हैं इसलिये इसका नियत ही विषय है ।

ज्ञक है उसतरह अवधि शब्द भी इकारांत होनेसे सुसंज्ञक है इस रीतिसे मति शब्दके समान अवधि शब्दका भी सबसे पहिले उल्लेख करनेमें अल्प अक्षरपना दूसरा कारण बतलाया है। अब अवधिका सबसे पहिले उल्लेख नहीं किया जा सकता क्योंकि अवधिमें अक्षर अधिक हैं मतिमें थोडे हैं इसलिये मति शब्दका ही सबसे पहिले उल्लेख हो सकता है।

तदनंतरं श्रुतं ॥ १८ ॥ विषयनिबंधनतुल्यत्वाच्च ॥ १९ ॥ तत्सहायत्वाच्च ॥ २० ॥

विना मतिज्ञानके श्रुतज्ञान नहीं हो सकता किंतु मतिज्ञानपूर्वक ही श्रुत होता है इसलिये मतिके बाद श्रुतका पाठ रक्खा है। अथवा "मतिश्रुतयोर्निबंधो द्रव्येष्वसर्वपर्यायेषु" अर्थात् मतिज्ञान और श्रुतज्ञान कुछ पर्यायोंके धारक समस्त द्रव्योंको जानते हैं, यह आगे जाकर दोनोंका विषय समानरूपसे सूत्रकारने बतलाया है इसलिये दोनोंका विषयसंबंध समान रूपसे होनेके कारण मतिके बाद श्रुतका पाठ रक्खा गया है। किंवा जिस तरह पर्वत और नारदका साहचर्य है जहां जहां नारद है वहां वहां पर्वत है एवं जहां जहां पर्वत है वहां वहां नारद है, दोनोंमें एकको छोडकर दूसरा नहीं रहता, उसी तरह मति और श्रुतज्ञानका भी साहचर्य है जहां जहां मतिज्ञान रहेगा वहां वहां नियमसे श्रुतज्ञान रहेगा एवं जहां जहां श्रुतज्ञान रहेगा वहां वहां नियमसे मतिज्ञान रहेगा दोनोंमें एक दूसरेको छोडकर नहीं रह सकता इसलिये भी मतिके बाद श्रुतका पाठ रक्खा गया है इस प्रकार इन तीन कारणोंसे श्रुतका ही क्रम प्राप्त है इसलिये मतिके बाद श्रुतका पाठ रक्खा है।

प्रत्यक्षत्रयस्यादाववधिवचनं विशुद्ध्यभावात् ॥ २१ ॥

यद्यपि मतिज्ञान और श्रुतज्ञानकी अपेक्षा अवधिज्ञानमें विशुद्धता अधिक हैं क्योंकि मति और

श्रुतज्ञानकी अपेक्षा विशेष निर्मलता लीये वह पदार्थोंको जानता है इसलिये मति और श्रुतज्ञानसे पहिले अवधिज्ञानका पाठ रखना न्यायप्राप्त है तथापि अवधिज्ञान मनःपर्यय ज्ञान और केवलज्ञानके भेदसे जो तीन प्रकारका प्रत्यक्ष माना है उनमें सबसे पहिले अवधिज्ञानका उल्लेख है एवं मनःपर्यय और केवल ज्ञानके समान अवधिज्ञानमें विशुद्धता नहीं है इसलिये श्रुतके बाद और तीनों प्रत्यक्षोंमें सबकी आदिमें कहे जाने वाले अवधिज्ञानका, मनःपर्ययके पहिले पाठ रक्खा है।

ततो विशुद्धतरत्वान्मनःपर्ययग्रहणं ॥ २२ ॥

अवधिज्ञानकी अपेक्षा मनःपर्ययज्ञान अधिक विशुद्ध है क्योंकि अवधिज्ञान तो देव आदि गतियोंमें विना संयम तप आदिके भी हो जाता है परंतु मनःपर्ययज्ञान मनुष्य गतिके सिवाय दूसरी गतिमें नहीं होता और संयमके द्वारा ही होता है इसलिये संयम गुणकी अपेक्षा अवधिज्ञानसे मनःपर्यय ज्ञानमें विशेष निर्मलता होने के कारण अवधिज्ञानके बाद क्रमप्राप्त मनःपर्ययका पाठ रक्खा है।

अंते केवलग्रहणं ततः परं ज्ञानप्रकर्षाभावात् ॥ २३ ॥

मतिज्ञान आदि समस्त ज्ञान केवलज्ञानमें ही समा जाते हैं। मतिज्ञान आदिका जो भी विषय है उस सबको केवलज्ञान जानता है किंतु केवल ज्ञानका जो विषय है वह किसी ज्ञानका विषय नहीं हो सकता केवलज्ञानका ही विषय हो सकता है क्योंकि इससे बढकर अन्य कोई ज्ञान नहिं इसलिये मतिश्रुतावधी-त्यादि सूत्रमें मनःपर्ययके बाद सब ज्ञानोंके अंतमें केवलका पाठ रक्खा है। और भी यह बात है कि—

१ मतिज्ञान आदि चारों ज्ञान क्षयोपशमरूप हैं परंतु केवलज्ञान क्षायिकरूप है इसलिये जहां क्षायिकज्ञान—केवलज्ञान प्रगट हो जाता है वहां ज्ञानका पूर्ण विकाश हो जाता है उस अवस्थामें क्षयोपशम ज्ञानकी स्वतंत्र सत्ता नहीं रहती।

तेनैव सह निर्वाणाच्च ॥ २४ ॥

मतिज्ञान आदि जो चार ज्ञान हैं वे क्षायोपशमिक ज्ञान हैं। केवलज्ञान अकेला क्षायिक ज्ञान है। मोक्षकी जो प्राप्ति होती है वह केवलज्ञानके द्वारा ही होती है अन्य क्षायोपशमिक ज्ञानोंके द्वारा मोक्ष नहीं होती इसलिये यह सब ज्ञानोंकी अपेक्षा केवलज्ञानमें ही उत्कृष्टता रहनेके कारण सब ज्ञानोंके अंतमें केवलज्ञानका पाठ रक्खा है। शंका—

मतिश्रुतयोरेकत्वं साहचर्यादेकत्रावस्थानाच्चाविशेषात् ॥ २५ ॥ नातस्तात्सिद्धेः ॥ २६ ॥

तत्पूर्वकत्वाच्च ॥ २७ ॥

जहां जहां मतिज्ञान है वहां वहां श्रुतज्ञान है एवं जहां जहां श्रुतज्ञान है वहां वहां मतिज्ञान है इस रूपसे मतिज्ञान और श्रुतज्ञानका साहचर्य है दोनोंमें एकके विना दूसरा नहीं रहता तथा दोनोंका आधार भी एक ही है। दोनोंमेंसे एक भी सिवाय आत्माके अन्यत्र नहीं रहता इसरीतिसे जब दोनोंका आपसमें साहचर्य और सामानाधिकरण्य संबंध है इसलिये दोनों ज्ञानोंका समान विषय एवं समान आधार होनेसे कोई भेद नहीं है ऐसी अवस्थामें दोनों एक रूप ही पडते हैं फिर मति और श्रुत दो ज्ञान न कह कर एक ही कोई ज्ञान कहना ठीक है? सो नहीं। जिन पदार्थोंके विशेष भिन्न भिन्न रूपसे निश्चित हैं और उनके कारण जो आपसमें भिन्न हैं उन्हींका साहचर्य और सामानाधिकरण्य संबंध प्रसिद्ध है किंतु जो एक है उसमें उक्त दोनों संबंध नहीं घट सकते। मतिज्ञान और श्रुतज्ञानका साहचर्य और समानाधिकरण्य सिद्ध है इसीलिये वे दोनों ही भिन्न भिन्न ज्ञान हैं। एक नहीं हो सकते। इसलिये उन दोनोंके एकत्वकी शंका करना व्यर्थ है। तथा "श्रुतं मतिपूर्वमित्यादि" श्रुतज्ञान मतिज्ञानपूर्वक होता है, यह

आगे सूत्रकारने कहा है जो पदार्थ एक है उसमें एक आगे और एक पीछे यह विभाग नहीं हो सकता परंतु मतिज्ञान पहिले और श्रुतज्ञान पीछे होता है यह मतिज्ञान और श्रुतज्ञानमें विभाग है इसलिये मतिज्ञान और श्रुतज्ञान दोनों एक नहीं हो सकते। यदि यहांपर यह शंका की जाय कि—

तत एवाविशेषः कारणसदृशत्वाद्युगपद्वृत्तेश्चेति चेन्नात एव नानात्वात् ॥ २८ ॥

जो कार्य होता है वह कारणके समान वा कारणस्वरूप ही होता है जिस तरह सफेद आदि तंतुओंका कार्य पट है इसलिये वह सफेद आदि तंतु स्वरूप ही है। श्रुतज्ञान भी मतिज्ञानका कार्य है इसलिये वह भी मतिस्वरूप ही है मतिसे भिन्न नहीं कहा जा सकता इस रीतिसे श्रुतज्ञानको मतिज्ञानपूर्वक कहनेसे ही दोनोंमें एकता सिद्ध हो जाती है तथा जिन पदार्थोंका किसी एक पदार्थमें एक साथ रहना होता है वे एक माने जाते हैं जिस तरह अग्निमें उष्णपना और प्रकाश एक साथ रहते हैं इसलिये वे अग्निस्वरूप ही माने जाते हैं। जिससमय आत्मामें सम्यग्दर्शनकी प्रकटता होती है उससमय मति और श्रुतको सम्यग्ज्ञानके नामसे कहा जाता है इसलिये अग्निमें उष्णपन और प्रकाशके समान मतिज्ञान और श्रुतज्ञान दोनों एक ही हैं भिन्न नहीं? सो भी अयुक्त है। कारणकी समानता और एक जगह एक साथ रहना ये दोनों वातें भी भिन्न पदार्थोंमें ही होती हैं क्योंकि कारण और कार्य दोनों पदार्थ भिन्न हैं इसीलिये यह कहा जाता है कि कार्य, कारणस्वरूप होता है। यदि दोनों एक होते तो यह भेदद्योतक व्यवहार हो ही नहीं सकता तथा अग्निमें प्रताप और प्रकाश दोनों भिन्न हैं इसलिये यह कहा जाता है कि वे दोनों अग्निस्वरूप हैं यदि अभिन्न होते तो दोनोंका जुदा जुदा उल्लेख कर दोनों अग्निस्वरूप नहीं कहे जाते। मति और श्रुत भी दोनों भिन्न भिन्न माने जांयगे तभी उनमें

यह कहा जा सकता है कि श्रुतज्ञान, मतिज्ञानपूर्वक होता है अथवा मतिज्ञान और श्रुतज्ञानका आधार एक है यदि दोनोंको एक माना जायगा तो यह व्यवहार नहीं बन सकता इसलिये कारणके समान कार्यका होना और एक जगह दोनोंका एक साथ रहना ये दोनों बातें जब मतिज्ञान और श्रुतज्ञान दोनोंको भिन्न सिद्ध करनेवाली हैं तब वे दोनों एक नहीं कहे जा सकते। यदि यहां पर यह कहा जाय कि—

विषयाविशेषादिति चेन्न गृहणभेदात् ॥ २९ ॥

'मतिश्रुतयोर्निबंधो द्रव्येष्वसर्वपर्यायेषु' मतिज्ञान और श्रुतज्ञानका विषयनियम द्रव्योंके थोडे पर्यायोंमें है, इस सूत्रसे सूत्रकारने मतिज्ञान और श्रुतज्ञानका विषयनियम समानरूपसे बतलाया है इस रीतिसे मति और श्रुतज्ञान दोनोंका विषय अभिन्न है तब दोनों अभिन्न ही हुए इसलिये दोनोंमें एक ही कहना चाहिये, दोके कहनेकी कोई आवश्यकता नहीं? सो भी कहना ठीक नहीं। दोनोंका विषय ग्रहण करनेमें भेद है। मतिज्ञान अन्य रूपसे विषयोंको ग्रहण करता है और श्रुतज्ञान अन्यरूपसे ग्रहण करता है यदि इस प्रकारका विषय अभेद मानकर मतिज्ञान श्रुतज्ञानको एक कह दिया जायगा तब जो घट आंखसे देखा जाता है वही हाथसे छूआ भी जाता है। दोनों इंद्रियोंका विषय एक ही घट है फिर नेत्र और स्पर्शन दो इंद्रियां न मानकर एक ही इंद्रिय माननी चाहिये। वा नेत्रसे देखनेको दर्शन कहा जाता है और हाथ आदिसे छूनेको स्पर्शन कहते हैं जब दोनोंका विषय एकसा है तब दर्शन और स्पर्शन दोके माननेकी आवश्यकता नहीं, दोनोंमें एक किसीको मान लेना चाहिये परंतु सो बात नहीं, यद्यपि दर्शन और स्पर्शनका विषय एक है तो भी दोनोंका उस विषयको ग्रहण करनेका प्रकार जुदा जुदा है इसलिये

दोनोंको एक नहीं कहा जा सकता। इस रूपसे मतिज्ञान और श्रुतज्ञानका विषय एक होनेपर भी दोनों का उस विषयको ग्रहण करनेका प्रकार जुदा जुदा है इसलिये दोनों एक नहीं कहे जा सकते। यदि फिर भी यह शंका की जाय कि—

उभयोरिंद्रियानिंद्रियनिमित्तत्वादिति चेन्न असिद्धत्वात् ॥ ३० ॥

जिस तरह मतिज्ञान इंद्रिय और मनसे उत्पन्न होता है उसी तरह श्रुतज्ञान भी इंद्रिय और मनसे उत्पन्न होता है क्योंकि इंद्रिय और मनसे मतिज्ञानकी उत्पत्ति सर्वानुभव सिद्ध है और श्रुतज्ञान वक्ताके कहनेपर और श्रोताके सुननेपर उत्पन्न होता है इसलिये वक्ताकी जिह्वा और श्रोताके कान एवं मन श्रुतज्ञानकी उत्पत्तिमें भी कारण है। यह नियम है जिसके उत्पादक कारण समान होते हैं वह एक ही माना जाता है उसमें भेद नहीं होता। मति और श्रुतज्ञानके उत्पादक कारण एक हैं इसलिये वे भी आपसमें भिन्न नहीं हो सकते इस रीतिसे कारणोंके अभेदसे मति और श्रुतज्ञानमें कोई एक ही मानना चाहिये दोके माननेकी कोई आवश्यकता नहीं ? सो ठीक नहीं। मतिज्ञान और श्रुतज्ञान एक हैं क्योंकि दोनों ही इंद्रिय और मनसे उत्पन्न होते हैं यहांपर 'इंद्रिय और मनसे होना' रूप हेतु असिद्ध है क्योंकि जिह्वा और कानको श्रुतज्ञानकी उत्पत्तिमें कारण बतलाया है सो जिह्वा तो शब्दका जो उच्चारण करता है उसीमें कारण है, श्रुतज्ञानकी उत्पत्तिमें कारण नहीं। कान भी अपनेसे होनेवाले मतिज्ञानकी उत्पत्तिमें कारण है श्रुतज्ञानकी उत्पत्तिमें कारण नहीं इसलिये श्रुतज्ञानकी उत्पत्तिमें दो इंद्रियोंको कारण बताकर एवं श्रुतज्ञानको मतिज्ञानके समान इंद्रिय और मनसे उत्पन्न होनेवाला सिद्ध कर जो दोनोंको एक सिद्ध करना चाहा था वह मिथ्या ठहरा क्योंकि उक्त दोनों इंद्रियां श्रुतज्ञानकी उत्पत्तिमें निमित्त न

सिद्ध हो सकीं तथा जब जिह्वा और कान इंद्रियां श्रुतज्ञानकी उत्पत्तिमें निमित्त न हो सकीं तब 'इंद्रिय और मनसे होना' रूप हेतु ही असिद्ध हो गया। असिद्ध हेतु साध्यको सिद्ध कर नहीं सकता। इसलिये जब इंद्रिय और मनसे होनेवाला श्रुतज्ञान सिद्ध न हो सका तब मतिज्ञान और श्रुतज्ञानको एक नहीं माना जा सकता। तो फिर श्रुतज्ञानकी उत्पत्तिमें क्या निमित्त है? सो कहते हैं—

अनिंद्रियनिमित्तोऽर्थावगमः श्रुतं ॥ ३१ ॥

जिस पदार्थका इंद्रिय और मनके द्वारा निश्चय हो चुका है उसी पदार्थमें मनके द्वारा जो विशेषता से ज्ञान होना है वह श्रुतज्ञान है। यदि यहांपर यह शंका की जाय कि—

ईहादिप्रसंग इति चेन्नावगृहीतमात्रविषयत्वात् ॥ ३२ ॥

अवग्रहके बाद कुछ विशेषता लिये इहा ज्ञान होता है और वह मनसे होता है। यदि इंद्रिय और मनसे निश्चित पदार्थमें मनकी प्रधानतासे कुछ विशेषता रखनेवाले ज्ञानको श्रुतज्ञान माना जायगा तो ईहाको भी श्रुतज्ञान कहना पडेगा? सो ठीक नहीं, ईहा ज्ञानमें कोई अपूर्व पदार्थ विषय नहीं होता किंतु जिस पदार्थको अवग्रहने ग्रहण किया है उसीको ईहा ग्रहण करता है। श्रुतज्ञान इसतरहका नहीं वह अपूर्व पदार्थको विषय करता है जिसतरह इंद्रिय और मनकी सहायतासे घटमें यह निश्चय हो जाना कि यह घट है, यह मतिज्ञान है। उसके बाद उस घटमें भिन्न, अनेक देश अनेक कालमें रहनेवाले और भिन्न रंगोंके समान जातीय अन्य घटोंका जान लेना यह श्रुतज्ञान है इस रीतिसे एक पदार्थके जानने के बाद समानजाति दूसरे पदार्थको जान लेना यह श्रुतज्ञानका विषय है तब ईहा श्रुतज्ञान नहीं पड

१ अवग्रहेहावायधारणा ॥ १५ ॥ इस सूत्रमें अवग्रहका खुलासा अर्थ लिखा जायगा।

सकता क्योंकि वह एक ही पदार्थमें कुछ विशेषता लीये जानता है। एक पदार्थको छोडकर अन्य पदार्थ का ज्ञान वहांपर नहीं होता। अथवा—

जिस घटका इंद्रिय और मनके द्वारा यह निश्चय हो चुका है कि 'यह घट है' उसीमें उसके भेदोंका ज्ञान करना कि अमुक घट अमुक रंगका और अमुक घट अमुक रंगका होता है वा अमुक घट मिट्टीका तो अमुक घट पीतल तांवा आदिका होता है इसतरह इंद्रिय और मनके द्वारा घटका निश्चय कर उस के भेद प्रभेदोंका जाननेवाला ज्ञान श्रुतज्ञान कहा जाता है। ईहामें यह विशेषता नहीं किंतु जिस एक पदार्थको अवग्रहने जाना है उसीको कुछ विशेषतासे ईहा ज्ञान जानता है उस पदार्थके भेद प्रभेदोंको नहीं। अथवा—

इंद्रिय और मनसे यह जीव है और यह अजीव है ऐसे निश्चयके वाद जिस ज्ञानसे सत् संख्या क्षेत्र स्पर्शन काल अंतर भाव और अल्पबहुत्व आदिके द्वारा उनका स्वरूप जाना जाता है वह श्रुतज्ञान है क्योंकि सत् संख्या आदिके द्वारा कहे जानेवाला विशेष स्वरूप इंद्रिय और मनके निमित्तसे नहीं हो सकता इसलिये वह मतिज्ञानका विषय नहीं कहा जा सकता किंतु वह श्रुतज्ञानहीका विषय है। जीव और अजीवके जान लेनेके बाद उनके सत् संख्या आदि विशेषोंका ज्ञान केवल मनकी सहायतासे ही होता है। ईहा ज्ञानमें इसप्रकार एक पदार्थके ज्ञानके बाद अन्य पदार्थ वा उसके विशेषोंका ज्ञान नहीं हो सकता इसलिये ईहा ज्ञान कभी श्रुतज्ञान नहीं कहा जा सकता। यदि यह शंका की जाय कि—

श्रुत्वावधारणाच्छ्रुतमिति चेन्न मतिज्ञानप्रसंगात् ॥ २२ ॥

सुनकर जिसके द्वारा निश्चय किया जाय वह श्रुत है ऐसा कोई लोग श्रुतज्ञानका लक्षण मानते हैं

परंतु वह ठीक नहीं। जिस पदार्थका जो लक्षण किया जाता है वह असाधारण होता है। अपने लक्ष्य को छोड कर अलक्ष्यमें नहीं जाता परंतु यह जो श्रुतज्ञानका लक्षण किया गया है वह लक्ष्य श्रुतज्ञान को छोड कर अलक्ष्य मतिज्ञानमें भी चला जाता है क्योंकि शब्दको सुनकर यह गो शब्द है ऐसा ज्ञान इंद्रिय और मनकी सहायतासे उत्पन्न होनेके कारण मतिज्ञान कहा जाता है परंतु श्रुतज्ञान श्रोत्र इंद्रिय के व्यापारकी कोई अपेक्षा नहीं करता क्योंकि जो शब्द अनेक पर्यायोंका समूह स्वरूप है वह चाहे इंद्रिय और मनके द्वारा ग्रहण किया गया हो वा न ग्रहण किया गया हो श्रुतज्ञान उसे जानता है एवं उस शब्दका जो वाच्य अर्थ है उसे भी श्रुतज्ञान जानता है। अर्थात् खुलासा इसका अर्थ यह है कि गो शब्दकी बहुतसी पर्याय हैं। शब्दको सुन कर 'यह गो शब्द है' यह तो मतिज्ञानका विषय है उसके बाद—पीली गौको कहनेवाला गो शब्द, काली गौको कहनेवाला गो शब्द, नीली गौका कहनेवाला गो शब्द आदि जो इंद्रिय और मनके द्वारा ग्रहण की हुई वा न ग्रहण की हुई गोशब्दकी अनेक पर्याय हैं उन्हें श्रोत्र इंद्रियकी सहायताके विना श्रुतज्ञान जानता है एवं गो शब्दका वाच्य जो गाय अर्थ है उसे भी श्रुतज्ञान जानता है इसरीतिसे जब श्रोत्र इंद्रियकी अपेक्षा विना किये भी श्रुतज्ञान नयादि ज्ञानोंके द्वारा अपने विषयको जानता है तब सुनकर जिसके द्वारा निश्चय किया जाय वह श्रुतज्ञान है यह श्रुतज्ञानका लक्षण नहीं हो सकता ॥ ९ ॥

नय और प्रमाणके द्वारा जीव आदि पदार्थोंका वास्तविकरूपसे जान लेना 'प्रमाणनयैरधिगमः' इस सूत्रका अर्थ है वह ऊपर कह दिया जा चुका है वहां पर कोई तो ज्ञानको प्रमाण मानते हैं किन्हींके

मतमें सन्निकर्ष प्रमाण माना गया है इसलिये जिन मतिज्ञान आदि ज्ञानोंके नामका ऊपर उल्लेख किया गया है वे ही प्रमाण हैं यह बात बतलानेकेलिये सूत्रकार सूत्र कहते हैं—

**तत्प्रमाणे ॥ १० ॥**

मतिज्ञान और श्रुतज्ञान दो ज्ञान परोक्ष और शेष ज्ञान प्रत्यक्ष हैं यह आगेके सूत्रोंसे कहा जायगा वे प्रत्यक्ष और परोक्ष दोनों ही प्रकारके ज्ञान प्रमाण हैं। प्रमाण शब्दका अर्थ क्या है? यह बतलाते हैं—

भावकर्तृकरणत्वोपपत्तेः प्रमाणशब्दस्येच्छातोऽर्थाध्यवसायः ॥ १ ॥

प्रमाण शब्दके भाव कर्ता और करण तीनों अर्थ हैं। जिस समय प्रमाण शब्दका भाव अर्थ किया जायगा उस समय उसकी पदार्थोंके जानने रूप व्यापारमें प्रवृत्ति न होनेके कारण केवल उसका स्वरूप कहा जायगा और वह प्रमा—प्रमिति (अज्ञानकी निवृत्ति) स्वरूप ही होगा इसलिये भाव साधन अर्थमें प्रमाण शब्दका अर्थ प्रमा है एवं 'प्रमाणमात्रं प्रमाणं' यह प्रमाण शब्दकी भाव साधन व्युत्पत्ति है। जिससमय कर्ता अर्थ माना जायगा उससमय पदार्थोंका भलेप्रकार जाननारूप शक्तिका आधार प्रमाण माना जायगा और 'प्रमिणोति प्रमेयमिति प्रमाणं' पदार्थोंको यथार्थरूपसे जो जाने वह प्रमाण है यह उसकी व्युत्पत्ति होगी तथा जिस समय प्रमाण शब्दका करण अर्थ माना जायगा उससमय आत्मा और ज्ञेय पदार्थों को एवं प्रमाण और ज्ञेय पदार्थोंको कथंचित् भिन्न कहना पडेगा और 'प्रमिणोत्यनेनेति प्रमाणं' जिस के द्वारा आत्मा पदार्थोंको जाने वह प्रमाण है, यह व्युत्पत्ति होगी। इसप्रकार प्रमाण शब्दके भाव कर्ता

१ विषयेंद्रियसम्बन्धो व्यापारः सोऽपि षड्विधः । पदार्थ और इंद्रियोंका जो संबंध हो जाना है वह सन्निकर्ष है। मुक्तावलीकारिका ६१।

और करण तीनों अर्थ हैं और अनेकांतवादमें तीनों ही अर्थोंका संभव और प्रामाण्य है । यदि यहां पर यह कहा जाय कि—

अनवस्थेति चेन्न दृष्टत्वात्प्रदीपवत् ॥ २ ॥

जिसतरह प्रमाणसे प्रमेयकी सिद्धि आवश्यक मानी गई है उसी प्रकार प्रमाणकी सिद्धि भी माननी होगी वहांपर ये कल्प उठते हैं कि वह प्रमाणकी सिद्धि किसी परपदार्थसे मानी जायगी वा स्वतः ही मानी जायगी । यदि यह कहा जायगा कि जिसतरह पदार्थोंकी सिद्धि प्रमाणसे होती है उसीतरह प्रमाणकी सिद्धि भी दूसरे प्रमाणसे होती है तो अनवस्था दोष होगा क्योंकि पदार्थोंको निश्चय करानेवाले प्रमाण की सिद्धि यदि दूसरे किसी प्रमाणसे मानी जायगी तो उस प्रमाणकी सिद्धि भी अन्य प्रमाणसे मानी जायगी, उसकी भी अन्य प्रमाणसे मानी जायगी इसतरह अनेक अप्रमाणीक प्रमाण पदार्थोंकी कल्पना करनी पडेगी, अप्रमाणीक अनेक पदार्थोंकी कल्पना करना ही अनवस्था कही जाती है । यदि अनवस्था दोषकी निवृत्तिकेलिये यह कहा जायगा कि प्रमाणकी स्वतः सिद्धि ही मानेंगे तब भी यह दोष दिया जा सकता है कि जिस तरह प्रमाणकी सिद्धि स्वतः मानी जायगी उसतरह प्रमेयकी सिद्धि भी स्वतः माननी चाहिये, उसकी सिद्धिकेलिये प्रमाणकी कल्पना करना व्यर्थ है । यदि यह कहा जायगा कि हम प्रमेयकी सिद्धि प्रमाणसे मानेंगे और प्रमाणकी स्वतः सिद्धि मानेंगे यह हमारी इच्छा है । सो भी ठीक नहीं । इच्छा किसी कार्यकी सिद्धिमें विशेष हेतु नहीं मानी जाती । यदि इच्छाको विशेष हेतु माना जायगा तो जो मनुष्य अपनी इच्छासे किसी विपरीत बातको मानते हैं उनकी विपरीत बात भी यथार्थ माननी

१ अनवस्थाका लक्षण ऊपर कह दिया गया है ।

पडेगी इसरीतिसे जब प्रमाणकी स्वतः और परतः सिद्धि बाधित है तब प्रमाण पदार्थ सिद्ध नहीं हो सकता ? सो ठीक नहीं। जिसतरह दीपक घट पट आदि पदार्थोंको भी प्रकाशित करता है और अपनेको भी प्रकाशित करता है उसे अपने प्रकाशन करनेमें अन्य दीपककी आवश्यकता नहीं पडती उसी तरह प्रमाण भी दूसरे घट पट आदि पदार्थोंको भी जानता है और अपनेको भी जानता है किंतु उसे अपने जाननेकेलिये दूसरे किसी प्रमाणकी आवश्यकता नहीं पडती इसरीतिसे दीपकके समान प्रमाणके होनेसे उसकी स्वतः वा परतः सिद्धिका विकल्प उठाकर जो अनवस्था दोष दिया गया था वह नहीं हो सकता। अथवा यह भी दूसरा अर्थ हो सकता है—

एक पदार्थमें अनेक विरुद्ध धर्मोंका रहना भी अनवस्था कहा जाता है क्योंकि अनवस्थाका अर्थ अनिश्चय है जहांपर अनेक विरुद्ध धर्म रहते हैं वहां कोई निश्चय नहीं हो सकता। प्रमाण शब्दको भाव, कर्ता और करण साधन माना है और उसका आधार एक ही आत्मा पदार्थ है इसलिये भाव साधन आदि अनेक विरुद्ध धर्मोंका आधार आत्मा होनेसे फिर भी अनवस्था दोष आता है ? सो ठीक नहीं। 'प्रदीपनं प्रदीपः' प्रकाशमात्र दीपक है यह भावसाधन, 'प्रदीपयति इति प्रदीपः' जो पदार्थोंको प्रकाश करे वह दीपक है यह कर्तृसाधन, एवं 'प्रदीप्यते इति प्रदीपः' जिसके द्वारा प्रकाशित हो वह प्रदीप है यह करणसाधन इसप्रकार एक ही दीपक जिसतरह भाव कर्ता और करणसाधन तीनो रूप माना जाता है—उसे भाव आदि माननेमें किसीप्रकारका विरोध नहीं उसीप्रकार 'प्रमाणमात्रं प्रमाणं' प्रमितिस्वरूप प्रमाण है। 'प्रमिणोतीति प्रमाणं' पदार्थोंको जाने वह प्रमाण है 'एवं प्रमीयते इति प्रमाणं' जिसके द्वारा जाना जाय वह प्रमाण है इसप्रकार प्रमाणको भी भाव, कर्ता, करणसाधन माननेमें कोई विरोध नहीं।

इतरथा हि प्रमाणव्यपदेशाभावः ॥ ३ ॥

जो ज्ञान अन्य पदार्थोंका जानकार हो और अपना भी जानकार हो वह प्रमाण माना जाता है। यदि ज्ञानको अपने स्वरूपका जाननेवाला न मान अन्य किसी ज्ञानसे उसका ज्ञान माना जायगा तो वह प्रमाण ही न कहा जा सकेगा क्योंकि जो स्व और पर पदार्थोंका जानकार है वही प्रमाण माना जाता है इसलिये किसी दूसरे प्रमाणसे प्रमाणका ज्ञान न मानकर उसे स्व और परका जाननेवाला ही मानना चाहिये। तथा—

विषयज्ञानतद्विज्ञानयोरविशेषः ॥ ४ ॥

यदि ज्ञानको निजस्वरूपका जाननेवाला न मानकर परपदार्थोंका ही जाननेवाला माना जायगा तो उसमें निजाकार—ज्ञानाकारस्वरूपता तो होगी नहीं, घट पटादि विषयाकारस्वरूपता ही रहेगी। उसके बाद उस पहिले ज्ञानके जाननेके लिये जो दूसरा ज्ञान माना जायगा उसमें भी विषयाकारस्वरूपता ही रहेगी क्योंकि पहिला ज्ञान उसमें विषयरूपसे ही प्रतिभासित हुआ है इसलिये सामान्यरूपसे जब दोनों ज्ञानोंमें विषयस्वरूपता है तब फिर पहिला ज्ञान और उस ज्ञानके जाननेके लिये जो दूसरा ज्ञान माना है वह, इस तरह दोनों ज्ञान एक हो जाते हैं, कोई प्रकारका भेद सिद्ध नहीं होता इसलिये ज्ञानको परसंवेद्य न मानकर अपना और पर पदार्थोंका जाननेवाला मानना ही ठीक है। और भी यह बात है कि—

स्मृत्यभावप्रसंगश्च ॥ ५ ॥

जो पदार्थ पहिले निश्चित किया जा चुका है उसीका 'वह' यह स्मरण और 'यह वही है' यह

प्रत्यभिज्ञान होता है। अनिश्चित पदार्थका नहीं। यदि ज्ञान अपने स्वरूपको न जानेगा तो स्वयं अज्ञानी हो उत्तरकालमें यह कैसे कह सकेगा? कि 'मैं ज्ञानवान हूं' क्योंकि जब तक ज्ञान अपने स्वरूपको न जानेगा तबतक 'मैं ज्ञानवान हूं' यह स्मृति नहीं हो सकती इस रीतिसे जब ज्ञानको निज स्वरूपका जाननेवाला न माननेपर स्मृतिज्ञान नहीं बन सकता तब उसे स्व और परका जाननेवाला मानना ही आवश्यक है। शंका—

फलाभाव इति चेन्नार्थावबोधे प्रीतिदर्शनात् ॥ ६ ॥ उपेक्षाऽज्ञाननाशो वा ॥ ७ ॥

प्रमितिका अर्थ अज्ञानकी निवृत्ति है और उसे प्रमाणका फल माना है। यदि प्रमाण शब्दको भावसाधन माना जायगा तो उसका दूसरा कोई फल सिद्ध न हो सकेगा क्योंकि भावसाधन अर्थमें वह प्रमिति—अज्ञानकी निवृत्तिस्वरूप होगा और अज्ञानकी निवृत्ति ही प्रमाणका फल है इसलिये भावसाधन अर्थमें प्रमाणका कोई फल न होनेके कारण उसकी भावसाधन व्युत्पत्ति न माननी चाहिये? सो ठीक नहीं। यह आत्मा वास्तविक दृष्टिसे ज्ञानस्वरूप है परन्तु कर्मसे मलिन रहनेके कारण इसका ज्ञान पराधीन हो रहा है इसलिये इंद्रियोंके आश्रयसे जिससमय इसे किसी पदार्थका निश्चय होता है उस समय इसे जो प्रीति उत्पन्न होती है बस वही फल है इसरीतिसे जब प्रमिति—अज्ञानकी निवृत्तिरूप फलसे अतिरिक्त भी प्रीतिरूप फल सिद्ध है तब भावसाधन अर्थमें प्रमाण भले ही प्रमितिरूप पड जाय, अर्थ निश्चय के बाद प्रीतिरूप फलके रहते वह निष्फल नहीं कहा जा सकता इसलिये प्रमाण शब्दको भावसाधन माननेपर कोई दोष नहीं। अथवा—उपेक्षा और अज्ञाननाश भी फल माना है। राग और द्वेषका न होना उपेक्षा कहा जाता है और आवरणके हट जानेपर पदार्थका जानना अज्ञाननाश कहा जाता है।

प्रमाण शब्दको भावसाधन माननेपर भी ये दोनों फल जुदे जुदे अनुभवमें आते हैं इसलिये अज्ञान-निवृत्तिके सिवाय जब प्रीति उपेक्षा और अज्ञाननाश ये भिन्न भी फल दीख पडते हैं तब प्रमाण शब्दको भावसाधन मानना सफल है। विफल नहीं।

ज्ञातृप्रमाणयोरन्यत्वमिति चेन्नाज्ञत्वप्रसंगात् ॥ ८ ॥

नैयायिक आदि गुण गुणीका भेद मानते हैं। उनके मतमें द्रव्य पदार्थ जुदा है और रूप आदि गुण जुदे माने हैं। ज्ञान गुण और आत्मा गुणी है इसलिये ज्ञान भी आत्मासे भिन्न है तथा यह उनके आगमका वचन भी है कि–'आत्मेंद्रियमनोऽर्थसंनिकर्षाद्यन्निष्पद्यते तदन्यादिति' आत्मा इंद्रिय मन और पदार्थके संबंधसे जो उत्पन्न हो वह अनुमानादिसे अन्य प्रत्यक्ष ज्ञान है। आत्मा आदि पदार्थोंके संबंधसे ज्ञान उत्पन्न होता है इसलिये वह आत्मासे भिन्न है इस रीतिसे प्रमाण–ज्ञान, गुण होनेसे जब प्रमाणता–आत्मा, गुणीसे भिन्न है तब 'प्रमिणोत्यात्मानं परं वा प्रमाणमिति,' जो निज और परको जाने वह प्रमाण है इस रीतिसे प्रमाण शब्द कर्तृसाधन नहीं कहा जा सकता किंतु उसे करण साधन ही मानना चाहिये अर्थात् कर्तृसाधन माननेपर आत्मा और ज्ञानका अभेद संबंध जान पडता है और करण साधन माननेपर सर्वथा दोनोंका भेद सिद्ध होता है क्योंकि करण सर्वथा भिन्न रहता है इसलिये प्रमाण शब्दको कर्तृसाधन मानना ही ठीक है? सो नहीं। यदि प्रमाण शब्दको करण साधन माना जायगा और उसे आत्मासे सर्वथा भिन्न माना जायगा तो जिसतरह ज्ञानसे सर्वथा भिन्न रहनेके कारण घट अज्ञानी कहा जाता है उसीतरह ज्ञानकी भी आत्मासे सर्वथा भिन्नता हो जानेपर आत्मा भी अज्ञानी कहना पडेगा इसलिये ज्ञान और आत्माका सर्वथा भेद नहीं कहा जा सकता और न आत्मा एकांतसे

करण साधन ही माना जा सकता किंतु दोनोंका कथंचित् भेदाभेद स्वीकार करना होगा और अविरोध-रूपसे प्रमाण शब्दको कर्तृसाधन आदि स्वीकार करना पडेगा। यदि कदाचित् यहांपर यह समाधान दिया जाय कि—

ज्ञानयोगादिति चेन्नाऽतत्स्वभावत्वे ज्ञातृत्वाभावोऽधप्रदीपसंयोगवत् ॥ ९ ॥

ज्ञान भले ही आत्मासे भिन्न रहे किंतु जिस तरह दंडके संबंधसे पुरुष दंडी कहा जाता है उसी तरह ज्ञानके संबंधसे आत्मा भी ज्ञानी हो जायगा कोई दोष नहीं ? सो भी अयुक्त है। जिस तरह अंधे पुरुषमें देखनेकी शक्ति नहीं है उसके हाथमें यदि दीपक भी दे दिया जाय तो भी वह देख नहीं सकता उसी तरह जब आत्मामें जाननेकी शक्ति नहीं है तब उसके साथ ज्ञानका सम्बंध कर भी दिया जाय तब भी वह जान नहीं सकता। इसलिये ज्ञानके सम्बंधसे आत्मा ज्ञानी हो जायगा उसे ज्ञानस्वरूप न मानना चाहिये यह बात अयुक्त है। किंतु ज्ञान और आत्माका कथंचित् अभेद मानना ही युक्त है।

प्रमाणप्रमेययोरन्यत्वमिति चेन्नानवस्थानात् ॥ १० ॥

दीपक घटका प्रकाशक है और घडा प्रकाश्य है—दीपकसे प्रकाशित होता है इसलिये जिसतरह दीपक और घटका आपसमें भिन्न स्वरूप होनेसे दोनों भिन्न भिन्न हैं उसी तरह प्रमाण, प्रमेयका जाननेवाला है और प्रमेय—ज्ञेय है—उससे जाना जाता है इसलिये दोनोंका आपसमें भिन्न भिन्न स्वरूप होनेसे दोनोंको भिन्न मानना चाहिये ? सो ठीक नहीं। जिस तरह बाह्य घट आदि प्रमेयाकारसे प्रमाण अन्य है उसी तरह यदि अंतरंग—ज्ञानस्वरूप प्रमेयाकारसे भी उसे अन्य माना जायगा तो अनवस्था दोष हो जायगा अर्थात् जिसतरह घट बाह्य प्रमेय है उसीतरह जाननास्वरूप ज्ञान भी अंतरंग प्रमेय

कहा जाता है। विना प्रमाणके जब प्रमेयका ज्ञान होना असंभव है और प्रमाणसे प्रमेय भिन्न है तब उस ज्ञानस्वरूप प्रमेयकी सिद्धिकेलिये कोई अन्य प्रमाण मानना चाहिये वह भी प्रमेय है उसकी सिद्धिके-लिये भी कोई अन्य प्रमाण मानना चाहिये इसरीतिसे अनवस्था दोष होगा इसलिये प्रमाण और प्रमेय का कथंचित् अभेद मानना ही ठीक है अर्थात् घट आदि प्रमेयाकारोंसे प्रमाण भिन्न है किंतु ज्ञानस्वरूप प्रमेयाकारसे उसका कोई भेद नहीं। यदि यहां पर यह कहा जाय कि—

प्रकाशवदिति चेन्न प्रतिज्ञाहानेः ॥ ११ ॥

जिस तरह प्रकाश घट पट आदि पदार्थोंको प्रकाशित करता है और अपनेको भी प्रकाशित करता है किंतु प्रकाशको अपने प्रकाशनकेलिये अन्य प्रकाशकी आवश्यकता नहीं रहती उसीतरह घट पट आदि प्रमेयोंका जानना ज्ञानसे होता है और ज्ञानका भी ज्ञान उसी ज्ञानसे ही होता है किंतु ज्ञानको अपने जाननेके लिये दूसरे ज्ञानकी आवश्यकता नहीं होती, इसरीतिसे जब ज्ञानको अपने स्वरूपके जाननेके लिये दूसरे ज्ञानकी कोई आवश्यकता नहीं तब प्रमाण और प्रमेयके भिन्न माननेमें जो अनवस्था दोष दिया था वह व्यर्थ है? सो ठीक नहीं। ऐसा कहनेसे जो मनुष्य प्रमाण और प्रमेयका सर्वथा भेद मानने वाला है उसकी प्रतिज्ञाका भंग होजाता है क्योंकि प्रकाश्य—जिस प्रकाशको प्रकाशित किया गया है वह और जो प्रकाशक—प्रकाशन करनेवाला है वह भिन्न नहीं, इसीतरह यदि ज्ञान अपनेको जानेगा तो स्वयं ही वह प्रमेय और प्रमाण वन जायगा। यहां पर प्रमाण और प्रमेयका भेद न होगा इस रीतिसे वही प्रमेय और प्रमाण बन जाता है। प्रमाण और प्रमेयका भेद सिद्ध नहीं होता।

अनन्यत्वमेवेति चेन्नोभयाभावप्रसंगात् ॥ १२ ॥

यदि प्रमाता और प्रमाणके एवं प्रमाण और प्रमेयके भेद माननेमें दोष आता है तब दोनोंका अभेद ही मान लेना चाहिये ? सो भी अयुक्त है। यदि प्रमातासे प्रमाणको सर्वथा अभिन्न माना जायगा तब दोनों एक ही कहे जांयगे फिर प्रमाता वा प्रमाण दोनोंमेंसे एकके अभाव हो जाने पर दोनों हीका अभाव हो ही जायगा। इसीतरह यदि प्रमाण और प्रमेय इन दोनोंको भी अभिन्न माना जायगा तो यहांपर भी एकके अभावसे दूसरेका अभाव कहना पडेगा इसलिये प्रमाता और प्रमाण वा प्रमाण और प्रमेय दोनों का सर्वथा अभेदसंबंध भी नहीं माना जा सकता। अब प्रमाता प्रमाण वा प्रमाण और प्रमेय इनके भेद अभेदकी सिद्धि सिद्धांतमार्गसे आचार्य वतलाते हैं—

अनेकांतात्सिद्धिः ॥ १३ ॥

प्रमाता प्रमाण एवं प्रमाण और प्रमेय इनके लक्षण और नाम आदि भिन्न भिन्न हैं इसलिये उन में भेद है और प्रमाता—आत्मासे प्रमाण—ज्ञान कभी भिन्न नहीं हो सकता अथवा ज्ञानस्वरूप प्रमेय से प्रमाण भी कभी भिन्न नहीं हो सकता इसलिये वे आपसमें अभिन्न भी हैं इसरीतिसे प्रमाता प्रमाण आदि आपसमें कथंचित् भिन्न भी हैं कथंचित् अभिन्न भी हैं। यहांपर यह बात भी सिद्ध समझ लेना चाहिये कि जो घट आदि प्रमेय हैं वे तो नियमसे प्रमेय ही हैं कभी वे प्रमाणस्वरूप नहीं हो सकते किंतु प्रमाण जिस समय घट पट आदिका ज्ञान कराता है उस समय प्रमाण माना जाता है और जिस समय स्वयं जाना जाता है उस समय प्रमेय माना जाता है इसलिये प्रमाण कथंचित् प्रमेय भी हो सकता है और प्रमाण हो सकता है इसलिये एक ही प्रमाणको प्रमाण और प्रमेय दोनों स्वरूप माननेमें कोई विरोध नहीं आता।

वक्ष्यमाणभेदापेक्षया द्वित्वनिर्देशः ॥ १४ ॥

'प्रमाणे' यह नपुंसकलिंगका द्विवचन है। 'आद्ये परोक्षं ॥ ११ ॥' प्रत्यक्षमन्यत् ॥ १२ ॥' आदिसे मतिज्ञान और श्रुतज्ञान दो परोक्ष ज्ञान हैं और शेष प्रत्यक्ष हैं, यह आगे कहेंगे। उन्हीं प्रत्यक्ष और परोक्षकी अपेक्षा 'प्रमाणे' यह नपुंसकलिंग द्विवचन है अर्थात् प्रत्यक्ष और परोक्ष दोनों ज्ञान प्रमाण हैं।

तद्वचनं सन्निकर्षादिनिवृत्त्यर्थं ॥ १५ ॥ सान्निकर्षे प्रमाणे सकलपदार्थपरिच्छेदाभावस्तदभावात् ॥ १६ ॥

मतिज्ञान आदि जिन ज्ञानोंका पहिले वर्णन किया जा चुका है वे ही प्रमाण हैं सन्निकर्ष आदि प्रमाण नहीं है इस बातके सूचित करनेकेलिये सूत्रमें तत् शब्दका पाठ रक्खा गया है अर्थात् मति आदि ही प्रमाण है अन्य नहीं। यदि यहां पर यह शंका की जाय कि सन्निकर्षको प्रमाण माननेमें क्या दोष होगा? सो ठीक नहीं। जो मनुष्य सन्निकर्षको प्रमाण माननेवाले हैं और पदार्थोंके ज्ञानको फल कहते हैं उनके मतमें समस्त पदार्थोंके साथ सन्निकर्ष नहीं होगा इसलिये समस्त पदार्थोंका ज्ञान नहीं हो सकता। वह इसप्रकार है—

कोई न कोई सर्वज्ञ तो अवश्य मानना पडेगा यदि उस सर्वज्ञके पदार्थज्ञानमें कारण सन्निकर्ष माना जायगा तो वह बन नहीं सकता क्योंकि आत्मा मनके साथ संबंध करता है। मन, इंद्रियके और इंद्रिय पदार्थके साथ तब ज्ञान होता है इसरीतिसे कहीं तो आत्मा, मन, इंद्रिय और अर्थ ये चार बातें सन्निकर्षमें कारण होतीं हैं। कहीं आत्माके सिवाय इंद्रिय आदि तीन बातें एवं कहीं इंद्रिय और पदार्थ ये दो बातें कारण पडती हैं। उनमें आदिका दो प्रकारका सन्निकर्ष अर्थात् चार कारणोंसे होनेवाला वा तीन कारणोंसे होनेवाला सन्निकर्ष तो सर्वज्ञ ज्ञानमें कारण हो नहीं सकता क्योंकि परमाणु आदि सूक्ष्म

पदार्थ, राम रावण आदि कालांतरित मेरु आदि विप्रकृष्ट देशांतरित पदार्थ, भूत भविष्यत् वर्तमान कालके भेदसे अनंते हैं और मन एवं इंद्रियोंकी प्रवृत्ति एक साथ ही नहीं—क्रमसे होती है तथा उनका विषय भी मर्यादाकोलीये निश्चित है। इंद्रिय और मनमें समस्त पदार्थोंके जाननेकी शक्ति नहीं इसलिये संसारके समस्त पदार्थोंके साथ उनका सन्निकर्ष नहीं हो सकता तथा सन्निकर्षके अभावमें जिन पदार्थोंके साथ सन्निकर्ष नहीं हुआ उनका जानना रूप फल भी नहीं प्राप्त हो सकता इसरीतिसे सर्वज्ञके ज्ञानमें सन्निकर्षको प्रमाण मानने पर समस्त पदार्थोंके साथ सन्निकर्ष न घट सकनेके कारण सर्वज्ञका अभाव ही कहना पडेगा। इसीतरह इंद्रियोंकी प्रवृत्ति क्रमसे होनेके कारण इंद्रिय और पदार्थ इन दो कारणोंसे होनेवाला भी सन्निकर्ष सर्वज्ञ ज्ञानमें कारण नहीं पड सकता क्योंकि त्रिकालसंबंधी पदार्थ अनंते हैं, इंद्रियां उन सबके साथ संबंध नहीं कर सकतीं इसलिये समस्त पदार्थोंके ज्ञानमें कारण न होनेसे सन्निकर्ष कभी प्रमाण नहीं माना जा सकता। यदि यहां पर यह समाधान दिया जाय कि—

सर्वगतत्वादात्मनः सकलेनार्थेन सन्निकर्ष इति चेन्न तस्य परीक्षायामनुपपत्तेः ॥ १७ ॥

हमारे मतमें आत्मा व्यापक है—सर्वत्र मोजूद है इसलिये सब पदार्थोंके साथ उसका संबंध होनेसे सब पदार्थोंका ज्ञान हो जायगा, सर्वज्ञका अभाव नहीं हो सकता ? सो भी ठीक नहीं। यदि आत्माको व्यापक और निष्क्रिय माना जायगा तो उसमें किसीप्रकारकी क्रिया तो होगी नहीं फिर वह पुण्य और पापका कर्ता न हो सकेगा तथा पुण्य और पापके कारण संसार और उसके अभाव हो जानेपर मोक्ष होती है सो अब दोनों ही बातें आत्माके न हो सकेंगी क्योंकि न उसके पुण्य और पापका उपार्जन होगा और न नाश हो सकेगा इसलिये आत्माको व्यापक माननेपर सर्वज्ञकी सिद्धि कर सन्निकर्ष प्रमाण

नहीं हो सकता। यदि यहांपर यह कहा जाय कि आत्माके हम संसारकी सत्ता नहीं मानते इंद्रियोंके संसार होता है यह कहते हैं, सो भी ठीक नहीं। संसारका संबंध चेतन पदार्थके साथ हो सकता है अचेतनके नहीं। इंद्रियां अचेतन हैं इसलिये उनके साथ संसारकी घटना नहीं घट सकती। यदि हठात् इंद्रियोंके ही संसार माना जायगा तो फिर मोक्ष भी उन्हींकी होगी आत्माकी नहीं हो सकती क्योंकि संसारका छूट जाना मोक्ष है। जिसके साथ संसारका संबंध रहेगा वही मुक्त होगा। संसारका सम्बंध इंद्रियोंके साथ है इसलिये वे ही मुक्त होंगीं, आत्मा नहीं। फिर आत्मा पदार्थका मानना ही व्यर्थ हो जायगा इसलिये आत्मा व्यापक नहीं कहा जा सकता। और भी यह वात है कि–

सर्वेंद्रियसन्निकर्षाभावश्च चक्षुर्मनसोः प्राप्यकारित्वाभावात ॥ १८ ॥

इंद्रियोंका पदार्थोंसे संयोग होनेपर सन्निकर्ष माना है सो समस्त इंद्रियां तो पदार्थोंसे संयुक्त होती नहीं क्योंकि नेत्र और मनका सम्बंध संभव नहीं इसलिये जब समस्त इंद्रियोंसे सन्निकर्षका होना असंभव है तब सन्निकर्ष प्रमाण नहीं माना जा सकता। नेत्र और मनका पदार्थोंसे संयोग होना कैसे असंभव है ? यह वात आगे विस्तारसे लिखी जायगी। तथा–

सर्वथा ग्रहणप्रसंगश्च सर्वात्मना सन्निकृष्टत्वात् ॥ १९ ॥

जिन इंद्रियोंका पदार्थोंसे संबंध माना गया है वे इंद्रियां सब ओरसे पदार्थके साथ सन्निकर्ष करतीं हैं इसलिये सर्व प्रकारसे पदार्थका ज्ञान होना चाहिये किंतु वहां तो यत् किंचित् अंशका ज्ञान होता है अर्थात् जिस पदार्थकी सुगंधिका नाकसे ज्ञान हुआ है वहांपर जब नासिका इंद्रियका सब ओरसे पदार्थके साथ संबंध है तब इसमें इतने परमाणु दुर्गंधिके हैं इतने सुगंधिके हैं इत्यादि सब प्रकारसे उसका

ज्ञान होना चाहिये परन्तु सो नहीं होता वहां तो केवल सुगंधिका ही सामान्यरूपसे ज्ञान होता है इस-लिये सन्निकर्षको प्रमाण नहीं माना जा सकता। और भी यह बात है कि–

तत्फलस्य साधारणत्वप्रसंगः स्त्रीपुरुषसंयोगवत् ॥ २० ॥

स्त्री और पुरुषका जब आपसमें संयोग होता है तब उस संयोगसे होनेवाला सुख दोनोंको प्राप्त होता है एकको नहीं, उसीतरह यदि सन्निकर्षको प्रमाण माना जायगा तो आत्मा मन इंद्रिय और पदार्थ के संयोगका नाम सन्निकर्ष माना है वहां जिसतरह 'पदार्थोंका ज्ञान' रूप फल आत्माको प्राप्त होता है उसीतरह साधारणरूपसे इंद्रिय मन और पदार्थको भी होना चाहिये–आत्माके समान 'पदार्थोंका ज्ञान' इंद्रिय आदिको भी होना चाहिये परन्तु यह वात दीख नहीं पडती–पदार्थोंका ज्ञान सिवाय आत्माके इंद्रिय आदिको नहीं होता इसलिये सन्निकर्षको प्रमाण नहीं कहा जा सकता। यदि यहांपर यह समा-धान दिया जाय कि–

शय्यावदिति चेन्नाचेतनत्वात् ॥ २१ ॥

पलंग और पुरुषका संयोग दोनोंमें समानरूपसे है तो भी उस संयोगसे होनेवाले सुखको पुरुष ही अनुभव करता है, पलंग नहीं उसीप्रकार यद्यपि आत्मा मन इंद्रिय और पदार्थके संयोगका नाम सन्नि-कर्ष है तो भी पदार्थोंका ज्ञान रूप जो सन्निकर्षका फल बतलाया है उसका अनुभव करनेवाला आत्मा ही है इंद्रिय आदि नहीं हो सकते? सो भी ठीक नहीं। पलंग पदार्थ अचेतन है अचेतनमें सुख भोगने की योग्यता नहीं हो सकती इसलिये भले ही पलंग और पुरुषका संयोग हो तथापि उस संयोगसे होने-वाले सुखका अनुभव करनेवाला चेतन पुरुष ही होगा, अचेतन पलंग नहीं हो सकता। फिर भी कदा-चित् यह कहा जाय कि–

इहापि तत एवेति चेन्नाविशेषात् ॥ २२ ॥

पलंग अचेतन है इसलिये पलंग और पुरुषके संयोग होनेपर उस संयोगसे होनेवाले सुखको पुरुष ही भोग सकता है अचेतन पलंग नहीं। उसीप्रकार आत्मा मन इंद्रिय और पदार्थके संयोगको जो सन्निकर्ष माना है उसमें संयोगसे होनेवाले सुखको आत्मा ही भोग सकता है इंद्रिय आदि अचेतन नहीं ? सो भी ठीक नहीं। परमतमें ज्ञान और आत्माका सर्वथा भेद माना गया है इसलिये सामान्य रूपसे जिस तरह ज्ञानसे भिन्न होनेके कारण इंद्रिय आदि पदार्थ अचेतन हैं उसी तरह आत्मा भी अचेतन है इस रीतिसे जब आत्मा इंद्रिय आदिमें कोई विशेष नहीं—सामान्य रूपसे सभी अचेतन हैं तब पदार्थोंका ज्ञानरूप सन्निकर्षके फलको चेतन आत्मा ही भोगता है अचेतन इंद्रिय आदि नहीं भोग सकते यह भेद नहीं कहा जा सकता इसलिये सन्निकर्षको प्रमाण नहीं माना जा सकता। यदि पदार्थोंका जाननारूप सन्निकर्षके फलका भोक्ता आत्मा ही है इंद्रिय आदि नहीं। इस बातकी सिद्धिके लिये आत्माको ज्ञानस्वरूप माना जायगा तो प्रतिज्ञाभंग दोष होगा क्योंकि परमतमें ज्ञान गुण और आत्मा गुणीका आपसमें सर्वथा भेद सम्बन्ध माना है यदि उसे ज्ञानस्वरूप माना जायगा तो अभेद सिद्ध होगा सर्वथा भेदकी प्रतिज्ञा नष्ट हो जायगी। यदि यहांपर भी यह समाधान दिया जाय कि—

समवायादिति चेन्नाविशेषात् ॥ २३ ॥

जिस सम्बंधसे पदार्थ आपसमें अलग २ न हो सकें वह समवाय संबंध माना है। उस समवाय संबंधसे पदार्थोंका जानना आत्माके ही हो सकता है इंद्रिय आदिके नहीं इसलिये पदार्थोंका जाननारूप सन्निकर्षका फल जब आत्माके सिवाय इंद्रिय आदिमें नहीं हो सकता तब सन्निकर्षको प्रमाण मानने

में कोई हानि नहीं ? सो भी अयुक्त है। समवायको व्यापक सम्बंध माना है तथा आत्मा इंद्रिय आदि सभी पदार्थ सामान्यरूपसे ज्ञस्वभावसे शून्य हैं—आत्मा आदि किसी भी पदार्थको ज्ञानस्वभाव नहीं माना किंतु ज्ञानसे भिन्न माना है फिर सामान्यरूपसे सब पदार्थोंके ज्ञान स्वभावसे रहित होनेपर भी समवाय संबंधसे आत्मामें ही ज्ञान रहता है इंद्रिय आदिमें नहीं यह वात किसी भी विद्वानको रुचिकर नहीं हो सकती इसलिये समवाय संबंधसे कभी ज्ञान आत्मामें नहीं रह सकता तथा जब समवाय संबंध से आत्मामें ज्ञानकी सिद्धि नहीं हो सकती तब सन्निकर्ष भी प्रमाण नहीं माना जा सकता। इसी तरह यदि कोई मनुष्य यह कहे कि इंद्रियोंमें समवायसंबंधसे ज्ञान मानेंगे सो भी ठीक नहीं क्योंकि उपर्युक्त युक्तिसे इंद्रियोंमें भी समवाय संबंधसे ज्ञान सिद्ध नहीं हो सकता ॥ १० ॥

अनुमान उपमान, अनुमान आगम, अनुमान प्रत्यक्ष, उपमान प्रत्यक्ष, उपमान आगम, आगम प्रत्यक्ष और प्रत्यक्ष परोक्ष इनमेंसे ही कोई दो ज्ञान परोक्ष न मान लीये जांय किंतु मति आदि जो पहिले पांच ज्ञान बतलाये गए हैं उनमें ही मति और श्रुत दो ज्ञान परोक्ष मानें जांय, नियम रूपसे यह वात बतलानेके लिये सूत्रकार सूत्र कहते हैं—

## आद्ये परोक्षं ॥ ११ ॥

मतिज्ञान आदि जो पांच ज्ञान कहे हैं उनमें आदिके दो ज्ञान—मतिज्ञान और श्रुतज्ञान परोक्ष हैं। अपने होनेमें इंद्रिय आदि पर पदार्थोंकी अपेक्षा रखते हैं।

आदिशब्दस्यानेकार्थवृत्तित्वे विवक्षातः प्राथम्यार्थसंगूहः ॥ १ ॥

आदि शब्दके अनेक अर्थ हैं। 'अकारादयो वर्णाः' अकार आदिक वर्ण हैं—वर्णोंमें सबसे पहिला

वर्ण अकार है। वा 'ऋषभादयः तीर्थंकराः' ऋषभको आदि लेकर तीर्थंकर हैं—तीर्थंकरोंमें सबसे पहिले ऋषभ हैं। यहांपर आदि शब्दका अर्थ 'पहिला' है। 'भुंजगादयः परिहर्तव्याः' सर्प आदि समस्त हिंसक जीवोंसे बचना चाहिये। यहांपर आदि शब्दका अर्थ 'आदि' ही है। 'सर्वादि सर्वनाम' सर्व आदि शब्द सर्वनाम संज्ञक कहे जाते हैं। यहांपर आदि शब्दका अर्थ व्यवस्था है क्योंकि सर्व आदि शब्दोंको सर्वनामकी व्यवस्था की गई है। 'नद्यादीनि क्षेत्राणि' नदीके समीप क्षेत्र हैं। यहांपर आदि शब्दका अर्थ समीप है। 'टिदादिरिति' टित् आदि प्रत्यय, यहांपर आदि शब्दका अर्थ अवयव है क्योंकि जिन प्रत्ययों के 'ट' का लोप हो जाता है वे टित् कहे जाते हैं परन्तु यहांपर आदि शब्दका अर्थ 'पहिला' ही विवक्षित है इसलिये यहांपर आदि शब्दका 'पहिला' ही अर्थ लिखा गया है। जो आदिमें होनेवाला हो वह आद्य कहा जाता है और वे आदिमें होनेवाले मतिज्ञान और श्रुतज्ञान हैं अर्थात् आदिके मतिज्ञान और श्रुतज्ञान दोनों ज्ञान परोक्ष हैं।

श्रुताग्रहणमप्रथमत्वात् ॥ २ ॥ उत्तरापेक्षयादित्वमिति चेन्नातिप्रसंगात् ॥ ३ ॥ द्वित्वनिर्देशादिति चेन्नातिप्रसंगात् ॥ ४ ॥ न वा प्रत्यासत्तेः श्रुतग्रहणं ॥ ५ ॥

'मतिश्रुतावधिमनःपर्ययकेवलानि ज्ञानं' इस सूत्रमें सबसे पहिले मतिज्ञानका पाठ रक्खा है श्रुतज्ञानका नहीं इसलिये 'आद्ये परोक्षं' इस सूत्रमें आदि शब्दसे मतिज्ञानका ही ग्रहण किया जासकता है क्योंकि सूत्रमें सबसे पहिले उसीको पढा गया है किंतु श्रुतज्ञान सबसे पहिले नहीं पढा गया इसलिये उसका ग्रहण नहीं हो सकता फिर आदि शब्दसे मतिज्ञान और श्रुतज्ञान दोनोंका ग्रहण करना अयुक्त है। यदि यहांपर यह कहा जाय कि श्रुतके वाद जो अवधि आदिका पाठ रक्खा है उनसे तो श्रुतज्ञान

पहिला है इसलिये मतिज्ञानके समान श्रुतज्ञानका भी आदि शब्दसे ग्रहण हो सकता है कोई दोष नहीं ? सो भी अयुक्त है। क्योंकि यदि इसप्रकार उत्तरकी अपेक्षा पूर्वकी कल्पना की जायगी तो एक केवल ज्ञानके सिवाय सभी ज्ञान पहिले पड जांयगे फिर मतिज्ञान और श्रुतज्ञान हीका क्यों ? आदि शब्दसे सभीका ग्रहण होगा और अवधि एवं मनःपर्यय ज्ञानको भी परोक्ष कहनेका प्रसंग आवेगा इसलिये अवधि आदिकी अपेक्षा श्रुतज्ञान आदि–पूर्व नहीं कहा जा सकता किंतु प्रारंभमें पढा जानेवाला मतिज्ञान ही पहिला कहा जायगा। यदि कदाचित् यहांपर भी यह समाधान दिया जाय कि 'आद्ये परोक्षं 'यहांपर 'आद्ये' यह द्विवचन है इसलिये मतिज्ञान और श्रुतज्ञान दो हीका ग्रहण किया जा सकता है अवधि आदि सबका ग्रहण न होगा इसलिये कोई दोष नहीं हो सकता ? सो भी ठीक नहीं। यदि उत्तरकी अपेक्षा पहिलेको आदि माना जायगा तो केवलज्ञानके पहिलेके सभी ज्ञान पूर्व कहे जांयगे इस लिये वहां पर यह शंका ज्योंकी त्यों रहेगी कि 'आद्ये' इस शब्दसे मति और श्रुतज्ञान इन दोका ग्रहण होगा वा श्रुत और अवधिज्ञान इन दोका वा अवधि और मनःपर्यय इन दोका इसलिये अवधि आदि की अपेक्षा जब श्रुतज्ञान कभी आदि–पहिला नहीं कहा जा सकता तब आदि शब्दसे मतिज्ञान और श्रुतज्ञान इन दोनोंका कभी ग्रहण नहीं किया जा सकता ? सो ठीक नहीं। 'आद्ये' यह द्विवचनका निर्देश किया गया है और दो ज्ञानोंका ग्रहण किया गया है यहां पर मतिज्ञान आद्य है क्योंकि सूत्रमें सबसे पहिले मतिज्ञानका पाठ है और उसके समीपमें श्रुतज्ञान है अन्य अवधि आदि कोई ज्ञान नहीं इसलिये समीपमें रहनेवाले श्रुतज्ञानका ही ग्रहण हो सकता है अवधि आदिका नहीं। श्रुतज्ञानको प्रथम-पना यहां उपचारसे है वास्तवमें तो मतिज्ञान ही प्रथम है इस रीतिसे जब मति और श्रुत दोनोंको प्रथम-

पना सिद्ध है तब 'आद्ये परोक्षं' इस सूत्रमें आद्य शब्दसे मति और श्रुत ही ग्रहण किया जा सकता है और वे ही परोक्ष कहे जा सकते हैं किंतु अवधि आदिका न ग्रहण हो सकता है और न वे परोक्ष कहे जा सकते हैं। अथवा श्रुतज्ञानका जो अर्थ है उसकी अपेक्षा श्रुतज्ञानको ही समीपता है क्योंकि श्रुतज्ञान को मतिपूर्वक माना है विना मतिज्ञानके श्रुतज्ञान नहीं हो सकता। इसरीतिसे भी जब मतिज्ञानके समीप श्रुतज्ञान ही है तब मतिज्ञानके साथ उसीका ग्रहण हो सकता है अवधि आदिका नहीं इसलिये 'आद्ये परोक्षं' इस सूत्रमें आद्य शब्दसे मतिज्ञान और श्रुतज्ञानका ही ग्रहण युक्तिसिद्ध है अवधि आदिका नहीं।

उपात्तानुपात्तपरप्राधान्यादवगमः परोक्षं ॥ ६ ॥

उपात्त शब्दसे यहांपर इंद्रिय और मनका ग्रहण है। अनुपात्त शब्दसे प्रकाश और उपदेश आदि लिया गया है। जो ज्ञान अपने होनेमें इंद्रियां मन प्रकाश और उपदेश आदिकी प्रधान रूपसे अपेक्षा रखता है वह परोक्ष कहा जाता है। खुलासा रूपसे तात्पर्य इसका यह है कि जिस मनुष्यमें गमन करनेकी शक्ति तो है परंतु यष्टि आदिका सहारा विना लिये वह गमन नहीं कर सकता इसलिये जिसतरह यष्टि आदिक उसके गमनमें प्रधानरूपसे सहकारी माने जाते हैं उसीप्रकार मतिज्ञानावरण और श्रुतज्ञानावरण कर्मके क्षयोपशमसे जिस आत्मामें जाननेकी तो शक्ति है परंतु इंद्रिय आदि उपर्युक्त कारणोंकी सहायता विना वह पदार्थोंके ज्ञानमें असमर्थ है—जान नहीं सकता उसके ज्ञानमें भी इंद्रिय आदिक प्रधान सहकारी हैं इसरीतिसे अपनी उत्पत्तिमें मतिज्ञान और श्रुतज्ञान इंद्रिय और मन आदिकी अपेक्षा रखनेके कारण पराधीन हैं इसीलिये दोनों परोक्ष हैं।

अत एव प्रमाणत्वाभाव इत्यनुपालंभः ॥ ७ ॥

किन्हीं मनुष्योंका यह उपालंभ था कि जिसके द्वारा पदार्थोंका निश्चय किया जाय वह प्रमाण है परोक्ष तो परोक्ष ही है—जाना नहीं जा सकता इसलिये उसके द्वारा किसी पदार्थका निश्चय नहीं हो सकता अतः परोक्ष कोई प्रमाण ही नहीं ? वह भी दूर हो गया क्योंकि अपनी उत्पत्तिमें इंद्रिय और मन आदिकी अपेक्षा रखनेके कारण मतिज्ञान और श्रुतज्ञानको परोक्ष माना गया है, ज्ञानका न होना परोक्ष नहीं इसरीतिसे जब परोक्ष ज्ञानसे पदार्थोंका निश्चय होता है तब परोक्ष ज्ञानको प्रमाण माननेमें कोई आपत्ति नहीं हो सकती इसलिये प्रत्यक्ष ज्ञानके समान परोक्ष ज्ञान भी प्रमाण है ॥ ११ ॥

इसप्रकार परोक्ष प्रमाणका लक्षण कह दिया गया उससे भिन्न जितने ज्ञान हैं सब प्रत्यक्ष हैं यह बात सूचित करनेकेलिये सूत्रकार सूत्र कहते हैं—

## प्रत्यक्षमन्यत् ॥ १२ ॥

मतिज्ञान और श्रुतज्ञानके सिवाय जो बाकीके अवधिज्ञान मनःपर्ययज्ञान और केवलज्ञान हैं वे प्रत्यक्ष हैं। वार्तिककार प्रत्यक्षका लक्षण कहते हैं—

इंद्रियानिंद्रियानपेक्षमतीतव्यभिचारं साकारग्रहणं प्रत्यक्षं ॥ १ ॥

स्पर्शन रसना घ्राण चक्षु और श्रोत्रके भेदसे इंद्रिय पांच हैं और अनिंद्रियका अर्थ मन है। जो ज्ञान चक्षु आदि इंद्रिय और मनकी अपेक्षासे रहित हो वह ज्ञान, तथा अवास्तविक पदार्थको वास्तविक मानना व्यभिचार कहा जाता है जिसतरह सीपको चांदी मानना इसलिये जो ज्ञान इसप्रकारके व्यभिचारसे रहित हो वह एवं जो सविकल्पक हो वह ज्ञान प्रत्यक्ष कहा जाता है। अवधिज्ञान मनःपर्य-

यज्ञान केवलज्ञानमें ये सब विशेषण घट जाते हैं इसलिये वे तीनों ज्ञान प्रत्यक्ष हैं। यहांपर प्रत्यक्ष विशेष्य और इंद्रियानिंद्रियानपेक्ष आदि विशेषण हैं। प्रत्यक्षका जो 'इंद्रियानिंद्रियानपेक्षं' विशेषण है वह मति-ज्ञान और श्रुतज्ञानकी निवृत्तिकेलिये है क्योंकि यदि इतना ही प्रत्यक्षका लक्षण माना जायगा कि 'जो ज्ञान व्यभिचाररहित और सविकल्पक हो वह प्रत्यक्ष है' तो व्यभिचाररहित और सविकल्पक तो मतिज्ञान और श्रुतज्ञान भी है उन्हें भी प्रत्यक्ष कहना पडेगा जो कि बाधित है। यदि 'इंद्रियानिंद्रिया-नपेक्ष' यह प्रत्यक्षका विशेषण कर दिया जायगा तब मतिज्ञान और श्रुतज्ञान प्रत्यक्ष नहीं कहे जा सकते क्योंकि अपनी उत्पत्तिमें वे इंद्रिय और मनकी अपेक्षा सहित ही है रहित नहीं। 'अतीतव्यभिचारं' यह विशेषण कुमति कुश्रुत और कुअवधि विभंग ज्ञानोंकी निवृत्तिके लिये है। क्योंकि 'जो ज्ञान सविकल्पक हो वह प्रत्यक्ष है' यदि इतना ही प्रत्यक्षका लक्षण किया जायगा तो कुमति आदि ज्ञान भी सविकल्पक हैं उन्हें भी प्रत्यक्ष कहना पडेगा। किंतु यदि 'अतीतव्यभिचार' यह विशेषण प्रत्यक्षका रहेगा तो कुमति आदिको प्रत्यक्षपना नहीं आ सकता क्योंकि मिथ्यादर्शनके उदयसे अवास्तविक पदार्थको वास्तविक-रूपसे जानना कुमति आदिका विषय है। प्रत्यक्षका सविकल्पक विशेषण अवधिदर्शन और केवलदर्शन की निवृत्तिके लिये है क्योंकि 'जो पदार्थ इंद्रिय और मनकी अपेक्षारहित और व्यभिचाररहित हो वह प्रत्यक्ष ज्ञान है' यदि इतना ही प्रत्यक्ष ज्ञानका लक्षण माना जायगा तो अवधिदर्शन और केवलदर्शन में इंद्रिय और मनकी अपेक्षा नहीं होती और किसी प्रकारका व्यभिचार भी नहीं होता इसलिये उन्हें भी प्रत्यक्ष ज्ञान कहना पडेगा। सविकल्पक विशेषणसे वे प्रत्यक्ष ज्ञान नहीं कहे जा सकते क्योंकि दर्शन को निराकार—निर्विकल्पक माना है सविकल्पक नहीं। इस रीतिसे जो ज्ञान इंद्रिय और मनकी अपेक्षा

रहित, व्यभिचाररहित और सविकल्पक हो वह प्रत्यक्ष ज्ञान है, यह प्रत्यक्ष ज्ञानका युक्तिसिद्ध लक्षण है।

विशेष—बहुतसे विशेषण अनिष्ट बातकी व्यावृत्तिके लिये हुआ करते हैं और बहुतसे विशेषणोंका प्रयोग स्वरूप निर्देशके लिये किया जाता है। वार्तिककारने जो यहां प्रत्यक्षका लक्षण कहा है और उसके विशेषण दिये हैं उनमें मतिज्ञान और श्रुतज्ञानकी निवृत्तिके लिये इंद्रियानिंद्रियानपेक्ष यह व्यावर्तक विशेषण दिया है क्योंकि उससे मतिज्ञान और श्रुतज्ञानको प्रत्यक्षज्ञानपनेकी व्यावृत्ति की गई है। अवधिदर्शन और केवलदर्शनकी निवृत्तिके लिये जो सविकल्पक विशेषण दिया है वह भी व्यावर्तक विशेषण है क्योंकि दर्शनको निर्विकल्पक माना है इसलिये सविकल्पक कहनेसे अवधिदर्शन और केवलदर्शनकी व्यावृत्ति हो गई परन्तु कुमति आदि विभंग ज्ञानोंको प्रत्यक्षज्ञानकी निवृत्तिके लिये जो अतीतव्यभिचार विशेषण दिया है वह प्रत्यक्षके स्वरूप निर्देशके लिये है क्योंकि विभंग ज्ञान इंद्रिय और मनकी अपेक्षासे होता है—विना अपेक्षाके नहीं हो सकता इसलिये 'इंद्रियानिंद्रियानपेक्ष' इस विशेषणसे ही विभंग ज्ञानोंकी निवृत्ति हो जाती है इस रीतिसे इंद्रियानिंद्रियानपेक्ष और सविकल्पक ये प्रत्यक्षके दो विशेषण तो व्यावर्तक विशेषण हैं। और अतीत व्यभिचार यह विशेषण स्वरूपका प्रतिपादक विशेषण है।

इस वार्तिकमें जिस रूपसे प्रत्यक्षका लक्षण बतलाया है उसी रूपसे प्रत्यक्षका लक्षण नहीं है किंतु अन्य रूपसे भी है, और वह इस प्रकार है—

अक्षं प्रतिनियतमिति परापेक्षानिवृत्तिः ॥ २ ॥

'अक्ष्णोति व्याप्नोति जानातीति अक्षः' जो पदार्थोंको जाने वह अक्ष कहा जाता है और उस

का अर्थ—ज्ञानावरण कर्मके क्षयोपशमका धारक वा ज्ञानावरण कर्मका सर्वथा नाश करनेवाला आत्मा है। उस केवलमात्र आत्माकी अपेक्षा जो ज्ञान उत्पन्न हो वह प्रत्यक्षज्ञान कहा जाता है इस अव्ययीभाव समाससे अवधिज्ञान मनःपर्ययज्ञान और केवलज्ञान ये तीन ही ज्ञान प्रत्यक्ष कहे जा सकते हैं। क्योंकि इनकी उत्पत्तिमें सिवाय आत्माके इंद्रिय आदिकी अपेक्षा नहीं होती। मतिज्ञान और श्रुतज्ञान प्रत्यक्ष नहीं कहे जा सकते क्योंकि विना इंद्रिय आदिकी अपेक्षा कीए उनकी उत्पत्ति हो ही नहीं सकती इसलिये जो केवल आत्माकी अपेक्षासे हो वह प्रत्यक्ष है इस समासगर्भित प्रत्यक्षके लक्षणसे मतिज्ञान और श्रुतज्ञानको प्रत्यक्षज्ञानपनेकी निवृत्ति हो जाती है।

अधिकारादनाकारव्यभिचारव्युदासः ॥ ३ ॥

सूत्रकारने 'प्रत्यक्षमन्यत्' अर्थात् परोक्षसे जो भिन्न है वह प्रत्यक्ष है, यह प्रत्यक्षका स्वरूप वतलाया है परंतु परोक्षसे भिन्न तो अवधिदर्शन केवलदर्शन और कुमति आदि विभंगज्ञान भी हैं इसलिये सूत्रकारके मतकी अपेक्षा वे भी प्रत्यक्ष कहे जा सकते हैं? सो ठीक नहीं। ऊपरके सूत्रोंसे 'प्रत्यक्षमन्यत्' इस सूत्रमें 'ज्ञान' और सम्यक् दोनों शब्दोंका अधिकार चला आ रहा है इसलिये 'ज्ञान' और 'सम्यक्' शब्दोंके अधिकारसे 'परोक्ष ज्ञानोंसे भिन्न जो सम्यग्ज्ञान है वह प्रत्यक्ष है' जब यह 'प्रत्यक्षमन्यत्' इस सूत्रका अर्थ होगा तब अवधिदर्शन और केवलदर्शनको प्रत्यक्षज्ञानपना नहीं हो सकता क्योंकि अवधिदर्शन आदि ज्ञान नहीं, दर्शन हैं। एवं कुमति वा संशय आदि विभंग ज्ञानोंको भी प्रत्यक्षज्ञानपना नहीं हो सकता क्योंकि विभंगज्ञान सम्यग्ज्ञान नहीं, मिथ्याज्ञान हैं। इसलिये प्रत्यक्षमन्यत् यह सूत्र निर्दोष है। यदि यहांपर यह शंका हो कि—

करणात्यये गृहणाभाव इति चेन्न दृष्टत्वात्प्रदीपवत् ॥ ४ ॥

इंद्रियोंकी अपेक्षा विना कीये कहीं भी ज्ञान होता नहीं देखा गया इसलिये जब इंद्रियोंके विना पदार्थका ज्ञान नहीं हो सकता तब 'प्रत्यक्ष ज्ञानमें इंद्रिय आदि कारण नहीं होते' यह बात नहीं कही जा सकती ? सो ठीक नहीं । जिसतरह जो पुरुष काष्ठ कील व सूला आदि उपकरणोंके विना रथके बनानेमें असमर्थ है वह काष्ठ आदि उपकरणोंके रहते ही रथ बना सकता है । विना उपकरणोंकी अपेक्षा कीए वह रथ तयार नहीं कर सकता किंतु जो पुरुष तप विशेषसे विना ही उपकरणके रथके बनानेकी ऋद्धिको प्राप्त कर चुका है । काष्ठ आदि उपकरणोंकी अपेक्षा कीए विना ही रथ बना सकता है उसीतरह जो मनुष्य कर्मोंसे मलिन है वह इंद्रियावरण आदि कर्मोंके क्षयोपशम होने पर इंद्रिय मन प्रकाश और उपदेश आदिकी सहायतासे पदार्थोंको जानता है किंतु जिसके तप आदिकी विशेषतासे ज्ञानावरण आदि ज्ञानके विरोधी कर्मोंका क्षयोपशम वा क्षय हो चुका है वह इंद्रिय आदिके विना ही अपनी सामर्थ्यमात्रसे पदार्थोंको जानता है इसलिये तप विशेषकी कृपासे जब आत्माकी यह दिव्य अवस्था प्रगट हो जाती है कि पदार्थोंके जाननेमें उसे इंद्रिय आदिकी अपेक्षा नहीं करनी पडती तब विना इंद्रियोंके कोई ज्ञान होता दीख ही नहीं पडता यह कहना प्रलापमात्र है । और भी यह बात है कि—

ज्ञानदर्शनस्वभावत्वाच्च भास्करादिवत् ॥ ५ ॥

जिसतरह सूर्य आदि पदार्थ प्रकाशस्वरूप हैं इसलिये वे दूसरे प्रकाशकी विना अपेक्षा कीए घट पट आदि प्रकाशन योग्य पदार्थोंको प्रकाशित करते हैं उसीप्रकार आत्मा भी ज्ञान दर्शनस्वरूप है इसलिये ज्ञानके विरोधी ज्ञानावरण आदि कर्मोंके क्षय वा विशिष्टक्षयोपशमसे अपनी सामर्थ्यमात्रसे ही वह

पदार्थोंको जान लेता है—पदार्थोंके जाननेमें उसे इंद्रिय आदि किसी भी पदार्थकी अपेक्षा नहीं करनी पडती। शंका—

इंद्रियनिमित्तं ज्ञानं प्रत्यक्षं तद्विपरीतं परोक्षमित्यविसंवादि लक्षणमिति
चेन्नाप्तस्य प्रत्यक्षाभावप्रसंगात् ॥ ६ ॥

जो ज्ञान इंद्रियोंके व्यापारसे उत्पन्न हो वह प्रत्यक्ष और जिसमें इंद्रिय व्यापारकी अपेक्षा न हो वह परोक्ष है यही प्रत्यक्ष और परोक्षका विसंवादरहित निर्दोष लक्षण है । अन्य सिद्धांतकार भी ऐसा ही प्रत्यक्षका लक्षण मानते हैं। जिसतरह बौद्धोंका कहना है कि—

प्रत्यक्षं कल्पनापोढं नामजात्यादियोजना। असाधारणहेतुत्वादक्षैस्तद् व्यपादिश्यते ॥ १ ॥

जिसमें नाम जाति आदिकी योजना किसी प्रकारकी कल्पनासे रहित हो वह प्रत्यक्ष है और उसकी उत्पत्तिमें असाधारण कारण इंद्रियां हैं इसलिये इंद्रियोंसे उसका व्यवहार होता है इसरीतिसे बौद्ध सिद्धांतमें प्रत्यक्षकी उत्पत्ति वा उसका व्यवहार इंद्रियोंके आधीन माना है। नैयायिकोंका मानना है कि—"इंद्रियार्थसन्निकर्षोत्पन्नं ज्ञानमव्यपदेश्यमव्यभिचारि व्यवसायात्मकं प्रत्यक्षं।"[1] अर्थात् जो ज्ञान इंद्रिय और पदार्थके संबंधसे उत्पन्न हो, अव्यपदेश्य अर्थात् पहिले किसीके द्वारा कहा न गया हो, अव्यभिचारि-संशय आदि व्यभिचारी ज्ञानोंसे रहित हो और व्यवसायात्मक निश्चय करानेवाला हो वह प्रत्यक्ष है। यहांपर भी प्रत्यक्षज्ञानमें इंद्रियोंकी अपेक्षा बतलाई गई है। वैशेषिकोंका कहना है कि "आत्मेंद्रिय[2]

१ न्यायवार्तिक सूत्र ४ पृ॰ ३०। २ वैशेषिक दर्शन अ॰ ३ आ॰ १ सूत्र १८ पृ॰ १४४।

मनोऽर्थसन्निकर्षाद्यन्निष्पद्यते तदन्यत"[1] । अर्थात् आत्मा इंद्रिय मन और पदार्थोंके सन्निकर्षसे उत्पन्न होता है वह प्रत्यक्ष है। यहां पर भी प्रत्यक्षकी उत्पत्तिमें इंद्रियोंकी अपेक्षा रक्खी है । सांख्य सिद्धांतकारोंका यह कहना है कि—"श्रोत्रादिवृत्ति प्रत्यक्षं" श्रोत्र आदि इंद्रियोंका जो व्यापार है वह प्रत्यक्ष है अर्थात् इंद्रियां पदार्थको देखती हैं। उनके देखे हुए पर मन बिचार करता है। मनसे बिचारे हुएको अहंकार मानता है। अहंकार तत्व द्वारा माने हुए पदार्थको बुद्धि निश्चय करती है और बुद्धि द्वारा निश्चित पदार्थको पुरुष बिचारता है इस रूपसे कान आदि इंद्रियोंके व्यापारका नाम ही प्रत्यक्ष है (श्लोकवार्तिक पृ० १८७ कारिका ३६। ) इसरीतिसे सांख्य सिद्धांत में भी प्रत्यक्षकी उत्पत्तिमें इंद्रियों की अपेक्षा की गयी है। मीमांसकमतके अन्यतम प्रवर्तक जैमिनिका कहना है कि—"सत्संप्रयोगे पुरुषस्येंद्रियाणां बुद्धिजन्म तत्प्रत्यक्षमिति"[2] अर्थात् पदार्थके साथ इंद्रियोंका संबंध होने पर जो पुरुषमें बुद्धि की उत्पत्ति होना है वह प्रत्यक्ष है इसप्रकार मीमांसकमतमें भी इंद्रियोंके आधीन ही प्रत्यक्षकी उत्पत्ति मानी है इस रूपसे जब प्रत्येक सिद्धांतकार प्रत्यक्षकी उत्पत्तिमें इंद्रियोंको कारण मानता है—इंद्रियोंकी अपेक्षा बिना कीए प्रत्यक्षकी उत्पत्ति ही असंभव मानता है तब जो ज्ञान इंद्रियोंके व्यापारसे उत्पन्न हो वह प्रत्यक्ष और जिसकी उत्पत्तिमें इंद्रियोंके व्यापारकी अपेक्षा न हो वह परोक्ष है यही प्रत्यक्ष और परोक्षका लक्षण मानना ठीक है ? सो नहीं। यदि इंद्रियजन्य ज्ञानको प्रत्यक्ष माना जायगा तो सर्वज्ञके ज्ञानमें तो इंद्रियोंका व्यापार कारण पडता नहीं इसलिये सर्वज्ञका ज्ञान ही प्रत्यक्ष ज्ञान न कहा जा सकेगा इसलिये प्रत्यक्ष ज्ञानमें कभी इंद्रियां कारण नहीं पड सकतीं। सर्वज्ञके ज्ञानमें इंद्रियोंकी कारणता मानने

१ यह सांख्यमतके वार्षगण्य आचार्यका बनाया हुआ सूत्र है। २ जैमिनि सूत्र १ अ० १ पा० ४ सू०।

पर किसरीतिसे सर्वज्ञको असर्वज्ञपना आता है, यह बात विस्तारपूर्वक पहिले कह दी जा चुकी है। यदि यहां पर यह समाधान दिया जाय कि—

आगमादिति चेन्न तस्य प्रत्यक्षज्ञानपूर्वकत्वात् ॥ ७ ॥

इंद्रियोंसे न भी अतींद्रिय पदार्थोंका ज्ञान हो तो भी आगमसे अव्याघातरूपसे उनका ज्ञान हो सकता है इसलिये आगमके द्वारा जब समस्त पदार्थोंका ज्ञान हो सकता है तब सर्वज्ञका भी अभाव नहीं कहा जा सकता ? सो भी कहना अयुक्त है। क्योंकि जिसका प्रतिपादन समस्त दोषोंसे रहित सर्वज्ञानी आप्तके प्रत्यक्षज्ञानसे होता है वही आगम माना जाता है अन्य आगम नहीं किंतु आगमाभास है इस-रीतिसे जब आगमकी उत्पत्ति प्रत्यक्षज्ञानसे मानी गई है तब आगमसे प्रत्यक्ष ज्ञानकी कभी सिद्धि नहीं हो सकती। वास्तवमें तो यदि आगमसे प्रत्यक्ष ज्ञानकी सिद्धि मानी जायगी तो अन्योन्याश्रय दोष होगा क्योंकि "स्वापेक्षापेक्षकत्वं ह्यन्योन्याश्रयत्वं" दो पदार्थोंमें एकको दूसरेकी अपेक्षाका होना अन्यो-न्याश्रय दोष कहा जाता है। जब आगमसे प्रत्यक्षज्ञानकी सिद्धि मानी जायगी तब आगमसे प्रत्यक्ष-ज्ञान; और विना प्रत्यक्षज्ञानके आगमका प्रतिपादन नहीं हो सकता इसलिये प्रत्यक्षज्ञानसे आगम, इस तरह प्रत्यक्षज्ञानको अपनी उत्पत्तिमें आगमकी अपेक्षा और आगमको अपनी उत्पत्तिमें प्रत्यक्षज्ञानकी अपेक्षा होनेके कारण अन्योन्याश्रय दोष होनेसे आगमसे अतींद्रिय पदार्थोंका ज्ञान नहीं हो सकता। फिर भी यदि यह कहा जाय कि—

अपौरुषेयादिति चेन्न तदासिद्धेः ॥ ८ ॥

जब आगमका प्रतिपादन प्रत्यक्षज्ञानसे माना जायगा तब उपर्युक्त दोष हो सकता है किंतु हम तो

आगमको अपौरुषेय (पुरुषकृत नहीं) अनादिनिधन और अत्यन्त परोक्ष भी पदार्थोंका अप्रतिहतरूप से ज्ञान करानेवाला मानते हैं इसलिये इसप्रकारके आगमसे समस्त पदार्थोंका ज्ञान हो सकता है कोई दोष नहीं ? सो भी अयुक्त है। कोई आगम अपौरुषेय है यह वात ही किसी प्रमाणसे सिद्ध नहीं। इस-लिये अपौरुषेय आगमकी कल्पनाकर उससे अतींद्रिय पदार्थोंकी सिद्धि मानना सर्वथा असंभव है। तथा जिस आगमको अपौरुषेय माना जाता है वह संसारमें वेदके नामसे प्रख्यात है परन्तु वह हिंसा आदि पाप कार्योंका प्रतिपादक है इसलिये वह कभी प्रमाणीक नहीं हो सकता इस रीतिसे किसी आगमको अपौरुषेय मान उससे अतींद्रिय पदार्थोंकी उत्पत्ति मानना कल्पनामात्र है।

अतींद्रियं योगिप्रत्यक्षमिति चेन्नार्थाभावात्॥ ९॥

यदि यह कहा जाय कि हम योगियोंके ज्ञानको अतींद्रिय प्रत्यक्ष मानते हैं और वह आगमसे नहीं उत्पन्न होता इसलिये उस योगियोंके अतींद्रियज्ञानसे समस्त पदार्थोंका ज्ञान हो सकता है कोई दोष नहीं। इसी वातका पोषक यह वचन भी है—"योगिनां गुरुनिर्देशादतिभिन्नार्थमात्रदृक्" अर्थात् गुरुके उपदेश से योगी लोग अत्यन्त भिन्न—परोक्ष भी समस्त पदार्थोंको देखते हैं। सो भी ठीक नहीं। प्रत्यक्ष शब्द का जब अक्षरार्थ किया जायगा उस समय 'जो इंद्रियोंकी सहायतासे हो वह प्रत्यक्ष है' यह प्रत्यक्ष शब्द का अर्थ होगा। ऐसा अर्थ करनेसे योगिज्ञानको प्रत्यक्ष नहीं कहा जा सकता क्योंकि वहांपर योगिज्ञान में इंद्रियां कारण नहीं पडतीं इसलिये प्रत्यक्ष शब्दके इस उपर्युक्त अर्थसे योगिज्ञान अतींद्रिय प्रत्यक्ष नहीं हो सकता अथवा द्रव्यका लक्षण 'सत्' माना गया है और वह उत्पाद व्यय और ध्रौव्य स्वरूप कहा गया है। स्याद्वादसिद्धांत—जैनसिद्धांतके सिवा अन्य सिद्धांतोंमें पदार्थोंकी व्यवस्था एकांतरूपसे

मानी है इसलिये उनके मतमें स्वरूप पररूप और उभय—स्वपररूप हेतु वा अहेतुओंसे पदार्थ उत्पत्ति आदि स्वरूप सिद्ध हो नहीं सकते अथवा एक अनेक स्वरूप जो सामान्य और विशेष धर्म है उनका भी एकांतरूपसे रहना पदार्थोंमें असंभव आदि दोषोंसे परिपूर्ण है इसलिये परमतकी अपेक्षा समस्त पदार्थ ही सिद्ध नहीं हो सकते इस रीतिसे समस्त पदार्थ ही तो योगिज्ञानके अवलंबन हैं जब समस्त पदार्थोंकी ही असिद्धि रहेगी तब योगिज्ञान निरालंबन ठहरेगा जो बाधित होनेसे माना नहीं जा सकता। यदि यहां पर यह कहा जाय कि सविकल्पक कोई पदार्थ नहीं सब पदार्थ निर्विकल्पक ही हैं इसलिये योगिज्ञानको निर्विकल्पक माननेमें कोई हानि नहीं ? सो भी अयुक्त है क्योंकि निर्विकल्पक पदार्थका ज्ञान ही नहीं हो सकता। वास्तवमें तो परमतके शास्त्रोंमें न निर्विकल्पक पदार्थका कोई लक्षण बतलाया है और न निर्विकल्पक पदार्थको विषय करनेवाले ज्ञानहीका कोई लक्षण कहा है इसलिये परमतमें न कोई निर्विकल्पक पदार्थ है और न निर्विकल्पक पदार्थको विषय करनेवाला कोई ज्ञान है इसरीतिसे योगिज्ञानको अतींद्रिय प्रत्यक्ष मान उससे समस्त पदार्थोंका ज्ञान मानना प्रलापमात्र है। और भी यह बात है—

तदभावाच्च ॥ १० ॥

परमतमें जिस योगीकी कल्पना की गई है उसका कोई विशेष लक्षण नहीं माना गया इसलिये उसका अभाव ही है तथा परमतमें एकांतरूपसे समस्त पदार्थ भी सिद्ध नहीं हो सकते इसलिये जब समस्त पदार्थोंका अभाव है तब उन समस्त पदार्थोंके जाननेवाले योगीका भी अभाव सुतरां सिद्ध है। यदि कदाचित् यह कहा जाय कि निर्वाणके दो भेद माने हैं एक सोपाधिविशेष जिसको कि जीवन्मुक्त

भी कहते हैं और दूसरा निरुपाधिविशेष जिसका कि दूसरा नाम मुक्त है उनमें सोपधिविशेष निर्वाणमें समस्त पदार्थोंका जाननेवाला योगी है—उसका अभाव नहीं कहा जा सकता ? सो भी ठीक नहीं। नैयायिक आदि परमतमें आत्माको निष्क्रिय और व्यापक माना गया है यदि योगिज्ञानमें बाह्य इंद्रियोंकी कारणताका अभाव माना जायगा तो अंतरंग आत्माकी परिणतिका भी अभाव मानना चाहिये क्योंकि निष्क्रिय और नित्य पदार्थमें किसीप्रकारका परिणाम नहीं हो सकता इसरीतिसे जब योगीकी आत्मामें ज्ञानका परिणमन न होगा तब वह पदार्थोंको न जान सकेगा फिर समस्त पदार्थोंके प्रत्यक्षके विना योगीका अभाव ही कहना पडेगा। यदि यहां पर यह कहा जायगा कि योगीमें योगसे होनेवाला एक धर्मविशेष रहता है उसकी कृपासे इंद्रियोंकी अपेक्षा विना ही किये आत्मा समस्त पदार्थोंको जान लेगा योगीका अभाव नहीं हो सकता ? सो भी ठीक नहीं। जो पदार्थ निष्क्रिय और नित्य होता है उसमें किसीप्रकारकी क्रिया अनुग्रह और विकार कुछ भी नहीं हो सकता। परमतमें आत्माको निष्क्रिय और नित्य माना है इसलिये उसमें पदार्थोंकी जाननरूप क्रिया नहीं हो सकती। जब योगीकी आत्मामें पदार्थोंकी जाननरूप क्रिया न होगी तब वह अतींद्रिय पदार्थोंका साक्षात्कार न कर सकेगा इसलिये जबरन उसका अभाव कहना ही पडेगा। तथा—

तल्लक्षणानुपपत्तिश्च स्ववचनव्याघातात् ॥ ११ ॥

वास्तवमें तो जो ऊपर प्रत्यक्षका लक्षण कहा है वह निर्दोषरूपसे सिद्ध हो ही नहीं सकता क्योंकि जिसतरह 'मेरी मा बांझ है' यह कहना स्ववचनबाधित माना जाता है उसी प्रकार ऊपर कहे गये प्रत्यक्षके लक्षणमें भी स्ववचनव्याघात है। यद्यपि कई मतोंके अनुसार ऊपर प्रत्यक्षके लक्षण कहे गये हैं

तथापि वार्तिककार अन्य मतोंमें मानेगये प्रत्यक्षके लक्षणोंकी उपेक्षा कर बौद्ध मतमें जो प्रत्यक्ष–लक्षण माना है; उसीका प्रतिवाद करते हैं क्योंकि वार्तिककारका स्वयं यह कहना है कि–बौद्धके सिवाय जो अन्यमत हैं उनमें माने गये प्रत्यक्षके लक्षणका बौद्धोंने अच्छीतरह खंडन कर दिया है इसलिये उनके खंडन करनेकी यहां हमारी विशेष इच्छा नहीं है किंतु बौद्धमतमें जो प्रत्यक्षका लक्षण माना गया है उसमें कुछ गुणोंकी संभावना लोगोंको दीख पडती है इसलिये बौद्ध मतमें मानेगये प्रत्यक्षके लक्षणके निराकरण करनेकेलिये यहां हम कुछ विचार करते हैं और वह इसप्रकार है–

बौद्धोंने जो 'कल्पनापोढं प्रत्यक्षं' अर्थात् जिसमें किसी प्रकारकी कल्पना न हो सके वह प्रत्यक्ष है, यह प्रत्यक्षका लक्षण माना है। वहांपर जाति गुण और क्रियाका जो कहना उससे होनेवाला जो वचन और बुद्धिका विकल्प अर्थात् यह जाति है, यह गुण है, यह क्रिया है ऐसा वचन और जातिको जाति रूपसे, गुणको गुणरूपसे और क्रियाको क्रिया रूपसे जाननारूप बुद्धि उसका जो भेद, वह कल्पना शब्दका अर्थ है उससे रहित प्रत्यक्ष कहा जाता है। वहांपर यह प्रश्न उत्पन्न होता है कि प्रत्यक्षको जो कल्पनारहित माना गया है वह सर्वथा कल्पनारहित है कि कथंचित् कल्पनारहित है ? यदि सर्वथा 'कल्पनासे रहित है' यह अर्थ माना जायगा तो स्ववचनव्याघात दोष होगा क्योंकि 'प्रत्यक्षज्ञान कल्पनासे रहित है' यह भी तो कल्पना ही है, इस कल्पनासे रहित भी प्रत्यक्ष ज्ञानको मानना पडेगा फिर प्रत्यक्षका कोई लक्षण ही न स्थिर होगा। यदि यह कहा जायगा कि 'कल्पनासे रहित है' इत्यादि कल्पना युक्त ही प्रत्यक्ष माना जायगा तब भी वचनका व्याघात ही है क्योंकि 'प्रत्यक्ष सर्वथा कल्पनासे रहित है' यह स्वीकार किया गया है अब यदि 'कल्पनारहित है' इत्यादि कल्पनासे युक्त उसे माना

जायगा तो कथंचित् कल्पनायुक्त उसे मानना पडा इसलिये 'सर्वथा कल्पनासे रहित है' यह वचन व्याहत हो गया। यदि कदाचित् यह कहा जायगा कि हम कथंचित् कल्पनारहित प्रत्यक्ष स्वीकार करते हैं–अर्थात् प्रत्यक्ष कल्पनारहित है इत्यादि कल्पनासे युक्त तो है परन्तु जाति आदिकी कल्पनासे रहित है ? सो भी ठीक नहीं। यहांपर भी वह वचनव्याघात दोष ज्योंका त्यों उपस्थित है क्योंकि बौद्ध लोग एकांतसे प्रत्यक्षको 'कल्पनारहित मानते हैं' यदि उसे कथंचित् कल्पनासे रहित माना जायगा तो एकांतका त्याग कर देना पडेगा क्योंकि कथंचित् शब्द अनेकांतका द्योतक है इसलिये कथंचित् कल्पनासे रहित प्रत्यक्ष को नहीं माना जा सकता। यदि यहांपर भी यह समाधान दिया जाय कि 'प्रत्यक्ष कल्पनासे रहित ही है' यह हमारे एकांत नहीं इसलिये उसे कथंचित् कल्पनासे रहित माननेमें स्ववचनव्याघात नहीं हो सकता ? सो भी अयुक्त है। फिर प्रत्यक्षका 'कल्पनापोढ' यह विशेषण ही व्यर्थ हो जायगा। क्योंकि 'कल्पनासे रहित है' इत्यादि अनुरूप प्रत्यक्षमें कल्पना मान ली गई तब वह 'कल्पनापोढ' नहीं कहा जा सकता। यदि यहांपर फिर यह कहा जाय कि परमत—जैन आदि मतोंमें नाम जाति आदि की भेदकल्पना व्यवहारसे मानी गई है निश्चयसे नहीं। इसलिये वैसी कल्पनाओंसे रहित हम (बौद्ध) प्रत्यक्षको मानते हैं किंतु वितर्क विचार आदि जो प्रत्यक्षसंबंधी विकल्प हैं उनसे रहित नहीं मानते इसलिये 'कल्पनापोढ' यह जो प्रत्यक्षका विशेषण है वह परमतकी अपेक्षा है, व्यर्थ नहीं है। इसी विषय में यह वचन भी है–

सवितर्कविचारा हि पंच विज्ञानधातवः। निरूपणानुस्मरणविकल्पनविकल्पकाः ॥ १ ॥

अर्थात्—वितर्क विचार निरूपण अनुस्मरण और विकल्पन ये पांच विज्ञानके धर्म हैं। विज्ञानके

ही भेद हैं। सो भी ठीक नहीं। घट पट आदिज्ञान आलंबन पदार्थोंमें जो 'यह घट है यह पट है' इत्यादि अर्पणा यह वितर्क है। उसीमें वार वार चिंतवन करना विचार है। उस विचारकी नाम-घट पट आदि रूपसे कल्पना करना निरूपण है और पूर्वकालमें अनुभव किए हुए पदार्थोंका विकल्पन—भेदपूर्वक स्मरण करना अनुस्मरण है। ये धर्म संतानरहित और क्षणिक इंद्रियविषयक विज्ञानमें नहीं उत्पन्न हो सकते क्योंकि ये धर्म ज्ञानमें क्रमसे उत्पन्न होनेवाले और कुछ क्षण ठहरनेवाले हैं परंतु बौद्ध मतमें इनकी एकसाथ उत्पत्ति मानी है और क्षणिक माने हैं इसलिए अधिक क्षण तक ठहर नहीं सकते। तथा इन धर्मोंमें पहिला पहिला धर्म ग्राह्य है और उत्तर उत्तर धर्मको ग्राहक माना है यदि इनकी युगपत् उत्पत्ति मानी जायगी तो जिसतरह बछडेके दायां और बायां दोनों सींग एक साथ उत्पन्न होते हैं इसलिए उनमें ग्राह्य ग्राहकपना नहीं होता उसीतरह वितर्क आदिकी भी एकसाथ उत्पत्ति मानी गई है इसलिए इनमें भी ग्राह्य ग्राहकपना सिद्ध नहीं हो सकता। यदि यह कहा जायगा कि हम (बौद्ध) वितर्क आदि की युगपत् उत्पत्ति न मान क्रमसे उत्पत्ति मानेंगे तब उसमें ग्राह्य ग्राहकपना होसकता है, कोई दोष नहीं? सो भी अयुक्त है। यदि उनकी क्रमसे उत्पत्ति मानी जायगी तो उनको अनेक क्षणतक ठहरनेवाला भी मानना पडेगा फिर सब पदार्थ क्षणिक हैं—क्षणभरमें विनष्ट हो जानेवाले हैं, यह बौद्धोंका अभिमत अर्थ न सिद्ध हो सकेगा इसलिये वितर्क आदिकी क्रमसे उत्पत्ति नहीं मानी जा सकती। यदि यह कहा जायगा कि हम विज्ञानकी संतान मानेंगे और वैसा माननेसे वितर्क आदिकी क्रमसे उत्पत्ति बन सकेगी कोई दोष नहीं? सो भी अयुक्त है। परीक्षाकी कसोटीपर संतानकी जांच करनेपर वह सिद्ध ही नहीं हो सकता इस रीतिसे जब किसी प्रकारका भी विकल्प विज्ञानके अंदर सिद्ध नहीं होता तब विज्ञानमें

'कल्पनासे रहित यह विकल्प है जाति आदिका विकल्प नहीं है' यह वात नहीं बन सकती इसलिये समस्त विकल्पोंके अभावसे विज्ञान पदार्थ ही सिद्ध नहीं होता। और भी यह वात है कि—

बौद्ध लोग सब पदार्थोंको क्षणिक मानते हैं परंतु उन्होंने अनुस्मरण आदि धर्मोंको स्वीकार किया है। वे अनुस्मरण आदि पदार्थ अनेक क्षण ठहरनेवाले हैं इसलिये अनुस्मरण आदिके स्वीकार करनेसे उन्हींके मतानुसार एक पदार्थ अनेक क्षणस्थायी सिद्ध हो गया जो कि उनके माने हुए क्षणिक सिद्धांत पर आघात पहुंचाता है। यहां पर यह वात भी निश्चित समझ लेना चाहिये कि जो पदार्थ पहिले कभी अनुभवमें नहीं आये हैं अथवा अन्यके अनुभवमें आये हैं उन पदार्थोंका अनुस्मरण आदि नहीं होता किंतु एक ही आत्मामें जिसका पहिले अच्छी तरह अनुभव हो चुका है उसीके अनुस्मरण आदि होते हैं इसलिये अनुस्मरण आदिको एक क्षणस्थायी नहीं कहा जा सकता किंतु वे अनेक क्षणस्थायी ही हैं। तथा मानस प्रत्यक्षका अंगीकार भी बौद्धोंके क्षणिक सिद्धांतको सिद्ध नहीं होने देता क्योंकि 'षण्णामनंतरातीतं विज्ञानं यद्धि तन्मनः' छै पदार्थोंके अनंतर जो अतीत विज्ञान है वह मन कहा जाता है, यहां पर मनको विज्ञानका कारण बतलाया है। यदि किसी भी पदार्थको अनेक क्षण ठहरनेवाला न माना जायगा तब मन भी अनेक क्षणस्थायी न ठहरेगा फिर क्षणभरमें ही नष्ट हो जानेवाला असत्पदार्थ और अतीत मन विज्ञानका कारण नहीं हो सकेगा इसलिये यदि बौद्ध मानस प्रत्यक्षको स्वीकार करते हैं तो उन्हें मनको अनेक क्षणस्थायी मानना ही होगा इस रीतिसे उनका क्षणिक सिद्धांत कभी सिद्ध नहीं हो सकता। यदि कदाचित् कार्य कारणकी सिद्धिके लिये यह कहा जाय कि—

हम पूर्व पदार्थका नाश और उत्तर पदार्थकी उत्पत्ति एक साथ मानते हैं इसलिये कार्य कारण

भाव हो सकता है कोई दोष नहीं। सो भी अयुक्त है। यदि इस रूपसे कार्य कारणभाव माना जायगा तो एक ही कालमें उत्पन्न और विनश जानेवाले भिन्न भिन्न संतानवर्ती घट और पटका भी आपसमें कार्य कारणभाव कहना पडेगा। यदि कदाचित् यह कहा जायगा कि एक ही संतानके अंदर यह शक्ति मानी है कि उसी संतानके अन्दर एक ही कालमें उत्पन्न और विनश जानेवाले पूर्व और उत्तर पदार्थों में कार्य कारण भाव हो सकता है किंतु एक ही कालमें उत्पन्न और विनश जानेवाले भिन्न संतानियोंमें नहीं इसलिये भिन्न संतानियोंमें कार्य कारणभाव नहीं हो सकता? सो भी ठीक नहीं। यदि ज्ञानसंतान में शक्ति मानी जायगी तो ज्ञान निर्विकल्पक सिद्ध नहीं हो सकता क्योंकि जिसमें शक्ति जान पडती है वह सविकल्पक माना जाता है इसलिये ज्ञान-संतानमें शक्ति स्वीकार करनेपर 'ज्ञान निर्विकल्पक है' यह प्रतिज्ञा भंग हो जाती है। इस रीतिसे यह अच्छी तरह सिद्ध हो गया कि 'प्रत्यक्षज्ञान कल्पनासे रहित है' यह जो बौद्धमतमें प्रत्यक्षका लक्षण माना गया है वह निर्दोषरूपसे नहीं।

अपूर्वाधिगमलक्षणानुपपत्तिश्च सर्वस्य ज्ञानस्य प्रमाणत्वोपपत्तेः ॥ १२ ॥

बौद्धोंने प्रमाणके लक्षणमें 'अपूर्वाधिगम' विशेषण दिया है और जो ज्ञान पहिले किसी भी ज्ञान द्वारा निश्चित न हुआ हो वह प्रमाण है, यह उस 'अपूर्वाधिगम' विशेषणका अर्थ है परन्तु उन्होंने ज्ञान की संतान मानी है इसलिये प्रमाणका जो उन्होंने 'अपूर्वाधिगम' विशेषण माना है वह व्यर्थ हो जाता है क्योंकि ज्ञानकी संतानमें पहिला ज्ञान तो अपूर्वज्ञान हो सकता है परंतु उसके उत्तर ज्ञान अपूर्व ज्ञान नहीं हो सकते। यहांपर यह वात नहीं कही जा सकती कि संतानमें जो पहिला ज्ञान है वह तो प्रमाण है और उत्तर ज्ञान प्रमाण नहीं क्योंकि जिस तरह-अंधकारमें विद्यमान पदार्थोंको दीपक उत्पन्न होते

ही प्रकाशित करता है तथा वह प्रकाशपना ही दीपककी स्थितिमें कारण है। यदि पदार्थोंको प्रकाशित न करे तो अपना 'दीपक' नाम भी कायम नहीं रख सकता इसलिये अंधकारमें स्थित पदार्थोंके प्रकाशनके बाद भी उत्तर कालमें प्रकाशमान होनेसे उसका दीपक नाम नहीं छूटता उसी तरह ज्ञान भी उत्पन्न होते ही घट पट आदि पदार्थोंका जाननेवाला है तथा वह जानना ही ज्ञानकी स्थितिमें कारण है यदि वह पदार्थोंको न जान सके तो उसका 'ज्ञान' नाम ही कायम नहीं रह सकता इसलिये घट पट आदि पदार्थोंके जाननेके बाद भी उत्तर कालमें पदार्थोंके जाननास्वरूप कार्यमें परिणत रहनेसे उसका प्रमाण नाम नहीं छूट सकता इस रीतिसे जब उत्तरज्ञान भी प्रमाण सिद्ध होते हैं और संतानके प्रथम ज्ञानके सिवाय उनमें अपूर्वता है नहीं तब प्रमाणका 'अपूर्वाधिगम' विशेषण सर्वथा व्यर्थ ही है। किंतु जिसके द्वारा पदार्थोंका निश्चय हो वह प्रमाण है इतना ही प्रमाणका अर्थ ठीक है इस अर्थसे संतानके अन्दर रहनेवाले पूर्व उत्तर सभी ज्ञानोंको प्रमाणता सिद्ध हो जाती है क्योंकि सब ज्ञानोंसे पदार्थोंका निश्चय होता है यदि कदाचित् यहां यह समाधान दिया जाय कि क्षण क्षणमें दीपक नवीन नवीन ही उत्पन्न होता है और पदार्थोंको प्रकाशित करता है इसलिये जो प्रथम क्षणमें दीपक है वह उत्तरकालमें दीपक नहीं कहा जा सकता तब ज्ञान भी दीपकके समान क्षण क्षणमें नवीन नवीन ही उत्पन्न होनेवाला मानना होगा तथा ज्ञानको क्षणिक माननेपर प्रमाणका जो 'अपूर्वाधिगम' विशेषण माना है वह भी चरितार्थ हो जायगा क्योंकि क्षण क्षणमें उत्पन्न होनेवाला ज्ञान अपूर्वज्ञान ही होगा परन्तु स्मृतिज्ञान इच्छा और द्वेष आदिके समान पूर्व पूर्व ज्ञानों द्वारा निश्चित किये गये पदार्थोंको विषय करनेके कारण फिर फिरसे कहा जानेवाला अर्थात् अनेक क्षणस्थायी ज्ञान; प्रमाण है, बौद्धोंने जो यह कहा है उसका व्याघात हो

जायगा क्योंकि पहिले ज्ञानको क्षणिक माना जा चुका है और यहां इस वचनसे उसे अनेक क्षणस्थायी माना गया है तथा सब पदार्थोंको क्षणिक माननेपर अनेक क्षण पर्यंत ठहरनेवाले इच्छा द्वेष आदि पदार्थोंकी भी सिद्धि नहीं हो सकती इसलिये ज्ञानकी संतान और समस्त पदार्थोंका क्षणिकपना दोनों ही वातें असिद्ध हैं। और भी यह वात है कि—

स्वसंवित्तिफलानुपपत्तिश्चार्थांतरत्वाभावात् ॥ १३ ॥ प्रमाणोपचारानुपपत्तिर्मुख्याभावात् ॥ १४ ॥

संसारमें प्रमाण पदार्थ फलवान देखा गया है। बौद्धोंने जो प्रमाण माना है उसका भी कुछ न कुछ फल होना चाहिये परंतु क्षणिक होनेसे उसका कोई फल नहीं हो सकता इसलिये उसका माना हुआ प्रमाण पदार्थ ठीक नहीं। यहां पर वादी प्रतिवादीसे भिन्न तटस्थका कहना है कि ज्ञान अपना और घट पट आदि पदार्थोंका निश्चय कराता हुआ ही उत्पन्न होता है इसलिये अपने स्वरूपका और घट पट आदि पदार्थोंका जानना ही उसका फल होगा इसरीतिसे वह फलवान ही है—फल रहित नहीं कहा जा सकता? सो भी ठीक नहीं। जिसतरह छेदनेवाला, छेदनके योग्य काष्ठ आदि और छेदनाक्रिया इन तीनोंसे भिन्न काष्ठके टुकडे होनारूप फल दीख पडता है। उसीतरह प्रमाणका फल भी प्रमाणसे भिन्न ही होता है किंतु अपना और परपदार्थोंका जानना रूप फल प्रमाण स्वरूप ही है प्रमाणसे भिन्न नहीं इसलिये वह प्रमाण नहीं कहा जा सकता। यहांपर वादी बौद्धका कहना है कि—स्वपरका जानना रूप फल प्रमाण स्वरूप ही है इसलिये वह फल नहीं हो सकता यह वात विलकुल ठीक है इसलिये अधिगम—पदार्थोंका जाननारूप फलमें व्यापारकी प्रतीति मान उपचारसे प्रमाणकी कल्पना मानी है अर्थात् अधिगमरूप ही प्रमाणको माना है इसलिये फल और प्रमाण दोनोंकी सिद्धि होनेसे प्रमाण फलरहित नहीं कहा जा

स्थित नहीं किंतु वे पृथिवीके सहारे ही टिके हुए हैं इस प्रकार नरकोंके आधारोंका ज्ञान करानेकेलिये सूत्रमें भूमि शब्दका उल्लेख किया गया है।

घनांब्वादिग्रहणं तदालंबननिर्ज्ञानार्थं ॥ ७ ॥

जो भूमि नरकोंका आलंबन बतलाई गई हैं उनका आलंबन क्या है? यह बात प्रगट करनेकेलिये सूत्रमें 'घनांबुवाताकाशप्रतिष्ठाः' इसशब्दका उल्लेख है। घनमेवांबु घनांबु, घनांबु च वातश्च आकाशं च 'घनांबुवाताकाशानि, तानि प्रतिष्ठा—आश्रयो यासां ताः 'घनांबुवाताकाशप्रतिष्ठाः' यह घनांबुवाताकाश प्रतिष्ठ शब्दका विग्रह है। सार अर्थ यह है कि—रत्नप्रभा आदि समस्त भूमियां घनोदधिवातवलयके आधार हैं। घनोदधिवातवलय घनवातवलयके आधार है। घनवातवलय तनुवातवलयके आधार है। तनुवातवलय आकाशके आधार है और आकाश स्वयं आधार और स्वयं आधेय है उसका कोई अन्य आधार नहीं इसलिये वह अपना आप आधार है।

अर्थात्—घनका अर्थ पुष्ट—सघन है और अंबुका अर्थ जल है जिस वायु मंडलमें सघन जल—उदधि हो वह घनोदधिवातवलय है। जिस वायुमंडलमें केवल सघनता हो वह घनवातवलय है और जो वायुमंडल मोटा न होकर सूक्ष्म हो वह तनुवातवलय है। इन तीनों वातवलयोंमें प्रत्येक बीस बीस हजार

१—वातश्च वातश्च वातौ यह यहांपर एक शेष समास मानी है एक शेष समासका यह नियम है कि समान अनेक शब्दोंमें एक ही शब्द अवशिष्ट रह जाता है अन्यका लोप हो जाता है इसलिये यहांपर एक वात शब्दका लोप हो गया है इसलिये घनांबु वात से यहांपर घनोदधि वात और घनवात समझना चाहिये तथा घन शब्द सामान्य है वह तनुरूप विशेषकी आकांक्षा रखता है इसलिये वात शब्दसे यहां तनुवातका भी ग्रहण है इसप्रकार घनांबुवात शब्द घनोदधि वात घनवात और तनुवात इन तीन वातवलयोंका द्योतक है।

योजन मोटा है इसप्रकार मिलकर तीनो वातवलयोंकी मुटाई साठ हजार योजनकी है। इनमें घनोदधिवातवलयका रंग मूंगके समान है। घनवातका रंग गायके मूत्रके समान है और तनुवातका रंग अव्यक्त है—स्पष्टरूपसे नहीं कहा जा सकता।

रत्नप्रभाकी मुटाई एक लाख अस्सी हजार योजनकी है और उसके खरभाग पंकभाग और अब्बहुलभाग ये तीन भाग हैं। उनमें चित्र वज्र वैडूर्य आदि सोलह प्रकारके रत्नोंकी प्रभासे व्याप्त खर पृथ्वीभाग है वह सोलह हजार योजनका मोटा है "तथा चित्ररत्नकी प्रभासे व्याप्त चित्रा, वज्ररत्नकी प्रभासे व्याप्त वज्रा, वैडूर्यरत्नकी प्रभासे व्याप्त वैडूर्या इत्यादि भिन्न भिन्न सोलह प्रकारके रत्नोंसे व्याप्त चित्रा वज्रा आदि भिन्न भिन्न सोलह पृथिवियां हजार हजार योजन मोटी हैं।" उसके नीचेका पंकबहुलभाग चौरासी हजार योजनका मोटा है और उसके नीचेका अप् बहुलभाग अस्सी हजार योजनका मोटा है।

खरभाग[1]की ऊपर नीचेकी एक एक हजार योजन मोटी दो पृथिवियोंको छोडकर बीचकी चौदह हजार योजन मोटी (और एक राजू लंबी चौडी) चौदह पृथिवियोंमें किंनर किंपुरुष महोरग गंधर्व यक्ष भूत और पिशाच ये सात प्रकारके व्यंतर देवोंके तथा नागकुमार विद्युत्कुमार सुपर्णकुमार अग्निकुमार वातकुमार स्तनितकुमार उदधिकुमार द्वीपकुमार और दिक्कुमार इन नौ प्रकारके भवनवासी देवोंके निवास स्थान हैं। पंकबहुलभागमें असुरकुमार जातिके भवनवासी और राक्षसजातिके व्यंतरोंके

---

१—खरभाए पंकभाए भावणदेवाण होंति भवणाणि।
वितरदेवाण तहा दुण्ह पि य तिरियलोए वि ॥ १४५ ॥ स्वामिकार्तिकेयानुप्रेक्षा पृष्ठ ८५

निवास स्थान हैं एवं अप् बहुलभागमें प्रथम नरकके बिले हैं जिनमें कि नारकी निवास करते हैं। इस प्रकार मिलकर रत्नप्रभा पृथिवीकी मोटाई एक लाख अस्सी हजार योजनकी है। तथा शर्करा पृथिवीकी मुटाई बत्तीस हजार योजनकी है इसीप्रकार छठी पृथिवीपर्यंत नीचे नीचेकी पृथिवियोंकी मुटाई चार चार हजार योजन कम कम समझ लेना चाहिये अर्थात् तीसरी बालुका पृथिवीकी मुटाई अट्ठाईस हजार योजनकी है। चौथी पंकप्रभा पृथिवीकी चौबीस हजार योजनकी है। पांचवी धूमप्रभा पृथिवीकी बीस हजार योजनकी है और छठी तमःप्रभा पृथिवीकी सोलह हजार योजनकी मुटाई है तथा उसके आगे सातवीं महातमःप्रभा पृथिवी है उसकी मुटाई आठ योजनकी है। समस्त पृथिवियोंका तिरछा अंतर असंख्यात कोडाकोडि योजनका है—अर्थात् एक एक राजूका अंतराल प्रत्येक नरकका है।

यहां इतनी बात और भी समझ लेनी चाहिये कि नरकोंका प्रमाण सात राजूमें कहा है। वहां चित्रा पृथिवीके अधोभागसे दूसरे नरकका अंतर एक राजू है। दूसरेसे एक राजू तीसरेका, तीसरेसे एक राजू चौथेका, चौथेसे एक राजू पांचवेंका, पांचवेंसे एक राजू छठेका और छठेसे एक राजू सातवेंका है इस प्रकार छह राजुओंमें तो नरक हैं और सातवें नरकसे एक राजू पाताल है इन सातों पृथिवियोंकी लंबाई चौडाई लोकके अंतपर्यंत जाननी।

सप्तग्रहणमियत्तावधारणार्थं ॥ ८ ॥

नरकोंकी आधार भूमियां सात ही हैं आठ वा छह नहीं हैं इस प्रकार अधिक और न्यून संख्याकी

---

१—मेरुस्स हिट्ठभाए सत्तवि रज्जू हवे अहो लोओ।
उड्ढम्हि उड्ढलोओ मेरुसमो मज्झिमो लोओ ॥ १२० ॥ स्वामि० अ० पृष्ठ ७०

निवृत्तिके लिए सूत्रमें सप्त शब्दका ग्रहण किया गया है। यदि यहांपर यह कहा जाय कि—बहुतसे शास्त्रकारोंने अनंत लोक धातुओंमें अनंते पृथिवीके प्रस्तार मान रक्खे हैं उनका परिहार कैसे किया जायगा? उसका समाधान यह है कि अनेकांतवादमें कर्म, उनका फल और उनके संबंध आदिका युक्तिपूर्वक निरूपण किया गया है तथा उस अनेकांतवाद वा कर्म फल आदिका भगवान अर्हंतके आगममें प्रतिपादन है सिवाय उसके अन्य किसी शास्त्रमें उसका उल्लेख नहीं इसलिए भगवान अर्हंतका आगम ही प्रमाण है अन्य कोई शास्त्र प्रमाणीक नहीं माना जा सकता। इसलिए भगवान अर्हंतके आगममें जो नरक भूमियां और उनके प्रतर माने गये हैं वे ही युक्तियुक्त हैं, अन्य शास्त्रोंमें माने हुये मिथ्या हैं।

अधोधोवचनं तिर्यक्प्रचयनिवृत्त्यर्थं ॥ ९ ॥

रत्नप्रभाके नीचे शर्कराप्रभा, शर्कराप्रभाके नीचे वालुकाप्रभा इत्यादि रूपसे एक भूमि दूसरी भूमिके नीचे नीचे हैं किंतु रत्नप्रभाके बराबरमें तिरछी ओर शर्कराप्रभा हो और शर्कराप्रभाके बराबरमें तिरछी ओर वालुकाप्रभा हो इत्यादि प्रकारसे तिरछे रूपसे उनकी स्थिति नहीं है यह बात बतलानेके लिये सूत्रमें अधोऽधः शब्दका उल्लेख किया गया है। अर्थात् जिस प्रकार मध्यलोकमें नगर और ग्राम,

१—रत्नप्रभादिमा भूमिस्तथोधः शर्कराप्रभा। वालुकादिप्रभातोऽधस्ततः पंकप्रभा मता ॥ १८० ॥
ततो धूमप्रभाधस्तात्ततोऽधस्तात्तमःप्रभा। तमस्तमःप्रभातोऽथो भुवामित्थं व्यवस्थितिः ॥ १८१ ॥
मध्यलोकके नीचे सबसे पहिले रत्नप्रभा भूमि है उसके नीचे शर्कराप्रभा, उसके नीचे वालुकाप्रभा, उसके नीचे पंकप्रभा, उसके नीचे धूमप्रभा, उसके नीचे तमःप्रभा और उसके नीचे महातमःप्रभा है। तत्त्वार्थसार पृष्ठ १०१।

एकके पीछे दूसरा, दूसरेके पीछे तीसरा, इस प्रकार तिर्यक् रूपसे नगर ग्राम बने हुये हैं, ऊपर नीचे नहीं हैं किंतु समतलमें हैं उस प्रकार नरकावास नहीं हैं किंतु एकके नीचे दूसरा उसके नीचे तीसरा, इस रूपसे हैं। शंका—

सामीप्याभावाद् द्वित्वानुपपत्तिरिति चेन्नांतरस्याविवक्षितत्वात् ॥ १० ॥

जहांपर ऊपर नीचे रहनेवाले पदार्थ; पास पास स्थित रहते हैं वहां पर 'अधोधः' शब्दका प्रयोग होता है किंतु जहांपर अधिक अंतर रहता है वहांपर उस शब्दका प्रयोग नहीं होता। रत्नप्रभा आदि प्रत्येक भूमिका असंख्यात कोडाकोडी योजन प्रमाण अंतर माना गया है इसलिए समीपता न होनेसे 'अधोऽधः' शब्दका प्रयोग नहीं हो सकता किंतु वहांपर 'अधः' अर्थात् नीचे है इसीका प्रयोग होना चाहिये ? सो ठीक नहीं। यद्यपि प्रत्येक भूमिमें असंख्यात कोडाकोडी योजन प्रमाण अवश्य अंतर है परंतु उस अंतरकी यहांपर विवक्षा नहीं इसलिए 'अधोधः' यह प्रयोग बाधित नहीं कहा जा सकता। यदि यहांपर यह शंका की जाय कि—

जो पदार्थ विद्यमान न हो उसकी अविवक्षा तो की जा सकती है किंतु जो विद्यमान है उसकी अविवक्षा कैसी ? प्रत्येक भूमिका बलवान अंतर विद्यमान है इसलिए उसकी अविवक्षा नहीं की जा सकती ? सो ठीक नहीं। जंघा पर सूक्ष्म रोमोंके रहते भी यह स्त्री अलोमकांडिका अर्थात् रोमरहित जंघावाली है तथा अत्यंत पतले पेटके रहते भी 'अनुदरा कन्या' यह कन्या पेटरहित है ऐसा संसारमें

---

१—लिखित प्रतिमें—अलोमिका एड्का ऐसा पाठ है, उसका अर्थ होता है कि जिस मेडेके बाल कतर दिये जाते हैं उसके भी मूलमें कुछ सूक्ष्म बाल रहते ही हैं फिर भी उसे अलोमिका बालरहित एड्का—मेढा कह दिया जाता है।

व्यवहार होता है। यहांपर जिस प्रकार रोम और पेटके विद्यमान रहते भी उनकी अविवक्षा मान कर अलोमकांडिका और अनुदरा कन्या ऐसे शब्दोंका प्रयोग होता है उसी प्रकार विद्यमान भी रत्नप्रभा आदिके अंतरकी अविवक्षा है इसलिए रत्नप्रभा आदि भूमियां एकके नीचे दूसरी, दूसरीके नीचे तीसरी इत्यादि क्रमसे नीचे नीचे व्यवस्थित हैं इस अर्थके द्योतन करनेकेलिए 'अधोऽधः' शब्दका प्रयोग निर्बाध है। अथवा—

तुल्यजातीयेनाव्यवधानं सामीप्यमिति वा ॥ ११ ॥

ऊपर जो रत्नप्रभा आदि भूमियोंका अंतर बतलाया गया है वह पूर्व और उत्तर भागके मध्यवर्ती होनेसे नरकोंके आपसमें है इसी तात्पर्यके प्रगट करनेकेलिये अधोधः, शब्दका प्रयोग किया गया है अर्थात् एक पृथ्वीके नीचे दूसरी और दूसरीके नीचे तीसरी इस प्रकार इन सातों पृथिवियोंके अंतरालमें और कोई अंतराल नहीं है इसालिये उनका सामीप्य है।

पृथुतरा इति केषांचित् पाठः ॥ १२ ॥

किसी किसीने 'सप्ताधोऽधः' इसके बाद 'पृथुतराः' यह भी पाठ माना है और सातो नरक भूमियां नीचे नीचे एक दूसरीकी अपेक्षा विशाल हैं, यह पृथुतर शब्दके उल्लेखका तात्पर्य प्रगट किया गया है। यहां पर यह शंका की जाय कि जहांपर कुछ प्रकर्षता होती है वहीं तरप् और तमप् प्रत्ययोंका प्रयोग किया जाता है। रत्नप्रभा आदि भूमियोंमें तो कोई प्रकर्षता जान नहीं पड़ती इसलिये पृथुतराः यहांपर तरप् शब्दका प्रयोग निरर्थक है ! सो ठीक नहीं, दो भूमियोंका मिलान करनेपर उनमें एक बडी है दूसरी छोटी है इसप्रकार एकमें दूसरेकी अपेक्षा विशेष महानपना बतलानेके लिये तरशब्दका प्रयोग किया गया है।

परंतु वह भी ठीक नहीं। जिस समय रत्नप्रभा भूमिका महानपना बतलाया जायगा उससमय उससे कम परिमाणवाली तो कोई दूसरी नरकभूमि है नहीं, जिसकी अपेक्षा रत्नप्रभा भूमिको विशेष-महान कहा जाय इसलिये रत्नप्रभा भूमिमें तरप् प्रत्ययका अर्थ लागू नहीं हो सकता अतः समान्यरूपसे सातो भूमियोंमें नीचे नीचे महानपनेका द्योतक तरप् प्रत्ययका प्रयोग निर्दोष नहीं कहा जा सकता।

दूसरी बात यह है कि प्रत्येक भूमिमें नरकोंके बिलोंका परिमाण उत्तरोत्तर कम माना गया है अर्थात् नारकियोंके रहनेके स्थान बिले पहिले नरकमें तीस लाख हैं दूसरेमें पचीस लाख हैं। तीसरेमें पंद्रह लाख, चौथेमें दशलख, पांचवेंमें तीन लाख, छठेमें पांचकम एक लाख और सातवेंमें केवल पांच बिले बतलाये हैं इसरीतिसे उत्तरोत्तर नरकों (बिलों) की हीनतासे रत्नप्रभा आदि भूमियोंमें नीचे नीचे एक दूसरेकी अपेक्षा महानपना हो नहीं सकता इसलिये 'अधोऽधः पृथुतराः' यहां पर तरप् प्रत्ययका प्रयोग निरर्थक ही है। यदि कदाचित् यहांपर यह कहा जाय कि—

अधोलोकको वेत्रासन (वेंतका मूढा) के आकार माना है जिसतरह वेत्रासनका आकार नीचे नीचे बढता जाता है उसीप्रकार नरक भी नीचे नीचे अधिक विस्तारयुक्त माने गये हैं अर्थात्—प्रथम नरककी चित्रा पृथिवीसे दूसरे नरकके अंततक विस्तार एक राजू और एक राजूके सात भागोंमेंसे छह भाग है। तीसरे नरकके अंतमें दो राजू और एक राजूके सात भागोंमें पांच भाग है। चौथे नरकके अंतमें तीन राजू और एक राजूके सात भागोंमें चार भाग है। पांचवे नरकके अंतमें चार राजू और एक राजू सात भागोंमें तीन भाग है। छठे नरकके अंतमें पांच राजू और एक राजूके सात भागोंमें दो

१ साती नरकोंमें सब बिले मिलकर चौरासी लाख है।

भाग। सातवे नरकके अंतमें छै राजू और एक राजूके सात भागोंमें एक भाग है और पाताल लोकके अंतमें विस्तार सात राजू है। इसी रीतिसे जब उत्तरोत्तर विस्तारकी अधिकतासे दो भूमियोंका आपसमें संबंध करने पर एककी अपेक्षा दूसरीको पृथुत्व महानपना सिद्ध है तब नरक विलोंके परिमाणकी अपेक्षा न कर विस्तार रूप परिमाणकी अपेक्षासे 'पृथुतराः' यहां पर तरप् प्रत्ययका प्रयोग निरर्थक नहीं। यदि यहां पर यह शंका हो कि—

रत्नप्रभा आदि भूमियोंका पृथुत्व—विस्तार रूप परिमाण, उन भूमियोंका परिमाण नहीं किंतु भूमियोंसे वाह्य है। सो ठीक नहीं। स्वयंभूरमण समुद्रके एक अंतसे दूसरे अंततक जो डोरी है उसका नाम राजू है वह राजू पूर्व पश्चिम आदि दिशाओंके विभाग करनेवाले काल महाकाल रौरव और महा रौरव रूप विलोंके अंततक ली गई है ऐसा आगममें कहा गया है इसलिये वह पृथुत्व—विस्तार, भूमियोंमें ही परिगणित है। और वह हीनाधिकरूपसे है इसलिए तरप् प्रत्ययका प्रयोग निरर्थक नहीं। यदि यहां पर यह कहा जाय कि विस्तारकी अपेक्षा यदि पृथुता—महानपना माना जायगा तो समस्त भूमियोंमें कथंचित् तिर्यक्रूपसे पृथुता सिद्ध हो सकती है अर्थात् कथंचित् चौडाईकी अपेक्षा नीचे नीचे की अपेक्षा नीचे नीचेकी भूमि महान मानी जा सकती है, नीचे नीचे उनकी पृथुता सिद्ध नहीं हो सकतीं अर्थात् लंबाईकी अपेक्षा वे महान नहीं मानी जा सकतीं इसलिये 'तिर्यक्पृथुतराः' ऐसा सूत्रमें उल्लेख करना चाहिये 'अधोधः पृथुतराः' यह न कहना चाहिये। उसका समाधान यह है कि

[1] सातवे नरकमें अप्रतिष्ठान पाथडेमें अप्रतिष्ठान नामका इन्द्रकविला है। उसकी पूर्व दिशामें काल, पश्चिम दिशामें महाकाल, दक्षिण दिशामें रौरव और उत्तरदिशामें महारौरव नामका विला है। हरिवंशपुराण भाषा पृष्ठ ३९

तिर्यक् रूपसे भी पृथुता मानी गई है इसलिये कथंचित् विशेषण भी सार्थक है तथा उत्तरोत्तर नरक भूमियोंमें वेदनाकी अधिकता और आयु भी अधिक अधिक मानी है इसलिये "पदार्थका निमित्त भी साक्षात् पदार्थ स्वरूप मान लिया जाता है" इस नियमके अनुसार उक्त वेदना और आयुकी अधिकताकी कारण भी नरकभूमियां वेदना और आयुस्वरूप कही जा सकती हैं इस नियमके अनुसार अथवा उक्त वेदना और आयुका संबंध नरकभूमियोंके साथ ही है इस कारणसे भी यहां पर नरकभूमियोंकी पृथुता ली गई है इस रीतिसे वेदना और आयुके प्रकर्ष अपकर्षकी अपेक्षा भूमियोंमें भी पहिली पहिलीकी अपेक्षा नीचे नीचेकी भूमियोंमें महानपना सिद्ध है इसलिये 'अधोऽधः पृथुतराः' इस वचनका उल्लेख अयुक्त नहीं कहा जा सकता अतः 'अधोऽधः पृथुतराः' यह अवश्य कहना चाहिये । वार्तिककार इसका उत्तर देते हैं यह बात सब ठीक है परंतु रत्नप्रभाका पृथुतर नाम नहीं बन सकता क्योंकि उससे अन्य कोई नरकभूमि विस्तार वेदना वा आयुकी अपेक्षा कम हो तब तो रत्नप्रभाको पृथुतर कहा जा सकता है किंतु सो तो है नहीं इसलिये 'पृथुतराः' शब्दके उल्लेखकी कोई भी सूत्रमें आवश्यकता नहीं । विशेष—

रत्नप्रभा आदि भूमियोंको घनवातवलयके आधार माना है । घनवातवलयको अंबुवातवलयके आधार माना है । अंबुवातवलयको तनुवातवलयके आधार माना है । तनुवातवलयको आकाशके आधार और आकाशको अपना आप ही आधार माना है । यदि यहांपर यह शंका की जाय कि— आकाशको अपना आप ही आधार मानना अयुक्त है अन्यथा भूमि आदिको भी अपना आप आधार मानना पडेगा । यदि कहा जायगा कि आकाशका भी अन्य आधार मान लिया जायगा तब जिसको

आकाशका आधार माना जायगा उसका भी कोई अन्य आधार माना जायगा। उस आधारका भी कोई अन्य आधार माना जायगा इसलिए आधारके मानने वा न माननेरूप दोनों पक्षोंमें दोष उपस्थित होने पर यह सब आधार आधेयकी कल्पना निर्मूल है? सो ठीक नहीं। यह नियम है कि जो विभु द्रव्य अर्थात् महत्परिमाणवाला द्रव्य होता है वह किसीके आधार नहीं रहता क्योंकि जो पदार्थ महत्परिमाणवाला हो और दूसरेके आश्रित भी हो ये दोनों बातें आपसमें विरुद्ध हैं। किंतु जो विभु नहीं होता वह अवश्य दूसरेके आधीन रहता है जिस तरह घट आदि क्योंकि घट आदिके आधार भूमि आदि माने हैं। शंकाकारने आकाश द्रव्यको विभु द्रव्य मान रक्खा है इसलिए उसका कोई अन्य आधार नहीं माना जा सकता। यदि उसका आधार कोई दूसरा पदार्थ माना जायगा और उस आधारका आधार भी कोई दूसरा पदार्थ माना जायगा तो फिर कहीं भी आधारका निश्चय न होनेसे अनवस्था दोष होगा इसलिए आकाशको अपना आधार आप ही मानना होगा। तथा यह जो कहा था कि यदि आकाशको अपना आप आधार माना जायगा तो भूमि आदिको अपना आप आधार स्वीकार करना पडेगा किसी अन्य पदार्थको उनके आधार माननेकी कोई आवश्यकता नहीं वह अयुक्त है क्योंकि विभु द्रव्यका अन्य कोई आधार नहीं हो सकता। भूमि आदि तो विभु द्रव्य हैं नहीं, इसलिए उनका तो अवश्य कोई न कोई आधार मानना होगा और वे घनवात आदि स्वीकार करने पडेंगे। यदि कदाचित् यह शंका उठाई जाय कि—

मूर्तिक पदार्थका मूर्तिक पदार्थ ही आधार हो सकता है और उसीमें उसके डाटनेकी शक्ति है मूर्तिकको अमूर्तिक नहीं डाट सकता। तनुवात मूर्तिक पदार्थ है और आकाश अमूर्तिक पदार्थ है

इसलिए वह मूर्तिक तनुवातका आधार नहीं बन सकता ? सो भी ठीक नहीं। मेघको धारण करनेवाली वायु आकाशके आश्रय रहती है यह सर्वसम्मत बात है इसलिए यहां अमूर्तिक भी आकाश जिस-प्रकार मेघको डाटनेवाली वायुका आश्रय माना जाता है उसी प्रकार वह तनुवातका आधार भी कहा जा सकता है कोई दोष नहीं है। यदि यहांपर यह कहा जाय कि—

मेघको धारण करनेवाली वायुका आधार तो जल है, आकाश नहीं है इसलिए आकाशका आश्रयपनारूप साध्यके न रहनेसे 'मेघधारण वायु' यह दृष्टांत साध्यविकल कहा जायगा ? सो ठीक नहीं। वायुके अवयवस्वरूप अनंते वायुपरमाणु माने गये हैं और उन सबका आश्रय आकाश है यह भी स्वीकार किया गया है। वे परमाणुरूप अवयव वायुस्वरूप अवयवीसे भिन्न नहीं इसलिए मेघको धारण करनेवाली वायुका भी आश्रय; आकाश स्वतः सिद्ध है इस रीतिसे आकाशका आश्रयपनारूप साध्यके न रहनेसे 'मेघधारणवायु' यह दृष्टांत साध्यविकल नहीं कहा जा सकता। तथा—

विपक्षमें जिस हेतुका न रहना संदेहरूप हो—निश्चितरूप न हो वह 'संदिग्धविपक्षव्यावृत्तिक हेतु' कहा जाता है। तनुवातो व्योमप्रतिष्ठः, तनुवातविशेषत्वात् अर्थात् तनुवात आकाशके आश्रय है क्योंकि वह तनुवात विशेष स्वरूप है इस अनुमानमें तनुवातविशेषत्वरूप हेतुका तनुवातरूप पक्षसे भिन्न पदार्थमें न रहना संदिग्ध नहीं निश्चित ही है, अर्थात् वह तनुवातरूप पक्षमें ही निश्चितरूपसे रहता है तथा आकाशसे भिन्न अन्य कोई भी पदार्थ तनुवातका आधार भी नहीं सिद्ध हो सकता इस-लिए अमूर्तिक भी आकाश तनुवातका आधार है यह बात सर्वथा युक्तियुक्त है। यदि यहांपर यह शंका की जाय कि—

तनुवातका स्वभाव तो सर्वथा कंपित होना है वह अंबुवातका अधिकरण कैसे हो सकता है? सो ठीक नहीं। जिस प्रकार जलकी तरंगोंका पवन विशेष समुद्रका धारण करनेवाला माना जाता है उसी प्रकार तनुवात; अंबुवातको धारण करता है। उस तनुवातसे युक्त अंबुवात घनवातका धारण करनेवाला है और वह घनवात रत्नप्रभा आदि भूमियोंका धारण करनेवाला है।

बहुतसे लोगोंने भूमिके आधार कच्छप वाराह गायका सींग आदि मान रक्खे हैं परंतु वह ठीक नहीं क्योंकि जिसप्रकार प्रत्यक्ष देखे जानेवाले कच्छप वराह आदि बिना आश्रयके नहीं ठहर सकते उसी प्रकार वे भी विना आश्रयके नहीं ठहर सकते इसलिए उनका कोई न कोई आश्रय अवश्य मानना पडेगा किंतु भूमिका घनवात आदिक आश्रय मानने पर कोई दोष नहीं क्योंकि वह सर्वानुभव सिद्ध है। यह विषय श्लोकवार्तिकमें विस्तारसे वर्णित है। बहुतसे मनुष्य पृथ्वीको गोलाकार मान कर उसे घूमनेवाली मानते हैं और नक्षत्रमंडलको स्थिर मानते हैं इस बातका भी बडी युक्ति और विशदतासे खंडन किया गया है विज्ञ पाठक वहांसे जान लें॥ १॥

जिन रत्नप्रभा आदि भूमियोंका ऊपर उल्लेख किया गया है उनमें सर्वत्र नारकी रहते हैं कि कहीं कहीं पर रहते हैं। इस बातके निश्चयार्थ सूत्रकार कहते हैं।

## तासु त्रिंशत्पंचविंशतिपंचदशदशत्रिपंचोनैकनरकशतसहस्राणि पंच चैव यथाक्रमं॥

उन रत्नप्रभा आदि सातो पृथिवियोंमें क्रमसे तीस लाख, पच्चीस लाख, पंद्रह लाख, दश लाख, तीन लाख, पांचकम एक लाख और पांच ये नरक (बिले) हैं अर्थात्—पहिली पृथिवीमें तीस लाख, दूसरीमें पच्चीस लाख, तीसरीमें पंद्रह लाख, चौथीमें दश लाख, छठीमें पांचकम एक लाख और सातवीमें

केवल पांच नरक हैं। ये नरक–बिले गोल त्रिकोण चौकोण इत्यादि अनेक प्रकारके हैं। अनेक उनमें संख्यात योजनके और अनेक असंख्यात योजनके लंबे चौडे हैं। बिलोंके अंतरालमें चारो ओर प्रत्येक बिलके पृथिवी स्कंध है। जैसे ढोलको पृथिवीमें गाढ देनेपर चारो ओर पृथिवी रहती है और भीतर पोल रहती है उसीप्रकारसे पृथिवी स्कंधोंके बीचमें ढोलके भीतरकी पोलके समान ये बिले हैं।

इस सूत्रसे रत्नप्रभा आदि भूमियोंमें नरकोंकी संख्या प्रतिपादन की गई है।

त्रिंशदादीनां परस्पराभिसंबंधे वृत्तिः ॥ १ ॥

त्रिंशत् आदि शब्दोंका आपसमें संबंध रहनेपर यहां समास है और वह इस प्रकार है–

पंचभिरूनं पंचोनं पंचोनं च तदेकं च तत्पंचोनैकं। त्रिंशच्च पंचविंशतिश्च पंचदश च दश च त्रयश्च पंचोनैकं च, त्रिंशत्पंचविंशतिपंचदशदशत्रिपंचोनैकानि। शतानां सहस्राणि शतसहस्राणि, नरकाणां शतसहस्राणि नरकशतसहस्राणि। त्रिंशत्पंचविंशतिपंचदशदशत्रिपंचोनैकानि च नरकशतसहस्राणि च त्रिंशत्पंचविंशतिपंचदशदशत्रिपंचोनैकनरकशतसहस्राणि। अर्थात् त्रिंशत् आदिका नरकशतसहस्र पदके साथ अन्वय करनेपर तीस आदि लाख नरक–बिले हैं यह अर्थ इस द्वंद्वसमाससे यहां पर है।

यथाक्रमवचनं यथासंख्याभिसंबंधार्थं ॥ २ ॥

सूत्रमें जो यथाक्रम शब्दका पाठ है वह रत्नप्रभा आदिका त्रिंशत् आदिके साथ क्रमसे संबंध है यह अर्थ द्योतन करता है इसलिये सूत्रमें यथाक्रम वचनकी सामर्थ्यसे–रत्नप्रभामें तीस लाख बिले हैं शर्कराप्रभामें पचीस लाख, वालुकाप्रभामें पंद्रह लाख, पंकप्रभामें दश लाख, धूमप्रभामें तीन लाख, तमः-

प्रभामें पांच कम एक लाख, और महातमःप्रभामें केवल पांच नरक—बिले हैं, यह अर्थ समझ लेना चाहिये।

रत्नप्रभा भूमिके खरभाग पंकभाग और अब्बहुलभागके भेदसे ऊपर तीन भाग कहे गये हैं। उनमें अब्बहुलभागमें ऊपर नीचे एक एक हजार योजनोंको छोड़कर मध्यमें नरक हैं और वे इंद्रक, श्रेणिबद्ध और पुष्पप्रकीर्णकके भेदसे तीन प्रकारसे अवस्थित हैं। इनमें जो नरक मध्यमें हैं वे तो इंद्रक हैं दिशा और विदिशाओंमें श्रेणिरूपसे अवस्थित श्रेणिबद्ध हैं और श्रेणिबद्ध नरकोंके बीच बीचमें (फुटकर) नरक पुष्पप्रकीर्णक हैं। उन रत्नप्रभा आदि भूमियोंमें नरकोंके प्रस्तार (पाथडे वा खने) इसप्रकार हैं—

पहिली रत्नप्रभाभूमिमें सीमंतक १ निरय २ रौरव (रौरुक) ३ विभ्रांत ४ उद्भ्रांत ५ संभ्रांत ६ असंभ्रांत ७ निभ्रांत ८ तप्त ९ त्रस्त १० व्युत्क्रांत ११ अवक्रांत १२ और विक्रांत १३ ये तेरह पाथड़े हैं एवं इन्हीं नामोंके धारक तेरह इंद्रक हैं। शर्कराप्रभामें स्तनक १ संस्तन २ मनक ३ वनक ४ घाट ५ संघाट ६ जिह्व ७ उज्जिह्विक ८ आलोल ९ लोलुक १० और स्तनलोलुक ११ ये ग्यारह पाथड़े एवं इन्हीं नामोंके धारक ग्यारह इंद्रक हैं। वालुका प्रभामें—तप्त १ त्रस्त २ तपन ३ आतपन ४ निदाघ ५ ज्वालित ६ प्रज्वलित ७ संज्वलित ८ संप्रज्वलित ९ ये नौ पाथड़े हैं एवं इन्हीं नामोंके धारक नौ इंद्रक हैं। पंकप्रभामें—आर १ मार २ तार ३ वर्चस्क ४ वैमनस्क ५ खाट ६ और आखाट ७ ये सात पाथड़े हैं एवं इन्हीं नामोंके धारक सात इंद्रक हैं। धूमप्रभामें—तम १ भ्रम २ झष ३ अंध ४ और तमिश्र ५ ये पांच पाथडे हैं एवं इन्हीं नामोंके धारक पांच इंद्रक हैं। तमःप्रभाभूमिमें—हिम १ वर्दल २ और लल्लक ३ ये तीन पाथड़े हैं और इन्ही नामोंके धारक तीन इंद्रक हैं। तथा महातमःप्रभा नामक भूमिमें अप्रतिष्ठान नामका एक ही पाथडा है और अप्रतिष्ठान नामका ही एक इंद्रक है।

सीमंतक इंद्रक विलेकी चारों दिशाओंमें चार नरकोंकी श्रेणियां हैं इसी प्रकार चारों विदिशाओंमें भी चार नरकोंकी श्रेणियां हैं। इनके बीचमें बहुतसे प्रकीर्णक नरक हैं। चारों दिशाओंमें जो चार नरकोंकी श्रेणियां कही गईं हैं उनमें एक एक श्रेणिमें उनचास उनचास (४९) श्रेणिबद्ध विले हैं और चारों विदिशाओंमें जो चार श्रेणियां कही गईं हैं उनमें एक एक श्रेणिमें अडतालीस अडतालीस विले हैं। तथा आगेके निरय आदि इंद्रकविलोंकी दिशा और विदिशाओंमें एक एक श्रेणिवद्ध विला कम होता चला गया है। इस रीतिसे पहिली रत्नप्रभा पृथिवीमें श्रेणिवद्ध और इंद्रकविलोंकी संख्या चार हजार चारसौ तेतीस ४४३३ है और पुष्पप्रकीर्णक विले उनतीस लाख पिचानबे हजार पांचसे सडसठि २९९५५६७ हैं। सब मिल कर पहिली रत्नप्रभा भूमिमें तीस लाख ३०००००० विले हैं। दूसरी शर्कराप्रभा भूमिमें श्रेणिबद्ध और इंद्रकविलोंकी संख्या दो हजार छसौ पिचानबे २६९५ है और पुष्पप्रकीर्णक विलोंकी संख्या चौबीस लाख सतानबे हजार तीन सौ पांच २४९७३०५ है। दोनों राशि मिल कर दूसरी भूमिमें पचीस लाख २५००००० विले हैं। तीसरी वालुकाप्रभा भूमिमें श्रेणिवद्ध और इंद्रक विलोंकी संख्या चौदहसौ पिचासी १४८५ हैं और पुष्पप्रकीर्णक विलोंकी संख्या चौदह लाख अठानबे हजार पांचसौ पंद्रह १४९८५१५ है। दोनों राशियोंको जोड देने पर तीसरी भूमिमें सब विले पंद्रह लाख १५००००० हैं। चौथी पंकप्रभा भूमिमें श्रेणिवद्ध और इंद्रकविलोंकी संख्या सातसौ सात ७०७ है और पुष्पप्रकीर्णक विलोंकी संख्या नौ लाख निन्यानवे हजार दोसै तिरानवे है। दोनों राशिओंको आपसमें जोडने पर कुल विले दस लाख १०००००० हैं पांचवीं धूमप्रभा भूमिमें श्रेणिवद्ध और इंद्रकविले दोसै पैंसठ हैं और पुष्पप्रकीर्णक विलोंकी संख्या दो लाख निन्यानवे

हजार सातसै पैंतीस २११७३५ है। दोनों राशियोंको आपसमें जोड देने पर सब विले पांचवीं भूमिमें तीन लाख ३००००० हैं। छठी धूमप्रभा भूमिमें श्रेणिवद्ध और इंद्रकविलोंकी संख्या त्रेसठि ६३ है और पुष्पप्रकीर्णक विले निन्यानवे हजार नौसै बत्तीस ९९९३२ हैं। दोनोंको आपसमें जोडने पर कुल विले छठी भूमिमे पांच कम एक लाख ९९९९५ निन्यानवे हजार नौसै पिचानवे हैं। तथा सातवीं पृथिवीमें अप्रतिष्ठान नामका एक ही इंद्रकविला है। काल महाकाल रौरव और महारौरवके भेदसे चार श्रेणिवद्ध विले हैं। उनमे पूर्व दिशामें काल नामका विला है पश्चिम दिशामें महाकाल, दक्षिण दिशामें रौरव और उत्तर दिशामें महारौरव विला है। इस प्रकार सातवीं पृथिवीमें इंद्रक और श्रेणिवद्ध पांच विले हैं। विदिशामें कोई श्रेणिवद्ध विला नहीं है। सातों भूमियोंके श्रेणिवद्ध और इंद्रक विमानोंकी कुलसंख्या नो हजार छैसौ त्रेपन ९६५३ है और पुष्पप्रकीर्णक बिलोंकी संख्या तिरासी लाख नव्बे हजार तीनसै सैंतालीस ८३९०३४७ है इस प्रकार रत्नप्रभा आदि सातो भूमियोंके कुल विले चौरासी लाख ८४००००० हैं खुलासा इसप्रकार है—

सीमंतक पाथडेमें चारो दिशाओंमें हर एकमें उनचास उनचास श्रेणिवद्ध विले हैं और चारो दिशाओंमें हर एकमें अडतालीस अडतालीस श्रेणिवद्ध विले हैं मिलकर चारो दिशाओंमें एक सौ छ्यानवे और विदिशाओंमें एकसौ बानबे हैं तथा इन दोनोंको आपसमें जोड लेनेपर सीमंतक पाथडेमें तीनसौ अठासी कुल विले हैं। दूसरे निरय पाथडेमें हर एक दिशामें अड़तालीस अड़तालीस मिलकर चारो दिशाओंमें एकसौ बानबे और हर एक दिशामें सैंतालीस सैंतालीस मिलकर चारो विदिशाओंमें एक सौ अठासी इस प्रकार सब मिलकर तीन सौ अस्सी हैं। तीसरे रौरव पाथडेमें हर एक दिशामें

सैंतालीस सैंतालीस मिलकर चारों दिशाओंमें एक सौ अठासी और प्रत्येक विदिशामें छ्यालीस छ्यालीस मिल कर चारों विदिशाओंमें एकसौ चौरासी चौरासी इस प्रकार दिशा विदिशाके सब मिल कर तीनसौ बहत्तर हैं। चौथे भ्रांत पाथडेमें हर एक दिशामें छियालीस छियालीस चारों दिशाओंमें एकसौ चौरासी और हर एक विदिशामें पैंतालीस पैंतालीस मिल कर चारों विदिशाओंमें एकसौ अस्सी इस प्रकार सब मिल कर तीनसौ चौंसठ विले हैं। पांचवें उद्भ्रांत पाथडेमें हर एक दिशामें पैंतालीस पैंतालीस मिल कर चारों दिशाओंमें एकसौ अस्सी और हर एक विदिशामें चवालीस चवालीस मिल कर चारों विदिशाओंमें एकसौ छिहत्तर इस प्रकार सब मिले कर तीनसौ छप्पन विले हैं। छठे संभ्रांत पाथडेमें प्रत्येक दिशामें चवालीस चवालीस मिल कर चारों दिशाओंमें एकसौ छिहत्तर और हर एक विदिशामें तेंतालीस तेंतालीस मिल कर चारों विदिशाओंमें एकसौ बहत्तर इस प्रकार सब मिल कर तीनसौ अडतालीस विले हैं। सातवें असंभ्रांत पाथडेमें हर एक दिशामें तेंतालीस तेंतालीस मिल कर चारों दिशाओंमें एकसौ बहत्तर और हर एक विदिशामें ब्यालीस ब्यालीस मिल कर चारों विदिशाओंमें एकसौ अडसठ इस प्रकार सब विले तीनसौ चालीस हैं। आठवें विभ्रांत पाथडेमें हर एक दिशामें ब्यालीस ब्यालीस मिल कर चारों दिशाओंमें एकसौ अडसठ और हर एक विदिशामें इकतालीस इकतालीस मिल कर चारों विदिशाओंमें एकसौ चौंसठ इस प्रकार सब मिल कर तीनसौ बत्तीस विले हैं। नवमें तप्त पाथडेमें हर एक दिशामें इकतालीस इकतालीस मिल कर चारो दिशाओंमें एकसौ चौंसठ और हर एक विदिशामें चालीस चालीस मिल कर चारों विदिशाओंमें एकसौ साठ इस प्रकार सब मिल कर तीनसौ चोबीस हैं। दशवें त्रस्त पाथडेमें हर एक दिशामें चालीस चालीस मिल कर चारों

दिशाओंमें एकसौ साठ और हर एक विदिशामें उनतालीस उनतालीस मिल कर चारों विदिशाओंमें
एकसौ छप्पन इस प्रकार सब मिल कर तीनसौ सोलह विले हैं। ग्यारहवें व्युत्क्रांत पाथडेमें हर एक
दिशामें उनतालीस उनतालीस मिल कर चारों दिशाओंमें एकसौ छप्पन और हर एक विदिशामें अडतीस
अडतीस मिल कर चारों विदिशाओंमें एकसौ बावन इसप्रकार सब मिल कर तीनसौ आठ विले हैं। बार-
हवें अवक्रांत पाथडेमें हर एक दिशामें अडतीस अडतीस मिल कर चारों दिशाओंमें एकसौ बावन,
हर एक विदिशामें सैंतीस सैंतीस मिल कर चारों विदिशाओंमें एकसौ अडतालीस इस प्रकार सब मिल
कर तीनसौ विले हैं। तेरहवें विक्रांत पाथडेमें हर एक दिशामें सैंतीस सैंतीस मिल कर चारों दिशाओंमें
एकसौ अडतालीस, प्रत्येक विदिशामें छत्तीस छत्तीस मिल कर चारों दिशाओंमें एकसौ चवालीस एवं सब
मिलकर दोसौ बानबे विले हैं। ये सब श्रेणिवद्ध विले मिलकर चार हजार चारसौ बीस हैं। सीमंतक
आदि उपर्युक्त तेरह पाथडोंमें सीमंतक आदि नामोंके ही धारक तेरह इंद्रकविले हैं। तेरह इंद्रक विले और
चार हजार चारसौ बीस श्रेणिवद्ध विले सब मिल कर प्रथम रत्नप्रभा भूमिमें चार हजार चारसौ तेतीस
श्रेणिवद्ध और इंद्रक विले हैं तथा उनतीस लाख पचानबे हजार पांचसौ अडसठ पुष्पप्रकीर्णक विले
हैं इस प्रकार सब मिल कर रत्नप्रभा भूमिमें कुल विले तीस लाख हैं।

दूसरे नरकके ग्यारह पाथडे बतला आये हैं उनमें पहिले स्तनक पाथडेमें चारों दिशाओंमें मिल
कर एकसौ चवालीस और चारों विदिशाओंमें एकसौ चालीस सब मिल कर दोसौ चौरासी विले हैं।
दूसरे संस्तन पाथडेमें चारों दिशाओंमें एकसौ चालीस और चारों विदिशाओंमें एकसौ छत्तीस इस
प्रकार सब मिल कर दोसौ छिहत्तर विले हैं। तीसरे मनक पाथडेमें चारों दिशाओंमें मिल कर एकसौ

छत्तीस और चारों विदिशाओंमें एकसौ बत्तीस इस प्रकार सब मिल कर दोसौ अडसठ विले हैं । चौथे वनक पाथडेमें एकसौ बत्तीस तो चारों दिशाओंमें और एकसौ अठाईस चारों विदिशाओंमें इस प्रकार सब मिल कर दोसौ साठ बिले हैं। पांचवें घाट पाथडेमें एकसौ अट्ठाईस चारों दिशाओंमें एकसौ चौबीस चारों विदिशाओंमें इस प्रकार सब मिला कर दोसौ बावन हैं। छठे संघाट पाथडेमें सब विले मिल कर दोसौ चवालीस हैं उनमें एकसौ चौबीस तो चारों दिशाओंमें हैं और एकसौ बीस चारों विदिशाओंमें हैं। सातवें जिह्व पाथडेमें चारों दिशाओंमें एकसौ बीस और चारों विदिशाओंमें एकसौ सोलह इस प्रकार सब मिल कर दोसौ छत्तीस हैं। आठवें उज्जिह्विक पाथडेमें दोसौ अट्ठाईस विले हैं उनमें एकसौ सोलह तो दिशाओंमें हैं और एकसौ बारह विदिशाओंमें हैं । नवमे आलोल पाथडेमें चारों दिशाओंमें एकसौ बारह और चारों विदिशाओंमें एकसौ आठ इस प्रकार सब मिल कर दोसौ बीस विले हैं। दशवें लोलुक पाथडेमें सब विले दोसौ बारह हैं उनमें एकसौ आठ तो चारों दिशाओंमें हैं और एकसौ चार चारों विदिशाओंमें हैं। ग्यारहवें स्तनलोलुक पाथडेमें चारों दिशाओंमें एकसौ चार विदिशाओंमें सौ इस प्रकार दोसौ चार हैं। इस प्रकार ये श्रेणिबद्ध विले दो हजार छहसौ चौरासी होते हैं। तथा इन ग्यारह पाथडोंमें एक एक इंद्रक विला है इसलिए ग्यारह और दो हजार छहसौ चौरासीको आपसमें जोडने पर इंद्रक और श्रेणिबद्ध विलोंकी संख्या शर्कराप्रभा भूमिमें दो हजार छहसौ पचानवे है और उसमें पुष्पप्रकीर्णक विले चौबीस लाख सतानवे हजार तीनसौ पांच हैं इस प्रकार सब मिल कर शर्कराप्रभा भूमिमें कुल विले पचीस लाख हैं।

तीसरे नरकमें तप्त आदि नौ प्रस्तार कह आये हैं उनमें पहिले तप्त पाथडेमें एकसौ छ्यानवे विले

और छ्यानवे चारो विदिशाओंमें हैं। दूसरे त्रस्त पाथडेमें चारो दिशा-
हैं उनमें सौ तो चारो दिशाओंमें और छ्यानवे चारो विदिशाओंमें हैं। दूसरे त्रस्त पाथडेमें चारो दिशा-
ओंमें छ्यानवे और चारो विदिशाओंमें बानवे इसप्रकार सब मिलकर एकसौ अठासी विले हैं। तीसरे
तपन पाथडेमें एकसौ अस्सी विले हैं उनमें बानवे तो चारो दिशाओंमें हैं और अठासी चारो विदि-
शाओंमें हैं। चौथे आतपन पाथडेमें चारो दिशाओंमें अठासी और चारो विदिशाओंमें चौरासी इस
प्रकार सब मिलकर एकसौ बहत्तर विले हैं। पांचवे निदाघ पाथडेमें एकसौ चौसठ विले हैं उनमें चारो
दिशाओंमें तो चौरासी हैं और चारो विदिशाओंमे अस्सी हैं। छठे प्रज्वलित पाथडेमें चारो दिशाओंमें
अस्सी और चारो विदिशाओंमें छहत्तर इस प्रकार सब मिलकर एकसौ छप्पन विले हैं। सातवे उज्वलित
पाथडेमें एकसौ अडतालीस विले हैं उनमें छहत्तर तो चारों दिशाओंमें हैं और वहत्तर चारो विदिशाओं
में हैं। आठवे संज्वलित पाथडेमें एकसौ चालीस विले हैं उनमें चारो दिशाओंमें मिलकर वहत्तर हैं और
चारो विदिशाओंमें अडसठ हैं। नवमे संप्रज्वलित पाथडेमें सब मिलकर एकसौ वत्तीस विले हैं उनमें
अडसठ तो चारो दिशाओंमें हैं और चौसठ चारो विदिशाओंमें हैं। इसप्रकार ये सब मिलकर श्रेणिवद्ध
विले चौदहसे छहत्तर हैं इन्हें हरएक पाथडेमें रहनेवाले नो इंद्रक विलोंके साथ जोडने पर वालुकाप्रभा
भूमिमें श्रेणिवद्ध और इंद्रक विले चौदहसे पिचासी हैं तथा इसीमें चौदह लाख अठानवे हजार पांचसौ
पंद्रह पुष्पप्रकीर्णक विले माने हैं इसरीतिसे मिलकर कुल विले वालुकाप्रभा नामकी तीसरी पृथिवीमें
पंद्रह लाख हैं।

पंकप्रभा भूमिमें सात पाथडे कह आये हैं। उनमें पाहिली आर पाथडेमें एकसौ चोबीस विले हैं
और वे चारो दिशाओंमें मिलकर चौसठ एवं चारो विदिशाओंमें साठ हैं। दूसरे मार पाथडेमें चारो

दिशाओंमें साठ और चारो विदिशाओंमें छप्पन इस प्रकार सब मिलकर एकसौ सोलह हैं। तीसरे तार पाथडेमें चारो दिशाओंमें छप्पन और चारो विदिशाओंमें बावन इसप्रकार एकसौ आठ विले हैं। चौथे वर्चस्क पाथडेमें सौ विले हैं और वे चारो दिशाओंमें बावन, चारो विदिशाओंमें अड़तालीस हैं। पांचवें वैमनस्क पाथडेमें चारो दिशाओंमें मिलकर अड़तालीस और चारो विदिशाओंमें मिलकर चवालीस हैं इसप्रकार सब विले बानबे हैं। छठे खार पाथडेमें चारो दिशाओंमें मिलकर चवालीस और चारो विदिशाओंमें मिलकर चालीस इसप्रकार चौरासी विले हैं। सातवे आखाट पाथडेमें चारो दिशाओंमें चालीस और चारो विदिशाओंमें छत्तीस इसप्रकार सब विले छहत्तर हैं। इसप्रकार ये श्रेणिवद्ध विले सातसौ हैं इन्हें सात पाथडोंके सात इंद्रक विलोंके साथ जोडनेसे श्रेणिवद्ध और इंद्रक विलोंकी संख्या सातसै सात होती है तथा इसी पृथिवीमें पुष्पप्रकीर्णक विले नौ लाख निन्यानवै हजार दोसौ तिरानवे माने हैं इसप्रकार सबोंको जोडकर पंकप्रभा भूमिमें कुल विले दश लाख हैं।

पांचवी धूमप्रभा भूमिमें पांच पाथडे वतलाये हैं उनमें पहिले तम पाथडेमें सब विले अडसठ कहे हैं उनमें छत्तीस तो चारो दिशाओंमे हैं और बत्तीस चारो विदिशाओंमे हैं। दूसरे भ्रम पाथडेमें चारो दिशाओंमें बत्तीस चारो विदिशाओंमें अट्ठाईस इस प्रकार सब विले साठ हैं। तीसरे झष पाथडेमें सब विले मिलकर बावन हैं उनमें अट्ठाईस तो चारो दिशाओंमें है और चौवीस चारो विदिशाओंमें हैं। चौथे अंध पाथडेमें चारो दिशाओंमें चौवीस और चारो विदिशाओंमें बीस इस प्रकार सब मिलकर चवालीस विले हैं। पांचवे तमिश्र पाथडेमें सब विले छत्तीस हैं उनमें बीस विले तो चारो दिशाओंमें हैं और सोलह विले चारो विदिशाओंमें हैं। इस प्रकार ये सब श्रेणिवद्ध विले दोसौ साठ हैं इनमें पांचो

पाथडोंके पांच इंद्रक विलोंके जोडनेपर श्रेणिबद्ध और इंद्रक विलोंकी संख्या दोसौ पैंसठ है और पुष्प-प्रकीर्णक विले इस पृथिवीमें दो लाख निन्यानवे हजार सातसौ पैंतीस हैं इस रीतिसे पांचवी धूमप्रभा भूमिमें कुल विले मिलकर तीन लाख हैं।

छठे नरकमें तीन पाथडे बतला आये हैं उनमें पहिले हिम पाथडेमें सब विले मिलकर अट्ठाईस हैं सोलह तो दिशाओंमें हैं और बारह विदिशाओंमें हैं। दूसरे वर्दल पाथडेमें चारो दिशाओंमें बारह और चारो विदिशाओंमें आठ इस प्रकार सब वीस हैं। तीसरे लल्लक पाथडेमें बारह विले हैं और वे आठ तो चारो दिशाओंमें हैं और चार चारो विदिशाओंमें हैं। इस प्रकार श्रेणिबद्ध विले साठ हैं तीनों पाथडोंमें रहनेवाले तीन इंद्रक विले हैं और निन्यानवे हजार नोसौ बत्तीस पुष्प प्रकीर्णक विले हैं इस प्रकार छठी तमःप्रभा भूमिमें कुल विले मिलकर पांच कम एक लाख हैं।

सातवी महातमः प्रभा भूमिमें अप्रतिष्ठान नामका एक पाथडा है उसकी चारो दिशाओंमें चार और एक इंद्रक विला इस प्रकार मिलकर पांच विले हैं।

रत्नप्रभा आदि सातों पृथिवियोंमें कितने ही नरक संख्येय विस्तार वाले हैं और कितने ही असंख्यात विस्तार वाले हैं जो संख्येय विस्तारवाले हैं उन्हें संख्येय लाख योजन विस्तारवाला समझ लेना चाहिये और जो असंख्येय विस्तारवाले हैं उन्हें असंख्यात लाख योजन विस्तारवाला समझ लेना चाहिये। खुलासा भाव यह है कि सर्वत्र नरकोंमें पांचवां भाग तो संख्येय विस्तारवालोंका है और चार भाग असंख्येय विस्तारवालोंके हैं। खुलासा इसप्रकार है—

प्रथम नरकके तीस लाख विलोंमें छै लाख विले तो संख्यात योजन विस्तारवाले हैं और चौवीस

लाख असंख्यात योजन विस्तारवाले हैं। दूसरे नरकमें पच्चीस लाख विले कहे हैं उनमें पांच लाख विलोंका विस्तार संख्यात योजन है और बीस लाख विलोंका विस्तार असंख्यात योजन है। तीसरे नरकके विले पंद्रह लाख हैं उनमें तीन लाख विले तो संख्यात योजन विस्तारवाले हैं और बारह लाख असंख्यात योजन विस्तारवाले हैं। चौथे नरकमें दश लाख विले बतलाये हैं उनमें दो लाख विलोंका विस्तार संख्यात योजन है और आठ लाख विलोंका असंख्यात योजन है। पांचवें नरकमें तीन लाख विले हैं उनमें साठ हजार विले तो संख्यात योजन विस्तारवाले हैं और दो लाख चालीस हजार असंख्यात योजन विस्तारवाले हैं। छठे नरकमें पांच कम एक लाख विले कहे हैं उनमें पच्चीस हजार नौसै निन्यानबे विलोंका विस्तार तो संख्यात योजनका है और उन्यासी हजार नौसौ छ्यानबेका असंख्यात योजनका है। सातवें नरकमें पांच विले हैं उनमें एकका विस्तार संख्यात योजन है और बाकीके विलोंका असंख्यात योजन है। उन सब प्रकारके विलोंमें इंद्रक विलोंका विस्तार तो संख्यात योजन है। समस्त श्रेणिवद्ध विलोंका असंख्यात योजन है और पुष्पप्रकीर्णक विलोंमें अनेक संख्यात योजन विस्तारवाले हैं और अनेक असंख्यात योजन विस्तारवाले हैं। अब नरकके पाथडोंकी मुटाईका प्रतिपादन किया जाता है—

रत्नप्रभा पृथिवीके इंद्रकविलोंकी मुटाई एक कोशकी है आगेकी भूमियोंमें आधा आधा कोश बढती चली गई है। सातवीं भूमिके इंद्रक विलेकी मुटाई चार कोशकी है। यह समस्त इंद्रक विलोंकी मुटाई है। जिस समय अपने अपने इंद्रकोंकी मुटाई त्रिभाग सहित होती है उस समय वह श्रेणिवद्ध विलोंकी मुटाई कही जाती है और श्रेणिवद्ध विलोंकी मुटाई और इंद्रक विलोंकी मुटाईको आपसमें जोडने पर जो प्रमाण हो वह पुष्पप्रकीर्णक विलोंकी मुटाई है खुलासा इस प्रकार है—

धर्मा नरकके इंद्रक विलोंकी मुटाई एक कोशकी है। श्रेणिवद्ध विलोंकी मुटाई एक कोश और एक कोशके तीन भाग है। एवं पुष्पप्रकीर्णक विलोंकी मुटाई दो कोश और एक कोशके तीन भाग है। इसी प्रकार सर्वत्र जाननी चाहिये।

ऊपर जिन नरक–विलोंका उल्लेख किया गया है वे सब ऊंट मुख आदि अशुभ आकारके धारक हैं। अर्थात्–प्रथम नरकसे तीसरे नरक तकके नारकियोंकी उत्पत्तिके स्थान–नरक अनेक तो ऊंटके आकारके हैं अनेक कुंभी (घडिया) कुस्थली मुद्गर और नाडीके आकारके हैं। चौथे और पांचवें नरकोंके नारकियोंके जन्मस्थान अनेक तो गौके आकारके हैं अनेक हाथी घोडा भस्त्रा (धौंकनी) नाव और कमलपुटके सदृश हैं। छठी और सातवीं पृथिवीमें नारकियोंके जन्मस्थान बहुतसे तो खेतके आकारके हैं। बहुतसे झालर और मल्लिकाके आकारके हैं एवं अनेक भौंरेके आकारके हैं। तथा उन नरकोंके शोचन रोदन और आक्रंदन आदि अशुभ नाम हैं ॥ २ ॥

ऊपर जिन सीमंतक आदि विलोंका उल्लेख कर आये हैं उनमें प्रकृष्ट पापकर्मके उदयसे उत्पन्न होने वाले नारकी जीव कैसे हैं सूत्रकार उनके कुछ स्वरूपका उल्लेख करते हैं–

## नारका नित्याशुभतरलेश्यापरिणामदेहवेदनाविक्रियाः ॥ ३ ॥

नारकी जीव सदा ही अशुभतर लेश्यावाले, अशुभतर परिणामवाले, अशुभतर देहके धारक, अशुभतर वेदनावाले और अशुभतर विक्रिया करनेवाले होते हैं। निरंतर अशुभ कर्मका उदय रहनेके कारण उनके परिणामादि सदा अशुभ ही रहते हैं।

लेश्यादिशब्दा उक्तार्थाः ॥ १ ॥

लेश्या आदि शब्दोंका अर्थ ऊपर बतला दिया गया है। लेश्या च परिणामश्च देहश्च वेदना च विक्रिया च 'लेश्यापरिणामदेहवेदनाविक्रियाः' ता येषां ते तथाभूताः यह यहां पर द्वंद्वगर्भित बहुव्रीहि समास है। यदि यहां पर यह कहा जाय कि—तरप् प्रत्ययका व्याकरण शास्त्रके अनुसार वहीं प्रयोग माना है जहां एकमें दूसरेकी अपेक्षा प्रकर्षता होती है यहां पर नरकोंकी अपेक्षा किसी अन्य जगहपर अशुभलेश्या आदि कम हों और उसकी अपेक्षा नरकोंमें अधिक हों तब तो उस अन्य जगहरूप प्रतियोगीकी अपेक्षा नरकोंमें अशुभतर लेश्या आदि माने जा सकते हैं। परंतु सो कोई वैसा अन्य प्रतियोगी है नहीं इसलिये अशुभतर यहां पर प्रकर्षके निर्देशार्थ तरप् प्रत्ययका प्रयोग अयुक्त है। वार्तिककार इस विषयका समाधान देते हैं—

तिर्यग्व्यपेक्षोऽतिशयनिर्देशः ॥ २ ॥

अशुभ लेश्या आदि तिर्यंच और नारकी दोनोंके होती है वहांपर तिर्यंचोंकी अपेक्षा नारकियोंकी अशुभलेश्या आदि प्रकर्षतासे हैं यह द्योतन करनेकेलिये 'अशुभतर' यहां पर तरप् प्रत्ययका निर्देश है। अथवा—

ऊर्ध्वापेक्षो वा ऽधोगतानां ॥ ३ ॥

पहिले पहिले नरकोंकी अपेक्षा आगे आगेके नरकोंमें अशुभ लेश्या आदिकी प्रकर्षता है इसलिये इस प्रकर्षताके द्योतन करनेकेलिए अशुभतर यहां पर तरप् प्रत्ययका विधान सार्थक है। शंका—

१—पहिले नरककी अपेक्षा दूसरे नरकमें अशुभलेश्या आदिकी प्रकर्षता है। दूसरेकी अपेक्षा तीसरेमें प्रकर्षता है इसरीतिसे

नित्यग्रहणाल्लेश्याद्यनिवृत्तिप्रसंग इति चेन्नाभीक्ष्ण्यवचनत्वात् नित्यप्रहसितवत् ॥ ४ ॥

नित्य शब्दका अर्थ सदा रहनेवाला है जो पदार्थ कूटस्थ और अविचल हैं उनकी नित्यता बतलानेकेलिये उसका प्रयोग देखा जाता है जिसतरह स्वर्ग नित्य है। पृथिवी नित्य है और आकाश नित्य है। नारका नित्याशुभेत्यादि सूत्रमें भी अशुभलेश्या आदिका विशेषण कर नित्य शब्दका उल्लेख किया गया है इसलिये अशुभलेश्या आदि भावोंका कभी भी विनाश तो होगा नहीं सदा वे तदवस्थ रहेंगे फिर जीवोंका कभी भी नरकोंसे निकलना न हो सकेगा ? सो ठीक नहीं। हास्यके कारणोंके उपस्थित रहने पर बार बार हंसनेके कारण देवदत्त नामका पुरुष जिसप्रकार नित्यप्रहसित (सदा हंसनेवाला) कहा जाता है वहां पर यह बात नहीं कि उसका हंसना कभी वंद ही न होता हो अर्थात् कारणकी उपस्थितिमें सदा हंसनेके कारण वह सदा हंसनेवाला कहा जाता है किंतु कारणोंके अभावमें उसका हंसना वंद हो जाता है उसीप्रकार जब तक अशुभलेश्या आदिके कारण अशुभकर्मोंके उदयादि विद्यमान रहते हैं तबतक सदा अशुभलेश्या आदि उत्पन्न होते रहते हैं किंतु कारणोंके अभाव हो जानेपर उनकी भी निवृत्ति हो जाती है तथा उनकी निवृत्ति होनेपर नरकवास छोड देना पडता है इसलिये यहां पर नित्य शब्द आभीक्ष्ण्य अर्थका द्योतक है कोई दोष नहीं।

'नित्यमशुभतरा नित्याशुभतराः' अर्थात् सदा जो प्रकृष्ट रूपसे अशुभ हों वे नित्याशुभतर कहे जाते हैं। यहांपर सुप्सुपा। १। २। ३ अर्थात् सुप्प्रत्ययांत शब्दोंका सुप्प्रत्ययांत शब्दोंके साथ समास होता

तो आगेके नरकोंमें प्रकर्षता है और प्रथम नरकमें तिर्यग्गतिकी अपेक्षा प्रकर्षता है इसलिये सातो नरकोंकी अपेक्षा तरप् प्रत्ययका प्रयोग सार्थक है।

है इस सूत्रसे समास हुआ है। अथवा—मयूरव्यंसकादयश्च ।१।३।६३। मयूरव्यंसकादि गणमें पठित मयूर व्यंसकादि शब्दोंका आपसमें समास होता है इस सूत्रके अनुसार नित्याशुभतर शब्दका मयूरव्यंसकादिगणमें पाठ होनेसे भी यहां समास हुआ है। 'नित्याशुभतरा लेश्यापरिणामदेहवेदना-विक्रिया येषां त इमे नित्याशुभतरलेश्यापरिणामदेहवेदनाविक्रियाः' अर्थात् जिनके लेश्या परिणाम आदि सदा अत्यंत अशुभ हों वे नित्य अशुभतर लेश्या आदिवाले जीव कहे जाते हैं। कृष्ण नील कापोत पीत पद्म और शुक्लके भेदसे छह लेश्यायें मानी हैं उनमें आदिकी तीन लेश्यायें अशुभ हैं और नरकोंमें वे अशुभतर रूपसे इस प्रकार हैं—

पहिले और दूसरे नरकमें कपोत लेश्या है। तीसरेमें ऊपरके भागमें कपोत और नीचेके भागमें नील लेश्या है। चौथे नरकमें सर्वत्र नील लेश्या है। पांचवें नरकमें ऊपरके भागमें नील लेश्या और नीचेके भागमें कृष्ण लेश्या है। छठे नरकमें सर्वत्र कृष्ण लेश्या है और सातवेंमें महाकृष्ण लेश्या है। इन नरकोंमें जितना आयुका प्रमाण कहा गया है उतने ही काल तक द्रव्य लेश्या विद्यमान रहती है और छहो प्रकारकी भावलेश्याओंमें प्रत्येक लेश्याका अंतर्मुहूर्तमें ही परिवर्तन होता रहता है।

सूत्रमें परिणाम शब्दसे स्पर्श रस गंध वर्ण और शब्दोंके परिणमनका ग्रहण है। क्षेत्र विशेषके कारण अर्थात् महादुःखदायी नरक क्षेत्रके कारण स्पर्श रस गंध आदिका परिणाम महादुःखका कारण होता है अर्थात् शीतकी वेदनासे व्याकुल हो जब नारकी किसी पदार्थको उष्ण समझ उसका स्पर्श करते हैं तो उस स्पर्शसे शरीरके खंड खंड हो जाते हैं जिससे महा कष्ट होता है यदि वे अच्छी

१ सुवंतं सुवंतेन न सो (समासो) भवति। जैनेन्द्र (शब्दार्णवचंद्रिका पृष्ठ १९। २ जैनेन्द्र शब्दार्णवचंद्रिका। पृष्ठ २४

समझ किसी चीजको चाखते हैं तो जीभ पर रखते ही जीभके खंड खंड हो जाते हैं। सुगंधकी जगह दुर्गंधका कष्ट भोगना पडता है महा कुरूप आकृति रहती है और महा कटुक शब्द सुनने पडते हैं।

अशुभ नाम कर्मके उदयसे सदा नारकियोंका शरीर अशुभ रहता है। अंग उपांग स्पर्श रस गंध वर्ण और बोलचाल महा अशुभ रहते हैं। उनका महा निकृष्ट हुंडक संस्थान रहता है। पंख और बालोंके उखाड लेने पर जिस प्रकार अंडेसे उत्पन्न हुये मुर्गा आदि पक्षियोंका भयानक शरीर हो जाता है उसी प्रकार उन नारकियोंके शरीर भी महा भयानक होते हैं। नारकियोंके देखने मात्रसे या तो परिणामोंमें क्रूरता उत्पन्न हो जाती है या करुणाभाव या ग्लानि और भय उत्पन्न हो जाता है।

तथा जिस प्रकार औदारिक शरीरमें कफ मूत्र विष्टा मल रुधिर नसा मज्जा पीव वमि महा दुर्गंधित मांस केश हड्डी चाम आदि अशुभ पदार्थ रहते हैं उससे महा अधिक नारकियोंके वैक्रियिक भी शरीरमें रहते हैं। नारकियोंके शरीरकी ऊंचाई पहिले नरकमें सात धनुष तीन हाथ छह अंगुल प्रमाण है। नीचे नीचेके नरकोंमें इससे दूनी दूनी समझ लेनी चाहिये। खुलासा इस प्रकार है—

पहिले नरकमें तेरह पाथडे बतला आए हैं। उनमें पहिले सीमंतक पाथडेमें नारकियोंके शरीरकी ऊंचाई तीन हाथ है। दूसरेमें एक धनुष एक हाथ और साढे आठ अंगुल प्रमाण है। तीसरेमें एक धनुष तीन हाथ और सत्रह अंगुल है। चौथेमें दो धनुष दो हाथ और डेढ अंगुल है। पांचवेंमें तीन धनुष दो अंगुल है। छठेमें तीन धनुष दो हाथ और साढे अठारह अंगुल है। सातवेंमें चार धनुष एक हाथ और तीन अंगुल है। आठवेंमें चार धनुष तीन हाथ साढे ग्यारह अंगुल है नववेंमें पांच धनुष एक हाथ वीस अंगुल है दशवेंमें छह धनुष साढे चार अंगुल है। ग्यारहवेंमें छह धनुष दो हाथ और तेरह अंगुल

है । बारहवेंमें सात धनुष और साढे इकीस अंगुल है एवं तेरहवें पाथडेमें नारकियोंके शरीरकी उंचाई सात धनुष तीन हाथ और छह अंगुल है ।

दूसरे नरकमें ग्यारह पाथडे बतला आये हैं उनमें पहिले पाथडेमें नारकियोंके शरीरकी उंचाई आठ धनुष दो हाथ दो अंगुल और एक अंगुलके ग्यारह भागोंमें एक भाग है । दूसरे पाथडेमें नौ धनुष बाईस अंगुल और एक अंगुलके ग्यारह भागोंमें चार भाग है । तीसरे पाथडेमें नौ धनुष तीन हाथ अठारह अंगुल और एक अंगुलके दश भागोंमें छह भाग है । चौथे पाथडेमें दश धनुष दो हाथ चौदह अंगुल और एक अंगुलके ग्यारह भागोंमें आठ भाग है । पांचवें पाथडेमें ग्यारह धनुष एक हाथ दश अंगुल और एक अंगुलके ग्यारह भागोंमें दश भाग है । छठे पाथडेमें बारह धनुष सात अंगुल और एक अंगुलके ग्यारह भागोंमें एक भाग है । सातवें पाथडेमें बारह धनुष तीन हाथ तीन अंगुल और एक अंगुलके ग्यारह भागोंमें तीन भाग है । आठवें पाथडेमें तेरह धनुष एक हाथ तेईस अंगुल और एक अंगुलके ग्यारह भागोंमें पांच भाग है नवमें पाथडेमें चौदह धनुष उन्नीस अंगुल और एक अंगुलके ग्यारह भागोंमें सात भाग है । दशवें पाथडेमें चौदह धनुष तीन हाथ पंद्रह अंगुल और एक अंगुलके ग्यारह भागोंमें एक भाग है । एवं ग्यारहवें पाथडेमें नारकियोंके शरीरकी उंचाई पंद्रह धनुष दो हाथ और बारह अंगुलकी है ।

तीसरे नरकमें नौ पाथडे कह आए हैं उनमें पहिले पाथडेमें नारकियोंके शरीरकी उंचाई सत्रह धनुष एक हाथ दश अंगुल और एक अंगुलके तीन भागोंमें दो भाग है । दूसरे पाथडेमें उन्नीस धनुष नौ अंगुल और एक अंगुलके तीन भागोंमें एक भाग है । तीसरे पाथडेमें बीस धनुष तीन हाथ और

आठ अंगुल है । चौथे पाथडेमें बाईस धनुष दो हाथ छह अंगुल और एक अंगुलके तीन भागोंमें दो भाग है । पांचवें पाथडेमें चौबीस धनुष एक हाथ पांच अंगुल और एक अंगुलके तीन भागोंमें एक भाग है । छठे पाथडेमें छब्बीस धनुष चार अंगुल है । सातवें पाथडेमें सत्ताईस धनुष तीन हाथ दो अंगुल और एक अंगुलके तीन भागोंमें दो भाग है । आठवें पाथडेमें उनतीस धनुष दो हाथ एक अंगुल और एक अंगुलके तीन भागोंमें एक भाग है । एवं नववें पाथडेमें नारकियोंके शरीरकी उंचाई इकतीस धनुष और एक हाथ है ।

चौथे नरकमें सात पाथडे कहे गये हैं उनमें पहिले आर पाथडेमें नारकियोंके शरीरकी उंचाई पैंतीस धनुष दो हाथ बीस अंगुल और एक अंगुलके सात भागोंमें चार भाग है । दूसरे पाथडेमें चालीस धनुष सत्रह अंगुल और एक अंगुलके सात भागोंमें एक भाग है । तीसरे पाथडेमें चवालीस धनुष दो हाथ तेरह अंगुल और एक अंगुलके सात भागोंमें पांच भाग है । चौथे पाथडेमें उनचास धनुष दश अंगुल और एक अंगुलके सात भागोंमें दो भाग है । पांचवे पाथडेमें त्रेपन धनुष दो हाथ छह अंगुल और एक अंगुलके सात भागोंमें छह भाग है । छठे पाथडेमें अट्ठावन धनुष तीन अंगुल और एक अंगुलके सात भागोंमें तीन भाग है । सातवें पाथडेमें बासठ धनुष दो हाथ है ।

पांचवे नरकमें पांच पाथडे कह आये हैं । उनमें पहिले पाथडेमें नारकियोंके शरीरकी उंचाई पचहत्तर धनुष है । दूसरे पाथडेमें सतासी धनुष दो हाथ है । तीसरे पाथडेमें सौ धनुष है । चौथे पाथडेमें एकसौ बारह धनुष दो हाथ है । पांचवें पाथडेमें नारकियोंके शरीर की उंचाई एकसौ पचीस धनुष है ।

छठे नरकमें तीन पाथडे कहे गये हैं उनमें पहिले हिम पाथडेमें नारकियोंके शरीर की उंचाई

छ्यासठ धनुष दो हाथ और सोलह अंगुल है। दूसरे पाथडेमें दो सौ आठ धनुष एक हाथ और आठ अंगुल है और तीसरे पाथडेमें ढाई सौ धनुष की है।

तथा सातवें नरकमें अप्रातिष्ठान नामका एक ही पाथडा कहा गया है और उसमें रहनेवाले नारकियोंके शरीरकी उंचाई पांच सौ धनुष प्रमाण है।

अंतरंग कारण असातावेदनीय कर्मके उदयसे और वहिरंग कारण अनादि पारिणामिक शीत और उष्णके निमित्तसे जायमान अनेक तीव्र वेदनायें नारकियोंके होती हैं कुछ स्वरूप उनका इसप्रकार है—

ग्रीष्म ऋतुके मध्याह्न कालमें जब कि आकाशमें मेघपटलकी सत्ता नहीं है उस समय जहांपर अपनी महा तीक्ष्ण किरणोंसे सूर्यने समस्त दिशाओंका मध्यभाग व्याप्त कर रक्खा है, रंचमात्र भी शीत पवनका झकोरा नहीं आता किंतु दावानलके दाहके समान पवन—लूंएं फकडती हैं ऐसी मरुभूमिमें जिसका शरीर चारो ओरसे जलती हुई अग्निकी शिखासे व्याप्त है, जो तीव्र प्याससे दुःखी है और जिसका शरीर पित्तज्वरसे संतप्त है तिसपर भी जिसका कोई प्रतीकार (इलाज) नहीं हो रहा है उस पुरुषको जिसप्रकार उष्णजनित तीव्र वेदना होती है उससे भी अनंतगुणी वेदना नारकियोंको उष्ण नरकों में भोगनी पडती है। तथा—

माघ महीनेमें जिस समय बर्फके गिरनेसे चारो दिशाएं शीतसे व्याप्त हैं, झरते हुए मेघ जल से समस्त मही मंडल कीचडसे व्याप्त है उससमय रात्रिके समय बहती हुई महा ठंडी पवनसे जिसका शरीर कंपरहा है और दांती बज रही हैं, जिसका देह शीत ज्वरसे क्लेशित है और न जिसके लिये कोई रहनेके लिये घर है और न तनपर कपडा है ऐसे पुरुषको जिसप्रकार शीतजनित अचिंत्य कष्ट होता है उससे भी अनंतगुण कष्ट शीत वेदनावाले नरकोंमें होता है। अथवा—

हिमवान पर्वतके समान स्थूल भी तामेका पहाड यदि उष्णताके धारक नरकोंमें डाल दिया जाय तो वह देखते देखते वहीं पिघल सकता है ऐसी नरकोंमें प्रखर उष्णता है तथा वही द्रवीभूत यदि शीत वेदनावाले नरकोंमें डाल दिया जाय तो वह निमेषमात्रमें घनरूप हो सकता है ऐसी वहां पर विकट शीत वेदना है।

रत्नप्रभा शर्कराप्रभा वालुकाप्रभा और पंकप्रभा इन चार भूमियोंमें तो जितने नरक हैं प्रखर उष्णताके धारक हैं। पांचवीं धूमप्रभा पृथिवीमें ऊपरके भागमें दो लाख नरक उष्णतासे परिपूर्ण हैं और नीचेके भागमें एक लाख विलोंमें तीव्र शीत है तथा तमःप्रभा और महातमःप्रभा इन छठी और सातवीं भूमियोंमें भी प्रचंड शीत है इसप्रकार रत्नप्रभा आदि भूमियोंमें मिलकर व्यासी लाख नरक (विले) उष्ण वेदनासे व्याप्त हैं और शेष दो लाख विले तीव्र शीत वेदनासे परिपूर्ण हैं।

हम अपनी विक्रिया शुभ करें ऐसा विचार कर नारकी लोग अपनी विक्रिया करते हैं परंतु तीव्र अशुभ कर्मके उदयसे उनकी महा अशुभ विक्रिया ही बन जाती है जिससे उन्हें वडा दुःख होता है तथा जिस समय तीव्र दुःख सहते सहते वे अत्यंत तप्त हो जाते हैं इसलिये उस दुःखसे छूटने की इच्छा से वे बहुतसे उपायोंको काममें लाते हैं परंतु तीव्र अशुभ कर्मके उदयसे वे सब उपाय उनके लिये भयंकर कष्टके कारण बन जाते हैं इसरीतिसे दीन नारकियोंको प्रति समय महा कष्ट भोगना पडता है। सूत्रमें नारकियोंके जो लेश्या आदि भाव वतला आये हैं वे उत्तरोत्तर अत्यंत अशुभ अशुभ होते चले जाते हैं यह यहांपर तात्पर्य समझ लेना चाहिये ॥ ३ ॥

क्या नारकियोंके शीत और उष्णजनित ही दुःख है किंवा अन्य प्रकारसे भी दुःख है ऐसा प्रश्न होने पर सूत्रकार उस अन्य दुःखका निरूपण करते हैं–

परस्परोदीरितदुःखाः ॥ ४ ॥

नारकी जीव आपसमें एक दूसरेको महान दुःख देते रहते हैं। हर एक समय उनका लडने और झगडनेमें ही बीतता है। जिस रूपसे नारकी आपसमें एक दूसरेको दुःख देते हैं वह इस प्रकार है–

निर्दयित्वात्परस्परदर्शने सति कोपोत्पत्तेः श्ववत् ॥ १ ॥

जिस प्रकार कुत्ते सदातन, अकारण, अनादिकालसे होनेवाले जातीय वैरसे निर्दयी हो कर आपसमें काटना भेदना छेदना आदि दुःखदायी क्रियाओंमें प्रवृत्त हो जाते हैं इसलिए वे आपसमें महा दुःखी होते हैं उसी प्रकार नारकी भी मिथ्यादर्शनके उदयसे विभंग नामके एवं भवकारणक अवधिज्ञानसे 'अमुक जीवने अमुक रूपसे मुझे कष्ट दिया था' इस प्रकार पहिलेसे ही दुःखके कारणोंको जानकर प्रथम तो स्वयं अत्यंत दुःखी हो जाते हैं। पश्चात् जिस जीवके द्वारा परभवमें कष्ट पहुंचाया गया था उसके समीपमें आने पर और देखने पर एक दम क्रोधाग्निसे प्रज्वलित हो जाते हैं और अपनी विक्रियासे बनाये गये तलवार कुदाल फरसा और भिंडिपाल आदि शस्त्रोंसे तत्क्षण ही उसके शरीरको टूक टूक करने छेदने और पीडा देने आदिके लिए प्रवृत्त हो जाते हैं ऐसी चेष्टा सब ही नारकियोंकी प्रतिसमय रहती है इस रीतिसे समस्त नारकी आपसमें प्रतिसमय महा दुःखी बने रहते हैं ॥ ४ ॥

ऊपर नारकियोंके दुःखके कारण बतलाये गये हैं क्या उतने ही उनके दुःखोत्पादक कारण हैं कि

और भी कोई कारण हैं। सूत्रकार ऊपर कहे गये कारणोंसे अतिरिक्त कारणोंका और भी प्रतिपादन करते हैं—

## संक्लिष्टासुरोदीरितदुःखाश्च प्राक् चतुर्थ्याः ॥ ५ ॥

तथा वे नारकी जीव चौथे नरकसे पहिले अर्थात् पहिले दूसरे तीसरे नरक पर्यंत अंबा अंबरीष जातिके संक्लिष्ट परिणामवाले असुरोंके द्वारा भी दुःखी किये जाते हैं।

पूर्वभवसंक्लेशपरिणामोपात्ताशुभकर्मोदयात्सततं क्लिष्टाः संक्लिष्टाः ॥ १ ॥

पूर्वभवमें जो संक्लेशस्वरूप परिणाम हुए थे उनसे जो तीव्र पाप कर्मका उपार्जन किया था उसके उदयसे सदा क्लेश स्वरूप होना संक्लिष्ट शब्दका अर्थ है। अर्थात् संक्लेश परिणामोंके द्वारा पूर्वभवमें उपार्जन किये गये पाप कर्मोंसे जो सदा संक्लेशमय रहैं वे संक्लिष्ट हैं।

असुरनामकर्मोदयादसुराः ॥ २ ॥

देवगति नामक नामकर्मका भेद और असुरपनेकी प्राप्तिका कारण जो असुरत्व नामकर्म है उसके उदयसे जो दूसरे जीवोंको दुखी करें वे असुर कहे जाते हैं।

संक्लिष्टविशेषणमन्यासुरनिवृत्त्यर्थं ॥ ३ ॥

असुरकुमार जातिके बहुतसे देव हैं। उनमें सब ही असुरकुमार नारकियोंको दुःख नहीं पहुंचाते किंतु अंब, अंबरीष आदि कतिपय जातिके जो कि सदा संक्लेशमय रहते हैं वे ही पहुंचाते हैं इस बातके द्योतन करनेके लिए असुरका संक्लिष्ट विशेषण है। इस प्रकार संक्लिष्ट विशेषणसे यहां अंब, अंबरीष आदि जातिके देवोंके सिवाय अन्य असुरोंकी निवृत्ति हो जाती है।

अमुराणां गतिविषयनियमप्रदर्शनार्थं प्राक् चतुर्थ्या इति वचनं ॥ ४ ॥

नारकियोंकी वेदनाको प्रगट करनेवाले संक्लेश परिणामवाले असुरकुमार जातिके देवोंका गमन आदिके पहिले तीन नरकों तक ही है उसके आगे वे नहीं जा सकते इसप्रकार गतिका नियम प्रदर्शन करनेकेलिए सूत्रमें 'प्राक् चतुर्थ्याः' यह वचन है। शंका—

आङो ग्रहणं लघ्वर्थमिति चेन्न संदेहात् ॥ ५ ॥

आङ् उपसर्गका अर्थ मर्यादा भी है तथा 'प्राक्चतुर्थ्याः'की जगह 'आचतुर्थ्याः' कहने पर लाघव भी है इस रीतिसे 'आचतुर्थ्याः' जब ऐसे कहने पर भी असुरकुमारोंके गमनका नियम तीसरी पृथिवी तक सिद्ध हो जाता है तब लाघवसे 'आचतुर्थ्याः' यही सूत्रमें उल्लेख होना चाहिये ? सो ठीक नहीं। आङ्का अर्थ अभिविधि भी माना गया है और अभिविधि अर्थके मानने पर 'आचतुर्थ्याः' यहांपर चौथे नरक तक भी असुरोंका गमन कहा जा सकता है इसलिए अभिविधि और मर्यादा दोनों अर्थोंके मानने पर यह संदेह हो सकता है कि असुरकुमार जातिके देव चारो नरक तक जाते हैं कि तीन नरक तक ? उस संदेहके दूर करनेकेलिए आङ्का उल्लेख न कर प्राक्का उल्लेख किया गया है। अब कोई संदेह नहीं हो सकता क्योंकि चौथे नरकसे पहिले पहिले अर्थात् तीसरे नरक पर्यंत असुरकुमार जातिके देवोंका गमन है यह स्पष्ट अर्थ है इस रीतिसे भले ही अक्षरलाघव हो तथापि वास्तविक अर्थकी प्रतीतिकेलिए 'आचतुर्थ्याः'के स्थान पर 'प्राक्चतुर्थ्याः' उल्लेख ही युक्त है।

चशब्दः पूर्वहेतुसमुच्चयार्थः ॥ ६ ॥

'संक्लिष्टासुरोदीरितदुःखाश्च' यहांपर जो चशब्द है उसका तीसरे नरक पर्यंतके नारकी संक्लिष्ट

असुरकुमार देवोंद्वारा प्रगट किये दुःखोंको एवं शीतउष्णजनित किंवा आपसमें नारकियों ही द्वारा उदीरित दुःखको भी सहते हैं इसप्रकार समुच्चय है। यदि सूत्रमें चशब्दका उल्लेख नहीं किया जाता तो पहिलेके तीन नरकोंमें रहनेवाले नारकी संक्लिष्ट असुरकुमार देवोंद्वारा उदीरित दुःखोंको ही भोगते हैं उपर्युक्त शीत आदि जनित दुःख उन्हें नहीं भोगना पडता यही अर्थ होता जो कि आगमविरुद्ध है। शंका—

अनंतरत्वादुदीरितग्रहणानर्थक्यमिति चेन्न तस्य वृत्तौ परार्थत्वात् ॥ ७ ॥

'परस्परोदीरितदुःखाः' यहांपर उदीरित शब्दका उल्लेख किया गया है उसीकी संक्लिष्टासुरेत्यादि सूत्रमें अनुवृत्ति आ जायगी इसलिये इस सूत्रमें पुनः उदीरित ग्रहण करना निरर्थक है? सो ठीक नहीं। 'परस्परोदीरितदुःखाः' यहांपर अनेक पदार्थोंकी अनेक समास है। उस समासके वीचमें उदीरित शब्द पडा हुआ है इसलिये यदि अनुवृत्ति की जायगी तो जितने पदार्थोंका मिलकर समास है उन सबकी होगी केवल उदीरित शब्दकी नहीं हो सकती अतः 'संक्लिष्टासुरेत्यादि' सूत्रमें उल्लिखित उदीरित पद निरर्थक नहीं। यदि यहांपर फिर यह शंका की जाय कि—

वाक्यवचनमिति चेन्नोदीरणहेतुप्रकारदर्शनार्थत्वात् ॥ ८ ॥

समासके वीचमें पड जानेके कारण यदि उदीरित शब्दकी अनुवृत्ति दूसरे सूत्रमें नहीं जा सकती तब 'परस्परेणोदीरितदुःखाः संक्लिष्टासुरैश्च प्राक्चतुर्थ्याः' ऐसे वाक्यरूपसे सूत्रोंका पाठ करना चाहिये ऐसा करनेसे उदीरित और दुःख शब्दका पुनः उल्लेख न करनेसे महान लाघव होगा? उसका समाधान यह है कि यद्यपि ऐसा करनेसे एक उदीरित शब्दका प्रयोग निरर्थक जान पडता है तथापि दूसरी बार

जो उदीरित शब्दका उल्लेख किया गया है वह उदीरणके कारणोंके प्रकार बतलानेके लिये है । वे इस प्रकार हैं—

नरकोंमें नारकियोंको तपे हुए लोहेके रसका पान कराया जाता है। तपे हुए खंभोंसे आलिंगन कराया जाता है। पर्वत और शाल्मलि वृक्षपर चढाया उतारा जाता है। घनोंसे कूटा जाता है। वसूली खुरफासे काटा जाता है। क्षार तपे तेलमें फेंका जाता है। लोहेकी कढाइयोंमें पकाया जाता है। भारमें भूंजा जाता है एवं कोल्हूमें पेरा जाता है। शूल और शलाकासे छेदा जाता है। आरेसे चीरा जाता है। अंगीठीमें जलाया जाता है सुईके अग्रभागके समान नोकदार घास पर घसीटा जाता है । वाघ रीछ गेंडा कुत्ता शृगाल भेडिया कोक विल्ली नौला चूहा सांप काक गीध कंक—कांकपक्षी उल्लू और गीध आदि पक्षियोंसे खवाया जाता है। गरम वालूमें घुमाना, तलवारके समान तीक्ष्ण पत्तोंके वृक्षोंसे व्याप्त वनोंमें प्रवेश करना, महानिकृष्ट पीव रक्त आदिसे परिपूर्ण वैतरणी नदीमें डुबाना आदि, एवं अन्य भी परस्पर अनेक प्रकारकी प्रेरणासे महासंक्लिष्ट असुरोंके द्वारा नारकियोंको दुःख भोगने पडते हैं।

यदि यहांपर यह शंका हो कि असुर जातिके देव क्यों नारकियोंको वैसा कष्ट पहुंचाते हैं? तो उसका समाधान यह है कि—उन्हें ऐसे पाप कार्योंके करनेमें स्वभावतः प्रेम रहता है सारार्थ यह है कि—जो मनुष्य राग द्वेष और मोहसे तिरस्कृत हैं और जिनका पुण्य अशुभ पापकर्मका उत्पादक है उन निर्दयी मनुष्योंको जिसप्रकार बैल भैंसे बकरे सूअर मुर्गे बटेर लाई आदि पक्षी वा मल्लोंको आपसमें युद्ध करते और एक दूसरेको बडी क्रूरतासे मारते देख अत्यंत आनंद होता है उसीप्रकार उन दुष्ट असुरोंको भी नारकियोंको वैसे कष्ट देने और उन्हें आपसमें लडते मारते देखनेसे महान आनन्द होता है।

यहांपर यह शंका न करनी चाहिये कि जब असुरकुमार भी देव कहे जाते हैं तब वे ऐसा नीच कार्य क्यों करते हैं ? क्योंकि माया निदान और मिथ्यारूप तीन शल्य, तीव्रकषायका आचरण, पदार्थके दोषोंकी अविचारिता, 'आगामीकालमें क्या होगा।' इसप्रकारके विचारका न होना, पापके कारण स्वरूप पुण्य कर्मका होना, तथा पदार्थोंके गुणोंको छोडकर दोषोंकी ही ओर झुकानेवाला तप, इन सबका यह कार्य है कि अनेक प्रकारके प्रीतिके कारणोंके विद्यमान रहते भी उनको अशुभ ही कार्य प्रीतिके उत्पादक होते हैं तथा यहांपर यह भी शंका न करनी चाहिये कि—जब छेदन भेदन आदिसे उनके शरीरके खंड खंड कर दिये जाते हैं तब उनकी अकालमृत्यु क्यों नहीं होती ? क्योंकि ऊपर कह आये हैं कि औपपादिक जन्मवालोंको विष शस्त्र आदिके द्वारा अकालमृत्यु नहीं होती। नारकी भी औपपादिक जन्मवाले हैं इसलिये उनकी भी अकालमृत्यु नहीं हो सकती किंतु जघन्य मध्यम और उत्कृष्ट जैसा उन्होंने आयुका बंध किया है उसका विपाक अपने कालमें ही जाकर होता है किसी कारणसे उसकी वीचमें ही उदीरणा नहीं होती ॥ ५ ॥

नारकियोंने जघन्य मध्यम और उत्कृष्टरूपसे जैसी भी आयु बांधी है उसका वीचमें विघात नहीं होता यह कहा गया है परंतु नारकियोंकी आयु कितनी कितनी है ? यह बात अभी नहीं बतलाई इसलिये सूत्रकार अब नारकियोंकी आयुका वर्णन करते हैं—

## तेष्वेकत्रिसप्तदशसप्तदशद्वाविंशतित्रयस्त्रिंशत्सागरोपमा सत्त्वानां परा स्थितिः ॥ ६ ॥

उन नरकोंमें रहनेवाले नारकी जीवोंकी उत्कृष्ट आयु पहिले नरकमें एक सागरकी, दूसरे नरकमें तीन सागरकी, तीसरे नरकमें सात सागरकी, चौथे नरकमें दश सागरकी, पांचवेमें सत्रह सागरकी, छट्ठेमें बाईस सागरकी और सातवे नरकमें तेतीस सागरकी है।

सूत्रमें जो सागरोपम शब्दका उल्लेख किया गया है उसका "जिसकी उपमा सागरके साथ हो अर्थात् सागर जिस प्रकार विशाल है उसी प्रकार जो विशाल हो वह सागरोपम कहा जाता है" यह अर्थ है। 'सागरोपम' यहांपर जो उपम शब्द है उसका अर्थ वार्तिककार बतलाते हैं—

सागरोपमस्योपमात्वं द्रव्यभूयस्त्वात् ॥ १ ॥

जिसप्रकार सागर बहुतसे जलसमूहसे युक्त रहता है उसी प्रकार आयु कर्मके साथ भी संसारको धारण करनेवाले विशाल पुद्गल द्रव्यके पिंडका संबंध रहता है इसलिये सागरके समान महान् द्रव्यका धारक होनेसे आयु कर्म सागरोपम कहा जाता है।

एकादीनां कृतद्वंद्वानां सागरोपमाविशेषणत्वं ॥ २ ॥

एका च तिस्रश्च सप्त च दश च सप्तदश च द्वाविंशतिश्च त्रयस्त्रिंशच्च एकत्रिसप्तदशसप्तदशद्वाविंशतित्रयस्त्रिंशतः, ता एव सागरोपमाः, एकत्रिसप्तदशसप्तदशद्वाविंशतित्रयस्त्रिंशत्सागरोपमाः, इसप्रकार यहां द्वंद्वसमासविशिष्ट एक आदि शब्द सागरोपमा शब्दके विशेषण हैं। यदि यहां पर यह शंका की जाय कि—

जहांपर एक अधिकरण रहता है वहींपर व्याकरण शास्त्रमें पुंवद्भावका विधान माना गया है किंतु जहांपर भिन्न भिन्न अधिकरण होते हैं वहांपर पुंद्भावका विधान नहीं माना। एकत्रिसप्तेत्यादि स्थलपर एकशब्द भिन्नाधिकरण है इसलिये स्त्रीलिंग होना चाहिये और तब एकात्रिसप्तेत्यादिरूपसे सूत्रमें उल्लेख होना चाहिये नकि एकत्रिसप्तेत्यादि पुंवद्भावविशिष्ट उल्लेख होना चाहिये। सो ठीक नहीं। एक शब्दका यहांपर पुंवद्भाव नहीं हुआ है किंतु एकस्याः क्षीरं एकक्षीरं यहां पर जिस प्रकार एका शब्दको उत्तरपदके परे रहते ह्रस्व हो जाता है उसीप्रकार ह्रस्व हो गया है। अथवा—

जिसकी उपमा सागरके साथ हो वह सागरोपम कहा जाता है यह सागरोपम शब्द आयुका विशेषण है। ऐसी अवस्थामें एकं च त्रीणि च सप्त च दश च सप्तदश च द्वाविंशतिश्च त्रयस्त्रिंशच्च एकत्रिसप्तदशसप्तदशद्वाविंशतित्रयस्त्रिंशत्। एकत्रिसप्तदशसप्तदशद्वाविंशतित्रयस्त्रिंशत्सागरोपममायुर्यस्याः सैकत्रिसप्तदशसप्तदशद्वाविंशतित्रयस्त्रिंशत्सागरोपमा, यह यहां पर समासका प्रकार है। यहांपर एकं चेत्यादि समासमें नपुंसकलिंगक एक शब्दका प्रयोग रहनेसे पुंवद्भावकी आशंका नहीं है सूत्रमें स्थिति शब्द स्त्रीलिंग है इसलिये उसकी अपेक्षा 'सागरोपमा' यह यहां स्त्रीलिंगका निर्देश है।

रत्नप्रभादिभिरानुपूर्व्येण संबंधो यथाक्रमानुवृत्तेः ॥ ३ ॥

इस सूत्रमें पूर्व सूत्रसे यथाक्रमकी अनुवृत्ति आ रही है इसलिए एक आदिका आनुपूर्वी क्रमसे रत्नप्रभा आदिके साथ संबंध करने पर रत्नप्रभामें नारकियोंकी उत्कृष्ट स्थिति एक सागर है। शर्कराप्रभामें तीन सागर, वालुकाप्रभामें सात सागर, पंकप्रभामें दश सागर, धूमप्रभामें सत्रह सागर, तमः-

१ पुंवद्भाषितपुंस्कादनूङ्समानाधिकरणे स्त्रियामपूरणीप्रियादिषु। ६। ३। ३४। सिद्धांतकौमुदी पृष्ठ ८४।

प्रभामें बाईस सागर और महातमःप्रभामें तेतीस सागर है। यह यहांपर अर्थ समझ लेना चाहिये। यदि यहांपर यह शंका की जाय कि—

नरकप्रसंगस्तेष्विति वचनादिति चेन्न रत्नप्रभाद्युपलक्षितत्वात् ॥ ४ ॥

तेष्वेकत्रिसप्तेत्यादि सूत्रमें पुल्लिंग बहुवचनांत 'तेषु' पदका उल्लेख किया गया है उससे नरकोंका ही ग्रहण किया जा सकता है रत्नप्रभा आदि स्त्रीलिंग भूमियोंका ग्रहण नहीं हो सकता, इस रीतिसे पहिली रत्नप्रभा भूमिमें इंद्रक संज्ञाके धारक सीमंतक आदि तेरह नरक बताये गये हैं उन्हींमें वह एक सागरकी स्थिति समाप्त हो जायगी। अर्थात् नरक चौरासी लाख बतलाए हैं और उत्कृष्ट आयुके एक सागर आदि सात ही प्रकार कहे हैं इसलिए वह आदिके सात इंद्रकोंमें ही समाप्त हो जायगा बाकीके इंद्रक नरकोंमें एवं श्रेणिबद्ध आदि नरकोंमें वह स्थिति न मानी जायगी परंतु उस रूपसे उस एक सागर प्रमाण आदि स्थितिका मानना इष्ट नहीं इसलिए 'तेषु' इस पदका उल्लेख सूत्रमें अयुक्त है? सो ठीक नहीं। रत्नप्रभा आदि भूमियोंको तीस लाख आदि नरकोंका आधार, ऊपर बतला आए हैं इसलिए जिस जिस भूमिमें जितने जितने बिले बतलाए गये हैं उतने उतने ही बिलोंसे विशिष्ट रत्नप्रभा आदि भूमियोंका यहां ग्रहण है अतः एक सागर तीन सागर आदि जिस जिस भूमिमें जितनी जितनी उत्कृष्ट स्थिति यहां बतलाई गई है वह समस्त बिलोंसे उपलक्षित अखंड भूमिमें समझ लेनी चाहिए इस रीतिसे रत्नप्रभा भूमिमें तीस लाख बिले कहे हैं उन सब बिलोंसे युक्त रत्नप्रभा भूमिमें उत्कृष्ट स्थिति एक सागर प्रमाण है। शर्कराप्रभा भूमिमें पच्चीस लाख बिले कहे हैं उन सब बिलोंसे उपलक्षित शर्कराप्रभा भूमिमें उत्कृष्ट स्थिति तीन सागर प्रमाण है इसीतरह आगे भी समझ लेना चाहिये।

अर्थात् रत्नप्रभा शर्कराप्रभा आदि भूमिरूप आधारोंको लिए हुए जो तीस लाख पचीस लाख आदि विले हैं उन सबोंमें नारकियोंकी एक सागर तीन सागर आदिकी स्थिति है ऐसा अर्थ समझ लेना चाहिये। अथवा—

साहचर्याद्वा ताच्छब्द्यसिद्धिः ॥ ५ ॥

रत्नप्रभा आदि जितनी भूमियां हैं सब ही नरकसहचरित हैं—नरकोंसे व्याप्त हैं, इसलिए साहचर्य संबंधसे वे भूमियां ही नरक मान ली जाती हैं इसरीतिसे रत्नप्रभा आदि नरकोंमें उत्पन्न होनेवाले नारकियोंकी उत्कृष्ट स्थिति एक सागर आदि प्रमाण है यह यहां संबंध समझ लेना चाहिये। एवं जब रत्नप्रभा आदि भूमियां भी नरक ही हैं तब सूत्रमें जो 'तेषु' शब्दका उल्लेख किया गया है वह निरर्थक नहीं, सार्थक है। यदि यहां भूमियोंको ही नरक न माना जायगा तो बीचमें नरकोंके पड जानेसे व्यवधान हो जानेके कारण रत्नप्रभा भूमिमें उत्कृष्ट स्थिति नारकियोंकी एक सागर प्रमाण है। शर्कराप्रभामें तीन सागर प्रमाण है ऐसा संबंध न हो सकेगा। यदि कदाचित् यहां यह शंका उठाई जाय कि—

नरकस्थितिप्रसंग इति चेन्न सत्त्वानामिति वचनात् ॥ ६ ॥

एक सागर प्रमाण आदि उत्कृष्ट स्थितिका संबंध पृथिवियोंसे उपलक्षित नरकोंके साथ माना जायगा तो नरकोंकी एक सागर आदि प्रमाण स्थिति मानी जायगी, उनमें रहनेवाले नारकियोंकी नहीं ? यह भी ठीक नहीं। सूत्रमें 'सत्वानां' अर्थात् जीवोंकी वह स्थिति है ऐसा पाठ है इसलिए यह जो एक सागर आदि उत्कृष्ट स्थिति बताई गई है वह नरकोंमें रहनेवाले नारकियोंकी है नरकोंकी नहीं इसलिए कोई दोष नहीं।

परोत्कृष्टेति पर्यायौ ॥ ७ ॥

परा और उत्कृष्ट ये दोनों पर्यायवाचक शब्द हैं इसलिए सूत्रमें जो परा शब्द है उसका यहां उत्कृष्ट अर्थ है। इसप्रकार रत्नप्रभा आदि नरकोंमें रहनेवाले नारकियोंकी उत्कृष्ट स्थितिका वर्णन कर दिया गया अब उन नरकोंके प्रत्येक पाथडेमें जो जघन्य स्थिति है उसका वर्णन किया जाता है—अर्थात् प्रत्येक नरकमें प्रत्येक प्रस्तारमें उत्कृष्ट, जघन्य और मध्यम तीनों प्रकारकी स्थिति है उसीका वर्णन किया जाता है—

रत्नप्रभा नरकके पाहिले सीमंतक इंद्रकमें और उसकी आठो श्रेणियोंमें नारकियोंकी जघन्य स्थिति दश हजार वर्षकी है। उत्कृष्ट नव्वे हजार वर्षकी है और अजघन्योत्कृष्ट मध्यम स्थिति समयोत्तर है। अर्थात् एक एक समय अधिक है, जितनी जघन्य है उससे उत्कृष्ट स्थितिपर्यंत एक एक समय अधिक हैं वे सब मध्य स्थितिके भेद हैं। दूसरे निरय इंद्रक और उसकी आठो श्रेणियोंमें नारकियोंकी जघन्य आयु नव्वे हजार वर्ष, उत्कृष्टस्थिति नव्वे लाख वर्ष और अजघन्योत्कृष्ट मध्यम स्थिति समयोत्तर है। तीसरे रौरुक इंद्रकमें और उसकी आठो श्रेणियोंमें जघन्य आयु एक कोटि पूर्व उत्कृष्ट स्थिति असंख्यात पूर्वकोटि प्रमाण और अजघन्योत्कृष्ट मध्यम स्थिति समयोत्तर है। चौथे भ्रांत इंद्रकमें और उसकी आठो श्रेणियोंमें जघन्य स्थिति असंख्यात पूर्वकोटि प्रमाण है। उत्कृष्ट सागरका दशवां

१—पहिले इंद्रकमें जो उत्कृष्ट है वह दूसरे इंद्रकमें जघन्य कही गयी है इस नियमानुसार तीसरे रौरुक इंद्रकमें जघन्य स्थिति नव्वे लाख वर्षकी ही होनी चाहिये तथा हरिवंशपुराणमें यही कहा गया है परन्तु राजवार्तिककारने वह एक कोटि पूर्वकी लिखी है। हरिवंशपुराणमें एक कोडि पूर्व नामका कोई भेद नहीं माना है।

भाग है और अजघन्योत्कृष्ट मध्यम समयोत्तर है। पांचवें उद्भ्रांत इंद्रकमें और उसकी आठो श्रेणियोंमें नारकियोंकी जघन्य स्थिति सागरका दशवां भाग है। उत्कृष्ट सागरके दश भागोंमें दो भाग प्रमाण है और अजघन्योत्कृष्ट मध्यम समयोत्तर है। छठे संभ्रांत इंद्रकमें और उसकी आठो श्रेणियोंमें जघन्य स्थिति सागरके दश भागोंमें दो भाग प्रमाण है। उत्कृष्ट स्थिति सागरके दश भागोंमें तीन भाग प्रमाण है और अजघन्योत्कृष्ट स्थिति समयोत्तर है। सातवें असंभ्रांत इंद्रकमें और उसकी आठो श्रेणियोंमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति एक सागरके दश भागोंमें तीन भाग प्रमाण है। उत्कृष्टस्थिति सागरके दश भागोंमें चार भाग प्रमाण है और अजघन्योत्कृष्ट मध्यमस्थिति समयोत्तर है। आठवें विभ्रांत इंद्रकमें और उसकी आठो श्रेणियोंमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति एक सागरके दश भागोंमें चार भाग प्रमाण है। उत्कृष्टास्थिति एक सागरके दश भागोंमें पांच भाग प्रमाण है और अजघन्योत्कृष्टास्थिति समयोत्तर है। नवमें तप्त इंद्रकमें और उसकी आठो श्रेणियोंमें नारकियोंकी जघन्यास्थिति एक सागरके दश भागोंमें पांच भाग प्रमाण है। उत्कृष्टस्थिति एक सागरके दश भागोंमें छह भाग प्रमाण है और अजघन्योत्कृष्ट मध्यमास्थिति समयोत्तर है। दशवें त्रस्त इंद्रकमें और उसकी आठो श्रेणियोंमें जघन्य-स्थिति एक सागरके दश भागोंमें छह भाग प्रमाण है। उत्कृष्टास्थिति एक सागरके दश भागोंमें सात भाग प्रमाण है और अजघन्योत्कृष्ट मध्यमास्थिति समयोत्तर है। ग्यारहवें व्युत्क्रांत इंद्रकमें और उसकी आठो श्रेणियोंमें जघन्यस्थिति एक सागरके दश भागोंमें सात भाग प्रमाण है। उत्कृष्टास्थिति एक सागरके दश भागोंमें आठ भाग प्रमाण है और अजघन्योत्कृष्ट मध्यमास्थिति समयोत्तर है। बारहवें अवक्रांत इंद्रकमें और उसकी आठ श्रेणियोंमे जघन्यस्थिति एक सागरके दश भागोंमें आठ भाग प्रमाण

है। उत्कृष्टास्थिति एक सागरके दश भागोंमें नौ भाग प्रमाण है और अजघन्योत्कृष्ट मध्यमास्थिति समयोत्तर है। तथा तेरहवें विक्रांत इंद्रकमें और उसकी आठो श्रेणियोंमें जघन्यस्थिति एक सागरके दश भागोंमें नौ भाग प्रमाण है। उत्कृष्टास्थिति एक सागर है और अजघन्योत्कृष्ट मध्यमस्थिति समयोत्तर है। इसप्रकार यह प्रथम नरकके तेरह पाथडोंके नारकियोंकी जघन्य आदि स्थिति है।

शर्करा आदि भूमियोंमें प्रत्येक पाथडेमें नारकियोंकी उत्कृष्टस्थिति करणसूत्रके अनुसार समझ लेनी चाहिये और वह इसप्रकार है—

उपरि स्थितेर्विशेषः स्वप्रतरविभाजितेष्टसंगुणितः। उपरिपृथिवीस्थितियुतः स्वेष्टप्रतरस्थितिर्महती ॥

अर्थात्—जितने जितने जिस जिस भूमिमें प्रतर हैं एक सागरके उतने उतने ही भागोंमेंसे कुछ कुछ भाग ऊपर ऊपरकी उत्कृष्टस्थितिमें मिला दिये जांय तो आगे आगेके प्रतरोंमें वही उत्कृष्टस्थिति हो जाती है। जैसे—दूसरी पृथिवीमें ११ प्रतर हैं तो एक सागरके ग्यारह भागोंमेंसे दो भाग ऊपरकी उत्कृष्टस्थिति एक सागरमें मिला दिये गये तो वही (एक सागर और एक सागरके ग्यारह भागोंमेंसे दो भाग) दूसरी पृथिवीके प्रथम प्रतरकी उत्कृष्टस्थिति समझनी चाहिये। इस उत्कृष्टस्थितिमें यदि एक सागरके ग्यारह भागोंमेंसे दो भाग और मिला दें तो (एक सागर और एक सागरके ग्यारह भागोंमेंसे चार भाग) दूसरे पाथडेकी उत्कृष्टस्थिति हो जायगी। इत्यादि।

जो स्थिति ऊपर उत्कृष्ट है वह नीचे जघन्य है और वह सब जगह समय अधिक है। तथा अजघन्योत्कृष्ट मध्यस्थिति समयोत्तर है। शर्कराप्रभा आदि भूमियोंके पाथडोंमें रहनेवाले नारकियोंकी जघन्य आदि स्थितियोंका खुलासा इस प्रकार है—

दूसरी शर्करा प्रभा भूमिमें ग्यारह पाथडे बतलाये हैं उनमें पहिले पाथडेमें जघन्य स्थिति एक समय अधिक एक सागर प्रमाण है। उत्कृष्टस्थिति एक सागर और एक सागरके ग्यारह भागोंमें दो भाग है। एवं अजघन्योत्कृष्ट स्थिति समयोत्तर है। दूसरे पाथडेमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति एक सागर और एक सागरके ग्यारह भागोंमें दो भाग प्रमाण है। उत्कृष्ट स्थिति एक सागर और एक सागरके ग्यारह भागोंमें चार भाग प्रमाण है। अजघन्योत्कृष्ट मध्यमस्थिति समयोत्तर है। तीसरे पाथडेमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति एक सागर और एक सागरके ग्यारह भागोंमें चार भाग प्रमाण है। उत्कृष्टस्थिति एक सागर और एक सागरके ग्यारह भागोंमें छह भाग प्रमाण है। अजघन्योत्कृष्ट मध्यमस्थिति समयोत्तर है। चौथे पाथडेमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति एक सागर और एक सागरके ग्यारह भागोंमें छह भाग प्रमाण है। उत्कृष्टस्थिति एक सागर और एक सागरके ग्यारह भागोंमें आठ भाग प्रमाण है। अजघन्योत्कृष्ट मध्यमस्थिति समयोत्तर है। पांचवे पाथडेमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति एक सागर और एक सागरके ग्यारह भागोंमें आठ भाग प्रमाण है। उत्कृष्टस्थिति एक सागर और एक सागरके ग्यारह भागोंमें दश भाग प्रमाण है। अजघन्योत्कृष्ट मध्यमस्थिति समयोत्तर है। छठे पाथडेमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति एक सागर और एक सागरके ग्यारह भागोंमें दश भाग प्रमाण है। उत्कृष्टस्थिति दो सागर और एक सागरके ग्यारह भागोंमें एक भाग है। अजघन्योत्कृष्ट मध्यमस्थिति समयोत्तर है। सातवे पथडेमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति दो सागर और एक सागरके ग्यारह भागोंमें एक भाग है। उत्कृष्टस्थिति दो सागर और एक सागरके ग्यारह भागोंमें तीन भाग प्रमाण है। अजघन्योत्कृष्ट मध्यमस्थिति समयोत्तर है। आठवे पाथडेमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति दो सागर और एक सागरके

ग्यारह भागोंमें तीन भाग है। उत्कृष्टस्थिति दो सागर और एक सागरके ग्यारह भागोंमें पांच भाग प्रमाण है। अजघन्योत्कृष्ट मध्यमस्थिति समयोत्तर है। नववें पाथडेमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति दो सागर और एक सागरके ग्यारह भागोंमें पांच भाग प्रमाण है। उत्कृष्टस्थिति दो सागर और एक सागरके ग्यारह भागोंमें सात भाग प्रमाण है दशवें पाथडेमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति दो सागर और एक सागरके ग्यारह भागोंमें सात भाग प्रमाण है। उत्कृष्टस्थिति दो सागर और एक सागरके ग्यारह भागोंमें नौ भाग प्रमाण है। अजघन्योकृष्ट मध्यमस्थिति समयोत्तर है। ग्यारहवे पाथडेमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति दो सागर और एक सागरके ग्यारह भागोंमें नौ भाग प्रमाण है। उत्कृष्टस्थिति तीन सागरकी है। अजघन्योत्कृष्ट स्थिति समयोत्तर है।

तीसरे नरकमें नौ पाथडे बतलाये हैं। उनमें पहिले पाथडेमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति तीन सागरकी है। उत्कृष्टस्थिति तीन सागर और एक सागरके नौ भागोंमें चार भाग है। अजघन्योत्कृष्ट मध्यमस्थिति समयोत्तर है। दूसरे पाथडेमें जघन्यस्थिति तीन सागर और एक सागरके नौ भागोंमें चार भाग है। उत्कृष्टस्थिति तीन सागर और एक सागरके नौ भागोंमें आठ भाग है। अजघन्योत्कृष्ट स्थिति समयोत्तर है। तीसरे पाथडेमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति तीन सागर और एक सागरके नौ भागोंमें आठ भाग है। उत्कृष्टस्थिति चार सागर और एक सागरके नौ भागोंमें तीन भाग है। अजघन्योत्कृष्ट मध्यमस्थिति समयोत्तर है। चौथे पाथडेमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति चार सागर और एक सागरके नौ भागोंमें तीन भाग है। उत्कृष्टस्थिति चार सागर और एक सागरके नौ भागोंमें सात भाग है। अजघन्योत्कृष्ट मध्यमस्थिति समयोत्तर है। पांचवें पाथडेमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति चार सागर

और एक सागरके नौ भागोंमें सात भाग है। उत्कृष्टस्थिति पांच सागर और एक सागरके नौ भागोंमें दो भाग है। अजघन्योत्कृष्ट मध्यमास्थिति समयोत्तर है। छठे पाथडेमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति पांच सागर और एक सागरके नौ भागोंमें दो भाग है। उत्कृष्टस्थिति पांच सागर और एक सागरके नौ भागोंमें छह भाग है। अजघन्योत्कृष्टस्थिति समयोत्तर है। सातवें पाथडेमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति पांच सागर और एक सागरके नौ भागोंमें छह भाग प्रमाण है। उत्कृष्टस्थिति छह सागर और एक सागरके नौ भागोंमें एक भाग प्रमाण है। अजघन्योत्कृष्टास्थिति समयोत्तर है। आठवें पाथडेमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति छह सागर और एक सागरके नौ भागोंमें एक भाग प्रमाण है। उत्कृष्टस्थिति छह सागर और एक सागरके नौ भागोंमें पांच भाग है। अजघन्योत्कृष्टास्थिति समयोत्तर है। नववें पाथडेमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति छह सागर और एक सागरके नौ भागोंमें पांच भाग है। उत्कृष्ट स्थिति सात सागरकी है। अजघन्योत्कृष्टास्थिति समयोत्तर है।

चौथे नरकमें सात पाथडे बतलाये गये हैं। उनमें पहिले पाथडेमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति सात सागरकी है। उत्कृष्ट सात सागर और एक सागरके सात भागोंमें तीन भाग है। अजघन्योत्कृष्ट मध्यमास्थिति समयोत्तर है। दूसरे पाथडेमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति सात सागर और एक सागरके सात भागोंमें तीन भाग है। उत्कृष्टस्थिति सात सागर और एक सागरके सात भागोंमें छह भाग है। अजघन्योत्कृष्ट मध्यमास्थिति समयोत्तर है। तीसरे पाथडेमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति सात सागर और एक सागरके सात भागोंमें छह भाग है। उत्कृष्टस्थिति आठ सागर और एक सागरके सात भागोंमें दो भाग है। अजघन्योत्कृष्ट मध्यमस्थिति समयोत्तर है। चौथे पाथडेमें नारकियोंकी जघन्य

स्थिति आठ सागर और एक सागरके सात भागोंमें दो भाग है। उत्कृष्टस्थिति आठ सागर और एक सागरके सात भागोंमें पांच भाग है। अजघन्योत्कृष्ट मध्यमस्थिति समयोत्तर है। पांचवें पाथडेमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति आठ सागर और एक सागरके सात भागोंमें पांच भाग है। उत्कृष्टस्थिति नौ सागर और एक सागरके सात भागोंमें एक भाग है। अजघन्योत्कृष्ट मध्यमस्थिति समयोत्तर है। छठे पाथडेमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति नौ सागर और एक सागरके सात भागोंमें एक भाग है। उत्कृष्टस्थिति नौ सागर और एक सागरके सात भागोंमें चार भाग है। अजघन्योत्कृष्ट मध्यमस्थिति समयोत्तर है। सातवें पाथडेमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति नौ सागर और एक सागरके सात भागोंमें चार भाग है। उत्कृष्टस्थिति दश सागरकी है। अजघन्योत्कृष्ट मध्यमस्थिति समयोत्तर है।

पांचवें नरकमें पांच पाथडे कह आए हैं। उनमें प्रथम पाथडेमें नारकियोंकी जघन्य आयु दश सागरकी है। उत्कृष्ट ग्यारह सागर और एक सागरके पांच भागोंमें दो भाग है। अजघन्योत्कृष्ट मध्यमस्थिति समयोत्तर है। दूसरे पाथडेमें जघन्यस्थिति ग्यारह सागर और एक सागरके पांच भागोंमें दो भाग है। उत्कृष्टस्थिति बारह सागर और एक सागरके पांच भागोंमें चार भाग हैं। अजघन्योत्कृष्ट स्थिति समयोत्तर है। तीसरे पाथडेमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति बारह सागर और एक सागरके पांच भागोंमें चार भाग है। उत्कृष्टस्थिति चौदह सागर और एक सागरके पांच भागोंमें एक भाग है। अजघन्योत्कृष्टस्थिति समयोत्तर है। चौथे पाथडेमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति चौदह सागर और एक सागरके पांच भागोंमें एक भाग है। उत्कृष्टस्थिति पंद्रह सागर और एक सागरके पांच भागोंमें तीन भाग है अजघन्योत्कृष्टस्थिति समयोत्तर है। पांचवें पाथडेमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति पंद्रह सागर

और एक सागरके पांच भागोंमें तीन भाग है। उत्कृष्टस्थिति सत्रह सागरकी है। अजघन्योत्कृष्ट मध्यमस्थिति समयोत्तर है।

छठे नरकमें तीन पाथडे बतलाए हैं। उनमें पहिले पाथडेमें जघन्यस्थिति सत्रह सागरकी है। उत्कृष्टस्थिति अठारह सागर और एक सागरके तीन भागोंमें दो भाग है। अजघन्योत्कृष्ट मध्यमस्थिति समयोत्तर है। दूसरे पाथडेमें नारकियोंकी जघन्यस्थिति अठारह सागर और एक सागरके तीन भागोंमें दो भाग है। उत्कृष्टस्थिति बीस सागर और एक सागरके तीन भागोंमें एक भाग है। अजघन्योत्कृष्ट मध्यमस्थिति समयोत्तर है। तीसरे पाथडेमें जघन्यस्थिति बीस सागर और एक सागरके तीन भागोंमें एक भाग है। उत्कृष्टस्थिति बाईस सागर है। अजघन्योत्कृष्ट मध्यमस्थिति समयोत्तर है।

सातवें नरकमें एक अप्रतिष्ठान नामका पाथडा बतलाया गया है उसमें जघन्य आयु बाईस सागर और उत्कृष्ट तेतीस सागरकी है अजघन्योत्कृष्ट समयोत्तर है। रत्नप्रभा आदि नरकोंमें रहनेवाले नारकियोंकी उत्पत्तिका विरहकाल इसप्रकार है—

समस्त पृथिवियोंमें नारकियोंका जघन्य विरहकाल एक समयमात्र है और उत्कृष्ट विरहकाल रत्नप्रभा आदि सातो भूमियोंमें क्रमसे चौबीस मुहूर्त, सात रातदिन, एक पक्ष, एक मास, दो मास, चार मास और छह मासका है। अर्थात्—प्रथम रत्नप्रभा नरकमें तो एक नारकीके मर जानेपर दूसरे नारकीके उत्पन्न होनेमें अंतर चौबीस मुहूर्तका है। दूसरे नरकमें सात दिनका, तीसरेमें पंद्रह दिनका, चौथेमें एक मासका, पांचवेंमें दो मासका, छठेमें चार मासका और सातवेंमें छह मासका है। अधिकसे अधिक इतने अंतर बाद एकके मर जानेपर दूसरा नारकी उत्पन्न हो ही जाता है। किस किस नरकमें कौन कौन जीव जाते हैं? उसका प्रकार इसप्रकार है—

असंज्ञी पंचेंद्रिय जीव पहिली भूमि तक जाते हैं सरीसृप (जलसर्प गोह आदि) दूसरी तक, पक्षी तीसरी तक, भुजंग चौथी तक, सिंह पांचवीं तक, स्त्रियां छठी तक और मत्स्य एवं मनुष्य सातवीं भूमि तक जाते हैं। देव और नारकी अपनी उसी पर्यायसे नरकोंमें नहीं जाते हैं। बीचमें दूसरी पर्याय धारण कर जा सकते हैं।

विशेष—जो जीव महा मिथ्यात्वी बहुत आरंभ और परिग्रहके धारक हैं वे ही नरकगतिके बंध होनेपर नरक जाते हैं। उनमें भी तिर्यंच और मनुष्य ही जाते हैं। तिर्यंचोंमें भी एकेंद्रियसे लेकर चौइंद्रिय पर्यंत जीव नहीं जाते। पंचेंद्रिय ही जाते हैं।

पहिली रत्नप्रभा भूमिमें जो जीव मिथ्यात्वसहित उत्पन्न होते हैं उनमें बहुतसे तो मिथ्यात्वसहित ही बाहर निकलते हैं। बहुतसे उत्पन्न तो मिथ्यात्व सहित होते हैं परंतु निकलते सासादन सम्यक्त्व-सहित हैं। बहुतसे मिथ्यात्वसहित उत्पन्न होते हैं परंतु निकलते सम्यक्त्वसहित हैं। तथा बहुतसे सम्यक्त्व-सहित ही उत्पन्न होते हैं और सम्यक्त्वसहित ही निकलते हैं। यह कथन क्षायिकसम्यग्दर्शनकी अपेक्षा है क्योंकि सम्यग्दर्शनका कभी नाश नहीं होता। दूसरी शर्कराप्रभा पृथिवीसे लेकर छठी तमःप्रभा पृथिवी पर्यंत पांच पृथिवियोंके नारकियोंमें नारकी मिथ्यात्वके ही साथ तो उत्पन्न होते हैं परंतु उनमें बहुतसे तो मिथ्यात्वके साथ ही निकलते हैं, बहुतसे सासादन सम्यक्त्वके साथ बाहर निकलते हैं एवं बहुतसे सम्यक्त्वके साथ निकलते हैं। तथा सातवीं पृथिवीमें जो नारकी उत्पन्न होते हैं वे मिथ्यात्वके साथ ही उत्पन्न होते हैं और मिथ्यात्वके साथ ही बाहर निकलते हैं।

तमःप्रभा पृथिवी तक जो ऊपरकी छह पृथिवियां हैं उनसे जो नारकी मिथ्यात्व और सासादन

सम्यक्त्वके साथ बाहर निकलते हैं वे तिर्यंच और मनुष्योंमें आकर जन्म धारण करते हैं। जो तिर्यंचोंमें उत्पन्न होते हैं वे पंचेंद्रिय गर्भज संज्ञी पर्याप्तक और संख्येय वर्षायुवाले तिर्यंचोंमें ही उत्पन्न होते हैं अन्य तिर्यंचोंमें नहीं। जो मनुष्योंमें उत्पन्न होते हैं वे गर्भज पर्याप्तक और संख्येय वर्षायुवालोंमें ही होते हैं अन्योंमें नहीं। जो नारकी सम्यग्मिथ्यादृष्टि हैं वे सम्यग्मिथ्यादर्शनसहित बाहर नहीं निकलते अर्थात् सम्यग्मिथ्यादृष्टि गुणस्थानमें मरणका प्रतिषेध है। जो नारकी सम्यग्दृष्टि हैं और सम्यक्त्व सहित ही बाहर निकलते हैं वे केवल मनुष्यगतिमें ही जन्म धारण करते हैं तथा मनुष्योंमें भी गर्भज, पर्याप्तक और संख्येय वर्षायुवालोंमें ही उत्पन्न होते हैं अन्योंमें नहीं। तथा सातवीं महातमःप्रभा भूमिमें रहनेवाले मिथ्यादृष्टि नारकी जिस समय नरकसे बाहर निकलते हैं उस समय केवल तिर्यंचगतिमें ही जन्म धारण करते हैं एवं तिर्यंचगतिमें भी पंचेंद्रिय गर्भज पर्याप्तक और संख्येय वर्षायुवालोंमें ही जन्म धारण करते हैं अन्योंमें नहीं।

तथा सातवीं पृथिवीसे निकलकर जो नारकी तिर्यंच होते हैं वे सब सुमतिज्ञान सुश्रुतज्ञान अवधिज्ञान सम्यक्त्व सम्यङ्मिथ्यात्व और संयमासंयमको धारण नहीं करते। छठी पृथिवीसे निकलकर जो नारकी तिर्यंच और मनुष्य होते हैं उनमें कोई कोई मतिज्ञान श्रुतज्ञान अवधिज्ञान सम्यक्त्व सम्यङ्मिथ्यात्व और संयमासंयम इन छहोंको प्राप्त होते हैं सब नहीं। पांचवीं पृथिवीसे निकलकर जो जीव तिर्यंचोंमें आकर जन्म धारण करते हैं उनमें भी कोई कोई मतिज्ञान आदि छहोंको धारण करते हैं सब नहीं, और जो मनुष्योंमें उत्पन्न होते हैं उनमें भी कोई कोई ही मतिज्ञान श्रुतज्ञान अवधिज्ञान मनःपर्ययज्ञान सम्यक्त्व सम्यङ्मिथ्यात्व और संयमासंयमको धारण करते हैं सब नहीं। तथा इनसे भिन्न भी किसी अन्य

गुणको धारण नहीं करते। चौथी पृथिवीसे निकलकर जो नारकी तिर्यंचोंमें जन्म धारण करते हैं उनमें किन्हीं किन्हींके मतिज्ञान श्रुतज्ञान अवधिज्ञान सम्यङ्मिथ्यात्व और संयमासंयम होते हैं सबके नहीं तथा इनसे भिन्न भी अन्यगुण उनके नहीं होते एवं जो नारकी मनुष्योंमें जन्म धारण करते हैं उनमें किन्हीं किन्हींके मतिज्ञान श्रुतज्ञान अवधिज्ञान मनःपर्ययज्ञान केवलज्ञान सम्यक्त्व सम्यङ्मिथ्यात्व संयमासंयम और संयम होते हैं सबोंके नहीं तथा उनमें कोई भी बलदेव बासुदेव चक्रवर्ती और तीर्थंकर नहीं होते किंतु कोई कोई समस्त कर्मोंको काटकर मोक्ष प्राप्त करते हैं। ऊपरकी तीन पृथिवी अर्थात् रत्नप्रभा शर्कराप्रभा और बालुकाप्रभासे निकलकर जो नारकी तिर्यंचोंमें उत्पन्न होते हैं उनमें किन्हीं किन्हींके मतिज्ञान श्रुतज्ञान अवधिज्ञान सम्यक्त्व सम्यङ्मिथ्यात्व और संयमासंयम ये छहों होते हैं। इनमेंसे भी बलदेव वासुदेव और चक्रवर्ती नहीं होते। कोई कोई तीर्थंकर हो जाते हैं तथा कोई कोई समस्त कर्मोंको काटकर मोक्षप्राप्ति भी करते हैं। इसप्रकार रत्नप्रभा आदि सातों पृथिवियोंसे व्याप्त अधोलोकका वर्णन किया जाचुका।

विशेष—रत्नप्रभा आदि सातों भूमियोंके इंद्रक आदि विल और नारकी आदिका ऊपर बहुतसा वर्णन कर दिया गया है। कुछ अवशिष्ट वातोंका यहां उलेख किया जाता है—सब भूमियोंके मिलकर उनचास इंद्रक विले बतला आये हैं उन सबका विस्तार इसप्रकार है—

पहिली रत्नप्रभा भूमिके पहिले इंद्रकका विस्तार पैंतालीस लाख योजनका है। दूसरे इंद्रकका चवालीस लाख आठ हजार तीनसौ तेतीस और एक योजनके तीन भागोंमें एक भाग है। तीसरे इंद्रकका तेतालीस लाख सोलह हजार छसौ छ्यासठ और एक योजनके तीन भागोंमें दो भाग है। चौथे

इंद्रकका वियालीस लाख पचीस हजार है । पांचवेंका इकतालीस लाख तेतीस हजार तीनसौ तेतीस योजन और एक योजनके तीन भागोंमें एक भाग है । छठे इंद्रकका चालीस लाख इकतालीस हजार छसौ छ्यासठ योजन और एक योजनके तीन भागोंमें दो भाग है । सातवें इंद्रकका उनतालीस लाख पचास हजार योजन है। आठवें इंद्रकका विस्तार अडतीस लाख अठावन हजार तीनसौ तेतीस योजन और एक योजनके तीन भागोंमें एक भाग है । नवमें इंद्रकका विस्तार सैंतीस लाख, छ्यासठ हजार छैसौ छ्यासठ और एक योजनके तीन भागोंमें दो भाग है । दशवें इंद्रकका छत्तीस लाख पचहत्तर हजार योजन विस्तार है । ग्यारहवें इंद्रकका पैंतीस लाख तिरासी हजार तीनसौ तेतीस और एक योजनके तीन भागोंमें एक भाग है। बारहवें इंद्रकका विस्तार चौंतीस लाख इक्यानवे हजार छैसौ छ्यासठ योजन और एक योजनके तीन भागोंमें दो भाग है । एवं तेरहवें इंद्रकका विस्तार केवल चौंतीस लाख योजनका है।

दूसरे नरकके ग्यारह इंद्रकोंमें पहिले इंद्रकका विस्तार तेतीस लाख आठ हजार तीनसौ तेतीस योजन और एक योजनके तीन भागोंमें एक भाग है। दूसरे इंद्रकका विस्तार बत्तीस लाख सोलह हजार छहसौ छ्यासठ योजन और एक योजनके तीन भागोंमें दो भाग है। तीसरे इंद्रकका विस्तार इकतालीस लाख पचीस हजार योजन है। चौथे इंद्रकका विस्तार तीस लाख तेतीस हजार तीनसौ तेतीस योजन और एक योजनके तीन भागोंमें एक भाग है। पांचवें इंद्रकका विस्तार उनतीस लाख इकतालीस हजार छहसौ छ्यासठ योजन और एक योजनके तीन भागोंमें दो भाग है । छठे इंद्रकका विस्तार अट्ठाईस लाख पचास हजार योजनका है। सातवें इंद्रकका विस्तार सत्ताईस लाख अट्ठावन हजार तीनसौ तेतीस

योजन और एक योजनके तीन भागोंमें एक भाग है। आठवें इंद्रकका विस्तार छव्वीस लाख छ्यासठ हजार छहसौ छ्यासठ योजन और एक योजनके तीन भागोंमें दो भाग है। नववें इंद्रकका विस्तार पच्चीस लाख पचहत्तर हजार योजन है। दशवें इंद्रकका विस्तार चौवीस लाख तिरासी हजार तीनसौ तेतीस योजन और एक योजनके तीन भागोंमें एक भाग है। एवं ग्यारहवें इंद्रकका विस्तार तेईस लाख इक्यानवे हजार छैसौ छ्यासठ योजन और एक योजनके तीन भागोंमें दो भाग है।

तीसरे नरकके नौ इंद्रकोंमें पहिले इंद्रकका विस्तार तेईस लाख योजन है। दूसरे इंद्रकका विस्तार वाईस लाख आठ हजार तीनसौ तेतीस योजन और एक योजनके तीन भागोंमें एक भाग है। तीसरे इंद्रकका विस्तार इकीस लाख सोलह हजार छहसौ छ्यासठ योजन और एक योजनके तीन भागोंमें दो भाग है। चौथे इंद्रकका विस्तार वीस लाख पचीस हजार योजन है। पांचवे इंद्रकका विस्तार उन्नीस लाख तेतीस हजार तीनसौ सैंतीस योजन और एक योजनके तीन भागोंमें एक भाग है। छठे इंद्रकका विस्तार अठारह लाख इकतालीस हजार छहसौ छ्यासठ योजन है। सातवें इंद्रकका विस्तार सत्रह लाख पचास हजार योजनका है। आठवे इंद्रकका विस्तार सोलह लाख अठावन हजार तीनसौ तेतीस योजन और एक योजनके तीन भागोंमें एक भाग है। एवं नवमे इंद्रकका विस्तार पंद्रह लाख छ्यासठ हजार छहसौ छ्यासठ योजन और एक योजनके तीन भागोंमें दो भाग है।

चौथे नरकके सात इंद्रकोंमेंसे प्रथम इंद्रकका विस्तार चौदह लाख पचहत्तर हजार है। दूसरे इंद्रकका तेरह लाख तिरासी हजार तीनसौ तेतीस योजन और एक योजनके तीन भागोंमें एक भाग है। तीसरे इंद्रकका विस्तार बारह लाख इक्यानवे हजार छहसौ छ्यासठ योजन और एक योजनके तीन भागोंमें

दो भाग है। चौथे इंद्रकका विस्तार बारह लाख योजनका है । पांचवे इंद्रकका विस्तार ग्यारह लाख आठ हजार तीनसौ तेतीस योजन और एक योजनके तीन भागोंमें एक भाग है। छठे इंद्रकका विस्तार दश लाख सोलह हजार छहसौ छ्यासठ योजन और एक योजनके तीन भागोंमें दो भाग है । एवं सातवे इंद्रकका विस्तार नौ लाख पच्चीस हजार है।

पांचवे नरकमें पांच इंद्रकोंमें पहिले इंद्रकका विस्तार आठ लाख तेतीस हजार तीनसौ तेतीस योजन और एक योजनके तीन भागोंमें एक भाग है ! दूसरे इंद्रकका विस्तार सात लाख इकतालीस हजार छहसौ छ्यासठ योजन और एक योजनके तीन भागोंमें दो भाग है। तीसरे इंद्रकका विस्तार छह लाख पचास हजार योजन है। चौथे इंद्रकका विस्तार पांच लाख अठावन हजार तीनसौ तेतीस योजन और एक योजनके तीन भागोंमें एक भाग है। एवं पांचवें इंद्रकका विस्तार चार लाख छ्यासठ हजार छहसौ छ्यासठ योजन और एक योजनके तीन भागोंमें दो भाग है।

छठे नरकके तीन इंद्रकोंमें पहिले इंद्रकका विस्तार तीस लाख पचहत्तर हजार है। दूसरे इंद्रकका दो लाख तिरासी हजार तीनसौ तेतीस योजन और एक योजनके तीन भागोंमें एक भाग है एवं तीसरे इंद्रकका विस्तार एक लाख इक्यानवे हजार छहसौ छ्यासठ योजन और एक योजनके तीन भागोंमें एक भाग है।

सातवें नरकमें केवल अप्रतिष्ठान नामका एक इंद्रक है और उसका विस्तार एक लाख योजनका है। विलोंका आपसमें अंतर इसप्रकार है—

प्रथम नरकके इंद्रक बिलोंमें एक दूसरेको आपसका अंतर छह हजार चारसौ निन्यानवे योजन

दो कोस और एक कोशके बारह भागोंमें ग्यारह भाग है। श्रेणिबद्धोंका छह हजार चारसौ निन्यानवे योजन दो कोश और एक कोशके नौ भागोंमें पांच भाग है एवं प्रकीर्णक बिलोंका अंतर छह हजार चारसौ निन्यानवे योजन, एक कोश और एक कोशके छत्तीस भागोंमें सत्रह भाग है। दूसरे नरकके इंद्रक त्रिलोंका आपसमें अंतर दो हजार नौसौ निन्यानवे योजन और चार हजार सातसौ धनुष है। श्रेणिबद्ध बिलोंका अंतर दो हजार नौसौ निन्यानवे योजन और तीन हजार छहसौ धनुष है। प्रकीर्णक बिलोंका अंतर दो हजार नौसौ निन्यानवे योजन और तीनसौ धनुष है। तीसरे नरकमें इंद्रक बिलोंका आपसमें अंतर तीन हजार दोसौ उनचास योजन और तीन हजार पांचसौ धनुष है। श्रेणिबद्ध विलोंका अंतर तीन हजार दोसौ उनचास योजन और दो हजार धनुष है। पुष्पप्रकीर्णकोंका अंतर तीन हजार दोसौ अडतालीस योजन और पांच हजार पांचसौ धनुष कहा है। चौथे नरकमें इंद्रक विलोंका अंतर तीन हजार छहसौ पैंसठ योजन और सात हजार पांचसौ धनुष है। श्रेणिबद्धोंका अंतर तीन हजार छहसौ पैसठ योजन, पांच हजार पांचसौ पचपन धनुष और एक धनुषके नौ भागोंमें पांच भाग है। प्रकीर्णक विलोंका अंतर तीन हजार छहसौ चौसठ योजन, सात हजार सातसौ बाईस धनुष और एक धनुषके नौ भागोंमें दो भाग है पांचवी भूमिके इंद्रक विलोंका आपसका अंतर चार हजार चारसौ निन्यानवे योजन और पांचसौ धनुषका है। श्रेणिबद्ध विलोंका अंतर चार हजार चारसौ अठानवे योजन, छह हजार धनुषका है। पुष्पप्रकीर्णकोंका चार हजार चारसौ सतानवे योजन और छह हजार पांचसौ धनुषका है। छठे नरकके इंद्रक विलोंका अंतर छह हजार नौसौ अठानवे योजन और पांच हजार पांचसौ धनुषका है। श्रेणिवद्धोंका छह हजार नौसौ अठानवे योजन और दो हजार

धनुषका है। प्रकीर्णक बिलोंका अंतर छह हजार नौसौ छयानवे योजन और सात हजार पांचसौ धनुष है। सातवे नरकमें श्रेणिबद्ध बिलोंसे इंद्रक बिलका फासला उपर नीचे तीन हजार नौसौ निन्यानवे योजन और दो कोशका है। और श्रेणिबद्ध चार बिलोंका अंतर तीन हजार नौसौ निन्यानवे योजन और एक कोशके तीन भागोंमें एक भाग प्रमाण है।

प्रथम नरकमें अवधिज्ञानका विषय चार कोस तक है। दूसरेमें साढे तीन, तीसरेमें तीन, चौथेमें ढाई, पांचवेंमें दो, छठेमें डेढ और सातवेंमें एक कोस तकका विषय है। प्रथम पृथिवीकी दुर्गंध आधे कोस तक जाती है दूसरीकी एक कोस तक, तीसरीकी डेढ कोस तक, चौथीकी दो कोस तक, पांचवींकी ढाई कोस तक, छठीकी तीन कोस तक और सातवींकी साढे तीन कोस तक जाती है।

ऊपर जो ऊंट कुंभीर आदिके समान निकृष्ट आकारके बिले कह आये हैं उनमें जघन्यरूपसे अनेक तो एक कोस चौडे हैं। अनेक दो कोस, तीन कोस, एक योजन, दो योजन और तीन योजन चौडे हैं तथा उत्कृष्टरूपसे सौ योजन तक विस्तीर्ण हैं।

समस्त बिलोंकी उंचाई उनके विस्तारसे पांच गुनी है। बिलोंमें इंद्रक बिले तीन द्वारवाले तिकोने हैं। श्रेणिबद्ध और प्रकीर्णक बिले अनेक दो द्वारवाले दुकोने, बहुतसे तीन द्वारवाले तिकोने, एक द्वार वाले एककोने, पांच द्वारवाले पचकोने और सात द्वारवाले सतकोने हैं। इनमें संख्यात योजन विस्तारवाले बिलोंका जघन्य अंतर तो छह कोसका है और उत्कृष्ट अंतर बारह कोसका है। असंख्यात योजन विस्तृत बिलोंका उत्कृष्ट अंतर असंख्यात योजन और जघन्य अंतर सात हजार योजन है। जिस समय नारकी नरकोंमें जन्म लेते हैं तो वहांकी भूमिपर गिरते ही वे उछलते हैं और फिर उसी जमीन पर आ गिरते हैं।

पहिली रत्नप्रभा भूमिके नरकोंमे उत्पन्न होनेवाले नारकी जीव सात योजन सवा तीन कोश उछलकर जमीनपर गिरते हैं। दूसरी पृथिवीके नरकोंमें उत्पन्न होनेवाले नारकी पंद्रह योजन ढाई कोश ऊंचे उछलकर जमीनपर गिरते हैं। तीसरी पृथिवीके नरकोंमें उत्पन्न होनेवाले नारकी जीव जन्मते ही इकतीस योजन और एक कोश उछलते हैं पीछे जमीनपर गिरते हैं। चौथी पृथिवीके नरकोंमें उत्पन्न होनेवाले नारकी जीव पहिले तो बासठ योजन और दो कोश उछलते हैं पीछे जमीनपर गिरते हैं। पांचवीं पृथिवीमें उत्पन्न होनेवाले नारकी जीव एकसौ पचीस योजन उछलकर जमीन गिरते हैं। छठी पृथिवीके नरकोंमें उत्पन्न होनेवाले जीव ढाईसौ योजन उछलकर जमीनपर गिरते हैं और सातवीं पृथिवीके नरकोंमें उत्पन्न होनेवाले जीव पांचसौ योजन ऊपर उछलकर जमीनपर गिरते हैं।

नारकियोंके शरीर पारेके समान होते हैं इसलिये खंड खंड होनेपर भी फिर उनके शरीर ज्योंके त्यों हो जाते हैं। जो जीव पापोंका उपशम कर आगे तीर्थंकर होनेवाले हैं उनका दुःख देवगण छहमास पहिलेसे दूर कर देते हैं। नारकियोंके नियमसे नपुंसकलिंग और हुंडक संस्थान होता है। *

यदि किसी तिर्यंच वा मनुष्यके प्रबल पापका उदय हो और वह नरकसे आया हो एवं फिर भी नरक जाना पडे तो वह सातवीं पृथिवीसे निकल कर और दुष्ट तिर्यंच वा मनुष्य होकर सातवींमें फिर एक वार ही जाता है अधिक नहीं। छठीसे निकलकर तिर्यंच आदि हो फिर छठीमें दो बारतक जाता है। पांचवींसे निकलकर तिर्यंच वा मनुष्य होकर फिर पांचवींमें तीन वार, चौथीसे निकलकर तिर्यंच वा मनुष्य होकर

* यह विषय हरिवंशपुराणके चतुर्थ सर्गमें वडी स्पष्टतासे प्रतिपादन किया गया है। उसीके आधारसे इस प्रकरणमें विशेष उल्लेख किया गया है।

फिर चौथीमें चार वार, तीसरीसे निकलकर तिर्यंच वा मनुष्य होकर फिर तीसरीमें पांच वार, दूसरी पृथिवीसे निकलकर तिर्यंच वा मनुष्य होकर पुनः दूसरीमें छह वार, और पहिली पृथिवीसे निकलकर, तिर्यंच वा मनुष्य होकर फिर पहिलीमें सात वार तक जा सकता है अधिक नहीं।

रत्नप्रभा आदि जो भूमियोंके ऊपर नाम कहे गये हैं वे गुणकी अपेक्षा है रूढिसे नाम तो उनके घम्मा १ वंशा २ मेघा ३ अंजना ४ अरिष्टा ५ मघवी ६ और माघवी ७ ये हैं।

इसप्रकार यह अधोलोकका वर्णन समाप्त हुआ।

अब अधोलोकके वर्णनके बाद तिर्यग्लोक ( मध्यलोक ) का वर्णन अवसरप्राप्त है इसलिये अब उसीका वर्णन किया जाता है। तिर्यग्लोकमें क्या वर्णन करना चाहिये ? इस शंकाका समाधान यह है कि उसमें द्वीप, समुद्र, उनके अधिष्ठाता, पर्वत वन क्षेत्र, उनके अंतर और परिमाण आदि बातें हैं उनका वर्णन करना चाहिये। यदि यहांपर यह शंका हो कि द्वीप समुद्र आदिका वर्णन तो रहने दो पहिले यह बताओ कि मध्यलोकका तिर्यग्लोक नाम कैसे पडा ? उसका समाधान यह है कि—उस-लोकमें स्वयंभूरमण पर्यंत असंख्याते द्वीप समुद्र तिर्यक्‌रूपसे अवस्थित हैं इसलिये इसका नाम तिर्यग्लोक है। वे तिर्यक्‌रूपसे अवस्थित द्वीप समुद्र आदि ये हैं—

## जंबूद्वीपलवणोदादयः शुभनामानो द्वीपसमुद्राः ॥ ७ ॥

इस चित्रा पृथिवीपर शुभ शुभ नामोंके धारक जंबूद्वीपको आदि लेकर द्वीप और लवणोद

समुद्रको आदि लेकर समुद्र इसप्रकार असंख्याते द्वीप और समुद्र हैं । जंबूद्वीपका जंबूद्वीप नाम कैसे पडा ? वार्तिककार इस बातका खुलासा करते हैं—

प्रतिविशिष्टजंबूवृक्षासाधारणाधिकरणत्वाज्जंबूद्वीपः ॥ १ ॥

यह जंबूद्वीप अपने परिवार वृक्षोंसे विभूषित और प्रतिविशिष्ट अर्थात् दूसरी जगहपर न होनेवाले ऐसे जंबूवृक्षका असाधारण स्थान है, अन्य धातकीखंड आदि द्वीप उसप्रकारके जंबूवृक्षके आधार नहीं अर्थात् जंबूवृक्षका असाधारण स्थान होनेसे जंबूद्वीप यह नाम अनादि कालसे है। खुलासा इसप्रकार है—

उत्तरकुरु नामक उत्कृष्ट भोगभूमिके मध्यभागमें जगती ( एक गोलाकार भूमि ) है। उसकी लंबाई चौडाई पांचसै योजनकी है। उस लंबाई चौडाईसे कुछ अधिक तिगुनी उसकी परिधि है। प्रदेशोंकी न्यूनता होते होते (बाहिरमें हीयमान होती हुई) मध्यमें उसकी मुटाई बारह योजन और अंतमें दो कोशकी रह गई है। वह जगती सुवर्णमयी पद्मवर वेदिकासे वेष्टित है। उसके मध्यभागमें एक पीठ है जो नानाप्रकारके रत्नोंसे देदीप्यमान है आठ योजन लंबा, चार योजन चौडा, चार योजन ऊंचा और बारह पद्मवेदिकाओंसे वेष्टित है। उन बारह पद्मवेदिकाओंमें प्रत्येकके चार चार तोरण द्वार हैं और उनपर चार चार ही सुवर्णमयी स्तूपक—बुर्ज हैं। उस पीठके ऊपर एक मणिमयी उपपीठ ( दूसरा छोटा पीठ ) है जो कि एक योजन चौडा लंबा है और दो कोश ऊंचा है। उस उपपीठके मध्यभागमें दो योजन ऊंचे स्कंध (पींड) से युक्त, छह योजन ऊंची डालियोंका धारक, मध्यमें छह योजनके चौडे परिमंडलसे शोभित, आठ योजन लंबा, अपनेसे आधे ऊंचे आठ सौ जंबूवृक्षोंसे अन्वित और अनेक देवांगनाओंसे व्याप्त सुदर्शन नामका जंबूवृक्ष है उसके संबंधसे द्वीपका नाम जंबूद्वीप अनादिकालसे है।

लवणरसांबुयोगाल्लवणोदः॥ २॥

लवणरस (नोनखरे रस) के धारक जलके संबंधसे समुद्रका नाम लवणोद है। उदक् शब्द चाहें पूर्वपद हो चाहें उत्तरपद हो, संज्ञा अर्थमें उसको उद आदेश हो जाता है ऐसा व्याकरणका सिद्धांत है। अतः 'लवणोद' यहांपर उत्तरपद उदक् शब्दको उद आदेश हो गया है। जंबूद्वीपश्च लवणोदश्च जंबूद्वीपलवणोदौ तावादी येषां ते जंबूद्वीपलवणोदादयः, यह यहांपर जंबूद्वीप–लवणोद–आदि शब्दका समास है। द्वीपाश्च समुद्राश्च द्वीपसमुद्राः, यह यहांपर द्वीप–समुद्र शब्दका समास है। जंबूद्वीपको आदि लेकर द्वीप और लवणोदको आदि लेकर समुद्र यह यहां पर आनुपूर्वी क्रमसे संबंध है। तथा लोकमें जो जो शुभ नाम जान पडते हैं उन उन शुभ नामोंके धारक वे द्वीप और समुद्र हैं जिसतरह–जंबूद्वीप लवणोद धातकीखंड कालोद पुष्करवर पुष्करोद वारुणीवर वारुणोद क्षीरवर क्षीरोद घृतवर घृतोद इक्षुवर इक्षूद नंदीश्वरवर और नंदीश्वरोद। इसप्रकार जंबूद्वीपको आदि लेकर स्वयंभूरमण द्वीपपर्यंत असंख्यात द्वीप और लवणोदको आदि देकर स्वयंभूरमणोद पर्यंत असंख्याते समुद्र हैं। जिस असंख्यात प्रमाणसे यहां पर द्वीप और समुद्रोंकी गणना की गई है वह ढाई सागरोपम कालके समयोंकी जितनी संख्या हो उतना समझ लेनी चाहिये॥ ७॥

अब जंबूद्वीप आदि द्वीप और लवणोद आदि समुद्रोंकी चौडाई, रचना और आकारकी विशेष प्रतीति करानेकेलिये सूत्रकार सूत्र कहते हैं–

## द्विर्द्विर्विष्कंभाः पूर्वपूर्वपरिक्षेपिणो वलयाकृतयः ॥ ८ ॥

प्रत्येक द्वीप समुद्र गोल चूडीके आकार, पहिले पहिले द्वीप और समुद्रोंको घेरे हुए और एक दूसरेसे दूने दूने विस्तारवाले हैं। अर्थात् जंबूद्वीपसे द्विगुणा चौडा लवणसमुद्र है। लवण समुद्रसे द्विगुणा चौडा धातुकी खंड द्वीप है। धातुकी खंडसे दूना चौडा कालोद समुद्र है और कालोद समुद्रसे दूना चौडा पुष्करवर द्वीप है इत्यादि।

द्विर्द्विरिति वीप्साभ्यावृत्तिवचनं विष्कंभद्विगुणत्वव्याप्त्यर्थं ॥ १ ॥

प्रथम द्वीपकी जितनी चौडाई है उससे दूनी चौडाई प्रथम समुद्रकी है। प्रथम समुद्रसे दूनी चौडाई दूसरे द्वीपकी है। दूसरे द्वीपसे दूनी चौडाई दूसरे समुद्रकी है इसप्रकार उत्तरोत्तर सर्वत्र चौडाईकी द्विगुणता बतलानेके लिये सूत्रमें 'द्विर्' शब्दका दो वार उल्लेख और सुच् प्रत्ययका प्रयोग किया गया है। द्विर्द्विर्विष्कंभो येषां ते 'द्विर्द्विर्विष्कंभाः' यह यहांपर द्विर्द्विर्विष्कंभ शब्दका समास है। शंका—

अभ्यावृत्तिका अर्थ दो वार कथन करना है। जिसतरह 'द्विर्दश' यहांपर सुच्प्रत्ययांत द्विशब्दके प्रयोगसे दशका दूना (दो वार दश) यह अभ्यावृत्ति अर्थ होता है उसीप्रकार दो हैं दश जिसमें वह द्विदश है इस बहुव्रीहि समासगर्भित द्विदश शब्दका भी वही अभ्यावृत्ति अर्थ होता है। तथा जिस अर्थकी सर्वत्र व्याप्ति हो वह वीप्सा है और वह भी समाससे द्योतित हो जाती है जैसे सात सात हैं पत्ते जिनमें वे सप्तपर्ण हैं इस बहुव्रीहि समासगर्भित सप्तपर्ण शब्दमें वीप्सा अर्थ है अर्थात् सप्तपर्ण शब्दसे सात सात पत्तेवाले वृक्ष ही लिये जाते हैं इसीप्रकार—दो हैं विष्कंभ जिनमें वे द्विविष्कंभ हैं इसप्रकार द्विविष्कंभ शब्दसे भी 'चौडाईका दूना' यह अभ्यावृत्ति और वीप्सा अर्थ हो जाता है फिर दो वार द्विशब्दका कहना और

वीप्सा अर्थका द्योतक सुच्प्रत्ययका प्रयोग करना निरर्थक है ? सो ठीक नहीं । जहांपर अभ्यावृत्ति और वीप्सा दोनों अर्थ स्पृष्टतया जान पडें वहां तो 'सुच्प्रत्यय' और दो वार शब्दके प्रयोग करनेकी कोई आवश्यकता नहीं किंतु जहांपर वह अर्थ न प्रतीत हो सके वहां उसके प्रयोगकी आवश्यकता है । यहां पर द्विविष्कंभ शब्दके प्रयोगसे 'दूनी दूनी चौडाई है' यह अर्थ प्रतीत नहीं होता इसलिये उस अर्थके द्योतनकेलिये 'द्विर्द्विर्' शब्दका प्रयोग निरर्थक नहीं । सारार्थ यह है कि यहांपर पहिले द्वीपसे पहिला समुद्र दूना है पहिले समुद्रसे दूसरा द्वीप दूना है । दूसरे द्वीपसे दूसरा समुद्र दूना है यह अर्थ है । वह अर्थ 'द्विर्द्विविष्कंभ' शब्दका उल्लेख विना किये हो नहीं सकता इसलिये उसका प्रयोग यहां अभीष्ट अर्थका सूचक है।

अनिष्टविनिवेशव्यावृत्त्यर्थं पूर्वपूर्वपरिक्षेपिवचनं ॥ २ ॥

जिसतरह गांव और नगर आदिकी रचना है उसप्रकार द्वीप समुद्र आदिकी रचना कोई न समझ बैठे इसलिये सूत्रमें पूर्वपूर्वपरिक्षेपी वचन है अर्थात् द्वीपको समुद्र, समुद्रको द्वीप चारों ओरसे वेडे हुए हैं किंतु एक दिशामें द्वीप हो और उसकी दूसरी दिशामें समुद्र हैं । इसप्रकार उनकी रचना नहीं। तथा पूर्वपूर्वपरिक्षेपी शब्दके उल्लेखसे यह भी बात सिद्ध है कि द्वीप और समुद्र आपसमें अव्यवहित हैं उनमें फासला कुछ भी नहीं है । पहिले पहिलेको वेडनेका ही जिनका स्वभाव हो वे पूर्वपूर्वपरिक्षेपी कहे जाते हैं। यहांपर भी यदि 'पूर्वपूर्व' यह वीप्साका उल्लेख नहीं किया जाता तो पहिले द्वीपको पहिला समुद्र वेडे है, पहिले समुद्रको दूसरा द्वीप वेडे है तथा दूसरे द्वीपको दूसरा समुद्र वेडे है और दूसरे समुद्रको तीसरा द्वीप वेडे है यह अर्थ नहीं होता इसलिए इस अर्थकेलिये यहां दो वार पूर्व शब्दका उल्लेख है ।

चतुरस्रादिनिवृत्त्यर्थं वलयाकृतिवचनं ॥ ३ ॥

आकृतिका अर्थ संस्थान (आकार) है। वलयका अर्थ कंकण है जिसका वलयके समान आकार हो वे वलयाकृति हैं अर्थात् ऊपर जिन द्वीप और समुद्रोंका उल्लेख किया गया है वे सब चूडी या कंकणके समान गोल हैं चौकौन वा तीनकौंन आदि नहीं हैं। इसप्रकार द्वीप समुद्रका सूत्रमें वलयाकृति विशेषण करनेसे उनके चौकौंन तिकौंन आदि आकारोंकी निवृत्ति है। इसरीतिसे अन्य अन्य मतवालोंने जो द्वीप और समुद्रोंका चौकौंन आदि आकार कल्पित कर रक्खा है वह भ्रमपूर्ण है।

विशेष—समस्त द्वीप और समुद्र दूनी दूनी चौडाईवाले हैं। पहिले पहिलेको वेडे हुए हैं और चूडीके समान गोल हैं ये जो सामान्यरूपसे सब द्वीप और समुद्रोंके विशेषण किये हैं वे बातें जंबूद्वीपमें लागू होती हैं या नहीं? क्योंकि न जंबूद्वीप किसी दूसरे समुद्र वा द्वीपकी अपेक्षा दूनी चौडाईवाला है न किसीको वेडे हुए है इसलिए ये विशेषण, जंबूद्वीपमें न घटनेसे अव्याप्ति दोषग्रस्त है। इसका समाधान यह है कि इसीलिये सूत्रकार मुख्यरूपसे जंबूद्वीपका स्वरूप समझानेकेलिये 'तन्मध्ये मेरुनाभिर्वृत्त' इत्यादि सूत्रका उल्लेख करते हैं। तथा इन द्वीप और समुद्रोंकी स्थिति मध्यलोकमें ही समझ लेनी चाहिये। क्योंकि अधोलोककी रत्नप्रभा आदि सात भूमियोंका उल्लेख किया जा चुका है। ऊर्ध्वलोकका वर्णन आगे है यहां क्रमप्राप्त मध्यलोक ही है ॥ ८ ॥

जंबूद्वीपके प्रदेश रचना और चौडाईके जान लेनेपर ही अन्य द्वीप समुद्रोंकी चौडाई आदिका ज्ञान हो सकता है अन्यथा नहीं क्योंकि जंबूद्वीपकी चौडाई आदि अन्य द्वीप समुद्रोंकी चौडाई आदिका मूल कारण है इसलिये सूत्रकार जंबूद्वीपकी चौडाई आदिका उल्लेख करते हैं—

## तन्मध्ये मेरुनाभिर्वृत्तो योजनशतसहस्रविष्कंभो जंबूद्वीपः ॥ ९ ॥

उन सब द्वीप समुद्रोंके बीचमें, जिसके मध्यमें नाभिके समान सुमेरु पर्वत है ऐसा एवं गोलाकार और एक लाख योजन विष्कंभवाला जंबूद्वीप है।

तच्छब्दः पूर्वद्वीपसमुद्रनिर्देशार्थः ॥ १ ॥

तन्मध्ये यहांपर जो तत् शब्दका उल्लेख है वह पहिले कहे गये असंख्याते द्वीप समुद्रोंके ग्रहणार्थ है। 'तेषां मध्ये तन्मध्ये' अर्थात् उन समस्त द्वीप और समुद्रोंके मध्यमें। 'मेरुर्नाभिर्यस्य स मेरुनाभिः' अर्थात् नाभिके समान अपने मध्यभागमें सुमेरु पर्वतका धारक, सूर्यमंडलके समान गोल, शतानां सहस्रं शतसहस्रं, योजनानां शतसहस्रं योजनशतसहस्रं विष्कंभो यस्य सोऽयं योजनशतसहस्रविष्कंभः अर्थात एक लाख योजन चौडा जंबूद्वीप है। उस जंबूद्वीपकी परिधि (परकोट) तीन लाख सोलह हजार दो सौ सत्ताईस योजन, तीन कोश, एकसौ अट्ठाईस धनुष, साढे तेरह अंगुल कुछ अधिक है। उसे चारो ओरसे बेडे हुए एक जगती अर्थात् वेदी है जो आधा योजन नीचे जमीनमें गहरी है, आठ योजन ऊंची है, मूलमें बारह योजन, मध्यमें आठ योजन और अंतमें चार योजन चौडी है। वह मूलभागमें वज्रमयी है। शिखर पर वैडूर्यमणिमयी है और मध्यभागमें सर्वरत्नमयी है। तथा १ गवाक्ष (झरोखे) जाल २ घंटाजाल ३ मुक्ताफलजाल ४ सुवर्णजाल ५ मणिजाल ६ क्षुद्रघंटिकाजाल ७ पद्मरत्नजाल ८ सर्वरत्नजाल ९ ये नव उत्तमोत्तम ऊपर ऊपर स्थित जालोंसे अत्यंत शोभित है। जाल नाम झरोखोंका है ये गवाक्षजाल—झरोखे; प्रत्येक आधा आधा योजन ऊंचा और पांचसौ धनुष चौडा तथा जगतीके समान लम्बे हैं।

उस जगतीके पूर्व दक्षिण पश्चिम और उत्तर चारो दिशाओंमें क्रमसे विजय वैजयंत जयंत और अपराजित नामके धारक चार दरवाजे हैं अर्थात् पूर्वदिशामें विजय, दक्षिणदिशामें वैजयंत, पश्चिम-दिशामें जयंत और उत्तरदिशामें अपराजित है। ये समस्त दरवाजे चार योजन चौडे हैं, आठ योजन ऊंचे हैं और इनका प्रवेशभाग चौडाईके समान ही है अर्थात् चार योजनका है।

चारो दरवाजोंमें विजय और वैजयंत दरवाजोंका आपसमें अंतर उन्यासी हजार बावन (७९०५२) योजन, आधा योजन, योजनका चौथा भाग, आधा कोश, कोशका चौथा भाग, बत्तीस धनुष, तीन अंगुल, एक अंगुलका चौथा भाग तथा आधा अंगुलका चौथा भाग कुछ अधिक है। जिस प्रकार यह विजय और वैजयंतका फासला बतलाया गया है उसी प्रकार वैजयंत और जयंतका, जयंत और अपराजितका एवं अपराजित और विजयका समझ लेना चाहिये॥ ९॥

जंबूद्वीपमें छह कुलाचलोंसे विभक्त सात क्षेत्र हैं। वे कौन कौन हैं सूत्रकार उनके नाम बतलाते हैं—

**भरतहैमवतहरिविदेहरम्यकहैरण्यवतैरावतवर्षाः क्षेत्राणि॥ १०॥**

इस जंबूद्वीपमें भरत, हैमवत, हरि, विदेह, रम्यक, हैरण्यवत और ऐरावत ये सात क्षेत्र हैं। भरत-क्षेत्रकी भरत संज्ञा क्यों हुई? वार्तिककार इस विषयका स्पष्टीकरण करते हैं—

भरतक्षत्रिययोगाद्वर्षो भरतः॥ १॥

विजयार्ध पर्वतके दक्षिणकी ओर, एवं लवण समुद्रके उत्तरकी ओर गंगा और सिंधुनदीके मध्यभागमें विनीता (अयोध्या) नगरी है। वह बारह योजन लंबी और नौ योजन चौडी है। उसमें समस्त राजलक्षणोंसे शोभायमान, छह खण्डकी पृथिवीके भोक्ता, चक्रवर्ती, राजा भरतने जन्म धारण

किया था। अवसर्पिणी कालमें पहिले ही पहिल राज्यविभागके समय चक्रवर्ती भरतने ही पृथिवीका उपभोग किया था। इसलिये उनके संबंधसे जिस क्षेत्रकी पृथिवीका उन्होंने भोग किया था उसका भरत-क्षेत्र नाम है। अथवा—

अनादिसंज्ञासंबंधाद् वा ॥ २ ॥

यह जगत अनादि है किसीने भी इस रूपसे इसका निर्माण नहीं किया। उस जगतके भीतर भरत यह नाम अहेतुक—किसी भी कारणसे न होनेवाला, और अनादि है। यह भरतक्षेत्र; कहां पर है? वार्तिककार इस विषयका खुलासा करते हैं—

हिमवत्समुद्रत्रयमध्ये भरतः ॥ ३ ॥

हिमवान पर्वत और पूर्व पश्चिम एवं दक्षिण तीनों दिशाओंमें रहनेवाले तीन[1] समुद्रोंके बीचमें भरत क्षेत्र है। इस भरतक्षेत्रके गंगा सिंधु दो नदी और विजयार्ध पर्वतसे छह टुकडे हो गये हैं। वार्तिककार विजयार्धशब्दका खुलासा करते हैं—

पंचाशद्योजनविस्तारस्तदर्धोत्सेधः सक्रोशषड्योजनावगाहो रजताद्रिर्विजयार्धोऽन्वर्थः ॥ ४ ॥

विजयार्ध नामका एक रजतमयी पर्वत है अर्थात् चांदीके समान परमाणुओंवाला है। चक्रवर्ती जिससमय छह खंडकी विजयकोलिये जाता है, विजयार्ध पर्वततक उसकी आधी विजय होती है इसलिये विजयार्ध पर्वतका स्थल चक्रवर्तीकी आधी विजयका स्थल होनेसे विजयार्ध यह अन्वर्थ नाम है। इस

१—यद्यपि एक लवण समुद्र ही भरतक्षेत्रके तीनों ओर फैला हुआ है परन्तु दिशाओंके कल्पनाभेदसे उसके तीन खण्ड हो जानेसे वह तीन समुद्रोंके नामसे कहा जाता है। उत्तर भागमें पर्वत एवं क्षेत्र हैं।

विजयार्ध पर्वतका विस्तार पचास योजनका है पच्चीस योजनकी ऊंचाई है और एक कोश छह योजन जमीनमें गहरा है। तथा यह एक ओर पूर्व समुद्रतक और दूसरी ओर पश्चिम समुद्र तक लंबा है।

इस विजयार्ध पर्वतकी पूर्व पश्चिम पार्श्वभुजा अर्थात् पूर्व पश्चिम मुटाई चारसौ अठासी योजन, एवं योजनके उन्नीस भागोंमें सोलह भाग और कुछ अधिक आधा भाग प्रमाण है। विजयार्ध पर्वतकी उत्तर प्रत्यंचा उत्तरदिशासंबंधी पार्श्वभागमें लगी हुई डोरी–जीवा दश हजार सातसौ वीस (१०७२०) योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें कुछ कम बारह भाग है। तथा इस प्रत्यंचाका धनुःपृष्ठ दश हजार सातसौ तेतालीस (१०७४३) योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमेंसे कुछ अधिक पंद्रह भाग है। विजयार्ध पर्वतकी दक्षिण प्रत्यंचा नौ हजार सातसौ अडतालीस (९७४८) योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें बारह भाग प्रमाण तथा कुछ अधिक है। इस प्रत्यंचाका धनुःपृष्ठ नौ हजार सातसौ छयासठ योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें कुछ अधिक एक भाग प्रमाण है।

विजयार्ध पर्वतके दोनों पसवाडोंमें दो वनखंड हैं जो कि आधे योजन चौडे एवं विजयार्ध पर्वतके ही समान लंबे हैं तथा उन वनोंमें प्रत्येक वन आधे योजन ऊंची, पांचसौ धनुष चौडी एवं वनोंके समान ही लंबी, कहीं कहीं पर कनकमयी स्तूपिकाओं (बुर्जों)-की धारक अत्यंत शोभनीय तोरणोंसे भूषित ऐसी पद्मवर वेदिकाओंसे व्याप्त है और वे सब ऋतुओंके फल और फूलोंके धारक वृक्षोंसे शोभित हैं।

विजयार्ध पर्वतपर तमिश्रा और खंडप्रपाता नामकी दो गुफायें हैं जो कि पचास योजन उत्तर दक्षिण लंबी हैं। पूर्व पश्चिम बारह योजन चौडी हैं इनके उत्तर और दक्षिण दिशाके दोनों द्वार आठ

आठ योजन ऊंचे हैं, वे दोनों दरवाजे—एक एक कोश सहित छह छह योजन चौडे, एक एक कोश मोटे और आठ आठ योजनके ऊंचे वज्रमयी किवाडोंसे युक्त हैं। इन्हीं दरवाजोंसे चक्रवर्ती उत्तर भरतक्षेत्रके विजयकेलिये जाता है तथा इन्हीं द्वारोंसे गंगा और सिंधु नदी निकल कर भरतक्षेत्रमें प्रवाहित हुई हैं।

विजयार्ध पर्वतकी गुफाओंमें प्रत्येक गुफासे दो दो नदियोंका उदय हुआ है। ये नदियां जाकर गंगा और सिंधुमें प्रविष्ट हुई हैं। इनके नाम उन्मग्नजला और निमग्नजला हैं। ये दोनों ही नाम सार्थक हैं अर्थात् भीतरमें पडे हुए तृण आदि पदार्थको जवरन् ऊपरमें लाकर पटक देनेसे उन्मग्नजला नाम है और भीतरमें पडे हुए तृण आदि पदार्थको जवरन् तलीमें घसीट लेजानेसे निमग्नजला नाम है।

इस विजयार्ध पर्वतपर जमीनसे दश योजन ऊपर दक्षिण उत्तर दोनों पसवाडोंमें पर्वतके समान लंबी और दश योजन चौडी दो विद्याधर श्रेणियां हैं। उनमें दक्षिण श्रेणिमें रथनूपुर चक्रवाल आदि पचास विद्याधरोंके नगर हैं और उत्तर श्रेणिमें गगनवल्लभ आदि साठ नगर हैं। इन एकसौ दश नगरोंमें रहनेवाले विद्याधरोंकी भरत क्षेत्रके समान असि मषि आदि छह कर्मोंसे जीविका है परंतु भरत क्षेत्रकी अपेक्षा प्रज्ञप्ति आदि विद्याओंकी उन नगरोंमें रहनेवाले विद्याधरोंमें विशेषता है। यहांसे दश योजनकी उंचाईपर दक्षिण उत्तर दोनों पसवाडोंमें दो व्यंतरश्रेणि हैं। उनका विस्तार दश योजनका है और लंबाई पर्वतके समान है। इन श्रेणियोंमें सौधर्म इंद्रके सोम यम वरुण और वैश्रवण नामके लोकपाल और आभियोग्य जातिके व्यंतर देवोंके निवास स्थान हैं। यहांसे पांच योजनकी ऊंचाईपर शिखरतल है। वह दश योजन चौडा और विजयार्ध पर्वतके समान लंबा है।

इस शिखरतलकी पूर्वदिशामें एक कोस अधिक छह योजन ऊंचा और एक कोस अधिक छह

योजन ही चौडा तथा चारो ओरसे पद्मवरवेदिकासे परिवेष्टित सिद्धायतन नामका कूट है। उसके ऊपर उत्तर दक्षिण लंबा पूर्वपश्चिम चौडा (एक सिद्धकूट) जिन मंदिर है जो कि एक कोश लंबा, आधा कोश चौडा, कुछ कम एक कोश ऊंचा एवं पद्मवर वेदिकासे वेष्टित है। वह जिनमंदिर पूर्व उत्तर और दक्षिण तीनों ओर विद्यमान तीन दरवाजोंसे विभूषित है एवं जिनमंदिरका जैसा वर्णन होना चाहिये उसी वर्णनका स्थान है।

उस जिनमंदिरके पश्चिम भागमें दक्षिणार्ध भरतकूट १ खंडकप्रपातकूट २ माणिकभद्रकूट ३ विजयार्ध-कूट ४ पूर्णभद्रकूट ५ तमिस्रागुहाकूट ६ उत्तरार्ध भरतकूट ७ वैश्रवणकूट ८ ये आठ कूट हैं। तथा ये आठो ही कूट सिद्धायतनकूटके समान ऊंचे चौडे और लंबे हैं। इन आठों कूटोंपर क्रमसे दक्षिणार्धभरत देव १ वृत्तमाल्यदेव २ माणिभद्रदेव ३ विजयार्धगिरिकुमारदेव ४ पूर्णभद्रदेव ५ कृतमालदेव ६ उत्तरार्ध भरतदेव ७ और वैश्रवण ८ देवोंके निवासस्थान हैं तथा वे निवासस्थान सिद्धायतनकूटके समान लंबे चौडे और ऊंचे हैं। इसप्रकार मुकुटोंके समान नौ कूटोंसे शोभित विजयार्ध पर्वत विशाल गिरिराजके समान शोभायमान होता है। हैमवतक्षेत्रका हैमवत नाम कैसे पडा ? वार्तिककार इस बातको बतलाते हैं—

हिमवतोऽदूरभवः सोऽस्मिन्नस्तीति वा हैमवतः ॥ ५ ॥

उस (हैमवत) क्षेत्रके पासमें हिमवान् पर्वत है इसलिये अथवा हिमवान् पर्वतका धारक है इसलिए उस क्षेत्रका नाम हैमवत है। हिमवत् शब्दसे समीप वा 'वह जिसमें है' इस अर्थमें अण् प्रत्यय करनेपर हैमवत शब्दकी सिद्धि हुई है। हैमवत क्षेत्र कहां है ? यह बात कही जाती है—

क्षुद्रहिमवन्महाहिमवतोर्मध्ये ॥ ६ ॥

क्षुद्र हिमवान् पर्वतके उत्तरभागमें और महाहिमवान् पर्वतके दक्षिण भागमें पूर्व और पश्चिम समुद्रोंके बीचमें हैमवतक्षेत्र है।

तन्मध्ये शब्दवान् वृत्तवेताढ्यः॥ ७॥

उस हैमवतक्षेत्रके मध्यभागमें एक शब्दवान् नामका वृत्तवैताढ्य पहाड है जो कि नगाडेके समान गोल होनेसे सार्थक नामका धारक है। एक हजार योजनका ऊंचा है, ढाईसौ योजन जमीनमें गहरा है। शिखरभागमें और मूलभागमें एक हजार योजन लंबा चौडा है। अपनी चौडाईकी अपेक्षा कुछ अधिक तिगुनी परिधिका धारक है तथा आधे योजन चौडी, पर्वतकी परिधिके समान लंबी, एवं पूर्व पश्चिम आदि चारो दिशाओंमें विद्यमान चार तोरणोंसे विभाजित ऐसी पद्मवरवेदिकासे विभूषित है।

इस शब्दवान् वृत्तवैताढ्यके तल पर दो कोश और बासठ योजन ऊंचा एवं एक कोश इकतीस योजन चौडा स्वाति देवोंके विहार करनेका मनोज्ञ स्थान है॥ हरिक्षेत्रकी हरिवर्ष संज्ञा इस प्रकार है—

हरिवर्णमनुष्ययोगाद्धरिवर्षः॥ ८॥

हरिका अर्थ सिंह है और उसके परिणामोंको शुक्ल माना है। हरिक्षेत्रमें रहनेवाले मनुष्य सिंहके समान शुक्ल परिणामवाले और उसीके समान वर्णवाले होते हैं इसलिए उस संबंधसे क्षेत्रका नाम हरिवर्ष है। हरिवर्ष कहांपर है? उत्तर—

निषधमहाहिमवतोरंतराले॥ ९॥

१—दूसरी प्रतिमें 'वृत्तवेदाढ्यः' ऐसा भी पाठ है जिसका अर्थ—पहाडका नाम वृत्तवेदाढ्य है।

निषध पर्वतके दक्षिण भागमें और महाहिमवान पर्वतके उत्तर भागमें पूर्व और पश्चिम समुद्रके बीचमें हरिवर्ष है।

तन्मध्ये विकृतवान् वृत्तवेताढ्यः ॥ १० ॥

उस हरिक्षेत्रके मध्यभागमें विकृतवान् नामका वृत्तवेताढ्य पर्वत है। उसकी समस्त रचना शब्दवान वृत्तवेताढ्यके समान समझ लेनी चाहिये। विकृतवान् वृत्तवेताढ्यके ऊपर भागमें अरुणदेवोंके विहारका स्थान है॥ विदेहक्षेत्रकी विदेहसंज्ञा इसप्रकार है—

विदेहयोगाज्जनपदे विदेहव्यपदेशः ॥ ११ ॥

'विगतदेहा विदेहाः' इस व्युत्पत्तिके अनुसार जिनके देह न हो वे विदेह कहे जाते हैं यह अर्थ है। अथवा देहके विद्यमान रहते भी जो कर्मबंधकी परंपराको सर्वथा नाश करनेकेलिए रंचमात्र भी शरीरका संस्कार नहीं करते और न रंचमात्र भी ममत्वभाव रखते हैं वे भी विदेह कहे जाते हैं। विदेह क्षेत्रमें मुनिगण देहके सर्वथा नाश करनेकेलिए घोर प्रयत्न करते हैं और विदेहत्व (अशरीरत्व सिद्धत्व) अवस्थाको प्राप्त कर लेते हैं इस रीतिसे विदेह मनुष्योंके संबंधसे क्षेत्रका भी नाम विदेह है। शंका—

जिन मनुष्योंके देहका संबंध नहीं वे विदेह कहे जाते हैं अथवा देहके विद्यमान रहते भी कर्म-बंधकी संतानके सर्वथा नाशार्थ जो रंचमात्र भी देहका संस्कार वा ममत्व नहीं रखते वे भी विदेह कहे जाते हैं यह विदेह शब्दका अर्थ बतलाया गया है। परंतु यह अर्थ तो भरत और ऐरावतके मनुष्योंमें

१—दूसरी प्रतिमें 'वृत्तवेदाढ्यः' ऐसा पाठ है। अर्थात् पर्वतका नाम वृत्तवेदाढ्य बतलाया गया है।

भी घटता है क्योंकि भरत और ऐरावत क्षेत्रसे भी मुक्तिका विधान रहनेसे विदेहक्षेत्रके समान इन दोनों क्षेत्रोंके मनुष्योंको भी विदेह कहना अनिवार्य है इसलिए विदेह मनुष्योंके संबंधसे क्षेत्रका विदेह नाम है यह कथन अयुक्त है? सो ठीक नहीं। भरत और ऐरावत क्षेत्रमें सदा मनुष्य मुक्त नहीं होते इस-लिए उनके मनुष्योंमें तो कभी कभी विदेहता रहती है। परंतु विदेहक्षेत्रमें सर्वकाल मुक्ति प्राप्त होती है वहांपर कभी भी धर्मका उच्छेद नहीं होता—एक तीर्थंकरके बाद दूसरे तीर्थंकरके उत्पन्न होनेसे सदा मोक्षके द्वारस्वरूप धर्मकी जागृति बनी रहती है इसलिए मोक्षगामी जीवोंमें सदा विदेहता रहती है। यह भरत और ऐरावत क्षेत्रोंकी अपेक्षा विदेहक्षेत्रमें प्रकर्षता है अर्थात् भरत ऐरावत क्षेत्रोंमें कालका परिवर्तन होनेसे और कर्मभूमिके समयमें भी एक तीर्थंकरके असंख्यात एवं संख्यात वर्षोंके पीछे दूसरे तीर्थंकरका जन्म होनेसे कभी कभी मोक्षमार्गका प्रकाश होता है परंतु विदेहक्षेत्रमें सदैव बीस तीर्थं-करोंकी सत्ता बनी ही रहती है। इसलिए वहां विदेह—मुक्तिद्वार सदैव खुला रहता है। इसीलिए इस क्षेत्रका नाम विदेह है। इसरीतिसे विदेह मनुष्योंकी अपेक्षा क्षेत्रका विदेह नाम युक्तियुक्त है। यह विदेहक्षेत्र कहांपर है? उत्तर—

निषधनीलयोरंतराले तत्सन्निवेशः ॥ १२ ॥

निषध पर्वतके उत्तर और नील पर्वतके दक्षिणभागमें पूर्व और पश्चिम समुद्रके बीचमें विदेह क्षेत्रकी रचना है।

स चतुर्विधः पूर्वविदेहादिभेदात् ॥ १३ ॥

पूर्वविदेह पश्चिम विदेह उत्तरकुरु और देवकुरुके भेदसे वह विदेह क्षेत्र चार प्रकारका है। मेरुसे

पूर्वमें रहनेके कारण पूर्वविदेह संज्ञा है। उत्तरमें रहनेके कारण उत्तरकुरु संज्ञा है। मेरुसे पश्चिम भागमें रहनेके कारण पाश्चिम विदेह और दक्षिण भागमें रहनेसे देवकुरु संज्ञा है। शंका—

मेरुके पूर्व आदि भागोंमें रहनेके कारण जो पूर्वविदेह आदि संज्ञा मानी है वह ठीक नहीं क्योंकि पूर्वविदेहमें नील पर्वतसे सूर्यका उदय और निषध पर्वतसे अस्त होता है वहां पर पूर्व दिशामें नील पर्वत है। पश्चिममें निषध, दक्षिणमें समुद्र और उत्तरमें मेरु पर्वत है। पाश्चिम विदेहमें निषध पर्वतसे सूर्यका उदय और नील पर्वतसे अस्त होता है। वहां पर पूर्वदिशामें निषध पर्वत है। पश्चिममें नील पर्वत है। दक्षिण दिशामें समुद्र और उत्तर दिशामें मेरुपर्वत है। उत्तर कुरुमें गंधमादन गजदंतसे सूर्यका उदय और माल्यवान गजदंतसे अस्त होता है। वहां पर पूर्व दिशामें गंधमादन पर्वत है। पश्चिम दिशामें माल्यवान है। नील पर्वत दक्षिणमें और मेरुपर्वत उत्तरमें है। तथा देवकुरुमें सौमनस गजदंतसे सूर्यका उदय और विद्युत्प्रभसे अस्त होता है। वहां पर सौमनस पूर्वदिशामें है। विद्युत्प्रभ पाश्चिम दिशामें है। दक्षिण दिशामें निषधाचल और उत्तर दिशामें मेरुपर्वत है इसरीतिसे मेरुके पश्चिम आदि भागमें रहनेसे पश्चिमविदेह आदि संज्ञा जो मानी गई हैं वे मिथ्या हैं ? सो ठीक नहीं। यदि विदेह क्षेत्रमें दिशाओंके विभागका आश्रय किया जाय तब तो उपर्युक्त संज्ञायें मिथ्या मानी जा सकती हैं किंतु वहांकी अपेक्षा दिशाओंका विभाग नहीं मान कर भरत क्षेत्रमें ही दिशाओंके विभागकी कल्पनाकर मेरुके पूर्व आदि नाम माने हैं अर्थात् यदि विदेह क्षेत्रसंबंधी ही सूर्योदय एवं सूर्यास्तकी कल्पनासे दिशाभेद माना जाय तब तो शंकाकारका कथन ठीक है परंतु यहांपर भरतक्षेत्रसे पूर्व आदि

१—दिशाओंका विभाग केवल सूर्यके उदय और अस्तकी अपेक्षा माना है, वास्तवमें दिशा नामका कोई स्वतंत्र पदार्थ नहीं है।

विदेहोंकी कल्पना की गई है इसलिये शंकाकारका कहना ठीक नहीं है। इसलिये मेरुसे पूर्वभागमें रहनेसे पूर्वविदेह, पश्चिम आदि भागोंमें रहनेसे पश्चिम विदेह आदि जो नाम उपर कहे गये हैं वे यथार्थ हैं।

विदेहक्षेत्रके ठीक मध्यभागमें मेरु पर्वत है। इस मेरु पर्वतसे पश्चिम उत्तर दिशामें गंधमालिनी देशके समीप देवारण्य नामका वन है। उसके पूर्वकी ओर गंधमादन नामका वक्षार पर्वत है जो गजदंत भी कहा जाता है। यह वक्षार पर्वत उत्तर दक्षिण लंबा और पूर्व पश्चिम चौडा है। अपनी दक्षिण कोटिसे मेरुका स्पर्श करता है और उत्तर कोटिसे नीलाचलको स्पर्शता है। आधे योजन चौडे पर्वत (अपने ही) समान लंबे दो वनखंडोंसे शोभायमान है। और नीचे बीचमें और ऊपर सब जगह सुवर्ण-मयी है। यह वक्षार पर्वत नीलाचल तक चारसौ योजन ऊंचा है। सौ योजन जमीनमें गहरा है। प्रदेशोंकी बढवारीसे बढता बढता मेरु पर्वतके समीपमें पांचसौ योजन ऊंचा, सवासौ—१२५ योजन गहरा और पांचसौ योजन चौडा है। पीछे प्रदेशोंकी हानिसे घटता नीलाचल पर्वतके पास ढाईसौ योजन चौडा एवं तीस हजार दोसौ नौ योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें छह भाग कुछ अधिक लंबा है।

इस गंधमादन वक्षार पर्वतके ऊपर मेरु पर्वतके समीप एकसौ पचीस १२५ योजन ऊंचा और सवासौ—१२५ योजन मूलमें चौडा एक सिद्धायतन नामका कूट है। इस गंधमादनकूटके उत्तर भागमें क्रमसे गंधमादनकूट १ उदक्कुरुकूट २ गंधमालिनीकूट ३ स्फटिककूट ४ लोहिताक्षकूट ५ और आनंदकूट ६ ये छह कूट विद्यमान हैं।

सिद्धायतनकूट पर एक जिनमंदिर है। स्फटिककूट पर एक महा मनोहर विशाल प्रासाद बना हुआ है और उसमें एक पल्यकी आयुकी धारक भोगंधरी नामकी देवी निवास करती है। लोहिताक्ष-

कूटके ऊपर भी एक प्रासाद है और उसमें एक पल्योपम आयुकी धारक भोगावती नामकी दिक्कुमारी रहती है। बाकीके उदक्कुरु आदि जो चार कूट हैं उनमें अपने अपने नामके धारक ही देव निवास करते हैं।

मेरुकी उत्तर पूर्व दिशामें नीलाचलसे दक्षिण और कच्छ देशसे पश्चिमकी ओर माल्यवान नामका वक्षार पर्वत है। यह भी गजदंतके नामसे प्रसिद्ध है। यह नीचे बीचमें और ऊपर सब जगह वैडूर्यमणिमयी है। यह चौडाई लंबाई ऊंचाई गहराई और आकारसे गंधमादन वक्षार पर्वतके ही समान है। इस माल्यवान् वक्षार पर्वतके ऊपर मेरु पर्वतके समीपमें एक सिद्धायतनकूट है और उसका परिमाण गंधमादन वक्षार पर्वतके सिद्धायतनकूटके ही समान समझ लेना चाहिये। इस सिद्धायतनकूटके ऊपर एक जिनमंदिर है और उसकी उत्तर दिशामें क्रमसे माल्यवान कूट १ उदक्कुरुकूट २ कच्छविजयकूट ३ सागरकूट ४ रजतकूट ५ पूर्णभद्रकूट ६ सीताकूट ७ हरिकूट ८ और महाकूट ९ ऐसे नामवाले नव कूट हैं। इनमें सागरकूट पर सुभगा नामकी दिक्कुमारीका निवासस्थान है। रजतकूट पर भोगमालिनी नामकी दिक्कुमारीका निवासस्थान है एवं शेष सात कूटों पर अपने अपने कूटोंके नामधारी देवोंका निवास है।

मेरु पर्वतसे उत्तर, गंधमादन वक्षारगिरिसे पूर्व, नीलाचलसे दक्षिण और माल्यवान् पर्वतसे पश्चिमकी ओर उत्तरकुरु भोगभूमि है। यह उत्तरकुरु भोगभूमि पूर्व पश्चिम लंबी और उत्तर दक्षिण चौडी है। तथा यमक नामक दो पर्वत, पांच सरोवर और सौ कांचन पर्वतोंसे अत्यंत शोभायमान है। इस उत्तरकुरु भोगभूमिका उत्तर दक्षिण विस्तार ग्यारह हजार आठसै बियालीस योजन और एक

योजनके उन्नीस भागोंमें दो भाग प्रमाण है। इसकी प्रत्यंचा नील पर्वतके समीप त्रेपन हजार योजन है तथा साठ हजार चारसौ अठारह योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें किंचित् अधिक बारह भाग प्रमाण इसका धनुष है।

इस उत्तरकुरु भोगभूमिमें सीता नदीके पूर्वकी ओर जंबूवृक्ष है। उसकी उत्तरदिशाकी शाखापर भगवान अर्हंतका मंदिर है जो कि एक कोश लंबा आधा कोश चौडा और कुछ कम एक कोश ऊंचा है। पूर्व दिशाकी शाखापर एक महामनोज्ञ प्रासाद विद्यमान है जो कि भगवान अर्हंतके मंदिरके ही समान लम्बा चौडा और ऊंचा है। इस प्रासादमें जंबूद्वीपका स्वामी व्यंतर जातिके देवोंका अधिपति अनावृत नामका देव रहता है तथा दक्षिण और उत्तर दिशाकी शाखाओंपर भी दो प्रासाद हैं और उनमें अनावृत देवकी महामनोहर शय्यायें विद्यमान हैं।

इस जंबूवृक्षकी पूर्व-उत्तर ( वायव्य ) दिशामें और पश्चिम-उत्तर ( ईशान ) दिशामें चार हजार जंबूवृक्ष हैं और उनमें अनावृत देवके (समान ही) सामानिक जातिके देव निवास करते हैं। दक्षिण-पूर्व दिशामें बत्तीस हजार जंबूवृक्ष हैं और उनमें अनावृतदेवकी अंतरंग सभाके देव निवास करते हैं। दक्षिण दिशामें चालीस हजार जंबूवृक्ष हैं और उनमें मध्यम सभाके देवगण निवास करते हैं। दक्षिण पश्चिम दिशामें अडतालीस हजार जंबूवृक्ष हैं और उनमें बाह्य सभाके देव रहते हैं। पश्चिम दिशामें सात जंबूवृक्ष और उनमें अनावृत देवकी सातप्रकारकी सेनाके महत्तर रहते हैं। चार जंबूवृक्ष और भी हैं एवं उनमें अपने अपने दासी दास आदि परिवारोंके साथ अनावृत देवकी चार पट्टरानी निवास करती हैं। इनके सिवाय पूर्व दक्षिण पश्चिम और उत्तर इन चारो दिशाओंमें सोलह हजार जंबूवृक्ष और हैं एवं उनमें अनावृत

देवके सोलह हजार आत्मरक्षक देव निवास करते हैं। इसप्रकार सुदर्शन नामके धारक जंबूवृक्षके पहिले कहे गये आठसौ जंबूवृक्षके साथ ये एक लाख चालीस हजार एकसौ उन्नीस (१४०११९) परिवार जंबूवृक्ष हैं। परिवारस्वरूप ये समस्त जंबूवृक्ष चारो ओर पद्मवर वेदिकासे वेष्टित हैं सर्वरत्नमयी वा सुवर्णमयी हैं तथा मुक्ताफल मणि सुवर्ण घंटा पुष्पमाला ध्वजा पताका और तीन छत्रोंसे शोभायमान हैं।

यह सुदर्शन नामका जंबूवृक्ष पद्मवर वेदिकासे वेष्टित तीन वनखंडोंसे व्याप्त है। पहिले वनखंडमें चारो दिशाओंमें चार भवन हैं जिनमें प्रत्येक एक कोश लंबा, आधा कोश चौडा और कुछ कम एक कोश ऊंचा है। चारो विदिशाओंमें चार वापियां हैं जो दश दश योजन गहरी, पचास पचास योजन लंबी, पचीस पचीस योजन चौडी, चौकोन चारो ओर विशाल और पवित्र सुगंधित जलसे परिपूर्ण हैं। उन भवन और वापियोंकी आठो दिशाओंमें चांदी और सुवर्णके वने सफेद वर्णके आठ कूट हैं। उनमें प्रत्येक कूटके ऊपर चार चार प्रासाद हैं जिनमें प्रत्येक एक कोश लंबा, आधा कोश चौडा और कुछ कम एक कोश ऊंचा है।

नीलाचलकी दक्षिणकी ओर तिर्यक् एक हजार योजनके बाद सीता नदीके दोनों पसवाडोंमें पांचसौ योजनके फासलासे दो गोल यमक पर्वत हैं जो कि एक हजार योजन ऊंचे, ढाईसौ योजन जमीनमें गहरे, मूलमें एक हजार योजन, मध्यमें साढे सातसै योजन और ऊपर शिखर पर पांचसौ योजन चौडे हैं। उन दोनों यमक पर्वतोंपर दो प्रासाद बने हैं जो कि साढे बासठ योजन ऊंचे, एक कोश और इकतीस योजन चौडे तथा एक कोश इकतीस योजनके प्रवेश द्वारके धारक हैं। उन दोनों प्रासादोंमें यमक नामके दो देव निवास करते हैं। प्रासादोंकी पूर्व दिशामें भगवान अर्हंतके दो मंदिर हैं।

यमक पर्वतोंसे दक्षिणकी ओर पांचसौ योजन तिर्यक् जानेके बाद सीता महानदीके पास नील नामका महा ह्रद है जो कि उत्तरदक्षिण एक हजार योजन लंबा है। पूर्व पश्चिम पांचसै योजन चौडा और दश योजन गहरा है। इस नीलह्रदमें कमल हैं जो कि जलके ऊपर आधे योजन ऊपरको उठे हुये हैं दश योजनके गहरे नालोंके धारक हैं। बीचमें एक योजन चौडे हैं। एक कोश लंबे पत्रोंके धारक हैं। दो कोशकी कर्णिकाओंसे युक्त हैं। अग्रभाग और मूलभागमें दो कोशके विस्तारवाले हैं और पद्मह्रद सरोवरके कमलोंका जो वर्णन किया गया है उस वर्णनसे युक्त हैं। इस नीलमहाह्रदमें नील नामके धारक नागेंद्र कुमारका निवास स्थान है। नीलदेवके परिवारके रहनेके कमल, सुदर्शन जंबूवृक्षके परिवारस्वरूप जंबू वृक्षोंके समान एक लाख चालीस हजार एकसौ उन्नीस १४०११९ हैं। नीलह्रदसे पूर्वदिशाकी ओर पासमें ही दश कांचन पर्वत हैं जो कि गोल, एकसौ योजन ऊंचे, पचीस योजन जमीनमें नीचे, मूलमें सौ योजन, मध्यमें पचहत्तर योजन, और अग्रभागमें पचास योजन चौडे सुवर्णमयी हैं। इन कांचन पर्वतोंके ऊपर एक कोश इकतीस योजन ऊंचे और एक कोश पंद्रह योजन चौडे प्रासाद हैं एवं उनमें कांचन नामके धारक देव निवास करते हैं। जिसतरह पूर्व दिशामें दश कांचन पर्वत कहे गये हैं उसी प्रकार पश्चिम दिशामें भी दश कांचन पर्वत हैं और उन सबका स्वरूप पूर्वदिशाके दश कांचन पर्वतोंके समान है।

नीलह्रदसे दक्षिणकी ओर पांचसौ योजनके बाद उत्तरकुरु नामका ह्रद है और उसमें उत्तरकुरु नामका नागेंद्रकुमार निवास करता है। नीलह्रदका जो कुछ स्वरूप वर्णन कर आये हैं वही उत्तरकुरु-ह्रदका भी है। इसके भी पूर्व और पश्चिमकी ओर दश दश कांचन पर्वत हैं और उनका कुल वर्णन नीलह्रदके पूर्व और पश्चिम भागमें रहनेवाले कांचन पर्वतोंकासा है।

उत्तरकुरुहूदसे दक्षिणकी ओर पांचसौ योजनके बाद एक चंद्र नामका सरोवर है। उसमें चंद्र नामका नागेंद्रकुमार निवास करता है। पहिलेके समान इस चंद्रहूदके भी पूर्व और पश्चिम भागमें दश दश कांचन पर्वत हैं और उनका कुल वर्णन उपर्युक्त कांचन पर्वतोंके समान है। चंद्रहूदसे दक्षिणकी ओर पांचसौ योजनके बाद ऐरावतहूद है और उसमें ऐरावत नामके नागेंद्रकुमारका निवासस्थान है। इसके भी पूर्व और पश्चिम भागमें दश दश कांचन पर्वत हैं और उनका कुल वर्णन उपर्युक्त कांचन पर्वतों सरीखा ही है। ऐरावतहूदसे दक्षिणकी ओर पांचसौ योजन तिर्यक् जानेके बाद माल्यवान नामका हूद है। उसमें माल्यवान नामका नागेंद्रकुमार रहता है। इसके भी पूर्व और पश्चिम भागमें दश दश कांचन पर्वत हैं और उनका स्वरूप पूर्वोक्त कांचन पर्वतोंके समान है इसप्रकार सब हूदोंके मिला कर यहां सौ कांचन पर्वत होते हैं। प्रत्येक कांचन पर्वतकी पूर्व दिशामें एक एक जिनमंदिर है इसप्रकार सौ कांचन पर्वतोंपर सौ जिनमंदिर हैं।

मेरु पर्वतकी दक्षिण और पूर्व दिशामें मंगलावत(ती)देशसे पश्चिम और निषधाचलसे उत्तरकी ओर सौमनस नामका वक्षारागिरि (गजदंत) है। यह सौमनस वक्षारगिरि सर्वत्र स्फटिकमणिमयी है गंधमादन वक्षारगिरिकी जो चौडाई ऊंचाई गहराई और रचना ऊपर कह आए हैं उसीप्रकार इस सौमनस वक्षारगिरिकी है। इस सौमनस वक्षारागिरिके ऊपर मेरुके समीप सिद्धायतन नामका एक कूट है। उसका परिमाण पूर्वोक्त सिद्धायतनकूटके समान ही है। इसके ऊपर एक भगवान अर्हंतका मंदिर है जिससे यह अत्यंत शोभायमान जान पडता है। इस सिद्धायतनकूटकी दक्षिण दिशामें क्रमसे सौमनसकूट १ देवकुरुकूट २ मंगलावतकूट ३ पूर्वविदेहकूट ४ कनककूट ५ कांचनकूट ६ विशिष्टकूट ७ और

उज्ज्वलकूट ८ ये आठ कूट हैं। इन आठों ही कूटोंकी रचना गंधमादन वक्षारपर्वतके कूटोंके समान है। इनमें कनककूटके ऊपर प्रासादमें सुवत्सा नामकी दिक्कुमारीका निवासस्थान है। कांचनकूटके प्रासादमें वत्समित्रा नामकी दिक्कुमारीका निवासस्थान है। बाकीके कूटोंमें अपने अपने कूटके नामधारी देवोंका निवासस्थान है।

मेरु पर्वतके दक्षिणपश्चिम भागमें निषधाचलसे उत्तर और पद्मावत देशसे पूर्वकी ओर विद्युत्प्रभ नामका वक्षारगिरि ( गजदंत ) है। यह तपे हुए सुवर्णके समान रंगवाला और गंधमादन वक्षारपर्वतके समान परिमाणवाला है। इस विद्युत्प्रभ वक्षारपर्वतके ऊपर मेरु पर्वतके समीपमें भगवान अर्हतके मंदिरसे शोभायमान सिद्धायतनकूट है। उस सिद्धायतनकूटके दक्षिण भागमें क्रमसे विद्युत्प्रभकूट १ देवकुरुकूट २ पद्मावतविषयकूट ३ अपरविदेहकूट ४ स्वस्तिककूट ५ शतज्वालकूट ६ शीतोदाकूट ७ और हरिकूट ८ ये आठ कूट हैं तथा जिसप्रकार गंधमादन वक्षार पर्वतके कूटोंकी रचना बतला आए हैं उसीप्रकार इन कूटोंकी भी रचना समझ लेनी चाहिये। इन कूटोंमें पद्मावतविषयकूटके ऊपरके प्रासादमें वारिषेणा नामकी दिक्कुमारीका निवासस्थान है। स्वस्तिककूटके ऊपरके प्रासादमें बला नामकी दिक्कुमारीके रहनेका स्थान है इनके सिवाय जो अवशिष्ट कूट हैं उनमें अपने अपने कूटोंके नामधारी देवगण निवास करते हैं।

मेरु पर्वतसे दक्षिण, सौमनससे पश्चिम, निषधाचलसे उत्तर, विद्युत्प्रभसे पूर्व देवकुरु भोगभूमि है। उत्तरकुरु भोगभूमिमें जिसप्रकार प्रत्यंचा, धनुःपृष्ठ और वाणका परिमाण है उसीप्रकार देवकुरुमें भी समझ लेना चाहिये। मेरुसे दक्षिणपश्चिम दिशामें निषधाचलसे उत्तर, सीतोदा महानदीसे पश्चिम

विद्युत्प्रभसे पूर्व बीचमें सुप्रभा नामका शाल्मली वृक्ष है। सुदर्शन जंबूवृक्षका जो ऊपर वर्णन कर आए हैं वही वर्णन इस शाल्मलिवृक्षका समझ लेना चाहिये। सुप्रभा नामक शाल्मलिवृक्षकी उत्तर शाखामें अर्हंत भगवानका मंदिर है। पूर्व, दक्षिण और पश्चिमकी शाखाओं पर मनोज्ञ मनोज्ञ प्रासाद हैं और उनमें गरुत्मान् वेणुदेव नामक देव निवास करता है। अनावृत देवके परिवारका जैसा वर्णन कर आए हैं उसीप्रकार इस देवके परिवारका भी वर्णन समझ लेना चाहिये।

निषधाचल पर्वतसे उत्तर तिर्यक् एक हजार योजनके बाद सीतोदा महा नदीके दोनों पसवाडोंमें चित्रकूट और विचित्रकूट नामक दो पर्वत हैं। दो यमक पर्वतोंका जो स्वरूप वर्णन कर आए हैं वही स्वरूप वर्णन इन दोनों पर्वतोंका भी है। निषध देवकुरु सूर्य सुलस और विद्युत्प्रभ ये पांच इस देवकुरुमें हृद हैं और इन पांचों हृदोंका वर्णन उत्तरकुरुके पांचो हृदोंके वर्णनके समान समझ लेना चाहिये। उत्तरकुरुमें जिसप्रकार सौ कांचन पर्वत कह आए हैं उसी प्रकार देवकुरुमें भी सौ कांचन पर्वत समझ लेना चाहिये।

सीता महानदीसे उत्तर विदेह और दक्षिण विदेह भेदसे पूर्व विदेहक्षेत्रके दो विभाग होगये हैं। उनमें उत्तरभाग चार वक्षार पर्वत और तीन विभंग नदियोंसे विभक्त होकर आठ भाग रूप होगया है और उन आठो भागोंका आठ चक्रवर्ती उपभोग करते हैं। जिन चार वक्षार पर्वतोंसे उत्तर विदेहका विभाग हुआ है वे उनके चित्रकूट पद्मकूट नीलकूट और एकशिल ये नाम हैं और जिन विभंग नदियोंसे उसका विभाग हुआ है वे वक्षार पर्वतोंके मध्यभागमें रहनेवाली ग्राहावती १ हृदावती २ और पंकावती ३ ये तीन नामवाली हैं। ये चारो ही वक्षार पर्वत अपनी दक्षिण और उत्तर कोटियोंसे सीता नदी और

नील पर्वतका स्पर्श करते हैं अर्थात् इनकी दक्षिण कोटि सीता नदी तक और उत्तर कोटि निषधाचल तक है। ये चारो वक्षार पर्वत चार चार सौ योजन ऊंचे और सौ सौ योजन गहरे हैं तथा प्रदेशोंकी वढवारीसे वर्धमान सीता नदीके अंतमें पांचसौ योजन ऊंचे और एक सौ पच्चीस १२५ योजन गहरे हैं, घोडेके स्कंधके समान आकारवाले हैं और सर्वत्र पांचसौ योजन चोडे हैं तथा उनकी लंबाई सोलह हजार पांचसौ वानवे १६५९२ योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें दो भाग प्रमाण है।

चारो वक्षरोंमें चित्रकूट वक्षारके ऊपर सिद्धायतनकूट १ चित्रकूट २ कच्छविजयकूट ३ और सुकच्छविजयकूट ४ ये चार कूट हैं। पद्मकूट वक्षारके उपर सिद्धायतनकूट १ पद्मकूट २ महाकच्छाकूट ३ और कच्छवद् विजय कूट ४ ये चार कूट हैं। नलिन कूटके ऊपर सिद्धायतन कूट १ नलिनकूट २ नलिनावर्त कूट ३ और लांगलावर्तकूट ये चार कूट हैं और एकशिल वक्षारपर्वतके ऊपर सिद्धायतनकूट १ एकशिलकूट २ पुष्कल कूट ३ और पुष्कलावर्त कूट ४ ये चार कूट हैं। हिमवान पर्वतके कूटोंका जो परिमाण कह आये हैं उसी परिमाणके धारक ये कूट हैं तथा हिमवान पर्वतके कूटोंपर जिसप्रकार जिनमंदिर और प्रासादोंका वर्णन कर आये हैं उसीप्रकार इन कूटोंके भी जिनमंदिर और प्रासादोंका वर्णन समझ लेना चाहिये। चारो वक्षार पर्वतोंके जो सिद्धायतन कूट हैं वे सीता नदीके प्रवाहकी ओर हैं और इन समस्त कूटोंमें अपने अपने कूटके नामधारी देवगण निवास करते हैं।

ग्राहावती ह्रदावती और पंकावती ये जो तीन विभंग नदियां ऊपर कह आये हैं उनकी उत्पत्ति अपने ही समान नामोंके धारक कुंडोंसे हुई है। वे कुंड दो हजार योजन चौडे लंबे, वज्रमयी तलके धारक, गोल, कुंडोंके ही समान नामोंकी धारक देवियोंसे शोभायमान, दश योजन और दो कोश ऊंचे,

एवं सोलह योजन चौडे लंबे द्वीपोंसे संयुक्त और नीलाचल पर्वतके नितंब भागमें विस्तीर्ण हैं।

ये तीनो विभंग नदियां जहांपर उत्पन्न हुई हैं वहांपर दो कोश अधिक बारह योजन चौडी और एक कोश गहरी हैं। मुखमें एकसौ पचीस १२५ योजन चौडी और दश योजन गहरी हैं। प्रत्येक विभंगा नदीका अट्ठाईस अट्ठाईस हजार नदियोंका परिवार है और सबकी सब सीता नदीमें जाकर प्रविष्ट होतीं हैं।

चार वक्षार पर्वत और तीन विभंगा नदियोंसे जो उत्तर विदेहके आठ भाग होगये हैं वे बडे बडे आठ देश हैं और उनके कच्छ १ सुकच्छ २ महाकच्छ ३ कच्छक ४ कच्छकावर्त ५ लांगलावर्त ६ पुष्कल ७ और पुष्कलावर्त ८ ये नाम हैं तथा इन देशोंमें क्रमसे क्षेमा १ क्षेमपुरी २ अरिष्टा ३ अरिष्ट पुरी ४ खड्गा ५ मंजूषा ६ ओषधि ७ और पुंडरीकिणी ८ ये आठ राजधानी नगरी हैं।

सीता नदीसे उत्तर नीलाचलसे दक्षिण, चित्रकूटसे पश्चिम माल्यवान् देशके समीपस्थ देवारण्य वनसे पूर्वकी ओर कच्छ देश है। वह कच्छ देश चित्रकूट वक्षार गिरिके समान लंबा, कुछ विशेष कम दो हजार दोसौ तेरह योजन पूर्व पश्चिम चौडा है। इस कच्छ देशके मध्यभागमें विजयार्ध नामका एक रजतगिरि है जो कि भरत क्षेत्रके विजयार्ध पर्वतके समान ऊंचा गहरा और चौडा है और कच्छदेशकी जितनी चौडाई है उतनी इसकी लंबाई है।

इस कच्छदेशके विजयार्ध पर दोनों ओर दो विद्याधर श्रेणियां हैं और प्रत्येकमें पचपन पचपन ५५—५५ नगर हैं। इस विजयार्ध पर्वतकी दोनों व्यंतर श्रेणियोंमें ऐशान स्वर्गके इंद्रके सोम यम वरुण और वैश्रवण नामोंके धारक लोकपालोंके आभियोग्य जातिके देवोंके नगर हैं। भरत क्षेत्रके विजयार्ध पर्वतके जिसप्रकार सिद्धायतन आदि नौ कूट पहिले कह आये हैं उसीप्रकार कच्छदेशके भी सिद्धायतन

आदि कूट समझ लेने चाहिये। विशेष केवल इतना ही है कि—वहांपर दक्षिणार्ध भरत कूट उत्तरार्ध भरत कूट ये नाम हैं और यहांपर दक्षिणार्ध कच्छकूट, उत्तरार्ध कच्छकूट ये नाम हैं।

विजयार्ध पर्वतसे उत्तर, नीलाचलसे दक्षिण, सिद्धकूट वृषभाचलसे पूर्व और चित्रकूटसे पश्चिम एक गंगा नामका कुंड है जो कि त्रेसठ योजन प्रमाण चौडा लंबा है। कुछ अधिक इससे तिगुनी परिधिका धारक है, दश योजन गहरा और सघन वज्रमयी तलेका धारक है। इसके मध्यभागमें एक द्वीप है जो कि आठ योजन चौडा लंबा, दश योजन और दो कोश ऊंचा, चार तोरण द्वारोंकी धारक पद्मवरवेदिकासे शोभायमान और गोल है तथा उसमें गंगा नामकी देवी निवास करती है। इस गंगा कुंडके दक्षिण तोरण द्वारसे निकली हुई, दक्षिणकी ओर रहनेवाली, भरत क्षेत्रकी गंगाके समान चौडी और गहरी, कच्छदेशकी लंबाईके समान लंबाईवाली, विजयार्धपर्वतकी खंडप्रपाता नामकी गुफाके तोरण द्वारसे जानेवाली गंगा नदी है जो कि चौदह हजार नदियोंके परिवारसे अन्वित है और सीता नदीमें जाकर प्रविष्ट हुई है।

विजयार्धपर्वतसे उत्तर, नीलाचलसे दक्षिण, सिद्धकूट वृषभाचलसे पश्चिम और माल्यवान् देशके समीपस्थ देवारण्य वनसे पूर्वकी ओर सिंधु नामका कुंड है। गंगाकुंडका जैसा ऊपर वर्णन कर आए हैं वैसा ही इस सिंधुकुंडका वर्णन समझ लेना चाहिये। इस कुंडमें सिंधु नामकी देवी निवास करती है। इस सिंधुकुंडसे सिंधु नामकी महानदीका उदय हुआ है जो कि गंगा महानदीके समान है विजयार्धपर्वतकी तमिश्र गुफाके मध्यभागसे गई है। चौदह हजार नदियोंसे युक्त है और सीता नदीमें जाकर प्रविष्ट हुई है।

सीता नदीसे उत्तर, विजयार्धपर्वतसे दक्षिण, गंगा और सिंधुनदीके ठीक मध्यभागमें क्षेमा नामकी राजधानी है। इसप्रकार यह कच्छ देशका वर्णन कर दिया गया। इसीप्रकार बाकीके सुकच्छ आदि सात देश भी पूर्व देशकी ओर समझ लेने चाहिये।

लवणसमुद्रकी वेदीसे पश्चिम, पुष्कलावती देशसे पूर्व, सीतानदीसे उत्तर, नीलाचलसे दक्षिणकी ओर एक देवारण्य नामका वन है। जो कि सीता नदीके मुखके पास दो हजार नौसौ बाईस योजन चौडा है और सोलह हजार पांचसौ बानवे योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें दो भाग लंबा है।

सीतानदीसे दक्षिण, निषधाचलसे उत्तर, वत्सदेशसे पूर्व और लवणसमुद्रकी वेदीसे पश्चिमकी ओर भी देवारण्य वन है और उसकी चौडाई लंबाई पहिले देवारण्यवनके समान है।

सीतानदीकी दक्षिण ओरका जो पूर्वविदेहक्षेत्र है वह चार वक्षारपर्वत और तीन विभंगा नदियोंसे आठ खंडरूप हो गया है और उन आठों खंडोंका आठ चक्रवर्ती उपभोग करते हैं। उन वक्षारपर्वतोंके त्रिकूट, वैश्रवणकूट, अंजन और आत्मांजन ये चार नाम हैं और इन चारों वक्षारपर्वतोंके मध्यमें रहने· वाली तप्तजला १ मत्तजला २ और उन्मत्तजला ३ ये तीन विभंग नदियां हैं। इन वक्षारपर्वत और नदियोंसे विभाजित आठ खंडोंके वत्सा १ सुवत्सा २ महावत्सा ३ वत्सावती ४ रम्या ५ रम्यका ६ रम- णीया ७ और मंगलावती ८ ये आठ नाम हैं। तथा इन देशोंके अंदर जो आठ राजधानी हैं उनके सुसीमा १ कुंडला २ अपराजिता ३ प्रभाकरी ४ अंकावती ५ पद्मावती ६ शुभा ७ और रत्नसंचया· वती ८ ये आठ नाम हैं। वत्सा आदि आठो देशोंमें रक्ता और रक्तोदा नामकी दो दो नदियां हैं और एक एक विजयार्धपर्वत है। इन नदियों और विजयार्द्धोंकी चौडाई लंबाई आदिका प्रमाण पहिली नदियों

और विजयार्धोंके समान समझ लेना चाहिये। उपर्युक्त वक्षारपर्वतोंमें प्रत्येकके चार चार कूट हैं और उनके सिद्धायतन और जिस देशमें जो कूट है उसी देशके नामक पूर्व पश्चिम देशके नामोंके समान नामवाले कूट हैं। सीता नदीके उत्तर और दक्षिणके प्रत्येक देशोंमें तीन तीन तीर्थ हैं और उनके मागध १ वरदा २ और प्रभास ३ ये नाम हैं। इसप्रकार मिलाकर पूर्वविदेहक्षेत्रमें सब तीर्थ अडतालीस हैं।

सीतोदा महानदीसे पश्चिमविदेहके दक्षिणखंड और उत्तरखंड ये दो खंड हो गये हैं। इनमें दक्षिण भागके चार वक्षारपर्वत और तीन विभंगा नदियोंसे आठ भाग हो गये हैं और उन आठो ही भागोंका आठ चक्रवर्ती उपभोग करते हैं। उन चारो वक्षारपर्वतोंके शब्दवान् १ विकृतवान् २ आशीविष ३ और सुखावह ४ ये नाम हैं और उन वक्षारपर्वतोंके अंदरकी विभंगा नदियोंके क्षीरोदा १ सीतोदा २ और स्रोतोऽन्तर्वाहिनी ३ ये तीन नाम हैं। इन चार वक्षारपर्वत और तीन विभंगा नदियोंसे विभाजित जो आठ देश हैं उनके पद्म १ सुपद्म २ महापद्म ३ पद्मवान ४ शंख ५ नलिन ६ कुमुद ७ और सरित ८ ये नाम हैं। तथा इन देशोंमें अश्वपुरी १ सिंहपुरी २ महापुरी ३ विजयपुरी ४ अरजापुरी ५ विरजापुरी ६ अशोकापुरी ७ और वीतशोकापुरी ८ इन आठ नामोंकी धारक आठ नगरी हैं। इन पद्म आदि देशोंमें भी प्रत्येकमें रक्ता रक्तोदा नामकी दो दो नदियां हैं और एक एक विजयार्धपर्वत है। इन नदियों और विजयार्धपर्वतोंकी चौडाई लंबाईका प्रमाण पहलेके समान है। चारो वक्षारपर्वतोंमें प्रत्येकके चार चार कूट हैं और उनके पहिले हीके समान सिद्धायतन और पूर्व पश्चिम देशोंके जो नाम हैं वे ही उन कूटोंके नाम हैं, जिसतरह ऊपर दो देवारण्य कह आए हैं उसीप्रकार यहांपर भी दो देवारण्य समझ लेने चाहिये।

पश्चिम विदेहके उत्तर भागके भी चार वक्षारपर्वत और तीन विभंगा नदियोंसे विभाजित आठ खंड हैं। उन आठो खंडोंका आठ चक्रवर्ती उपभोग करते हैं। यहांपर चंद्र १ सूर्य २ नाग ३ और देव ४ नामोंके धारक ये चार वक्षारपर्वत हैं। इन वक्षारपर्वतोंके अंतरालमें रहनेवाली गंभीरमालिनी १ फेनमालिनी २ और ऊर्मिमालिनी[1] ३ इन तीन नामोंकी धारक तीन विभंगा नदियां हैं। तथा इन चार वक्षारपर्वतोंसे और तीन विभंगा नदियोंसे विभाजित जो आठ खंड हुए हैं वे आठ देश हैं और उनके वप्र १ सुवप्र २ महावप्र ३ वप्रवान ४ वल्गु ५ सुवल्गु ६ गंधिल ७ और गंधमालिनी ८ ये नाम हैं। इन आठो देशोंकी विजया १ वैजयंती २ जयंती ३ अपराजिता ४ चक्रपुरी ५ खड्गपुरी ६ अयोध्या ७ और अवध्या ८ इन आठ नामोंकी धारक आठ नगरी राजधानी हैं। इन आठो देशोंमें प्रत्येकमें गंगा और सिंधु नामकी धारक दो दो नदियां हैं। एक एक विजयार्धपर्वत है। इन नदियों और विजयार्ध पर्वतोंका वर्णन पहिलेकी नदियों और विजयार्धोंके समान समझ लेना चाहिये। यहांपर जो चार वक्षार पर्वत कहे गये हैं उनमें प्रत्येकमें चार चार कूट हैं और उनके पहिले हीके समान सिद्धायतन स्वनाम-पूर्वापर देशोंके नामोंके समान नामोंके धारक हैं। जिसप्रकार सीता नदीके अडतालीस तीर्थ ऊपर कह आए हैं उसी प्रकार सीतोदा नदीके भी अडतालीस तीर्थ समझ लेने चाहिये।

विदेहक्षेत्रके मध्यभागमें मेरु नामका पर्वत है। वह पृथ्वीतलसे निन्यानवे हजार योजन ऊंचा है। नीचे जमीनमें एक हजार योजन गहरी नींवका धारक है इसका अधस्तलमें विस्तार दश हजार नव्वे १००९० योजन और एक योजनके ग्यारह भागोंमें दश भाग प्रमाण है। अधस्तलमें इसका परकोट

[1]—दूसरी प्रतिमें-धर्मिमालिनी, पाठ है।

कुछ घाटि इकतीस हजार नौसौ ग्यारह योजनका प्रमाण है । इसकी पृथ्वीतलपर चौडाई दश हजार योजनकी है और परकोट कुछ घाटि इकतीस हजार छहसौ तेईस योजन प्रमाण है ।

यह मेरुपर्वत चार वन, तीन खंड और तीन श्रेणियोंसे अत्यंत शोभायमान है। उस परके चारो वनोंके भद्रशालवन १ नंदनवन २ सौमनसवन ३ और पांडुकवन ४ ये चार नाम हैं । पृथिवीतलपर भद्रशालवन पूर्व पश्चिम दिशाओंमें बाईस हजार योजन लंबा है । उत्तर दक्षिण ढाईसौ योजन चौडी है तथा आधा योजन ऊंची, पांचसौ धनुष चौडी, भद्रशालवनके समान लंबी और बहुतसे तोरण द्वारोंसे विराजित एक पद्मवरवेदिका है उससे वह भद्रशालवन वेष्टित है ।

मेरु पर्वतकी चारो दिशाओंमें भद्रशाल वनमें पद्मोत्तर १ नील २ स्वस्तिक ३ अंजन ४ कुमुद ५ पलाश ६ अवतंस ७ और रोचन ८ ये आठ कूट हैं और इन कूटोंके हर एक दिशामें दो दो कूट हैं। मेरुपर्वतसे पूर्व और सीता नदीके उत्तर तटपर पद्मोत्तर नामका कूट है । मेरुसे पूर्व और सीता नदीके दक्षिण तटपर नील कूट है । मेरुसे दक्षिण और सीतोदा नदीके पूर्व दिशाके तटपर स्वस्तिक कूट है। मेरुसे दक्षिण और सीतोदा नदीके पश्चिम तटपर अंजन कूट है । मेरु पर्वतसे पश्चिम और सीतोदा नदीके दक्षिण तटपर कुमुद कूट है । मेरुसे पश्चिम और सीतोदा नदीके उत्तर तटपर पलाश कूट है। मेरुसे उत्तर और सीता (तोदा) नदीके पश्चिम तटपर अवतंस नामका कूट है एवं मेरुसे उत्तर और सीता (तोदा) नदीके पूर्व तटपर रोचन नामका कूट है । ये समस्त कूट पचीस योजनके गहरे, मूल भागमें सौ सौ योजनके, मध्यभागमें पचहत्तर पचहत्तर योजनके और अग्रभागमें पचास पचास योजनके चौडे हैं एवं चारो ओरसे पद्मवर वेदिकाओंसे परिवेष्टित हैं।

इन आठों कूटों पर मध्य देशमें प्रासाद हैं जो कि प्रत्येक इकतीस योजन और एक कोश ऊंचे हैं एवं पंद्रह योजन और दो कोश लंबे चौडे हैं । इन आठो प्रासादोंमें सोम यम वरुण और वैश्रवण लोकपालोंके आभियोग्य जातिके दिग्गजेंद्र देव जो कि भांति भांतिके ऐरावत हाथीके रूप धारण करनेमें समर्थ हैं, निवास करते हैं। आठो कूटोंमेंसे पद्मोत्तर, नील, स्वस्तिक और अंजन कूटोंमें तो सौधर्म इंद्रके लोकपालोंका भौमविहार है और कुमुद पलास अवतंस और रोचन इन चार कूटोंमें ऐशान इंद्रके लोकपालोंका भौमविहार है।

मेरुसे पूर्व और सीता नदीसे पश्चिमकी ओर अकृत्रिम जिनमंदिर हैं । मेरु पर्वतकी चारो दिशाओंमें भी चार जिनमंदिर हैं जो कि सौ योजन लंबे और पचास योजन चौडे हैं तथा सोलह योजन ऊंचे, आठ योजन चौडे, आठ ही योजन प्रमाण प्रवेशके धारक, पूर्व, उत्तर, दक्षिणकी ओर उत्तमोत्तम दरवाजोंके धारक हैं। अनेक प्रकारके मणि सुवर्ण और चांदीके बने हुए हैं। यदि हजार जिह्वाओंका धारक भी चाहे तो उनकी शोभाका वर्णन नहीं कर सकता एवं हजार नेत्रोंका धारक भी अपने हजार नेत्रोंसे उनकी शोभा देखे तो भी तृप्त नहीं हो सकता । उन जिनमंदिरोंके आगे विशाल मुखमंडप शोभायमान हैं जो कि सौ सौ योजन लंबे हैं पचास पचास योजन चौडे हैं और कुछ अधिक सोलह सोलह योजन ऊंचे हैं। उन मुखमंडपोंके आगे प्रेक्षागृह विराजमान हैं जो कि मुखमंडपोंके ही समान सौ सौ योजन लंबे, पचास पचास योजन चौडे और कुछ अधिक सोलह सोलह योजन ऊंचे हैं। प्रेक्षागृहोंके आगे चौसठ योजन लंबे चौडे और उससे कुछ अधिक तिगुनी परिधिके धारक स्तूप हैं। स्तूपोंके आगे चैत्यवृक्षपीठ हैं जो कि सोलह योजन लंबे, आठ योजन चौडे और आठ योजन ही ऊंचे

हैं तथा उनमें हर एक; चार चार तोरणोंकी धारक चौबीस चौबीस पद्मवरवेदिकाओंसे वेष्टित है।

इन चैत्यवृक्षपीठोंके मध्यभागमें सिद्धार्थ नामके चैत्यवृक्ष हैं जो कि समस्त प्रयोजनोंको सिद्ध करनेवाले भगवान तीर्थंकरोंकी प्रतिमाओंसे पवित्र हैं। सोलह योजन ऊंचे हैं। तथा चार योजन ऊंचे और एक योजनके चौडे स्कंधोंके धारक हैं और बारह योजन चौडी और बारह योजन ही मोटी शाखाओंके धारक हैं।

इन चैत्यवृक्षोंके आगे महेंद्र ध्वज हैं जो कि भांति भांतिके मणि और रत्नमयी पीठोंके धारक हैं। सोलह योजन ऊंचे और एक कोश लंबे चौडे हैं। इन महेंद्र ध्वजोंके आगे नंदा नामकी वावडियां हैं जो कि सौ योजन लंबी पचास योजन चौडी और दश योजन गहरीं हैं। इन वावडियोंके आगे अर्हंत भगवानके मंदिरोंके मध्यभागमें विराजमान देवच्छंद हैं जो कि सोलह योजन लंबे, आठ योजन चौडे और आठ योजन ही ऊंचे रत्नमयी हैं।

इन देवच्छंदोंके अंदर भगवान अर्हंत देवकी प्रतिमा विराजमान हैं जो कि पांचसे धनुषकी ऊंची हैं सुवर्णमयी देहकी धारक और तपे सोनेके हथेली पांवतली तालु और जिह्वाओंसे शोभायमान हैं। उनके दोनों नेत्र लोहित मणिसे व्याप्त चिह्नोंसे युक्त स्फटिकमणिमयी हैं। नेत्रोंके तारे अरिष्टमणि (नीण मणि) मयी हैं। दांतोंकी पंक्तियां चांदी सरीखी सफेद हैं। अधरपुट मूंगे सरीखे लाल हैं। अंजन मणिके मूलभागके समान पक्ष्म और भृकुटियां हैं। नील मणिसे रचे हुए श्याम और सघन केश हैं। जिनके दाहीं वाहीं ओर; हाथोंमें सफेद और निर्मल चमरोंको मूठोंको लिये हुए, नानाप्रकारके मणि और सुवर्णमयी आभरणोंसे शोभित यक्ष और नागोंके जोडे हैं जो प्रतिमा एक हजार आठ

लक्षण और व्यंजनोंसे विराजमान हैं तथा वैडूर्य मणिमयी दंडोंके धारक, मणि सुवर्ण और मोतियोंसे अलंकृत रत्नशलाकाओंसे शोभित, सुवर्णमयी लटकनोंके धारक और चांदीके पत्रोंसे मनोहर ऐसे अष्ट प्रातिहार्योंसे व्याप्त हैं। सदा भव्यजीवोंके स्तवन वंदना और पूजाके योग्य हैं। अनादि निधन हैं। संख्यामें एक सौ आठ १०८ हैं। संसारमें जितने भी विशिष्ट गुण हैं उनसे उनके गुणोंका वर्णन किया जाता है। कलश झाडी आदि जो एकसौ आठ उपकरण हैं उनसे भूषित हैं विशेष क्या ? उन प्रतिमाओंका जो वैभव है वह वर्णनातीत है—कोई भी उसका वर्णन नहीं कर सकता। वे प्रतिमा साक्षात मूर्तिक धर्मसरीखी जान पडती हैं।

भूमितलसे पांचसौ योजनकी ऊंचाईपर नंदन वन है जो कि पांचसौ योजन चौडा, मेरुपर्वतके समान लंबाईका धारक, पद्मवर वेदिकासे वेष्टित और चूडीके समान गोल परिधिका धारक है।

नंदन वनके समीप मेरुपर्वतकी वाह्य चौडाई नौ हजार नौसौ चौवन योजन और एक योजनके ग्यारह भागोंमें छह भाग प्रमाण है और वाह्य परकोट इकतीस हजार चारसौ उनासी योजन कुछ अधिक है। नंदन वनके समीप मेरुपर्वतकी भीतरी चौडाई आठ हजार नौसौ चौवन और भीतरी परकोट अट्ठाईस हजार तीनसौ सोलह योजन और एक योजनके ग्यारह भागोंमें आठ भाग है।

यहांपर मेरुपर्वतकी चारो ओर चार गुफायें हैं उनमें पूर्वदिशामें मणिगुफा है। दक्षिण दिशामें गंधर्वगुफा, पश्चिम दिशामें चारण गुफा और उत्तरदिशामें चंद्र नामकी गुफा है। ये चारो गुफा तीस तीस योजन चौडी लंबी हैं। इनका परकोट नब्बे योजन ९० योजन कुछ अधिक है और पचास पचास योजन गहरी हैं। इन गुफाओंमें क्रमसे सोम यम वरुण और खचरों (वैश्रवणों) का विहार है अर्थात्




८६१

मणिगुफामें सोम लोकपाल विहार करते हैं। गंधर्वगुफामें यम, चारणगुफामें वरुण और चंद्र गुफामें वैश्रवण लोकपाल विहार करते हैं।

मेरुपर्वतसे पूर्वोत्तर दिशामें नंदनवनमें बलभद्र नामका कूट है जो एक हजार योजनका ऊंचा है। मूलभागमें एक हजार योजन, मध्यभागमें साडे सातसौ योजन और अग्रभागमें पांचसौ योजन चौडा अर्थात् ऊपर क्रम क्रमसे हानिरूप है। इस बलभद्र कूटकी परिधि कुछ अधिक तिगुनी है। इस बलभद्र कूट पर मेरुपर्वतके अधिपतिका निवास स्थान है।

मेरुपर्वतकी चारो दिशाओंमें दो दो कूट हैं। वहांपर पूर्व दिशामें नंदन और मंदिर नामके दो कूट हैं। दक्षिण दिशामें निषध और हैमवत नामके दो कूट हैं। पश्चिमदिशामें रजत और रुचक नामके दो कूट हैं और उत्तर दिशामें सागर और चित्रवज्र नामके दो कूट हैं। ये आठो ही कूट पांचसौ योजन ऊंचे हैं। मूलभागमें पांचसौ, मध्यभागमें तीनसौ पिचहत्तर और अग्रभागमें ढाईसै योजन चौडे हैं। इन आठों कूटोंके ऊपर आठ प्रासाद हैं जो कि बासठ योजन और दो कोश ऊंचे हैं। इकतीस योजन और एक कोश चौडे हैं और इतने ही प्रमाणके धारक प्रवेशमार्गसे युक्त हैं। इन आठो ही कूटोंमें क्रमसे मेघंकरी १ मेघवती २ सुमेघा ३ मेघमालिनी ४ तोयंधरा ५ विचित्रा ६ पुष्करमाला ७ और आनंदिता ८ ये आठ देवियां निवास करती हैं।

मेरुपर्वतसे दक्षिणपूर्व दिशामें उत्पलगुल्मा १ नलिनी २ उत्पलोत्पला ३ और उज्ज्वला ४ ये चार वापियां हैं। दक्षिणपश्चिम दिशामें भृंगा १ भृंगनिभा २ कज्जला ३ कज्जलप्रभा ४ ये चार वापियां हैं। पश्चिमोत्तर दिशामें श्रीकांता १ श्रीचंद्रा २ श्रीनिलया ३ और कुमुदप्रभा ४ ये चार वापियां हैं। उत्तर-

पूर्वदिशामें पद्मा १ पद्मगुल्मा २ कुमुदा ३ और कुमुदप्रभा ४ ये चार वापियां हैं। ये समस्त वापियां पचास योजन लंबी, पचीस योजन चौडी, दश योजन गहरी चौकोन और चारों ओर विशाल हैं। इन वापियोंमें हर एक वापीके अंदर एक एक प्रासाद है जो कि बासठ योजन दो कोश ऊंचा, इकतीस योजन एक कोश चौडा और इकतीस योजन एक कोश प्रमाण ही प्रवेशमार्गका धारक है। यहांपर दक्षिणदिशाकी विदिशाओंमें जो प्रासाद कह आए हैं उनमें तो सौधर्मस्वर्गके इंद्रके भौम विहार हैं और उत्तरदिशाकी विदिशाओंमें ईशानस्वर्गके इंद्रके भौम विहार हैं।

मेरुपर्वतकी चारो दिशाओंमें नंदनवनमें चार जिनालय हैं जो कि छत्तीस योजन ऊंचे हैं। पचास योजन लंबे, पचीस योजन चौडे और पचीस योजन प्रमाण ही प्रवेशमार्गके धारक हैं तथा पूर्व[1] उत्तर आठ योजन ऊंचे, चार योजन चौडे और चार योजन ही लंबे द्वारोंके धारक हैं एवं जिनालयोंकी शोभाका जैसा वर्णन होना चाहिये उसी वर्णनसे संयुक्त हैं।

नंदनवनके समान भूमिभागसे बासठ हजार पांचसौ योजनकी उंचाई पर सौमनसवन है जो कि चूडीके समान गोल परिधिका धारक है पांचसौ योजन चौडा है एवं पद्मवरवेदिकासे चारो ओर वेष्टित है। सौमनसवनके समीप मेरु पर्वतका बाह्य विस्तार चार हजार दोसौ बहत्तर योजन और एक योजनके ग्यारह भागोंमें आठ भाग है और उसकी बाह्य परिधि तेरह हजार पांचसौ ग्यारह योजन और एक योजनके ग्यारह भागोंमें छह भाग प्रमाण है। तथा सौमनसवनके समीप मेरुपर्वतका भीतरी विस्तार तीन हजार दोसौ बहत्तर योजन और एक योजनके ग्यारह भागोंमें आठ भाग प्रमाण है और अभ्यं-

१—'प्रागुदगवाग्द्वाराणि' यह भी पाठ मिलता है और उसका अर्थ 'पूर्व उत्तर और दक्षिण' यह अर्थ है।

तर परिधि कुछ कम दश हजार तीनसौ उनचास योजन और एक योजनके ग्यारह भागोंमें तीन भाग प्रमाण है। नंदनवनमें जो बलभद्रकूट और आठ दिक्कुमारियोंके आठ कूट कह आए हैं वे इस सौमनस वनमें नहीं हैं। इस नंदनवनमें सोलह वापियां हैं जो कि नंदनवनकी वापियोंके समान लंबी चौडी और गहरी हैं और उनके मध्यभागोंमें भवन बने हुए हैं जो कि पचास योजन लंबे, पच्चीस योजन चौडे और छत्तीस योजन प्रमाण ऊंचे हैं। तथा चारों दिशाओंमें चार जिनमंदिर हैं जो कि आठ योजन ऊंचे, चार योजन चौडे और चार योजन प्रमाण ही पूर्व उत्तर और दक्षिणकी ओर दरवाजोंसे शोभित हैं।

सौमनसवनकी समतलभूमिसे छत्तीस हजार योजनकी ऊंचाई पर पांडुकवन है जो कि चूडीके समान गोल परिधिका धारक है, चारसौ चौरानवे योजन चौडा है, पद्मवरवेदिकासे वेष्टित है और चूलिकाकी परिक्रमारूपसे विद्यमान है। मेरुपर्वतका ऊपरका शिखर एक हजार योजन चौडा है और उसकी परिधि तीन हजार एकसौ बासठ योजन कुछ अधिक है। पांडुकवनके ठीक मध्यभागमें एक चूलिका है जो कि चालीस योजन ऊंची है। मूलभागमें बारह योजन, मध्यभागमें आठ योजन और अग्रभागमें चार योजन चौडी है एवं गोलाकार है। इस चूलिकाकी पूर्वदिशामें उत्तर दक्षिण लंबी और पूर्वपश्चिम चौडी पांडुकशिला है। दक्षिणदिशामें पूर्वपश्चिम लंबी और उत्तरदक्षिण चौडी पांडुकंबल शिला है। पश्चिमदिशामें उत्तर दक्षिण लंबी और पूर्व पश्चिम चौडी रक्तकंबलशिला है एवं उत्तरदिशामें पूर्व पश्चिम लंबी और उत्तर दक्षिण चौडी अतिरक्तकंबलशिला है। इन चारो शिलाओंमें चांदी और सोनेके वर्णकी पांडुकशिला है। चांदीके वर्णकी पांडुकंबलशिला है। मूंगाके वर्णकी रक्तकंबलशिला है और जंबूनद जातिके सुवर्णवर्णकी अतिरक्तकंबलशिला है। ये चारो ही शिलाएं पांचसौ योजन लंबी,

ढाईसौ योजन चौडी, चार योजन मोटी एवं अर्धचंद्रमाके आकार हैं। तथा अर्ध योजन ऊंची पांच सौ धनुष मोटी और शिलाके समान लंबी पद्मवरवेदिकाकर वेष्टित हैं एवं रजतमयी और सुवर्णमयी तुर्नोंसे अलंकृत चार तोरणद्वारोंसे शोभायमान हैं।

इन शिलाओंके ऊपर मध्यभागमें एक एक सिंहासन है जो कि पांचसौ धनुष ऊंचे और लंबे हैं। ढाईसौ धनुष चौडे और पूर्व दिशाकी ओर उनका मुख है। इनमें जो पूर्वदिशाकी ओर सिंहासन है उस पर पूर्वविदेहके तीर्थंकरोंका, दक्षिणदिशाके सिंहासन पर भरतक्षेत्रके तीर्थंकरोंका, पश्चिम दिशाके सिंहासन पर पश्चिम विदेहके तीर्थंकरोंका और उत्तरदिशाके सिंहासनों पर ऐरावतक्षेत्रके तीर्थंकरोंका चारो निकायके इंद्र अपने अपने परिवार देवोंके साथ बडी भारी विभूतिसे क्षीरोदधि समुद्रके जलसे परिपूर्ण एक हजार आठ सुवर्णमयी कलशोंसे जन्माभिषेक करते हैं। जिसतरह सौमनसवनमें सोलह वापियां कह आए हैं उसीप्रकार इस पांडुकवनमें भी सोलह वापियां हैं।

चूलिकाकी पूर्व आदि चारो महादिशाओंमें चार जिनालय हैं जो कि एक कोश तेतीस योजन लंबे हैं। दो कोश अधिक सोलह योजन चौडे और पचीस योजन ऊंचे हैं तथा एक योजनके ऊंचे, आधे योजन चौडे और आधे ही योजन प्रमाण प्रवेशमार्गोंसे संयुक्त पूर्व दक्षिण और उत्तरकी ओरके दरवाजोंसे भूषित हैं एवं जिनालयोंका जैसा वर्णन होना चाहिये उसी वर्णनके धारक हैं।

यह मेरु पर्वत भद्रशाल वनकी भूमिपर लोहितमणिके वर्णके समान वर्णका धारक है। उससे साढे

१ श्रीत्रिलोकसारमें चारों शिलाओंकी चौडाई लम्बाई और मोटाई—पचास योजन सौ योजन और आठ योजन प्रमाण है। तथा ईशान आदि विदिशाओंमें इनकी स्थिति बतायी गई है।

सोलह हजार योजनकी ऊंचाई पर जो दूसरा भाग है वह कमलके समान वर्णवाला है वहांसे आगे साढे सोलह हजार योजनकी ऊंचाई पर तीसरा भाग है और वह तपे हुए सुवर्णके समान है । उससे आगे साढे सोलह हजार योजनकी ऊंचाई पर चौथा भाग है और वह वैडूर्यमणिमयी है । उससे आगे साढे सोलह हजार योजनकी ऊंचाई पर पांचवां भाग है और वह नील वर्णका है । इसके आगे साढे सोलह हजार योजनकी ऊंचाई पर छठा भाग है और वह हारिताल (हरे रंग) के वर्णका है । तथा उसके आगे साढे सोलह हजार योजनकी ऊंचाई पर सातवां भाग है और वह जांबूनद सोनेके वर्णका है । इसप्रकार यह मेरु पर्वत भूमिके समतलभागसे निन्यानवे हजार योजन ऊंचा है ।

मेरु पर्वतकी अधोभागकी भूमिको अवगाहन करनेवाला एक हजार योजन लंबा प्रदेश है जो कि पृथिवी पाषाण वालुका और शर्करामयी है और उसका ऊपरका भाग वैडूर्यमणिमयी है । इस मेरुके सामान्य रूपसे प्रथमकांड १ द्वितीयकांड २ और तृतीयकांड ३ ये तीन भाग माने हैं । उनमें प्रथमकांड पांचवां भागपर्यंत संज्ञा है और सर्व रत्नमयी है । दूसरा कांड सप्तम भागपर्यंत संज्ञा है और वह सुवर्णमयी है जो मेरुके ऊपर चूलिका है उसकी तृतीयकांड संज्ञा है । वह वैडूर्यमणिमय है ।

यह मेरु पर्वत तीनों लोकोंको नापनेवाला मानदंड (गज) है । इस मेरु पर्वतके नीचेके भागमें अधोलोक है । चूलिकाके अग्रभागसे ऊपर ऊर्ध्वलोक है और मेरु पर्वतका जितना मध्यभाग है उसकी बराबर तिरछा चौडा तिर्यग्लोक है । इसरीतिसे 'लोकत्रयं मिनोतीति मेरुः' अर्थात् तीनों लोकोंको जो मापे वह मेरु पर्वत है यह मेरु पर्वतकी अन्वर्थ व्युत्पत्ति है ।

भूमितलसे लेकर शिखरपर्यंत ग्यारह प्रदेशोंके बाद एक प्रदेशकी हानि मानी है अर्थात् ग्यारह

प्रदेश ऊपर चढ जानेपर चौडाईमें एक प्रदेश घट जाता है। ग्यारह कोश पहुंचनेपर एक कोश कम हो जाता है और ग्यारह योजन चढनेपर एक योजन घट जाता है । शिखरपर्यंत यह हानि सर्वत्र समझ लेनी चाहिये तथा शिखरभागसे भूमितलकी ओर आनेसे ग्यारह प्रदेशोंके उतरनेके बाद चौडाईमें एक प्रदेश बढ जाता है । ग्यारह योजन प्रमाण उतरनेके बाद एक योजन बढ जाता है इसीप्रकार ग्यारह कोश उतरनेके बाद एक कोश बढ जाता है। अधस्तल पर्यंत यह वृद्धि सर्वत्र समझ लेनी चाहिये। (यह विषय और भी विस्तारसे त्रिलोकसार और हरिवंशपुराणसे जान लेना चाहिये) प्रश्न—रम्यकक्षेत्रकी रम्यक संज्ञा क्यों है ? उत्तर—

रमणियदेशयोगाद्रम्यकाभिधानं ॥ १४ ॥

रम्यक् महामनोहर नदी पर्वत और वन आदि प्रदेशोंसे शोभायमान है इसलिये उन मनोहर नदी आदि प्रदेशोंके संबंधसे क्षेत्रका नाम भी रम्यकक्षेत्र है। शंका—

यदि रमणीक नदी आदि प्रदेशोंके संबंधसे क्षेत्रका नाम रम्यक माना जायगा तो रमणीक प्रदेश तो अन्य क्षेत्रोंमें भी विद्यमान है इसलिये उन्हें भी रम्यक कहना होगा ? सो ठीक नहीं। जिसप्रकार जो गमन करे वह गौ है इस व्युत्पत्तिके अनुसार गो शब्द गमनक्रियासे उपलक्षित है तथापि रूढिबलसे उसका पशुविशेष गाय ही अर्थ लिया जाता है उसीप्रकार यद्यपि रमणीक नदी आदि प्रदेशोंके धारक और भी क्षेत्र हैं तथापि रूढिवलसे इसी क्षेत्रका नाम रम्यक क्षेत्र लिया गया है अतएव व्याकरणानुसार संज्ञा (नाम) द्योतित करनेकेलिए ही (रम्य—क=रम्यक) क प्रत्यय किया गया है। प्रश्न—रम्यक क्षेत्र कहां पर है ? उत्तर—

नीलरुक्मिणोरंतराले तत्संन्निवेशः ॥ १५ ॥

नीलाचल पर्वतसे उत्तर और रुक्मीसे दक्षिणकी ओर पूर्व और पश्चिम समुद्रके मध्यमें रम्यकक्षेत्र है।

तन्मध्ये गंधवान् वृत्तवेदाढ्यः ॥ १६ ॥

उस रम्यकक्षेत्रके मध्यभागमें गंधवान नामका वृत्तवेदाढ्य पर्वत है। पहिले शब्दवान् वृत्तवेदाढ्य पर्वतका जैसा वर्णन कर आये हैं उसी प्रकारका इसका भी वर्णन समझ लेना चाहिये। इस गंधवान् वृत्तवेदाढ्यके ऊपरके प्रासादमें पद्मदेवका निवास स्थान है। प्रश्न—हैरण्यवतक्षेत्रकी हैरण्यवत संज्ञा कैसे है? उत्तर—

हिरण्यवतोऽदूरभवत्वाद्धैरण्यवतव्यपदेशः ॥ १७ ॥

रुक्मी पर्वतका हिरण्यवान नाम है। इस पर्वतके समीपमें रहनेके कारण क्षेत्रका नाम हैरण्यवतक्षेत्र है। प्रश्न—यह हैरण्यवतक्षेत्र कहांपर है? उत्तर—

रुक्मिशिखरिणोरंतराले तद्विस्तारः ॥ १८ ॥

रुक्मी पर्वतसे उत्तर और शिखरी पर्वतके दक्षिणकी ओर पूर्व और पश्चिम समुद्रके बीचमें हैरण्यवत-क्षेत्र है।

तन्मध्ये माल्यवान् वृत्तवेदाढ्यः ॥ १९ ॥

उस हैरण्यवतक्षेत्रके मध्यभागमे माल्यवान् नामका वृत्तवेदाढ्य है। उसका भी वर्णन शब्दवान् वृत्त-वेदाढ्यके समान है तथा उसके ऊपरके प्रासादमें प्रभास नामका देव रहता है। प्रश्न—क्षेत्रका ऐरावत नाम कैसे है?



१—अपर पुस्तकमें—'वृत्तवेताढ्यः' पाठ है। २—यहां भी वृत्तवेताढ्य पाठ है।

...रावतामिधान ॥ २० ॥

रक्ता और रक्तोदा नदीके ठीक मध्यभागमें अयोध्या नामकी नगरी है। उसमें किसी समय ऐरावत नामका राजा उत्पन्न हुआ था। उस राजाने ऐरावत क्षेत्रका परिपालन किया था इसलिये उसीके संबंधसे क्षेत्रका ऐरावत नाम प्रसिद्ध है। प्रश्न—ऐरावतक्षेत्र कहांपर है। उत्तर—

शिखरिसमुद्रत्रयांतरे तदुपन्यासः ॥ २१ ॥

शिखरी पर्वत और पूर्व पश्चिम और उत्तर तीनों समुद्रोंके बीचमें ऐरावत क्षेत्र है।

तन्मध्ये पूर्ववद्विजयार्धः ॥ २२ ॥

उस ऐरावत क्षेत्रके मध्यभागमें विजयार्ध नामका रजतगिरि है। ऊपर जो विजयार्ध पर्वतका वर्णन किया गया है वैसा ही वर्णन इसका भी समझ लेना चाहिये ॥ १० ॥

जिन कुलाचलोंके द्वारा भरत आदि क्षेत्रोंका विभाग होता है वे कौन हैं और किसरूपसे व्यवस्थित हैं। सूत्रकार इस बातका उल्लेख करते हैं—

## तद्विभाजिनः पूर्वापरायता हिमवन्महाहिमवन्निषधनीलरुक्मिशिखरिणो वर्षधरपर्वताः ॥ ११ ॥

उन सातों क्षेत्रोंका विभाग करनेवाले, पूर्वसे पश्चिम तक लंबे, हिमवान १ महाहिमवान २ निषध ३ नील ४ रुक्मी ५ और शिखरी ६ ये छह नामके पर्वत हैं। इन पर्वतों द्वारा वर्ष कहिये क्षेत्रोंका विभाग किया जाता है तथा उन क्षेत्रोंको ये पर्वत भिन्न २ रूपसे धारण करते हैं इसलिये इन्हें वर्षधर अर्थात्

क्षेत्रोंको धारण करनेवाले पर्वत कहते हैं। इस भरत क्षेत्र और हैमवत क्षेत्रके वीचमें हिमवान पर्वत है। इसप्रकार सातों क्षेत्रोंके वीचमें छह पर्वत हैं जो षट्कुलाचलोंके नामसे प्रसिद्ध हैं।

'तानि विभंजंति इत्येवंशीला तद्विभाजिनः' अर्थात् क्षेत्रोंका विभाग करना ही जिनका स्वभाव है, यह तद्विभाजी शब्दका अर्थ है। पूर्वापराभ्यामायताः पूर्वापरायताः पूर्व और पश्चिम लंबे हैं अर्थात् अपने पूर्व और पश्चिम दोनों ओरके अग्रभागसे लवण समुद्रका स्पर्श करते हैं। तथा ये हिमवान आदि कुलाचल भिन्न भिन्न रूपसे भरत आदि क्षेत्रोंको धारण करते हैं इसलिये भरत आदि क्षेत्रोंके विभाजन होनेके ही कारण इनका वर्षधर नाम है। प्रश्न—हिमवान पर्वतकी हिमवान संज्ञा कैसे है। उत्तर—

हिमाभिसंबंधाद्धिमवद्व्यपदेशः ॥ १ ॥

हिम (वरफ) जिसपर हो वह हिमवान् है इसप्रकार वर्फके संबंधसे पर्वतका नाम हिमवान् है। शंका—हिम तो अन्य पर्वतों पर भी है इसलिये हिमके संबंधसे उन्हें भी हिमवान् कहना होगा? सो ठीक नहीं। रूढिकी विशेषतासे हिमवान् पर्वत संज्ञा है इसलिये हिमके संबंधसे वही हिमवान् कहा जा सकता है, अन्य नहीं। प्रश्न हिमवान् पर्वत कहां है। उत्तर—

भरतहैमवतयोः सीमानि स्थितः ॥ २ ॥

भरत और हैमवत क्षेत्रकी सीमामें क्षुद्र हिमवान् पर्वत है। हिमवान्‌के आगे सूत्रमें महाहिमवान् शब्दका प्रयोग किया गया है इसलिये उस महाहिमवान् शब्दके प्रयोगसे इस हिमवान्‌की क्षुद्रहिमवान् संज्ञा मानी है। यदि यहांपर यह कहा जाय कि सूत्रमें तो क्षुद्रहिमवान् शब्दका प्रयोग है नहीं, फिर हिमवान्‌के कहनेसे क्षुद्रहिमवान् कैसे समझा जा सकता है? सो ठीक नहीं एक ही नामके धारक पदार्थोंमें यदि

एकको महान् कह दिया जाय तो चाहे दूसरेका शब्द द्वारा क्षुद्र रूपसे उल्लेख हो चाहे न हो अर्थतः उसे क्षुद्र समझ लिया जाता है। सूत्रमें हिमवान् और महाहिमवान् दोनों शब्दोंका प्रयोग है इसलिये महाहिमवान् शब्दके प्रयोगसे दूसरा क्षुद्रहिमवान् अर्थात् सिद्ध है।

यह क्षुद्रहिमवान् पर्वत पचीस योजनप्रमाण नीचे जमीनमें गहरी नींवका धारक है। सौ योजन ऊंचा है एवं एक हजार बावन योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें बारह भाग प्रमाण चौडा है। इस क्षुद्रहिमवान्पर्वतकी उत्तरकी ओरकी प्रत्यंचा चौबीस हजार नौसौ बत्तीस योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें एक भाग कुछ कम है और इस प्रत्यंचाका धनुःपृष्ठ पचीस हजार दोसै तीस योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें चार भाग कुछ अधिक है। तथा इसकी पूर्व पश्चिम ओरकी दोनों भुजाओंमें प्रत्येक भुजा पांच हजार तीनसै पचास योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें पंद्रह भाग और कुछ अधिक अर्धभाग प्रमाण है।

उस क्षुद्रहिमवान्पर्वतके ऊपर पूर्वदिशामें सिद्धायतनकूट है जो कि पांचसै योजन ऊंचा है। मूल भागमें पांचसै योजन, मध्यभागमें तीनसौ पचहत्तर योजन और ऊपरके भागमें ढाईसौ योजन चौडा है इसप्रकार ऊपर ऊपर चौडाई हीन होती गई है। इस सिद्धायतनकूटकी परिधि ऊंचाई चौडाई आदिसे अधिक तिगुनी है। इस सिद्धायतनकूटके ऊपर अर्हंतभगवानका विशाल मंदिर है जो कि–छत्तीस न ऊंचा, पचास योजन उत्तरदक्षिण लंबा, पचीस योजन पूर्वपश्चिम चौडा एवं पचीस योजनप्रमाण गैंका धारक है तथा आठ योजनके ऊंचे, चार योजन चौडे और चार योजनप्रमाण ही प्रवेशोंके उत्तर दक्षिण और पूर्ववर्ती द्वारोंसे भूषित है।

तीनों द्वारोंके ऊपर कुछ अधिक आठ योजन ऊंचे, पचास योजन लंबे और पचीस योजन चौडे तीन मुखमंडप हैं। इन मुखमंडपोंके आगे कुछ अधिक आठ योजन ऊंचे, पचास योजन लंबे और पचास योजन चौडे तीन प्रेक्षागृह हैं। द्वारोंके अग्रभागमें विद्यमान प्रेक्षागृहोंके आगे पहिले वर्णितके समान स्तूप आदि समझ लेने चाहिये और चैत्यालयके भीतरी भागका वर्णन भी पहलेके समान समझ लेना चाहिये। उन समस्त मंदिर आदिको चारो ओरसे वेष्टित करनेवाली पद्मवरवेदिका है जो कि चारो दिशाओंमें विद्यमान चार तोरण द्वारोंसे विभक्त है।

भगवान अर्हंतके मंदिरकी पश्चिमादिशामें हिमवान् १ भरत २ इला ३ गंगा ४ श्री ५ रोहितास्या ६ सिंधु ७ सुरा ८ हैमवत ९ और वैश्रवण १० नामके धारक दश कूट हैं और इन समस्त कूटोंका स्वरूप वर्णन सिद्धायतनकूटके समान है। इन दश कूटों पर दश प्रासाद बने हुए हैं जो कि दो कोश बासठ योजनप्रमाण ऊंचे, एक कोश इकतीस योजनप्रमाण चौडे और एक कोश इकतीस योजनप्रमाण ही प्रवेश मार्गके धारक हैं। इन समस्त प्रासादोंमें कूटोंके ही नामधारी देव और देवियां निवास करती हैं अर्थात् हिमवान् भरत हैमवत और वैश्रवण कूटोंमें कूटोंके नामधारक देवगण रहते हैं और बाकीके कूटोंमें देवियां निवास करती हैं। प्रश्न—महाहिमवान् पर्वतकी महाहिमवान् संज्ञा कैसे पडी? उत्तर—

महाहिमवति चोक्तं ॥ ३ ॥

हिमके संबंधसे पर्वतका हिमवान् नाम है यह ऊपर कह दिया जा चुका है। 'महांश्चासौ हिमवांश्च महाहिमवान्' यह महाहिमवान् शब्दका विग्रह है। यदि यहांपर यह कहा जाय कि हिमके न रहते हिमवान् संज्ञा कैसे है? उसका समाधान यह है कि जिसप्रकार इंद्रगोप एक मखमली रंगके कीडे (रामकी

गुडिया वीरवोहट्टी ) का नाम है। उसमें इंद्रका गोप इत्यादि स्वरूप अर्थ नहीं घटता तथापि उसे रूढिसे इंद्रगोप कह दिया जाता है उसीप्रकार यद्यपि हिमवान् पर्वतसे हिमका संबंध नहीं तथापि उसे रूढिबलसे हिमवान् कहना बाधित नहीं। प्रश्न—हिमवान् पर्वत कहांपर है ? उत्तर—

हैमवतहरिवर्षयोर्विभागकरः ॥ ४ ॥

हैमवतक्षेत्रसे उत्तर और हरिवर्षक्षेत्रसे दक्षिणकी ओर उन दोनों क्षेत्रोंको आपसमें जुदाई करने वाला महाहिमवान्पर्वत है। यह महाहिमवान्पर्वत दोसौ योजन ऊंचा है। पचास योजनकी गहरी नीचे जमीनमें इसकी नींव है। चार हजार दोसौ दश योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें दश भाग प्रमाण चौडाई है। इसकी पूर्व पश्चिमकी ओरकी भुजाओंमें प्रत्येक भुजा नौ हजार दोसौ छिहत्तर योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें नौ भाग आधा भाग और कुछ अधिक है। इसकी उत्तरकी ओरकी प्रत्यंचा त्रेपन हजार नौसौ इकतीस योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें छह भाग कुछ अधिक है। उस प्रत्यंचाका धनुषपृष्ठ सत्तावन हजार दोसौ तिरानवे योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें दशभाग कुछ अधिक है। इस महाहिमवान्पर्वतके ऊपर सिद्धायतन १ महाहिमवान २ हैमवत ३ रोहित ४ हरि ५ हरिकांता ६ हरिवर्ष ७ वैडूर्य ८ ये आठ कूट हैं। इन आठों कूटोंका प्रमाण क्षुद्र-हिमवान्के कूटोंके प्रमाण ही समझ लेना चाहिये। भगवान् जिनेंद्रके मंदिर और प्रासादोंका वर्णन भी क्षुद्र-हिमवानपर्वतके जिनमंदिर और प्रासादोंके समान समझ लेना चाहिये। इन कूटोंके प्रासादोंमें भी अपने अपने कूटोंके नामोंके धारक देवगण और देवियां निवास करती हैं। प्रश्न—निषध पर्वतकी निषध संज्ञा कैसे है ? उत्तर—

निषीधंति तस्मिन्निति निषधः ॥ ५ ॥

जिस पर देव और देवियां क्रीडाके निमित्त आकर रहें वह निषध है इसप्रकार यह निषध पर्वतकी निषध संज्ञा है। और पृषोदरादिगणमें पाठ होनेसे यह व्याकरणानुसार शुद्ध शब्द है। यदि यहांपर यह शंका की जाय कि यदि देव देवियोंके क्रीडार्थ ठहरनेसे पर्वतकी निषध संज्ञा मानी जायगी तो देव देवियां तो अन्य पर्वतों पर भी क्रीडा करने ठहरते हैं इसलिए उन्हें भी निषधके नामसे कहा जायगा? सो ठीक नहीं। रूढिकी विशेषतासे निषधपर्वतकी ही निषध संज्ञा है अन्यकी नहीं इसलिए कोई दोष नहीं। प्रश्न—निषधपर्वत कहांपर है? उत्तर—

हरिविदेहयोर्मर्यादाहेतुः ॥ ६ ॥

हरिवर्षक्षेत्रके उत्तर और विदेहक्षेत्रसे दक्षिणकी ओर उन दोनों क्षेत्रोंका आपसमें विभाग करनेवाला निषधपर्वत है। वह निषधपर्वत चारसौ योजन ऊंचा है। सौ योजनप्रमाण नीचे जमीनमें गहरा है। सोलह हजार आठसौ ब्यालीस योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें दो भागप्रमाण चौडा है। इसकी पूर्व पश्चिमकी भुजाओंमें प्रत्येक भुजा बीस हजार एकसौ पैंसठ योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें दो भाग एवं अर्ध भाग किंचित् अधिक है। उत्तरदिशाकी ओरकी प्रत्यंचा चौरानवे हजार एकसौ छप्पन योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें दो भाग कुछ अधिक है। इस प्रत्यंचाका धनुषपृष्ठ एक लाख चौबीस हजार तीनसौ छियालीस योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें नव भाग कुछ अधिक है।

इस निषधपर्वतके ऊपर सिद्धायतनकूट १ निषधकूट २ हरिवर्षकूट ३ पूर्वविदेहकूट ४ हरिकूट ५

धृतिकूट ६ सीतोदाकूट ७ पश्चिमविदेहकूट ८ और रुचककूट ९ ये नौ कूट हैं। क्षुद्रहिमवान् पर्वतके कूटोंका जिसप्रकार वर्णन कर आए हैं उसीप्रकार इन कूटोंका भी वर्णन समझ लेना चाहिये। तथा जिसप्रकार क्षुद्रहिमवान पर्वत पर मंदिर और प्रासाद कह आए हैं उसीप्रकार प्रमाणके धारक यहांपर भी जिनमंदिर और प्रासाद समझ लेने चाहिये। इस निषधपर्वतके कूटोंमें अपने अपने कूटोंके नामके धारक देव और देवियां निवास करती हैं। प्रश्न—नीलपर्वतकी नील संज्ञा कैसे है? उत्तर—

नीलवर्णयोगान्नीलव्यपदेशः॥ ७॥

नील वर्णके संबंधसे पर्वतका नील नाम है अथवा जिसप्रकार नवम वासुदेवकी कृष्ण यह संज्ञा है उसीप्रकार नील पर्वतकी 'नील' यह स्वतः सिद्ध संज्ञा है। प्रश्न—नील पर्वत कहां पर है? उत्तर—

विदेहरम्यकविनिवेशभागी॥ ८॥

यह नील पर्वत विदेह और रम्यकक्षेत्रकी रचनाका विभाग करनेवाला है। जिसप्रकार निषध पर्वतका ऊपर प्रमाण बतला आए हैं उसीप्रकार इस नील पर्वतका भी समझ लेना चाहिये। अर्थात्—

चारसौ योजन तो नील पर्वत ऊंचा है। सौ योजन प्रमाण नीचे जमीनमें गहरा है। सोलह हजार आठसौ ब्यालीस योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें दो भाग प्रमाण चौडा है। इसकी पूर्व पश्चिमकी भुजाओंमें प्रत्येक भुजा बीस हजार एकसौ पैंसठ योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें दो भाग एवं अर्धभाग किंचित् अधिक है। उत्तर दिशाकी ओरकी प्रत्यंचा चौरानवे हजार एकसौ छप्पन योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें दो भाग कुछ अधिक है। इसकी प्रत्यंचाका धनुषपृष्ठ एक लाख चौबीस हजार तीनसौ छियालीस योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें नव भाग कुछ अधिक है।

इस नील पर्वतके ऊपर सिद्धायतनकूट १ नीलकूट २ पूर्वविदेहकूट ३ सीताकूट ४ कीर्तिकूट ५ नारीकांताकूट ६ अपरविदेहकूट ७ रम्यककूट ८ और आदर्शकूट ९ ये नौ कूट हैं। इन कूटोंके भी स्वरूपका वर्णन क्षुद्रहिमवानके कूटों सरीखा समझ लेना चाहिये। उन कूटोंके ऊपरके जिनमंदिर और प्रासादोंका वर्णन भी क्षुद्रहिमवानके जिनमंदिर और प्रासादोंके समान समझ लेना चाहिये। इन कूटोंके ऊपर जो प्रासाद हैं उनमें अपने अपने कूटोंके नामोंके धारक देव और देवियां निवास करते हैं। प्रश्न—रुक्मी पर्वतकी रुक्मी संज्ञा कैसे है। उत्तर—

रुक्मसद्भावाद्रुक्मीत्यभिधानं ॥ ९ ॥

जहां पर रुक्म (सुवर्ण) बाहुल्यरूपसे विद्यमान हो वह रुक्मी कहा जाता है, इस रूपसे पर्वतका रुक्मी यह नाम अन्वर्थ है। यदि यहां पर यह शंका की जाय कि रुक्मकी विद्यमानता तो दूसरे दूसरे पर्वतोंमें भी है। यदि रुक्मके संबंधसे रुक्मी कहा जायगा तो अन्य पर्वतोंको भी रुक्मी कहना आनिवार्य होगा? सो ठीक नहीं। जिसके कर (हाथ वा सूंढ) हो वह करी कहा जाता है। कर मनुष्यके भी है और करी नाम अन्य वस्तुओंका भी हो सकता है तथापि रूढिबलसे जिसप्रकार करी हाथी ही कहा जाता है उसीप्रकार भले ही अन्य पर्वतोंमें रुक्मकी विद्यमानता हो तथापि रुक्मी यह नाम पर्वत विशेष रुक्मीका ही है। प्रश्न—इस रुक्मी पर्वतकी रचना कहां है? उत्तर—

रम्यकहैरण्यवतविवेककरः ॥ १० ॥

यह रुक्मीपर्वत रम्यक् और हैरण्यवतक्षेत्रका विभाग करनेवाला है। महाहिमवान पर्वतका जो प्रमाण वर्णन कर आए हैं। उसीके समान इसका भी समझ लेना चाहिये। अर्थात्—

यह रुक्मी पर्वत दोसौ योजन ऊंचा है। पचास योजनकी गहरी नीचे जमीनमें इसकी नीम है।
चार हजार दोसौ दश योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें दश भाग प्रमाण चौडाई है। इसकी
पूर्व पश्चिम ओरकी भुजाओंमें प्रत्येक भुजा नौ हजार नौसौ छिहत्तर योजन और एक योजनके उन्नीस
भागोंमें नौ भाग आधा भाग कुछ अधिक है। इसकी उत्तरकी ओरकी प्रत्यंचा त्रेपन हजार नौसौ इक-
तीस योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें छह भाग कुछ अधिक है। इसकी प्रत्यंचाका धनुषपृष्ठ
सत्तावन हजार दोसौ तिरानवे योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें दश भाग कुछ अधिक है।

इस रुक्मी पर्वतके ऊपर सिद्धायतनकूट १ रुक्मीकूट २ रम्यककूट ३ नरकांताकूट ४ बुद्धिकूट ५
रूप्यकूलकूट ६ हैरण्यवतकूट ७ माणिकांचनकूट ८ ये आठ कूट हैं। क्षुद्रहिमवान् पर्वतके कूटोंका जिस-
प्रकार प्रमाण वर्णन कर आये हैं उसीप्रकार इनका भी प्रमाण समझ लेना चाहिये। इन कूटोंपरके जो
जिनमंदिर और प्रासाद हैं वे भी क्षुद्रहिमवान् कूटोंके मंदिर और प्रासादोंके समान समझ लेना
चाहिये। इन कूटोंके अग्रभागोंमें जो प्रासाद हैं उनमें अपने अपने कूटोंके नामोंके धारक देव और
देवियां निवास करते हैं। प्रश्न—शिखरी पर्वतकी शिखरी संज्ञा कैसे है? उत्तर—

**शिखरसद्भावाच्छिखरीति संज्ञा ॥ ११ ॥**

जिसपर शिखर अर्थात् कूट हों वह शिखरी कहा जाता है इस व्युत्पत्तिके आधारपर पर्वतकी शिखरी
संज्ञा है। यदि यहांपर यह कहा जाय कि—शिखर तो और पर्वतोंके भी विद्यमान हैं। यदि शिखरवाला
शिखरी माना जायगा तो अन्य पहाडोंको भी शिखरी कहना होगा। सो ठीक नहीं, जिसप्रकार जिसके
शिखंड—शिखा अथवा चोटी होती है वह शिखंडी कहा जाता है। यद्यपि शिखंड मयूरसे अतिरिक्त

अन्य पक्षियोंमें भी है तथापि जिसप्रकार रूढिवलसे शिखंडी शब्दका अर्थ मयूर ही लिया जाता है उसीप्रकार यद्यपि अन्य पर्वतोंके भी शिखरोंकी विद्यमानता है तथापि रूढिवलसे शिखरी शब्द पर्वत विशेषका ही वाचक है। प्रश्न—शिखरी पर्वतकी रचना कहांपर है? उत्तर—

हैरण्यवतैरावतसेतुबंधः स गिरिः ॥ १२ ॥

हैरण्यवत और ऐरावत क्षेत्रोंका सेतुबंध ( पुलकी रचना ) के समान शिखरी पर्वत बीचमें पडा हुआ है। अर्थात् जिसप्रकार पुल नदीके इस किनारेसे उस किनारेका संबंध जोडता है उसीप्रकार यह पर्वत भी हैरण्यवत और ऐरावत क्षेत्रोंका संबंध जोडता है अर्थात् दोनोंके बीचमें पडा हुआ है अथवा पुल जैसे दोनों किनारोंका विभाग करता है उसीप्रकार यह पर्वत दोनों क्षेत्रोंका विभाग करता है। इसका कुल प्रमाण क्षुद्र हिमवान् पर्वतके प्रमाणके समान समझ लेना चाहिये। अर्थात्—

यह शिखरी पर्वत पच्चीस योजन प्रमाण नीचे जमीनमें गहरा है। सौ योजन ऊंचा है। एक हजार बावन योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें बारह भाग प्रमाण चौडा है। इस शिखरी पर्वतकी उत्तरकी ओर की प्रत्यंचा चौवीस हजार नौसौ वत्तीस योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें एक भाग कुछ कम है। प्रत्यंचाका धनुष पृष्ठ पच्चीस हजार दोसौ तीस योजनके उन्नीस भागोंमें चार भाग कुछ अधिक है। तथा इसकी पूर्व पश्चिम ओरकी दोनों भुजाओंमें प्रत्येक भुजा पांच हजार तीनसौ पचास योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें पंद्रह भाग कुछ अधिक अर्धभाग प्रमाण है।

इस शिखरी पर्वतके ऊपर सिद्धायतनकूट १ शिखरीकूट २ हैरण्यवतकूट ३ रसदेवीकूट ४ रक्तावती ( रत्या ) कूट ५ रक्ताकूट ६ श्लक्ष्णकूलाकूट ७ लक्ष्मीकूट ८ गंधदेवीकूट ९ ऐरावतकूट १० और

मणिकांचन कूट ११ ये ग्यारहकूट हैं। इन समस्त कूटोंका प्रमाण क्षुद्र हिमवानके कूटोंके समान समझना चाहिये। तथा इन कूटोंपर जो जिनमंदिर और प्रासाद हैं वे भी क्षुद्र हिमवान पर्वतके कूटोंपरके जिन मंदिर और प्रासादोंके समान समझ लेने चाहिये। शिखरी पर्वतके कूटोंपरके जो प्रासाद हैं उनमें अपने अपने कूटोंके नामधारक देव और देवियां निवास करते हैं ॥ ११ ॥

हिमवन् आदि छह कुलाचलोंका रंग कैसा कैसा है? यह बात प्रतिपादन करनेकेलिए सूत्रकार सूत्र कहते हैं—

**हेमार्जुनतपनीयवैडूर्यरजतहेममयाः ॥ १२ ॥**

हिमवानपर्वत सुवर्णमय अर्थात् पीतवर्णका है। महाहिमवान सफेद चांदीके समान रंगवाला है। तीसरा निषधपर्वत ताये सुवर्णके समान है। चौथा नीलपर्वत वैडूर्यमय अर्थात् मयूरके कंठके समान नीले रंगका है। पांचवां रुक्मिपर्वत चांदीके समान सफेद वर्णका है और छठा शिखरी पर्वत सोनेके समान पीतवर्णका है।

हिमवान आदि पर्वत हेम आदि मय समझ लेने चाहिये। 'हेममयाः' यहांपर जो मयट् प्रत्ययका विधान है वह हेम अर्जुन आदि प्रत्येक शब्दके साथ है। हेम आदिका संबंध जोडनेकेलिए यहांपर क्रमसे हिमवान् आदिकी अनुवृत्ति है अर्थात् हिमवान्पर्वत हेममय चीनपटकेसे वर्णका है। महाहिमवान अर्जुनमय सफेद वर्णका है। निषध ताये हुए सुवर्णके समान मध्याह्नकालके चमचमाते सूर्यके तुल्य है। नील पर्वत वैडूर्यमय मयूरकी गर्दनके समान नील रंगका है। रुक्मी पर्वत रजतमयी सफेदवर्णका है और शिखरी पर्वत हेममय चीनपटके वर्णका है। इन छहोंमें प्रत्येक कुलाचल अपनी दोनों ओर आधे आधे

योजन चौडे, पर्वतके समान लंबे एवं बहुतसे तोरणद्वारोंसे विभाजित पद्मवरवेदिकासे वेष्टित दो दो वनखंडोंसे शोभायमान हैं ॥ १२ ॥

और भी उन्हीं कुलाचलोंका विशेष बतलानेकेलिए सूत्रकार सूत्र कहते हैं—

## मणिविचित्रपार्श्वा उपरि मूले च तुल्यविस्ताराः ॥ १३ ॥

इन छहो कुलाचलोंके पसवाडे—दोनों ओरके पार्श्वभाग नाना प्रकारके रंग विरंगे प्रभावाले मणियोंसे चित्र विचित्र हैं तथा ये ऊपर नीचे एवं मध्यभागमें तुल्य विस्तारवाले अर्थात् एकसे चौडे दीवालके समान हैं।

नाना प्रकारके वर्ण और प्रभाव आदि गुणोंकी धारक नाना प्रकारकी मणियोंसे उपर्युक्त कुलाचलोंके पसवाडे चित्र विचित्र हैं।

अनिष्टसंस्थाननिवृत्त्यर्थमुपर्यादिवचनं ॥ १ ॥

उपर्युक्त कुलाचलोंकी रचना कोई अन्य अन्य प्रकारसे न मान बैठे उस अनिष्टरचनाकी निवृत्तिके लिए सूत्रमें 'उपरि' आदि पदोंका उल्लेख किया गया है। सूत्रमें जो 'च' शब्दका उल्लेख है वह मध्यरूप अर्थके समुच्चयकेलिए है। सार अर्थ यह है कि जो विस्तार इन पर्वतोंका मूलभागमें है वही विस्तार ऊपर और मध्यभागमें है ॥ १३ ॥

अब छह कुलाचलोंके मध्यभागमें रहनेवाले छह सरोवरोंका सूत्रकार उल्लेख करते हैं—

---

१—श्लोकवार्तिककारने 'मणिविचित्रपार्श्वाः' इतना एक सूत्र माना है और 'उपरि मूले च तुल्यविस्ताराः' इतना दूसरा सूत्र माना है।

**पद्ममहापद्मतिगिंछकेसरिमहापुंडरीकपुंडरीका ह्रदास्तेषामुपरि ॥ १४ ॥**

उन पर्वतोंके ऊपर पद्म महापद्म तिगिंछ केसरी महापुंडरीक और पुंडरीक ये छह सरोवर हैं। अर्थात् हिमवान पर्वतपर पद्म नामका सरोवर है। महाहिमवान् पर्वतपर महापद्म, निषधपर तिगिंछ, नीलपर केसरी, रुक्मीपर महापुंडरीक और शिखरी पर्वतपर पुंडरीक नामका सरोवर है।

पद्मादिभिः सहचरणाद्ध्रदेषु पद्मादिव्यपदेशः ॥ १ ॥

पद्म महापद्म तिगिंछ केसरि महापुंडरीक और पुंडरीक ये छह नाम प्रधान प्रधान कमलोंके हैं। इन्हीं कमलोंके साहचर्यसे पद्म आदि सरोवरोंके पद्म आदि नाम हैं। अर्थात् पद्म नामक कमलके संबंधसे सरोवरका पद्म नाम है, महापद्म नामक कमलके संबंधसे महापद्म नाम है। तिगिंछ नामक कमलके संबंधसे तिगिंछ नाम है। केसरी नामक कमलके संबंधसे केसरी नाम है। महापुंडरीकके संबंधसे महापुंडरीक और पुंडरीक नामक कमलके संबंधसे सरोवरका पुंडरीक नाम है। ये पद्म आदि सरोवर क्रमसे हिमवान आदि पर्वतों पर हैं। अर्थात् हिमवान पर्वतके ऊपर पद्म नामका सरोवर है। महाहिमवानके ऊपर महापद्म नामका सरोवर है इसीप्रकार सूत्रके सामान्य अर्थमें लिखी हुई रीतिके समान आगे भी समझ लेना चाहिये।

पद्म नामक प्रथम सरोवरके संस्थानकी विशेषता प्रतिपादन करनेकेलिए सूत्रकार सूत्र कहते हैं—

**प्रथमो योजनसहस्रायामस्तदर्धविष्कंभो ह्रदः ॥ १५ ॥**

पद्म आदि सरोवरोंमें पहिला पद्म सरोवर पूर्वसे पश्चिम तक एक हजार योजन लंबा है और उससे आधा पांचसौ योजन उत्तरसे दक्षिण तक चौडा है।

यह पद्म नामका सरोवर पूर्वपश्चिम एक हजार योजन लंबा है। उत्तरदक्षिण पांचसौ योजनप्रमाण विस्तीर्ण है, वज्रमयी तलका धारक है, भांति भांतिकी मणियां सुवर्ण और चांदीसे चित्र विचित्र तटोंसे शोभित है, सफेद और उत्तम सुवर्णमयी पीतवर्णके बुर्जोंसे अलंकृत, चार तोरणद्वारोंसे विभाजित, आधे योजन ऊंची, पांचसौ योजन चौडी और पद्म सरोवरके समान ही लंबी ऐसी पद्मवरवेदिकासे वेष्टित है, चारो दिशाओंमें रहनेवाले चार वनखंडोंसे व्याप्त है, पवित्र स्फटिकमणिके समान स्वच्छ, गंभीर और अक्षय जलका धारक है, अनेक प्रकारके कमलपुष्पोंसे शोभायमान है तथा शरद ऋतुमें चंद्रमा और ताराओंसे विभूषित जो पर्यंत भाग उससे परिवेष्टित, विचित्र मेघपटलका धारक और नीचेके भागमें प्राप्त आकाशके खंडके समान है ॥ १५ ॥

यह पद्म नामका सरोवर गहरा कितना है? सूत्रकार इस विषयका उल्लेख करते हैं—

दशयोजनावगाहः ॥ १६ ॥

सूत्रार्थ—पद्म नामक सरोवरकी गहराई दश योजनप्रमाण है।

अवगाह शब्दका अर्थ प्रवेश वा निम्नता है। 'दश योजनानि अवगाहोऽस्य स दशयोजनावगाहः' यह दशयोजनावगाह शब्दकी व्युत्पत्ति है। पद्म नामका सरोवर दश योजनप्रमाण अवगाहका धारक है ॥ १६ ॥

पद्म सरोवरके कमलका प्रमाण सूत्रकार कहते हैं—

तन्मध्ये योजनं पुष्करं ॥ १७ ॥

सूत्रार्थ—उस पद्म सरोवरके भीतर एक योजनका लंबा चौडा कमल है।

पद्म सरोवरके कमलके पत्ते एक कोश लंबे हैं। दो कोश चौडी कर्णिका ( कली ) है इस रूपसे वह कमल एक योजन लंबा चौडा है। यहांपर योजनका अर्थ योजन प्रमाण है। इस पद्म सरोवरके कमलका नाल जलके तलभागसे दो कोश ऊंचा है, दो कोश प्रमाण मोटा पत्तोंका समूह है, मूल भाग वज्रमयी है, अरिष्ट ( नील ) मणिमयी कंद है । रजतमणिमयी मृणाल दंड है । वैडूर्यमणिमयी नाल ( पृष्ठभागकी रेखा ) है। उसका बाहिरका पत्र तपे हुए सोनेके समान है, भीतरी पत्र जांबूनद सोनेके समान है, केसर ( तंतु ) तपे सुवर्णके समान है। नाना प्रकारकी मणियोंसे गुंफित सुवर्णमयी कर्णिका है तथा अपनेसे आधे प्रमाणके ऊंचे एकसौ आठ कमलोंसे परिवेष्टित है ऐसा मनोहर यह कमल है।

इस कमलका पूर्वोत्तर ईशानकोन, उत्तरपश्चिम वायुकोन और उत्तरदिशा इसप्रकार इन तीनों दिशाओंमें चार हजार कमल हैं और उनमें श्रीदेवीके परिवारस्वरूप सामानिक जातिके देवगण रहते हैं। दक्षिण और पूर्वदिशाके मध्यभागमें रहनेवाले अग्निकोणमें बत्तीस हजार कमल हैं और उनमें श्रीदेवीकी अंतरंग सभाके देव रहते हैं। दक्षिणदिशामें चालीस हजार कमल हैं और उनमें मध्यमसभाके देव रहते हैं। दक्षिण और पश्चिमदिशाके मध्यस्थ नैऋत्यकोणमें अडतालीस हजार कमल हैं और उनमें बाह्यसभाके देव रहते हैं। पश्चिमदिशामें सात कमल हैं और उनमें हस्ती, अश्व, रथ, बैल, गंधर्व, किन्नर और नर्तकी इस सात प्रकारकी सेनाके नायक सात महत्तर देव निवास करते हैं। पूर्व आदि चारों महादिशाओंमें सोलह हजार कमल हैं और उनमें आत्मरक्ष जातिके देवगण निवास करते हैं। ये समस्त कमल; पद्म नामक कमलके परिवार कमल हैं । एक लाख चालीस हजार एकसौ पंद्रह हैं और पद्म कमलसे आधी ऊंचाईके धारक हैं ॥ १७ ॥

पद्मसरोवर और उसके पद्म नामक प्रधान कमलकी लंबाई चौडाईका वर्णन कर दिया गया अब अन्य सरोवर और कमलोंकी लंबाई आदि बतलानेकेलिए सूत्रकार सूत्र कहते हैं—

**तद्द्विगुणद्विगुणा ह्रदाः पुष्कराणि च ॥ १८ ॥**

सूत्रार्थ—उस पहिले तालाब और कमलसे दुगुने दुगुने लंबे आदि अगले अगले तालाब और कमल हैं।

स च तच्च ते तयोर्द्विगुणद्विगुणास्तद्द्विगुणद्विगुणाः' यह यहांपर तद्द्विगुणद्विगुण शब्दका विग्रह है अर्थात् पहिले सरोवर और पहिले सरोवरके कमलसे आगे आगेके सरोवर और कमल लंबाई आदिमें दूने दूने हैं।

द्विगुणद्विगुणा इति द्वित्वं व्याप्त्यर्थं ॥ १ ॥

'द्विगुणद्विगुणाः' यह जो वीप्सागर्भित द्वित्व है वह पहिलेके सरोवरोंसे आगेके सरोवर दूने दूने हैं इस व्याप्तिके प्रदर्शनकेलिए है। यहांपर द्विगुणपना लंबाई आदिकी अपेक्षा ग्रहण करना चाहिये। जिसतरह पहिले सरोवरसे दूसरा सरोवर लंबाई आदिमें दूना है उसीप्रकार पहिले कमलसे दूसरा कमल भी लंबाई आदिकी अपेक्षा दूना है यह भी यहांपर संबंध है। शंका—

द्वित्वात्तयोर्बहुवचनाभाव इति चेन्न विवक्षितापरिज्ञानात् ॥ २ ॥

दो सरोवरोंमें पहिले सरोवरकी अपेक्षा दूसरा सरोवर लंबाई आदिमें दूना है। तथा पहिले कमलकी अपेक्षा दूसरा कमल लंबाई आदिमें दूना है यह यहां द्विवचनका अर्थ है इसलिए 'तद्द्विगुणा' यह

१ तिगिंछ सरोवर और तिगिंछ पद्म तक लेना चाहिये। वाकीके उत्तरके सरोवर और कमल दक्षिणके सरोवर और कमलोंके समान समझ लेने चाहिये। 'उत्तरा दक्षिणा तुल्याः' इस सूत्रसे कहा जायगा।

यहां बहुवचनांत शब्दका उल्लेख न कर 'तद्‌द्विगुणद्विगुणौ' यह द्विवचनांत शब्दका उल्लेख करना चाहिये? सो ठीक नहीं। समान प्रमाणके धारक आदि और अंतके सरोवर और कमलोंसे दक्षिण और उत्तरके सरोवर और कमल लंबाई आदिकी अपेक्षा दूने दूने हैं अर्थात् पहिले पद्मसरोवर कमलसे तीसरे तिगिंछ सरोवर वा कमल तक लंबाई आदि दूनी दूनी है। एवं अंतके पुंडरीक सरोवर वा कमल से पहिले केसरी तक सरोवर वा कमल, लंबाई आदिमें दूने हैं यह यहां तात्पर्य विवक्षित है। इस विवक्षित अर्थके अज्ञानसे उपर्युक्त दोष यहां लागू नहीं हो सकता। इसलिए 'तद्द्विगुणद्विगुणाः' यह बहुवचनांत प्रयोग असाधु नहीं अर्थात् पहला पद्म और पहला सरोवर ये दो ही यहां द्विगुणताकेलिए विवक्षित नहीं है किंतु उत्तरके सभी दक्षिणके पद्मसरोवरोंके समान द्विगुणित हैं इस अर्थकी विवक्षा होनेसे बहुत पद्म और सरोवरोंके वर्णनकी अपेक्षा बहुवचन प्रयोग ही आवश्यक है। यदि यहां पर यह शंका की जाय कि—

तत् शब्द पूर्वनिर्दिष्ट अर्थका ग्राहक होता है किंतु जिस अर्थका ऊपर निर्देश नहीं किया गया है उसका तत् शब्दसे ग्रहण नहीं हो सकता। ऊपर पहिले पद्म सरोवर वा कमलकी लंबाई आदि कही गई है इसलिये पहिले सरोवर और कमलकी अपेक्षा आगेके सरोवर और कमल लंबाई आदि में दूने दूने लिये जासकते हैं। परंतु अंतके सरोवर वा कमलकी लंबाई चौडाईका वर्णन नहीं किया गया किंतु आगे किया जायगा इसलिये उससे उत्तरके पहिले सरोवर वा कमल लंबाई आदिकी अपेक्षा दूने दूने नहीं लिये जासकते। सो ठीक नहीं। क्योंकि—

बहुवचननिर्देशात्तद्ग्रहणं॥ ३ ॥

'तद्द्विगुणद्विगुणाः' यह यहां पर बहुवचनका उल्लेख किया गया है। इस बहुवचनकी सामर्थ्यसे अंतके सरोवर वा कमलसे उत्तरके सरोवर वा कमल लंबाई आदिमें दूने दूने हैं यह अर्थ है अन्यथा 'तद्द्विगुणद्विगुणौ' यह द्विवचनांत प्रयोग ही उपयुक्त था, बहुवचनका उल्लेख निरर्थक ही है। यदि यहां पर फिर यह शंका उठाई जाय कि–तिगिंछ सरोवर वा कमल तक ही क्यों दूनापन लिया गया, केसरी आदिमें भी क्यों दूनापनका व्यवहार नहीं ? इसका समाधान वार्तिककार देते हैं–

व्याख्यानतो वक्ष्यमाणसंबंधाच्चानिष्टनिवृत्तिः ॥ ४ ॥

व्याख्यानसे विशेष प्रतिपत्ति होती है यदि किसी प्रकारका सामान्यशास्त्रके विवेचनमें संदेह होजाय तो जिस सामान्य शास्त्रमें वह व्याख्यान है वह शास्त्र अप्रमाणीक नहीं माना जासकता। उसकी पुष्टि विशेषशास्त्रके व्याख्यानसे हो जाती है। यह सर्वमान्य निर्धारित वचन है। यद्यपि यहांपर सूत्रके अर्थकी सामर्थ्यसे केसरी आदिमें भी द्विगुणपना प्राप्त है परंतु शास्त्रका व्याख्यान यही है कि प्रथम पद्म सरोवर वा कमलसे तिगिंछ तक सरोवर वा कमल दूने दूने हैं आगेके नहीं तथा अंतके पुंडरीक नामक सरोवर वा कमलसे उत्तरके पहिले सरोवर वा कमल दूने दूने हैं इसलिये तद्द्विगुणद्विगुणाः इस बहुवचनकी सामर्थ्यसे केसरी आदिमें द्विगुणपना, जो कि अनिष्ट है, नहीं माना जा सकता।

अथवा–'उत्तरा दक्षिणतुल्याः' अर्थात् उत्तरके सरोवर आदि दक्षिणके सरोवर आदिके समान हैं इस सूत्रमें अंतके सरोवर वा कमलसे उत्तरके पहिले सरोवर वा कमल दूने दूने हैं, यह बात कही गई है। इस सूत्रका तद्द्विगुणेत्यादि सूत्रमें संबंध है इसलिये अंतके सरोवर वा कमलसे उत्तरके पहिले सरोवर

वा कमल दूने दूने हैं यह इष्ट अर्थ है किंतु तिगिंछसे दूना केसरी और उससे दूना महापुंडरीक और महापुंडरीकसे दूना पुंडरीक है यह अनिष्ट अर्थ यहांपर नहीं। वह खुलासारूपसे इसप्रकार है—

महाहिमवान पर्वतके उपर ठीक मध्यभागमें महापद्म नामका सरोवर है और वह दो हजार योजन लंबा, एक हजार योजन चौडा और वीस योजन गहरा है। उस महापद्म सरोवरके मध्यभागमें महापद्म नामका कमल है जो कि जलके तलभागसे दो कोश पर्यंत ऊंचे और एक योजनके मोटे अनेक पत्तोंका धारक है। दो कोश लंबे पत्र और एक योजन लंबी कर्णिकाका धारक होनेसे दो योजन लंबा चौडा है। इस महापद्मके जो परिवार कमल हैं उनकी संख्या पद्म कमलके ही समान एक लाख चालीस हजार एकसौ पंद्रह है।

निषध पर्वतके ऊपर ठीक मध्यभागमें तिगिंछ नामका सरोवर है जोकि चार हजार योजनका लंबा, दो हजार योजनका चौडा और चालीस योजनका गहरा है। इस तिगिंछ सरोवरके मध्यभागमें तिगिंछ नामका कमल है जो कि जलके तलभागसे दो कोश पर्यंत ऊंचा उठा हुआ है दो योजन मोटे अनेक पत्रोंका धारक है एंव एक योजन लंबे पत्र और दो योजन लंबी कर्णिकाका धारक होनेसे चार योजनका लंबा चौडा है। इस तिगिंछ कमलके परिवार कमलोंकी संख्या पूर्वोक्त पद्म कमलके परिवार कमलोंकी बराबर है।

नीलपर्वतके ऊपर ठीक मध्यभागमें केसरी नामका सरोवर है। वह तिगिंछ सरोवरके समान है और उसके परिवार कमल भी उसीके समान हैं अर्थात्—

केसरी सरोवर चार हजार योजन लंबा, दो हजार योजन चौडा और चालीस योजन गहरा है।

उसके अंदर केसरी नामका कमल है जो कि जलके तलभागसे दो कोश ऊंचा उठा हुआ है दो योजन मोटे बहुतसे पत्रोंका धारक है एवं एक योजनप्रमाण लंबे पत्रोंका और दो योजनप्रमाण लंबी कर्णिकाका धारक होनेसे चार योजनप्रमाण लंबा चौडा है इसके परिवार कमलोंकी संख्या पद्म कमलके समान ही समझ लेना चाहिये ।

रुक्मीपर्वतके ऊपर ठीक मध्यभागमें महापुंडरीक नामका सरोवर है वह महापद्म नामक कमलके समान है और उसके परिवार कमल भी महापद्म कमलके परिवार कमलोंके समान हैं अर्थात्—

महापुंडरीक सरोवर दो हजार योजन लंबा, एक हजार योजन चौडा और बीस योजन गहरा है। इसके भीतर महापुंडरीक नामका ही कमल है जो कि जलके तलभागसे दो कोश ऊंचा है। एक योजनके मोटे अनेक पत्तोंका धारक है तथा दो कोश लंबे पत्रोंका और एक योजन लंबी कर्णिकाका धारक होनेसे दो योजनका लंबा चौडा है।

शिखरी पर्वतके ऊपर ठीक मध्यभागमें पुंडरीक नामका सरोवर है और वह पद्म सरोवरके समान है और उसके परिवार कमल भी उसीके समान हैं अर्थात्—

पद्म नामका सरोवर एक हजार योजन लंबा, पांचसौ योजनका चौडा और दश योजनका गहरा है। इसके भीतर पुंडरीक नामका ही कमल है जो कि जलके तलभागसे दो कोश प्रमाण ऊपरको उठा हुआ है दो कोशप्रमाण ही मोटे पत्तोंका धारक है एवं एक कोश लंबे पत्रोंका और दो कोश चौडी कर्णिकाका धारक होनेसे एक योजनप्रमाण लंबा चौडा है। इसके परिवार कमलोंका प्रमाण पद्मकमलके ही समान एक लाख चालीस हजार एकसौ पंद्रह है। शंका—

'तद्द्विगुणद्विगुणाः' यहांपर जो तत् शब्द है उसका द्विगुण शब्दके साथ समास है कि द्विगुण-द्विगुण शब्दके साथ ? यदि यह कहा जायगा कि द्विगुण शब्दके साथ समास है तब तद्द्विगुण यह जो समुदाय है उसका सूत्रमें दो बार उल्लेख करना पडेगा अर्थात् तद्द्विगुणतद्द्विगुणाः ऐसा कहना पडेगा। यदि कहा जायगा कि द्विगुणद्विगुण शब्दके साथ समास है तब द्विगुणद्विगुणरूप समुदाय असुबंत है अर्थात् द्विगुणश्च द्विगुणश्च द्विगुणद्विगुणौ इस रूपसे न्यायप्राप्त द्विगुणद्विगुण शब्द सुबंत होता तब तो तयोर्द्विगुणद्विगुणौ तद्द्विगुणद्विगुणौ ऐसा समास हो जाता परंतु यहां तो 'द्विगुणद्विगुणाः' यह बहुवचनांत द्विगुणद्विगुण शब्दका प्रयोग है जो कि व्याकरणकी परिपाटीके विरुद्ध असुबंत सरीखा है इसलिए उसके साथ तत् शब्दका समास नहीं हो सकता। यदि कहा जायगा कि यह वीप्सामें द्वित्व है समास नहीं तब 'तयोर्द्विगुणद्विगुणाः' ऐसे वाक्यका उल्लेख ही उपयुक्त है इसरीतिसे 'तद्द्विगुणद्विगुणाः' यह प्रयोग साधु नहीं जान पडता ? सो ठीक नहीं। यहांपर अपादान पंचमीके अर्थमें तत् शब्दका निपात है इसलिए 'तद्द्विगुणद्विगुणाः' यहांपर समास नहीं किंतु 'ततो द्विगुणा द्विगुणाः' यह वाक्यार्थ है इसलिए कोई दोष नहीं ॥ १८ ॥

पद्म आदि कमलोंमें रहनेवाली देवियां और उनके परिवारका सूत्रकार प्रतिपादन करते हैं—

**तन्निवासिन्यो देव्यः श्रीह्रीधृतिकीर्तिबुद्धिलक्ष्म्यः पल्योपमस्थितयः ससामानिकपारिषत्काः ॥ १९ ॥**

उक्त छहो कमलोंमें रहनेवाली श्री, ह्री, धृति, कीर्ति, बुद्धि और लक्ष्मी नामकी छह देवियां हैं जो कि एक पल्यकी आयुकी धारक हैं और सामानिक एवं पारिषत्क जातिके देवोंके साथ निवास करती हैं।

उन कमलोंके भीतर कर्णिकाके मध्यभागके एक प्रदेशमें रहनेवाले, शरदृतुके निर्मल और पूर्ण चंद्रमाकी कांतिके समान मनोहर कांतिके धारक, एक कोश लंबे, आधा कोश चौडे और कुछ कम एक कोश ऊंचे प्रासाद हैं उन प्रासादोंमें रहनेवाली श्री आदिक देवियां हैं।

श्र्यादीनामितरेतरयोगे द्वंद्वः ॥ १ ॥

'श्रीश्च ह्रीश्च धृतिश्च कीर्तिश्च बुद्धिश्च लक्ष्मीश्च श्रीह्रीधृतिकीर्तिबुद्धिलक्ष्म्यः' यह यहां श्री आदिका आपसमें इतरेतरयोग द्वंद्व समास है। पद्म आदि सरोवरोंमें क्रमसे श्री आदि देवियोंका निवास समझ लेना चाहिये अर्थात् पद्म सरोवरके पद्म कमलमें श्रीदेवी रहती है। महापद्म सरोवरके महापद्म कमलमें ह्रीदेवी रहती है। तिगिंछ सरोवरके तिगिंछ कमलमें धृतिदेवी रहती है। केसरी सरोवरके केसरीकमलमें कीर्ति नामकी देवी रहती है। महापुंडरीक सरोवरके महापुंडरीक कमलमें बुद्धि नामकी देवी रहती है और पुंडरीक नामके सरोवरके पुंडरीक कमलमें लक्ष्मी नामकी देवी रहती है।

स्थितिविशेषनिर्ज्ञानार्थं पल्योपमवचनं ॥ २ ॥

देवियोंकी सामान्यरूपसे स्थितिके विद्यमान रहते भी श्री आदि देवियोंकी विशेष स्थिति जनानेके लिए सूत्रमें 'पल्योपमस्थिति' शब्दका उल्लेख किया गया है 'पल्योपमा स्थितिरासां ताः पल्योपमस्थितयः' अर्थात् श्री आदि देवियोंकी एक पल्यप्रमाण स्थिति है।

परिवारनिर्ज्ञानार्थं सामानिकपारिषत्कवचनं ॥ ३ ॥

श्री आदि देवियोंके परिवारके प्रतिपादन करनेकेलिए 'सामानिकपारिषत्क' शब्दका ग्रहण है। समान स्थानमें जो हों वे सामानिक कहे जाते हैं। समान शब्दसे "तदादेश्च" इस सूत्रसे ठञ् प्रत्यय

करने पर सामानिक शब्दकी सिद्धि हुई है। सामानिकाश्च परिषदश्च 'सामानिकपरिषदः' यह सामानिकपरिषत् शब्दका विग्रह है। शंका—

सामानिक और परिषत् शब्दमें अल्पाक्षरवाले परिषत् शब्दका पूर्वनिपात न कर सामानिक शब्दका क्यों किया गया ? उत्तर—पारिषद देवोंकी अपेक्षा सामानिक देव पूज्य हैं अर्थात् ऐश्वर्यके सिवाय श्री आदिक देवियोंके समान ही सामानिक देवोंकी विभूतियां हैं पारिषद देवोंकी वैसी विभूति नहीं इसलिए पारिषद शब्दकी अपेक्षा सामानिक शब्दका प्रथम उल्लेख किया गया है। उपर्युक्त श्री आदिक देवियां सामानिक और पारिषद देवोंके साथ निवास करती हैं सामानिक और पारिषद देवोंके रहनेके कमलोंका निरूपण कर दिया गया है। उन कमलोंके मध्य भागोंमे जो प्रासाद हैं उनमें ये रहते हैं ॥ १९ ॥

जिन नदियोंके द्वारा क्षेत्रोंका विभाग हुआ है उन नदियोंका सूत्रकार उल्लेख करते हैं—

**गंगासिंधूरोहिद्रोहितास्याहरिद्धरिकांतासीतासीतोदानारीनरकांतासुवर्ण-रूप्यकूलारक्तारक्तोदाः सरितस्तन्मध्यगाः ॥ २० ॥**

उक्त सातो क्षेत्रोंमें बहनेवाली गंगा सिंधू रोहित रोहितास्या हरित् हरिकांता सीता सीतोदा नारी नरकांता सुवर्णकूला रूप्यकूला रक्ता और रक्तोदा ये चौदह नदियां हैं जो कि उक्त छहो सरोवरोंसे निकलीं हुई हैं।

गंगा आदि पदोंका आपसमें इतरेतर योग द्वंद्वसमास है। अर्थात् गंगा च सिंधू च रोहिच्च रोहितास्या च हरिच्च हरिकांता च सीतोदा च नारी च नरकांता च सुवर्णकूला च रूप्यकूला च रक्ता च रक्तोदा

च गंगासिंधूरोहितादयः। यह इतरेतरयोग द्वंद्व समास है। उदक् शब्दका उदभाव निपातित होता है यह ऊपर कह दिया गया है इसलिए सीतोदा और रक्तोदा यहांपर उदांत शब्दोंका प्रयोग किया गया है।

गंगा आदिक नदियां हैं वापियां नहीं यह समझानेकेलिए सूत्रमें 'सरित्' शब्दका उल्लेख किया गया है। ये गंगा सिंधु आदि नादियां दूर दूर हैं कि समीप समीप हैं। इस संदेहकी निवृत्तिकेलिए सूत्रमें 'तन्मध्यगाः' इस शब्दका उल्लेख किया गया है अर्थात् उपर्युक्त क्षेत्रोंमें बहनेवाली ये नादियां हैं॥ २०॥

'ये नदियां एक ही क्षेत्रमें बहनेवाली हैं' इस अनिष्ट बातकी निवृत्तिकेलिए अथवा किस किस दिशामें कौन कौन नदी बहती है? इस बातके प्रतिपादनकेलिए सूत्रकार सूत्र कहते हैं—

**द्वयोर्द्वयोः पूर्वाः पूर्वगाः॥ २१॥**

एक एक क्षेत्रमें जो दो दो नादियां बहती हैं उन दो दो नदियोंके सात युगलोंमेंसे पहिली पहिली नादियां पूर्व समुद्रमें जानेवाली हैं। अर्थात् गंगा रोहित् हरित् सीता नारी सुवर्णकूला और रक्ता ये सात नादियां पूर्वके समुद्रमें जाकर मिलती हैं।

द्वयोर्द्वयोरेकक्षेत्रं विषय इत्याभिसंबंधादेकत्र सर्वासां प्रसंगानिवृत्तिः॥ १॥

यदि किसी वाक्यशेषकी आवश्यकता पडे और सूत्रमें यह न हो तो उसकी कल्पना कर ली जाती है क्योंकि वाक्य वक्ताके आधीन होता है इसप्रकार यहां इच्छासे वाक्यशेषका निश्चय कर दो दो नादियोंका एक एक क्षेत्र विषय है इस वाक्यशेषकी यहांपर कल्पना है। इसलिए समस्त नादियां एक ही क्षेत्रमें बहनेवाली हैं यह जो यहांपर आनिष्ट प्रसंग आया था उसकी निवृत्ति हो गई।

पूर्वाः पूर्वगा इति वचनं दिग्विशेषप्रतिपत्त्यर्थं ॥ २ ॥

'पूर्वाः पूर्वगाः' यह जो सूत्रमें उल्लेख किया गया है वह दिशा विशेषके प्रतिपादनकेलिए किया गया है। वहांपर जो पहिली पहिली नदियां हैं वे पूर्व समुद्रमें जाकर मिली हैं यह अर्थ है। सूत्रमें जो गंगा सिंधू आदिका निर्देश किया गया है उसकी अपेक्षासे 'पूर्वाः पूर्वगाः' यहांपर पूर्वपना लिया गया है। यदि यहांपर यह शंका की जाय कि—

जब सूत्रनिर्देशकी अपेक्षा पूर्वपना लिया गया है तब कही गई गंगा सिंधू आदि सात नदियोंको पूर्व समुद्रमें जानेवाली माना जायगा क्योंकि सूत्रमें पहिले उन्हींका निर्देश है। सो ठीक नहीं। वहांपर 'द्वयोर्द्वयोः' इसका संबंध है इसलिए दो दो नदियोंमें जो पहिली पहिली हैं वे पूर्व समुद्रमें जाकर मिली हैं एक ही लवण समुद्रके पूर्व भागकी ओर मिलनेसे पूर्व समुद्रमें मिली हैं यह कहा जाता है। यह यहां अर्थ है इसरीतिसे गंगा सिंधू दो नदियोंमें पहिली गंगा, रोहित् रोहितास्या इन दो नदियोंमें पहिली रोहित् इत्यादि रूपसे जोडाकी पहिली नदियां ही पूर्व समुद्रमें जानेवाली कही जांयगी किंतु सूत्र-निर्देशके अनुसार गंगा सिंधू आदि पूर्व समुद्रमें जाकर मिलनेवाली नहीं कही जा सकतीं। यदि यहां पर यह शंका की जाय कि—

सूत्रमें जो 'द्वयोर्द्वयोः' का ग्रहण है उसका अर्थ तो यह है कि दो दो नदियोंका एक एक क्षेत्र विषय है, यही अर्थ ऊपर कहा भी गया है इसलिए दो दो नदियोंमें पहिले पहिलेकी पूर्व समुद्रमें जाकर मिली हैं इस अर्थसिद्धिकेलिए 'द्वयोर्द्वयोः' का संबंध यहां नहीं किया जा सकता? सो ठीक नहीं। एक अर्थके प्रकाशनकेलिए प्रयुक्त शब्दका दूसरा भी अर्थ मान लिया जाता है इसलिए 'द्वयोर्द्वयोः' इसका ऊपर

कहा गया भी अर्थ है और 'पूर्वाः पूर्वगाः'के साथ संबंध करने पर जो अर्थ किया गया है वह भी अर्थ है। इसलिए कोई दोष नहीं ॥ २१ ॥

दो दो नदियोंमें पहिली पहिली नदियोंके दिशाओंका विभाग तो बतला दिया गया, अब शेष नदियोंके दिशाओंका विभाग बतलानेकेलिए सूत्रकार सूत्र कहते हैं—

## शेषास्त्वपरगाः ॥ २२ ॥

तथा शेषकी सात नदियां अर्थात् सिंधू रोहितास्या हरिकांता सीतोदा नरकांता रूप्यकूला और रक्तोदा ये सात नदियां पश्चिमके समुद्रमें जाकर मिलती हैं। अर्थात् लवण समुद्रके पश्चिम भागमें मिलती हैं।

गंगा सिंधू रोहित रोहितास्या आदि जोडोंमें जो उत्तर उत्तरकी नदियां हैं वे पश्चिम समुद्रमें जाकर मिली हैं।

तत्र पद्महृदप्रभवा पूर्वतोरणद्वारनिर्गता गंगा ॥ १ ॥

क्षुद्र हिमवान पर्वतके ऊपर चार तोरण द्वारोंसे शोभायमान पद्म नामका सरोवर है। इस पद्म सरोवरके पूर्वतोरण द्वारसे गंगा नदीका उदय हुआ है। इस गंगा नदीने पांचसौ योजन पूर्व दिशाकी ओर जाकर अपने विपुल प्रवाहसे गंगा कूटका स्पर्श किया है। पीछे पांचसौ तेईस योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें छह भाग प्रमाण दक्षिणकी ओर जाकर स्थूल मोतियोंकी मालाके समान हो गई है। कुछ अधिक सौ योजन प्रमाण धाराका पतन हो निकला है। एक कोश छह योजन चौडी और आधे योजन मोटी होगई है। तथा इसी आकारसे यह गंगा (वज्रमुख) कुंडमें

जाकर पडी है यह गंगा कुंड साठ योजन प्रमाण लंबा चौडा है। दश योजनका गहरा है। वज्रमयी तलका धारक है। उसके मध्यभागमें श्रीदेवीके घरके प्रमाण लंबा चौडा महा मनोहर प्रासाद बना है एवं दो कोश दश योजन ऊंचा आठ योजन लंबा चौडा अत्यंत शोभायमान एक द्वीपसे अलंकृत है। इस कुंडमें गिर फिर भी वह गंगा नदी इस कुंडके दक्षिण तोरण द्वारसे निकली है। आधा कोश गहरी, एक कोश छह योजन चौडी, क्रमसे उत्तरोत्तर बढनेवाली, सर्पके समान कुटिल रूपसे गमन करने वाली, खंडक प्रपात नामकी गुफासे निकलकर और विजयार्ध पर्वतको तय कर दक्षिण ओर मुखकर गई है, दक्षिणार्ध भरत क्षेत्रके मध्यभागको प्राप्त कर पूर्वकी ओर मुखकर बहनेवाली है वह प्रारंभमें कोश अधिक एक योजन गहरी साढे बासठ योजन चौडी मागध नामक तीर्थसे लवण समुद्रमें जाकर प्रविष्ट हुई है।*

* यह गंगा नदी गंगाकूटसे पहली ओर ही दक्षिण ओर भरतक्षेत्रके सन्मुख मुड कर गोमुखमें होती हुई—गंगाकुण्डमें पड़ती है। यह गंगाकुंड साठ योजन लम्बा उतना ही चौडा गोल है, तथा दश योजन गहरा है। उसीके बीचमें एक द्वीप कहिये टापू है। यह द्वीप आठ योजन चौडा उतना ही लम्बा गोल है, उसीमें एक वज्रमयी पर्वत है जो कि दश योजन ऊंचा है, तथा मूलमें चार योजन लम्बा चौडा है, अग्रभागमें एक योजन गोल है। उसीपर श्रीदेवीके प्रासाद समान एक कोश लम्बा आधा कोश चौडा एक प्रासाद है। उसपर ढाईसौ धनुषके दरवाजे और गोलाकार चार परकोट हैं। वहींपर गंगा देवीका निवास स्थान है। वहींपर एक कमल है, उसमें कर्णिकाके बीच सिंहासन है उसपर श्रीजिनेन्द्रदेवके रत्नमयी प्रतिबिंब हैं उन्हीं जिनबिंबके श्रीमस्तक पर गंगा नदीकी बारदश योजन चौडी होकर पडती है, ऐसा विदित होता है कि मानों श्रीजिनेन्द्रकी प्रतिमाका अभिषेक ही करती हो। यह धार हिमवत कुलाचलसे पच्चीस योजन दूर जाकर पडती है। इसप्रकार गंगाकुंडमें पडती हुई वहांसे दक्षिण द्वार सवाछह योजन चौडी प्रवाहित हो कर विजयार्धकी खंडप्रपाता नामकी गुफामें प्रविष्ट होकर आठ योजन चौडे प्रवाह द्वारा निकल कर भरतक्षेत्रमें एकसौ उन्नीस योजन

अपरतोरणद्वाराद्विनिर्गता सिंधुः ॥ २ ॥

पद्मसरोवरके पश्चिम तोरण द्वारसे सिंधू नदीका उदय हुआ है। वह पांचसौ योजन जाकर अपनी तरंगरूप भुजाओंसे सिंधू नामक कूटको स्पर्श कर एवं उपर्युक्त रीतिसे गंगा नदीके प्रमाण होकर सिंधू कुंडमें जाकर पडी है। तथा तमिश्रा नामक गुफामें होकर विजयार्धको तय कर प्रभास तीर्थसे पश्चिम समुद्रमें जाकर मिली है।

गंगा कुंडके द्वीपका जो प्रासाद है उसमें गंगा देवीका निवास स्थान है और सिंधू कुंडके द्वीपका जो प्रासाद है उसमें सिंधू देवी निवास करती है। हिमवान पर्वतके ऊपर पूर्व पश्चिम कुछ भाग छोडकर गंगा और सिंधू नदियोंके मध्यभागमें दो कूट (खंड पर्वत) हैं जो कि पद्म—कमलके आकार हैं। वैडूर्यमणिमयी नालोंके धारक हैं। जलके ऊपर एक कोश ऊंचे दो कोश लंबे चौडे, लोहिताक्षमणिमयी और आधे कोश लंबे पत्रोंके धारक, तपे सुवर्णके समान केसरसे शोभायमान तथा सूर्यकांत मणिके बने हुए एक कोश लंबी कर्णिकाके धारक हैं। उन कर्णिकाओंके मध्यभागमें रत्नमयी एक एक कूट बना हुआ है। प्रत्येक कूटमें एक एक प्रासाद है। पूर्वकी ओरके कूटके प्रासादमें बला नामकी देवी रहती है उसकी एक पल्यकी आयु है। पश्चिम दिशाकी ओरके कूटके प्रासादमें लवणा नामकी देवी रहती है और उसकी भी एक पल्यकी आयु है।

---

छेदकला प्रमाण प्रवाह बन कर बही है। पश्चात् पूर्व दिशामें बढती बढती साडे बासठ योजन चौडाई और सवा योजन गहराई लिये हुए दरवाजेसे लवणोदधि समुद्रमें जाकर मिल गई है। यह श्रीत्रिलोकसारका सिद्धांत है। इन नदियोंकी विशेष व्याख्या श्रीत्रिलोकसार, सिद्धांतसार और हरिवंशपुराणमें की गई है सो वहांसे जानना चहिये।

उदीच्यतोरणद्वारनिर्गता रोहितास्या ॥ ३ ॥

पद्म सरोवरके उत्तरकी ओरके तोरणद्वारसे रोहितास्या नदीका उदय हुआ है । वह दोसौ छिहत्तर योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें छह भागप्रमाण हिमवान पर्वतके ऊपर उत्तरकी ओर गई है इसकी भी गंगा नदीके समान विशाल धारा गिरती है अर्धत्रयोदश (साढे बारह) योजनप्रमाण चौडी है। एक योजन मोटी है । तथा इसी आकारसे एकसौ बीस योजनके लंबे चौडे, बीस योजनके गहरे वज्रमयी तलके धारक जिसका मध्यभाग श्रीदेवीके प्रासादके समान लंबे चौडे प्रासादसे शोभायमान है एवं दो कोश और दश योजन ऊंचे, सोलह योजन लंबे चौडे द्वीपसे अलंकृत है ऐसे कुंडमें जाकर गिरी है। इस कुंडके उत्तरकी ओरके तोरणद्वारसे निकलकर उत्तरकी ओर शब्दवान वृत्तवेदाढ्य की प्रदक्षिणा कर आधे योजनके अंतरसे मुडकर पश्चिमकी ओर गई है। जहांपर उत्पन्न हुई है वहांपर यह एक कोश गहरी साढे बारह योजन चौडी और जहांपर पश्चिम लवण समुद्रमें जाकर मिली है वहांपर मुखमें ढाई योजन गहरी और एकसौ पचीस योजन चौडी लवण समुद्रमें जाकर प्रविष्ट हुई है । इस रोहितास्या नदीके कुंडके प्रासादमें रोहितास्या नामकी देवी रहती है । इसप्रकार गंगा सिंधू और रोहितास्या ये तीन नदियां हिमवान् कुलाचलसे निकली हैं।

महापद्महदप्रभवाऽपाच्यतोरणद्वारेण निर्गता रोहित ॥ ४ ॥

महाहिमवान् पर्वतके ऊपर महापद्म सरोवरके दक्षिणकी ओरके तोरणद्वारसे रोहितनदीका उदय हुआ हैं वह सोलहसौ पांच योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें पांच भागप्रमाण दक्षिणकी ओर जाकर कुंडमें गिरी है इत्यादि रूपसे रोहितनदीका कुल वर्णन रोहितास्या नदीके समान समझ लेना

चाहिये इतना विशेष है कि इसकी धारा कुछ अधिक दोसौ योजनप्रमाण गिरती है । रोहित नदीके कुंडके प्रासादमें रोहित नामकी देवी रहती है । यह रोहित नामकी महानदी पूर्वसमुद्रमें जाकर मिली है ।

उदीच्यतोरणद्वारनिर्गता हरिकांता ॥ ५ ॥

महापद्म सरोवरके उत्तरकी ओरके द्वारसे हरिकांता नामक महानदीका उदय हुआ है । यह भी रोहितनदीके समान महाहिमावन्पर्वतके तलभागमें पहुंच कर उत्तरकी ओर बहती है कुछ अधिक दोसौ योजन प्रमाण इसकी धारा पडती है । दो योजनप्रमाण मोटी और पचीस योजनप्रमाण चौडी है तथा अपने मध्यभागमें श्रीदेवीके प्रासादके समान प्रासादसे शोभित, दो कोश दश योजन ऊंचे, बत्तीस योजनप्रमाण लंबे चौडे द्वीपसे मनोहर चालीस योजनके गहरे एवं दोसौ चालीस योजन लंबे चौडे वज्रमयी तलके धारक कुंडमें जाकर गिरी है । पश्चात् उस कुंडके उत्तरकी ओरके तोरणद्वारसे निकली है । प्रवाहके स्थानपर आधे योजनप्रमाण गहरी पचीस योजन चौडी विकृतवान वृत्तवेदाढ्य पर्वतकी आधे योजनके अंतरसे परिक्रमा देकर पश्चिमकी ओर मुख कर बहती है । तथा मुखमें पांच योजन गहरी और ढाई योजन चौडी है और पश्चिम समुद्रमें जाकर मिली है । हरिकांता महानदीके कुंडके प्रासादमें हरिकांता नामकी देवीका निवासस्थान है ।

तिगिंछह्रदप्रभवा दक्षिणद्वारनिर्गता हरित् ॥ ६ ॥

निषध पर्वतके ऊपर तिगिंछ सरोवरके दक्षिणकी ओरके तोरणद्वारसे हरित् नामकी महानदीका उदय हुआ है । वह सात हजार चारसौ इकीस योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें एक भाग प्रमाण पर्वतके तलभागमें पूर्वदिशाकी ओर जाकर गिरी है इत्यादि समस्त वर्णन हरिकांता महानदीके

समान समझ लेना चाहिये। विशेष इतना है कि इस हरित् महानदीकी धाराका गिरना कुछ अधिक चारसौ योजनका है हरित महानदीके कुंडके प्रासादमें हरित नामकी देवी निवास करती हैं।

उदीच्यतोरणद्वाराविनिर्गता सीतोदा ॥ ७ ॥

उस तिगिंछ सरोवरके उत्तरकी ओरके तोरण द्वारसे सीतोदा महानदीका जन्म हुआ है। यह भी पर्वतके तलभागमें उत्तरकी ओर बहती है । इसकी धाराका संपात कुछ अधिक चारसौ योजनका है। चार योजन मोटी और पचास योजन चौडी है । तथा जिसके मध्यभागमें श्रीदेवीके प्रासादके समान लंबे चौडे प्रासादसे शोभायमान एवं दो कोश दश योजन ऊंचे चौसठ योजन प्रमाण लंबे चौडे द्वीपसे अलंकृत है और जो चारसौ अस्सी योजन प्रमाण लंबा चौडा, अस्सी योजन प्रमाण गहरा एवं वज्रमयी तलका धारक है ऐसे कुण्डमें जाकर पडती है । पश्चात् इस कुण्डके उत्तरकी ओरके तोरण द्वारसे निकलकर देवकुरुमें अनेक प्रकारके कूटोंके मध्यभागमें होती हुई उत्तरकी ओर गमनकर आधे योजन दूरसे मेरु पर्वतकी प्रदक्षिणा कर और विद्युत्प्रभ नामक गजदंतको विदीर्ण कर पश्चिम विदेहके मध्यभागमें गमन करती है। जहांपर इस सीतोदा नदीका उदय हुआ है वहांपर यह एक योजन गहरी और पचास योजन चौडी है। मुख भागमें दश योजन गहरी और पांचसौ योजन चौडी है एवं पश्चिम समुद्रमें जाकर प्रविष्ट हुई है। सीतोदा नदीके कुंडके प्रासादमें सीतोदा नामकी देवीका निवासस्थान है।

केसरिह्रदप्रभवाऽपाच्यद्वारनिर्गता सीता ॥ ८ ॥

नील पर्वतके ऊपर केसरी सरोवरके दक्षिण द्वारसे सीता नदीका जन्म हुआ है इसका कुल वर्णन सीतोदा नदीके समान समझ लेना चाहिये । इतना विशेष है कि–सीता महानदीके कुण्डके प्रासादमें

सीता देवीका निवासस्थान है। यह मालयवान गजदंतको विदीर्ण कर पूर्व विदेहके मध्यभागमें गई है एवं पूर्व समुद्रमें जाकर प्रविष्ट हुई है।

उदीच्यतोरणद्वारनिर्गता नरकांता ॥ ९ ॥

नील पर्वतके ऊपर उसी केसरी सरोवरके उत्तरकी ओरके तोरणद्वारसे नरकांता महा नदीका जन्म हुआ है। इसका कुल स्वरूप वर्णन हरित महानदीके समान समझ लेना चाहिये। इतना विशेष है कि—नरकांता महानदीके कुंडके प्रासादमें नरकांता महादेवीका निवासस्थान है और यह गंधवान वृत्तवेदाढ्यकी प्रदक्षिणा कर पश्चिम समुद्रमें जाकर प्रविष्ट हुई है।

महापुंडरीकह्रदप्रभवा दक्षिणतोरणद्वारनिर्गता नारी ॥ १० ॥

रुक्मी पर्वतके ऊपर महापुंडरीक सरोवरके दक्षिणकी ओरके तोरण द्वारसे नारी महानदीका उदय हुआ है। इसकी समस्त रचना हरिकांता नदीके समान समझ लेना चाहिये। विशेष इतना है कि—नारी कुंडके प्रासादमें नारी देवीका निवास है एवं गंधवान वृत्तवेदाढ्यकी प्रदक्षिणा कर पूर्व समुद्रमें जाकर मिली है।

उदीच्यद्वारनिर्गता रूप्यकूला ॥ ११ ॥

उसी महापुंडरीक सरोवरके उत्तरकी ओरके तोरण द्वारसे रूप्यकूला महानदीका जन्म हुआ है। इसकी कुल रचना रोहित नदीके समान समझ लेनी चाहिये। विशेष इतना है कि—रूप्यकूलाके कुंडके प्रासादमें रूप्यकूला नामकी देवीका निवास स्थान है एवं यह मालयवान वृत्तवेदाढ्यकी प्रदक्षिणा कर पश्चिम समुद्रमें जाकर प्रविष्ट हुई है।

पुंडरीकहृदप्रभवापाच्यतोरणद्वारानिर्गता सुवर्णकूला ॥ १२ ॥

शिखरी पर्वतके ऊपर पुंडरीक सरोवरके दक्षिणकी ओरके तोरण द्वारसे सुवर्णकूला महानदीका जन्म हुआ है। इसकी कुल रचना रोहितास्य नदीके समान समझ लेनी चाहिये। विशेष इतना है कि– सुवर्णकूला नदीके कुंडके प्रासादमें सुवर्णकूला नामकी देवी रहती है और यह माल्यवान् वृत्तवेदाढ्यकी प्रदक्षिणा कर पूर्व समुद्रमें जाकर प्रविष्ट हुई है।

पूर्वतोरणद्वारनिर्गता रक्ता ॥ १३ ॥

उसी शिखरी पर्वतके ऊपर पुंडरीक सरोवरके पूर्वकी ओरके तोरण द्वारसे रक्ता महानदीका जन्म हुआ है। इसकी भी कुल रचना गंगा महानदीके समान समझ लेनी चाहिये। विशेष इतना है कि– रक्ता नदीके कुंडके प्रासादमें रक्ता देवीका निवास स्थान है।

प्रतीच्यद्वारनिर्गता रक्तोदा ॥ १४ ॥

उसी पुंडरीक सरोवरके पश्चिमकी ओरके तोरण द्वारसे रक्तोदा महानदीका जन्म हुआ है। इसकी कुल रचना सिंधू नदीके समान समझ लेनी चाहिये। विशेष इतना है कि–रक्तोदा नदीके कुंडके प्रासादमें रक्तोदा नामकी देवीका निवास स्थान है।

उपर्युक्त चौदह नदियोंमें गंगा सिंधू रक्ता और रक्तोदा ये चार नदियां पर्वतका उपरि तलभाग तथा जहां पर इनकी धार पडती है वह जगह इन दो जगहोंको छोड कर सर्वत्र सर्पके समान कुटिल रूपसे गमन करनेवाली हैं और बाकीकी नदियां मेरु पर्वत और नाभिगिरिके प्रदेशोंसे अन्यत्र सब



९०९

जगह ऋजुगति सरलरूपसे गमन करनेवाली हैं। ये चौदहों नदियां आधे योजन चौडे, नदियोंके समान लंबे, दोनों पसवाडोंमें रहनेवाले तथा हर एक आधे योजन ऊंची पांचसै धनुष चौडी और वनोंके समान लंबी दो दो पद्मवरवेदिकाओंसे व्याप्त दो दो वनखंडोंसे शोभित हैं अर्थात् उन नदियोंके दोनों किनारोंमें आधे आधे योजन चौडे और नदियोंके समान लंबे वनखंड हैं और दोनों वनखंडोंमें प्रत्येक वन आधे योजन ऊंची और पाचसौ धनुष चौडी तथा वनोंके बराबर लंबी चली गई एक एक पद्मवरवेदिकासे व्याप्त हैं। अर्थात् नदियोंके किनारे दो वेदिका और दो वन नदियोंके साथ चले गये हैं।

ऊपर कही गई नदियोंकी परिवार स्वरूप नदियोंके प्रतिपादनकेलिये सूत्रकार सूत्र कहते हैं—

**चतुर्दशनदीसहस्रपरिवृता गंगासिंध्वादयो नद्यः ॥ २३ ॥**

गंगा सिंधू आदि नदियां चौदह चौदह हजार नदियोंके परिवार सहित हैं। शंका—

गंगासिंध्वाद्यग्रहणं प्रकरणादिति चेन्नानंतरग्रहणप्रसंगात् ॥ १ ॥

ऊपर गंगा सिंधू आदिका वर्णन किया गया है इसलिये प्रकरणकी सामर्थ्यसे इस सूत्रमें गंगा सिंधू आदिकी अनुवृत्ति सिद्ध थी फिर गंगासिंध्वादि शब्दका क्यों ग्रहण किया गया ? सो ठीक नहीं। 'अनंतरस्य विधिर्वा भवति प्रतिषेधो वा' अर्थात् जो कुछ भी विधान और प्रतिषेध होता है वह अनंतर—अव्यवहित पूर्वका ही होता है। यहांपर बिलकुल समीपमें अपरगा—पश्चिम समुद्रमें जाने· वाली नदियोंका ही उल्लेख किया गया है इसलिये उन्हींकी इस सूत्रमें अनुवृत्ति आवेगी और पश्चिम समुद्रमें प्रविष्ट होनेवाली नदियां चौदह चौदह हजार नदियोंके परिवारसहित हैं यही अनिष्ट अर्थ होगा किंतु गंगा सिंधू आदि नदियां चौदह चौदह हजार नदियोंके परिवारसहित हैं यह अर्थ न होगा

अतः इस अनिष्ट अर्थकी निवृत्तिकेलिये सूत्रमें गंगासिंध्वादि शब्दका ग्रहण किया गया है। यदि यहां पर फिर यह शंका की जाय कि—

गंगादिग्रहणमिति चेन्न पूर्वगाग्रहणप्रसंगात् ॥ २ ॥

सूत्रमें गंगासिंध्वादिका विना ग्रहण किये बिलकुल समीपमें कही गई पश्चिमकी ओर जानेवाली नदियोंकी इस सूत्रमें अनुवृत्ति आसकती है परंतु उसकी जगह गंगादिका ग्रहण किया जायगा तब तो उनका संबंध नहीं हो सकता इसलिये गंगादिका ग्रहण करना चाहिये। 'गंगासिंध्वादयो' ऐसा पाठ नहीं होना चाहिये अर्थात् सिंधूका ग्रहण सूत्रमें व्यर्थ है? सो ठीक नहीं। यदि केवल गंगादिका ग्रहण किया जायगा तो पूर्व समुद्रमें प्रविष्ट होनेवाली नदियोंका संबंध होगा और उससे पूर्वसमुद्रमें प्रविष्ट होनेवाली नदियोंकी चौदह चौदह हजार नदियोंका परिवार है यह अर्थ होगा जो कि अनिष्ट है। अर्थात् सिंधू आदि भी चौदह २ हजार नदियोंसे वेष्टित हैं यह अर्थ नहीं होगा। यदि यहां पर फिर यह शंका की जाय कि—

नदीग्रहणात्सिद्धिरिति चेन्न द्विगुणाभिसंबंधार्थत्वात् ॥ ३ ॥

ऊपर नदियोंका वर्णन किया गया है इसलिये सूत्रमें नदी शब्दके न ग्रहण करने पर भी नदियोंका संबंध इस सूत्रमें हो सकता है फिर भी नदी शब्दका सूत्रमें ग्रहण किया गया है उससे समस्त नदियोंका ग्रहण होगा और गंगासिंधू आदि नदियां चौदह चौदह हजार नदियोंके परिवारसहित हैं यह अभीष्ट अर्थ सिद्ध होजायगा इसलिये नदी शब्दका ग्रहण ही उपयुक्त है गंगासिंध्वादिके ग्रहणकी कोई आवश्यकता नहीं है? सो ठीक नहीं। गंगासिंध्वादि शब्दका उलेख विना कीए ऊपरसे जो द्विगुण द्विगुणकी अनुवृत्ति आरही है उसका संबंध नहीं बैठ सकता इसलिये उस संबंधकेलिये सूत्रमें गंगासिंध्वादिका

ग्रहण किया गया है। अर्थात् यदि सूत्रमें केवल नदी शब्दका ही ग्रहण किया जायगा तो ऊपरसे 'द्विगुण द्विगुण' की अनुवृत्ति आनेसे गंगा चौदह हजार नदियोंसे परिवारित है। सिंधू उससे दूनी नदियोंसे परिवारित है। सिंधूकी अपेक्षा दूनी नदियोंसे परिवारित रोहित् नदी है इत्यादि अनिष्ट अर्थ होता। यदि यहांपर यह कहा जाय कि—

गंगासिंध्वादि ग्रहणका द्विगुणा द्विगुणाके साथ संबंध होना बस इतनामात्र ही प्रयोजन है कि शब्दोंकी अधिकतासे कुछ अर्थकी अधिकता है? उसका उत्तर यह है कि यही प्रयोजन है क्योंकि गंगा शब्दके ग्रहण करने पर तो गंगा चौदह हजार नदियोंसे परिवारित है यह अर्थ है। यदि सिंधू शब्दका ग्रहण नहीं किया जायगा तो गंगाकी परिवार नदियोंसे दूनी परिवार नदियोंसे वेष्टित सिंधू नदी है यह अनिष्ट अर्थ होता उसकी निवृत्तिकेलिये सिंधू शब्दका ग्रहण किया गया। यदि 'गंगासिंध्वादि'का सूत्रमें उल्लेख नहीं किया जाता तो यह अभीष्ट अर्थ नहीं होता। फलमुख गौरव दोषी नहीं समझा जाता, यदि जिन शब्दोंके आधिक्यसे कुछ अधिक फल निकलता हो तो वह शब्दोंका आधिक्य दोषी नहीं माना जाता। यहां पर यदि गंगासिंधू इन दोनों पदोंका ग्रहण नहीं किया जाता तो गंगासे दूने परिवारवाली सिंधू ठहर जाती, उससे दूने परिवारवाली उससे आगेकी नदी ठहरती, परंतु यह अर्थ शास्त्रविरुद्ध है इसलिये गंगासिंधू पद देनेसे दोनोंका समान परिवार सिद्ध होता है तथा आगे भी दोनोंका समानरूपसे द्विगुणित परिवार सिद्ध होता है।

गंगा और सिंधू दोनों नदियोंमें प्रत्येक नदी चौदह चौदह हजार नदियोंसे परिवारित है। आगे सीतोदा नदी पर्यंतकी नदियोंकी परिवार नदियां दूनी दूनी हैं। सीतोदाके आगेकी नदियोंकी परिवार

नदियां उत्तरोत्तर क्रमसे आधी आधी कम हैं। अर्थात्–गंगामें चौदह हजार नदियां छोटी छोटी आकर मिली हैं उसीप्रकार सिंधूमें भी चौदह हजार नदियां मिली हैं । रोहित् रोहितस्याकी परिवार नदियां अट्ठाईस अट्ठाईस हजार हैं। हरित् और हरिकांताकी छप्पन छप्पन हजार हैं । सीता और सीतोदाकी एक लाख बारह हजार हैं । इससे उत्तरके तीन क्षेत्रोंकी क्रमसे दक्षिणके तीन क्षेत्रोंके समान परिवार नदियां हैं अर्थात् नारी नरकांताकी छप्पन छप्पन हजार, सुवर्णकूला और रूप्यकूलाकी अट्ठाईस अट्ठाईस हजार और रक्ता रक्तोदाकी चौदह चौदह हजार परिवार नदियां हैं ॥ २३ ॥

जम्बूद्वीपकी चौडाई, समुद्र सरोवर नदियां पर्वत और क्षेत्रोंकी रचनाका वर्णन कर दिया गया अब यहांपर यह बतलाना चाहिये कि भरत आदि जो ऊपर क्षेत्र कहे गये हैं उनका विस्तार समान है कि भेद है ? इसलिये सूत्रकार उस विस्तारके भेदका प्रदर्शन करते हैं–

**भरतः षड्विंशतिपंचयोजनशतविस्तारः षट् चैकान्नविंश-**
**तिभागा योजनस्य ॥ २४ ॥**

भरतक्षेत्र दक्षिण उत्तरमें पांचसौ छब्बीस योजन और एक योजनके उन्नीसवे भागमेंसे छह भाग अर्थात् $\frac{6}{19}$ योजन अधिक विस्तारवाला है।

षडधिका विंशतिः षड्विंशतिः, षड्विंशतिरधिका येषु तानि षड्विंशानि । षड्विंशानि पंच योजनशतानि विस्तारोऽस्य स षड्विंशतिपंचयोजनशतविस्तारः, यहांपर यह षड्विंशतिपंचयोजनशतविस्तार शब्दका विग्रह है अर्थात् भरतक्षेत्र पांचसौ छब्बीस योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें छह भाग प्रमाण है ॥ २४ ॥

इसप्रकार यह भरतक्षेत्रका विस्तार कह दिया गया अब अन्य क्षेत्रोंके विस्तारका ज्ञान करनेके लिये सूत्रकार सूत्र कहते हैं—

## तद्द्विगुणद्विगुणाविस्तारा वर्षधरवर्षा विदेहांताः ॥ २५ ॥

विदेहक्षेत्र तकके पर्वत और क्षेत्र भरतक्षेत्रकी अपेक्षा दूने दूने विस्तारवाले हैं । ततो द्विगुणो द्विगुणो विस्तारो येषां ते इमे 'तद्द्विगुणद्विगुणाविस्ताराः' यह यहांपर विग्रह है ।

वर्षधरशब्दस्य पूर्वनिपात आनुपूर्व्यप्रतिपत्त्यर्थः ॥ १ ॥

जिसमें थोडे अक्षर होते हैं उसका पूर्वनिपात होता है ऐसा व्याकरणका सिद्धांत है। वर्षधर और वर्ष दोनों शब्दोंमें वर्ष अल्पाक्षर है इसलिये इस सूत्रमें 'वर्षधरवर्षाः' इस जगहपर वर्ष शब्दका ही पहिले निपात होना न्यायप्राप्त है तथापि आनुपूर्वीकी प्रतिपत्तिके लिये अर्थात् पहले पर्वत उसके बाद क्षेत्र इसी रूपसे अनुपूर्वी क्रम है इसलिये पहले वर्षधर शब्दका ही उल्लेख किया गया है अन्यथा वर्षधराश्च वर्षाश्च इसप्रकार द्वंद्व समासके करनेपर वर्ष शब्दका ही अल्पाक्षर होनेसे पूर्वनिपात होगा। यदि यहां पर यह शंका हो कि—

आनुपूर्वी क्रमकी प्रतिपत्तिके लिये पूर्वप्रयोग होता है ऐसा व्याकरण शास्त्रका तो कोई वचन है नहीं फिर यहां उस आनुपूर्वी क्रमकी प्रतिपत्तिके लिये वर्षधर शब्दका पूर्वप्रयोग मानना मनगढंत है? सो ठीक नहीं । क्योंकि यद्यपि 'आनुपूर्वी क्रमकी प्रतिपत्तिके लिये पूर्वप्रयोग होता है' यह सूत्रद्वारा (कण्ठोक्त) कहा हुआ वचन व्याकरण शास्त्रमें नहीं है तथापि 'लक्षणहेत्वोः क्रियायाः' इस व्याकरण सूत्रमें जो 'हेतु' शब्दमें अल्पाच् होते हुये भी लक्षण शब्दका उससे पूर्व प्रयोग किया गया है उससे यह

ज्ञापित होता है कि विशेष बात प्रगट करनेकेलिए पूर्वनिपातमें व्यतिक्रम कर दिया जाता है। इसलिए व्याकरण शास्त्रके अनुसार ही वर्ष शब्दका पूर्वनिपात नहीं किया गया है।

विदेहान्तवचनं मर्यादार्थं ॥ २ ॥

सूत्रमें जो विदेहांत शब्द है वह मर्यादा सूचित करता है अर्थात् विदेहक्षेत्र पर्यंत ही क्षेत्र और पर्वत दूने दूने विस्तारवाले हैं उससे आगेके क्षेत्र और पर्वतोंका दूना दूना विस्तार नहीं है। अन्यथा—यदि मर्यादा न की जाती तो नील आदिका भी दूना दूना विस्तार मानना पडता जो कि अनिष्ट है। विदेहक्षेत्र जिन क्षेत्र और पर्वतोंके अन्तमें हो वे क्षेत्र और पर्वत विदेहांत कहे जाते हैं। खुलासा इस प्रकार है—

हिमवान पर्वतकी चौडाई एक हजार बावन योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें बारह भाग प्रमाण है। हैमवत क्षेत्रकी चौडाई दो हजार एकसौ पांच योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें पांच भाग प्रमाण है। महाहिमवान पर्वतकी चौडाई चार हजार दोसौ दश योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें दश भाग प्रमाण है। हरिवर्ष क्षेत्रकी चौडाई आठ हजार चारसौ इकीस योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें एक भाग प्रमाण है। निषध पर्वतकी चौडाई सोलह हजार आठसौ ब्यालीस योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें दो भाग प्रमाण है। तथा विदेहक्षेत्रकी चौडाई तेतीस हजार छहसौ चौरासी योजन और एक योजनके उन्नीस भागोंमें चार भाग प्रमाण है॥ २५॥

इसप्रकार भरतक्षेत्रको आदि लेकर विदेहक्षेत्र पर्यंत तकके पर्वत और क्षेत्रोंका विस्तार कह दिया गया अब विदेहक्षेत्रसे आगेके जो पर्वत और क्षेत्र हैं उनका विस्तार सूत्रकार वर्णन करते हैं—

## उत्तरा दक्षिणतुल्याः ॥ २६ ॥

विदेहक्षेत्रसे उत्तरके तीन पर्वत और तीन क्षेत्र दक्षिणके पर्वतों और क्षेत्रोंके बराबर विस्तार वाले हैं।

उत्तरके ऐरावतक्षेत्रको आदि लेकर नीलपर्वत पर्यंतके क्षेत्र और पर्वत दक्षिणकी ओरके भरतादि क्षेत्र और पर्वतोंके समान समझ लेने चाहिये। अर्थात् निषधपर्वतके समान विस्तारवाला नीलपर्वत है। हरिपर्वतके समान विस्तारवाला रम्यकक्षेत्र है। महाहिमवान पर्वतके समान विस्तारवाला रुक्मी पर्वत है। हैमवतक्षेत्रके समान विस्तारवाला हैरण्यवतक्षेत्र है। हिमवान पर्वतके समान विस्तारवाला शिखरी पर्वत है। तथा भरतक्षेत्रके समान विस्तारवाला ऐरावतक्षेत्र है ॥ २६ ॥

भरत आदि क्षेत्रोंमें रहनेवाले मनुष्योंमें अनुभव आदि समान रूपसे हैं कि कुछ विशेष है ? इस शंकाके परिहारकेलिए सूत्रकार सूत्र कहते हैं—

## भरतैरावतयोर्वृद्धिह्रासौ षट्समयाभ्यामुत्सर्पिण्यवसर्पिणीभ्यां ॥ २७ ॥

उत्सर्पिणी और अवसर्पिणीरूप छह कालोंसे भरत और ऐरावतक्षेत्रोंके मनुष्योंकी आयु काय भोगोपभोग संपदा वीर्य बुद्ध्यादिकका बढना और घटना होता है अर्थात् उत्सर्पिणीके छह कालोंमें वृद्धि और अवसर्पिणीके छह कालोंमें दिनोंदिन हानि होती चली जाती है।

यह बढना घटना भरत और ऐरावतक्षेत्रोंका है। यदि यहांपर यह शंका हो कि—भरत और ऐरावतक्षेत्र तो अवस्थित हैं—कभी उनका बढना घटना नहीं हो सकता फिर यहां उनके वृद्धि ह्रासका उल्लेख कैसा ? वार्तिककार इसका उत्तर देते हैं—

तात्स्थ्यात्ताच्छब्द्यसिद्धिर्भरतैरावतयोर्वृद्धिह्रासयोगः ॥ १ ॥

संसारमें तात्स्थ्यरूपसे ताच्छब्द्यका अर्थात् आधेयभूत पदार्थोंका कार्य आधारभूत पदार्थोंका मान लिया जाता है जिसप्रकार पर्वतमें विद्यमान वनस्पतियोंके जलनेसे गिरिदाह–पर्वतका जलना माना जाता है उसीप्रकार भरत और ऐरावत क्षेत्रोंके मनुष्योंमें वृद्धि ह्रास होनेसे भरत ऐरावत क्षेत्रका वृद्धि ह्रास कह दिया जाता है।

अधिकरणनिर्देशो वा ॥ २ ॥

अथवा 'भरतैरावतयोः' यह अधिकरण निर्देश है । अधिकरण सापेक्ष पदार्थ है वह अपने रहते अवश्य आधेयकी आकांक्षा रखता है। भरत और ऐरावतरूप आधारके आधेय मनुष्य आदि हैं इसलिए यहांपर यह अर्थ समझ लेना चाहिये कि भरत और ऐरावत क्षेत्रोंमें मनुष्योंका वृद्धि और ह्रास होता है। मनुष्योंमें किन २ बातोंका वृद्धि ह्रास होता है वार्तिककार इस विषयको स्पष्ट करते हैं–

अनुभवायुःप्रमाणादिकृतौ वृद्धिह्रासौ ॥ ३ ॥ कालहेतुकौ स च कालो द्विविध उत्सर्पिण्यवसर्पिणी चेति तद्भेदाः षट् ॥ ४ ॥

अनुभव आयु और प्रमाण आदिका मनुष्योंमें वृद्धि और ह्रास होता है। उपभोग और परिभोग (भोगोपभोग) की संपदाका नाम अनुभव है । जीवनका परिमाण आयु है और शरीरकी ऊंचाईका नाम प्रमाण है। तथा यह जो अनुभव आदिका घटना बढना होता है वह कालहेतुक है–वह कालके द्वारा होता है। वह काल उत्सर्पिणी और अवसर्पिणीके भेदसे दो प्रकारका है और उनमें प्रत्येकके छह छह भेद हैं अर्थात् उत्सर्पिणीकाल भी छह प्रकारका है और अवसर्पिणीकाल भी छह प्रकारका है। उत्सर्पिणी और अवसर्पिणी दोनों कालोंकी अन्वर्थसंज्ञाका वार्तिककार उल्लेख करते हैं–

अनुभवादिभिरवसर्पणशीलाऽवसर्पिणी ॥ ५ ॥ तद्विपरीतोत्सर्पिणी ॥ ६ ॥

जिस कालमें उपर्युक्त अनुभव आदि अवमर्पण शील हों अर्थात् निरंतर घटते ही चले जांय वह अवसर्पिणीकाल है एवं जिस कालमें उपर्युक्त अनुभव आदि उत्मर्पणशील हों निरंतर बढते ही चले जांय वह उत्मर्पिणीकाल है।

सुषमसुषमा १ सुषमा २ सुषमदुःषमा ३ दुःषम सुषमा ४ दुःषमा ५ आतिदुःषपा ६ के भेदसे अवसर्पिणी काल छह प्रकारका है तथा आतिदुःषमा १ दुःषमा २ दुःषम सुषमा ३ सुषम दुःषमा ४ सुषमा ५ और सुषमसुषमा ६ के भेदसे उत्सर्पिणी काल भी छह ही प्रकारका है। अवसर्पिणी कालका परिमाण दश कोडा कोडी सागरका है। उत्सर्पिणीका भी इतना ही है। अवसर्पिणी और उत्सर्पिणी दोनोंके मिले हुए कालकी कल्प संज्ञा है अर्थात् वीस कोटाकोटी सागरका एक कल्प काल कहलाता है।

पहिला सुषमासुषमा काल चार कोडाकोडी सागरका होता है। उसकी आदिमें मनुष्य उत्तरकुरु क्षेत्रके समान होते हैं। उसके वाद क्रमसे हानि होनेपर सुषमा काल तीन कोडाकोडी सागर प्रमाण है। उसकी आदिमें मनुष्य हरिवर्ष क्षेत्रके मनुष्योंके समान हैं। उसके वाद क्रमसे हानि होनेपर सुषमा दुःषमा काल दो कोडाकोडी सागर प्रमाण है और उसकी आदिमें मनुष्य हैमवत क्षेत्रके मनुष्योंके समान होते हैं। उसके वाद क्रमसे हानि होनेपर दुःषमसुषमा काल वियालीस हजार वर्ष कम एक कोडाकोडी सागर प्रमाण है और उसकी आदिमें विदेह क्षेत्रके समान मनुष्य होते हैं (अर्थात् प्रथम कालमें उत्तम भोग भूमिके समान, द्वितीय कालमें मध्यमभोग भूमिके समान और तृतीय कालमें जघन्यभोग भूमिके समान मनुष्य होते हैं, चतुर्थ कालमें विदेहके समान होते हैं इसीप्रकार पहले कालमें

तीनपल्य, दूसरेमें दोपल्य, तीसरेमें एकपल्य प्रमाण आयु है। चौथेमें एक कोटिपूर्व फिर घटते २ पंचम कालमें आदिमें १२० वर्ष फिर घटते २ वीस वर्ष, छठेमें आदिमें वीस वर्ष और अंतमें १५ वर्ष प्रमाण है। इसी प्रकार शरीरकी अवगाहना प्रथम कालकी आदिमें तीन कोस अंतमें दो कोस, द्वितीय कालकी आदिमें दो कोस, अंतमें एक कोस, तीसरे कालकी आदिमें एक कोस अंतमें ५०० धनुष प्रमाण है चतुर्थकालकी आदिमें ५०० धनुष अंतमें ७ हाथ है, पंचम कालकी आदिमें ७ हाथ अंतमें दो हाथ है छठे कालकी आदिमें दो हाथ अंतमें एक हाथ प्रमाण शरीरकी अवगाहना है (इससे विपरीत वृद्धिक्रम उत्सर्पिणीमें समझना चाहिये) उसके वाद क्रमसे हानि होनेपर दुःषमा काल इक्कीस हजार वर्षका है। उसके वाद क्रमसे हानि होनेपर अतिदुःषमा काल भी इक्कीस हजार वर्षका है। यह कथन अवसर्पिणी कालकी अपेक्षा किया गया है। इसीको विपरीत क्रमसे माननेपर उत्सर्पिणी कालका भी वर्णन समझ लेना चाहिये ॥ २७ ॥

भरत और ऐरावत क्षेत्रोंकी तो परिस्थिति वतला दीगई अब वाकीके क्षेत्रोंकी परिस्थिति प्रतिपादन करनेके लिये सूत्रकार सूत्र कहते हैं—

ताभ्यामपरा भूमयोऽवस्थिताः ॥ २८ ॥

भरत और ऐरावतके सिवाय अन्य पांच पृथिवियां ज्योंकी त्यों नित्य हैं अर्थात् इन क्षेत्रोंमें वृद्धि ह्रास नहीं होता है।

भरत और ऐरावत इन दो क्षेत्रोंको छोडकर अन्य जो भी हैमवत, हरि, विदेह, रम्यक, हैरण्यवत क्षेत्र है वे सर्वदा अवस्थित रहते हैं उनमें उत्सर्पिणी और अवसर्पिणी कालका चक्र नहीं फिरता ॥ २८ ॥

उपर्युक्त क्षेत्रोंमें रहनेवाले मनुष्योंमें सबकी आयु बराबर है कि कुछ विशेष है? सूत्रकार इस विषयका स्पष्टीकरण करते हैं—

**एकद्वित्रिपल्योपमस्थितयो हैमवतकहारिवर्षकदैवकुरवका ॥ २९ ॥**

हिमवान क्षेत्रके हरिक्षेत्रके और देवकुरु भोगभूमिके मनुष्य और तिर्यंच क्रमसे एक दो तीन पल्यकी आयुवाले होते हैं।

हैमवतादिभ्यो भवार्थे वुञ् मनुष्यप्रतिपत्त्यर्थः ॥ १ ॥

जो हैमवतक क्षेत्रमें हों वे हैमवतक हैं। जो हरिवर्षमें रहें वे हारिवर्षक हैं और जो देवकुरुमें रहें वे दैवकुरवक हैं इसप्रकार मनुष्योंकी प्रतिपत्तिकेलिये हैमवत आदि शब्दोंसे 'होने' अर्थमें 'वुञ्' प्रत्ययका विधान किया गया है।

एकादीनां हैमवतकादिभिर्यथासंख्यं संबंधः ॥ २ ॥

हैमवतक आदि भी तीन हैं और एक आदि भी तीन हैं इसलिये एक आदिका हैमवतक आदिके साथ क्रमसे संबंध है। उससे हैमवतक क्षेत्रमें रहनेवाले हैमवतक मनुष्योंकी आयु एक पल्यकी है। हरिवर्षक्षेत्रमें रहनेवाले हारिवर्षकोंकी आयु दो पल्यकी है एवं देवकुरुक्षेत्रमें रहनेवाले दैवकुरवकोंकी आयु तीन पल्यकी है। यह स्पष्ट अर्थ है।

ढाई द्वीप संबंधी पांचों हैमवतक्षेत्रोंमें सर्वदा सुषमा दुःषमा काल अवस्थित रहता है। इन पांचों ही हैमवत क्षेत्रोंमें रहनेवाले मनुष्य एक पल्यकी आयुवाले होते हैं। दो हजार धनुष ऊंचे, चतुर्थभक्ताहार अर्थात् एक दिनका अंतर देकर भोजन करनेवाले और नील कमलके समान वर्णवाले हैं। पांचो हरि-

वर्ष क्षेत्रोंमें सदा सुषमाकालकी व्यवस्था रहती है। इन पांचो हरिवर्ष क्षेत्रोंमें रहनेवाले मनुष्योंकी आयु दो पल्यकी होती है। चार हजार धनुष ऊंचे, षष्ठभुक्ताहार अर्थात् दो दिनका अंतर देकर आहार करने वाले और शंख सरीखे वर्णवाले शुक्लवर्ण होते हैं। पांचों देवकुरुओंमें सदा सुषमा सुषमाकाल निश्चलरूपसे विद्यमान रहता है। इन देवकुरुओंमें रहनेवाले मनुष्योंकी आयु तीन पल्यकी होती है। छह हजार धनुष ऊंचे, अष्टभक्ताहार अर्थात् तीन दिनोंका अन्तर देकर आहार करनेवाले एवं सोने सरीखे वर्णवाले होते हैं॥ २९॥

यह दक्षिणके क्षेत्रोंका स्वरूप वर्णन कर दिया गया अब उत्तरके क्षेत्रोंके विषयमें सूत्रकार सूत्र कहते हैं—

## तथोत्तराः॥ ३०॥

जिसप्रकार दक्षिणके क्षेत्रोंकी रचना है उसीप्रकार उत्तरके क्षेत्रोंकी भी रचना समझ लेना चाहिये। सार यह है कि हैरण्यवतक्षेत्रकी रचना हैमवतके तुल्य है। रम्यकक्षेत्रकी रचना हरिक्षेत्रके समान है और उत्तरकुरुकी रचना देवकुरुके समान है (तीनों भोगभूमियोंमें मनुष्योंके मलमूत्र पसेव नहीं होता है रोगरहित शरीर होता है, मरण समय वेदना नहीं होती है, मरण समय पुरुषको जम्भाई और स्त्रीको छींक आती है अन्य कुछ वेदना मरणकालमें नहीं होती है। बाल वृद्धपनेका भी क्लेश नहीं होता है। कलह आदिका दुःख नहीं होता है। मरण पश्चात् उनका शरीर कपूरके समान उड जाता है। वहां व्रतसंयमका अभाव है जिनके सम्यक्त्व होता है वे सौधर्म ईशान स्वर्गोंमें जाते हैं जिनके मिथ्यात्व होता है वे भवनत्रिकमें जाते हैं। वहां व्यभिचार कर्म नहीं है, षट् कर्मजनित आजीविका नहीं है, कल्पवृक्षोंसे

चिंतित भोग पाते हैं, विकलत्रय भी वहां नहीं होते हैं। स्वामी सेवक भाव भी नहीं है। तिर्यंच भी वहांके वैरविरोधरहित भद्रपरिणामी होते हैं। जलचर जीव नहीं होते हैं। तिर्यंच मीठे तृण सेवन करते हैं। धूपशीतकी बाधा भी नहीं होती। मणिमय वहांकी पृथ्वी होती है। भोगभूमिका विशेष वर्णन व्याख्याप्रज्ञप्तिसे जान लेना चाहिये ) ॥ ३० ॥

विदेह क्षेत्रोंमें रहनेवाले मनुष्योंकी स्थिति क्या है? इस वातका खुलासा सूत्रकार करते हैं—

**विदेहेषु संख्येयकालाः ॥ ३१ ॥**

सूत्रार्थ—पांच मेरु संबंधी पांचों विदेह क्षेत्रोंमें संख्यात वर्षकी आयुवाले मनुष्य होते हैं।

विदेह क्षेत्रोंमें जितने मनुष्य रहते हैं उन सबकी आयु संख्यात वर्ष प्रमाण है। वहांपर सुषम दुःषम काल सदा अवस्थित रहता है। मनुष्य पांचसौ धनुष ऊंचे होते हैं। प्रतिदिन भोजन करते हैं उनकी उत्कृष्ट स्थिति कोटि पूर्व प्रमाण है और जघन्यस्थिति अन्तर्मुहूर्तकी है ॥ ३१ ॥

प्रकारांतरसे सूत्रकार भरतक्षेत्रकी चौडाई बतलाते हैं—

**भरतस्य विष्कंभो जंबूद्वीपस्य नवतिशतभागः ॥ ३२ ॥**

एक लाख योजन विस्तारवाले जंबूद्वीपके एकसौ नव्वेवां $\frac{1}{190}$ भाग भरतक्षेत्रका विस्तार है। अर्थात् जंबूद्वीपके १९० समान टुकडा करने पर एक टुकडाप्रमाण भरतक्षेत्र है। शंका—

भरतक्षेत्रका विस्तार 'भरतःषड्विंशतीत्यादि' सूत्रमें पहिले कह दिया गया है फिर यह भरतक्षेत्रके विस्तारका कथन क्यों? उत्तर—

पुनर्भरतविष्कंभवचनं प्रकारांतरप्रतिपत्त्यर्थं ॥ १ ॥

यद्यपि भरतक्षेत्रका विस्तार ऊपर कह दिया गया तथापि भरतक्षेत्रकी चौडाईके प्रमाण यदि जंबूद्वीपके टुकडे किए जांयगे तो वे एकसौ नब्बे बैठ सकते हैं अधिक नहीं यह दूसरे प्रकारसे भरत क्षेत्रकी चौडाई प्रतिपादन करनेकेलिए पुनः 'भरतस्य विष्कंभः' इत्यादि सूत्रका उल्लेख किया गया है।

उत्तराभिसंबंधार्थं वा ॥ २ ॥

अथवा आगेके सूत्र 'द्विर्धातकीखंडे' 'पुष्करार्धे च' ये हैं इनके साथ संबंधकी योजनाकेलिए 'भरतस्य विष्कंभः' इत्यादि सूत्रका उदय हुआ है अर्थात् जंबूद्वीपमें जो भरतक्षेत्र आदिका स्वरूप है उससे धातकीखंडके भरतादिका दूना है। पुष्करार्धके भरत आदिका धातकीखंडके समान है यह संबंध जोडनेकेलिए भरतक्षेत्रको जंबूद्वीपका एकसौ नब्बेवां भाग कहा है। इस जंबूद्वीपके चारो ओर वेदिका है उसके बाद लवण समुद्र है। अब उस लवणसमुद्रके स्वरूपका वर्णन किया जाता है—

तलमूलयोर्दशयोजनसहस्रविस्तारो लवणोदः ॥ ३ ॥

भूमिके समतलभागपर लवणसमुद्रकी चौडाई दो लाख योजनकी है अर्थात् जंबूद्वीपकी चौडाई एक लाख योजनकी है उससे आगे आगेके समुद्र और द्वीपोंमें दूनी दूनी चौडाई है इस नियमके अनु-

१—एक भागमें भरतक्षेत्र, दो भागोंमें हिमवान् पर्वत, चार भागोंमें हैमवतक्षेत्र, आठ भागोंमें महाहिमवान पर्वत, सोलह भागोंमें हरिक्षेत्र, बत्तीस भागोंमें निषध पर्वत, और चौसठ भागोंमें विदेहक्षेत्रका विस्तार है इसप्रकार जम्बूद्वीपके १२७ भाग एकसौ सत्ताईस भाग तो दक्षिण संबन्धी हैं और नील पर्वत बत्तीस भागोंमें, रम्यक् सोलह भागोंमें, रुक्मी आठ भागोंमें, हैरण्यवत चार भागोंमें, शिखरी दो भागोंमें तथा ऐरावतक्षेत्र एक भागमें विभक्त है। ऐसे उत्तर संबन्धी ६३ भाग हैं। दोनोंको मिलानेसे १९० भाग जम्बूद्वीपके होते हैं।

सार लवणसमुद्रकी चौडाई दो लाख योजनकी है यह बात ऊपर कह दी गई है। उस लवणसमुद्रकी गोतीर्थके समान दोनों तटोंसे; नीचे अनुक्रमसे हानि होनेपर मूलभागमें उसका विस्तार दश हजार योजनका रह जाता है अर्थात् समुद्रके दोनों किनारोंसे क्रमसे जलके घटनेसे तथा किनारोंकी वृद्धि होनेसे, नीचे जलकी चौडाई दश हजार योजनकी है तथा दश हजार योजनका ही विस्तार जलके ऊपरके तलपर है। तथा एक हजार योजन गहरा है। भूमिके समतलभागसे इसका जल सोलह हजार योजनप्रमाण ऊंचा है। जौकी राशिके समान उठा हुआ है। इस रूपसे मृदंगके समान आकारवाला वह लवणसमुद्र समझ लेना चाहिये। (लवणसमुद्रकी गहराई दोनों तटोंके पास मक्खीके पंखोंके समान पतला जल है वहांसे क्रमसे गहराई बढती है सो पिचानबे अंगुल आगे जाकर एक अंगुलकी गहराई बढती है, पिचानबे हाथ गहराई बढने पर एक हाथ तथा पिचानबे योजन बढने पर एक योजन गहराई बढती है। इसीप्रकार पिचानबे हजार योजन आगे जाकर एक हजार योजन गहराई बढती है। जहां एक हजार योजन गहरा है वहां दश हजार योजनका विस्तार हो जाता है। जिसप्रकार—मृदंग, पखावज—लंबा ऊंचा होता है, एक भाग छोटा और बीचमें चौडा तथा नीचे ऊपर दोनों ओर क्रमसे घटता जाता है। तथा दोनों मुख समान होते हैं, उसीप्रकार लवणसमुद्र बीचमें दो लाख चौडा है नीचे क्रमसे घटता घटता हजार योजन गहरा, दश हजार योजन चौडा है, तथा ऊपर क्रमसे घटता घटता समतल भूमिसे सोलह हजार योजन ऊंचा है, वहां जलकी चौडाई दश हजार योजनकी है। पूर्णिमाके दिन तो समतलसे सोलह हजार योजन ऊंचा जल हो जाता है, उस समय दश हजार योजन चौडा जल फैल जाता है। तथा प्रतिपदाके दिनसे लेकर प्रतिदिन तीनसौ तेंतीस योजन और एक योजनके तृतीयभागप्रमाण

ऊंचाईसे घटता है, सो अमावस्याके दिन समतलसे जलकी ऊंचाई ग्यारह हजारप्रमाण रह जाती है। इससे अधिक नहीं घटता, वहां जलकी चौडाईका प्रमाण ६९३७५ योजनप्रमाण रहता है। तथा शुक्लपक्षकी प्रतिपदासे बढती हुई एक पक्षमें पांच हजार योजन बढती है तब १६००० योजन जलकी ऊंचाई हो जाती है। वहां चौडाई दश हजार योजन है।

तन्मध्ये दिक्षु महापातालानि योजनशतसहस्रावगाहानि ॥ ४ ॥

लवण समुद्रके ठीक मध्यभागमें चारो दिशाओंमें समुद्रकी रत्नवेदिकासे पंचानवे हजार योजन प्रमाण तिरछे जाकर पृथ्वीमें विवर हैं। इन विवरोंके तल और पसवाडे वज्रमयी हैं। मृदंगके समान उन विवरोंका आकार हैं। प्रत्येक एक एक लाख योजन प्रमाण गहरा, मध्यभागमें एक एक योजन ही चौडा, तल और मूलभागमें दश दश हजार योजन विस्तृत हैं। इन विवरोंकी महापाताल संज्ञा है। वे कुल चार हैं और पाताल १ वडवामुख २ यूपकेसर ३ और कलंबुक ४ ये उनके नाम हैं।

इन चारो महापातालोंमेंसे पूर्व दिशामें पाताल, पश्चिम दिशामें वडवामुख, उत्तर दिशामें यूपकेसर और दक्षिण दिशामें कलंबुक है। इन महापातालोंमें प्रत्येकके तीन तीन भाग हैं उनमें एक एक त्रिभाग तेतीस हजार तीनसौ तेतीस योजन और एक योजनका तीसरा भाग कुछ अधिक है। उन महा पाताल विवरोंके नीचे त्रिभागमें पवन रहता है। मध्यके त्रिभागमें पवन और जल एवं ऊपरके त्रिभागमें एक मात्र जल है।

रत्नप्रभा पृथिवीके खरभागमें भवनवासी वात कुमार देव रहते हैं साथमें उनकी देवांगनाओंकी क्रीडा प्रारंभ होती है उससे पवन क्षुब्ध होजाता है उससे पातालोंका उन्मीलन निमीलन अर्थात् खुलना

बंद होना होता है उससे पवन और जलका उछलना और नीचे बैठना होता है इसके कारण मुखमें जहांपर जलकी चौडाई दश हजार योजन प्रमाण है वहां पर पचास योजन ऊंची जलकी वढवारी होती है। उसकी दोनो ओर समुद्रकी रत्नवेदिकापर्यंत दो कोश ऊंचा जल वढता है तथा जिससमय पातालका उन्मीलन वेग शांत होता है उस समय जल घट जाता है। चारो पाताल विवरोंमें आपसमें प्रत्येकका अंतर दो लाख सत्ताईस हजार एकसौ सत्तर योजन और कुछ अधिक तीन कोश प्रमाण है।

विदिक्षु क्षुद्रपातालानि दशयोजनसहस्रावगाहानि ॥ ५॥

उसी लवण समुद्रके मध्यभागमें चार क्षुद्र पाताल विवर हैं जो कि प्रत्येक दश हजार योजन गहरा मध्यभागमें दश दश हजार योजन ही चौडा एवं मुख और मूल भागमें एक एक हजार योजन चौडा है। क्षुद्र पाताल विवरोंमें भी प्रत्येकके तीन तीन भाग हैं। उनमें हर एक त्रिभाग तीन हजार तीनसौ तेतीस योजन और कुछ अधिक एक योजनका तीसरा भाग प्रमाण है। तीनों त्रिभागोंमें नीचेके त्रिभागमें पवन है। मध्यके त्रिभागमें पवन और जल है एवं ऊपरके त्रिभागमें एकमात्र जल है।

तदंतरेषु क्षुद्रपातालानां योजनसहस्रावगाहानां सहस्रं ॥ ६ ॥

उपर्युक्त दिशा और विदिशाओंमें रहनेवाले पातालोंके आठो अंतरोंमें हजारों क्षुद्र पाताल हैं जो कि एक हजार योजन गहरे, एक हजार योजन ही मध्यभागमें चौडे एवं मुख और मूलभागमें पांचसौ योजन चौडे हैं। इनमें भी हर एक पातालके तीन तीन भाग हैं और उनका वर्णन पहिलेके त्रिभागोंके समान है। ऊपर दिशाविदिशासंबंधी आठ अंतर कह आये हैं उनमें एक एक अंतरमें मुक्ताओंकी

१ दूसरी प्रतिमें—'सातसौ योजन, यह अर्थ लिखा है। 'हरिवंशपुराणमें एकसौ सत्तर योजन ही अर्थ माना है।

पंक्तिके समान अवस्थित क्षुद्र पाताल एकसौ पचीस १२५ हैं। अन्य भी बहुतसे पाताल विवर वहांपर हैं समस्त अंतरालोंके पाताल विवरोंकी संख्या सात हजार आठसौ अस्सी प्रमाण हैं।

दिक्षु वेलंधरनागाधिपतिनगराणि चत्वारि ॥ ७ ॥

लवण समुद्रकी रत्नवेदिकासे तिरछी ओर वियालीस हजार योजन प्रमाण जानेपर वेलंधर नागाधिपतियोंके नगर हैं जो कि व्यालीस हजार योजन लंबे और उतने ही चौडे हैं। इन नगरोंमें वेलंधरनागोंके अधिपति रहते हैं जो कि एक एक पल्यके आयुवाले, दश दश धनुष ऊंचे और हर एक चार चार पट्टदेवियोंसे वेष्टित हैं। तथा इन नगरोंमें वेलंधरनाम जातिके देव भी निवास करते हैं।

समुद्रकी वेलाको धारण करनेवाले नागदेवोंका नाम वेलंधर नाग है। इन वेलंधर नागोंमें वियालीस हजार नाग लवण समुद्रकी अभ्यंतर वेलाको धारण करते हैं। बहत्तर हजार बाह्य वेलाको धारण करते हैं तथा अट्ठाईस हजार नाग कुमार जलके अग्रभागको धारण करते हैं। ये सब मिलकर वेलंधर नागकुमार देव एक लाख वियालीस हजार हैं।

द्वादश योजनसहस्रायामविष्कंभो गौतमद्वीपश्च ॥ ८ ॥

लवण समुद्रकी रत्नवेदिकाके तिरछी ओर बारह हजार योजन जाकर बारह योजन लंबा चौडा लवण समुद्रके अधिपति गौतम देवका गौतम द्वीप है। लवण समुद्रकी गहराई इसप्रकार है—

रत्नवेदिकासे पिचानवे प्रदेश जानेपर लवण समुद्र एक प्रदेश गहरा है। पिचानवे हाथोंकी बराबर जानेपर एक हाथ गहरा है। पिचानवे योजन प्रमाण जानेपर एक योजन प्रमाण गहरा है। पिचा-

नवेसौ योजनोंके जानेपर एकसौ योजन गहरा है। पिचानवे हजार योजनोंके जानेपर एक हजार योजन गहरा है।

जैसी वेला लवणोदधि समुद्रके भीतर है वैसी ही वाहिर है। विजय वैजयंत जयंत और अपराजित ये चार द्वार हैं। लवणोदधि समुद्रहीकी वेला होती है अन्य किसी समुद्रकी नहीं। लवण समुद्रमें ही पाताल विवर हैं अन्य समुद्रोंमें नहीं। लवण समुद्रको आदि लेकर स्वयंभूरमण समुद्र पर्यंत समस्त समुद्र एक हजार योजन गहरे हैं। द्वीप और समुद्रोंके अंत अंत भागोंमें दो दो वेदिका हैं। जो वेदिका द्वीपोंके अंतोंमें हैं वे द्वीपोंकी कही जाती हैं और जो समुद्रोंके अंतमें हैं वे समुद्रोंकी कहीं जाती हैं। लवण समुद्रका जल ऊपरको उठा हुआ है और शेष समुद्रोंका जल पसरा हुआ है। चार समुद्रोंका जल भिन्न २ रूप है, तीन समुद्रोंका जल जलस्वादरूप है वाकीके असंख्यात समुद्रोंका जल इक्षुरसके स्वादरूप है। लवण समुद्रके जलका रस नुनखरा है। वारुणी समुद्रके जलका रस वारुणी (मद्य) के रसका है। क्षीरोदधि समुद्रका जल दूधके रसका है एवं घृतोदधिका जल घीके रसके समान है। कालोदधि पुष्करोदधि और स्वयंभूरमण समुद्रका जल जलके रसका है इनके सिवाय शेष समस्त समुद्रोंका रस ईखके रसके समान है इसप्रकार चार समुद्रोंके भिन्न २ हैं। तीन के जलके रसके समान हैं एवं शेष समुद्रोंके रस ईखके रसके समान हैं।

लवणोदधि कालोदधि और स्वयंभूरमण समुद्रमें मत्स्य कछुए आदि जलचर जीवोंका निवास स्थान है। इनके सिवा अन्य किसी भी समुद्रमें कोई भी जलचर जीव नहीं रहता। लवण समुद्रमें जहां पर नदी आकर मिली है उस नदीमुखमें नौ योजनके शरीरके धारक मत्स्य हैं एवं भीतर समुद्रमें

अठारह योजनप्रमाण शरीरके धारक मत्स्य हैं । कालोदधि समुद्रके नदीमुखमें अठारह योजनप्रमाण शरीरके धारक मत्स्य हैं और समुद्रके भीतर छव्वीस योजनप्रमाण शरीरके धारक मत्स्य हैं । स्वयंभूरमण समुद्रके नदीमुखमें पांचसौ योजनके शरीरके धारक मत्स्य हैं और समुद्रके भीतर एक हजार योजनके शरीरके मत्स्य हैं ॥ ३२ ॥

क्षेत्र कुलाचल सरोवर और कमल आदिका जो विधान जंबूद्वीपके भीतर कहा है उससे दूना दूना धातकीखंडमें है यह बात प्रतिपादन करनेकेलिए सूत्रकार सूत्र कहते हैं—

## द्विर्धातकीखंडे ॥ ३३ ॥

धातकीखंड नामक दूसरे द्वीपमें भरतादि क्षेत्र दो दो हैं। यह धातकीखंड द्वीप लवणसमुद्रको वेढे हुए है और चार लाख योजन चौडा है। शंका—

द्रव्याभ्यावृत्तौ सुजभाव इति चेन्न क्रियाध्याहाराद् द्विस्तावानिति यथा ॥ १ ॥

जहांपर अभ्यावृत्ति—दो बार आवृत्ति अर्थ रहता है वहींपर सुच् प्रत्यय होता है तथा जहांपर क्रियाका संबंध रहता है वहींपर सुच् प्रत्यय किया जाता है। यहांपर भरत आदि द्रव्य हैं। व्याकरणमें प्रकृति प्रत्यय लिंग संख्या विशिष्टको द्रव्य कहा जाता है भरतादि शब्द लिंग संख्याविशिष्ट होनेसे द्रव्यवाचक शब्द हैं, इन्हीं द्रव्यवाची शब्दोंकी द्वि शब्दमें अनुवृत्ति है क्रियाका संबंध यहांपर नहीं इसलिए यहां सुच् प्रत्ययका विधान नहीं हो सकता ? सो ठीक नहीं । क्योंकि जिसप्रकार 'द्विस्तावानयं

१—लवणोदधि समुद्रका विशेष वर्णन हरिवंशपुराणसे समझ लेना चाहिये अत्यन्त विस्तृत होनेसे यहां हमने उसका उल्लेख नहीं किया है।

प्रासादः' (दूना यह प्रासाद) इस वाक्यमें 'मीयते' (मालूम पडता है) क्रियाका अध्याहार है और उस अध्याहार की हुई क्रियाकी अपेक्षा सुच् प्रत्ययका विधान है उसीप्रकार धातकीखंड द्वीपमें 'भरतादयो द्विः संख्यायंते' भरत आदि दूने दूने गिने जाते हैं यहांपर भी गिनना रूप क्रियाका अध्याहार है इसलिए इस अध्याहृत क्रियाकी अपेक्षा सुच् प्रत्ययका होना अबाधित है।

यहांपर गिनना दो प्रकारसे लेना चाहिये एक स्वरूपभेदसे और दूसरा चौडाई आदिके भेदसे। धातकीखंड द्वीपमें दो भरत हैं दो हिमवान् हैं यह तो स्वरूपभेदसे गणना है और जंबूद्वीपमें जो हिमवान् आदि पर्वतोंकी चौडाई है उससे दूनी धातकीखंड द्वीपमें है, यह विष्कंभ आदिकी अपेक्षा गणना है। धातकीखंड द्वीपमें भरतक्षेत्रकी चौडाई क्या है? वार्तिककार इस विषयको स्पष्ट करते हैं—

षट्षष्टिशतानि चतुर्दशानि योजनानां धातकीखंडभरताभ्यंतरविष्कंभः एकान्नत्रिंशच्च भागशतं ॥ २ ॥

छह हजार छहसौ चौदह योजन और एक योजनके दोसौ बारह भागोंमें एकसौ उनतीस भाग प्रमाण तो धातकीखंड द्वीपमें भरतक्षेत्रकी अभ्यंतर चौडाई है। तथा—

सैकाशीतिपंचशताधिकद्वादशसहस्राणि मध्यविष्कंभः षट्त्रिंशच्च भागाः ॥ ३ ॥

बारह हजार पांचसौ इक्यासी योजन और एक योजनके दोसौ बारह भागोंमें छत्तीस भागप्रमाण धातकीखंड द्वीपमें भरतक्षेत्रके मध्यभागकी चौडाई है। तथा—

सप्तचत्वारिंशत्पंचशताष्टादशसहस्राणि बाह्यविष्कंभः पंचपंचाशच्च भागशतं ॥ ४ ॥

धातकीखंड द्वीपमें भरतक्षेत्रका बाह्य विस्तार अठारह हजार पांचसौ सैंतालीस योजन और एक योजनके दोसौ बारह भागोंमें एकसौ पचपन भागप्रमाण है।

वर्षाद्वर्षश्चतुर्गुणविस्तार आविदेहात् ॥ ५ ॥

क्षेत्रसे क्षेत्रका विदेहक्षेत्रपर्यंत चौगुना विस्तार समझ लेना चाहिये। अर्थात्—भरतक्षेत्रकी अपेक्षा हैमवतक्षेत्रका विस्तार चौगुना है। हैमवतकी अपेक्षा हरिवर्षका चौगुना है। हरिवर्षकी अपेक्षा विदेह-क्षेत्रका चौगुना विस्तार है। तथा भरतक्षेत्रके समान ऐरावतक्षेत्रका विस्तार है। ऐरावतक्षेत्रसे चौगुना विस्तार हैरण्यवतक्षेत्रका है और हैरण्यवतसे चौगुना विस्तार रम्यकक्षेत्रका है।

धातकीखंडके वलयभागकी चौडाई चार लाख योजनप्रमाण है। उसकी परिधि इकतालीस लाख दश हजार नवसौ और कुछ कम इकसठ योजनप्रमाण है। धातकीखंड द्वीपमें पर्वतोंद्वारा रुका क्षेत्र एक लाख अठहत्तर हजार आठसौ चालीस योजनप्रमाण है। उसकी परिधिको कम कर जो अवशिष्ट रहे उसमें दोसौ बारहका भाग देने पर जो लब्ध हो उतना ही प्रमाण भरतक्षेत्रकी (बाह्य) चौडाईका है।

वर्षाणां वर्षधराणां सरितां वृत्तवेदाढ्यानां ह्रदानामन्येषां च तान्येवावगहादीनि ॥ ६ ॥

वर्षधर शब्दका अर्थ हिमवान महाहिमवान आदि पर्वत है। धातकीखंड द्वीपमें उनकी ऊंचाई और गहराई तो जंबूद्वीपके ही समान है। विस्तार दूना है। चार वृत्तवेदाढ्य हैं उनकी ऊंचाई और गहराई जंबूद्वीपमें जो कही गई है वही है और चौडाई दो हजार योजनप्रमाण है। दो यमकाद्री हैं उनकी ऊंचाई और गहराई जो पहिले वर्णन कर दी गई है वही है और चौडाई मूलमें दो हजार योजन, मध्यमें पंद्रहसौ योजन और ऊपर एक हजार योजनप्रमाण है। कांचन पर्वतोंकी ऊंचाई और गहराई जो ऊपर कही गई है वही धातकीखंडमें है और चौडाई दूनी दूनी है। पद्म आदि छहो सरोवर दूनी दूनी लंबाई चौडाई और गहराईके धारक हैं। द्वीप और कमल दूने दूने लंबे चौडे और गहरे हैं।

१—हरिवंशपुराणमें ब्यालीस पाठ है।

भरतैरावतविभाजिनाविष्वाकारागिरी ॥ ७ ॥

भरत और ऐरावत दोनों क्षेत्रोंके विभाग करनेवाले दो इष्वाकार पर्वत हैं। ये अपने दोनों अंतोंसे कालोदधि और लवणोदधिका स्पर्श करनेवाले हैं। एकसौ योजन गहरे हैं। चारसौ योजनप्रमाण ऊंचे हैं। नीचे ऊपर एक हजार योजन चौडे हैं और सुवर्णमयी हैं।

इस धातकीखंड द्वीपमें दो मेरुपर्वत हैं। ये मेरुपर्वत पूर्व और पश्चिम भागमें हैं। एक हजार योजन प्रमाण नीचे जमीनमें गहरे हैं। मूलभागमें पिचानवेसौ योजन चौडे हैं। पृथ्वीतलपर चौरानवेसौ योजनप्रमाण चौडे हैं। चौरासी हजार योजन ऊंचे हैं। ऊपरतलमें एक हजार योजनप्रमाण विस्तृत हैं एवं पहिले जो मेरुपर्वतके भूतलका प्रमाण बतला आए हैं उतने ही प्रमाणके धारक हैं।

भूमिके समतलभागसे पांचसौ योजनकी ऊंचाई पर नंदन वन है जो कि पांचसौ योजन प्रमाण चौडा है। वहांसे पचपन हजार पांचसौ योजनकी ऊंचाई पर सौमनस वन है और वह पांचसौ योजन प्रमाण चौडा है। तथा उससे अट्ठाईस हजार योजनकी ऊंचाई पर पांडुक वन है और वह चारसौ चौरानवे योजन चौडा है।❀

दोनों मेरुपर्वतोंपर दश प्रदेश चढने पर एक प्रदेशकी वृद्धि है अर्थात् यदि दश प्रदेश ऊपर चढा जायगा तो एक प्रदेशकी वृद्धि होगी और यदि नीचेकी ओर उतरा जायगा तो दश प्रदेश प्रमाण

१ यह पाठ परिशोधित राजवार्तिकके आधारसे लिखा गया है मूल पुस्तकमें यह पाठ नहीं और न स्वर्गीय पं० पन्नालालजी दूनीवालोंने लिखा है। ❀ धातकी खंड द्वीपमें भद्रशाल वनका विस्तार एक हजार दोसौ पचीस योजन और इसकी लम्बाई एक लाख सात हजार आठसौ उनासी योजन प्रमाण है। हरिवंशपुराण।

नीचे उतरने पर एक प्रदेशकी हानि होगी । जंबूद्वीपमें जिसजगह जंबूवृक्ष है धातकीखंड द्वीपमें उसीजगह धातकी वृक्ष है । जंबूवृक्षके परिवारका जैसा वर्णन कर आए हैं उसीप्रकार धातकी वृक्षके परिवारवृक्षोंका भी समझ लेना चाहिये । इस धातकी वृक्षपर धातकीखंड द्वीपका अधिपति रहता है इसलिये द्वीपका नाम धातकीखंड द्वीप पडा है। धातकीखंड द्वीपमें क्षेत्र चक्रेके अरोंके मध्य भागोंके समान हैं और पर्वत चक्रेके अरोंके समान हैं । ये क्षेत्र और पर्वत अपने दोनों अंतोंसे लवण समुद्र और कालोदधि समुद्रोंका स्पर्श करनेवाले हैं।

इस धातकी खंड द्वीपको चारों ओरसे वेढनेवाला कालोद समुद्र है । यह समुद्र टांकीसे उकीले हुयेके समान यथावस्थित है। उसके वलयकी चौडाई आठ लाख योजन प्रमाण है। उसकी परिधि इक्यानवे लाख सत्तर हजार छहसौ एवं कुछ अधिक पांच योजन प्रमाण है।

विशेष—जिसप्रकार लवणसमुद्रको धातकीखंड द्वीप घेरे है उसीप्रकार धातकीखंड द्वीपको कालोद समुद्र घेरे है। धातकीखंड द्वीपसे कालोद समुद्रका विस्तार दूना अर्थात् आठ लाख योजनका है। इस कालोद समुद्रकी परिधि इक्यानवे लाख सत्तर हजार छहसौ पांच योजन कुछ अधिक है । कालोद समुद्रमें एक एक लाख योजनके जंबूद्वीपके समान छहसौ बहत्तर खंड हैं । कालोद समुद्रका समस्त फैलाव (क्षेत्रफल) पांच लाख इकतीस हजार दोसौ बासठ करोड चौसठ लाख उनहत्तर हजार अस्सी योजनका है। कालोद समुद्रकी पूर्व दिशामें जल सरीखे मुखवाले कुभोगभूमियां मनुष्य रहते हैं। दक्षिण दिशामें घोडेके कानके समान कानवाले मनुष्य रहते हैं । पश्चिम दिशामें पक्षीके मुखवाले और उत्तर दिशामें हाथीकेसे कानवाले मनुष्य रहते हैं । कालोद समुद्रकी विदिशाओंमें शूकरके समान मुखवाले

मनुष्य रहते हैं। जलमुखवाले मनुष्योंकी दक्षिण उत्तर दोनों ओर ऊंटकेसे कानवाले और गायकेसे कानवाले मनुष्य रहते हैं। हाथीकेसे कानवाले और घोडेकेसे कानवाले मनुष्योंकी दोनों ओर बिल्लीके मुखवाले मनुष्य रहते हैं एवं पक्षीसरीखे मुखवाले मनुष्योंके आसपास हाथीसरीखे मुखवाले लंबे लंबे कानोंके धारक मनुष्य रहते हैं।

कालोद समुद्रके पास विजयार्ध पर्वतकी दोनों श्रेणियोंमें शिशुमार (सूंस)केसे मुखवाले और मगर सरीखे मुखवाले मनुष्य रहते हैं। दोनों हिमवान पर्वतके अग्रभागोंमें भेडियाके मुखवाले और चीतेके मुखवाले मनुष्य रहते हैं। दोनों शिखरी पर्वतोंके अग्रभागोंमें शृगाल और भालू सरीखे मुखवाले मनुष्य रहते हैं। दोनों विजयार्धोंके अग्रभागोंमें झाडी और चीते सरीखे मुखवाले मनुष्य रहते हैं। बाह्य अभ्यंतर जातिके मध्यमें भी चीते सरीखे मुखवाले मनुष्य रहते हैं। इन समस्त कुभोग भूमियोंका आयु वर्ण गृह और आहार लवण समुद्रके कुभोगभूमियोंके समान समझना चाहिये जहांपर समुद्रका तट छिन्न भिन्न है वहांपर समस्त द्वीप हजार हजार योजन गहरे हैं। कालोद समुद्रमें कुछ अधिक पांचसौ अंतर द्वीप और इनका विस्तार लवण समुद्रके अंतर द्वीपोंसे दूना है। कालोद समुद्रमें कुभोगभूमियोंके रहने के स्थान चौवीस द्वीप तो भीतर हैं और चौवीस ही बाहिर हैं एवं लवणोद और कालोद दोनोंके मिलकर समस्त अंतर द्वीप छयानवे हैं। (हरिवंशपुराण श्लोक ५६० से ५७३ सर्ग ५वां)॥ ३३॥

कालोद समुद्रको चारो ओर वेडनेवाला पुष्कर द्वीप है। और वह सोलह लाख योजन प्रमाण चौडा है। जिसप्रकार धातकीखंड द्वीपमें द्वीप समुद्रके द्विगुणपनेका निश्चय कर आये हैं उसीप्रकार धातकी खंड के समान ही पुष्करार्धमें क्षेत्र आदिकी द्विगुणताका विशेष प्रतिपादन करनेकेलिये सूत्रकार सूत्र कहते हैं—

## पुष्करार्धे च ॥ ३४ ॥

पुष्करद्वीपके आधे भागमें भी भरतादिक्षेत्र जंबूद्वीपसे दूने हैं। वार्तिककार सूत्रमेंके 'च' शब्दका प्रयोजन बतलाते हैं—

संख्याभ्यावृत्त्यनुवर्तनार्थश्चशब्दः ॥ १ ॥

'द्विर्धातकीखंडे' इस सूत्रमें 'द्विः' यह संख्याकी अभ्यावृत्ति कह आए हैं। उसकी अनुवृत्तिकेलिए 'पुष्करार्धे च' इस सूत्रमें चशब्दका उल्लेख किया गया है। यदि कदाचित् यहां यह प्रश्न किया जाय कि—यहांपर जंबूद्वीपके भरतक्षेत्र आदिकी द्विरावृत्ति की जाती है कि धातकीखंडके भरत आदिकी ? उसका समाधान यह है कि यहांपर जंबूद्वीपके भरत आदिकी ही द्विरावृत्ति की जाती है। शंका—

पुष्करार्धसे बिलकुल समीप पूर्वमें धातकीखंडका ही वर्णन किया गया है इसलिए उसीके भरत आदिकी पुष्करार्धमें द्विगुणता ली जा सकती है। जंबूद्वीपका वर्णन व्यवहित—दूर है इसलिए उसके भरत आदिकी द्विगुणता नहीं ली जा सकती अतः धातकीखंडके भरत आदिकी ही अपेक्षा पुष्करार्धमें भरत आदिकी द्विगुणता न्यायप्राप्त है ? सो ठीक नहीं। विशेषणका संबंध वक्ताकी इच्छाके अनुसार होता है इसलिए यहांपर यही समझ लेना चाहिये कि धातकीखंडद्वीपमें जो हिमवान आदिकी दूनी चौडाई है पुष्करार्धमें भी वही द्विगुण चौडाई है अर्थात् दोनों जगह समानता है किंतु यह बात नहीं कि धातकीखंडके हिमवान आदिकी अपेक्षा पुष्करार्धके हिमवान आदिकी दूनी चौडाई है। जो क्षेत्र पर्वत आदिके नाम धातकीखंडद्वीपमें हैं वे ही पुष्करार्धमें समझ लेने चाहिये किंतु यह बात नहीं कि धातकीखंडके क्षेत्र आदिके दूसरे दूसरे नाम हों और पुष्करार्धके क्षेत्रके दूसरे दूसरे नाम हों इसरीतिसे

जैसी धातकीखंडमें रचना है वैसी ही आधे पुष्करद्वीपमें है यह बात निर्बाधरूपसे सिद्ध हो गई॥ वार्तिक-कार भरतक्षेत्रके विस्तारका उलेख करते हैं—

एकान्नाशीत्युत्तरपंचशताधिकैकचत्वारिंशद्योजनसहस्राणि भरताभ्यंतरविष्कंभः स त्रिसप्ततिभागशतं च ॥ २॥

पुष्करार्धद्वीपके भरतक्षेत्रकी अभ्यंतर चौडाई इकतालीस हजार पांचसौ उनासी योजन और एक योजनके दोसौ बारह भागोंमें एकसौ तिहत्तर भागप्रमाण है। तथा—

द्वादशपंचशतोत्तरत्रिपंचाशद्योजनसहस्राणि मध्यविष्कंभो नवनवत्याधिकं च भागशतं॥ ३॥

मध्यभागकी चौडाई त्रेपन हजार पांचसौ बारह योजन और एक योजनके दोसौ बारह भागोंमें एकसौ निन्यानवे भागप्रमाण है। तथा—

द्वाचत्वारिंशच्चतुःशतोत्तरपंचषष्टिसहस्राणि बाह्यविष्कंभस्त्रयोदश च भागाः॥ ४॥

पुष्करार्धक्षेत्रके भरतक्षेत्रकी बाह्य चौडाई पैंसठ हजार चारसौ ब्यालीस योजन और एक योजनके दोसौ बारह भागोंमें तेरह भागप्रमाण है।

वर्षाद्वर्षश्चतुर्गुणविस्तार आविदेहात् द्रष्टव्यः॥ ५॥

भरतक्षेत्रसे चौगुणा विस्तार हैमवतक्षेत्रका है। हैमवतसे चौगुणा विस्तार हरिवर्षका है। हरिवर्षसे चौगुणा विस्तार विदेहक्षेत्रका है। इसप्रकार विदेहक्षेत्रपर्यंत क्षेत्रसे क्षेत्रका विस्तार चौगुणा समझ लेना चाहिये। तथा भरतक्षेत्रके समान ऐरावतक्षेत्रका विस्तार है। ऐरावतसे चौगुना विस्तार हैरण्यवतक्षेत्रका है एवं हैरण्यवतसे चौगुना विस्तार रम्यकक्षेत्रका है।

कालोद समुद्रके समीपमें पुष्करार्धद्वीपकी अभ्यंतर परिधि एक करोड बियालीस लाख तीस हजार

दोसौ उनचास योजन कुछ अधिक है। तथा पुष्करार्धद्वीपमें पर्वतोंसे रुद्ध क्षेत्र तीन लाख पचपन हजार छहसौ चौरासी योजन प्रमाण है। पर्वतोंसे रुद्ध क्षेत्रोंका प्रमाण परिधिके प्रमाणमेंसे घटाने पर जो अवशिष्ट बचा उसमें दोसौ बारहका भाग देने पर जो प्रमाण रहे उतनी पुष्करार्धद्वीपके भरतकी चौडाई है।

जंबूद्वीपके वर्णन करते समय कुलाचल विजयार्धपर्वत और वृत्तवेदाढ्य आदिकी जो ऊंचाई गहराई कही है वही पुष्करार्धके कुलाचल आदिकी समझ लेनी चाहिये। तथा धातकीखंडद्वीपमें जो उनका दूना विस्तार कह आए हैं वही पुष्करार्धमें है। दो इष्वाकार और दो मेरुओंका जो परिमाण कहा गया है वैसा ही यहां समझ लेना चाहिये। जंबूद्वीपमें जिसप्रकार जंबूवृक्ष है उसीप्रकार पुष्करद्वीपमें पुष्करवृक्ष है। इस पुष्करवृक्षके परिवार वृक्षोंका कुल वर्णन जंबूवृक्षके परिवारवृक्षोंके समान समझ लेना चाहिए। पुष्करद्वीपका आधिपति देव इस पुष्करवृक्ष पर रहता है इसलिए ही द्वीपका पुष्कर यह रूढ नाम है। पुष्करार्ध नाम क्यों पडा वार्तिककार इस विषयका स्पष्टीकरण करते हैं—

मानुषोत्तरशैलेन विभक्तार्धत्वात्पुष्करार्धसंज्ञा ॥ ६ ॥

पुष्कर द्वीपके ठीक मध्यभागमें गोलाकार एक मानुषोत्तर नामका पर्वत है उसने पुष्कर द्वीपको आधा आधा कर दिया है इसलिये पूर्व अर्धभागको यहां पुष्करार्ध कहा गया है। वह मानुषोत्तर पर्वत सत्रहसौ इक्कीस योजन ऊंचा है। चारसौ तीस योजन और एक कोश गहरा है। इसकी मूलभागमें चौडाई बाईस हजार प्रमाण है। मध्यभागमें सातसौ तेइस योजन प्रमाण है और उपरिम तलपर चारसौ चौवीस योजन प्रमाण है। तथा नीचेको मुखकर बैठे हुए सिंहकी आकृतिके समान वा अर्ध यवोंकी राशिके समान यह मानुषोत्तर पर्वत है।

इस मानुषोत्तर पर्वतकी चारो दिशाओंमें चार भगवान अर्हंत जिनेंद्रके मंदिर हैं जो कि पचास योजनके लंबे, पचीस योजनके चौडे और साढे सैंतीस योजनके ऊंचे हैं तथा आठ योजन उंचे, चार योजन प्रमाण ही प्रवेश मार्गके धारक दरवाजोंसे शोभायमान हैं और जिनमंदिरोंका जैसा वर्णन होना चाहिये वैसे ही वर्णनीय हैं। पूर्व आदि दिशाओंमें प्रदक्षिणारूप वैडूर्यकूट १ अश्मगर्भकूट २ सौगंधिककूट ३ रुचककूट ४ लोहिताक्षकूट ५ अंजनककूट ६ अंजनमूलकूट ७ कनककूट ८ रजतकूट ९ स्फटिककूट १० अंककूट ११ प्रबालकूट १२ वज्रकूट १३ और तपनीयकूट १४ ये चौदहकूट हैं इनकी ऊंचाई पांचसौ योजन प्रमाण है। चौडाई मूलभागमें पांचसौ योजन, मध्यभागमें तीनसौ पिचहत्तर योजन और उपरिम भागमें ढाईसौ योजन प्रमाण है।

चौदहों कूटोंमें चारो दिशाओंमें तीन तीन कूट हैं। पूर्व–उत्तर दिशामें एक और पूर्व–दक्षिण दिशामें एक कूट है। इन कूटोंमें एक पल्यकी आयुके धारक यशस्वान् आदि सुपर्णकुमारोंके राजा निवास करते हैं। उनमें पूर्वदिशाके वैडूर्य कूटमें यशस्वान् रहता है। अश्मगर्भमें यशस्कांत और सौगंधिकमें यशोधर रहता है। दक्षिण दिशाके रुचक कूटमें नंदन, लोहिताक्षमें नंदोत्तर और अंजनकमें अशनिघोष रहता है। पश्चिम दिशाके अंजनमूल कूटमें सिद्धार्थ, कनक कूटमें क्रमण और रजतमें मानुष रहता है। उत्तरके स्फटिक कूटमें सुदर्शन, अंक कूटमें अमोघ और प्रबाल कूटमें सुप्रबुद्ध रहता है। पूर्व–उत्तर दिशाके वज्रकूटमें हनुमान और पूर्व–दक्षिण दिशाके तपनीय कूटमें स्वाति नामका सुपर्णकुमार देवोंका स्वामी रहता है।

चारो विदिशाओंमें रत्नकूट १ सर्वरत्नकूट २ वेलंबकूट ३ और प्रभंजनकूट ४ ये चारकूट हैं। उनमें

निषधाचलको स्पर्श करनेवाले पूर्व-दक्षिण दिशाके रत्नकूटमें नागकुमार देवोंका स्वामी वेणुदेव निवास करता है। नीलाचलको स्पर्श करनेवाले पूर्व-उत्तरके सर्वरत्न कूटमें सुपर्णकुमार देवोंका स्वामी वेणुनीत देव निवास करता है। निषधाचलसे स्पृष्ट भागके धारक पश्चिम-दक्षिणके वेलंब कूटमें पवन कुमार देवोंका स्वामी वेलंब देव रहता है एवं नीलाचलसे स्पृष्ट भागवाले पश्चिम-उत्तरकोणके प्रभंजन कूटमें प्रभंजन नामका पवन कुमारोंका स्वामी रहता है ॥ ३४ ॥

जंबूद्वीपके पर्वत सरोवर आदिका दूनापन पुष्करार्ध-आधे पुष्कर द्वीपमें ही क्यों कहा जाता है समस्त पुष्करद्वीपमें क्यों नहीं? इसका स्पष्टीकरण सूत्रकार करते हैं-

## प्राङ्मानुषोत्तरान्मनुष्याः ॥ ३५ ॥

सूत्रार्थ-मानुषोत्तर पर्वतसे पहिले ढाई द्वीपमें मनुष्य हैं।

मानुषोत्तर पर्वतसे पहिले पहिले ही मनुष्य हैं बाहिर नहीं हैं इसलिए ऊपर जो क्षेत्रोंका विभाग कह आए हैं वह मानुषोत्तर पर्वतसे आगे नहीं है। अथवा जहांपर इंद्रियोंके भेदोंका उल्लेख किया गया है वहांपर 'कृमिपिपीलिकाभ्रमरमनुष्यादीनामेकैकवृद्धानि' यह सूत्र कहा गया था परंतु वहांपर यह नहीं मालूम हुआ था कि-उन मनुष्योंके रहनेका स्थान कोनसा है? इसलिए मनुष्योंके आधार विशेषके प्रतिपादनकेलिये यह कहा गया है कि-जंबूद्वीपसे लेकर मानुषोत्तर पर्वतके पहिले पहिले मनुष्य हैं उससे बाहिर नहीं।

इस प्रकार मानुषोत्तर पर्वतका व्याख्यान कर दिया गया। इस मानुषोत्तर पर्वतसे आगे उपपाद जन्मवाले देवगण और समुद्घातवाले मनुष्योंको छोड कर विद्याधर और ऋद्धिधारी भी मनुष्य नहीं

जा सकते इसलिए मानुषोत्तर अर्थात् मनुष्योंसे उत्तर–इसके आगे मनुष्य नहीं यह इसका अन्वर्थ नाम है।

इसरीतिसे दूने दूने विस्तारवाले द्वीप और समुद्रोंके वीत जानेपर आठवां नंदीश्वर द्वीप है। इसकी चौडाई एकसौ त्रेसठ करोड चौरासी लाख योजन है। उसकी परिधि दो हजार बहत्तर करोड, तेतीस लाख चौवन हजार एकसौ नव्वे योजन एक कोश अधिक है। उस नंदीश्वर पर्वतके ठीक मध्य-भागोंमें चारों दिशाओंमें चार अंजन पर्वत हैं। एक हजार योजन प्रमाण उनकी गहराई है चौरासी हजार योजन प्रमाण उनकी ऊंचाई है तथा मूल मध्य और अग्रभागमें ऊंचाईके समान चौरासी चौरासी हजार योजन प्रमाण वे चौडे हैं और ढोलके आकार हैं। इन अंजन पर्वतोंकी चारों दिशाओंमें तिरछी ओर एक लाख योजनके बाद हर एक अंजनगिरिकी चार चार बावडियां हैं।

इनमें पूर्व दिशाके अंजनगिरिसंबंधी नंदा १ नंदावती २ नदोत्तरा ३ और नंदिघोषा ४ ये चार बावडियां हैं। ये चारों ही बावडियां एक एक हजार योजन गहरीं हैं एक एक लाख योजन प्रमाण लम्बी चौडी हैं। चौकोंण हैं। मत्स्य कछुआ आदि जलचर जीवोंसे रहित हैं। पद्म उत्पल आदि कमल फूलोंसे व्याप्त, स्फटिक मणिके समान स्वच्छ गंभीर नीरसे परिपूर्ण हैं। अंजनागिरिकी पूर्व दिशामें नंदा वापी है और वह सौधर्म इंद्रकी है। दक्षिणदिशामें नंदावती बावडी है और वह ईशान इन्द्रकी है। पश्चिम दिशामें नंदोत्तरा वापी है और वह चमर इन्द्रकी है एवं उत्तरादिशामें नंदिघोषा वापी है और उसका स्वामी वैरो-चन देव है।

दक्षिण दिशासंबंधी अंजनगिरिकी विजया वैजयंती जयंती और अपराजिता ये चार वापियां

हैं। इन वापियोंकी गहराई लम्बाई चौडाई आदिका कुल वर्णन पूर्वदिशासंबंधी अंजनगिरिकी वापियोंके समान समझ लेना चाहिये तथा इन वापियोंके स्वामी सौधर्म इन्द्रके लोकपाल हैं। उनमें दक्षिण-दिशासंबंधी अंजनगिरिकी पूर्वदिशामें विजया नामकी वापी है और वह वरुण लोकपालकी है। दक्षिण दिशामें वैजयंती वापी है और उसका स्वामी यमलोकपाल है। पश्चिमदिशामें जयंती वापी है वह सोम लोकपालकी है और उत्तरदिशामें अपराजिता नामकी वापी है और उसका स्वामी वैश्रवण देव है।

पश्चिम दिशासंबंधी अंजनगिरिकी अशोका सुप्रबुद्धा कुमुदा और पुण्डरीकिणी ये चार वापियां हैं। इनकी गहराई लम्बाई चौडाई आदिका वर्णन ऊपरकी वापियोंके ही समान है। उनमें पूर्वदिशामें अशोका नामकी वापी है और वह वेणुदेवकी है। दाक्षिणदिशामें सुप्रबुद्धा (सुप्रसिद्धा) है और उसका स्वामी वेणुताल देव है। पश्चिमदिशामें कुमुदा नामकी वापी है और वह वरुणकी है और उत्तरदिशामें पुण्डरीकिणी नामकी वापी है और उसका स्वामी भूतानन्द है।

उत्तरदिशाके अंजनगिरिकी प्रभंकरा सुमना आनंदा और सुदर्शना ये चार वापियां हैं। पहिले जो वापियोंके प्रमाणका वर्णन कर आये हैं वह प्रमाण इन वापियोंका भी समझ लेना चाहिये एवं ये वापियां ऐशान इन्द्रके लोकपालोंकी हैं। उनमें पूर्वदिशामें प्रभंकरा नामकी वापी है और वह वरुण लोक-पालकी है। दाक्षिणदिशामें सुमना नामकी वापी है और उसका स्वामी यमलोकपाल है। पश्चिमदिशामें आनन्दा नाम वापी है और वह सोमलोकपालकी है और उत्तरदिशामें सुदर्शना नामकी वापी है और उसका स्वामी वैश्रवण लोकपाल है।

उपर्युक्त सोलहों वापियोंका अभ्यंतर फासला पैंसठ हजार पांचसौ पैंतालीस योजनका है। मध्यका

फासला एक लाख चालीस हजार छहसौ दो योजनका है एवं बाह्य अन्तर दो लाख तेईस हजार छहसौ इकसठि योजनका है । उन सोलहों वापियोंके मध्यभागमें एक हजार योजन प्रमाण गहरे, मूल मध्य और अग्रभागमें दश दश हजार योजन प्रमाण लम्बे चौडे, दश दश हजार योजन प्रमाण ही ऊंचे, ढोलके आकार और सुवर्णमयी सोलह दधिमुख नामके धारक उत्तम पर्वत हैं। इन पर्वतोंकी शिखरें रूपा और सुवर्णमयी हैं इसलिये इनका दधिमुख नाम अन्वर्थ है।

उपर्युक्त वापियोंके चारों ओर चारो दिशावोंमें चार वन हैं। उनके अशोक सप्तवर्ण चम्पक और आम्र ये नाम हैं। बावडियोंके समान लम्बे और उनकी लंबाईके प्रमाणसे आधे चौडे हैं। इन वनोंमें—

पूर्वेणाशोकवनं दक्षिणतः सप्तपर्णवनमाहुः।
अपरेण चंपकवनमुत्तरतश्चूतवृक्षवनं ॥ १ ॥

अर्थात्–पूर्वदिशामें अशोकवन है। दक्षिणादिशामें सप्तपर्णवन, पश्चिमदिशामें चंपकवन और उत्तर दिशामें आम्रवन है। उपर्युक्त प्रत्येक वापीके कोनोंमें चार चार रतिकर नामके पर्वत हैं। ये पर्वत ढाई ढाईसौ योजन जमीनमें गहरे हैं। एक एक हजार योजनप्रमाण ऊंचे, मूल मध्य और अग्रभागमें एक एक हजार योजन ही लंबे चौडे ढोलके आकार और सुवर्णमयी हैं। ये सब मिलकर रतिकर पर्वत चौंसठ हैं।

बत्तीस रतिकर वापियोंके अभ्यंतर कोनोंमें और बत्तीस ही बाह्य कोनोंमें हैं। उनमें जो अभ्यंतर कोनोंमें बत्तीस रतिकर हैं उनमें देवोंके क्रीडास्थान बने हुए हैं उनसे वे अत्यंत मनोहर जान पडते हैं एवं बाह्य कोनोंमें रहनेवाले बत्तीस रतिकर, चार अंजनगिरि और सोलह दधिमुख इसप्रकार बावन

पर्वतों पर ठीक मध्यभागोंमें बावन चैत्यालय हैं जो कि पूर्वदिशाकी ओर मुखके धारक हैं। सो योजन लंबे, पचास योजन चौडे और पिचहत्तर योजन ऊंचे हैं तथा आठ योजनके ऊंचे, चार योजनप्रमाण चौडे और चार योजनप्रमाण ही प्रवेशमार्गके धारक पूर्व उत्तर और दक्षिणकी ओरके दरवाजोंसे भूषित हैं। जिनमंदिरोंका जैसा वर्णन होना चाहिये उस वर्णनसे संयुक्त हैं एवं चातुर्मासिक अर्थात् फाल्गुन आषाढ और कार्तिकके अंतके आठ दिन अष्टाह्निक पर्वमें बडी भारी महिमासे व्याप्त रहते हैं।

उपर्युक्त बावडियोंके चौसठ वनखंडोंके ठीक मध्यभागोंमें चौसठ महल बने हुए हैं। ये समस्त महल बासठ बासठ योजन ऊंचे, इकतीस इकतीस योजन लंबे एवं इकतीस इकतीस योजनप्रमाण ही चौडे हैं। इन महलोंके द्वारोंकी ऊंचाई आठ आठ योजन, और चौडाई चार चार योजन प्रमाण है। इन महलोंमें अपने अपने वनखंडोंके नामोंके धारक अशोकवर अवतंस आदि देव निवास करते हैं जो कि एक पल्यकी आयुके धारक हैं और दश दश धनुष ऊंचे हैं।

इसीप्रकार दूने दूने विस्तारवाले द्वीप और समुद्रोंके बाद ग्यारहवां कुंडलवर द्वीप है। इस कुंडलवर द्वीपके ठीक मध्यभागमें गोलाकार और अखंड यवोंकी राशिके समान कुंडल नामका पर्वत है। यह कुंडल पर्वत एक हजार योजन प्रमाण जमीनमें गहरा है। ब्यालीस हजार योजन प्रमाण ऊंचा है। इसका मूलभागमें विस्तार दश हजार बाईस योजनका है। मध्यभागमें सात हजार तेईस योजन है और ऊपरके भागमें चार हजार चौवीस योजन प्रमाण है।

इस कुंडल पर्वतके ऊपर पूर्व आदि दिशाओंमें वज्र १ वज्रप्रभ २ कनक ३ कनकप्रभ ४ रजत ५

१—दूसरी प्रतिमें—दश हजार बत्तीस योजन प्रमाण है।

रजतप्रभ ६ सुप्रभ ७ महाप्रभ ८ अंक ९ अंकप्रभ १० मणि ११ मणिप्रभ १२ स्फटिक १३ स्फटिकप्रभ १४ हिमवत् १५ और महेंद्र १६ ये सोलह कूट हैं। इन समस्त कूटोंका कुल प्रमाण मानुषोत्तर कूटोंके समान है तथा एक एक दिशामें चार चार कूट हैं। उनमें पूर्व दिशामें पहिला कूट वज्र है और उस पर त्रिशिरा नामका नागेंद्र देव निवास करता है। दूसरा वज्रप्रभ कूट है इसका स्वामी पंचशिरानामका नागेंद्र देव है। तीसरा कूट कनक है और उस पर महाशिरा रहता है। चौथे कनकप्रभ कूटमें महाभुज नामका नागेंद्र देव रहता है। दाक्षिण दिशाका पहिला कूट रजत है और उसका स्वामी पद्मनामका नागेंद्र देव है। दूसरा रजतप्रभ है और उसमें पद्मोत्तर देव है। तीसरा सुप्रभ कूट है और उसमें महापद्म नामका नागेंद्र देव रहता है। चौथा महाप्रभ कूट है और उसमें वासुकी नागेंद्र देव निवास करता है। पश्चिम दिशाका प्रथम कूट अंक है उसका निवासी स्थिरहृदय नागेंद्र देव है। दूसरे अंकप्रभ कूटमें महाहृदय नागेंद्र देव रहता है। तीसरे मणिकूटमें श्रीवृक्ष नागेंद्र और चौथे मणिप्रभमें स्वस्तिक नागेंद्र देव रहता है। उत्तरदिशाके प्रथम स्फटिक कूटमें सुंदर नामका नागेंद्र रहता है। स्फटिकप्रभमें विशालाक्ष, हिमवतमें पांडुर और महेंद्र कूटमें पांडुक नामका नागेंद्र देव रहता है। तथा त्रिशिराको लेकर महेंद्र पर्यंत ये सोलहो नागेंद्रोंकी आयु एक पल्यकी है। कुंडल नामक पर्वतकी पूर्व और पश्चिम दिशामें एक एक हजार योजन ऊंचे, मूल भागमें एक एक हजार योजन ही चौडे, मध्यभागमें साढे सातसौ साढे सातसौ योजन और ऊपरके भागमें पांचसौ पांचसौ योजन चौडे दो कूट हैं और उनमें कुंडलवर द्वीपका अधिपति निवास करता है। उसी कुंडल पर्वतके ऊपर चारों दिशाओंमें चार मंदिर हैं और अंजन पर्वतके जिनालयोंका जैसा वर्णन कर आये हैं वैसा ही इनका वर्णन है।

कुंडलवर द्वीपकी अपेक्षा दूना विस्तारवाला कुंडलवरोद समुद्र है। उसकी अपेक्षा दूना विस्तारवाला शंखवरोद द्वीप है। उससे दूना विस्तारवाला शंखवरोद समुद्र है। शंखवरोद समुद्रसे दूना विस्तारवाला रुचकवर द्वीप है इस रुचकवरद्वीपके ठीक मध्यभागमें चूडीके समान गोल रुचकवर नामका पर्वत है वह एक हजार योजन जमीनमें गहरा है, चौरासी हजार योजन ऊंचा है मूल मध्य और अग्रभागमें व्यालीस हजार योजन चौडा है। इस रुचकवर पर्वतके ऊपर पूर्व आदि दिशाओंमें नंद्यावर्त स्वस्तिक श्रीवृक्ष और वर्धमान नामके चार कूट हैं जो कि पांच पांचसौ योजन प्रमाण ऊंचे मूल मध्य और अग्रभागमें एक एक हजार योजन प्रमाण लंबे चौडे हैं। उनमें पूर्व दिशामें नंद्यावर्त कूट है और उसमें पद्मोत्तर नामका दिग्गजेंद्र निवास करता है। दाक्षिण दिशामें स्वस्तिक कूट है और उसमें सुहस्ती नामका दिग्गजेंद्र रहता है। पश्चिम दिशामें श्रीवृक्ष नामका कूट है और उसमें नील रहता है एवं उत्तर दिशामें वर्धमान कूट है और वह अंजनगिरि दिग्गजेंद्रका निवास स्थान है। ये पद्मोत्तर आदि चारो दिग्गजेंद्र पल्य प्रमाण आयुके धारक हैं।

उसी रुचकवर द्वीपकी पूर्वदिशामें वैडूर्य १ कांचन २ कनक ३ आरिष्ट ४ दिक्स्वस्तिक ५ नंदन ६ अंजन ७ और अंजनमूलक ८ ये आठ कूट हैं। इन सब कूटोंका प्रमाण पहिले कहे हुए कूटोंके समान है। इनमें पहिले वैडूर्यकूटमें विजया नामकी दिक्कुमारी निवास करती है। कांचनमें वैजयंती, कनकमें जयंती, अरिष्टमें अपराजिता, दिक्स्वस्तिकमें नन्दा, नंदनमें नंदोत्तरा, अंजनमें आनन्दा और अंजनमूलकमें नांदी वर्धना[1] नामकी दिक्कुमारी निवास करती है। ये आठों दिक्कुमारियां भगवान तीर्थंकरके जन्मकालमें भगवानकी माताके समीपमें झाडीको लेकर प्रतिसमय उपस्थित रहतीं हैं।

१ 'वर्धमाना' यह भी पाठ है।

रुचकवर पर्वतकी दाक्षिणादिशामें अमोघ १ सुप्रबुद्ध २ मन्दिर ३ विमल ४ रुचक ५ रुचकोत्तर ६ चंद्र ७ और सुप्रतिष्ठ ८ ये आठ कूट हैं। पहिले जो कूटोंका प्रमाण कह आये हैं वही प्रमाण इन कूटोंका भी समझ लेना चाहिये। इन कूटोंमेंसे अमोघ कूटमें सुस्थिता नामकी दिक्कुमारी रहती है। सुप्रबुद्धमें सुप्रणिधि, मंदिरमें सुप्रबुद्धा, विमलमें यशोधरा, रुचकमें लक्ष्मीमती, रुचकोत्तरमें कीर्त्तिमती, चन्द्रमें वसुंधरा और सुप्रतिष्ठमें चित्रा नामकी दिक्कुमारी रहती है। ये आठ दिक्कुमारियां भगवान तीर्थंकरके जन्मकालमें आकर भगवान अर्हंतकी माताके पासमें दर्पण लेकर खडी रहती हैं।

रुचकवर द्वीपके पश्चिमदिशामें लोहिताक्ष १ जगत्कुसुम २ पद्म ३ नलिन ४ कुमुद ५ सौमनस ६ यश ७ और भद्र ८ ये आठ कूट हैं। इनका भी कुल प्रमाण पहिले कूटोंके समान समझ लेना चाहिये। इन कूटोंमेंसे पहिले लोहिताक्ष कूटमें इला देवी रहती है। दूसरे जगत्कुसुममें सुरादेवी, तीसरे पद्ममें पृथिवी, चौथे नलिनमें पद्मावती, पांचवें कुमुदमें कानना, छठे सौमनसमें नवमिका, सातवें यशःकूटमें यशस्विनी और आठवें भद्रकूटमें भद्रा नामकी देवी निवास करती है। ये आठ देवियां भगवान तीर्थंकरके जन्मकालमें आकर भगवान अर्हंतकी माताके समीपमें छत्रोंको धारण करती हैं और कानोंको अतिशय प्यारा गायन गाती हैं।

रुचकवर पर्वतकी उत्तरदिशामें स्फटिक १ अंक २ अंजन ३ कांचन ४ रजत ५ कुण्डल ६ रुचिर ७ और सुदर्शन ८ ये आठ कूट हैं। पहिले जो प्रमाण कूटोंका कह आये हैं वही प्रमाण इन कूटोंका भी है। उनमेंसे स्फटिक कूटमें अलंभूषा नामकी दिक्कुमारी रहती है। अंकमें मिश्रकेशा, अंजनमें पुण्डरीकिणी, कांचनमें वारुणी, रजतमें आशा, कुण्डलमें ह्री, रुचिरमें श्री और सुदर्शन कूटमें धृति नामकी

दिक्कुमारी रहती है। ये आठों दिक्कुमारियां भगवान तीर्थंकरके जन्मकालमें चमर ग्रहणकर भगवान की माताकी सेवा करती हैं।

इन कूटोंके सिवाय पूर्व आदि दिशामें और भी चार कूट हैं और उनके विमल नित्यालोक स्वयंप्रभ और नित्योद्योत ये नाम हैं। पूर्व दिशामें विमल कूट है और उसमें चित्रा नामकी विद्युत्कुमारी रहती है। दक्षिणदिशामें नित्यालोक कूट है और उसमें कनकाचित्रा रहती है। पश्चिमदिशामें स्वयंप्रभ कूट है और उसमें त्रिशिरा रहती है एवं उत्तरमें नित्योद्योत कूट है और उसमें सूत्रमणि नामकी विद्युत्कुमारी निवास करती है। ये विद्युत्कुमारियां भगवान तीर्थंकरके जन्मकालमें आकर जिनमाताके समीपमें सूर्यके समान प्रकाश करतीं तिष्ठती हैं।

रुचकवर पर्वतकी विदिशाओंमें भी चार कूट हैं। वैडूर्य रुचक मणिप्रभ और रुचकोत्तम ये उनके नाम हैं। उनमें पूर्वोत्तर (ईशानकोण) दिशाके वैडूर्य कूटमें रुचका नामकी दिक्कुमारियोंकी महत्तरिका निवास करती है। पूर्वदक्षिण (आग्नेय) दिशाके रुचक कूटमें रुचकाभा, पश्चिमदक्षिण (नैऋत्य) दिशाके मणिप्रभ कूटमें रुचकांता और पश्चिम-उत्तरके रुचकोत्तम कूटमें रुचकप्रभा नामकी दिक्कुमारियोंकी महत्तरिका निवास करती है।

विदिशाओंमें और भी चार कूट हैं और उनके रत्न रत्नप्रभ सर्वरत्न और रत्नोच्चय ये चार नाम हैं। उनमेंसे पूर्वोत्तर दिशाके रत्न नामके कूटमें विजया नामक विद्युत्कुमारियोंकी महत्तरिका रहती है। पूर्वदक्षिण दिशाके रत्नप्रभ कूटमें वैजयंती, पश्चिमदक्षिण दिशाके सर्वरत्नकूटमें जयंती और पश्चिमोत्तर दिशाके रत्नोच्चय कूटमें अपराजिता नामकी विद्युत्कुमारियोंकी महत्तरिका रहती है। ये आठो महत्तरिका भगवान तीर्थंकरके जन्मकालमें आकर उनका जातिकर्म करती हैं।

विद्युत्कुमारियोंके ये बारहो कूट एक एक हजार योजन प्रमाण ऊंचे हैं। मूलभागमें एक हजार ोजन प्रमाण मध्यभागमें साढे सातसै योजन प्रमाण और अग्रभागमें पांचसै योजन प्रमाण चौडे हैं। चक पर्वतके ऊपर चारों दिशाओंमें चार जिनमंदिर हैं। उन पर्वतोंके मुख पूर्व दिशाकी ओर हैं और ंजन पर्वतके जिनालयोंका जो वर्णन कर आए हैं वही वर्णन इन जिनालयोंका है। इसप्रकार दूने दूने वेस्तारवाले असंख्याते द्वीप और समुद्र समझ लेने चाहिये ॥ ३५ ॥

यह मानुषोत्तर पर्वतके वाहिरके क्षेत्र समुद्रोंका वर्णन कर दिया गया। इस मानुषोत्तर पर्वतसे ाहिले होनेवाले और गति नामके नामकर्मकी अपेक्षा कहे जानेवाले जो पहिले मनुष्य कहे गये हैं वे दो प्रकार किसतरह हैं सूत्रकार इस विषयका स्पष्टीकरण करते हैं—

## आर्या म्लेच्छाश्च ॥ ३६ ॥

सूत्रार्थ—आर्य और म्लेच्छोंके भेदसे मनुष्य दो प्रकारके हैं।

आर्या द्विविधा ऋद्धिप्राप्तेतरविकल्पात् ॥ १ ॥

गुण और गुणवानोंसे सेवित हों वे आर्य कहे जाते हैं और ऋद्धिप्राप्त एवं अनृद्धि प्राप्तके भेदसे वे आर्य दो प्रकारके हैं। उनमें—

अनृद्धिप्राप्तार्याः पंचविधाः क्षेत्रजातिकर्मचारित्रदर्शनभेदात् ॥ २ ॥

अनृद्धि-प्राप्त आर्योंके पांच भेद हैं और वे क्षेत्रार्य जात्यार्य कर्मार्य चारित्रार्य और दर्शनार्य ये हैं। काशी कोशल आदि क्षेत्रोंमें होनेवाले क्षेत्रार्य कहे जाते हैं। इक्ष्वाकु और भोज आदि जातियोंमें होने-वाले जात्यार्य कहे जाते हैं। कर्मार्योंके सावद्यकर्मार्य १ अल्पसावद्यकर्मार्य २ और असावद्यकर्मार्य ३

ये तीन भेद हैं। उनमें असि १ मषि २ कृषि ३ विद्या ४ शिल्प ५ और वाणिज्य ६ कार्य करनेसे सावद्य कर्मार्योंके छह भेद हैं।

जो पुरुष तलवार और धनुष आदिके प्रहार करनेमें समर्थ हैं वे असिकर्मार्य हैं। जो द्रव्यके आय व्यय (जमा खर्च) आदिके लिखनेमें प्रवीण हैं वे मषिकर्मार्य हैं। हल कुलिश (खुरपा सरीखा) दांता आदि खेतीके सहायी पदार्थोंकी विधिके जानकार किसान कृषि कर्मार्य हैं। अच्छी तरह लिखना और गणित आदि बहत्तर कलाओंमें जो कुशल हों वे विद्याकर्मार्य हैं। धोबी नाई लुहार कुंभार और सुनार आदि जो चारो वर्णोंके मनुष्य हैं वे शिल्पकर्मार्य हैं तथा चन्दनादि गंध, घृत आदि रस, चावल आदि धान्य कपास आदिके बने वस्त्र एवं मुक्ता आदि नाना प्रकार पदार्थोंके संग्रह करनेवाले बहुत प्रकारके वणिकमार्य हैं। ये छहों प्रकारके आर्य अविरति प्रवण हैं—जीवोंको बचा न कर कार्य करनेवाले हैं इस लिये सावद्यकर्मार्य हैं। पंचमगुणस्थान वर्ती श्रावक अल्पसावद्यकर्मार्य हैं क्योंकि उनके परिणाम रति विरतिरूप दोनों प्रकारके होते हैं अर्थात् वे एकदेश चारित्रका पालन करनेवाले होते हैं इसलिये वे स्थूल रूपसे हिंसाके त्यागी हैं। तथा असावद्य कर्मार्थ संयमी मुनि हैं क्योंकि सदा उनके परिणमोंमें कर्मोंके समूल क्षयकी भावना उदीयमान रहती है एवं तदनुसार इनके परिणामोंमें सदा जीवोंकी हिंसाका विरति रूप परिणाम रहता है।

अभिगतचारित्रार्य और अनभिगत चारित्रार्यके भेदसे चारित्रार्य दो प्रकारके हैं। ये दोनों भेद वाह्य अनुपदेश और उपदेशकी अपेक्षासे जायमान हैं। उनमें जो महानुभाव चारित्रमोहनीय कर्मके उपशमसे वा क्षयसे वाह्य उपदेशकी कुछ भी अपेक्षा नहीं करते, आत्माकी निर्मलतासे ही जो चारित्र



९४९

वान् हैं ऐसे उपशांतकषाय वा क्षीणकषायगुणस्थानवर्ती आभिगतचारित्रार्य कहे जाते हैं। तथा अंतरंगमें चारित्रमोहनीय कर्मके क्षयोपशमके विद्यमान रहते भी बाह्य उपदेशके कारण जिनके परिणाम विरतिरूप हैं वे अनभिगतचारित्रार्य कहे जाते हैं। सार यह है कि बाह्यमें उपदेश आदिकी अपेक्षा विना किये ही जो स्वभावतः आत्माकी निर्मलतासे चारित्रवान् हैं वे अभिगतचारित्रार्य हैं और चारित्रमोहनीय कर्मके क्षयोपशमरूप-अन्तरंग कारणके विद्यमान रहते बाह्य उपदेशके द्वारा जो चारित्रवान हैं वे अनभिगतचारित्रार्य हैं।

दर्शनार्य दश प्रकारके हैं और उनके आज्ञारुचि १ मार्गरुचि २ उपदेशरुचि ३ सूत्ररुचि ४ बीजरुचि ५ संक्षेपरुचि ६ विस्ताररुचि ७ अर्थरुचि ८ अवगाढरुचि ९ और परमावगाढरुचि १० ये नाम हैं। सर्वज्ञ भगवान अर्हंतद्वारा प्रणीत शास्त्रकी आज्ञामात्रसे जो श्रद्धान करनेवाले हैं—भगवान अर्हंतने जो कहा है वह सर्वथा ठीक है ऐसा जिन्हें विश्वास है वे आज्ञारुचि नामके दर्शनार्य ( सम्यग्दृष्टि ) हैं। जिसमें जरा भी परिग्रहका संबंध नहीं है ऐसे मोक्षमार्गके श्रवणमात्रसे जिन्हें उस मार्गपर अटलरुचि है वे मार्गरुचि नामके दर्शनार्य हैं। जिनके श्रद्धानमें तीर्थंकर बलदेव आदिके शुभचरित्रोंका धारक उपदेश कारण है वे उपदेशरुचि नामके दर्शनार्य हैं। दिगम्बर दीक्षाकी मर्यादाके प्ररूपण करनेवाले आचार ( आचारांग ) सूत्रके श्रवण करनेमात्रसे जिनके सम्यग्दर्शनकी प्रकटता हो गई है वे सूत्ररुचि नामके दर्शनार्य हैं। जिन्हें बीज पदोंके ग्रहणपूर्वक सूक्ष्मपदार्थरूप तत्त्वार्थोंका श्रद्धान है वे बीजरुचि नामके दर्शनार्य हैं। जीव आदि पदार्थोंके सामान्य ज्ञानसे जिन्हें श्रद्धान हो वे संक्षेपरुचि नामके दर्शनार्य हैं। बारह अंग और चौदह पूर्वोंके विषयभूत जीवादि पदार्थोंका विस्तृत स्वरूप प्रमाण नयके

निरूपणसे जानकर जिन्हें श्रद्धान हो वे विस्ताररुचि नामके दर्शनार्य हैं। वचनका विस्तार विना किये ही जिन्हें पदार्थोंके ग्रहण करनेमें आनन्द मिले वे अर्थरुचि नामके दर्शनार्थ हैं। आचार आदि द्वादशांगोंके द्वारा जिन्हें परिपूर्ण सम्यग्दर्शन प्राप्त हो वे अवगाढरुचि नामके दर्शनार्य हैं। तथा परमावधि ज्ञान केवलज्ञान और केवलदर्शनके विषयभूत जीव आदि पदार्थोंके ज्ञानसे जिन्हें अतिशय आनंद है वे परमावगाढरुचि नामक दर्शनार्य हैं।

ऋद्धिप्राप्तार्या अष्टविधाः बुद्धिक्रियाविक्रियातपोवलौषधरसक्षेत्रभेदात् ॥ ३ ॥

बुद्धि क्रिया विक्रिया तप बल औषध रस और क्षेत्रके भेदसे ऋद्धिप्राप्तार्य आठ प्रकारके हैं। बुद्धिका अर्थ ज्ञान है उस ज्ञानविषयक—केवलज्ञान १ अवधिज्ञान २ मनःपर्ययज्ञान ३ बीजबुद्धि ४ कोष्ठबुद्धि ५ पदानुसारित्व ६ संभिन्नश्रोतृत्व ७ दूरास्वादसमर्थता ८ दूरदर्शनसमर्थता ९ दूरस्पर्शन समर्थता १० दूराघ्राणसमर्थता ११ दूरश्रवणसमर्थता १२ दशपूर्वित्व १३ चतुर्दशपूर्वित्व १४ अष्टांगमहानिमित्तज्ञता १५ प्रज्ञाश्रवणत्व १६ प्रत्येकबुद्धता १७ और वादित्व १८ ये अठारह प्रकारकी ऋद्धियां हैं।

उपर्युक्त ऋद्धियोंमें केवलज्ञान अवधिज्ञान और मनःपर्ययज्ञान रूप ऋद्धियोंका सविस्तर वर्णन ऊपर कर दिया गया है। हलद्वारा अच्छीतरह जोते हुए और सुहागे द्वारा अच्छीतरह चिकने किये हुए सारवान क्षेत्रमें काल द्रव्य आदिकी सहायताकी अपेक्षा रखनेवाला बोया हुआ एक भी बीज जिस प्रकार अनेक-करोडों बीजोंके उत्पन्न करनेवाला होता है उसी प्रकार नोइंद्रियावरण श्रुतज्ञानावरण और वीर्यांतराय कर्मके क्षयोपशमकी प्रकृष्टता रहनेपर एक बीजपदके ग्रहण करने मात्रसे ही अनेक पदार्थोंका ज्ञान हो जाना बीजबुद्धि नामकी ऋद्धि है। भंडारी द्वारा रक्खे हुए, आपसमें जुदे जुदे और

अखंड बहुतसे धान्यबीजोंका जिस प्रकार भंडारमें रहना होता है अर्थात्—जितने प्रमाण धान्यबीज भंडारमें रक्खे जाते हैं उतने ही प्रमाण रहते हैं घटते बढते नहीं, परस्पर मिलते भी नहीं एवं जब संभाल की जाती है उससमय उतनेके उतने ही निकलते हैं उसीप्रकार जिनका निश्चय परके उपदेशसे नहीं हुआ है एवं जो आपसमें भिन्न २ हैं ऐसे बहुतसे पदार्थ ग्रंथ और बीजोंका जो एक बुद्धिमें रहना है अर्थात् जो शब्द अर्थ वा बीज, बुद्धिमें प्रविष्ट हैं वे उतने ही रहते हैं एक भी अक्षर आदि घटता बढता नहीं, आगे पीछे भी नहीं होता है वह कोष्ठबुद्धि नामकी ऋद्धि है।

पदानुसरित्व नामकी ऋद्धि अनुश्रोत पदानुसारित्व १ प्रतिश्रोत पदानुसारित्व २ और अनुश्रोत प्रतिश्रोत पदानुसारित्व ३ के भेदसे तीन प्रकार है। आदि अंत वा मध्यके एक किसी पदके उच्चारण करनेपर जो समस्त ग्रंथके अर्थका निश्चय कर लेना है वह पदानुसारित्व नामकी ऋद्धि है। बारह योजन प्रमाण लंबे और नौ योजन प्रमाण विस्तीर्ण चक्रवर्तीके कटकमें हाथी घोडे गधे ऊंट मनुष्य आदिके एक ही कालमें अक्षरात्मक अनक्षरात्मक अनेक प्रकारके शब्दोंकी उत्पत्ति होती है उन समस्त शब्दोंका, तपके विशेषसे होनेवाला जो जीवके समस्त प्रदेशोंमें श्रोत्रेंद्रियावरण कर्मका क्षयोपशम रूप परिणाम, उससे जो भिन्न भिन्न रूपसे ग्रहण कर लेना है वह संभिन्नश्रोतृत्व नामकी ऋद्धि है। तपकी विशेष सामर्थ्यसे जिस मुनिके असाधारण रूपसे रसनेंद्रिय श्रुतज्ञानावरण और वीर्यांतराय कर्मका क्षयोपशम प्रगट होगया है एवं अंगोपांग नामक नाम कर्मका उदय है ऐसे मुनिके जो नौ योजन प्रमाण रसना इंद्रियके विषय भूत क्षेत्रसे भी बाहिरके बहुत योजन प्रमाण दूर क्षेत्रमें स्थित पदार्थके रसके स्वादलेनेकी सामर्थ्यका प्रगट होजाना है वह दूरास्वादन समर्थता नामकी ऋद्धि है। इसीप्रकार शेष इंद्रियोंकी भी

अपने अपने विषयभूत क्षेत्रसे वाहिर वहुत योजन प्रमाण दूरके क्षेत्रोंमें स्थित पदार्थोंके स्पर्श गंध आदि विषयोंके ग्रहण करनेकी सामर्थ्य समझ लेनी चाहिये।

अपने अपने स्वरूपकी सामर्थ्यके प्रगट करने और कथन करनेमें कुशल वेगवती महारोहिणी आदि तीन विद्या देवताओंसे प्रगट होकर भी जिस मुनिका चारित्र चलायमान न हो वह मुनि दुस्तर दशपूर्वरूपी समुद्रका पार पाता है और उसीके दशपूर्वित्व ऋद्धि प्राप्त होती है। तथा जो संपूर्ण श्रुत-केवली होते हैं उनके चतुर्दशपूर्वित्व नामकी ऋद्धि होती है।

अंतरिक्ष १ भौम २ अंग ३ स्वर ४ व्यंजन ५ लक्षण ६ छिन्न ७ और स्वप्न ८ ये आठ महानिमित्त हैं। सूर्य चंद्रमा ग्रह नक्षत्र और तारागणके उदय और अस्तके आधीन भूत भविष्यत् कालका भिन्न भिन्न रूपसे फल प्रदर्शन करना अंतरिक्ष नामका महानिमित्त है। पृथ्वीकी कठोरता कोमलता चिकनाता और रुक्षतादिके निश्चयसे वा पूर्व पश्चिम आदि दिशाओंमें सूत्र पडते देखकर अमुक चीजकी वृद्धि होगी वा अमुक चीजकी हानि होगी वा अमुकका जय होगा वा अमुकका पराजय होगा इत्यादि बातोंका जान लेना वा जमीनके भीतर गढे हुए सोने चांदी आदि पदार्थोंका जान लेना भौम नामका महा-निमित्त है। अंग और उपांगोंके दर्शन स्पर्शन आदिसे तीनों कालोंमें होनेवाले सुख दुःख आदिका निश्चय कर लेना अंग नामका महानिमित्त है। अक्षरात्मक वा अनक्षरात्मक शुभ अशुभ शब्दोंके सुननेसे इष्ट वा अनिष्ट फलका निश्चय कर लेना स्वर नामका महानिमित्त है। मस्तक मुख ग्रीवा आदि स्थानों पर तिल मसा लहसन आदि चिह्नोंके देखनेसे तीन काल संबंधी हित अहितका जान लेना व्यंजन नामका महानिमित्त है। श्रीवृक्ष स्वस्तिक (सांतियां) भृंगार (झाडी) कलश आदि लक्षणोंके देखनेसे

त्रिकाल संबंधी स्थान मान और ऐश्वर्य आदिका विशेष रूपसे ज्ञान लेना लक्षण नामका महानिमित्त है। वस्त्र शस्त्र छत्र जूता भोजन और शयन आदिकी जगह पर देव मनुष्य राक्षसादिके विभागद्वारा वा शस्त्र द्वारा और मूसटी आदिकर छिदना देखकर त्रिकालसंबंधी लाभ अलाभ सुख और दुःख आदिका समझ लेना छिन्न नामका महानिमित्त है। वात पित्त और कफके दोषसे रहित पुरुषके मुखमें रात्रिके पिछले प्रहरमें चंद्रमा सूर्य पृथिवी पर्वत और समुद्रका प्रविष्ट होना वा समस्त पृथिवी-मंडलका आलिंगन करना आदि शुभ स्वप्न है तथा अपने शरीर पर घृत तैल आदिका लेप, गधा और ऊंट पर चढना और दक्षिण दिशामें गमन करना आदि अशुभ स्वप्न हैं। इन शुभ अशुभरूप स्वप्नोंके द्वारा आगामी कालमें जीवन मरण सुख दुःख आदिका निश्चय कर लेना स्वप्न नामका महानिमित्त है। इन आठ प्रकारके महानिमित्तोंमें कुशलताका होना अष्टांग महानिमित्तज्ञता नामकी ऋद्धि है।

जिसका निरूपण चौदह पूर्वधारीके सिवाय अन्य न कर सके ऐसे किसी सूक्ष्म पदार्थके विचार चलने पर बारह अंग और चौदह पूर्वके नहीं भी पाठी मनुष्यका जो प्रकृष्ट श्रुतावरण और वीर्यांतराय कर्मके क्षयोपशमसे जायमान असाधारण प्रज्ञा शक्तिके लाभसे उस सूक्ष्म पदार्थका संदेहरहित निरूपण कर देना है वह प्रज्ञाश्रवणत्व नामकी ऋद्धि है। परके उपदेशके बिना ही अपनी सामर्थ्यकी विशेषतासे ज्ञान और संयमके विधानमें निपुण होना प्रत्येकबुद्धता नामकी ऋद्धि है। यदि इंद्र भी आकर वाद करे तो उसे भी निरुत्तर कर देना और वादीके दोषोंको जान लेना वादित्व नामकी ऋद्धि है।

क्रियाविषयक ऋद्धिके दो भेद हैं—एक चारणत्व दूसरी आकाशगामित्व। उनमें चारणत्व ऋद्धिमें जल जंघा तनु पुष्प पत्र श्रेणि और अग्निशिखा आदिके आधार पर गमन होता है इसलिए वह जल

जंघा आदिके भेदसे अनेक प्रकारकी है । उनमें बावडी तालाब आदिमें जलकायके जीवोंकी रंचमात्र भी विराधना न कर जो पृथिवीके समान जल पर पैरोंके उठाने और रखनेकी कुशलता रखते हैं वे जलचारण नामकी ऋद्धिके धारक समझे जाते हैं। पृथ्वीसे चार अंगुलप्रमाण ऊपर आकाशमें जो महानुभाव बहुत शीघ्रतासे जंघाओंके उठाने और रखनेमें चतुर एवं सैकड़ों योजनकी दूरीपर बहुत शीघ्रतासे गमन करनेमें प्रवीण हैं वे जंघाचारण नामकी ऋद्धिके धारक हैं इसीप्रकार तंतुचारण पुष्पचारण पत्रचारण श्रेणिचारण और अग्निशिखा चारण आदि ऋद्धियोंके धारक समझ लेने चाहिये ।

पर्यंक ( पलौती ) आसनसे बैठे बैठे ही वा कायोत्सर्ग मुद्रासे ही पैरोंके उठाने रखनेके विना ही जो मुनिगण आकाशमें निरवच्छिन्न रूपसे गमन करनेवाले हों वे आकाशगामी नामके ऋद्धिधारी हैं ।

आणिमा महिमा लघिमा गरिमा प्राप्ति प्राकाम्य ईशित्व वशित्व अप्रतिघात अन्तर्धान और कामरूपित्व आदिके भेदसे विक्रियर्द्धि अनेकप्रकारकी है उनमें अत्यंत सूक्ष्म परमाणुके समान शरीरका कर लेना अणिमा नामकी विक्रियर्धि है इस अणिमा नाम ऋद्धिका धारक बिस—कमलके तंतुके छिद्रमें प्रविष्ट हो कर चक्रवर्तीके परिवारकी विभूतिकी भी रचना कर सकता है। मेरुपर्वतसे भी महान शरीरके करनेकी सामर्थ्यका होना महिमा नामकी ऋद्धि है । पवनसे भी सूक्ष्म शरीरका बना लेना लघिमा नामकी ऋद्धि है। वज्रसे भी अधिक भारी शरीरका बना लेना गरिमा नामकी ऋद्धि है । पृथिवी पर बैठकर अंगुलीके अग्रभागसे मेरुपर्वतकी शिखर और सूर्य चंद्रमा आदिका स्पर्श करनेकी सामर्थ्य रखना प्राप्ति नामकी ऋद्धि है । जलमें भूमिके समान गमन करना और भूमिमें जलके समान उछलने डूबनेकी सामर्थ्यका होना प्राकाम्य नामकी ऋद्धि है। तीन लोककी प्रभुताको रचनेकी सामर्थ्यका होना

ईशित्व नामकी ऋद्धि है। देव मनुष्य और दानव आदि समस्त जीवोंके वश करनेकी सामर्थ्यका होना वशित्व नामकी ऋद्धि है। पर्वतके मध्यभागमें आकाशके समान चलना ठहरना अप्रतीघात नामकी ऋद्धि है। अदृश्य होनेकी सामर्थ्यका होना अंतर्धान नामकी ऋद्धि है एवं एक साथ अनेक आकाररूप परिणत होनेकी सामर्थ्यका होना कामरूपित्व नामकी ऋद्धि है।

उग्रतप ऋद्धि १ दीप्ततप ऋद्धि २ तप्ततप ऋद्धि ३ महातप ऋद्धि ४ घोरतप ऋद्धि ५ घोरपराक्रमतप ऋद्धि ६ और घोरब्रह्मचर्यतप ऋद्धि ७ ये सात तप ऋद्धियां हैं। एक उपवास दो उपवास तीन उपवास चार उपवास पांच उपवास तथा पक्ष मास आदिका उपवासरूप योगोंमेंसे किसी एक योगके आरंभ कर लेनेपर मरण पर्यंत उस योगसे विचलित न होना अर्थात् उपवास और पारणाओंमें किसी प्रकारकी कमिताईका न होना ऐसी सामर्थ्यके धारक मुनिगण उग्रतप ऋद्धिके धारक माने जाते हैं। महोपवासोंके करनेपर भी जिनके शरीर वचन और मनका बल सदा वृद्धिगत ही रहता है घटता नहीं, मुख दुर्गंधिरहित रहता है, कमलपत्रकासा सुगंधित निश्वास निकलता है और जिनका शरीर सदा कांतिमान रहता है वे दीप्ततप ऋद्धिके धारक कहे जाते हैं। तप्त लोहेकी कढाईमें गिरे हुए जलके कणके समान जिनका खाया हुआ अल्प आहार तत्काल सूख जाता है, मल रुधिर आदि स्वरूप परिणत नहीं होता वे तप्ततप नामक ऋद्धिके धारक हैं। जो मुनिगण सिंह निष्क्रीडित आदि महोपवासके आचरण करनेवाले हैं वे महातप नामकी ऋद्धिके धारक हैं। जिन मुनियोंका शरीर यद्यपि वात पित्त और कफके

१ हरिवंशपुराणमें जहांपर उपवास प्रकरण लिखा गया है वहांपर सिंहनिष्क्रीडित रत्नावली मुक्तावली आदि महोपवासोंका सयंत्रक विस्तारसे वर्णन किया गया है वहां देख लेना चाहिये।

सन्निपातसे उत्पन्न ज्वर खासी दमा नेत्रशूल कोढ प्रमेह आदि भयंकर रोगोंसे संतप्त हैं तथापि वे अनशन और कायक्लेश आदि तपोंसे पराङ्मुख नहीं होते एवं भयानक श्मशान पर्वतोंके शिखर गुफा दरी कंदरा और शून्यग्राम आदि स्थान जहांपर कि अत्यंत दुष्ट यक्ष राक्षस पिशाचों द्वारा किये गये वैताल-रूपोंके विकार हैं, कठोर शृगालोंके शब्द और निरंतर सिंह व्याघ्र चीते हाथी वा सर्प मृगोंके शब्द होते रहते हैं एवं चोर आदि दुष्ट जीव सदा घूमते रहते हैं, ऐसे स्थलोंमें निर्द्वंद्व हो तप तपते निवास करते हैं वे घोरतप ऋद्धिके धारक हैं । अत्यंत भयंकर रोगसे पीडित और महाभयंकर एकांत स्थानमें रहते भी जो मुनिगण स्वीकृत तपों योगोंकी वृद्धिमें ही सदा तत्पर रहते हैं वे घोरपराक्रम ऋद्धिके धारक हैं तथा बहुत कालसे जो अस्खलित ब्रह्मचर्यके धारक हैं और प्रकृष्ट चारित्र मोहनीयकर्मके क्षयोपशमसे जिनके समस्त दुःस्वप्न नष्ट हो गये हैं वे घोरब्रह्मचर्य ऋद्धिके धारक हैं ।

मनोबल वचनबल और कायबलके भेदसे बलर्द्धि तीन प्रकार है । उनमें मनःश्रुतावरण और वीर्यांतराय कर्मोंके क्षयोशमकी प्रकर्षतासे अंतर्मुहूर्तकालमें ही जिनके समस्त श्रुतज्ञानके अर्थकी चिंतवन करनेकी सामर्थ्य हो, वे मनोबल नामक ऋद्धिके धारक हैं । मन और जिह्वाश्रुतावरण एवं वीर्यांतराय कर्मके क्षयोपशमकी प्रकर्षता रहनेपर अंतर्मुहूर्त कालमें ही जिनके समस्त श्रुतज्ञानके उच्चारण करनेकी सामर्थ्य प्रकट हो जाय एवं सदा ऊंचे स्वरसे उच्चारण करनेपर भी श्रमरहित और बलवान कण्ठके धारक रहें वे वचनबल नाम ऋद्धिधारी हैं । वीर्यांतराय कर्मके क्षयोपशमसे जायमान असाधारण कायबलके प्रकट होनेपर एक मास चार मास और एक वर्ष आदिके प्रतिमा योगके धारण करनेपर भी जो मुनिगण परिश्रम और क्लेशसे रहित हैं वे कायबल नामक ऋद्धिके धारक हैं ।

असाध्य भी रोगोंकी निवृत्तिकी कारण औषधर्द्धि है और वह आमर्श १ क्ष्वेल २ जल्ल ३ मल ४ विट ५ सर्वौषधि ६ आस्याविष ७ और दृष्टिविष ८ के भेदसे आठ प्रकारकी है। आमर्शका अर्थ स्पर्श है जिनके हाथ पैर आदिका स्पर्श औषधरूप होगया हो अर्थात् जिनके हाथ पैर आदिके स्पर्शसे असाध्य भी रोग तत्काल नष्ट हो जांय वे आमर्शौषधि नामक ऋद्धिके धारक हैं। क्ष्वेलका अर्थ थूंक है। जिन मुनियोंका थूक ही औषधरूप होगया हो वे क्ष्वेलौषधि नामक ऋद्धिके धारक कहे जाते हैं अर्थात् क्ष्वेलौषधि ऋद्धिके धारक मुनियोंके थूंकके स्पर्शमात्रसे रोग शांत हो जाते हैं। पसेवसहित धूलिका समूह जल्ल कहा जाता है। जिन मुनियोंका जल्ल ही औषधरूप परिणत होगया हो अर्थात् उनके जल्ल के स्पर्शमात्रसे रोग दूर हो जाते हों वे जल्लौषधि ऋद्धि प्राप्त मुनि हैं। कान नाक दांत और आंखका मल ही जिनका औषधि बन गया हो अर्थात् उस मलके स्पर्शमात्रसे ही समस्त रोग दूर हो जाते हों वे मलौषधि नामक ऋद्धिके धारी कहे जाते हैं। विटका अर्थ विष्ठा है जिन मुनियोंकी विष्ठा ही औषधस्वरूप परिणत हो गई हो जिसके कि स्पर्शसे कठिनतम भी रोग नष्ट होते हों वे विडौषधि ऋद्धि प्राप्त मुनि कहे जाते हैं। अंग प्रत्यंग नख दंत केश आदि अवयवोंको स्पर्श करनेवाले वायु आदि पदार्थ जिनके औषधिरूप हो गये हों अर्थात् जिन मुनियोंके अंग आदिको स्पर्शनेवाले वायु आदिसे ही रोग समूल नष्ट हो जांय वे मुनि सर्वौषधि ऋद्धि प्राप्त कहे जाते हैं। भयंकर विष मिला हुआ भी आहार जिनके मुखमें जाते ही निर्विष हो जाता है अथवा जिनके मुखसे निकले हुए वचनके सुननेमात्रसे महाविषसे व्याप्त भी मनुष्य निर्विष हो जाते हैं वे आस्याविष नामक ऋद्धिके धारक मुनि कहे जाते हैं। तथा जिन मुनियोंके दर्शनमात्रसे ही अत्यंत भयंकर विषसे दूषित भी तत्काल विषरहित हो जाय वे दृष्टिविष नामक ऋद्धिके धारक मुनि कहे जाते हैं।

आस्यविष १ दृष्टिविष २ क्षीरास्रावी ३ मध्वास्रवी ४ सर्पिरास्रावी ५ और अमृतास्रवी ६ के भेदसे रसर्द्धि प्राप्तार्य छह प्रकारके हैं। जो प्रकृष्टतपके धारक मुनिगण जिसको यह कह देते हैं कि 'तू मरजा' तो वह तत्काल विषपरीत मूर्छित होकर मर जाता है वे मुनिगण आस्यविष नामक ऋद्धिके धारक कहे जाते हैं। जो प्रकृष्ट तपके धारक प्रचण्डक्रोधी हो जिसे आंख उठाकर देखदें तो वह तत्काल महाविषसे व्याप्त होकर मर जाय ऐसी सामर्थ्यके धारक मुनिगण दृष्टिविष नामकी ऋद्धिके धारक कहे जाते हैं। जिनके हाथपर रक्खा हुआ विरस भी भोजन क्षीरके रसके समान स्वादिष्ट हो जाता है अथवा जिनके वचन दीन दरिद्री प्राणियोंको क्षीरके समान संतुष्ट करनेवाले होते हैं वे क्षीरास्रवी नामक ऋद्धिधारी कहे जाते हैं। जिनके हाथपर रक्खा हुआ नीरस भी आहार मधु (शहद) के रसके समान स्वादिष्ट पुष्टि करनेवाला होता है अथवा जिनके मनोहर वचन दुःखसे पीडित श्रोताओंको मधुके समान पुष्टि करनेवाले होते हैं वे मध्वास्रवी नामके ऋद्धिधारी कहे जाते हैं। जिन मुनियोंके हाथमें गया हुआ रूखा भी भोजन घीके रस और घीके बलस्वरूप परिणत हो जाता है अथवा जिनके मनोहर वचन घीके समान प्राणियोंको तृप्त करते हैं वे सर्पिरास्रावी नामके ऋद्धिधारी कहे जाते हैं। तथा जिनके हाथपर रक्खा हुआ भोजन कुछ अमृत सरीखा परिणत हो जाता है अथवा जिनके वचन सुननेवालोंको अमृत सरीखे मीठे लगते हैं वे अमृतास्रवी नामके ऋद्धिधारी कहे जाते हैं।

क्षेत्रर्द्धिप्राप्त आर्य दो प्रकारके हैं एक अक्षीणमहानस और दूसरे अक्षीणमहालय। लाभांतराय कर्मके तीव्र क्षयोपशमके धारक मुनियोंको जिस भाजनसे आहार दिया जाता है उस भाजनसे यदि चक्रवर्तीका कटक भी जीम जाय तो उस दिन अन्न कम न हो इसप्रकारकी सामर्थ्यके धारक मुनिगण

अक्षीणमहानस ऋद्धिके धारक कहे जाते हैं । अक्षीणमहालय ऋद्धिप्राप्ति मुनिगण जहां निवास करते हैं वहांपर यदि समस्त संसारके देव मनुष्य और तिर्यंच भी आकर बैठ जांय तो वे भी एक दूसरेको किसी प्रकारका कष्ट विना पहुंचाये सुखसे बैठ सकते हैं ऐसी विचित्र सामर्थ्यके धारक मुनिगण अक्षीण-महालय ऋद्धिके धारक कहे जाते हैं। इस प्रकार ऊपर जो आठ प्रकारके ऋद्धिधारी मुनियोंका उल्लेख किया गया था उनका यहां विस्तारसे वर्णन कर दिया गया ॥

म्लेच्छा द्विविधा अंतरद्वीपजाः कर्मभूमिजाश्चेति ॥ ४ ॥

अंतर्द्वीपज और कर्मभूमिजके भेदसे म्लेच्छ दो प्रकारके हैं। जो म्लेच्छ आगे कहे जानेवाले द्वीपोंमें हों वे अंतर्द्वीपज म्लेच्छ हैं और जो कर्मभूमिमें उत्पन्न होनेवाले हों वे कर्मभूमिज म्लेच्छ हैं। लवणोदधि समुद्रकी आठो दिशाओंमें आठ अंतर द्वीप हैं। उनके अंतरालोंमें भी आठ हैं तथा हिम-वान पर्वत शिखरी पर्वत और दोनों विजायाधोंके अंतरमें आठ हैं उनमें जो द्वीप दिशाओंमें हैं वे द्वीपकी वेदिकासे तिर्यक् और पांचसौ योजनके वाद जाकर हैं। विदिशा और अंतरालोंके द्वीप पांचसौ पचास योजन तिर्यक् जानेके वाद हैं। तथा जो द्वीप हिमवान पर्वत शिखरी पर्वत और दोनो विजया-र्धोंके अंतमें हैं वे छहसौ योजन जानेके वाद हैं।

जो द्वीप दिशाओंमें हैं वे सौ सौ योजन प्रमाण विस्तीर्ण हैं। जो विदिशा और अंतरालोंमें हैं वे पचास पचास योजन प्रमाण विस्तीर्ण हैं तथा जो द्वीप उपर्युक्त हिमवान आदि पर्वतोंके अंत भागमें कहे गये हैं वे पचीस पचीस योजन विस्तीर्ण हैं।

जो म्लेच्छ पूर्वदिशामें रहनेवाले हैं वे एक टांगवाले हैं । पाश्चिम दिशामें पूछवाले हैं। उत्तर

दिशामें गूंगे और दक्षिण दिशामें सींगवाले हैं। तथा विदिशाओंमें क्रमसे शशाके कानवाले, शष्कुली (पूली) के कानवाले, जिनके कान ही ओढने विछानेके वस्त्र हैं ऐसे एवं लंबे लंबे कानवाले हैं। दिशाओंके अंतरालोंमें क्रमसे घोडा सरीखे मुखवाले, सिंहसरीखे मुखवाले, कुत्ता सरीखे मुखवाले, भैंसा सरीखे मुखवाले, सूअर सरीखे मुखवाले, बाघ सरीखे मुखवाले, उल्लू सरीखे मुखवाले और बंदर सरीखे मुखवाले हैं। शिखरी पर्वतके दोनों अंतोंमें मेघसरीखे मुखवाले और बिजलीकैसे मुखवाले हैं। हिमवान पर्वतके दोनों अंतोंमें मछलीके मुखवाले और कालके समान मुखवाले हैं। उत्तर विजयार्धके दोनों अंतोंमें हाथीके समान मुखवाले और दर्पणके समान मुखवाले हैं तथा दक्षिण विजयार्धके दोनों अंतोंमें गायके मुखवाले एवं मेषके (मेढा) से मुखवाले हैं।

जो एक टांगवाले म्लेच्छ हैं वे मिट्टीका आहार करते हैं और गुफाओंमें रहते हैं। शेष म्लेच्छ पुष्प और फलोंका आहार करनेवाले और वृक्षोंपर रहने वाले हैं। इन समस्त म्लेच्छोंकी एक पल्यकी आयु है। ऊपर कहे गये चौवीसों द्वीप जलस्वरूप तलभागसे एक योजन प्रमाण ऊंचे हैं। जिसप्रकार ऊपर द्वीप और उनमें रहनेवाले म्लेच्छोंका वर्णन किया गया है उसीप्रकार कालोद समुद्रमें भी अंतर्द्वीप हैं और उनमें म्लेच्छ रहते हैं। ये जो ऊपर कहे गये हैं वे अंतर्द्वीपज म्लेच्छ हैं तथा कर्मभूमिमें उत्पन्न होनेवाले म्लेच्छ शक यवन, शवर और पुलिंद आदि हैं॥ ३६ ॥

अब सूत्रकार कर्मभूमियां कौन हैं यह प्रतिपादन करनेके लिये सूत्र कहते हैं अथवा सम्यग्दर्शन आदिके भेदसे मोक्षमार्ग तीन प्रकारका कह आये हैं वहांपर यह प्रश्न उठता है कि उस मोक्षमार्गकी प्रवृत्ति समस्त क्षेत्रोंमें है अथवा नहीं। उसका समाधान दिया गया है कि कर्मभूमियोंमें ही उसकी प्रवृत्ति

है भोगभूमिमें नहीं। यदि यहांपर भी यह शंका हो कि ऐसा क्यों! उसका समाधान यह है कि भोगभूमिके मनुष्योंमें यद्यपि ज्ञान दर्शन होते हैं परंतु उनके सदा अविरत भोगरूप परिणाम रहते हैं इसलिये उनके चारित्र नहीं होता। यहांपर इस वातकी शंका उठती है कि जहांपर तीन प्रकारके मोक्षमार्गकी प्रवृत्ति है वे कर्मभूमियां कौन हैं? इसलिये सूत्रकार उन कर्मभूमियोंके प्रतिपादन करनेकेलिये सूत्र कहते हैं—

## भरतैरावतविदेहाः कर्मभूमयोऽन्यत्र देवकुरूत्तरकुरुभ्यः ॥ ३७ ॥

पांच भरत, पांच ऐरावत और देवकुरु तथा उत्तरकुरु क्षेत्रको छोडकर पांच विदेह इसप्रकार पंद्रह कर्मभूमियां हैं। शंका—

कर्मभूमय इति विशेषणानुपपत्तिः सर्वत्र कर्मणो व्यापारात् ॥ १ ॥

न वा प्रकृष्टशुभाशुभकर्मोपार्जननिर्जराधिष्ठानोपपत्तेः ॥ २ ॥

ज्ञानावरण आदि आठों कर्मोंका बंध और उसके फलोंका अनुभव समस्त मनुष्यक्षेत्रोंमें साधारण रूपसे है इसलिए भरत ऐरावत और विदेह क्षेत्रोंकी प्रधानतासे कर्मभूमि विशेषण नहीं दिया जा सकता किंतु सब ही मनुष्यक्षेत्रोंको कर्मभूमि कहना चाहिये? सो ठीक नहीं। सर्वार्थसिद्धिके सुखको प्राप्त करानेवाला और तीर्थंकरपनेकी महान ऋद्धिको प्रदान करनेवाला प्रकृष्ट शुभकर्म कर्मभूमिके भीतर ही उपार्जन किया जाता है एवं कलंकल[1] पृथिवीके अत्यंत क्रूर दुःखको देनेवाला, अप्रतिष्ठान नामक सातवें नरकके पाथडेमें ले जानेवाला अशुभकर्म भी कर्मभूमिमें ही उपार्जन किया जाता है क्योंकि द्रव्य भव

१—कलंकल नरककी सातवीं पृथ्वी का नाम है।

क्षेत्र काल और भाव इनकी अपेक्षाको कर्मबंधमें कारण माना है। तथा संसारका कारण और संसारकी निर्जरा करनेवाला समस्त कर्म भरत आदि कर्मभूमियोंमें ही उत्पन्न होता है इसलिए भरत आदि पंद्रह क्षेत्रोंका ही नाम कर्मभूमि है समस्त मनुष्यक्षेत्र कर्मभूमि नहीं कहे जा सकते। तथा और भी यह बात है कि—

षट्कर्मदर्शनाच्च ॥ ३ ॥

असि कृषि मषि विद्या वाणिज्य और शिल्प इन छह कर्मोंका सद्भाव भरत आदि कर्मभूमियोंके ही भीतर दीख पडता है भोगभूमियोंके भीतर नहीं इसलिए उन कर्मोंके संबंधसे भरत आदिकी कर्मभूमि संज्ञा युक्तियुक्त है।

अन्यत्रशब्दः परिवर्जनार्थः ॥ ४ ॥

सूत्रमें जो अन्यत्र शब्दका उल्लेख किया गया है उसका अर्थ परिवर्जन—छोडना है यथा "न कचित्सर्वदा सर्वविस्रंभगमनं नयः, अन्यत्र धर्मार्थस्य" (कहीं सदा सबको विश्वास न करना चाहिये परंतु धर्मपुरुषार्थसे अन्य जगह) इस वाक्यमें पहिले वाक्यांशसे धर्म अर्थ काम तीनों पुरुषार्थोंमें विश्वास करना चाहिये ऐसा अर्थ प्रतीत होता था परंतु जब 'धर्म पुरुषार्थसे अन्यत्र' कह कर धर्मपुरुषार्थकी व्यावृत्ति कर दी गई तो यह अर्थ स्वयंसिद्ध हो गया कि 'धर्ममें तो विश्वास ही करना चाहिये और शेष दो अर्थ और काम पुरुषार्थमें नहीं' इसीप्रकार "विदेहाः कर्मभूमय इत्युक्ते विदेहाभ्यंतरत्वाद्देवकुरूत्तरकुरूणामपि कर्मभूमित्वप्रसंगे, अन्यत्रवचनाद्देवकुरूत्तरकुरुभ्योन्ये विदेहाः कर्मभूमयः, देवकुरुत्तरकुरवो हैमवतादयश्च भोगभूमय इति" अर्थात् विदेह कर्मभूमि हैं ऐसे कहनेसे विदेहके भीतर रहने वाले देवकुरु और

उत्तर कुरुओंको भी कर्मभूमिपना प्राप्त था परंतु अन्यत्र शब्दके उल्लेखसे देवकुरु और उत्तरकुरुसे अन्य जो विदेह हैं वे कर्मभूमियां हैं और देवकुरु उत्तरकुरु और हैमवत आदि भोगभूमियां हैं यह यहां अर्थ स्वयंसिद्ध हो गया। इसरीतिसे विदेहक्षेत्रके भीतर रहने पर भी अन्यत्र शब्दके बलसे देवकुरु और उत्तरकुरु कर्मभूमि नहीं कहे जा सकते ॥ ३७ ॥

समस्त भूमियोंमें मनुष्योंकी स्थिति ज्ञापन करनेकेलिए सूत्रकार सूत्र कहते हैं—

**नृस्थिती परावरे त्रिपल्योपमांतर्मुहूर्ते ॥ ३८ ॥**

मनुष्योंकी उत्कृष्ट और जघन्य आयु तीन पल्य और अंतर्मुहूर्त प्रमाण है अर्थात् उत्कृष्टस्थिति तीन पल्यकी है और जघन्यस्थिति अंतर्मुहूर्त प्रमाण है। मध्यकी स्थितिके अनेक भेद हैं। मुहूर्तका प्रमाण दो घडी वा अड़तालीस ४८ मिनटका माना है इतने प्रमाणके भीतरका काल अंतर्मुहूर्त कहा जाता है।

यथासंख्यमभिसंबंधः ॥ १ ॥

उत्कृष्ट स्थिति तीन पल्य प्रमाण है और जघन्य स्थिति अंतर्मुहूर्त प्रमाण है इसप्रकार त्रिपल्योपम और अंतर्मुहूर्त शब्दका यहां यथासंख्यरूपसे संबंध समझ लेना चाहिये। पल्यका प्रमाण आगे कहा जायगा। जिस स्थितिकी उपमा तीन पल्योंके बराबर है वह त्रिपल्योपमा स्थिति है। मुहूर्तके भीतरका जो समय हो वह अंतर्मुहूर्त कहा जाता है। वार्तिककार अब पल्यका प्रमाण कहते हैं परंतु उस पल्यका ज्ञान प्रमाणके अधीन है इसलिए सबसे पहिले प्रमाणविधिका उल्लेख किया जाता है—

१ असंख्यात समयकी एक आवली कहलाती है। उससे एक समय ऊपर और मुहूर्तसे एक समय कम भिन्नमुहूर्त कहलाता है उससे एक समय कमती अन्तर्मुहूर्त कहलाता है।

प्रमाणं द्विविधं लौकिकलोकोत्तरभेदात् ॥ २ ॥

लौकिकं षोढा मानोन्मानावमानगणनाप्रतिमानतत्प्रमाणभेदात् ॥ ३ ॥

लौकिक और लोकोत्तरके भेदसे प्रमाण दो प्रकारका है उनमें लौकिक मानके छह भेद हैं और मान १ उन्मान २ अवमान ३ गणना ४ प्रतिमान ५ और तत्प्रमाण ६ ये उनके नाम हैं। उनमें लौकिक प्रमाणका जो मान नामका भेद है वह रसमान और बीजमानके भेदसे दो प्रकारका है। घृत आदि पदार्थोंको मापनेवाली जो षोडशिका[1] आदि द्रव्य है वह रसमान कहा जाता है और कुडव आदिका नाम बीजमान[2] है। कुष्ठा तगर आदि द्रव्य ऊंचेको उठाकर जिससे मापी जाय वह उन्मान प्रमाण है और वह तराजू आदि कहा जाता है। रचना आदिके विभागसे भीतर प्रवेशकर क्षेत्र जिसके द्वारा मापा जाय वह अवमान प्रमाण है और वह दण्ड आदि कहा जाता है। एक दो तीन चार पांच छह सात आदि गणितसंबंधी प्रमाणको गणनामान कहते हैं। जिसप्रकार प्रतिमल्ल कहनेसे पहिले (एक) मल्लकी अपेक्षा पडती है उसीप्रकार पूर्व मानकी जिस मानमें अपेक्षा पडे वह प्रतिमान कहा जाता है। चार महाअधिक तृणफल[3] एक श्वेतसर्षपमान कहलाता है। सोलह सर्षपफल मिलकर एक धान्यमाषफल कहा जाता है। दो धान्यमाषफल मिलकर एक गुंजाफल प्रमाण कहा जाता है। दो गुंजाफल मिलकर एक रूप्यमाष कहा जाता है। सोलह रूप्यमाष मिलकर एक धरण नामका प्रमाण कहा जाता है। ढाई धरण मिलकर एक सुवर्ण कहा जाता है और उसीका नाम कंस है। चार कंस एक पल कहा जाता है। सौ पल एक तुला

१—पावसेर, आधासेर, सेर आदि समान हैं। २ जिन काष्ठादिके बने हुए मापसे धान्य तौले जाते हैं वे बीजमान कहे जाते हैं। ३ तृणफल—यह चांवलसे भी हलका माप करनेका पदार्थ होता है। पोस्तके समान समझना चाहिये।

नामका प्रमाण कहा जाता है। इसीको अर्धकंस भी कहते हैं। तीन पलोंका नाम एक कुडव (पोसेरा) है। चार पौसेराओंका नाम एक प्रस्थ (सेर) है चार प्रस्थोंको एक आढक कहते हैं। चार आढकोंको एक द्रोण कहते हैं। सोलह द्रोणोंका नाम एक खारी है। वीस खारियोंका नाम एक वाह है। इत्यादि यह सब नागरिक मान हैं। मणि और जातिमान् घोडा आदि द्रव्यकी दीप्ति और ऊंचाई आदि गुण विशेषोंसे जिसके द्वारा वस्तुका मूल्य समझा जाय वह तत्प्रमाण नामका मान है। जिसतरह—

मणिरत्नकी कांति ऊपरकी ओर जितने क्षेत्रमें व्याप्त हो उतना प्रमाण सोनेका समूह अमुक पदार्थका मूल्य है। अमुक घोडेकी जितनी ऊंचाई है उतनी ऊंचाईके बराबर सोनेका समूह अमुक वस्तुका मूल्य है। रत्नोंके स्वामीको जितने रत्नोंसे संतोष हो सके उतने रत्नोंकी बराबर रत्नोंका समूह अमुक वस्तु-का मूल्य है। इसीप्रकार अन्य द्रव्योंका भी प्रमाण समझ लेना चाहिये।

लोकोत्तरं चतुर्धा द्रव्यक्षेत्रकालभावभेदात् ॥ ४ ॥

द्रव्य क्षेत्र काल और भावके भेदसे लोकोत्तर मान चार प्रकारका है। द्रव्य नामक प्रमाणके जघन्य मध्यम और उत्कृष्ट ये तीन भेद हैं। उनमें एक परमाणु प्रमाण जघन्य द्रव्यप्रमाण है और महास्कंध स्वरूप उत्कृष्ट द्रव्यप्रमाण है। क्षेत्रप्रमाणके भी जघन्य मध्यम और उत्कृष्ट ये तीन भेद हैं। उनमें एक आकाशप्रदेश जघन्य क्षेत्रप्रमाण है। दो तीन चार आदि आकाशप्रदेश मध्यम क्षेत्रप्रमाण है। और सर्वलोकप्रमाण आकाश उत्कृष्ट क्षेत्रप्रमाण है। कालप्रमाण भी जघन्य मध्यम और उत्कृष्टके भेदसे तीन प्रकारका है। उनमें एक समयस्वरूप जघन्यकाल मान है। दो तीन चार पांच छह सात आदि समय स्वरूप मध्यमकाल मान है और अनंतकालस्वरूप उत्कृष्टकालमान है। भावप्रमाण उपयोग कहा जाता

है। वह साकार और अनाकारके भेदसे दो प्रकारका है। उनमें जघन्य उपयोग लब्धिअपर्याप्तकसूक्ष्म निगोदियाके लब्ध्यक्षरका अविभाग प्रतिच्छेदप्रमाण होता है। मध्यम उपयोग अन्य जीवोंके और उत्कृष्ट उपयोग केवलियोंके होता है।

तत्र द्रव्यप्रमाणं द्वेधा संख्योपमाभेदात् ॥ ५ ॥

द्रव्यप्रमाणके संख्याप्रमाण और उपमाप्रमाण ये भी दो भेद हैं।

तत्र संख्याप्रमाणं त्रिधा संख्येयासंख्येयानंतभेदात् ॥ ६ ॥

संख्याप्रमाण संख्येय असंख्येय और अनंतके भेदसे तीन प्रकारका है उनमें संख्येयप्रमाणके तीन भेद हैं तथा असंख्यातप्रमाण और अनंतप्रमाणके नौ नौ भेद हैं। अर्थात् परीतासंख्यात युक्तासंख्यात और असंख्यातासंख्यात ये तीन भेद असंख्यातके हैं। इन तीनोंमें प्रत्येकके जघन्य मध्यम और उत्कृष्टके भेदसे तीन तीन भेद हैं इसरीतिसे असंख्यातप्रमाण नौ प्रकारका हो जाता है इसीतरह अनंतके भी परीतानंत युक्तानंत और अनंतानंत ये तीन भेद हैं और इनमें भी प्रत्येक जघन्य मध्यम और उत्कृष्टके भेदसे तीन तीन प्रकारका है इसरीतिसे अनंतके भी नौ भेद हो जाते हैं। इसप्रकार संख्यामान इकीस प्रकारका है। संख्येयप्रमाणके जो तीन भेद कहे हैं उनके जघन्य अजघन्योत्कृष्ट और उत्कृष्ट ये नाम हैं। यहांपर इतना विशेष और समझ लेना चाहिये कि दो संख्याप्रमाण तो जघन्य संख्यात है। तीनको आदि लेकर एक घाटि उत्कृष्टसंख्यात पर्यंत अजघन्योत्कृष्ट संख्यात है एवं एक घाटि जघन्य परीतासंख्यातप्रमाण उत्कृष्टसंख्यात है। उस संख्येयप्रमाणका ज्ञान इसप्रकार है—

१—निगोदिया और केवलीके सिवा बाकी संसारी जीवोंके मध्यम उपयोग होता है।

जंबूद्वीपके समान और एक हजार योजन प्रमाण गहरे शलाका प्रतिशलाका महाशलाका और अनवस्थित नामके चार कुंड करने चाहिये। ये कुंड केवल बुद्धिमें कल्पित कर लेना चाहिये। इनमें आदिके तीन कुंडोंकी अवस्थित संज्ञा और चौथा अनवस्थित है। इस अनवस्थित नामक चौथे कुंडमें दो सरसोंके डालनेपर जघन्य संख्येय प्रमाण माना जाता है। तथा उसी अनवस्थित कुंडको ठसाठस सरसोंसे भर दिया जाय। उस सरसोंसे भरे हुए कुंडको कोई सामर्थ्यवान देव अपने हाथमें लेकर उनमेंसे एक एक सरसों जंबूद्वीप आदि द्वीपोंमें और लवण आदि समुद्रोंमें बराबर क्षेपण करता चला जाय, इस रूपसे उस अनवस्था कुंडको रीता कर दे। जिस समय वह अनवस्था कुंड रीता हो जाय उससमय उसके रीतेपनको प्रगट करनेके लिये अर्थात् एक वार रीता हुआ इसके सूचन करनेके लिये एक सरसों शलाका कुंडमें डाल दे। जहांपर जाकर उस अनवस्था कुंडकी अंतिम सरसों पडे उस द्वीप वा समुद्रकी सूची प्रमाण एक हजार योजन ही गहरे दूसरे अनवस्था कुंडकी कल्पना कर उसे सरसोंसे भरे। फिर पहिले कहे अनुसार उसे ग्रहण कर जिस द्वीप वा समुद्रमें सरसों समाप्त हुई हैं उससे आगेके द्वीप और समुद्रोंमें उनमेंसे एक एक सरसों क्षेपण करता चला जाय, इसरीतिसे उस दूसरे अनवस्था कुंडको भी रीता करदे एवं उसका रीतापन सूचित करनेके लिये एक अन्य सरसों शलाका कुंडमें पटक दे। इसके वाद जिस द्वीप वा समुद्रमें वह दूसरे अनवस्था कुंडकी अंतिम सरसों पडी उसी द्वीप वा समुद्रकी सूची प्रमाण

१—जम्बूद्वीप प्रमाण एक लाख योजनके लम्बे और उतने ही चौडे तथा एक हजार योजन गहरे उस प्रथम अनवस्था कुण्ड को बुद्धिद्वारा—कल्पना करके पूर्ण भरा जाय और उस पर फिर सरसोंकी शिखा चढाई जाय तो उस पहले अनवस्था कुण्डकी समस्त सरसोंका प्रमाण इसप्रकार होगा—

पुनः तीसरे अनवस्थित कुंडकी कल्पना करे और उसे सरसोंसे भरे। फिर पहिले कहे अनुसार उसे ग्रहण कर उन सरसोंमेंसे एक एक सरसों आगेके द्वीप और समुद्रोंमें क्षेपण करता चला जाय इसरूपसे उस तीसरे अनवस्था कुंडको भी रीता करदे और उसका रीतापन सूचित करनेके लिये एक अन्य सरसों शलाका कुंडमें डाल दे। इस रीतिसे एक एक अनवस्थित कुंडकी वृद्धिके अनुसार एक एक सरसोंके

---

एक लक्ष योजन प्रमाण कुण्डके एक योजन गहरे, एक योजन चौडे उतने ही लम्बे, चौकोर यदि खण्ड किये जांय तो वे सात लाख पचास हजार कोटि खण्ड–७५०००००००००००० होते हैं। एक एक योजनके पांचसौ पांचसौ व्यवहार योजन होते हैं। क्योंकि जम्बूद्वीपका प्रमाण बडे योजनसे है। वह बडा योजन व्यवहार योजनसे पांचसौ गुणित है। तथा व्यवहार योजन चार कोसका होता है। दो हजार २००० धनुषका एक कोस होता है चार हाथका एक धनुष होता है, चौवीस अंगुलका एक हाथ होता है। अठ यव (जौ) का एक अंगुल होता है। तथा आठ चौकोरका सरसों एक यव (जौ) होता है। ये समस्त राशियां घनरूप हैं, इन्हें तीन २ जगह माढ कर परस्पर गुणा करना, उससमय जो क्षेत्र चार कोस लम्बा चार कोस चौड़ा तथा चार कोस ऊंचा हो, उसका एक कोस ऊंचा एक कोस लंबा एक कोस चौड़ा खण्ड करना चाहिये, तथा चारके अक्षरको तीन जगह माढ कर परस्पर गुणा करनेसे चौंसठ खण्ड हो जाते हैं। इसप्रकार तीन तीन जगह माडनेसे और परस्पर गुणा करनेसे, नौ चोकोर सरसोंकी गोल रूपमें सोलह सरसों हो जाती हैं। इसप्रकार उस जम्बूद्वीपके बराबर प्रथम अनवस्था कुण्डमें भरी हुई गोल सरसोंका प्रमाण यह है—

१९७९१२०९२१९९६८००००००००००००००००००००००००००००००००००००००००० इतनी संख्या प्रमाण सरसों तो उस कुण्ड के समभाग पर्यंत होती हैं। तथा उस कुंडके ऊपर जो शिखा है वह शिखा कुण्डकी परिधिके प्रमाणसे ग्यारहवें भाग प्रमाण ऊंची जाती है उस शिखासम्बन्धी सरसोंका प्रमाण यह है—

१९९९२००८४४५५१९६३६३६३६३६३६३६३६३६३६३६३६३६३ $\frac{४}{११}$। अब कुण्डके समभागकी सरसों और शिखाकी सरसों, दोनोंको मिलाकर समस्त कुंडकी सरसोंका प्रमाण इसप्रकार है—

१९९७११२९३८४५१३१९६३६३६३६३६३६३६३६३६३६३६३६३६३६ $\frac{४}{११}$।

शलाका कुंडमें डालनेपर जिस समय शलाका कुंड भर जाय उस समय उसका भरना सूचित करनेके लिये एक सरसों प्रतिशलाका कुंडमें क्षेपण करनी चाहिये। इसके वाद उस शलाका कुंडको रीता कर ऊपर कहे अनुसार वरावर अनवस्था कुंडोंकी कल्पनाकर उन्हें सरसोंसे भरता रहना चाहिये और प्रत्येकका भरना सूचित करनेके लिये एक एक सरसों शलाका कुंडमें क्षेपण करता रहना चाहिये इस रूपसे जव दूसरी-वार भी शलाका कुंड भर जाय तव एक सरसों और प्रतिशलाका कुंडमें डाल देनी चाहिये। इसीप्रकार एक एक वार शलाका कुंड रीता रीता कर उसे भरना चाहिये और हर एक वारमें उसका भरना सूचित करनेके लिये एक एक सरसों प्रतिशलाका कुंडमें डालते जाना चाहिये इस रूपसे प्रतिशलाका कुंड भी भर जाय उस समय उसका भरना सूचित करनेके लिये एक सरसों महाशलाका कुंडमें क्षेपण करना चाहिये। पुनः उस प्रतिशलाका कुंडको रीताकर ऊपर कहे अनुसार अनवस्था कुंडोंकी कल्पना कर उन्हें सरसोंसे भरना चाहिये उनके भरने पर पूर्वोक्त रीतिके अनुसार शलाका कुंडोंको भरना चाहिये। उनके भरने पर पूर्व कथित रीतिके अनुसार प्रतिशलाका कुंडोंको भरना चाहिये। जितनी वार प्रति-शलाका कुंड भरे जाय उतनी ही वार एक एक सरसोंके हिसावसे महाशलाका कुंडमें क्षेपण कर उसे भर देना चाहिये इसरीतिसे जिससमय महाशलाका कुंड भर जाय उस समय चारो ही कुंड भर जाते हैं। वहांपर अंतके अनवस्था कुंडमें जितनी प्रमाण सरसों भरी हों वह उत्कृष्ट संख्यातसे एक भाग अधिक होनेके कारण जघन्य परीतासंख्यातका प्रमाण है इस जघन्य परीतासंख्यातमें एक भाग घटा देने पर उत्कृष्ट संख्येयका प्रमाण कहा जाता है। तथा अजघन्योत्कृष्ट संख्येय मध्यम संख्येय कहा जाता है। जहांपर संख्येय शब्दका उल्लेख हो वहांपर अजघन्योत्कृष्ट संख्येय समझ लेना चाहिये।

परीतासंख्येय युक्तासंख्येय और असंख्यासंख्येयके भेदसे असंख्येय तीन प्रकार है । इनमें जघन्य परीतासंख्येय उत्कृष्ट परीतासंख्येय और मध्यम परीतासंख्येयके भेदसे परीतासंख्येय तीन प्रकार है इसी प्रकार युक्तासंख्येय और असंख्यासंख्येयके भी तीन तीन भेद समझ लेना चाहिये । अनंतके भी परीतानंत युक्तानंत और अनंतानंत ये तीन भेद हैं । इनमें परीतानंत, जघन्यपरीतानंत उत्कृष्टपरीतानंत और मध्यम परीतानंतके भेदसे तीन प्रकार है इसीतरह युक्तानंत और अनंतानंतके भी तीन तीन भेद समझ लेने चाहिये । उत्कृष्टपरीतासंख्येयका प्रमाण इस प्रकार है—

जघन्य परीतासंख्येयके जितने भाग हैं उन सबको एक एक कर विरलन—बराबर जुदा जुदा रख कर मुक्तावली—मोतियोंकी पंक्तिके समान पंक्ति बनावै । इस मुक्तावलीमें एक एक मुक्ताके ऊपर देय-राशिस्वरूप जो ( जघन्य ) परीतासंख्येयरूप वर्गराशि है उसे स्थापनकर पहिली मुक्तावलीकी कुछ भी गणना न कर जो एक एक मुक्ताके ऊपर जघन्य परीतासंख्यात स्थापित किये थे उन सबका आपसमें गुणाकर दूसरी मुक्तावली बनानी चाहिये इसरीतिसे जघन्य परीतासंख्येयके गुणन करनेसे जो राशि निष्पन्न हो वह देय राशि है । एक एक मुक्ताके ऊपर इसप्रकार गुणन की हुई वह राशि उत्कृष्टपरीतासंख्येयके प्रमाणसे एक भाग अधिक हो जानेके कारण उत्कृष्टपरीतासंख्येयको लांघकर जघन्य युक्तासंख्येय प्रमाण हो जाती है । इस जघन्य युक्तासंख्येयके प्रमाणमेंसे एक भाग घट जानेपर उत्कृष्टपरीतासंख्येयका प्रमाण है । अजघन्योत्कृष्ट परीतासंख्येय, मध्यमपरीतासंख्येय कहा जाता है । जहांपर आवलीके द्वारा कार्य हो वहांपर जघन्य युक्तासंख्येयका ग्रहण करना चाहिये क्योंकि जघन्य युक्तासंख्यात समयोंके समूहको आवली कहा गया है अर्थात् जघन्य युक्तासंख्यातका जो प्रमाण है वही प्रमाण आवलीका है ।

जघन्य युक्तासंख्येयके जितने भाग हैं उन सबका विरलन कर मुक्तावली बनाना चाहिये। उस मुक्तावलीमेंके प्रत्येक मुक्तापर देय राशि स्वरूप जो युक्तासंख्येयरूप वर्गराशि है उसे स्थापना चाहिये पश्चात् उस देयरूप राशिके आपसमें गुणन करनेपर जो महाराशि उत्पन्न हो वह उत्कृष्ट युक्तासंख्येयकी अपेक्षा एक अधिक हो जानेके कारण उत्कृष्ट युक्तासंख्येयका उल्लंघन कर जघन्यासंख्येयासंख्येय प्रमाण हो जाता है। उस जघन्यासंख्येयासंख्येयके प्रमाणमेंसे एक भाग घट जानेपर उत्कृष्टयुक्तासंख्येयका प्रमाण होता है। अजघन्योत्कृष्टासंख्येयका अर्थ मध्यमयुक्तासंख्येय है।

जघन्यासंख्येयासंख्येयके जितने विभाग हैं उन सबका विरलन कर पूर्वोक्तप्रकारसे तीन बार वर्गित संवर्गित अर्थात् गुणितका गुणन करनेपर भी उत्कृष्टासंख्येयासंख्येका प्रमाण नहीं सिद्ध होता इसलिये धर्मद्रव्य अधर्मद्रव्य एक जीवद्रव्य लोकाकाश प्रत्येकशरीरी जीव वादरनिगोदशरीरी जीव इन छहों असंख्यातोंको, स्थितिबंधाध्यवसाय स्थान और अनुभागबंधाध्यवसायस्थाननिको, योगविभागपरिच्छेदोंको एवं असंख्येयलोकके प्रदेशोंकी बराबर उत्सर्पिणी और अवसर्पिणीके समयोंको पूर्वराशिमें मिलाकर, तीन बार वर्गित संवर्गित कर जो महाराशि उत्पन्न हो वह उत्कृष्टासंख्येयासंख्येयसे एक भाग अधिक हो जानेके कारण उत्कृष्टासंख्येयासंख्येयका उल्लंघन कर जघन्यपरीतानंत प्रमाण होता है। उस जघन्यपरीतानंतमेंसे एक भाग घटनेपर उत्कृष्टासंख्येयासंख्येयका प्रमाण होता है। अजघन्योत्कृष्टासंख्येयासंख्येयका अर्थ मध्यमासंख्येयासंख्येय है। जहांपर असंख्येयासंख्येयसे प्रयोजन रक्खा हो वहांपर अजघन्योत्कृष्टासंख्येयासंख्येय अर्थ समझ लेना चाहिये।

जघन्यपरीतानंतके जितने विभाग हैं उन्हें विरलन कर मुक्तावली बनाना चाहिये। उसे मुक्ता-

वलीमेंके प्रत्येक मुक्तापर देय राशिस्वरूप जो परीतानंतरूप वर्गराशि है उसे स्थापित करना चाहिये। पश्चात् उस देय रूप राशिके आपसमें गुणन करनेपर जो महाराशि उत्पन्न हो वह उत्कृष्टपरीतानंतसे एक भाग अधिक हो जानेके कारण जघन्ययुक्तानंतका प्रमाण हो जाती है। इस जघन्ययुक्तानंतमेंसे एक भाग घट जानेपर जघन्ययुक्तानंतका उल्लंघन कर उत्कृष्टपरीतानंतका प्रमाण हो जाता है। अजघन्योत्कृष्टपरीतानंतका अर्थ मध्यमपरीतानंत समझ लेना चाहिये। मार्गणाओंमें अभव्य राशिका प्रमाण जघन्ययुक्तानंत ग्रहण करना चाहिये।

जघन्ययुक्तानंतके जितने विभाग हैं उन सबको विरलनकर एक मुक्तावलीकी रचना करनी चाहिये। उस मुक्तावलीमेंके प्रत्येक मुक्तापर देयस्वरूप जो जघन्ययुक्तानंत है उसका स्थापन करना चाहिये। पश्चात् उस देयरूप राशिका आपसमें गुणन करनेपर जो महाराशि उत्पन्न हो वह उत्कृष्ट युक्तानंतसे एक आधिक हो जानेके कारण उत्कृष्टयुक्तानंतका उल्लंघन कर जघन्य अनंतानंतका प्रमाण होता है। उस जघन्य अनंतानंतमेंसे एक भाग घटा देनेपर उत्कृष्टयुक्तानंतका प्रमाण होता है। अजघन्योत्कृष्टयुक्तानंतका अर्थ मध्यमयुक्तानंत है।

जघन्य अनंतानंतके जितने विभाग हैं उनका विरलन करना चाहिये। पूर्वोक्त रीतिसे तीनबार गुणन करनेपर भी उत्कृष्ट अनंतानंतका प्रमाण नहीं निकलता इसलिये सिद्धजीव निगोतजीव वनस्पति काय अतीत अनागतकालका समय सर्वपुद्गल सर्व आकाशप्रदेश धर्मास्तिकाय अधर्मास्तिकाय और अगुरुलघु गुण जो कि सब मिलकर अनंत हैं इन्हें उस तीनबार वर्गित संवर्गित महाराशिमें मिलाना चाहिये। सिद्धजीव आदिके मिलनेसे यह एक महान् राशि होगी इस महाराशिका भी पूर्वोक्तप्रकारसे

तीनबार गुणन करनेपर उत्कृष्ट अनंतानंतका प्रमाण नहीं निकलता इसलिए इस महाराशिमें अनंत-स्वरूप केवलज्ञान और केवलदर्शनका मिलान करना चाहिये तब उत्कृष्ट अनंतानंतका प्रमाण निकलता है। इस उत्कृष्ट अनंतानंतमेंसे एक घटा देनेपर अजघन्योत्कृष्ट अनंतानंतका प्रमाण होता है। मार्गणा प्रकरणमें जहांपर अनंतानंत कहा गया है वहांपर अजघन्योत्कृष्टानंतानंत समझना चाहिये।

उपमाप्रमाणमष्टविधं पल्यसागरसूचीप्रतरघनांगुलजगच्छ्रेणीलोकप्रतरलोकभेदात् ॥ ७ ॥

अंत आदि और मध्य रहित अविभागी अतींद्रिय तथा एक रस एक गंध एक वर्ण और दो स्पर्श-स्वरूप परमाणु है। अनंतानंत परमाणुओंके संघातका नाम एक उत्संज्ञासंज्ञा (उत्सन्नासन्ना) है। आठ उत्संज्ञासंज्ञा एक संज्ञासंज्ञा (सन्नासन्ना) है आठ संज्ञासंज्ञा एक त्रुटिरेणु है। आठ त्रुटिरेणुओंके मिले हुए समुदायका नाम त्रसरेणु है। आठ त्रसरेणुओंका समुदाय एक रथरेणु कहा जाता है। आठ रथरेणुओंका समुदाय देवकुरु और उत्तरकुरुके मनुष्यके बालका अग्रभाग है। देवकुरु और उत्तरकुरुके मनुष्योंके बालके आठ अग्रभागोंका समुदाय रम्यक और हरिवर्षक्षेत्रके मनुष्योंके बालके अग्रभाग प्रमाण होता है। रम्यक और हरिवर्ष मनुष्योंके बालके आठ अग्रभाग प्रमाण हैरण्यवत और हैमवत क्षेत्रके मनुष्योंके बालका अग्रभाग है। हैरण्यवत और हैमवत मनुष्योंके बालके आठ अग्रभागोंके समुदायकी बराबर भरत ऐरावत और विदेह क्षेत्रके मनुष्योंके बालका अग्रभाग है। भरत ऐरावत और विदेह क्षेत्रके मनुष्योंके आठ बालोंके अग्रभागोंकी बराबर एक लीखका प्रमाण है। आठ लीखोंका समुदाय एक यूका (जूआं) कहा जाता है। आठ यूकाओंका प्रमाण एक यवका मध्यभाग कहा जाता

१—इस संख्यामानका विशेष वर्णन श्रीत्रिलोकसारसे जानना चाहिये।

है। आठ यव मध्यभागोंका एक उत्सेधांगुल होता है। इस उत्सेधांगुल द्वारा नारकी तिर्यंच देव मनुष्य अकृत्रिम चैत्यालय और प्रतिमाओंके शरीरोंकी ऊंचाई ली जाती है। पांचसौ गुना वह उत्सेधांगुल प्रमाणांगुल कहा जाता है। तथा यही प्रमाणांगुल अवसर्पिणी कालके प्रथम चक्रवर्तीका आत्मांगुल कहा जाता है। उस समय उस आत्मांगुलसे गांव नगर आदिका प्रमाण गिना जाता है। तथा प्रथम चक्रवर्तीकी उत्पत्तिका जो युग है उस युगके अतिरिक्त जो युग हैं उनमें जिस कालमें जो मनुष्य हों उन मनुष्योंके आत्मांगुल प्रमाणसे ग्राम नगर आदिका प्रमाण लिया जाता है। जो ऊपर प्रमाणांगुलका वर्णन किया गया है उससे द्वीप समुद्र उनकी जगती और वेदी पर्वत विमान नरकोंके प्रस्तार आदि अकृत्रिम चीजोंकी लंबाई चौडाई आदिका प्रमाण किया जाता है। छह अंगुलोंका एक पाद कहा जाता है बारह अंगुलोंकी एक वितस्ति ( विलांयद ) कही जाती है। दो वितस्तियोंका एक हाथ, दो हाथोंका एक गज, दो गजोंका एक दंड, दो हजार दंडोंका एक कोश और चार कोशोंका एक योजन कहा जाता है।

पल्यं त्रिविधं व्यवहारोद्धाराद्धाविकल्पादन्वर्थात् ॥ ८ ॥

व्यवहारपल्य, उद्धारपल्य, और अद्धापल्यके भेदसे पल्य तीन प्रकारका है। ये तीनों पल्य सार्थक नामके धारक हैं। इनमें उद्धार और अद्धापल्यके व्यवहारमें कारण होनेसे पहिले पल्यका नाम व्यवहार पल्य है। इस व्यवहारपल्यसे किसी भी चीजका प्रमाण नहीं होता। दूसरे पल्यका नाम उद्धार पल्य है। उससे निकाले हुए रोमच्छेदोंसे द्वीप और समुद्रोंकी संख्याका निर्णय होता है इसलिये उसका उद्धारपल्य यह सार्थक नाम है। तीसरे पल्यका नाम अद्धापल्य है और उसका अर्थ अद्धाकाल है। इससे आयुकी स्थिति कर्मोंकी स्थिति आदि जानी जाती है। इनका खुलासा तात्पर्य इसप्रकार है—

पल्यका अर्थ गड्ढा है। प्रकृतमें तीनों पल्योंसे तीन गड्ढे लिये गये हैं और उनका परिमाण उपर्युक्त प्रमाणांगुलसे परिमित एक योजन प्रमाण लम्बाई एक योजन प्रमाण चौडाई और एक योजन प्रमाण गहराई समझना चाहिये। अर्थात् उन तीनों गढोंमें प्रत्येक गढा चार कोश लम्बा चार कोश चौडा और चार कोश गहरा लेना चाहिये। एक दिनसे सात दिन रात्रि तकके मेडके बच्चेके रोमोंके अग्रभागके टुकडे ऐसे काट काटकर भरे जांय जिनके फिर कैंची आदिसे टुकडे न हो सकें, ऐसे रोमोंके टुकडोंसे कूट कूटकर भरे हुए गढेका नाम व्यवहारपल्य है तथा उन टुकडोंमेंसे हर एक टुकडेको सौ सौ वर्षके बाद निकाला जाय तो जितने कालमें वह गढा खाली हो जाय उतने कालका नाम व्यवहारपल्योपम काल है। उन्हीं अविभागी बालोंके टुकडोंमेंसे हर एक टुकडेके जितने असंख्यात करोड वर्षोंके समय होते हैं उतने ही कल्पनासे टुकडे किये जांय और उनसे उतना ही लम्बा चौडा और गहरा गढा भरा जाय; उस भरे हुए गढेका नाम उद्धारपल्य है। और उन टुकडोंमेंसे एक एक समयके बाद एक एक टुकडोंके निकालनेपर जितने समयमें वह गढा खाली हो जाय उस कालको उद्धारपल्योपम काल कहते हैं। दश कोडाकोडी उद्धारपल्योंका एक उद्धारसागरोपम काल होता है और ढाई उद्धारसागरोपमकालके अर्थात् पचीस कोडाकोडी उद्धारपल्योंके जितने बालोंके टुकडे हों उतने ही द्वीप और समुद्र हैं। उद्धारपल्यके बालोंके जितने टुकडे हैं उनमेंसे हर एक टुकडेके सौवर्षोंके जितने समय होते हैं उतने प्रमाण टुकडे किये जांय, उन टुकडोंसे उतना ही लंबा चौडा और गहरा गढा भरा जाय उस भरे हुए गढेका नाम अद्धापल्य है और उनमेंसे एक एक समयके बाद एक एक टुकडा निकालनेपर जितने समयमें वह गढा खाली

१—उस गढेमें भरे हुए रोमोंकी संख्या पैंतालीस अंक प्रमाण है।

हो उतने समयका नाम अद्धापल्योपम काल है। दश कोडाकोडी अद्धापल्योंका एक अद्धासागरोपम काल होता है। दश कोडाकोडी अद्धासागरोपमकालोंका एक अवसर्पिणी काल होता है एवं दश कोडाकोडी अद्धासागरोपम कालोंका ही एक उत्सर्पिणी काल होता है। इस अद्धापल्यसे नारकी तिर्यंच देव और मनुष्योंकी कर्मस्थिति भवस्थिति आयुस्थिति और शरीरकी स्थितिका प्रमाण होता है।

अद्धापल्यके अर्धच्छेदोंका शलाका विरलन कर और प्रत्येक अर्धच्छेदके ऊपर अद्धापल्यरूप देय राशिका स्थापनकर जितने अर्धच्छेद हों उतने प्रमाण आकाश प्रदेशोंकी जो मुक्तावली हो वह सूच्यंगुलका प्रमाण है। इस सूच्यंगुलका दूसरे सूच्यंगुलके साथ गुणा करनेपर प्रतरांगुलका प्रमाण होता है उस प्रतरांगुलको सूच्यंगुलसे गुणा करनेपर घनांगुल होता है। असंख्यात वर्षोंके जितने समय हैं उतने प्रमाण खण्ड अद्धापल्यके करने चाहिये। उनमें असंख्यात खंडोंको छोडकर एक असंख्यातवें भागको बुद्धिसे विरलन कर और उनके ऊपर घनांगुलरूप देयराशिका स्थापन कर, परस्पर गुणन करनेपर जो प्रमाण हो वह जगच्छ्रेणी है। इस जगच्छ्रेणीको दूसरी जगच्छ्रेणीके साथ गुणन करनेपर जगत्प्रतर होता है एवं उस जगत्प्रतरको जगच्छ्रेणिसे गुणन करनेपर जगद्घन होता है। इसीका नाम लोक है। अर्थात् सात राजू लंबे सात राजू चौडे और सात राजू ऊंचे क्षेत्रके प्रदेशोंका नाम लोक है।

क्षेत्रप्रमाणं द्विविधं, अवगाहक्षेत्रं विभागनिष्पन्नक्षेत्रं चेति ॥ ९ ॥

अवगाह क्षेत्र और विभागनिष्पन्नक्षेत्रके भेदसे क्षेत्र प्रमाण दो प्रकारका है। उनमें एक दो तीन संख्यात असंख्यात और अनंतप्रदेशस्वरूप पुद्गल द्रव्यके अवगाहके स्थान आकाशके एक प्रदेश

---

सात राजू प्रमाण लम्बी आकाश प्रदेश पंक्तियां जगच्छ्रेणीका प्रमाण है।

दो प्रदेश तीन प्रदेश चार प्रदेश आदि असंख्येय प्रदेशोंके भेदसे अवगाह क्षेत्र अनेक प्रकारका है तथा विभागनिष्पन्न क्षेत्र भी अनेक प्रकार है जिसप्रकार असंख्यातगुणित आकाशकी श्रेणियां, क्षेत्र प्रमाणांगुलका एक असंख्यातवां भाग है। असंख्यात क्षेत्र प्रमणांगुलके असंख्यात भाग, एक क्षेत्र प्रमाणांगुल कहा जाता है। पाद वितस्ति आदि भी विभागनिष्पन्नक्षेत्र स्वरूप हैं और उनका प्रमाण ऊपर कह गया है। इसप्रकार यह क्षेत्रका प्रमाण समाप्त हुआ। अब कालका प्रमाण कहा जाता है—

गमनशील पुद्गलका शुद्ध परमाणु मंदगतिसे जितने कालमें अपनी स्थितिके प्रदेशसे दूसरे प्रदेशमें जासके उस कालका नाम एक समय है। वह समय निर्विभाग पदार्थ है—उसका और कोई खंड नहीं हो सकता तथा वह परमनिरुद्ध है—सबसे छोटा कालका खंड है। असंख्यात समयोंकी एक आवली होती है। असंख्यात आवलियोंका एक उच्छ्वास और असंख्यात ही आवलियोंका एक निश्वास होता है। जीवित प्राणीके निरोग उच्छ्वास निश्वासको प्राण कहते हैं। सात प्राणोंका नाम स्तोक है। सात स्तोकोंका नाम लव है। सतहत्तर लवोंका एक मुहूर्त[1] होता है। तीस मुहूर्तोंका एक अहोरात्र[2] होता है। पंद्रह अहोरात्रोंका एक पक्ष होता है। दो पक्षोंका एक मास होता है। दो मासोंकी एक ऋतु होती है। तीन ऋतु अर्थात् छह महीनोंका एक अयन होता है। दो अयनोंका एक वर्ष होता है। चौरासी लाख वर्षोंका एक पूर्वांग होता है। तथा चौरासी लाख पूर्वांगोंका एक पूर्व होता है। इसीप्रकार पूर्वांग पूर्व नयुतांग नयुत कुमुदांग कुमुद पद्मांग पद्म नलिनांग नलिन कमलांग कमल त्रुट्यांग त्रुट्य अटटांग

१—आवलि असंखसमया संखेज्जावलि हवेइ उच्छासा। सत्तुच्छ्वासा थोवो सत्तुत्थोवो लवो भणिओ॥
अठतीसद्धलवा णाली वे णालीया मुहुत्तं तु। इत्यादि। गोम्मटसार॥   २ रातदिन।

अटट अममांग अमम हूहूअंग हूहू लतांग लता महालतांग महालता आदि संज्ञायें समझ लेना चाहिये। खुलासा इसप्रकार है—

गमन शील पुद्गलका परमाणु मंदगतिसे जितने कालमें अपने प्रदेशसे दूसरे प्रदेशमें जाय और जिसका दूसरा भाग न हो सके उसे समय कहते हैं। असंख्यात समयकी एक आवली होती है असंख्यात आवलियोंका एक उच्छ्वास और उतना ही प्रमाण एक निश्वास होता है। इसी प्रमाणको प्राण कहते हैं। सात प्राणोंका एक स्तोक, सात स्तोकका एक लव, सतहत्तर लवोंका एक मुहूर्त, तीस मुहूर्तोंका एक अहोरात्र, पंद्रह अहोरात्रोंका एक पक्ष, दो पक्षोंका एक मास, दो मासोंकी एक ऋतु, तीन ऋतुओंका एक अयन, दो अयनोंका एक वर्ष, पांच वर्षोंका एक युग, दो युगोंके दश वर्ष, दशके दश गुने सौ वर्ष, सौके दश गुने हजार वर्ष, हजारके दश गुने दश हजार वर्ष, दश हजारके दश गुने लाख वर्ष, लाखके चौरासी लाख गुने चौरासी लाख वर्ष, चौरासी लाख वर्षका एक पूर्वांग, चौरासी लाख पूर्वांगोंका एक पूर्व, चौरासी लाख पूर्वोंका एक नियुतांग, चौरासी लाख नियुतांगोंका एक नियुत, चौरासी लाख नियुतोंका एक कुमुदांग, चौरासी लाख कुमुदांगोंका एक कुमुद, चौरासी लाख कुमुदोंका एक पद्मांग, चौरासी लाख पद्मांगोंका एक पद्म, चौरासी लाख पद्मोंका एक नलिनांग, चौरासी लाख नलिनांगोंका एक नलिन, चौरासी लाख नलिनोंका एक कमल, चौरासी लाख कमलोंका एक त्रुट्यांग, चौरासी लाख त्रुट्यांगोंका एक त्रुट्य, चौरासी लाख त्रुट्योंका एक अटटांग, चौरासी लाख अटटांगोंका एक अटट, चौरासी लाख अटटोंका एक अममांग, चौरासी लाख अममांगोंका एक अमम, चौरासी लाख अममोंका एक हूहू अंग, चौरासी लाख हूहू अंगोंका एक हूहू, चौरासी लाख हूहूओंका एक लतांग, चौरासी लाख लतांगोंकी एक

, चौरासी लाख लताओंका एक महालतांग, चौरासी लाख महालतांगोंकी एक महालता, चौरासी लाख महालताओंका एक शिरःप्रकंपित चौरासी लाख शिरःप्रकंपितोंकी एक हस्तप्रहेलिका तथा चौरासी लाख हस्तप्रहेलिकाओंका एक चर्चित कहा जाता है। इत्यादि रूपसे आगे भी समझ लेना चाहिये।

( हरिवंशपुराण )

इन सवको संख्यात काल कहा गया है एवं यह संख्येयकाल वर्षोंकी गणनासे जाना जाता है। इस संख्येय कालके वाद असंख्यात काल है और वह पल्य सागरोपम प्रमाण माना गया है। इस असंख्येय कालके वाद अतीत अनागतरूप अनंत प्रमाण काल है और वह केवली भगवान सर्वज्ञके प्रत्यक्ष-गम्य है।

भावप्रमाणं पंचविधं ज्ञानं ॥ ९ ॥

मतिज्ञान श्रुतज्ञान अवधिज्ञान मनःपर्ययज्ञान और केवलज्ञानके भेदसे जो पांचप्रकारका ज्ञान है वही भाव प्रमाण है। इन पांचो प्रकारके ज्ञानोंका वर्णन ऊपर कर दिया गया है ॥ ३८ ॥

जिस प्रकार यह उत्कृष्ट और जघन्यस्थिति मनुष्योंकी कही गई है उसी प्रकार तिर्यंचोंकी भी है इस वातके प्रतिपादन करनेके लिये सूत्रकार सूत्र कहते हैं—

## तिर्यग्योनिजानां च ॥ ३९ ॥

तिर्यंचोंकी भी उत्कृष्ट आयु तीन पल्य और जघन्य अंतर्मुहूर्तकी है। 'तिरश्चां योनिस्तिर्यग्योनिः' अर्थात् तिर्यंचोंकी जो योनि है वह तिर्यग्योनि है। वार्तिककार तिर्यग्योनि शब्दका स्पष्टीकरण करते हैं—

तिर्यङ्नामकर्मोदयापादितजन्म तिर्यग्योनिः ॥ १ ॥

तिर्यंचगति नामकर्मके उदयसे जो जन्म प्राप्त हो उसीका नाम तिर्यग्योनि है अर्थात् तिर्यंच जन्मका ही नाम तिर्यग्योनि है। इस तिर्यग्योनिमें जो जीव उत्पन्न हों वे तिर्यग्योनिज अर्थात् तिर्यंच कहे जाते हैं। इन तिर्यंचोंकी उत्कृष्टस्थिति तीन पल्यकी है। जघन्यस्थिति अंतर्मुहूर्तप्रमाण है तथा मध्यमस्थितिके अनेक भेद हैं। इस मध्यमस्थितिके प्रतिपादन करनेकेलिए वार्तिककार कहते हैं—

तिर्यंचस्त्रिविधा एकेंद्रियविकलेंद्रियपंचेंद्रियभेदात् ॥ ५ ॥

एकेंद्रिय विकलेंद्रिय और पंचेंद्रियके भेदसे तिर्यंच तीन प्रकारके हैं। जिनके केवल एक ही इंद्रिय हो वे एकेंद्रिय तिर्यंच हैं। दोइंद्रिय तेइंद्रिय चौइंद्रिय तकके तिर्यंच विकलेंद्रिय कहे जाते हैं एवं जिनके पांचों इंद्रियां हैं वे पंचेंद्रिय तिर्यंच हैं।

द्वाविंशतिसप्तत्रिदशवर्षसहस्राणि एकेंद्रियाणामुत्कृष्टा स्थितिस्तेजसां त्रीणि रात्रिंदिवानि ॥ ६ ॥

पृथिवीकायिक जलकायिक तेजस्कायिक वायुकायिक और वनस्पतिकायिकके भेदसे एकेंद्रियजीव पांच प्रकारके हैं। उनमें पृथिवीकायिक जीवोंके दो भेद हैं एक शुद्धपृथिवीकायिक दूसरा खरपृथिवीकायिक। इनमें शुद्धपृथिवीकायिकोंकी उत्कृष्टस्थिति बारह हजार वर्षकी है और खर (कठोर) पृथिवीकायिकोंकी बाईस हजार वर्षकी है। वनस्पतिकायिक जीवोंकी दश हजार वर्षकी, जलकायिकोंकी सात हजार वर्षकी, वायुकायिक जीवोंकी तीन हजार वर्षकी एवं तेजस्कायिक जीवोंकी तीन रातदिनकी है।

विकलेंद्रियाणां द्वादशवर्षा एकान्नपंचाशद्रात्रिंदिवानि षण्मासाश्च ॥ ७ ॥

दोइंद्रिय जीवोंकी उत्कृष्टस्थिति बारह वर्षकी है। तेइंद्रिय जीवोंकी उत्कृष्टस्थिति उनचास रातदिन है। तथा चौइंद्रिय जीवोंकी उत्कृष्टस्थिति छह महीनोंकी है।



९८१

पंचेंद्रियाणां पूर्वकोटिनवपूर्वांगानि द्विचत्वारिंशद्द्वासप्ततिवर्षसहस्राणि त्रिपल्योपमा च ॥ ५ ॥

पंचेंद्रियोंमें तिर्यंच पंचेंद्रिय जलचर, परिसर्प, उरग, पक्षी और चतुष्पादोंके भेदसे पांच प्रकारके हैं। उनमें मच्छी आदिक जो जलचर हैं उनकी उत्कृष्टस्थिति कोडिपूर्वकी है। गोह नौला आदि परिसर्पोंकी नौ पूर्वांगोंकी है। उरगों ( सर्पों ) की व्यालीस हजार वर्षकी है। पक्षियोंकी बहत्तर हजार वर्षकी है एवं चौपायोंकी तीन पल्योंकी है। ऊपर जितने भी तिर्यंच कहे गये हैं उन सबकी जघन्यस्थिति अंतर्मुहूर्त-प्रमाण है। शंका—'नृस्थिती परावरे' इत्यादि सूत्रसे मनुष्योंकी उत्कृष्टस्थिति तीन पल्यकी और जघन्य स्थिति अंतर्मुहूर्तप्रमाण कही गई है। इसीप्रकार तिर्यंचोंकी भी उत्कृष्ट और जघन्यस्थिति 'तिर्यग्योनि-जानां च' इस सूत्रसे कही गई है। इस रीतिसे मनुष्य और तिर्यंचोंकी स्थिति जब बराबर है तब दोनों सूत्रोंका एक ही सूत्र करना चाहिये था, योगविभाग अर्थात् भिन्न भिन्न दो सूत्र क्यों कहे गये ? उत्तर—

पृथग्योगग्रहणं यथासंख्यनिवृत्त्यर्थं ॥ ६ ॥

यदि 'नृस्थिती परावरे इत्यादि' और 'तिर्यग्योनिजानां च' इन दोनों सूत्रोंका एक सूत्र कहा जाता तो मनुष्योंकी उत्कृष्टस्थिति तीन पल्यकी है और तिर्यंचोंकी जघन्यस्थिति अंतर्मुहूर्त है यह क्रमिक अनिष्ट अर्थ होता इस अनिष्ट अर्थकी निवृत्तिकेलिए एवं मनुष्योंकी उत्कृष्टस्थिति तीन पल्य और जघन्य स्थिति अंतर्मुहूर्त है तथा तिर्यंचोंकी भी उत्कृष्टस्थिति तीन पल्य और जघन्यस्थिति अंतर्मुहूर्त है इस रूपसे प्रत्येककी दोनों प्रकारकी स्थितिकी सिद्धिकेलिए दोनों सूत्रोंका भिन्न भिन्न रूपसे उल्लेख किया गया है। यदि यहांपर यह शंका हो कि—

मनुष्य और तिर्यंचोंकी भवस्थिति और कायस्थिति क्या है? और उन दोनों प्रकारकी स्थितियोंमें

क्या विशेष है ? उसका समाधान यह है कि एक भवसंबंधी स्थितिका नाम भवस्थिति है तथा जलकाय आदि किसी एक कायमें अनेक भवोंका ग्रहण होना कायस्थिति कही जाती है। जिसतरह—

पृथिवीकायिक जलकायिक तेजस्कायिक और वायुकायिक जीवोंकी उत्कृष्ट कायास्थिति असंख्यात लोकप्रमाण है। अर्थात् यदि इन्हीं कायोंमें उपजना हो तो बराबर असंख्यात लोकप्रमाण कालतक उपजना होता रहता है। वनस्पतिकायिक जीवोंकी अनंत कालप्रमाण है जो कि असंख्यात पुद्गल परिवर्तन प्रमाणस्वरूप वा आवलीके असंख्यातभागस्वरूप कही जाती है। दोइंद्रिय तेइंद्रिय चौइंद्रियस्वरूप विकलेंद्रियोंकी असंख्यात हजारवर्षप्रमाण है। पंचेंद्रिय तिर्यंच और मनुष्योंकी उत्कृष्ट कायास्थिति पृथक्त्वकोटि पूर्व अधिक तीन पल्यप्रमाण है। इन सबकी जघन्य कायास्थिति अंतर्मुहूर्तप्रमाण है। तथा देव और नारकियोंकी भवस्थिति ही कायस्थिति है।

विशेष—यद्यपि यहांपर यह शंका हो सकती है कि तिर्यंचोंका तो यहांपर प्रकरण नहीं था फिर यहां तिर्यंचोंकी स्थितिका उल्लेख क्यों किया गया ? उसका समाधान यह है कि ऊपरके सूत्रकी अनुवृत्तिसे संक्षेपमें यहांपर तिर्यंचोंकी स्थितिका कथन हो जाता है यदि अन्यत्र कहा जाता तो अधिक अक्षरोंके उल्लेखसे गौरव होता इसलिये यहांपर लघुतासे तिर्यंचोंकी स्थितिका उल्लेख दोषावह नहीं। यदि कदाचित यह शंका की जाय कि—द्वीप तो असंख्याते हैं उन सबका वर्णन न कर सूत्रकारने ढाई द्वीपका ही वर्णन क्यों किया ? इसका समाधान यह है कि सूत्रकार भगवान उमास्वामी आचार्यको मनुष्य लोकके वर्णन करनेकी ही विशेष इच्छा थी इसलिये मनुष्योंके रहनेका स्थान ढाई द्वीपका ही उन्होंने वर्णन करना इष्ट समझा किंतु जहांपर मनुष्योंके रहनेका स्थान नहीं ऐसे अन्य द्वीपोंका उल्लेख करना इष्ट नहीं समझा अतः यहांपर ढाई द्वीपका ही वर्णन किया गया है। शंका—

यहांपर जीवतत्त्वके निरूपणका प्रकरण चल रहा था, अप्रकृत द्वीप और समुद्रोंके निरूपणकी यहां क्या आवश्यकता थी ? समाधान—द्वीप और समुद्रोंके निरूपणसे मनुष्योंके आधारका निश्चय होता है इसलिये उनका निरूपण यहां निरर्थक नहीं कहा जासकता। यदि यहांपर यह कहा जाय कि जीवोंके आधारस्वरूप द्वीप और समुद्रोंके उल्लेखमें निमित्त कारण क्या है उसका समाधान यह है कि—

जिसप्रकार शरीर आदि पुद्गलोंमें विवेचनाई पुद्गलविपाकी[1] कर्म शरीर नाम आदिक हैं तथा भवविपाकी नारकायु देवायु आदि कर्म हैं और जीवविपाकी साता वेदनीय आदि कर्म हैं। जो मनुष्य वा अन्य जीव शरीर आदि धारण करते हैं वहांपर वे कारण होते हैं उसीप्रकार अनेक क्षेत्रोंमें विवेचनाई अनेक प्रकारके क्षेत्रविपाकी भी कर्म हैं और जो जीव उन क्षेत्रोंमें उत्पन्न होते हैं वे कर्म उनकी उत्पत्तिमें कारण पडते हैं इसलिए उन जीव आदिके आधारस्वरूप द्वीप और समुद्रोंका उल्लेख निरर्थक नहीं।

यदि जीवोंके आधारस्वरूप द्वीप और समुद्रोंका उल्लेख न किया जायगा तो नारकी तिर्यंच और देवोंके आधारोंका भी प्ररूपण आवश्यक न समझा जायगा इसरूपसे जब जीवोंके आधारोंका ही प्ररूपण न होगा तब जीवतत्त्व का भी विशेषरूपसे निरूपण न हो सकेगा। तथा जब जीवके स्वरूपका ही ठीक रूपसे निर्णय न होगा तब तक अखंडरूपसे उसका ज्ञान और श्रद्धान भी नहीं होगा। ज्ञान और श्रद्धानकारणक चारित्र माना है जब ज्ञान और श्रद्धान न होगा तब चारित्रका भी संभव नहीं

१—जिन कर्मोंका फल पुद्गलमें ही-हो वे पुद्गलविपाकी कर्म कहे जाते हैं इसीतरह भवविपाकी और जीवविपाकी शब्दोंका भी अर्थ समझ लेना चाहिये।

तथा सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र इन तीनोंके समुदायको मोक्षमार्ग माना है यदि सम्यग्दर्शन आदिकी ही अखंडरूपसे सिद्धि न होगी तो मोक्षमार्ग भी सिद्ध न हो सकेगा। तथा जीव तत्त्वके अखंडरूपसे निरूपण न होने पर शेष अजीव आदि तत्त्वोंका भी निरूपण न होगा। इसलिये यह आवश्यक है कि मुक्तिमार्गके उपदेशकी इच्छा रखनेवाले मनुष्यको सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्रको स्वीकार करना चाहिये क्योंकि यदि उनमें एक की भी कमी होगी तो मोक्षमार्गकी अखंड सिद्धि न होसकेगी। जब सम्यग्दर्शन आदि स्वीकार किये जायेंगे तब उनका विषयभूत अजीव आदि पदार्थोंके समान जीव पदार्थ भी स्वीकर करना पडेगा। जब जीव पदार्थ स्वीकार किया जायगा तब उसके आधार आदि भी मानने पडेंगे। मनुष्य आदिके आधारस्वरूप द्वीप समुद्र आदि हैं इसलिये इस तृतीय अध्यायमें द्वीप समुद्र आदिकी रचनाका जो निरूपण किया गया वह सर्वथा युक्तियुक्त है—निरर्थक नहीं। शंका—

विवादाध्यासिता द्वीपादयो बुद्धिमत्कारणकाः सन्निवेश-विशेषत्वात् घटवदिति अर्थात् जिसप्रकार घट पदार्थ विलक्षण रचनाका धारक है इसलिए वह बनानेमें कुशल कुंभारद्वारा बनाया जाता है उसीप्रकार उपर्युक्त द्वीप और समुद्र भी विलक्षण रचनाके धारक हैं। जो पदार्थ विलक्षण रचनाका धारक होता है उसका अवश्य कोई कर्ता होता है वह अकारणक और बिना किसी कर्ताके नहीं हो सकता इसलिए उन द्वीप और समुद्रोंका बनानेवाला कोई न कोई बुद्धिमान कर्ता अवश्य होना चाहिये? सो ठीक नहीं। ईश्वरका शरीर भी विलक्षण रचनाका धारक माना है क्योंकि—

विश्वतश्चक्षुरुत विश्वतो मुखो विश्वतो बाहुरुत विश्वतः पात्।

संवाहुभ्यां धमति संपत्त्त्रैर्द्यावाभूमी जनयत् देव एकः ॥ १ ॥

अर्थात् उस ईश्वरका चक्षु ( कार्यज्ञान ) चारो ओर है। उसका मुख ( वचन ) चारो ओर है। उस ईश्वरका वाहु ( व्यापार ) चारो ओर है। उस ईश्वरका पाद ( पैर वा व्यापित्व ) चारो ओर है तथा वह अपनी दोनों भुजाओंसे वा पाप पुण्यके द्वारा संपत्त्त्रैः—परमाणुओंसे आकाश और पृथ्वीकी रचना करता है और वह एक अद्वितीय देव है। ऐसा ईश्वरके शरीरका पोषक आगमका वचन है परंतु उसे किसी बुद्धिमानके द्वारा बनाया गया नहीं माना इसरीतिसे ईश्वरके शरीरमें सन्निवेशविशेषत्वरूप हेतु तो है परंतु बुद्धिमत्कारणकत्वरूप साध्य नहीं। जहांपर हेतु तो रहे और साध्य न रहे वहां हेतु व्यभिचार दोषग्रस्त माना जाता है इसलिए यहांपर सन्निवेशविशेषत्वरूप हेतु व्यभिचारी है। इसरीतिसे उपर्युक्त अनुमान; मिथ्या अनुमान होनेसे द्वीप समुद्र आदिक किसी बुद्धिमान कर्ताद्वारा बनाए गये हैं यह नहीं सिद्ध कर सकता।

दूसरे मनुष्य जो ईश्वरको सृष्टिका कर्ता मानते हैं उनका यह कहना है कि उपर्युक्त व्यभिचार आनेसे ईश्वरका शरीर नहीं सिद्ध हो सकता परंतु वह विलक्षण विलक्षण रचनाके धारक समस्त पदार्थोंकी उत्पत्तिमें निमित्त कारण है। ईश्वरका शरीर नहीं है इस बातमें वे यह आगमप्रमाण भी देते हैं—

अपाणिपादो जवनो गृहीता पश्यत्यचक्षुः स शृणोत्यकर्णः।
स वेत्ति विश्वं नहि तस्य वेत्ता तमाहुरग्र्यं पुरुषं महांतं ॥ १ ॥

अर्थात वह अलौकिक पुरुष ईश्वर यद्यपि हाथ पैर नहीं रखता तथापि बहुत शीघ्र गमन करनेवाला

और पदार्थोंका ग्रहण करनेवाला है। नेत्रोंका धारक न होकर भी पदार्थोंको देखता है, कान न होनेपर भी शब्दोंको सुनता है। वह समस्त ब्रह्मांडको जानता है परंतु उसका जाननेवाला दूसरा कोई नहीं इसलिए उस पुरुषको परमर्षिगण प्रधान और महान मानते हैं। परंतु उनका माना हुआ भी ईश्वर विलक्षण रचनाके धारक पदार्थोंके उत्पन्न करनेमें निमित्त कारण नहीं हो सकता क्योंकि उन्हींका माना हुआ मुक्तात्मा जिसप्रकार शरीररहित होनेसे किसी भी कार्यकी उत्पत्तिमें निमित्त कारण नहीं हो सकता उसीप्रकार ईश्वरके भी शरीर नहीं माना गया इसलिए किसी भी कार्यकी उत्पत्तिमें उसे निमित्त कारण नहीं माना जा सकता। यदि यहांपर यह शंका की जाय कि—

मुक्तात्माको हम अज्ञ—ज्ञानशून्य मानते हैं इसलिए वह जगतकी उत्पत्तिमें निमित्त कारण नहीं कहा जा सकता, ईश्वर यद्यपि शरीररहित है तथापि वह नित्यज्ञानवान है इसलिए नित्यज्ञानवान होनेसे वह जगतका निमित्तकारण हो सकता है? सो ठीक नहीं। हेतु; अन्वय और व्यतिरेक दोनों प्रकारकी व्याप्तियोंसे प्रायः युक्त रहता है तथा केवलान्वयी और केवलव्यतिरेकी भी हेतु होते हैं जो कि अन्वय और व्यतिरेक दोनों प्रकारकी व्याप्तियोंमेंसे एक एक व्याप्तिसे ही भूषित रहते हैं। यदि नित्यज्ञानवान होनेसे ईश्वरको जगतका कर्ता माना जायगा तो यहांपर नित्यज्ञानत्वरूप हेतुका अन्वय और व्यतिरेक दोनों प्रकारकी व्याप्ति नहीं इसलिए वह ईश्वरमें जगतका कर्तृत्व नहीं सिद्ध कर सकता। शंका—

जहां जहां नित्यज्ञानत्व हो वहां वहां जगत्कर्तृत्व होना चाहिये यह तो अन्वय व्याप्ति है और जहां जहां जगत्कर्तृत्वका अभाव होगा वहां वहां नित्यज्ञानत्वका भी अभाव होगा यह व्यतिरेक व्याप्ति है।

यद्यपि नित्यज्ञानत्व हेतुमें अन्वय व्याप्ति नहीं बन सकती क्योंकि यह नहीं कहा जासकता कि नित्य-ज्ञानवान होकर जगतका कर्ता ईश्वरसे अतिरिक्त अमुक पदार्थ है परंतु यहां व्यतिरेक व्याप्तिका अभाव नहीं क्योंकि हम लोग जगतके कर्ता भी नहीं और नित्यज्ञानवान भी नहीं। इसरीतिसे व्यतिरेक व्याप्तिके बलसे नित्यज्ञानत्व हेतु, ईश्वरको जगतका कर्ता सिद्ध कर सकता है सो ठीक नहीं। जिससमय किसी विशेष ज्ञानकी अपेक्षा न कर ज्ञान संतानकी अपेक्षा की जायगी उससमय हम भी नित्यज्ञानवान हैं क्योंकि हमारे भी कभी सामान्यरूपसे ज्ञानका अभाव नहीं हो सकता। यदि सामान्यरूपसे भी ज्ञानकी नास्ति हो जायगी तो आत्मा पदार्थ ही न सिद्ध हो सकेगा। इसरूपसे जब हमी नित्यज्ञानवान सिद्ध होगये तब नित्यज्ञानत्वरूप हेतुकी व्यतिरेक व्याप्ति न सिद्ध हुई इसलिए वह ईश्वरमें जगत्कर्तृत्व सिद्ध नहीं कर सकता। यदि वहांपर यह कहा जाय कि—

ऊपर जो जगत्कर्तृत्वकी सिद्धिमें नित्यज्ञानत्व हेतु दिया गया है वह विशेष ज्ञानकी अपेक्षा है। विशेष ज्ञान किसीका नित्य हो नहीं सकता इसलिये हम लोगोंमें नित्यज्ञानत्वका अभाव होनेसे नित्यज्ञानत्व हेतुकी विपरीत व्याप्ति सिद्ध हो सकती है, कोई दोष नहीं। सो ठीक नहीं। 'वेधसो बोधो न नित्यः, बोधत्वात् अन्यबोधवत्' अर्थात् जिसप्रकार ईश्वरसे अतिरिक्त अन्य मनुष्योंका ज्ञान नित्य नहीं उसीप्रकार ईश्वरका भी ज्ञान, ज्ञान होनेसे नित्य नहीं हो सकता। इसरूपसे जब ईश्वरका ज्ञान नित्यज्ञान नहीं तब नित्यज्ञानत्व हेतु जगत्कर्तृत्वरूप साध्यको सिद्ध नहीं कर सकता। शंका—

ईश्वर हम लोगोंकी अपेक्षा एक विशिष्ट व्यक्ति है इसलिए उसका ज्ञान भी विशिष्ट होना चाहिये, इसरीतिसे ईश्वरमें ज्ञान भी सिद्ध हो सकता है और वह ईश्वरज्ञान नित्य भी हो सकता है। यदि ईश्वरके

ज्ञानको नित्य न माना जायगा तो वह सर्वज्ञ भी नहीं कहा जा सकेगा क्योंकि नित्यज्ञानके अभावमें सर्वज्ञत्वका विरोध है ? सो ठीक नहीं। यदि ईश्वरके ज्ञानको प्रमाण माना जायगा तो उस प्रमाणस्वरूप ज्ञानसे फलस्वरूप ज्ञान अर्थात् प्रमितिको अनित्य कहना पडेगा क्योंकि फलज्ञानको सबोंने अनित्य माना है। यहांपर यह न समझना चाहिये कि केवल प्रमाण ज्ञान ही मान लेना पर्याप्त है। फलज्ञानके मानने-की कोई आवश्यकता नहीं ! क्योंकि फलशून्य प्रमाणपदार्थ सिद्ध ही नहीं हो सकता। इसरीतिसे ईश्वरमें जब फलज्ञानका भी अस्तित्व है तब फलज्ञान कभी नित्य माना नहीं जासकता क्योंकि वह प्रमाणका कार्य है और कार्य पदार्थ अनित्य ही होता है इसलिए ईश्वरका ज्ञान कभी नित्य नहीं हो सकता। तथा जब ईश्वरका ज्ञान नित्य नहीं तब नित्यज्ञानत्व रूप हेतु जगत्कर्तृत्व रूप साध्यके सिद्ध करनेमें असमर्थ है। यदि यहांपर यह कहा जाय कि—

हम ईश्वर ज्ञानको प्रमाण और फल दोनोंस्वरूप एक अखंड मानेंगे ? वह भी ठीक नहीं। क्रिया अपनेसे भिन्न पदार्थमें होती है। यदि ज्ञानको प्रमाणात्मक और फलात्मक दोनों स्वरूप माना जायगा तो वह अपना फलस्वरूप स्वयं उत्पन्न नहीं हो सकता इसलिये फलज्ञानको प्रमाणज्ञानसे भिन्न ही मानना पडेगा। यदि कदाचित् यह कहा जाय कि—

ईश्वरका प्रमाणभूत ज्ञान नित्य है और फलस्वरूप अनित्य है इसरूपसे उसमें नित्यस्वरूप और अनित्यस्वरूप दो ज्ञानोंकी कल्पना करेंगे ? सो भी ठीक नहीं। जिस किसी विशेष बातकी कल्पना की जाती है वह किसी खास प्रयोजनके सूचित करनेके लिए होती है। यदि ईश्वरके दो ज्ञान माने जांयगे तो उन दो ज्ञानोंके माननेका प्रयोजन कहना चाहिये। यदि यहांपर यह उत्तर दिया जाय कि—

शरीररहित ईश्वरमें सदा सर्वज्ञत्वकी सिद्धि ही उन दोनों ज्ञानोंके माननेका प्रयोजन है ? वह भी ठीक नहीं । क्योंकि शंकाकारके मतमें अज्ञानरूप सन्निकर्ष आदि सामग्रीको प्रमाण माना गया है तथा अनित्यस्वरूप सदा समस्त पदर्थोंके ज्ञानको फल माना गया है उसीसे ईश्वरमें सर्वज्ञत्वकी सिद्धिकी व्यवस्था है इसलिये सर्वज्ञत्वकी सिद्धिकी व्यवस्थाकेलिये नित्य और अनित्यस्वरूप दो ज्ञानोंकी ईश्वरमें कल्पना करना निरर्थक है । शंका—

ईश्वरको अशरीर माना है । अशरीरके जिसप्रकार इंद्रियसन्निकर्षका अभाव है उसीप्रकार उसके अंतःकरणके सन्निकर्षका भी अभाव है इसलिये सन्निकर्ष सामग्रीको योग्यता नहीं होनेसे सन्निकर्ष आदि तो प्रमाण कहे नहीं जासकते इसलिये अनादिकालीन समस्त पदर्थोंका विषयकरनेवाला नित्यज्ञान ही प्रमाण मानना चाहिये ? सो ठीक नहीं । शरीरके अभावमें इंद्रिय संन्निकर्ष वा अंतःकरण संन्निकर्षकी योग्यता न भी हो तथापि आत्मा और पदार्थ संन्निकर्षकी योग्यता है इसलिए अशरीर ईश्वरके भी आत्मा और पदार्थके सन्निकर्षकी योग्यता रहनेके कारण सन्निकर्षको प्रमाण माननेमें किसी प्रकारकी आपत्ति नहीं हो सकती । तथा—

यह भी बात है कि युगपत् समस्त पदार्थोंके साथ सन्निकर्ष होनेसे महेश्वरके एक साथ समस्त पदार्थोंका ज्ञान हो जाता है ऐसा भी कोई कोई मानते हैं । इस कथनसे सन्निकर्षको ही प्रमाणता आती है ईश्वरके नित्यज्ञानको प्रमाणता नहीं आती इसलिये 'ईश्वरो न जगन्निमित्तं निर्देहत्वात् मुक्तात्मवत्' अर्थात् जिसतरह मुक्तात्मा देहरहित है इसलिये वह जगतका निमित्त कारण नहीं माना गया उसीप्रकार ईश्वर भी शरीररहित है इसलिये वह भी जगतका निमित्त कारण नहीं बन सकता । यह अनुमान किसी रूपसे किसी भी प्रमाणसे बाधित नहीं । शंका—

काल द्रव्यको समस्त पदार्थोंकी उत्पत्तिमें निमित्त कारण माना है। और वह अशरीर पदार्थ है। यदि यह माना जायगा कि जो निर्देह होता है वह जगतका निमित्त कारण नहीं होता तो निर्देह—शरीररहित तो काल द्रव्य भी है, वह भी जगतका कारण न माना जायगा इसलिये 'ईश्वर जगतका कारण नहीं क्योंकि वह निर्देह है इस अनुमानमें जो निर्देहत्वरूप हेतु है वह अलक्ष्यस्वरूप काल द्रव्यमें भी घट जानेसे व्यभिचार दोषग्रस्त है। सो ठीक नहीं। निर्देह शब्दसे इस अनुमानमें विशिष्टपुरुष महेश्वरका ग्रहण है इसलिये निर्देह शब्दका अर्थ यहां शरीररहित विशिष्ट पुरुष लेना चाहिये। समस्त कार्योंकी उत्पत्तिमें निमित्त काल द्रव्य यद्यपि शरीररहित है परंतु वह विशिष्ट पुरुष नहीं। दूसरी वात यह है कि काल द्रव्य किसी वस्तुका निर्माता नहीं है किंतु केवल उदासीन कारण है, उदासीन कारणसे सृष्टि आदि किसी पदार्थ की रचना नहीं की जासकती, रचना करनेमें बुद्धिमान् ही समर्थ है। यद्यपि जडपदार्थोंके क्रिया परिणामसे भी कार्य हो जाते हैं परंतु यहां पर कार्य करनेरूप प्रवृत्ति ज्ञानपूर्वक ली जाती है इसलिये उसकी अपेक्षा निर्देहत्वरूप हेतु व्यभिचारित नहीं हो सकता। अतः ईश्वरको जगतके कर्तृत्वका अभाव सिद्ध करनेवाला उपर्युक्त अनुमान अप्रातिहत है किसी भी प्रमाणसे वाधित नहीं हो सकता। और भी यह बात है कि—

अनित्यज्ञानवान होकर भी ईश्वर जान कर समस्त जगतका उत्पादक है इसलिये वह जगतकी उत्पत्तिमें निमित्त कारण है। मुक्तात्मामें ज्ञानका अस्तित्व नहीं इसलिये जान कर वह किसी भी पदार्थ का उत्पादक कारण न होनेसे जगतका निमित्त कारण नहीं हो सकता—ऐसा बहुतसे लोग मानते हैं उनका यह सिद्धान्त भी खंडित है क्योंकि जो वादी इस वातको माननेवाले हैं उनके मतमें शरीररहित

को ज्ञानशून्य माना है इसलिये शरीररहित होनेके कारण जिसप्रकार उनके मतमें मुक्तात्मा ज्ञानशून्य है उसीप्रकार ईश्वर भी ज्ञानशून्य ही है। यदि कदाचित् ईश्वरको ज्ञानका आधार माना जायगा तो मुक्तात्माको भी जबरन ज्ञानका आधार मानना पडेगा। क्योंकि अशरीरत्वरूपसे दोनों समान हैं इत्यादि विशेष वर्णन श्रीश्लोकवार्तिकमें विस्तारसे किया गया है॥ ३९॥

इसप्रकार यह तत्त्वार्थराजवार्तिक व्याख्यानालंकारमें तीसरा अध्याय समाप्त हुआ॥ ३॥

इति तृतीयोध्यायः।

# अथ चतुर्थोध्यायः।

'भवप्रत्ययोऽवधिर्देवनारकाणां' इत्यादि स्थलोंपर कई बार देव शब्दका उल्लेख किया गया है परंतु यह बात नहीं मालूम हुई कि कौनसे तो वे देव हैं ? और कितने हैं ? इसलिए उन देवोंके निश्चयार्थ सूत्रकार सूत्र कहते हैं अथवा सम्यग्दर्शनके विषयभूत जीव और उनके त्रस स्थावर रूप भेद ऊपर कहे गये हैं उनके निश्चयार्थ जीवके आधारस्वरूप अधोलोक और तिर्यग्लोककी रचना तो कह दी गई। अब इससे भी विशेष प्रतिपादनकेलिए ऊर्ध्वलोकका प्रतिपादन करना चाहिये। ऊर्ध्वलोकमें बहुतसी कहने योग्य बातें हैं उनमें ऊर्ध्वलोकके स्वामियोंके प्रतिपादनपूर्वक उनके आधारोंके विभागका निर्णय होता है इसलिए सूत्रकार सबसे पहिले ऊर्ध्वलोकके स्वामियोंका निरूपण करते हैं—

## देवाश्चतुर्णिकायाः ॥ १ ॥

देव चार प्रकारके हैं अर्थात् देवोंके चार समूह हैं। भवनवासी व्यंतर ज्योतिष्क और वैमानिक।

देवगतिनामकर्मोदये सति द्युत्याद्यर्थावरोधाद्देवाः ॥ १ ॥

देवगति नामकर्मका उदयरूप अंतरंग कारणके रहते और द्युति आदि बाह्य कारणोंके रहते जो सदा देदीप्यमान रहें उनका नाम देव है। शंका—

जातिवाचक एकवचनांत भी शब्द बहुत पदार्थोंका प्रतिपादक माना जाता है। 'देवाश्चतुर्णिकायाः' यहांपर भी देव शब्द जातिवाचक है इसलिए 'देवाश्चतुर्णिकायाः' इस बहुवचनांत देव शब्दके स्थानपर

'देवश्चतुर्णिकायः' यह एकवचनांत देव शब्दका प्रयोग ही उपयुक्त है अतः 'देवश्चतुर्णिकायः' ऐसा ही उल्लेख करना चाहिये ? सो ठीक नहीं। क्योंकि—

बहुत्वनिर्देशोंऽतर्गतभेदप्रतिपत्त्यर्थः ॥ २ ॥

इंद्र सामानिक त्रायस्त्रिंश आदि और आयु आदिके भेदसे देवोंके बहुतसे भेद हैं उन सबके जनानेकेलिए 'देवाश्चतुर्णिकायाः' यहांपर बहुवचनांत देव शब्दका उल्लेख किया गया है।

स्वधर्मविशेषापादितसामर्थ्यात् निचीयंत इति निकायाः ॥ ३ ॥

देवगतिनाम कर्मके उदयस्वरूप जो निजी विशेष धर्म उसकी सामर्थ्यसे जो समूहस्वरूप हों उनका नाम निकाय है अर्थात् निकाय शब्दका यहां संघात अर्थ है। जिनमें चार निकाय हों वे चतुर्णिकाय कहे जाते हैं। वे चारो निकाय भवनवासी व्यंतर ज्योतिष्क और वैमानिक हैं ॥ १ ॥

छह लेश्याओंमेंसे उपर्युक्त भवनवासी आदि निकायोंमें कितनी लेश्यायें होती हैं सूत्रकार इस विषयका स्पष्टीकरण करते हैं—

## आदितस्त्रिषु पीतांतलेश्याः ॥ २ ॥

पहिलेके तीन प्रकारके देवोंमें अर्थात् भवनवासी व्यंतर और ज्योतिष्कोंमें पीत लेश्या तक अर्थात् कृष्ण नील कापोत और पीत ये चार लेश्या हैं।

आदित इति वचनं विपर्यासनिवृत्त्यर्थं ॥ १ ॥

अंत और मध्यके ग्रहणके निषेधार्थ सूत्रमें 'आदितः' शब्दका उल्लेख किया गया है अर्थात् चारो

निकायोंमें आदिके तीन निकायोंमें पीत पर्यंत लेश्या है अंतके तीन निकायोंमें वा मध्यके तीन निकायोंमें नहीं है। 'आदितः' शब्दका अर्थ आदिमें होनेवाला है।

द्व्येकनिवृत्त्यर्थं त्रिग्रहणं ॥ २ ॥

दो वा एक निकायकी निवृत्तिकेलिए सूत्रमें त्रि शब्दका ग्रहण किया गया है अर्थात् दो वा एक निकायमें पीतपर्यंत लेश्या नहीं हैं किंतु आदिके तीनों निकायोंमें हैं। यदि यहांपर यह शंका की जाय कि दो वा एक निकायमें पीतपर्यंत लेश्या नहीं हैं, यही त्रिशब्दके उलेखका फल क्यों, चारो निकायोंमें पीतपर्यंत लेश्या नहीं है यह क्यों नहीं ? इसका समाधान यह है कि सूत्रमें 'आदितः' इस शब्दका भी उल्लेख है उसकी सामर्थ्यसे चारो निकायोंमें पीतपर्यंत लेश्याओंका संभव नहीं। क्योंकि चौथी निकायको आदित्व नहीं प्राप्त हो सकता यदि कदाचित् चारो निकायोंमें पीतपर्यंत लेश्या कहनी होती तब फिर 'आदितः' शब्दका उल्लेख निरर्थक था।

लेश्यावधारणार्थं पीतांतवचनं ॥ ३ ॥

ऊपर छह लेश्यायें कही गई हैं उनमें भवनवासी आदि तीन निकायोंमें चार लेश्याओंके प्रतिपादन करनेकेलिए सूत्रमें पीतांत शब्दका उल्लेख किया गया है। पीतका अर्थ तेज है। जिन लेश्याओंके अंतमें पीत लेश्या हो वे पीतांत कहे जाते हैं तथा जिन देवोंके पीतांत लेश्या हों वे पीतांतलेश्य कहे जाते हैं। तात्पर्य यह है कि—आदिके भवनवासी व्यंतर और ज्योतिष्क तीनों निकायोंमें देवोंकी कृष्ण नील कापोत और पीत ये चार लेश्या होती हैं ॥ २ ॥

विशेष—यदि "आदितस्त्रिषु पीतांतलेश्याः" इसकी जगह लाघवार्थ "त्रिनिकायाः पीतांतलेश्याः"

ऐसा सूत्र बनाया जायगा तो भवनवासी व्यंतर और ज्योतिष्क इन तीनों प्रकारके देवोंके पीतपर्यंत लेश्या होती है यह अभीष्ट अर्थ सिद्ध न हो सकेगा क्योंकि 'त्रिनिकायाः' ऐसे कहनेपर मध्य और अंतकी भी तीन निकायोंका ग्रहण हो सकता है यदि "आद्येषु पीतांतलेश्याः" ऐसा सूत्र बनाया जायगा तब भी अभीष्ट अर्थ न सिद्ध होगा क्योंकि आदिके निकायमें जो देव होनेवाले हों वे आद्य कहे जांयगे इसलिए आद्य पदसे भवनवासी आदि तीन निकाय नहीं लिए जा सकते जैसा सूत्र है वही उपयुक्त है।

भवनवासी आदि निकायोंके अंतर्भेद प्रतिपादन करनेकेलिए सूत्रकार सूत्र कहते हैं—

**दशाष्टपंचद्वादशविकल्पाः कल्पोपपन्नपर्यंताः ॥ ३ ॥**

कल्पवासी पर्यंत इन चारो प्रकारके देवोंके क्रमसे दश आठ पांच और बारह भेद हैं। अर्थात् दश प्रकारके भवनवासी, आठ प्रकारके व्यंतर, पांच प्रकारके ज्योतिष्क और बारह प्रकारके कल्पोपपन्न वा कल्पवासी देव हैं।

चतुर्णां दशादिभिर्यथासंख्यमभिसंबंधः ॥ १ ॥

भवनवासी आदि चारो निकायोंका दश आदि संख्या शब्दोंके साथ यथासंख्य संबंध है। इस यथासंबंधसे दश प्रकारके भवनवासी, आठ प्रकारके व्यंतर, पांच प्रकारके ज्योतिषी और बारह प्रकारके वैमानिक देव हैं यह स्पष्ट अर्थ है। कल्पवासी देव; वैमानिक देव कहे जाते हैं। कल्पवासियोंके बारह भेद कहे गये हैं इसलिये समस्त वैमानिक देवोंका बारह भेदोंमें ही अंतर्भावकी शंका होने पर उस शंकाकी निवृत्तिकेलिये वार्तिककार कहते हैं—

कल्पोपपन्नपर्यंतवचनं ग्रैवेयकादिव्युदासार्थं ॥ २ ॥

ग्रैवेयक आदिका आगे उल्लेख किया जायगा उसका कल्पवासियोंमें अंतर्भाव न समझा जाय इसलिये सूत्रमें 'कल्पोपपन्नपर्यंत' शब्दका उल्लेख किया है। अर्थात् सोलह स्वर्ग पर्यंतके देवोंको कल्पवासी कहा जाता है इसलिये बारह भेद उन्हींके हैं। सोलहवें स्वर्गके ऊपर देव कल्पातीत हैं उनका अंतर्भाव इन बारह भेदोंके भीतर नहीं है। वार्तिककार कल्पशब्दपर विचार करते हैं—

इंद्रादिविकल्पाधीनकरणत्वात्कल्पा रूढिवशात् ॥ ३ ॥

आगेके सूत्रमें इंद्र सामानिक आदि दश भेद कहे जांयगे। जहां पर उन दश भेदोंकी कल्पना हो उन स्थानोंको कल्प कहा जाता है। सौधर्म ऐशान आदि आगे कहे जानेवाले सोलह स्वर्गोंमें इंद्र आदि दश भेदोंकी कल्पना है इसलिये उनकी कल्प संज्ञा है। शंका—

भवनवासी देवोंमें भी इंद्र सामानिक आदि दश भेदोंकी विद्यमानता है अतः यदि यह कहा जायगा कि जहांपर इंद्र आदि दश भेदोंकी कल्पना हो उस स्थानका नाम कल्प है तब भवनवासी देवोंके रहनेके स्थानको भी कल्प कहना होगा इसरीतिसे सोलह स्वर्ग ही कल्प नहीं कहे जासकते किंतु भवनवासियोंके रहनेके स्थान खरभाग आदि भी कल्प कहे जांयगे? सो ठीक नहीं। वार्तिकमें 'रूढिवशात्' इतना विशेष पद और भी दिया है अर्थात् जिस स्थानका कल्प यह नाम रूढ हो वही स्थान कल्प कहा जासकता है अन्य नहीं। सोलह स्वर्गोंका ही कल्प यह नाम रूढिसे है, भवनवासियोंके रहनेके स्थानका नहीं इसलिए सोलह स्वर्ग ही कल्प कहे जासकते हैं, भवनवासियोंके रहनेके स्थान नहीं।

कल्प—स्वर्गोंमें जो उत्पन्न हों उन्हें कल्पोपपन्न कहते हैं और जहांपर कल्पोपपन्न तकके देवोंका ग्रहण हो वे कल्पोपपन्नपर्यंत कहे जाते हैं। 'कल्पेषु उपपन्नाः कल्पोपपन्नाः' यहांपर सप्तमी तत्पुरुष समा-

सका विधान 'साधनं कृता बहुलं १।३।३०' इस सूत्रसे अथवा मयूरव्यंसकादिगणमें पाठ होनेसे 'मयूर-व्यंसकादयश्च १।१।६२। इस सूत्रसे समझ लेना चाहिये ॥ ३ ॥

उपर्युक्त देवोंका ही विशेष प्रतिपादन करनेकेलिये सूत्र कहते हैं—

**इंद्रसामानिकत्रायस्त्रिंशपारिषदात्मरक्षलोकपालानीकप्रकीर्णकाभियोग्यकिल्विषिकाश्चैकशः ॥ ४ ॥**

भवनवासी आदि चारों प्रकारके देवोंमें इंद्र सामानिक त्रायस्त्रिंश पारिषद आत्मरक्ष लोकपाल अनीक प्रकीर्णक आभियोग्य और किल्विषिक ये दश दश भेद होते हैं।

परमैश्वर्यादिंद्रव्यपदेशः ॥ १ ॥

अन्य देवोंमें न पाई जाय ऐसी अणिमा महिमा आदि अनेक ऋद्धियोंसे जो परम ऐश्वर्यको प्राप्त हों सो इंद्र हैं।

तत्स्थानार्हत्वात्सामानिकाः ॥ २ ॥

जिनके रहनेके स्थान आयु वीर्य परिवार और भोग उपभोग आदि तो इंद्रके ही समान हों परंतु आज्ञा और ऐश्वर्य इंद्रके समान न हों वे सामानिक देव कहे जाते हैं। समाने भवाः सामानिकाः अर्थात् स्थान आदिसे जो समान हों वे सामानिक कहे जाते हैं समानशब्दसे "समानाच्चदादेश्च" ३।२।

---

१—साधनं कारकं भांत कृदंतेन सह बहुलं षसो भवति। शब्दार्णवचंद्रिका पृष्ठ संख्या २१। २—मयूरव्यंसकादयः शब्दाः षसंज्ञाः गणपाठादेव निपात्यन्ते। शब्दार्णवचंद्रिका पृष्ठ संख्या २४।

१—समानात् समानादेश्च ठण् स्यात्। 'समाने भवाः सामानिकाः देवाः' शब्दार्णवचंद्रिका पृष्ठ संख्या ९५।

१६९। इस सूत्रसे ठण् प्रत्यय करनेपर सामानिक शब्द सिद्ध हुआ है। ये सामानिक जातिके देव इंद्रके पिता गुरु और उपाध्यायके समान पूज्य होते हैं।

मंत्रिपुरोहितस्थानीयास्त्रायस्त्रिंशाः ॥ ३ ॥

जिसप्रकार राजाओंके मंत्री पुरोहित आदि हितकी शिक्षा देनेवाले होते हैं उसीप्रकार जो देव इंद्रको मंत्री पुरोहितके समान हितकारी शिक्षा देनेवाले हों वे त्रायस्त्रिंश जातिके देव कहे जाते हैं। (इन देवोंका त्रायस्त्रिंश यह नाम सार्थक है क्योंकि ये तेतीस ही होते हैं) 'त्रयस्त्रिंशति जाताः त्राय-स्त्रिंशाः' अर्थात् तेतीसोंमें जो उत्पन्न हों वे त्रायस्त्रिंश देव कहे जाते हैं। यहांपर त्रयस्त्रिंशत् शब्दसे 'तत्र जातः' अर्थमें अण् प्रत्यय किया गया है तथा 'दृष्टे नाम्नि च जाते च अण् डिद्वा विधीयते' अर्थात् 'तत्र दृष्ट' इस अर्थमें, 'नाम' अर्थमें और 'तत्र जात' इस अर्थमें जो अण् प्रत्यय आता है वह डित् विकल्प से होता है, यह भी व्याकरण शास्त्रका वचन है। त्रायस्त्रिंश यहांपर 'तत्र जात' अर्थमें अण् प्रत्ययका विधान है इसलिये त्रयस्त्रिंशत् शब्दसे जो अण् प्रत्यय किया गया है वह डित् है। जो डित् होता है अर्थात् जिसका डकार इत्संज्ञक जाता है उसकी टिका लोप हो जाता है यह भी व्याकरणका सिद्धांत है। त्रय-स्त्रिंशत् शब्दमें टिसंज्ञक 'अत्' है उसका लोप होनेपर और शकार अकारमें मिल जानेपर एवं आदि वृद्धि अर्थात् "त्र" में जो अकार है उसको दीर्घ होनेपर त्रायस्त्रिंश शब्द बना है। शंका—

जहां पर दो पदार्थ भिन्न भिन्न होते हैं वहीं पर वृत्ति होती है। त्रयस्त्रिंशत् और त्रायस्त्रिंश यहांपर तो भेद है नहीं फिर 'त्रयस्त्रिंशति जातास्त्रायस्त्रिंशाः' यह जो वृत्ति मानी गई है वह अयुक्त है? सो ठीक नहीं। त्रयस्त्रिंशत् संख्यान—संख्यावाचक शब्द है और त्रायस्त्रिंश यह संख्येय शब्द है। जिस समय

संस्थान और संख्येयकी भेद विवक्षा मानी जायगी उससमय त्रयस्त्रिंशत् रूप संस्थान आधार होगा और त्रायस्त्रिंश आधेय होगा इसरीतिसे आधार और आधेयकी विद्यमानतामें दोनोंमें भेद रहनेसे उपर्युक्त वृत्ति बाधित नहीं। अथवा—

हृतः ३।१।८२। यहांपर 'हृत्' एसा एक वचनांत शब्दका ही उल्लेख उपयुक्त था फिर 'हृतः' यह बहुवचनांत जो उल्लेख किया गया है उसकी सामर्थ्यसे स्वार्थमें भी अण् आदि प्रत्ययोंका विधान माना गया है इसलिये जिसप्रकार 'अंते भवः अंतिमः' यहांपर अंत शब्दसे स्वार्थिक डिमच् प्रत्यय कर अंतिम शब्दकी सिद्धि मानी है उसीप्रकार 'त्रयस्त्रिंशदेव त्रायस्त्रिंशः' यहांपर त्रयस्त्रिंशत् शब्दसे स्वार्थमें अण् प्रत्यय करनेपर त्रायस्त्रिंश शब्द बना है इसलिये कोई दोष नहीं है।

वयस्यपीठमर्दसदृशाः पारिषदाः ॥ ४ ॥

जो देव इंद्रकी सभामें बैठनेवाले हों अर्थात् इंद्रकी जो बाह्य अभ्यंतर और मध्यकी तीनों प्रकारकी सभामें बैठनेवाले हों वे पारिषद देव हैं। ये देवगण मित्रके समान इंद्रकी पिछाडी दाबकर अर्थात् इंद्रको आगे बिठाकर बैठते हैं।

आत्मरक्षाः शिरोरक्षोपमाः ॥ ५ ॥

अंगरक्षकोंके समान जो देव इंद्रकी रक्षा करनेवाले हों वे आत्मरक्ष देव हैं। ये देव सदा मारनेके लिए उद्यत रुद्रपरिणामी वीर वेषके धारक और इंद्रकी पीठ पीछे खडे रहते हैं। शंका—

१ हृत इत्ययमाधिकारो वेदितव्यः, आ इवः। शब्दार्णवचन्द्रिका पृष्ठ संख्या ७८। सिद्धांतकौमुदीमें इस सूत्रकी जगह 'तद्धिताः' ४।१।७६ यह सूत्र है।

इंद्रको अपने नाशकी कुछ भी शंका नहीं रहती और न किसी शत्रुका उसे भय ही रहता है फिर इन आत्मरक्ष देवोंकी उसे आवश्यकता नहीं हो सकती, उनकी कल्पना करना व्यर्थ है? सो ठीक नहीं। ऋद्धिविशेष—ऐश्वर्यका ठाटबाट दिखलानेकेलिए और आत्मरक्ष देवोंकी इंद्रपर घनिष्ठ प्रीति है यह प्रगट करनेकेलिए अथवा इन सब परिकरोंको देखकर इंद्रको विशेष आनंद आता है इसलिए उनकी आवश्यकता है इसलिए उनकी कल्पना निरर्थक नहीं।

आरक्षकार्थचरसमाः लोकपालाः ॥ ६ ॥

लोकको पालन करनेवाले लोकपाल कहे जाते हैं। ये लोकपाल देव धनके उत्पादक कोतवालके समान नगररक्षक हैं।

दंडस्थानीयान्यनीकानि ॥ ७ ॥

पियादा अश्व वृषभ रथ हस्ती गंधर्व और नर्तकी ये सात प्रकारकी इंद्रकी सेनाके देव दंडस्थानीय अनीक कहे जाते हैं।

प्रकीर्णकाः पौरजानपदकल्पाः ॥ ८ ॥

जिसप्रकार राजाओंको पुर और नगरनिवासी जन प्रीतिके कारण होते हैं उसीप्रकार जो देव इंद्रकी प्रीतिके कारण हैं वे प्रकीर्णक देव हैं।

आभियोग्याः दाससमानाः ॥ ९ ॥

जिसप्रकार यहांपर दास—भृत्य वाहन आदि कार्य करते दीख पडते हैं उसीप्रकार जो देव वाहन सवारी आदि बातोंसे इंद्रका उपकार करते हैं वे आभियोग्य देव हैं। जिसप्रकार 'चत्वारश्च ते वर्णाः

चतुर्वर्णाः, चतुर्वर्णं भवाश्चातुर्वर्ण्याः' यहांपर चतुर्वर्ण शब्दसे स्वार्थमें यण् प्रत्ययका विधान है उसीप्रकार आभिमुख्येन योगः, अभियोगः, अभियोगे भवा 'आभियोग्याः' यहांपर भी अभियोग शब्दसे स्वार्थमें यण् प्रत्ययकर आभियोग्य शब्दकी सिद्धि मानी है। अर्थात् जो देव घोडा हाथी बनकर दास हो सदा इंद्रकी सेवा करते हैं वे आभियोग्य देव कहे जाते हैं। अथवा—

अभियोगे साधवः, आभियोग्याः, वा अभियोगमर्हंतीति आभियोग्याः अर्थात् जिन देवोंका स्वभाव सवारी आदि द्वारा दासवृत्ति करनेका हो वा दासवृत्तिरूप जो वाहन आदिका कार्य करनेमें समर्थ हों वे आभियोग्य देव हैं इसप्रकार साधु अर्थ वा योग्य अर्थमें यण् प्रत्यय करनेसे भी आभियोग्य शब्दकी सिद्धि है।

अंत्यवासिस्थानीयाः किल्विषिकाः ॥ १० ॥

किल्विषका अर्थ पाप है जिनके विशिष्ट पापका उदय हो वे किल्विषिक कहे जाते हैं। ये किल्विषिक जातिके देव नगरके अंतमें इस लोकके चांडालोंके समान निवास करते हैं।

एकश इति वीप्सार्थे शस् ॥ ११ ॥

'एकैकस्य निकायस्य इति एकशः' इसप्रकार वीप्सा अर्थमें यहां एक शब्दसे शस् प्रत्यय मानकर 'एकशः' शब्दकी सिद्धि हुई है। अर्थात् एक एक निकायके इंद्र आदि भेद हैं।

विशेष—यहांपर यह शंका न करनी चाहिये कि इंद्र आदि उत्तम और निकृष्टरूपसे देवोंका ऐसा भेद किस तरह हो जाता है? क्योंकि देवगति नाम सामान्य पुण्य कर्मके उदयसे जिसप्रकार जीव देव हो जाते हैं। भवनवासी आदि विशिष्ट देव नामकर्मके उदयसे भवनवासी आदि हो जाते हैं उसीप्रकार

इंद्र सामानिक आदि जैसा उत्तम मध्यम जघन्यस्वरूप नामकर्मका उदय होता है उसके संबंधसे जीव इंद्र आदि हो जाते हैं ॥ ४ ॥

एक एक निकायके इंद्र आदि दश दश भेद हैं ऐसा सामान्यरूपसे कहा गया है इसलिए चारो निकायोंमें दश दश भेदोंका सामान्यरूपसे प्रसंग आनेपर सूत्रकार इस सामान्यस्वरूप कथनका अपवाद-स्वरूप विशेष कथन करते हैं—

**त्रायस्त्रिंशलोकपालवर्ज्या व्यंतरज्योतिष्काः ॥ ५ ॥**

व्यंतरदेव और ज्योतिष्कदेव त्रायस्त्रिंश और लोकपाल देवोंसे रहित हैं अर्थात् व्यंतर और ज्योतिष्क देवोंमें ये दो भेद नहीं हैं।

व्यंतर और ज्योतिष्क निकायोंमें त्रायस्त्रिंश और लोकपालोंको छोडकर बाकीके आठ आठ विकल्प हैं। अर्थात् त्रायस्त्रिंश और लोकपाल देवोंके होनेमें त्रायस्त्रिंश और लोकपाल नामक विशिष्ट नामकर्मका उदय कारण है। वह विशिष्ट नामकर्मका उदय इन दोनों निकायोंमें नहीं है इसलिए इन दोनों निकायोंमें त्रायस्त्रिंश और लोकपाल इन दो विकल्पोंको छोडकर शेष आठ विकल्प हैं ॥ ५ ॥

उपर्युक्त चारो निकायोंमेंसे प्रत्येक निकायमें एक एक ही इंद्र है अथवा अन्य कुछ विशेष प्रतिनियम है? सूत्रकार इस शंकाका स्पष्टीकरण करते हैं—

**पूर्वयोर्द्वींद्राः ॥ ६ ॥**

पहिलेके दो निकायोंमें अर्थात् भवनवासी और व्यंतरोंके प्रत्येक भेदमें दो दो इंद्र हैं।

१—श्लोकवार्तिक।

पूर्वयोरिति वचनं प्रथमद्वितीयनिकायप्रतिपत्त्यर्थं ॥ १ ॥

सूत्रमें जो 'पूर्वयोः' यह वचन है वह आदिके दो निकायोंके ग्रहणार्थ है अर्थात् भवनवासी और व्यंतर दोनों निकायोंमें दो दो इंद्र हैं। यदि यहांपर यह कहा जाय कि—

पूर्व शब्द पहिले निकायका तो ग्राहक हो सकता है दूसरा निकाय तो पूर्व हो नहीं सकता इसलिये दूसरे निकायका' पूर्व शब्दसे ग्रहण कैसे होगा ? उसका समाधन यह है कि जिसप्रकार दूसरेकी अपेक्षा पहिला पूर्व कहा जाता है उसीप्रकार तीसरेकी अपेक्षा दूसरा भी पूर्व कहा जा सकता है इसलिये यहां तीसरेकी अपेक्षा दूसरा निकाय पूर्व होनेसे पूर्व शब्दसे दूसरे निकायका ग्रहण अबाधित है। यदि कदाचित् यहांपर यह कहा जाय कि—

जिस तरह तीसरेकी अपेक्षा दूसरेको पूर्व मानकर पूर्व शब्दसे दूसरे निकायका ग्रहण कर लिया जाता है- उसीप्रकार चौथेकी अपेक्षा तीसरा भी पूर्व है इसलिये सूत्रमें स्थित पूर्व शब्दसे तीसरे निकायका भी ग्रहण कर लेना चाहिये इसरीतिसे पहिले और दूसरे निकायोंमें ही दो दो इंद्र हैं यह कहना बाधित है ? सो ठीक नहीं। पहिले भवनवासी निकायको तो पूर्व कहना ही पडेगा। उसके समीपमें दूसरे निकायका ही प्रतिपादन है तीसरेका नहीं इसलिये प्रत्यासत्ति संबंधसे पहलेके समीप दूसरा ही पडता है इसी लिये पूर्व शब्दसे दूसरे ही निकायका ग्रहण हो सकता है तीसरेका नहीं। पूर्व शब्द द्विवचन है इसलिये आदिके दोका ही ग्रहण होगा। शंका—

देवोंके समूहका नाम निकाय है। निकाय देवोंसे भिन्न पदार्थ नहीं इसरीतिसे जब निकाय और इंद्रोंमे आपसमें भेद नहीं तब पहिलेके दो निकायोंमें दो दो इंद्र हैं यह भिन्न रूपसे निर्देश नहीं करना चाहिये किंतु अभिन्न रूपसे ही निर्देश युक्त होगा। वार्तिककार इसका उत्तर देते हैं—

समूहसमूहिनोः कथंचिदर्थांतरत्वोपपत्तेर्भेदविवक्षा ॥ १ ॥

नाम स्वरूप और प्रयोजन आदिके भेदसे समूह और समूही अर्थात् जिनका समूह है उन पदार्थोंका लोकमें कथंचित् भेद देखा जाता है जिसप्रकार यह राशि चावलोंकी है । यह वन आम्रवृक्षोंका है। यहांपर यद्यपि राशिमे चावल और वनसे आम्रवृक्ष भिन्न नहीं किंतु राशिस्वरूप ही चावल और वनस्वरूप ही आम्रवृक्ष हैं तथापि नाम आदिके भेदसे उनका आपसमें भेद माना जाता है उसीप्रकार नाम और स्वलक्षण आदिके भेदसे देवोंका भी निकायसे कथंचित् भेद है इसरीतिसे निकाय और देवोंका आपसमें कथंचित अर्थात् नाम स्वलक्षण प्रयोजन आदिसे भेद माननेपर पहिले दो निकायोंमें दो दो इंद्र हैं यह अधिकरण रूपसे अथवा आदिके दोनों निकायसंबंधी दो दो इंद्र हैं यह संबंधी रूपसे निर्देश अयुक्त नहीं।

द्वींद्रा इत्यंतर्नीतवीप्सार्थो निर्देशः ॥ ३ ॥

जिनके दो दो पाद हों वे द्विपदिक कहे जाते हैं एवं जिनके तीन तीन पाद हों वे त्रिपदिक कहे जाते हैं जिसप्रकार यहां पर वीप्सागर्भित निर्देश माना है उसीप्रकार जिनके दो दो इन्द्र हों वे द्वींद्र कहे जाते हैं यहांपर भी 'द्वींद्राः' यह वीप्सागर्भित निर्देश है। यदि यहांपर यह कहा जाय कि—

वीप्सा अर्थमें वुन् प्रत्ययका विधान माना है। द्विपदिका त्रिपदिका यहांपर वुन प्रत्ययका विधान है इसलिये यहांपर वीप्सा अर्थ माना जा सकता है। 'द्वींद्राः' यहांपर वुन् प्रत्यय है नहीं इसलिये यहां पर वीप्सा अर्थ नहीं लिया जा सकता? तब इसका समाधान यह है कि—जिसके सात सात पत्ते हों वह सप्तपर्ण और जिसके आठ आठ पैर हों वह अष्टापद कहा जाता है, यहांपर जिसप्रकार वुन् प्रत्ययके

न रहनेपर भी वीप्सा अर्थकी प्रतीति है उसीप्रकार 'द्वींद्राः' यहांपर भी वुन् प्रत्ययके अभावमें वीप्सा अर्थ लिया जासकता है। वीप्सा अर्थके विषयभूत वे दो दो इंद्र कौन माने गये हैं वार्तिककार इस विषयका स्पष्टीकरण करते हैं—

भवनवासियोंके असुरकुमार आदि दश भेद हैं उनमें असुरकुमारोंके चमर और वैरोचन ये दो इन्द्र हैं। नागकुमारोंके धरण और भूतानंद, विद्युत्कुमारोंके हरिसिंह और हरिकांत, सुपर्णकुमारोंके वेणुदेव और वेणुधारी, अग्निकुमारोंके अग्निशिख और अग्निमाणव, वातकुमारोंके वैलंब और प्रभंजन, स्तानितकुमारोंके सुघोष और महाघोष, उदधिकुमारोंके जलकांत और जलप्रभ, द्वीपकुमारोंके पूर्ण और वशिष्ट एवं दिक्कुमारोंके अमितगति और अमितवाहन ये दो इन्द्र हैं।

व्यंतरोंके किन्नर और किंपुरुष आदि आठ भेद माने हैं उनमें किन्नरोंके किन्नर और किंपुरुष ये दो इंद्र हैं। किंपुरुषोंके सत्पुरुष और महापुरुष, महोरगोंके अतिकाय और महाकाय, गधर्वोंके गीतरति और गीतयश, यक्षोंके पूर्णभद्र और मणिभद्र, राक्षसोंके भीम और महाभीम, पिशाचोंके काल और महाकाल, भूतोंके प्रतिरूप और अप्रतिरूप ये दो इंद्र हैं ॥ ६ ॥

देवोंका कैसा सुख है ? सूत्रकार उस सुखके ज्ञापनार्थ सूत्र कहते हैं—

## कायप्रवीचारा आ ऐशानात् ॥ ७ ॥

ऐशान स्वर्गपर्यंतके देवोंमें अर्थात् भवनवासी व्यंतर ज्योतिष्कोंमें तथा सौधर्म ऐशान दो स्वर्गोंके देवोंमें मनुष्य आदिके समान शरीरसे काम सेवन होता है।

मैथुनोपसेवनं प्रवीचारः ॥ १ ॥

स्त्री पुरुषके संयोगसे जायमान सुखरूप कार्यका नाम मैथुन है। उस मैथुनका सेवन करना प्रवीचार कहा जाता है। प्र और वि उपसर्गपूर्वक चर धातुसे संज्ञा अर्थमें घञ् प्रत्यय करनेपर प्रवीचार शब्द सिद्ध हुआ है। 'प्रविचरणं प्रवीचारः' यह उसकी व्युत्पात्ति है। 'मैथुनका—व्यवहार' यह उसका अर्थ है। जिनके काय—शरीरमें प्रवीचार—मैथुनका सेवन हो वे कायप्रवीचार कहे जाते हैं।

आङ्ग्रहणमभिविध्यर्थं ॥ २ ॥

'आ ऐशानात्' यहांपर आङ् अभिविधि अर्थमें है। अर्थात् ऐशान स्वर्गपर्यंत तकके देवोंमें कायसे प्रवीचार है। जिसका स्वामी ईशान इंद्र हो वह ऐशान कहा जाता है। यहांपर ईशान शब्दसे 'तस्येदं' 'उसका यह' इस अर्थमें अण् प्रत्ययका विधान है। 'ऐशान' यह दूसरे स्वर्गका नाम है। आङ् उपसर्गका अर्थ—इस ऐशान स्वर्गसे लेकर नीचेके देव अर्थात् भवनवासी व्यंतर ज्योतिष्क सौधर्म और ऐशान स्वर्गवासी देव संक्लिष्ट कर्मके उदयसे मनुष्योंके समान स्त्रीके विषयसुखका अनुभव करते हैं, यह है। यहांपर यह शंका नहीं करना चाहिये कि 'आ ऐशानात्' की जगह 'प्रागैशानात्' ऐसा उल्लेख क्यों नहीं किया गया? क्योंकि यदि प्राक् शब्दका उल्लेख होता तो ऐशान स्वर्गके पहिलेके देव कायसे मनुष्योंके समान मैथुन सेवन करनेवाले हैं यह अर्थ होता। ऐशान स्वर्गके देवोंमें कायप्रवीचार सिद्ध नहीं होता। आङ् ग्रहण करनेसे ऐशान स्वर्गके देवोंमें भी कायप्रवीचार सिद्ध होता है क्योंकि ऐशान स्वर्गको व्याप्त कर कायप्रवीचारका विधान है इसलिये सूत्रमें आङ् का ही उल्लेख ठीक है।

१ तस्य स्वं । ३ । १०२ । तस्येति तासमर्थात् स्वमिति सम्बन्धिनि द्वितीये यथाविहितं त्यो भवति। इस सूत्रसे ऐशान यहांपर अण् प्रत्यय हुआ है। शब्दार्णवचन्द्रिका। पृष्ठ १०२।

असंहितानिर्देशोऽसंदेहार्थः ॥ ३ ॥

आ ऐशानात यहां संधि हो जानेपर 'ऐशानात्' ऐसा होता है परंतु 'ऐशानात्' ऐसा संधिविशिष्ट उल्लेख न कर जो 'आ ऐशानात्' यह संधिरहित उल्लेख किया गया है वह संदेहके दूर करनेके लिये है। यदि 'ऐशानात्' ऐसा ही उल्लेख होता तो यहांपर यह संदेह हो सकता था कि 'ऐशानात्' यह उल्लेख ऐशान स्वर्गतकके देवोंमें कायप्रवीचार प्रतिपादनकेलिये आङ् गर्भित है अथवा यहांपर पूर्वदिशा वाचक प्राक् वा पूर्व शब्दका अध्याहार है? 'आ ऐशानात्' ऐसा संधिरहित उल्लेख रहनेपर कोई संदेह नहीं होता इसलिये सूत्रमें संधिरहित उल्लेख संदेहके निराकरणार्थ है। अथवा—

यदि यह संशय न भी होता तो भी 'पूर्वयोर्द्वीन्द्राः' इस सूत्रसे यहांपर 'पूर्वयोः' का अधिकार होनेसे उसकी अनुवृत्ति आती और उससे ऐशान स्वर्गसे पूर्वके दो स्थानोंके देवोंमें ही कायप्रवीचार है ऐसे अवधिरूप कथनसे आनिष्ट अर्थ स्वीकार करना पडता क्योंकि भवनवासी व्यंतर ज्योतिष्क सौधर्मस्वर्गवासी और ऐशानस्वर्गवासी देवोंमें कायप्रवीचार माना है। 'पूर्वयोः' इस द्विवचनांत पूर्वशब्दकी अनुवृत्तिसे यह इष्ट अर्थ नहीं सिद्ध होता परन्तु 'आ ऐशानात्' ऐसे संधिरहित उल्लेखसे इष्ट अर्थ सिद्ध हो जाता है इसलिये उपर्युक्त अनिष्ट अर्थकी निवृत्तिके लिये भी 'आ ऐशानात्' यह संधिरहित उल्लेख आवश्यक है ॥ ७ ॥

भवनवासी व्यंतर ज्योतिष्क सौधर्मस्वर्गवासी और ऐशान स्वर्गवासी देवोंके सुखस्वरूपका ज्ञान हो गया परन्तु बाकीके देवोंके क्या और कैसा सुख है? यह नहीं मालूम हुआ इसलिये सूत्रकार अब उस सुखका प्रतिपादन करते हैं—

## शेषाः स्पर्शरूपशब्दमनःप्रवीचाराः ॥ ८ ॥

बाकी ऊपरके स्वर्गोंके देव स्पर्श करनेसे, रूप देखनेसे, शब्द सुननेसे और विचारमात्र करनेसे प्रवीचार वा कामसेवन करनेवाले हैं। सूत्रमें जो शेष शब्दका उल्लेख किया गया है वार्तिककार उसका प्रयोजन बतलाते हैं—

उक्तावशिष्टसंग्रहार्थं शेषगृहणं ॥ १ ॥

ऊपर जितने देवोंका उल्लेख किया गया है उनसे बाकीके देवोंके ग्रहणार्थ सूत्रमें शेषग्रहण है। वे देव यहांपर सनत्कुमार माहेंद्र आदि कल्पवासी ही लेना चाहिये। यदि यहांपर शेष ग्रहणसे सामान्यसे समस्त देवोंका ग्रहण होगा तो ग्रैवेयक आदि सर्वार्थसिद्धिपर्यंतके देव भी लिये जांयगे फिर 'परेऽप्रवीचाराः' अर्थात् ग्रैवेयक आदिके देव प्रवीचाररहित हैं यह जो आगेका सूत्र कहा गया है उसका कुछ भी अर्थ निश्चित न होनेसे उसे निरर्थक ही मानना पडेगा इसलिये यहांपर शेषग्रहणसे सनत्कुमार आदि कल्पवासी देवोंका ही ग्रहण है। स्पर्शश्च रूपं च शब्दश्च मनश्च स्पर्शरूपशब्दमनांसि, स्पर्शरूपशब्दमनःसु प्रवीचारो येषां त इमे स्पर्शरूपशब्दमनःप्रवीचाराः, यह यहांपर द्वंद्वगर्भित बहुव्रीहि समास है। शंका—

विषयविवेकापरिज्ञानादनिर्देशः ॥ २ ॥ द्वयोर्द्वयोरिति वचनात्सिद्धिरिति चेन्नार्षविरोधात् ॥ ३ ॥

इंद्रापेक्षयेति चेन्नानतादिषु दोषात् ॥ ४ ॥

'शेषाः स्पर्शरूपशब्दमनःप्रवीचाराः' ऐसे सूत्रके उल्लेख रहते पर अमुक देव स्पर्शप्रवीचार हैं अमुक रूपप्रवीचार हैं इत्यादि भिन्न भिन्न रूपसे विषयका ज्ञान नहीं होता इसलिये उपर्युक्त सूत्रमें 'द्वयो-

द्वयोः' ऐसा पद और जोड देना चाहिए जिससे दो स्वर्गोंके रहनेवाले देव स्पर्शप्रवीचारवाले हैं। आगेके दो स्वर्गोंमें रहनेवाले रूपप्रवीचारवाले हैं। इत्यादि रूपसे स्पष्ट अर्थ हो जाय सो ठीक नहीं। ऐसा माननेसे आगमविरोध होता है क्योंकि सानत्कुमार और माहेंद्र स्वर्गके देव स्पर्शप्रवीचारवाले हैं। ब्रह्म ब्रह्मोत्तर लांतव और कापिष्ट स्वर्गनिवासी देव रूपप्रवीचारवाले हैं। शुक्र महाशुक्र शतार और सहस्रार स्वर्गनिवासी देव शब्दप्रविचार हैं एवं आनत प्राणत आरण और अच्युत स्वर्गनिवासी देव मनःप्रविचार हैं, ऐसा आगममें कहा गया है। अर्थात् दो दो स्वर्गोंमें रहनेवाले देव 'स्पर्श प्रवीचार-वाले' आदि माने जांयगे तो आगमसे यह कथन विरुद्ध कहना पडेगा क्योंकि आगममें चार चार स्वर्गोंके देव भी रूपप्रवीचार आदि कहे गये हैं। यदि यहां पर यह उत्तर दिया जाय कि—

'द्वयोर्द्वयोः' का अर्थ दो दो इंद्रसंबंधी देवोंमें स्पर्शप्रवीचार आदि हैं ऐसा करेंगे तब तो आगमसे कुछ विरोध नहीं होगा अर्थात् सानत्कुमार और माहेंद्र स्वर्गोंमें दो दो इंद्र हैं और उन स्वर्गोंके रहनेवाले देव स्पर्शप्रवीचारवाले हैं। ब्रह्म ब्रह्मोत्तर स्वर्गोंमें एक इंद्र और लांतव कापिष्ठमें एक इंद्र इसरीतिसे इन इंद्रोंके स्थान ब्रह्म ब्रह्मोत्तर लांतव और कापिष्ठ इन चार स्वर्गोंके रहनेवाले देव रूपप्रवीचारवाले हैं। शुक्र महाशुक्रमें एक इंद्र और शतार सहस्रारमें एक इंद्र इसप्रकार इन दोनों इंद्रोंके निवासस्थान शुक्र महाशुक्र शतार और सहस्रार स्वर्गवासी देव शब्दप्रवीचारवाले हैं। इस रूपसे इंद्रोंकी अपेक्षा 'द्वयो-र्द्वयोः' का उल्लेख करनेसे कोई दोष नहीं आता ? सो भी ठीक नहीं। आनत प्राणत आरण और अच्युत इन चार स्वर्गोंमें प्रत्येकमें एक एक इंद्र होनेसे चार इंद्र हैं। यहांपर इंद्रोंकी अपेक्षा दो दो इंद्रका संबंध नहीं बैठ सकता। यदि यहांपर यह कहा जाय कि जैसा सूत्र कहा गया है उससे वास्तविक अर्थका

ज्ञान होता नहीं । 'द्वयोर्द्वयोः' इतना अधिक जोड देनेसे भी इष्ट अर्थकी सिद्धि होती नहीं तो फिर वास्तविक अर्थकी प्रतीतिकेलिये 'यथागमं' उक्त सूत्रमें जोड देना उचित है जिससे 'आगमके अनुसार' संबंध कर लिया जायगा वार्तिककार इसका उत्तर देते हैं कि–

न वा पुनः प्रवीचारग्रहणादिष्टार्थगतेः ॥ ५ ॥

नहीं, सूत्रमें कुछ भी अधिक जोडनेकी आवश्यकता नहीं है क्योंकि 'कायप्रवीचारा आ ऐशानात्' इस सूत्रमें प्रवीचार शब्द कह आए हैं उसकी अनुवृत्ति 'शेषाः स्पर्शेत्यादि' सूत्रमें प्राप्त थी फिर जो इस सूत्रमें पुनः प्रवीचार शब्दका ग्रहण किया गया है उससे अमुक स्वर्ग तकके देव स्पर्शप्रवीचार हैं, अमुक स्वर्गतकके देव रूपप्रवीचार हैं इत्यादि इष्ट–आगमानुकूल अर्थकी सिद्धि हो जाती है । शंका–

'कायप्रवीचाराः' इतना समासांत पद है इसलिए यहांपर प्रवीचार शब्द समासके अंतःपाती होनेसे गौण है । गौणकी अनुवृत्ति होती नहीं किंतु मुख्यकी ही अनुवृत्ति होती है इसलिए इस सूत्रमें प्रवीचार शब्दकी अनुवृत्ति नहीं आ सकती ? सो ठीक नहीं । यदि विशेष प्रयोजन हो तो गौणस्वरूप शब्दकी भी अनुवृत्ति कर ली जाती है । यदि यहांपर यह कहा जाय कि 'शेषाः स्पर्शरूपशब्दमनःसु' इतना मात्र कहने पर 'प्रवीचार' इन पांच अक्षरोंका महान लाघव तो होता परंतु ऊपर 'प्रविचरणं प्रवीचारः' इस भावसाधन व्युत्पत्तिके अधीन भावसाधन अर्थमें 'घञ्' प्रत्ययकर प्रवीचार शब्द सिद्ध कर आए हैं इसलिए जब प्रवीचार शब्द भावसाधन है तब शेष पदके साथ बिना समास किए उसका सामानाधिकरण्य न बन सकता इसलिए पुनः प्रवीचार शब्द ग्रहण किया गया है सो ठीक नहीं, सूत्रमें जो 'शेषाः' ऐसा उल्लेख है उसकी जगहपर 'शेषाणां' ऐसा कह सकते थे और तब ऊपरके सूत्रसे अनुवर्तन किए गये

प्रवीचार शब्दका ठीक समन्वय हो जाता इस रूपसे यह बात सिद्ध हो चुकी कि ऊपरके सूत्रसे इस सूत्रमें प्रवीचार शब्दकी अनुवृत्ति; बिना किसी बाधाके आ सकती है फिर जो प्रवीचार शब्दका ग्रहण किया गया है उससे आगमके अनुकूल देवोंमें प्रवीचार समझ लेना यही अर्थ द्योतित किया गया है। और वह इसप्रकार है—

सानत्कुमार और माहेंद्र स्वर्गोंकी देवियोंको जिससमय यह ज्ञान हो जाता है कि हमारे स्वामी देव मैथुनजन्य सुखकी अभिलाषासे भोग करनेके इच्छुक हैं बडे आनंदसे वे आपसे आप उनके समीप आ जाती हैं। उन देवांगनाओंके शरीरके स्पर्शनमात्रसे उन देवोंको अत्यंत सुख मिलता है फिर वे भोग करनेकी इच्छासे रहित हो जाते हैं। इसीप्रकार जिससमय देवोंको यह ज्ञान हो जाता है कि हमारी देवियां मैथुनजन्य सुखकी अभिलाषासे विषय भोगकेलिए लालायित हैं तो वे देवियोंके पास आ जाते हैं। उन देवोंके स्पर्शमात्रसे देवांगनाओंको अत्यंत आनंद होता है एवं वे तृप्त हो जाती हैं।

ब्रह्म ब्रह्मोत्तर लांतव और कापिष्ठ स्वर्गनिवासी देव रूपप्रवीचार हैं वे अपनी देवांगनाओंका स्वभावसे ही प्रिय शृंगार आकार एवं विलासका स्थान मनोहर भेष और रूपके देखनेमात्रसे गाढ विषय-सुखका अनुभव करते हैं। इसीप्रकार देवांगनाएं भी विषयसुखका अनुभव करती हैं। शुक्र महाशुक्र शतार और सहस्रार स्वर्गनिवासी देव मधुर गान हास्यमिश्रित वचन भूषणोंके शब्दोंका सुननारूप रसायन पीकर सुरतसुखका अनुभव करते हैं देवांगनाओंको भी उससमय अति आनंद प्राप्त होता है। आनत प्राणत आरण और अच्युत स्वर्गोंके देव अपनी देवांगनाओंका मनमें विचार करते ही सुरत-रससे तृप्त हो जाते हैं। इसीतरह उनकी देवांगनाएं भी अपने स्वामियोंका मनमें विचार करते ही रति-जनित सुखसे तृप्त हो जाती हैं ॥ ८ ॥

सोलह स्वर्गपर्यंतके देवोंमें विषयजनित सुखकी व्यवस्था कह दी गई अब आगेके स्थानोंमें रहने-वाले देवोंके किस प्रकारका सुख है ? सूत्रकार उसका स्पष्टीकरण करते हैं—

## परेऽप्रवीचाराः ॥ ९ ॥

सोलह स्वर्गोंसे आगेके अर्थात् अच्युतस्वर्गसे ऊपर नव ग्रैवेयकोंके ९ विमान, नव अनुदिश विमान और पांच अनुत्तर विमान इन सबमें रहनेवाले देव अप्रवीचार—कामसेवनरहित हैं—इनके कामवासना होती ही नहीं । शंका—'अप्रवीचाराः' इतनेमात्र कहनेसे ही आगेके देवोंका ग्रहण प्राप्त था क्योंकि सोलहवें स्वर्ग तकके देवोंका सुख तो उपर्युक्त सूत्रोंसे कह दिया गया इसलिए उनसे आगेके स्थानोंमें रहनेवाले देव प्रवीचाररहित होते हैं यह ही अर्थ 'अप्रवीचाराः' इतने सूत्रका होता फिर उनके ग्रहण करनेकेलिए 'परे' शब्दका क्यों ग्रहण किया गया ? उत्तर—

परवचनं कल्पातीतसर्वदेवसंग्रहार्थं ॥ १ ॥

सौधर्मसे अच्युतपर्यंत स्वर्गोंका नाम कल्प है । इन स्वर्गोंसे आगेके स्थानोंमें रहनेवाले देव कल्पातीत कहे जाते हैं । उन समस्त कल्पातीत देवोंके संग्रहार्थ 'पर' शब्दका उल्लेख किया गया है । अन्यथा अर्थात् यदि सूत्रमें 'पर' शब्दका ग्रहण नहीं किया जाता तब शेष देव स्पर्शप्रवीचार आदि हैं और अप्रवीचार भी हैं यह भी अनिष्ट अर्थ होता इसलिए इस अनिष्ट अर्थके निराकरणार्थ सूत्रमें पर शब्दका ग्रहण अत्यंत प्रयोजनीय है।

अप्रवीचारग्रहणं प्रकृष्टसुखप्रतिपत्त्यर्थं ॥ २ ॥

प्रवीचार शब्दका अर्थ विषयजन्य वेदनाका प्रतीकार है। सोलहवें स्वर्गसे आगेके स्थानोंमें रहने-वाले देवोंमें प्रवीचार नहीं है इसलिए उस प्रवीचारके अभावमें वे सदा परमसुखका अनुभव करते हैं इस बातके सूचन करनेकेलिए सूत्रमें अप्रवीचार शब्दका ग्रहण है।

विशेष— यदि यहांपर यह शंका की जाय कि 'विवादापन्नाः सुराः कामवेदनाक्रांताः सशरीरत्वात प्रसिद्धकामुकवत्' अर्थात् कल्पातीत देवोंके शरीरका संबंध है इसलिये उन्हें भी कामवेदनासे व्याप्त होना चाहिये क्योंकि जहां जहां शरीरका संबंध रहता है वहां वहां नियमसे कामवेदना रहती है। जैसे प्रसिद्ध कामी पुरुषके शरीरका संबंध है इसलिये उसके कामवेदना भी है। सो ठीक नहीं। कामवेदनाके अभा-वका शरीरके साथ कोई विरोध नहीं है अर्थात् जहांपर शरीर हो वहांपर कामवेदना होनी ही चाहिये यह नियम नहीं क्योंकि इसीलोकमें किन्हीं किन्हीं मनुष्योंके शरीर होनेपर भी कामवेदनाकी मन्दता वा अत्यन्त मंदता ( अभाव ) दीख पडती है। तथा यह भी व्याप्ति नहीं कि जहांपर कामवेदना की हीनता होगी वहांपर शरीर भी हीन होगा क्योंकि चार घातिया कर्मोंको मूलसे नष्ट करनेवाले केव-लियोंके कामवेदनाका सर्वथा अभाव रहता है परंतु अत्यन्त देदीप्यमान शरीरसे वे विराजमान रहते हैं इसरीतिसे शरीरके विद्यमान रहते भी जब कामवेदनाका अभाव प्रमाणासिद्ध है तब कल्पातीत देवोंके शरीरोंकी विद्यमानतामें कामवेदनाका अभाव होना युक्तिसंगत है। उक्त अनुमानमें जिसप्रकार शरीर-त्व हेतु दिया गया है उसकी जगह बहुतसे मनुष्य 'सत्त्वात्' वा 'प्रमेयत्वात्' आदि हेतु देकर कल्पातीत देवोंके कामवेदनाकी सत्ता सिद्ध करते हैं उनके भी सत्त्व आदि हेतु व्यभिचारदोषग्रस्त होनेसे मिथ्या

१— श्लोकवार्तिक पृष्ठ संख्या ३७४।

हेतु हैं। उनसे कल्पातीत देवोंमें कामवेदनाकी सत्ता नहीं सिद्ध हो सकती इसलिये उनमें कामवेदनाका अभाव सुनिश्चित और अबाधित है ॥ ९ ॥

सामान्यरूपसे देवोंके कुछस्वरूपका वर्णन कर दिया गया अब विशेष देवोंका स्वरूप वर्णन करना चाहिये। देवोंके चार निकाय ऊपर कहे गये हैं उनमें प्रथम भवनवासी निकाय है। भवनवासियोंके दश भेद हैं। सूत्रकार उन दश प्रकारके भवनवासियोंकी समान्य विशेष संज्ञाओंका प्रदर्शन करते हैं—

**भवनवासिनोऽसुरनागविद्युत्सुपर्णाग्निवातस्तनितोदधिद्वीपदिक्कुमाराः ॥ १० ॥**

भवनवासी देव, असुरकुमार नागकुमार विद्युत्कुमार सुपर्णकुमार अग्निकुमार वातकुमार स्तनितकुमार उदधिकुमार द्वीपकुमार और दिक्कुमार इसरीतिसे दशप्रकारके हैं।

भवनेषु वसनशीला भवनवासिनः ॥ १ ॥

जिन देवोंका स्वभाव भवनोंमें ही रहनेका हो वे भवनवासी कहे जाते हैं। उक्त चारों निकायोंमें पहिले निकायकी यह सामान्य संज्ञा है।

असुरादयस्तद्विकल्पाः ॥ २ ॥

असुरकुमार नागकुमार विद्युत्कुमार आदि दश भेद उन भवनवासियोंके हैं।

सर्वे नामकर्महेतुकाः ॥ ३ ॥

नामकर्मके उदयसे असुरकुमार आदि भेदोंकी उत्पत्ति है। अर्थात् असुर नामकर्मके उदयसे असुरकुमार, नाग नामकर्मके उदयसे नागकुमार, विद्युत् नामकर्मके उदयसे विद्युत्कुमार, सुपर्ण नाम कर्मके

उदयसे सुपर्णकुमार, अग्नि नामकर्मके उदयसे अग्निकुमार, वात नामकर्मके उदयसे वातकुमार, स्तानित-नामकर्मके उदयसे स्तानितकुमार, उदधि-नामकर्मके उदयसे उदधिकुमार, द्वीप नाम कर्मके उदयसे द्वीप-कुमार एवं दिक् नाम कर्मके उदयसे दिक्कुमार संज्ञा है। शंका—

अस्यंति देवैः सहासुरा इति चेन्नावर्णवादात ॥ ४ ॥

जो युद्धमें देवोंके ऊपर शस्त्र फेंकें अर्थात् शस्त्रोंसे युद्ध करें वे असुर हैं यह असुर शब्दका अर्थ है। सो ठीक नहीं। मिथ्याज्ञानके निमित्तसे देवोंके ऊपर यह अवर्णवाद है—वृथा उनके मत्थे कलंक मढना है क्योंकि—

महाप्रभावत्वात ॥ ५ ॥ वैरकारणाभावात् ॥ ६ ॥

सौधर्म आदि देव महाप्रभाववान हैं उनके प्रभावके माहात्म्यसे निकृष्टबलके धारक दूसरे देव मनमें भी शत्रुता नहीं रख सकते इसलिये सौधर्म आदि देवोंके सामने हीनबल वाले असुरोंका उनके साथ युद्ध कहना सर्वथा मिथ्या है। तथा—

सौधर्म आदि स्वर्गोंके देव विशिष्ट नाम कर्मके उदयसे अनुपम वैभवशाली होते हैं और अर्हंत भगवानकी पूजा करना तथा सदा उत्तमोत्तम भोग भोगना ही उनका कार्य रहता है इसलिये परस्त्रियोंका हरण करना धन मारना आदि कार्योंमें प्रवृत्ति न होनेके कारण उनसे जायमान वैर विरोध उनके नहीं हो सकता इसलिये असुरगण सौधर्मादि देवोंके साथ कभी युद्ध नहीं कर सकते। उनका देवोंके

१—मिथ्याज्ञानी लोग देवोंको युद्ध करनेवाले, मांसाहारी आदि समझते हैं परंतु वास्तवमें देव वैसे नहीं होते, देवोंको दोष लगाना लोगोंकी अज्ञानता है।

साथ युद्ध बतलाना सर्वथा असत्य है। भवनवासी देव, कुमार क्यों कहे जाते हैं? वार्तिककार इस विषयका स्पष्टीकरण करते हैं—

कौमारवयोविशेषविक्रियादियोगात्कुमाराः ॥ ७ ॥

यद्यपि समस्त देवोंकी अवस्था आयु स्वभाव निश्चित है तथापि उनका विक्रिया करनेका स्वभाव कौमाररूप विशेष अवस्था सरीखा होता है। कुमारोंके ही समान उद्धत उनके वेष रहते हैं उन्हींके समान भाषा बोलते हैं। भूषण धारण करना मारना पीटना चलना और सवारी रखना भी उन्हींके समान होता है। तथा कुमारोंके समान रागजनित क्रीडाओंमें आसक्त रहते हैं इसरूपसे कुमारों सरीखी चेष्टाके धारक होनेके संबंधसे भवनवासी देवोंको कुमार कहा जाता है।

प्रत्येकमभिसंबंधः ॥ ८ ॥

सूत्रमें जो कुमार पदका उल्लेख किया गया है उसका असुर नाग आदि प्रत्येकके साथ संबंध है इस लिये असुरकी जगहपर असुरकुमार नागकी जगहपर नागकुमार इत्यादि रूपसे अर्थ समझना चाहिये। भवनवासी देवोंके भवन कहां हैं? वार्तिककार इस विषयका स्पष्टीकरण करते हैं—

अस्याः रत्नप्रभायाः पंकबहुलभागेऽसुरकुमाराणां भवनानि चतुःषष्टिशतसहस्राणि ॥ ९ ॥

रत्नप्रभा भूमिके पंकबहुलभागमें असुरकुमार देवोंके चौसठ लाख भवन हैं। इस जंबूद्वीपसे तिरछी ओर दक्षिण दिशाके सन्मुख असंख्यात द्वीप समुद्रोंके वाद पंकबहुलभागमें चमर नामका असुर कुमारोंका इंद्र रहता है। वहांपर उसके चौतीस लाख भवन हैं। चौसठ हजार उसके सामानिक देव हैं। तेतीस त्रांयस्त्रिंश देव हैं। तीन सभा, सात प्रकारकी सेना, चार लोकपाल, पांच पटरानी एवं चार हजार चौसठ

आत्मरक्षक हैं। इसप्रकार दिव्य ऐश्वर्य और परिवारसे विभूषित, दक्षिण दिशाका स्वामी वह चमरेंद्र भांति भांतिके उत्तमोत्तम भोगोंको भोगता हुआ वहांपर निवास करता है।

उत्तर दिशामें असुरकुमारोंका दूसरा इंद्र वैरोचन नामका रहता है। वहांपर उसके तीस लाख भवन हैं। चौसठ हजार सामानिक देव हैं। तेतीस त्रायस्त्रिंश हैं। तीन सभा, सातप्रकारकी सेना, चार लोकपाल, पांच पटरानियां एवं चारहजार चौसठ आत्मरक्षक हैं इसप्रकार दिव्य ऐश्वर्य और परिवारसे विभूषित वह वैरोचन इंद्र वहांपर भांति भांतिके भोगोंको भोगता हुवा सानंद रहता है।

खरपृथ्वीभागे उपर्यधश्चैकैकयोजनसहस्रं वर्जयित्वा शेषे नवानां कुमाराणां भवनानि भवंति॥ १० ॥

खर पृथ्वी भागमें ऊपर नीचे एक एक हजार योजन छोडकर बाकीके नौ भागोंमें नागकुमार आदि नौ प्रकारके भवनवासी देव निवास करते हैं। भावार्थ—इस जंबूद्वीपसे तिरछी ओर दक्षिण दिशामें असंख्यात द्वीप और समुद्रोंके बाद धरण नामका नागकुमारोंका इंद्र रहता है। वहांपर उसके चवालीस लाख भवन हैं। साठि हजार सामानिक देव हैं। तेतीस त्रायस्त्रिंश, तीन सभा, सात प्रकारकी सेना, चार लोकपाल, छह पटरानी एवं छह हजार आत्मरक्षक देव हैं। तथा इस जंबूद्वीपसे तिरछी ओर उत्तर दिशाके सन्मुख असंख्याते द्वीप और समुद्रोंको छोडकर नाग कुमारोंके दूसरे इंद्र भूतानंदके चालीस लाख भवन हैं। सामानिक आदि देवोंकी संख्या धरणेंद्रके समान समझ लेनी चाहिये इसरीतिसे नागकुमारोंके कुल भवन चौरासी लाख हैं।

सुपर्णकुमारोंके भवन बहत्तर लाख हैं। उनमें दक्षिणदिशाके स्वामी सुपर्णकुमारोंके इंद्र वेणुदेवके अडतीस लाख भवन हैं। सामानिक आदि देवोंकी व्यवस्था धरणेंद्रके समान समझ लेनी चाहिये।

उत्तरदिशाके स्वामी सुपर्णकुमारोंके स्वामी वेणुधारी इंद्रके चौंतीस लाख भवन हैं सामानिक आदि देवोंका परिवार धरण इंद्रके समान है।

विद्युत्कुमार अग्निकुमार स्तनितकुमार उदधिकुमार द्वीपकुमार और दिक्कुमार इन छह प्रकारके भवनवासी देवोंके छिहत्तर लाख भवन हैं। दक्षिणदिशाकी ओरके जो हरिसिंह अग्निशिख सुघोष जलकांत पूर्णभद्र और अमितगति ये छह इंद्र हैं उनमें हरएकके चालीस चालीस लाख भवन हैं तथा उत्तर दिशाकी ओरके जो हरिकांत अग्निमाणव महाघोष जलप्रभ वशिष्ट और अमितवाहन ये छह इंद्र हैं उनमें प्रत्येकके छत्तीस छत्तीस लाख भवन हैं।

वातकुमार नामके भवनवासियोंके छियानबे लाख भवन हैं। उनमें दक्षिणदिशाके स्वामी वातकुमारोंके इंद्र वैलंबके पचास लाख भवन हैं और उत्तरदिशाके स्वामी सुपर्णकुमारोंके इंद्र प्रभंजनके छियालीस लाख भवन हैं। विद्युत्कुमार आदि सातो प्रकारके भवनवासियोंका सामानिक देव आदि परिवार कुल धरणेंद्रके समान है। इसप्रकार ये भवनवासियोंके मिलकर कुल भवन सात करोड बहत्तर लाख हैं॥ १०॥

इसप्रकार भवनवासी देवोंका कुछ स्वरूप वर्णन कर दिया गया अब दूसरा निकाय व्यंतर है उसकी सामान्य और विशेष संज्ञाओंके निश्चयार्थ सूत्रकार सूत्र कहते हैं—

**व्यंतराः किन्नरकिंपुरुषमहोरगगंधर्वयक्षराक्षसभूतपिशाचाः॥ ११ ॥**

व्यंतरदेव, किन्नर किंपुरुष महोरग गंधर्व यक्ष राक्षस भूत और पिशाच. इसरीतिसे आठप्रकारके हैं।

विविधदेशांतरनिवासित्वाद् व्यंतराः॥ १ ॥

जिनके रहनेके स्थान अनेक भिन्न भिन्न देश हों वे व्यंतर कहे जाते हैं। व्यंतरोंका यह अन्वर्थ नाम है। किन्नर आदि आठ भेदोंकी व्यंतर यह सामान्य संज्ञा है।

किन्नरादयस्तद्विकल्पाः ॥ २ ॥

उस व्यंतर निकायके किन्नर किंपुरुष महोरग आदि आठ भेद हैं।

नामकर्मोदयविशेषतस्तद्विशेषसंज्ञाः ॥ ३ ॥

मूलमें जो देवगति नामकर्म है उसकी उत्तरोत्तर प्रकृतिरूप भेदोंके उदयसे किन्नर आदि विशेष संज्ञा है। अर्थात् किन्नर नामकर्मके उदयसे किन्नरसंज्ञा है। किंपुरुष नामकर्मके उदयसे किंपुरुषसंज्ञा है। महोरग नामकर्मके उदयसे महोरग, गंधर्व नामकर्मके उदयसे गंधर्व, यक्ष नामकर्मके उदयसे यक्ष, राक्षस नामकर्मके उदयसे राक्षस, भूत नामकर्मके उदयसे भूत और पिशाच नामकर्मके उदयसे पिशाचसंज्ञा है। शंका—

क्रियानिमित्ता एवेति चेन्नोक्तत्वात् ॥ ४ ॥

खोटे नरोंकी जो अभिलाषा करें वे किन्नर हैं। खोटे पुरुषोंको जो चाहें वे किंपुरुष हैं। मांसको जो खावें वे पिशाच हैं इत्यादि क्रियाओंके आधीन किन्नर आदि संज्ञायें हैं नामकर्मनिमित्तक नहीं इसलिए ऊपर जो नामकर्मनिमित्तक किन्नर आदि भेद माने गये हैं वह अयुक्त है? सो ठीक नहीं। इसका उत्तर ऊपर दे दिया गया है कि उपर्युक्त निंदित क्रियानिमित्तक किन्नर आदिको माना जायगा तो उनके ऊपर अवर्णवाद होगा क्योंकि वे पवित्र वैक्रियिक शरीरके धारक हैं। अपवित्र औदारिक शरीरोंके धारक मनुष्योंकी वे कभी भी इच्छा नहीं कर सकते और न वे मांसका ही भोजन कर सकते

हैं इसलिए उपर्युक्त निंदित क्रियानिमित्तक जो किन्नर आदि नामोंको कहा गया है वह सर्वथा मिथ्या है। यदि यहांपर यह कहा जाय कि—

लोकमें बहुतसे देवी देवताओंकी मांस मदिरा आदिमें प्रवृत्ति दीख पडती है अर्थात् यह सुना जाता है कि अमुक देवी बकरा आदिका मांस वा शराब आदिकी बलि लेकर कामना पूर्ण करती है इत्यादि? सो ठीक नहीं। वे क्रीडाजन्य सुखके निमित्त वैसा कर सकते हैं उनके केवल मानसिक आहार है मांस शराब आदिका खाना पीना उनके बाधित है इसलिए उन्हें मांसभोजी वा मद्यपायी आदि कहना वा मानना तीव्र अज्ञान है। इन किन्नर आदि व्यंतरोंके रहनेके स्थान कहां हैं? वार्तिककार इस विषयका स्पष्टीकरण करते हैं—

इस जंबूद्वीपसे तिरछी ओर दक्षिणदिशाके सन्मुख असंख्यात द्वीप और समुद्रोंके बाद खरपृथ्वी-भागके ऊपरले हिस्सेमें किन्नर देवोंके स्वामी किन्नरेंद्रका निवासस्थान है। वहांपर उसके असंख्यातलाख नगरोंका वर्णन किया गया है। तथा उसके परिवारस्वरूप चार हजार सामानिक देव, तीन सभा, सात प्रकारकी सेना, चार पटरानियां और सोलह हजार आत्मरक्षक देव हैं तथा उत्तरदिशामें किंपुरुष नामका किन्नरोंका इंद्र रहता है और उसका वैभव और परिवार पहिलेके ही समान (किन्नरेंद्रके समान) है। सत्पुरुष अतिश(का)य गीतरति पूर्णभद्र स्व(प्रति)रूप और काल इन छह इंद्रोंके भी दक्षिणदिशामें असंख्यात लाख रहनेके नगर हैं तथा महापुरुष महाकाय गीतयश मणिभद्र अप्रतिरूप और महाकाल इन छह इंद्रोंका निवासस्थान उत्तरदिशामें है और उनके रहनेके स्थान नगर असंख्यात लाख हैं।

राक्षसोंके इंद्र भीमके दक्षिण दिशामें पंकबहुलभागमें असंख्यात लाख नगर हैं। उत्तर दिशामें

राक्षसोंके दूसरे इंद्र महाभीमके भी पंकबहुलभागमें असंख्यात लाख नगर हैं। इन सोलहो प्रकारके इंद्रोंके सामानिक त्रायस्त्रिंश आदि परिवार समान हैं। यह तो पातालमें व्यंतरोंके आवासका कथन किया गया है परंतु पृथ्वीतलपर भी द्वीप पर्वत समुद्र देश गांव नगर त्रिक (तिराया) चौराया चबूतरा घर आंगन गली तालाब बगीचा और मंदिर आदि असंख्यात लाख उनके रहनेके स्थान हैं॥११॥

भवनवासी और व्यंतर इन दो निकायोंकी सामान्य विशेष संज्ञाओंका वर्णन कर दिया गया अब तीसरे ज्योतिष्क निकायकी सामान्य विशेष संज्ञाओंका वर्णन करनेकेलिये सूत्र कहते हैं—

**ज्योतिष्काः सूर्याचंद्रमसौ ग्रहनक्षत्रप्रकीर्णकतारकाश्च ॥ १२ ॥**

सूर्य चंद्रमा ग्रह नक्षत्र और प्रकीर्णक तारे इसतरह पांच प्रकारके ज्योतिष्क देव हैं

द्योतनस्वभावत्वाज्ज्योतिष्काः ॥ १ ॥ ज्योतिःशब्दात्स्वार्थे के निष्पत्तिः ॥ २ ॥

द्योतनका अर्थ प्रकाश करना है जिनका प्रकाश करनेका ही स्वभाव हो वे ज्योतिष्क कहे जाते हैं। सूर्य आदि पांचोंकी ज्योतिष्क यह अन्वर्थ और सामान्य संज्ञा है। ज्योतिष्क शब्दकी सिद्धि ज्योतिष् शब्दसे स्वार्थमें कप्रत्यय करनेपर होती है। यहांपर यह शंका न करनी चाहिये कि ज्योतिष् शब्दसे स्वार्थमें कप्रत्यय किस सूत्रसे होगा ? क्योंकि ज्योतिष् शब्दका यवादि गणमें पाठ है। यवादिगणसे स्वार्थमें कप्रत्ययका विधान है इसलिये यहांपर कप्रत्यय बाधित नहीं। शंका—

प्रकृतिलिंगानुवृत्तिप्रसंग इति चेन्नातिवृत्तिदर्शनात् ॥ ३ ॥

ज्योतिः शब्द नपुंसक लिंग है। यदि स्वार्थमें उससे 'क' प्रत्यय किया जायगा तो ककारांत ज्योतिष्क शब्दको भी नपुंसक लिंग कहना होगा इसरीतिसे सूत्रमें 'ज्योतिष्काः' यह पुलिंगांत ज्योतिष्क शब्द-

का उल्लेख अयुक्त है ? सो ठीक नहीं। प्रकृतिका जो लिंग है उसका उल्लंघन—अन्यलिंग होता, भी दीख पडता है जैसे कुटी समी और शुंडी शब्द स्त्रीलिंग हैं और उनसे अल्प अर्थमें 'र' प्रत्यय करनेपर कुटीरा समीरा और शुंडीरा ऐसा स्त्रीलिंग होना चाहिये था परंतु कुटीर समीर और शुंडीर ये पुलिंग ही दीख पडते हैं इसरीतिसे जिसप्रकार यहांपर कुटी आदि प्रकृतियोंके लिंगका उल्लंघन है अर्थात् कुटी आदि स्त्रीलिंगांत शब्दोंसे र प्रत्यय करनेपर कुटीर आदि पुल्लिंगांत माने जाते हैं उसी प्रकार यद्यपि ज्योतिष् शब्द नपुंसक लिंगांत है उससे स्वार्थमें 'क' प्रत्यय करनेपर ज्योतिष्क शब्दको भी नपुंसकलिंगांत होना चाहिये परन्तु यहांपर क प्रत्यय करनेपर नपुंसक लिंगकी जगह पुल्लिंगका परिवर्तन हो गया है इसलिये प्रकृतिके लिंगका अतिक्रमण व्याकरणसिद्ध होनेसे कोई दोष नहीं।

तद्विशेषाः सूर्यादयः ॥ ४ ॥

उन ज्योतिषी देवोंके सूर्य चंद्रमा आदि पांच भेद हैं।

पूर्ववत्तन्निर्वृत्तिः ॥ ५ ॥

सूर्य चंद्रमा आदि विशेष संज्ञाओंकी विशिष्ट देवगति नाम कर्मके उदयसे पहिलेकी तरह रचना समझ लेनी चाहिये अर्थात्—सूर्य नामक विशिष्ट नाम कर्मके उदयसे सूर्यकी, उत्पत्ति होती है। चन्द्र नामके विशिष्ट नामके उदयसे चन्द्रमाकी, ग्रह नामक विशिष्ट नाम कर्मके उदयसे ग्रहकी, नक्षत्र नामक विशिष्ट नाम कर्मके उदयसे नक्षत्रकी और तारक नामक विशिष्ट नाम कर्मके उदयसे ताराओंकी उत्पत्ति है।

सूर्याचंद्रमसाविल्यानङ् देवताद्वंद्वे ॥ ६ ॥

"सूर्यश्च चंद्रमाश्च सूर्याचन्द्रमसौ" यहांपर द्वंद्व समास करनेपर 'देवताद्वंद्वे' इस सूत्रसे पूर्वपदको आनङ् हुआ है अर्थात् पूर्वपदको आनङ् करनेपर सूर्या बना है। यदि यहांपर यह शंका की जाय कि—

सर्वत्र प्रसंग इति चेन्न पुनर्द्वंद्वग्रहणादिष्टे वृत्तिः ॥ ७ ॥

'देवता द्वंद्वे' इस सूत्रसे द्वंद्वसमासमें देवतावाचक शब्दोंसे पूर्वपदमें आनङ् होता है तो 'ग्रहनक्षत्र-प्रकीर्णकताराः' 'किन्नरकिंपुरुषादयः' 'असुरनागादयः' यहांपर भी पूर्वपदमें आनङ् होना चाहिये क्योंकि ग्रह आदि भी देवतावाचक शब्द हैं और द्वंद्व समास उनका हुआ है? सो ठीक नहीं। 'देवता-द्वंद्वे' इस सूत्रसे पहिलेका सूत्र 'आनङ् द्वंद्वे' यह है इसलिये 'आनङ् द्वंद्वे' इसी सूत्रसे 'देवता द्वंद्वे' में द्वंद्व पदकी अनुवृत्ति सिद्ध थी फिर जो उसमें द्वंद्व पदका उल्लेख किया गया है उसका तात्पर्य यह है कि समस्त देवतावाचक शब्दोंका द्वंद्व करनेपर आनङ् नहीं होता किंतु सूर्य चंद्रमा आदि कुछ इष्ट—निर्धारित शब्दोंका द्वंद्व करने पर ही आनङ् होता है इसलिए 'सूर्यश्च चंद्रमाश्च' इस द्वंद्वमें तो आनङ् हो जानेसे 'सूर्याचंद्रमसौ' हो गया और 'ग्रहश्च नक्षत्रं च' आदि द्वंद्वमें आनङ् न होनेसे 'ग्रहानक्षत्र' आदि नहीं हुआ।

पृथग्ग्रहणं प्राधान्यख्यापनार्थं ॥ ८ ॥

सूर्य चंद्रमा ग्रह आदिका एक ही साथ द्वंद्व समास करना उचित था। एक साथ द्वंद्व समास करनेसे सूर्याचन्द्रमोग्रहेत्यादि लघुसूत्र करना पडता फिर 'सूर्याचंद्रमसौ' इनका एक द्वंद्व समास और ग्रह नक्षत्र आदिका एक द्वंद्व समास इसप्रकार दो बार द्वंद्व समास क्यों कहा गया? उसका समाधान यह

१—इसकी जगहपर सिद्धांतकौमुदीमें 'आनङ् ऋतो द्वंद्वे' ६। ३। २५। यह सूत्र है।

है कि ग्रह आदि सबसे सूर्य और चंद्रमामें प्रधानता बतलानेके लिए 'सूर्याचंद्रमसौ' यह पृथक्रूपसे उल्लेख किया गया है। पांचों प्रकारके ज्योतिषी देवोंमें सूर्य और चंद्रमाका प्रभाव प्रकाश आदि अधिक है इसलिए ये ही प्रधान हैं।

सूर्यस्यादौ ग्रहणमल्पाच्तरत्वादभ्यर्हितत्वाच्च ॥ ९ ॥

जिसमें थोडे स्वर-अक्षर होते हैं और जो अभ्यर्हित—उत्तम, होता है वह द्वंद्वसमासमें व्याकरण शास्त्रके अनुसार अधिक स्वरवाले और गौण शब्दसे पहले रक्खा जाता है। चन्द्रमाकी अपेक्षा सूर्यमें कम स्वर हैं और वह अपने प्रचण्ड तेजसे चन्द्रमा आदि सबको दबा देनेवाला होनेसे अभ्यर्हित है इसलिये चंद्रमासे पहिले सूर्य शब्द रक्खा गया है।

ग्रहादिषु च ॥ १० ॥

जिसतरह सूर्य चंद्रमामें अल्पाच्तर और अभ्यर्हित हेतुओंके बलसे सूर्य शब्दके पूर्वनिपातकी व्यवस्था कर आये हैं उसीप्रकार ग्रह आदिमें भी समझ लेना चाहिये। नक्षत्रकी अपेक्षा ग्रहपद थोडे स्वरवाला और अभ्यर्हित है इसलिये नक्षत्र पदसे ग्रहपदका पूर्वनिपात किया गया है। तारका शब्दकी अपेक्षा नक्षत्र अभ्यर्हित है इसलिये तारका पदसे पहिले नक्षत्र शब्दका उल्लेख किया है। अब वार्तिककार सूर्य चंद्रमा आदिके रहनेके स्थानका निरूपण करते हैं—

इस भूमिके समतल भागसे सातसौ नब्बे योजनकी ऊंचाईपर समस्त ज्योतिषी देवोंमें सबसे नीचे रहनेवाले तारकाओंका भ्रमण है। उनसे दश योजन की उंचाईपर सूर्योंका संचार है। उनसे अस्सी योजनकी ऊंचाईपर चंद्रमा भ्रमण करते हैं। उनसे तीन योजनकी ऊंचाईपर नक्षत्र, उनसे तीन योज-

नकी ऊंचाईपर बुध, उनसे तीन योजनकी ऊंचाईपर शुक्र, उनसे तीन योजनकी ऊंचाईपर बृहस्पति, उनसे चार योजनकी ऊंचाईपर मंगल एवं उनसे चार योजनकी ऊंचाईपर शनैश्चर नामके ज्योतिषी देव भ्रमण करते हैं। इसप्रकार ज्योतिषी देवोंके परिभ्रमणका आकाशदेश एकसौ दश योजन मोटा और घनोदधि पर्यंत तिरछा असंख्यात द्वीप और समुद्रोंके बराबर है। अर्थात् इस समतल भूमिसे ऊपर ७९० योजन ऊपर चढकर तो ज्योतिषीदेवोंका संचार शुरू होता है और वह क्रमसे १०, ८०, ३, ३, ३, ३, ४, ४, इसप्रकार ११० योजन तक ऊपर चला गया है इसलिये इस मोटाई की अपेक्षा तो ११० योजनमें ज्योतिषीगण हैं लंबाईमें असंख्याते द्वीप समुद्र पर्यंत फैले हुये हैं। इसी विषयकी पुष्ट करनेवाली एक गाथा है। वह इस प्रकार है—

णवदुत्तरसत्तसया दससीदिचदुतिगं च दुगचदुक्कं।
ताराखिससिरिक्खा बुहभग्गवगुरुअंगिरारसणी ॥ १ ॥

अर्थात्—चित्रा पृथिवीसे सातसौ नब्बे योजनकी ऊंचाईपर तारागण हैं। उनके ऊपर दश योजनकी ऊंचाईपर सूर्य, अस्सी योजनकी ऊंचाईपर चंद्रमा, तीन योजनकी ऊंचाईपर नक्षत्र, तीन योजनकी ऊंचाईपर बुध, तीन योजनकी ऊंचाईपर शुक्र, तीन योजनकी ऊंचाईपर बृहस्पति, चार योजन प्रमाण ऊंचे मंगल और चार योजन ही ऊंचे शनैश्चर ज्योतिषी देव हैं।

नक्षत्रमंडलमें अभिजित् नामका नक्षत्र सब नक्षत्रोंके मध्यभागमें गमन करनेवाला है। मूलनक्षत्र सबके बाहिर गमन करनेवाला है। भरणी नक्षत्र सबके नीचे और स्वाति सबके ऊपर गमन करनेवाला है। सूर्योंका विशेष वर्णन इसप्रकार है—

तपेहुए सुवर्णके समान प्रभावाले, लोहिताक्षमणिमयी, एक योजनके इकसठ भागोंमें अडतालीस भागप्रमाण लंबे चौडे, तिगुने परिमाणकी परिधिके धारक, योजनके इकसठि भागमेंसे चौबीस भागप्रमाण मोटे, अर्धगोलकके आकार, एवं सोलह हजार देवोंसे चलाए जानेवाले सूर्यके विमान हैं। उन्हें पूर्व दक्षिण उत्तर और पश्चिम भागोंमेंसे प्रत्येक भागमें क्रमसे सिंह हाथी बैल और घोडोंके आकारोंकी विक्रियाके धारक चार चार हजार देव वहन करते हैं अर्थात् पूर्व दिशाकी ओर विमानोंको सिंहके रूपकी विक्रियाके धारक चार हजार देव वहन करते हैं—दक्षिण दिशाकी ओर विमानोंको हाथीके रूपकी विक्रियाके धारक चार हजार देव वहन करते हैं। उत्तरदिशाकी ओर विमानोंको बैलोंके रूपकी विक्रियाके धारक चार हजार देव और पश्चिम दिशाकी ओर विमानोंको घोडोंके रूपकी विक्रियाके धारक चार हजार देव वहन करते हैं। इन विमानोंके ऊपर सूर्य नामके धारक देवोंके निवास हैं। इन देवोंमें प्रत्येक देवकी चार चार पटरानी हैं सूर्यप्रभा सुसीमा अर्चिमालिनी प्रभंकरा ये उन देवियोंके नाम हैं उनमें प्रत्येक पटरानी विक्रियासे चार चार हजार देवियोंका रूप धारण करनेमें समर्थ हैं। इन अत्यंत मनोहारिणी देवियोंके साथ दिव्य सुखको भोगते हुए असंख्यात लाख विमानोंके स्वामी सूर्यदेव मर्यादित आकाशमंडलमें भ्रमण करते रहते हैं।

निर्मल मृणालतंतुके समान सफेद चिह्नोंसे भूषित चंद्रमाके विमान हैं। ये विमान एक योजनके

१ हरिवंशपुराणमें बृहस्पतिसे तीन योजनकी दूरीपर मंगल और मंगलसे चार योजनकी दूरीपर शनिश्चर हैं यह कहा गया है। पृष्ठ संख्या ९१। २ एक योजनके इकसठ भागोंमें अडतालीस भाग प्रमाण वा एक योजनके इकसठ भागोंमें चौबीस भाग प्रमाण, यह अर्थ अर्थप्रकाशिका और हरिवंशपुराणमें किया गया है।

इकसठ भागोंमेंसे छप्पन भागप्रमाण चौडे लंबे, अट्ठाईस भागप्रमाण मोटे, एवं पूर्व आदि दिशाओंमें क्रमसे सिंह हाथी घोडा और बैलोंके रूपोंकी विक्रियाओंके धारक सोलह हजार देवोंसे वेष्टित हैं। इन विमानोंके ऊपर चंद्र नामके देव रहते हैं। प्रत्येककी चार चार पटरानियां हैं। चंद्रप्रभा सुसीमा अर्चि-मालिनी और प्रभंकरा ये उनके नाम हैं। इनमें प्रत्येक पटरानी अपनी विक्रियासे चार चार हजार देवियोंके रूप धारण करनेमें समर्थ हैं। इन मनोहारिणी देवियोंके साथ अनेक उत्तमोत्तम दिव्यसुखोंके भोगनेवाले असंख्यात लाख विमानोंके स्वामी चंद्रदेव निरंतर आकाशमंडलमें घूमा करते हैं।

अंजनके समान काली प्रभाके धारक अरिष्टमणिमयी राहुके विमान हैं ये विमान एक योजन लंबे चौडे और ढाईसौ धनुष मोटे हैं। नवीन मल्लिका (चमेली) पुष्पकी प्रभाके धारक, चांदीके रंगके शुक्रके विमान हैं। ये एक कोश लंबे चौडे हैं। जातिमान मुक्ताफलकी कांतिके समान, अंकमणिमयी बृहस्पतिके विमान हैं। ये विमान कुछ कम एक कोश लंबे चौडे हैं। सुवर्णमयी अर्जुनपुष्पके वर्णके बुधके विमान हैं। सुवर्णमयी और तपेहुए सुवर्णके समान कांतिके धारक शनीचरके विमान हैं। लोहिताक्षमणिमयी तपे सोनेके समान प्रभाके धारक मंगलके विमान हैं। बुध आदिके विमान आधा कोश लंबे चौडे हैं। शुक्र आदिके विमान राहुके विमानोंके समान मोटे हैं। राहु आदि विमानोंमें प्रत्येक विमान चार चार हजार देवोंसे ले जाए जाते हैं। नक्षत्र विमानोंमें प्रत्येक विमानको चार चार हजार देव ले चलनेवाले हैं। तारका आदि विमानोंमें प्रत्येक विमानके दो दो हजार देव वाहक हैं। राहु आदिके आभियोग्य जातिके देवोंकी रूपविक्रिया चंद्रमाके समान है अर्थात् सिंह हाथी बैल और घोडाके रूपोंकी विक्रियासे धारण कर वे विमानोंको वहन करते हैं।

१—प्राचीन भाषाकारने 'बैल और घोडोंके रूपोंकी विक्रियाके धारक' यह उलटफेरकर अर्थ किया है। २ यहां 'आठ' होना चाहिये।

नक्षत्र विमानोंकी उत्कृष्ट चौडाई एक कोशकी है। तारका विमानोंकी जघन्य मुटाई एक कोशका चौथा भाग है। मध्यम मुटाई कुछ अधिक कोशका चौथा भाग है और उत्कृष्ट आधा कोश प्रमाण है। समस्त ज्योतिष्क विमानोंकी सबसे जघन्य मुटाई पांचसौ धनुष प्रमाण है। ज्योतिषी देवोंके इंद्र, सूर्य और चंद्रमा हैं और वे असंख्याते हैं॥ १२ ॥

ज्योतिषी देवोंकी गति कहांपर होती है? सूत्रकार इसविषयका स्पष्टीकरण करते हैं—

## मेरुप्रदक्षिणा नित्यगतयो नृलोके ॥ १३ ॥

सब ज्योतिषी देव मनुष्यलोक अर्थात् ढाई द्वीप और दो समुद्रोंमें सुमेरु पर्वतकी प्रदक्षिणा देते हुए निरंतर गमनशील हैं।

मेरुप्रदक्षिणवचनं गत्यंतरनिवृत्त्यर्थं ॥ १ ॥

सूत्रमें जो मेरुप्रदक्षिण शब्दका उल्लेख किया गया है वह अन्य विपरीत गतिकी निवृत्तिकेलिये है अर्थात् सूर्य चंद्रमा आदि ज्योतिषी देव सदा मेरु पर्वतकी ही परिक्रमा दिया करते हैं अन्यत्र उनकी गति नहीं होती। शंका—

गतेः क्षणे क्षणेऽन्यत्वान्नित्यत्वाभाव इति चेन्नाऽऽभीक्ष्ण्यस्य विवक्षितत्वात् ॥ २ ॥

जो पदार्थ कूटस्थ—हलन चलन क्रियारहित है, जिसप्रकार धर्मास्तिकाय अधर्मास्तिकाय आदि उन्हींमें नित्य शब्दकी प्रवृत्ति दीख पडती है किंतु जो क्षणविनाशीक पदार्थ हैं उनके लिए नित्य शब्दका प्रयोग नहीं किया जाता। गति क्षण क्षणमें अन्य अन्य रूप होनेवाला पदार्थ है उसका नित्य यह विशेषण उपयुक्त नहीं हो सकता इसलिए सूत्रमें 'नित्यगतयः' ऐसा उल्लेखकर गति शब्दका जो

नित्य विशेषण दिया गया है वह अयुक्त है ? सो ठीक नहीं। यहांपर नित्य शब्दका आभीक्ष्ण्य (सदा होनेवाला) यह अर्थ लिया गया है इसलिये 'नित्यप्रहसितः, नित्यजल्पितः' अर्थात् 'यह सदा हसता रहता है, यह सदा बोलता रहता है' जिसप्रकार यहांपर नित्य शब्दका आभीक्ष्ण्य अर्थ है उसीप्रकार 'नित्यगतयः' अर्थात् नित्यगमन करते रहते हैं यहांपर भी नित्य शब्दका 'अनुपरतगतयः' अर्थात् विना ठहरे गमन करते रहते हैं यह अभीक्ष्ण्य अर्थ है इसलिए कोई दोष नहीं। तथा—

अनेकांताच्च ॥ ३ ॥

जिस प्रकार समस्त पदार्थ द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा नित्य अविनाशी और पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा अनित्य अविनाशी हैं उसीप्रकार सामान्यरूपसे गति नित्य है क्योंकि उसका विच्छेद नहीं होता और विशेषरूपसे वह अनित्य है क्योंकि क्षण क्षण बदलती रहती है इसलिये अनेकांत सिद्धांतके अनुसार गतिशब्दका नित्य विशेषण बाधित नहीं।

नृलोकग्रहणं विषयार्थं ॥ ४ ॥

ढाई द्वीप और दो समुद्रोंके भीतर रहनेवाले सूर्य और चंद्रमा आदि ज्योतिषी देव मेरुकी परिक्रमा देनेवाले और सदा गमनशील हैं किंतु अन्य द्वीप और समुद्रोंके सूर्य चन्द्रमा वैसे नहीं इसप्रकार उनकी गतिके क्षेत्रके निश्चयार्थ सूत्रमें नृलोक शब्दका ग्रहण किया गया है। ढाई द्वीप पर्यंत क्षेत्रका नाम नृलोक है। शंका—

गतिकारणाभावादयुक्तिरिति चेन्न गतिरताभियोग्यदेववहनात् ॥ ५ ॥

संसारमें जितने पदार्थ हैं उनकी गति सकारणक देखनेमें आती है विना कारणके किसीकी भी

गति नहीं दीख पडती। मनुष्य लोकके भीतर रहनेवाले सूर्य आदि ज्योतिष्क विमानोंको भी गतिमान माना है परंतु उनकी गतिका कारण नहीं बतलाया है इसलिये विना कारण उनकी गति मानना अयुक्त है? सो ठीक नहीं। आभियोग्य जातिके देवोंका निरंतर गमन करना स्वभाव है। वे ही उन विमानोंको चलाते हैं यह पाहिले कह आये हैं इसलिये मनुष्य लोकके ज्योतिष्क विमानोंकी गति बाधित नहीं। तथा—

कर्मफलविचित्रभावाच्च ॥ ६ ॥

कर्मोंका विपाक अनेक प्रकारसे माना गया है किसीके बद्धकर्म किसीरूपसे पचते हैं तो किसीके किसीरूपसे पचते हैं। जो आभियोग्य जातिके देव, मनुष्यलोकसंबंधी ज्योतिष्क विमानोंको वहन करते हैं उनके कर्मोंका विपाक निरंतररूपसे होनेवाले गतिपरिणामके ही द्वारा होता है अन्य कोई खास कारण उनके कर्मविपाकका नहीं इसलिये मनुष्यलोकसंबंधी ज्योतिष्क देवोंकी गति अनिवार्य है।

ग्यारहसौ इकीस योजन मेरुको छोडकर ज्योतिषी उस मेरुकी परिक्रमा देते हैं। जम्बूद्वीपमें दो सूर्य और दो चंद्रमा हैं। छप्पन नक्षत्र हैं। एकसौ छिहत्तर ग्रह हैं। एक कोडाकोडि लाख तेतीस कोडाकोडि हजार नौ कोडाकोडिसै पचास कोडाकोडि तारे हैं। लवण समुद्रमें चार सूर्य और चार चंद्रमा हैं। एकसै बारह नक्षत्र हैं। तीनसौ बावन ग्रह हैं। दो कोडाकोडि लाख, सडसठि कोडाकोडि हजार नौ कोडाकोडिसै तारे हैं।

धातकीखण्ड द्वीपमें बारह सूर्य बारह चन्द्रमा हैं। तीनसौ छत्तीस नक्षत्र हैं। एक हजार छप्पन ग्रह हैं। आठ कोडाकोडि लाख सैंतीस कोडाकोडिसौ तारे हैं। कालोद समुद्रमें वियालीस सूर्य और

बियालीस चन्द्रमा हैं। ग्यारहसै छिहत्तर नक्षत्र हैं। छत्तीससै छियानवे ग्रह हैं। अट्ठाईस कोडाकोडि लाख, बारह कोडाकोडि हजार, नौ कोडाकोडिसै पचास कोडाकोडि तारे हैं।

पुष्करार्धमें बहत्तर सूर्य और बहत्तर चन्द्रमा हैं। दो हजार सोलह नक्षत्र हैं। त्रेसठिसै छत्तीस ग्रह हैं। अडतालीस कोडाकोडि लाख बाईस कोडाकोडि हजार दो कोडाकोडिसै तारे हैं। तथा पुष्करार्धके दूसरे भागमें भी ज्योतिषियोंकी इतनी ही संख्या है। पुष्करार्धसे चौगुनी पुष्करवरोद समुद्रमें है, पुष्करवरोद समुद्रसे आगेके द्वीप और समुद्रोंमें ज्योतिषियोंकी दूनी दूनी संख्या समझ लेना चाहिये।

ताराओंका आपसमें जघन्य अंतर एक कोशका सातवां भाग है। मध्यम पचाशकोश प्रमाण और उत्कृष्ट एक हजार योजनका है। सूर्योंका आपसमें जघन्य अंतर निन्नानवे हजार छहसै चालीस योजन का है। उत्कृष्ट अंतर एक लाख छहसौ साठ योजनका है। जिसतरह यह सूर्योंका आपसका अंतर बतलाया है उसी प्रकार चंद्रमाओंका भी आपसका अंतर समझ लेना चाहिये।

जंबूद्वीप आदि द्वीपोंमें एक एक चंद्रमाके परिवारस्वरूप छ्यासठ कोडाकोडि हजार, नौ कोडाकोडिसै पचहत्तर कोडाकोडि तारे हैं। अठाईस महाग्रह हैं और अठाईस नक्षत्र हैं।

सूर्यके मण्डलरूप मार्ग एकसौ चौरासी हैं। इन्हींको एकसौ चौरासी गली कहते हैं, सूर्य इनमें गमन करता है। एकसौ अस्सी योजन प्रमाण जम्बूद्वीपके मध्यको अवगाहन कर सूर्य प्रकाश करता है। उसके अभ्यन्तर मण्डल पैंसठ हैं। लवण समुद्रमें तीनसौ तीस योजन प्रमाण क्षेत्रको अवगाहन कर प्रकाश करता है। वहां बाह्य मंडल एकसौ उन्नीस हैं। प्रत्येक मंडलका दूसरे दूसरे मंडलसे दो दो योजनका अन्तर है। दो योजन और एक योजनके इकसठि भागोंमें अडतालीस भाग प्रमाण उदयका अन्तर है

अर्थात् एक सूर्यसे दूसरे सूर्यका उदय इतने फासलासे होता है। मेरु पर्वतसे चवालीस हजार आठसै बीस योजनकी दूरीसे समस्त अभ्यंतर मंडलको सूर्य प्रकाशित करता है। उस अभ्यंतर मंडलकी चौडाई निन्यानवे हजार छहसै चालीस योजन प्रमाण है। उस समय दिनमान अठारह मुहूर्तका होता है। एक मुहूर्तमें सूर्यकी गतिका क्षेत्र पांच हजार दोसै इक्यावन योजन और उनतीस योजनका साठिवां भागप्रमाण है। अर्थात् एक मुहूर्तमें सूर्य इतने प्रमाण क्षेत्रको तय कर लेता है।

जिससमय सूर्य समस्त वाह्यमंडलमें गमन करता है उससमय मेरुपर्वतसे पैंतालीस हजार तीनसौ तीस योजनकी दूरीसे उसे प्रकाशित करता है। उस वाह्यमंडलका विस्तार एक लाख छहसौ साठि योजन प्रमाण है। उससमय दिनमान बारह मुहूर्तका होता है। एक मुहूर्तमें सूर्यकी गतिका क्षेत्र पांच हजार तीनसै पांच योजन और पंद्रह योजनका साठिवां भागप्रमाण है अर्थात् एक मुहूर्तमें सूर्य इतने योजनप्रमाण क्षेत्रको तय करता है। उससमय सर्व अभ्यंतर मंडलमें इकतीस हजार आठसौ साढे बत्तीस योजनप्रमाण क्षेत्रमें विद्यमान सूर्य दीख पडता है। अर्थात् भरतक्षेत्रमें रहनेवाला मनुष्य इकतीस हजार आठसौ साढे बत्तीस ३१८३२ $\frac{1}{2}$ योजनकी दूरीपर सर्व अभ्यंतर मंडलमें सूर्यको देखता है। दर्शनका कितना विषय है यह दूसरे अध्यायमें इंद्रियोंके वर्णनमें कर आए हैं। बीचमें कम बढती दर्शनका विषय आगमके अनुसार समझ लेना चाहिये।

चंद्रमाके मंडल—गलियां पंद्रह हैं। जिसप्रकार सूर्यका अवगाहन द्वीप और समुद्रमें कह आए हैं उसीप्रकार चंद्रमाका भी समझ लेना चाहिये। द्वीपके भीतर चंद्रमाके पांच मंडल हैं और समुद्रमें दश हैं। जिसप्रकार सूर्यके सर्व वाह्य और सर्व अभ्यंतर मंडलोंकी चौडाई और मेरुसे सूर्यके अंतरका प्रमाण

कह आए हैं उसीप्रकार चंद्रमाकी भी सर्व वाह्य और अभ्यंतर मंडलोंकी चौडाई एवं मेरुसे चंद्रमाके अंतरका प्रमाण समझ लेना चाहिये । चंद्रमाके जो पंद्रह मंडल कह आए हैं उनके चौदह अंतर हैं। उनमेंसे प्रत्येक मंडलका एक दूसरेसे अंतरका प्रमाण पैंतीस योजन और एक योजनके इकसठि भागोंमेंसे तीस भाग एवं इकसठि भागोंमेंसे एक भाग के सातभाग करनेपर चार भागप्रमाण है। समस्त अभ्यंतर मंडलमें पांच हजार तिहत्तर योजन और सात हजार सातसै चवालीसका तेरह हजार सातसै पचीसवां भागप्रमाण ठहरकर चंद्रमा एक मुहूर्तमें अवशिष्ट क्षेत्रोंमें गमन करता है अर्थात् सर्व अभ्यंतर मंडलमें चंद्रमाका गमनक्षेत्र एक मुहूर्तमें पांच हजार तिहत्तर योजन और सात हजार सातसै चवालीसका तेरह हजार सातसै पचीस भागप्रमाण है और सर्व वाह्य मंडलमें पांच हजार एकसौ पचीस योजन और छह हजार नौसै नब्बेका तेरह हजार सातसै पचीसवां भागप्रमाण चंद्रमाका एक मुहूर्तमें गमनक्षेत्र है। जिसप्रकार सूर्यका दर्शनका विषय कह आए हैं उसी प्रकार चंद्रमाका भी समझ लेना चाहिये। घटती बढतीका विधान जैसा आगममें लिखा है वैसा जानलेना चाहिये। सूर्य और चंद्रमाके चार क्षेत्रकी चौडाई पांचसै दश योजनप्रमाण है ॥ १३ ॥

घडी घंटा पल दिन आदि समस्त काल व्यवहार काल है उसकी उत्पत्ति गतिमान सूर्य चंद्रमा आदि ज्योतिषियोंके संबंधसे है, यही बात अब सूत्रकार प्रतिपादन करते हैं—

**तत्कृतः कालविभागः ॥ १४ ॥**

समयका विभाग अर्थात् घडी पल दिन रात्रि आदिका व्यवहार गमनशील सूर्य चंद्रमा आदिके द्वारा सूचित होता है। सूत्रमें जो तत् शब्द है वार्तिककार उसका प्रयोजन बतलाते हैं—

गतिमज्ज्योतिःप्रतिनिर्देशार्थं तद्वचनं ॥ १ ॥

सूत्रमें जो तत् शब्दका उल्लेख किया गया है वह गतिमान ज्योतिषियोंके ग्रहणार्थ है। केवल गति क्रियाके आधीन कालका निर्णय नहीं हो सकता क्योंकि गतिकी अनुपलब्धि है नेत्रसे नहीं दीख पडती। केवल ज्योतिषियोंसे भी कालका निश्चय नहीं हो सकता क्योंकि गतिक्रियारहित केवल ज्योतिषियोंको परिवर्तन रहित—स्थिर माना जायगा। स्थितिशील ज्योतिषियोंसे कालका निर्णय नहीं हो सकता। इसलिए कालके निश्चयमें गतिमान ज्योतिषी ही असाधारण कारण हैं। उन्हींसे कालका निर्णय होता है।

व्याहारिक और मुख्यकालके भेदसे काल दो प्रकारका है। व्यवहार कालकी उत्पत्ति गतिमान ज्योतिषियोंके आधीन है। वह समय आवली घडी पल घंटा दिन आदिस्वरूप कहा गया है। तथा वह विशेष क्रियाओंसे जाना जाता है एवं मुख्य कालके ज्ञानका कारण है अर्थात् व्यवहार कालके आधीन ही मुख्य कालकी सिद्धि मानी जाती है। इस व्यवहार कालसे भिन्न दूसरा मुख्य काल है। उसका विशेष आगे पंचम अध्यायमें किया जायगा। शंका—

सूर्य चंद्रमा आदिकी गतिसे भिन्न अन्य कोई मुख्यकाल नामका पदार्थ नहीं किंतु वह सूर्य आदिकी गतिस्वरूप ही है क्योंकि मुख्यकाल कोई पदार्थ है ऐसा सिद्धि करनेवाला कोई भी निर्दोष हेतु नहीं है। तथा कलाओंके समूहका नाम काल है। कला क्रियाओंके अवयव हैं इसरूपसे भी मुख्यकाल क्रिया-स्वरूप ही पडता है, भिन्न पदार्थ नहीं। तथा जहांपर पांच अस्तिकायोंका वर्णन किया गया है वहांपर जीवास्तिकाय पुद्गलास्तिकाय धर्मास्तिकाय अधर्मास्तिकाय और आकाशास्तिकाय इन पांच ही अस्ति-

कायोंका वर्णन किया गया है कालको अस्तिकाय नहीं माना गया इसलिए मुख्यकाल व्यवहारकालसे भिन्न कोई भी विशिष्ट पदार्थ नहीं ? उत्तर—मुख्यकालको सिद्ध करनेवाला कोई निर्दोष हेतु नहीं है यह जो कहा गया है वह अयुक्त है क्योंकि—

क्रियायां काल इति गौणव्यवहारदर्शनान्मुख्यासिद्धिः ॥ २ ॥

क्रियामें काल अर्थात् क्रियानिमित्तककाल है यह गौणरूपसे कालका व्यवहार होता है। गौण मुख्यके बिना हो नहीं सकता इसलिए गौणकालसे मुख्यकालकी सिद्धि निरापद् है अर्थात् सूर्यके गमन आदिमें जो क्रिया होती है वह काल है, यह जो उस क्रियाको रूढिसे व्यवहारकाल माना है वह व्यवहार काल भी मुख्यकालकी रचनापूर्वक है अर्थात् मुख्यकालकी सत्ता माने बिना उस क्रियाको व्यवहारकाल नहीं कहा जा सकता। जिसतरह 'गौर्वाहीकः' अर्थात् यह ग्वाला कोरा बैल है। यहांपर ग्वालामें जो गौणरूपसे बैलका व्यवहार है वह अन्यत्र मुख्यरूपसे बैलके रहते ही है। यदि मुख्यरूपसे बैल पदार्थ संसारमें न होता तो गौणरूपसे ग्वालामें बैलका व्यवहार नहीं हो सकता था इसरीतिसे जब यह बात युक्तियुक्त है कि बिना मुख्यके गौण नहीं हो सकता तब गौणकालके माने जानेपर मुख्यकालकी सत्ता अवश्य माननी होगी। तथा—

अतएव न कलासमूह एव कालः ॥ ३ ॥

उपर्युक्त रीतिसे जब मुख्यकालकी सत्ता निश्चित है तब "कलाओंका समूह ही काल है। कला क्रियाके अवयवरूप है इसलिए क्रियास्वरूप ही काल है" यह जो ऊपर कहा गया था उस रूपसे क्रियाका भी काल नाम नहीं कहा जा सकता किंतु वह विभिन्न ही पदार्थ है। 'कल्यते क्षिप्यते प्रेर्यते येन क्रिया-

वद्द्रव्यं स कालः' अर्थात् जिसके द्वारा क्रियावान् द्रव्य प्रेरित हो, जो उसे परिणमावे वह काल है यह काल शब्दकी व्युत्पत्ति है। इस कालद्रव्यका निर्णय आगे (पांचवें अध्यायमें) विस्तृत रीतिसे किया जायगा। तथा—

प्रदेशप्रचयाभावादस्तिकायेष्वनुपदेशः ॥ ४ ॥

प्रदेशोंका जो पिंडरूप परिणाम है उसका नाम काय है जिनके इसप्रकारका काय विद्यमान हो वे आस्तिकाय कहे जाते हैं। जीव पुद्गल धर्म अधर्म और आकाश इन पांच द्रव्योंमें वह काय विद्यमान है इसालिये इन पांचोंको आस्तिकाय कहा गया है। कालद्रव्य एक प्रदेश है उसके प्रदेश किसी भी रूपसे पिंडस्वरूप नहीं परिणत हो सकते इसालिये उसका ग्रहण अस्तिकायोंके भीतर नहीं किया गया है। यदि प्रदेशोंके पिंडरूप परिणामके अभावमें जिसप्रकार काल द्रव्यको अस्तिकाय नहीं माना जाता उस प्रकार यदि उसे अस्ति—विद्यमान द्रव्य पदार्थ भी न माना जायगा तब कालके साथ जो छह द्रव्योंका उल्लेख किया गया है वह मिथ्या कहना होगा। आगममें कालको द्रव्य पदार्थ माना है क्योंकि धर्म अधर्म आदि द्रव्योंका जो स्वरूप कहा गया है उस स्वरूपका काल द्रव्यमें अभाव है और काल द्रव्यका जो स्वरूप कहा गया है उसकी काल द्रव्यमें विद्यमानता है इसरीतिसे द्रव्यरूपसे जब मुख्यकाल शास्त्रप्रसिद्ध है तब "पंचास्ति कायोंमें कालद्रव्यका उल्लेख न रहनेसे उसका अभाव है" यह जो ऊपर कहा गया था वह बाधित है। (यदि यहांपर ऊपरसे यह शंका की जाय कि—

जो एक प्रदेशी हो वह आस्तिकाय नहीं कहा जा सकता कालद्रव्य एकप्रदेशी है इसालिये वह

१—प्रदेशप्रचयात्मकत्वं हि कायत्वं। पंचास्तिकायसंस्कृत टीका।

अस्तिकाय नहीं माना गया तब पुद्गलका परमाणु भी आस्तिकाय नहीं कहा जा सकता क्योंकि वह भी एकप्रदेशी है। इसलिये सामान्यरूपसे जो पुद्गलको अस्तिकाय माना गया है वह अयुक्त है सो ठीक नहीं। शक्ति और व्यक्ति दोनोंकी अपेक्षा कायपना माना गया है। जो पदार्थ स्वयं पिंडस्वरूप हो वह तो व्यक्तिकी अपेक्षा काय है और जो पदार्थ स्वयं तो पिंडस्वरूप न हो परन्तु उसमें अन्य पदार्थोंके संयोगसे पिंडरूप होनेकी शक्ति विद्यमान हो—जो पिंडरूप हो सके वह शक्तिकी अपेक्षा काय है। यद्यपि पुद्गलका शुद्ध परमाणु स्वयं पिंडस्वरूप नहीं केवल एकप्रदेशी है तथापि उसमें पिंडस्वरूप परिणमनेकी शक्ति विद्यमान है अर्थात् अन्य परमाणुओंका संबंध होते ही वह तत्काल पिंडस्वरूप परिणत हो जाता है। कालद्रव्यरूप असंख्यात अणुद्रव्य रत्नोंकी राशिके[1] समान प्रत्येक आकाशके प्रदेश पर एक एक विद्यमान है। वे स्वयं पिंडस्वरूप नहीं और न उनके भीतर यह शक्ति विद्यमान है कि किसी भी अवस्थामें पुद्गल परमाणुके समान वे पिंडरूप परिणत हो सकें इसलिये शक्ति और व्यक्ति दोनोंकी अपेक्षा काल द्रव्यमें कायपना न होनेसे वह आस्तिकाय नहीं कहा जासकता। इसरीतिसे जब एक प्रदेशी भी पुद्गलके परमाणुमें कायपना सिद्ध है तब परमाणुमें कायपना न घटनेसे सामान्यरूपसे पुद्गल आस्तिकाय नहीं कहा जासकता यह जो आक्षेप किया गया था वह निर्मूल[2] है)॥ १४॥

१—रयणाणं रासीमिव ते कालाणू असंखदव्वाणि। द्रव्यसंग्रह।

२। एयपदेसोवि अणू णाणाखंधप्पदेसदो होदि। बहुदेसो उवयारा तेण य काओ भणंति सव्वण्हु ॥ २६ ॥
अर्थात् एक प्रदेशका धारक भी परमाणु अनेक स्कंधरूप बहुत प्रदेशोंसे बहुप्रदेशी होता है इसकारण सर्वज्ञ देव उपचारसे पुद्गल परमाणुको काय कहते हैं। द्रव्यसंग्रह।

ढाईद्वीपके ज्योतिषियोंका वर्णन कर दिया गया अब ढाईद्वीपसे बाहिरके द्वीप और समुद्रोंमें रहनेवाले ज्योतिषियोंकी अवस्थाका सूत्रकार प्रतिपादन करते हैं—

बहिरवस्थिताः ॥ १५ ॥

मनुष्यलोकके बाहिर जो सूर्य चंद्रमा आदि ज्योतिष्क देव हैं वे अवस्थित—स्थिर हैं अर्थात् जहांके तहां ही रहते हैं गमन नहीं करते।

ऊपरके 'मेरुप्रदक्षिणाः' इत्यादि सूत्रसे यहांपर नृलोक शब्दकी अनुवृत्ति आ रही है इसलिये 'बहिरवस्थिताः' यहांपर मनुष्यलोकसे बाहिरके सूर्य चन्द्रमा आदि ज्योतिषी देव अवस्थित हैं, यह अर्थ लेना चाहिये। शंका—

'मनुष्य लोकसे बाहिर' ऐसा अर्थ होनेपर 'नृलोकात्' ऐसे पंचम्यंत पदकी अनुवृत्ति प्रयोजनीय है किंतु "मेरुप्रदक्षिणाः" इत्यादि सूत्रमें 'नृलोक' ऐसे सप्तम्यंत पदका उल्लेख किया गया है। सप्तम्यंत नृलोक शब्दका अर्थ यहां आवश्यक नहीं इसलिए यहांपर नृलोक शब्दकी अनुवृत्ति कार्यकारी नहीं। सो ठीक नहीं 'अर्थवशाद्विभक्तिपरिणामः' अर्थात् जहांपर जिस विभक्तिके अनुकूल अर्थ होता है वहांपर उसी अर्थके अनुसार अनुवर्तन किये गये शब्दकी विभक्तिका परिवर्तन कर लिया जाता है। 'बहिरवस्थिताः' यहांपर पंचम्यंत नृलोक शब्दकी अनुवृत्तिका प्रयोजन है इसलिए 'नृलोके' यहांपर की सप्तमी विभक्तिका परिवर्तन कर पंचमी विभक्ति मानली है इस रीतिसे विभक्तिका परिवर्तन मान लेनेपर उपर्युक्त सूत्रका अर्थ अबाधित है। शंका—

नृलोके नित्यगतिवचनादन्यत्रावस्थानसिद्धिरिति चेन्नोभयासिद्धेः ॥ १ ॥

मनुष्य लोकमें ज्योतिषी देव सदा गमन करनेवाले हैं ऐसा ऊपर कहा गया है उससे यह वात सिद्ध है कि मनुष्य लोकके भीतरके सूर्य चंद्रमा आदि ज्योतिषी गमन करनेवाले और उससे वाहिरके द्वीप और समुद्रोंमें रहनेवाले सर्वथा स्थिर हैं। इसरीतिसे मनुष्य लोकसे वाहिरके सूर्य चंद्रमा आदिके जब स्थिरता स्वयंसिद्ध है तब उनकी स्थिरता दिखानेकेलिए 'वहिरवस्थिताः' इस सूत्रका प्रतिपादन निरर्थक है? सो ठीक नहीं। मनुष्य लोकसे बाहिर सूर्य चंद्रमा आदि ज्योतिषियोंकी सत्ता और स्थिरता दोनों ही असिद्ध हैं। कोई भी प्रमाण नहीं जिससे मनुष्य लोकके वाहिर उनकी सत्ता और स्थिरता सिद्ध हो सके। यदि 'वहिरवस्थिताः' यह सूत्र नहीं कहा जायगा तो यही समझा जायगा कि मनुष्य लोकमें ही सूर्य चंद्रमा आदिक हैं और वे सर्वदा गमनशील हैं अन्यत्र नहीं इसलिए मनुष्य लोकसे वाहिर सूर्य चद्रमा आदिकी सत्ता और स्थिरता सिद्ध करनेकेलिए "वहिरवस्थिताः" इस सूत्रका प्रतिपादन निरर्थक नहीं ॥ १५ ॥

भवनवासी व्यंतर ज्योतिष्क इन तीन निकायोंका वर्णन कर दिया गया अब चौथी निकायकी सामान्य और विशेष संज्ञाओंके कहनेकेलिए सूत्र कहते हैं—

**वैमानिकाः ॥ १६ ॥**

जो देव विमानोंमें रहें वे वैमानिक कहे जाते हैं। सब विमान चौरासी लाख सत्तानवे हजार तेईस हैं और एक एक विमान संख्यात असंख्यात योजनोंके विस्तारवाले हैं।

वैमानिकग्रहणमधिकारार्थं ॥ १ ॥

ज्योतिष्क निकायके ऊपर जिन देवोंका उल्लेख है वे वैमानिक ही समझे जांय अन्य देव न समझे

जांय इस बातको सूचित करनेकेलिए 'वैमानिकाः' इस अधिकारस्वरूप सूत्रका उल्लेख है। अर्थात् ज्योतिष्क देवोंके ऊपर रहनेवाले समस्त देव वैमानिक निकायके देव हैं।

अपने भीतर रहनेवाले देवोंको जो विशेषरूपसे पुण्यवान मनवावें अर्थात् जिनमें रहनेवाले देव वि–विशेष, मान–सम्मानार्ह समझे जांय वे विमान कहे जाते हैं औरउन विमानोंमें रहनेवाले देव वैमानिक हैं। इंद्रक विमान, श्रेणिवद्ध विमान और पुष्पप्रकीर्णक विमानोंके भेदसे वे विमान तीन प्रकारके हैं उनमें इंद्रक विमान तो इंद्रके समान मध्यमें विद्यमान हैं। श्रेणिबद्ध विमान उन इंद्रक विमानोंकी चारो दिशाओंमें आकाशके प्रदेशोंकी श्रेणिके समान स्थित हैं और पुष्प प्रकीर्णक विमान जुदे जुदे रूपसे फैले हुए पुष्पोंके समान विदिशाओंमें स्थित हैं ॥ १६ ॥

वैमानिक देवोंके भेदोंको जनानेकेलिए सूत्रकार सूत्र कहते हैं–

## कल्पोपपन्नाः कल्पातीताश्च ॥ १७ ॥

वैमानिक देव कल्पोपन्न और कल्पातीतके भेदसे दो प्रकारके हैं। सौधर्म आदि सोलह स्वर्गोंके विमानोंमें इंद्र आदि दश प्रकारके देवोंकी कल्पना होती है इस कारण उन विमानोंकी कल्प संज्ञा है। उन कल्पोंमें जो उत्पन्न हों वे कल्पोपपन्न कहे जाते हैं। जिन विमानोंमें इंद्र आदि दश भेदोंकी कल्पना नहीं है ऐसे ग्रैवेयक आदिकोंको कल्पातीत कहते हैं। शंका–

ग्रैवेयकादिषु नवादिकल्पनासंभवात्कल्पत्वप्रसंग इति चेन्न उक्तत्वात् ॥ १ ॥

नौ ग्रैवेयक विमान हैं। नौ अनुदिश विमान हैं। पांच अनुत्तर विमान हैं इसप्रकार ग्रैवेयक आदि विमानोंमें भी नव आदिकी कल्पना विद्यमान है इसलिए ग्रैवेयक आदिकोंको भी कल्प कहना न्यायप्राप्त

है ? सो ठीक नहीं। ऊपर यह स्पष्टरूपसे कह दिया गया है कि जहांपर इंद्र सामानिक त्रायस्त्रिंश आदि दशकी कल्पना हो उसका नाम कल्प है। नव ग्रैवेयक आदिमें इंद्र आदिकी कल्पना नहीं वहांपरके सभी देव अहमिंद्र हैं इसलिए उन्हें कल्प नहीं कहा जा सकता ॥ १७ ॥

वैमानिक देव कहां रहते हैं ? सूत्रकार अब उनके रहनेके स्थानका निर्णय करते हैं—

उपर्युपरि ॥ १८ ॥

कल्पोंके युगल तथा नवग्रैवेयक नव अनुदिश और पांच अनुत्तर ये सब विमान क्रमसे ऊपर ऊपर हैं।

उपर्युपरिवचनमातिर्यगसमस्थितिप्रतिपत्त्यर्थं ॥ १ ॥

जिस प्रकार ज्योतिषी देवोंकी स्थिति तिरछी ओर है और व्यंतरोंकी समान होकर विषम रूपसे स्थिति है उसप्रकार वैमानिक देवोंकी नहीं किंतु एकके ऊपर दूसरा, दूसरेके ऊपर तीसरा इसप्रकार उनकी ऊपर ऊपर स्थिति है इस बातके प्रतिपादन करनेकेलिए 'उपर्युपरि' यह उल्लेख किया गया है। 'उपर्युपरि' यहांपर सामीप्येऽधोऽध्युपरि। ५। ३। ९। अर्थात् समीप अर्थमें अधः, अधि और उपरि इन तीनों अव्ययोंको द्वित्व होजाता है, इस सूत्रसे द्वित्व हुआ है। यदि यहांपर शंका की जाय कि—

जहांपर समीपता अर्थ रहता है वहीं पर 'सामीप्येऽधोऽध्युपरि' इस सूत्रसे अधः आदिको द्वित्व होता है, दूर अर्थके रहनेपर नहीं। सौधर्म आदि स्वर्गोंको ऊपर ऊपर बतानेकेलिए 'उपर्युपरि' यह कहा गया

१—एषा द्वे स्तः सामीप्येऽर्थे। अधोधो नरकाणि। अध्यधि छत्राणि। उपर्युपरि स्वर्गपटलानि। सामीप्य इति किं उपरि चन्द्रमाः। शब्दार्णवचन्द्रिका पृष्ठ संख्या २०१।

है परंतु सौधर्म आदि स्वर्गोंमें असंख्येय असंख्येय योजनोंका अंतर माना गया है इसलिए सामीप्य रूप अर्थके न रहते 'उपर्युपरि' यहांपर द्वित्व बाधित है ? सो ठीक नहीं। समान जातिके पदार्थसे व्यवधानका न होना सामीप्य पदका अर्थ माना गया है। सौधर्म आदि स्वर्गोंमें यद्यपि असंख्येय योजनोंका फासला है तथापि समान जातीय किसी पदार्थका व्यवधान नहीं इसलिये सामीप्य अर्थकी विद्यमानतामें उपर्युपरि यहांपर द्वित्व बाधित नहीं। शंका—ऊपर ऊपर हैं, ऐसे कहनेपर यह विचार उपस्थित होता है कि देव ऊपर ऊपर हैं कि विमान ऊपर ऊपर हैं वा स्वर्ग ऊपर ऊपर हैं अथवा कामचार है अर्थात् कहीं देवोंका ग्रहण है कहीं विमानका तो कहीं स्वर्गोंका ग्रहण है ? वार्तिककार उत्तर प्रत्युत्तरपूर्वक इस बातका विवेचन करते हैं—

देवा इति चेन्नानिष्टत्वात् ॥ २ ॥

देव ऊपर ऊपर हैं यदि यह कहा जायगा तो वह ठीक नहीं क्योंकि देव ऊपर ऊपर हैं यह बात आगमके विरुद्ध होनेसे अनिष्ट है इसलिये देवोंका ऊपर ऊपर अवस्थान नहीं माना जासकता।

विमानानीति चेन्न श्रेणिप्रकीर्णकानां तिर्यगवस्थानात् ॥ ३ ॥

यदि यह कहा जायगा कि विमान ऊपर ऊपर अवस्थित हैं यह भी ठीक नहीं क्योंकि हर एक इंद्रक विमानकी चारो दिशाओंमें रहनेवाले श्रेणिबद्ध विमान और विदिशाओंमें रहनेवाले पुष्पप्रकीर्णक विमान तिर्यक् रूपसे अवस्थित हैं इसलिये विमानोंका ऊपर ऊपर मानना विरुद्ध होनेसे इष्ट नहीं।

कल्पा इति चेददोषः ॥ ४ ॥

यदि कहा जायगा कल्प ऊपर ऊपर अवस्थित हैं तब कुछ दोष नहीं। तथा जिस बातके माननेमें

किसीप्रकारका दोष नहीं वही बात मानना ठीक है। स्वर्गोंका ऊपर २ अवस्थान माननेमें कोई दोष नहीं इसरीतिसे देव और विमानोंका ऊपर ऊपर अवस्थान बाधित होनेसे स्वर्गोंका ही ऊपर ऊपर अवस्थान सुनिश्चित है। यदि कदाचित् यहांपर यह शंका की जाय कि—

उपसर्जनत्वादनभिसंबन्ध इति चेन्न दृष्टत्वात्॥ ५॥

'उपर्युपरि' यहांपर कल्पशब्दका संबन्ध इष्ट माना गया है। परन्तु जो पदार्थ गौण होता है उसका संबन्ध नहीं हो सकता। कल्पोपपन्न इतना एक समासांत पद है। यहांपर कल्प शब्द गौण है इसलिये 'उपर्युपरि' इस सूत्रमें कल्प शब्दका संबंध नहीं हो सकता? अर्थात् कल्पोपपन्न यहांपर कल्पोंमें उपपन्न—उत्पन्न होनेवाले देव तो मुख्य हैं और कल्प—पटल गौण हैं इसलिये देवोंका संबन्ध सिद्ध होता है सो ठीक नहीं। बुद्धिसे अपेक्षित गौणरूप पदार्थका भी विशेषणके साथ संबन्ध देखा जाता है जिसतरह यह राजपुरुष किसका है? यहांपर किस राजाका है यह समझा जाता है अर्थात् यहांपर यद्यपि राजपुरुष इतना समासांत एक पद है इसलिये राजन् शब्द गौण है तथापि बुद्धिसे आक्षिप्त और समीप होनेसे उसका संबन्ध 'किसका'के साथ हो जाता है उसीप्रकार 'कल्पोपपन्न' यहांपर भी कल्प शब्द गौण है तो भी बुद्धिसे आक्षिप्त और समीप होनेसे उसका 'उपर्युपरि' यहांपर संबंध हो जाता है इसलिये ऊपर ऊपर कल्प हैं यह अर्थ निर्दोष है।

जहांपर कल्पोपपन्न देवोंके विषयमें कहना हो वहां तो 'उपर्युपरि' यहांपर कल्प शब्दका संबंध कर कल्प (पटल) ऊपर ऊपर हैं यह अर्थ समझ लेना चाहिये और जहांपर कल्पातीत देवोंके विषयमें कहना हो वहांपर विमानका संबंध कर कल्पातीत विमान ऊपर ऊपर हैं यह अर्थ समझ लेना चाहिये।

विशेष—'उपर्युपरि' यहांपर कल्प शब्दका संबन्ध मानना सर्वसम्मत नहीं है क्योंकि 'वैमानिकाः' इस सूत्रको अधिकार सूत्र कह आये हैं इसलिये इससूत्रमें उसीका संबंध मानना ठीक होगा इस रीतिसे जिसप्रकार वैमानिक देव कल्पोपपन्न और कल्पातीत हैं इसप्रकार 'कल्पोपपन्नाः कल्पातीताश्च' इस सूत्रमें वैमानिकोंका संबंध है उसीप्रकार वैमानिक देव ऊपर ऊपर हैं, इसरूपसे 'उपर्युपरि' इस सूत्रमें भी वैमानिक देवोंका ही संबंध है। यदि यहांपर यह कहा जाय कि पहिले देवोंका ऊपर ऊपर अवस्थान अनिष्ट कह आये हैं, यदि 'उपर्युपरि' यहांपर वैमानिक देवोंका संबंध कर उनका ऊपर ऊपर अवस्थान माना जायगा तो अनिष्ट होगा? सो ठीक नहीं। विशेषणरहित केवल देवोंका यदि ऊपर ऊपर अवस्थान माना जाय तब अनिष्ट कहा जासकता है किंतु वहां तो मध्यमें स्थित इंद्रक विमान, तिर्यक् अवस्थित श्रेणिबद्ध और प्रकीर्णक विमानरूप कल्पोपपन्नत्व विशेषणविशिष्ट देवोंका तथा कल्पातीतत्व (नवग्रैवेयकत्व) आदि विशिष्ट देवोंका ग्रहण है। इसप्रकारके विशेषणविशिष्ट देवोंका ऊपर ऊपर रहना शास्त्रसम्मत है अत एव इष्ट है इसलिये कल्पोपपन्न और कल्पातीत दोनोंकी अपेक्षा 'उपर्युपरि' यहांपर वैमानिक शब्दका ही संबंध ठीक है॥ १८॥

कितने कल्पविमानोंमें देवोंकी स्थिति है? सूत्रकार इस बातका उल्लेख करते हैं—

---

१—श्लोकवार्तिक। यद्यपि यह कथन स्थूल दृष्टिसे पूर्वापर विरुद्धसा मालूम होता है कि राजवार्तिककारने विमानोंको ऊपर ऊपर कहा है और श्लोकवार्तिककारने देवोंको ऊपर २ कहा है, तथापि सूक्ष्मदृष्टिसे दोनों एक रूप ही पडते हैं, श्लोकवार्तिककारने केवल देवोंको ऊपर २ नहीं कहा है किंतु विमानोंसे विशिष्ट देवोंको कहा है, विमानसहित देव कहा जाय या विमान कहा जाय दोनोंका एक ही अर्थ है।

**सौधर्मैशानसानत्कुमारमाहेंद्रब्रह्मब्रह्मोत्तरलांतवकापिष्ठशुक्रमहाशुक्रशतारसहस्रारेष्वानतप्राणतयोरारणाच्युतयोर्नवसु ग्रैवेयकेषु विजयवैजयंतजयंताऽपराजितेषु सर्वार्थसिद्धौ च ॥ १९ ॥**

सौधर्म और ऐशान, सानत्कुमार और माहेंद्र, ब्रह्म और ब्रह्मोत्तर, लांतव और कापिष्ठ, शुक्र और महाशुक्र, शतार और सहस्रार, आनत और प्राणत, आरण और अच्युत, इन सोलह स्वर्गोंमें तथा नव ग्रैवेयकोंके नव पटलोंमें, नव अनुदिशके एक पटलके विमानोंमें तथा विजय वैजयंत जयंत अपराजित और सर्वार्थसिद्धि विमानोंमें कल्पोपपन्न और कल्पातीत संज्ञाओंके धारक वैमानिक देवोंका निवासस्थान है। सौधर्म आदिकी कल्पसंज्ञा क्यों है? वार्तिककार इस विषयका स्पष्टीकरण करते हैं—

चातुरर्थिकेनाणा स्वभावतो वा कल्पाभिधानं ॥ १ ॥

व्याकरणके तद्धित प्रकरणमें एक चातुरर्थिक प्रकरण है उसमें अण् आदि प्रत्ययोंका विधान है। सौधर्म आदिकी कल्पसंज्ञा या तो चातुरर्थिक अण् प्रत्ययसे कर लेनी चाहिये या कल्पोंके सौधर्म आदि स्वाभाविक नाम हैं यह समझ लेना चाहिये। इंद्रोंका सौधर्म आदि नाम कैसे पडा? उत्तर—

स्वभावतः साहचर्यादिंद्राभिधानं ॥ २ ॥

स्वभावसे ही वा सौधर्म आदि स्वर्गोंके साहचर्यसे इंद्रोंके सौधर्म आदि नाम हैं। विस्तार इस प्रकार है—

१। देखो शब्दार्णवचंद्रिका पृष्ठ ९० अथवा तीसरे अध्यायके दूसरे पादके ८६वें सूत्रसे आगे।

सुधर्मा नाम सभाका है। जिस स्वर्गमें यह सुधर्मा सभा हो वह सौधर्म स्वर्ग है। यह पहिले स्वर्गका नाम है। सुधर्मा शब्दसे 'वह जिसमें हो' इस अर्थमें अण् प्रत्यय कर सौधर्म शब्द सिद्ध हुआ है। उस सौधर्म स्वर्गके साहचर्यसे इंद्रका भी नाम सौधर्म है। दूसरे स्वर्गके इंद्रका स्वभावसे ही ईशान नाम है। ईशान इंद्रके निवासस्थान स्वर्गका नाम ऐशान है। यहांपर ईशान शब्दसे 'उसका निवास' इस अर्थमें अण् प्रत्यय हुआ है। ऐशान स्वर्गके साहचर्यसे इंद्रका नाम भी ऐशान है। सनत्कुमार स्वभावसे ही इंद्रका नाम है उसके निवासस्थान स्वर्गका नाम सानत्कुमार है। सानत्कुमार स्वर्गके साहचर्यसे इंद्रका भी सानत्कुमार नाम है। महेंद्र स्वभावसे ही इंद्रका नाम है। उसके निवासस्थान स्वर्गका नाम माहेंद्र है। माहेंद्र स्वर्गके साहचर्यसे इंद्रका नाम भी माहेंद्र है। ब्रह्मा नामका इंद्र है उसका लोक ब्रह्मलोक कहा जाता है है इसीप्रकार ब्रह्मोत्तर समझ लेना चाहिये। ब्रह्म इंद्रके निवासस्थान स्वर्गका नाम ब्रह्म है ब्रह्म स्वर्गके साहचर्यसे इंद्रका भी ब्रह्म नाम है। लांतव नाम इंद्रका है उसके निवासस्थान स्वर्गका नाम भी लांतव है। लांतव स्वर्गके संबंधसे इंद्रका नाम भी लांतव है। शुक्र इंद्रका नाम है उसके निवासस्थान स्वर्गका नाम शौक्र है। शौक्र स्वर्गके साहचर्यसे इंद्रका नाम भी शौक्र है। अथवा शुक्र नाम स्वर्गका है उसके साहचर्यसे इंद्रका नाम भी शुक्र है। शतार नाम इंद्रका है उसके निवासस्थान स्वर्गका नाम भी शतार है। शतार स्वर्गके साहचर्यसे इंद्रका भी नाम शतार है। अथवा शतार यह स्वर्गका नाम है उसके साहचर्यसे इंद्रका भी शतार नाम है। आनत नाम इंद्रका है उसके निवासस्थान स्वर्गका नाम भी आनत है।

१—तदस्मिन्नस्तीति इस जैनेंद्रसूत्रसे अण् प्रत्ययकर सौधर्म नाम स्वर्गका पड़ा है।

२—तस्य निवासः इस जैनेंद्रसूत्रसे अण् प्रत्यय हुआ है।

आनतस्वर्गके साहचर्यसे इंद्रका नाम भी आनत है । अथवा आनत नाम स्वर्गका है उसके साहचर्यसे इंद्रका नाम भी आनत है। प्राणत नाम इंद्रका है। उसके निवासस्थान स्वर्गका नाम भी प्राणत है। प्राणत स्वर्गके साहचर्यसे इंद्रका नाम भी प्राणत है। अथवा प्राणत नाम स्वर्गका है उसके साहचर्यसे इंद्रका नाम भी प्राणत है। आरण नाम इंद्रका है। उसके निवासस्थान स्वर्गका नाम भी आरण है। आरण स्वर्गके संबंधसे इंद्रका नाम भी आरण है। अथवा आरण नाम स्वर्गका है उसके साहचर्यसे इंद्रका भी आरण नाम है। अच्युत नाम इंद्रका है। उसके निवासस्थान स्वर्गका नाम भी अच्युत है। अच्युत-स्वर्गके साहचर्यसे इंद्रका नाम भी अच्युत है। अथवा अच्युत नाम स्वर्गका है उसके साहचर्यसे इंद्रका नाम भी अच्युत है।

लोकको पुरुषाकार माना गया है। एवं पुरुषके शरीरके मस्तक आदि अवयवोंके समान लोकके अवयवोंकी कल्पना की गई है। इसलिये लोकरूपी पुरुषकी ग्रीवाके स्थानपर रहनेवाले विमानोंका नाम ग्रैवेयक है। ग्रैवेयक विमानोंके साहचर्यसे इंद्रोंका नाम भी ग्रैवेयक है। कल्याणकारी पदार्थोंके विघ्नोंके कारणोंके विजयसे विजय आदि विमान सार्थक संज्ञाके धारक हैं। समस्त प्रयोजनोंकी सिद्धि प्रदान करनेके कारण होनेसे सर्वार्थसिद्धि विमानका भी सार्थक नाम है। इसरूपसे विजय वैजयंत जयंत अपराजित और सर्वार्थसिद्धि ये पांच विमान हैं इन विमानोंके साहचर्यसे इंद्रोंका भी नाम विजय आदि है। शंका—सर्वार्थसिद्धि शब्दका विजय आदिके साथ द्वंद्व समास न कर जुदा ग्रहण क्यों किया गया? उत्तर—

सर्वार्थसिद्धस्य पृथग्ग्रहणं स्थित्यादिविशेषप्रातिपत्त्यर्थं ॥ २॥

विजय वैजयंत जयंत और अपराजित इन चारोंमें जघन्य स्थिति कुछ अधिक बाईस सागरप्रमाण है। उत्कृष्ट स्थिति तेतीस सागरप्रमाण है परंतु सर्वार्थसिद्धि विमानके रहनेवाले देवोंकी उत्कृष्ट और जघन्य दोनों प्रकारकी स्थिति तेतीस सागरप्रमाण है तथा सर्वार्थसिद्धि विमानवासी एक देवका जितना प्रभाव और प्रताप है उतना समस्त विजय आदि विमानवासी देवोंका भी नहीं है इसप्रकार विजयादिवासी देवोंकी अपेक्षा सर्वार्थसिद्धिवासी देवोंकी स्थिति आदिसे विशेषता प्रतिपादन करनेकेलिए सर्वार्थसिद्धि शब्दका पृथक् उल्लेख किया गया है, तथा सर्वार्थसिद्धिवाला देव एक भवधारण कर मोक्ष चलाजाता है विजयादिकोंमें उत्पन्न होनेवाला देव दो भवधारण कर मोक्ष जाता है।

ग्रैवेयकादीनां पृथग्ग्रहणं कल्पातीतत्वनिर्ज्ञापनार्थं ॥ ४ ॥

सौधर्म स्वर्गसे आदि लेकर अच्युतपर्यंत बारह कल्प (इंद्र आदिकी कल्पना सिर्फ बारह ही स्वर्गोंमें है ब्रह्मोत्तर कापिष्ठ शुक्र और सहस्रार स्वर्ग तो ब्रह्म, लांतव, शुक्र और शतार इंद्रके अधीन क्रमसे हैं) अथवा सोलह स्वर्ग हैं उनके बाद कल्पातीत हैं इस बातके स्पष्ट करनेकेलिए सौधर्म आदिसे ग्रैवेयकोंका जुदा उल्लेख किया गया है।

नवशब्दस्य वृत्त्यकरणमनुदिशसूचनार्थं ॥ ५ ॥

नव शब्दका ग्रैवेयकके साथ समास किया जासकता था फिर जो उसका ग्रैवेयकके साथ समास न कर जुदा उल्लेख किया गया है उसका तात्पर्य यह है कि नौ ग्रैवेयक विमानोंके समान नव अनुदिश विमान भी हैं इसलिए यहांपर नव शब्दका पृथग्योग नौ अनुदिश विमानोंके संग्रहार्थ है। यदि यहांपर नव शब्दके पृथग्योगसे नव अनुदिशोंका ग्रहण इष्ट न होता तो फिर नव शब्दका ग्रैवेयकके साथ

समास करना ही ठीक होता क्योंकि समाससे 'सु' अक्षर नहीं कहना पडता अतएव महान् लाघव (बचत) होता।

अनुदिशका अर्थ यहां प्रतिदिश है अर्थात् हर एक दिशामें हो वह अनुदिश कहा जाता है शंका—दिश् शब्द हलंत है इसलिए दिशं दिशमनु इति 'अनुदिक्' ऐसा सिद्ध होगा, फिर अनुदिशं ऐसा क्यों प्रयोग किया गया? समाधान—व्याकरणशास्त्रमें 'शरदादेः।४।२।१३६। इस सूत्रसे शरदादि गणमें-पठित शरद आदि शब्दोंसे 'ट' प्रत्यय होता है, ऐसा विधान है। दिश् शब्दका भी शरदादि गणमें पाठ है इसलिए उससे भी 'ट' प्रत्यय करनेपर एवं टकार अनुबंध और दिश् शब्दका शकार अकारमें मिलजानेपर अनुदिश शब्दकी सिद्धि होजाती है। अथवा दिशा अर्थका वाचक आकारांत भी दिशा शब्द माना गया है। आकारांत दिशा शब्दका 'अनु' अव्ययके साथ समास होने पर भी अनुदिश शब्दकी सिद्धि हो सक्ती है।

उपर्युपरीत्यनेन द्वयोर्द्वयोरभिसंबंधः॥ ६॥

पदार्थोंकी व्यवस्था आगमकी अपेक्षासे मानी गई है इसलिए शास्त्रके अनुसार 'उपर्युपरि' इस वचनसे दो दो का संबंध समझ लेना चाहिये। और वह इस प्रकार है—

सबसे पहिले सौधर्म और ऐशान स्वर्गोंका जोडा है। उसके ऊपर सानत्कुमार माहेंद्र, उनके ऊपर ब्रह्मलोक और ब्रह्मोत्तर, उनके ऊपर लांतव और कापिष्ठ, उनके ऊपर शुक्र और महाशुक्र, उनके ऊपर

१—शरदादेः। ४। २। १३६। अस्माट्टो भवति हे। शरदः समीपमुपशरदं। प्रतिशरदं। उपमनसं। अनुदिशं। शब्दार्णव-चंद्रिका पृष्ठसंख्या १४२।

शतार और सहस्रार, उनके ऊपर आनत और प्राणत एवं उनके ऊपर आरण और अच्युत ये दो स्वर्ग हैं।

प्रत्येकमिंद्रसंबंधो मध्ये प्रतिद्वयं ॥ ७ ॥

नीचे और ऊपर एक एक स्वर्गके पीछे एक एक इंद्र है और मध्यमें दो दो स्वर्गोंके पीछे एक एक इंद्र हैं। भावार्थ—सौधर्म और ऐशान स्वर्गोंमें दो इंद्र हैं। सानत्कुमार और माहेंद्रमें दो इंद्र हैं। ब्रह्म और ब्रह्मोत्तरमें एक ब्रह्म नामका ही इंद्र है। लांतव और कापिष्ठमें एक लांतव नामका इंद्र है। शुक्र और महाशुक्रमें एक शुक्र नामका एवं शतार और सहस्रारमें एक शतार नामका है। आनत और प्राणत इन दो स्वर्गोंमें दो इंद्र हैं तथा आरण और अच्युत इन दो स्वर्गोंमें दो इंद्र हैं।

तथा चोत्तरयोः पृथग्वचनमर्थवत् ॥ ८ ॥

'आनतप्राणतारणाच्युतेषु' ऐसा एक ही द्वंद्व समासांत एक पद उपयुक्त था फिर जो 'आनतप्राणतयोः' और 'आरणाच्युतयोः' दोनों युगलोंका पृथक् पृथक् उल्लेख किया गया है वह विशेष प्रयोजनके लिये है। उस प्रयोजनका स्पष्टीकरण इसप्रकार है—

मध्यलोककी समतलभूमिसे निन्यानवे हजार चालीस योजनकी ऊंचाईपर सौधर्म और ईशान स्वर्ग हैं। इन दोनों स्वर्गोंमें महलोंके समान ऋतु १ चंद्र २ विमल ३ वल्गु ४ वीर ५ अरुण ६ नंदन ७ नलिन ८ लोहित ९ कांचन १० चंचत् ११ मारुत १२ ऋद्धीश[1] १३ वैडूर्य १४ रुचक १५ रुचिर १६ अंक १७ स्फटिक

१—दूसरी प्रतिमें—'द्धीश' यह नाम रक्खा है परन्तु संशोधित राजवार्तिक और हरिवंशपुराणमें 'ऋद्धीश' नाम है।

१८ तपनीय १९ मेघ २० हारिद्र २१ पद्म २२ लोहिताक्ष[1] २३ वज्र २४ नंद्यावर्त २५ प्रभंकर २६ पिष्टांक २७ गज[2] २८ मस्तक २९ चित्र ३० और प्रभा ३१ ये इकतीस विमानोंके प्रस्तार हैं। इन पटलोंके मध्य भागमें उन्हीं नामोंके धारक इकतीस इंद्रक विमान भी हैं।

मंदरमेरुकी चोटीपर सौधर्म स्वर्गका पहला ऋतु विमान है। चोटी और ऋतु विमानका आपसका फासला बालके अग्रभागकी बराबर है। ऋतु विमानकी चारो दिशाओंमें चार विमानोंकी श्रेणियां हैं। प्रत्येक श्रेणिके बासठ बासठ विमान हैं अर्थात् ऋतु नामके इंद्रक विमानकी चारो दिशाओंमें प्रत्येक दिशामें बासठ बासठके हिसाबसे श्रेणिबद्ध विमान हैं। विदिशाओंमें पुष्पप्रकीर्णक विमान हैं तथा अंतके प्रभा नामक इंद्रक विमान पर्यंत एक एक श्रेणिवद्ध विमानकी हानि होती चली गई है ऐसा समझ लेना चाहिये। अर्थात् ऋतु नामके इंद्रक विमानकी चारो दिशाओंमें प्रत्येक दिशामें बासठ बासठ श्रेणि-वद्ध विमान हैं। चंद्र नामक इंद्रक विमानकी चारो दिशाओंमें प्रत्येक दिशामें इकसठ इकसठ श्रेणिवद्ध विमान हैं। विमल नामक इंद्रक विमानकी चारो दिशाओंमें प्रत्येक दिशामें साठ साठ श्रेणिवद्ध विमान हैं इसीप्रकार आगे भी समझ लेना चाहिये। तथा अंतके प्रभा नामक पटलकी चारो दिशाओंमें प्रत्येक दिशामें बत्तीस बत्तीस श्रेणिबद्ध विमान रह जाते हैं।

ये जो ऋतु आदि इकतीस पटल कह आए हैं उनमें प्रत्येकका आपसमें अंतर असंख्यात असंख्यात लाख योजनका है अर्थात् ऋतु पटलके ऊपर असंख्यात लाख योजनके अंतरालके बाद चंद्र पटल है।

---

१। प्राचीन भाषामें लोहित और अक्ष दो भेद माने हैं परंतु लोहित ऊपर नवमां विमान भी कह आये हैं। २ प्राचीन भाषामें गजमस्तक एक ही भेद रक्खा है हरिवंशपुराणमें गज और मित्र यह पाठ है।

उसके ऊपर असंख्यात लाख योजनोंके अंतरसे तीसरा विमल पटल है इसीप्रकार आगे भी समझ लेना चाहिये।

सौधर्म स्वर्गके इकतीसवें प्रभा नामक पटलकी दक्षिण दिशामें बत्तीस श्रेणिबद्ध विमान हैं। उनमें अठारहवें विमानका नाम कल्प है। यही सौधर्म स्वर्गके सौधर्म इंद्रका निवासस्थान विमान है। इस विमानके स्वस्तिक वर्धमान और विश्रुत तीन परकोटे हैं वाह्य प्राकारमें सेना और पारिषद देव रहते हैं। मध्यके प्राकारमें त्रायस्त्रिंश देवोंका निवासस्थान है एवं अभ्यंतर प्राकारमें स्वयं सौधर्म इंद्र रहता है।

सौधर्म इंद्रके निवासका जो विमान है उसकी चारो दिशाओंमें कांचन १ अशोकमंदिर २ मस्तार ३ और गल्व ४ ये चार नगर हैं एवं सौधर्म इंद्रके बत्तीस लाख विमान हैं। तेतीस त्रायस्त्रिंश देव हैं। चौरासी हजार आत्मरक्षक देव हैं। तीन सभा हैं। सात सेना हैं। चौरासी हजार सामानिक देव हैं। चार लोकपाल हैं। पद्मा १ शिवा २ सुजाता ३ सुलसा ४ अंजुका ५ कालिंदी ६ श्यामा ७ और भानु ८ ये आठ उस सौधर्म इंद्रकी पट्टदेवियां हैं। और भी चालीस हजार वल्लभिका देवियां हैं। ये समस्त पट्ट-देवियां और वल्लभिका देवियां पांच पांच पल्यकी आयुकी धारक हैं और सोलह सोलह हजार देवियोंसे परिवारित हैं। तथा हरएक पट्टदेवी और वल्लभिका देवी अपनी अपनी विक्रियासे सोलह सोलह हजार देवियोंके रूप धारण करनेमें समर्थ है।

सौधर्म स्वर्गकी अभ्यंतर सभाका नाम समिता है। उस सभाके बारह हजार देव सभासद हैं और उनमें प्रत्येककी पांच पांच पल्यकी आयु है। मध्यम सभाका नाम चन्द्रा है। वह चौदह हजार देवोंकी



१०५३

है और उनमें प्रत्येक देवकी चार चार पल्य प्रमाण आयु है। तथा वाह्य सभाका नाम जातु। इसके सभासद सोलह हजार देव हैं और उनमें प्रत्येक देवकी तीन तीन पल्यकी आयु है।

अभ्यंतर सभाके देवोंमें प्रत्येककी सातसै सातसै देवियां हैं और उनमें प्रत्येककी ढाई ढाई पल्यकी आयु है। मध्यम सभाके देवोंमें प्रत्येक देवकी छहसौ छहसौ देवियां हैं और उनमें प्रत्येक देवीकी दो दो पल्यकी आयु है। वाह्य सभाके देवोंमें प्रत्येक देवकी पांचसौ पांचसौ देवियां हैं और उनमें प्रत्येक देवीकी डेढ डेढ पल्यकी आयु है। ये देवियां अपने विक्रियाबलसे इतनी ही इतनी देवियोंके रूप धारण करनेमें समर्थ हैं अर्थात् अभ्यंतर सभाके देवोंकी प्रत्येक देवी अपनी विक्रियासे सातसै देवियोंका रूप धारण कर सकती है। मध्यम सभाके प्रत्येक देवकी देवी अपनी विक्रियासे छहसौ देवियोंका रूप धारण कर सकती है एवं वाह्य सभाके देवोंकी प्रत्येक देवी अपनी विक्रियासे पांचसै देवियोंका रूप धारण कर सकती है।

ऊपर जो आठ पट्टदेवियां कही गई हैं उन आठो पट्टदेवियोंकी अभ्यंतर सभामें सातसौ देवियां हैं। मध्यम सभामें छहसौ देवियां हैं और वाह्य सभामें पांचसौ देवियां हैं। इन तीनों ही सभाकी रहनेवाली देवियां ढाई ढाई पल्यकी आयुकी धारक हैं।

प्यादे घोडे हाथी बैल रथ नर्तकी और गंधर्व यह सात प्रकारकी सेना है। इस सातों ही प्रकारकी सेनाकी एक एक पल्यकी आयु है। इस सात प्रकारकी सेनामें एक एक महत्तर भी है और प्रत्येककी एक एक पल्यकी आयु है। सेनाके महत्तरोंमें पदाति सेनाका महत्तर वायु है। यह वायु महत्तर, पदाति सेनाकी सात कक्षाओंसे वेष्टित है अर्थात् पदाति सेनाकी सात कक्षायें हैं। पहिली कक्षामें चौरासी लाख

प्यादे हैं। दूसरी कक्षामें इससे दूने, तीसरी कक्षामें उससे दूने इसप्रकार उत्तरोत्तर सातवीं कक्षापर्यंत पदातियोंकी संख्या दूनी दूनी है।

घोडोंकी सेनाके महत्तरका नाम हरि है। हाथियोंकी सेनाके महत्तरका नाम ऐरावत है। बैलोंकी सेनाके महत्तरका नाम दामयस्ति (ष्टि) है। रथोंकी सेनाके महत्तरका मातुलि नाम है। गणिकाओंकी सेनाकी महत्तरिकाका नाम नीलांजना है। एवं गंधर्वोंकी सेनाके महत्तरका नाम अरिष्टयशस्क है। इन छहों प्रकारकी सेनाकी संख्या पदाति सेनाकी संख्याके समान समझ लेनी चाहिये। यह जो ऊपर पदाति आदिके देवोंकी संख्याका वर्णन किया गया है वह विक्रियाजनित है किंतु स्वाभाविक (असली) देव तो एक एक सेनामें छहसौ छहसौ हैं तथा उन स्वाभाविक छहसौ देवोंमें प्रत्येक देवकी छहसौ छहसौ ही देवियां हैं। इन छहसौ देवियोंमें प्रत्येक देवी अपने विक्रियाबलसे छह छह देवियोंका रूप धारण करनेमें समर्थ है एवं प्रत्येक देवीकी आधे आधे पल्यकी आयु है।

वायु हरि ऐरावत आदि जो सात सेनाओंके महत्तर कहे गये हैं उनमें भी प्रत्येककी छहसौ छहसौ देवियां हैं। और उनमें प्रत्येक देवी अपनी विक्रियोंसे छह छह देवियोंके रूप धारण करनेमें समर्थ है और हर एक देवीकी आयु आधे आधे पल्यकी है।

एक पल्यकी आयुके धारक जो ऊपर चौरासी हजार आत्मरक्षक देव कह आये हैं उन देवोंमें प्रत्येक देवकी दो दोसै देवियां हैं। प्रत्येक देवी अपने विक्रियाबलसे छह छह देवियोंके रूप धारण करनेमें समर्थ हैं और हर एककी आयु आधे आधे पल्यकी है।

इंद्रका बालक नामका एक आभियोग्य देव है। वह एक पल्यकी आयुका धारक है और जंबू-

द्वीपकी बराबर वाहन और विमान स्वरूप होनेकी विशिष्ट सामर्थ्य रखता है। इस बालक देवकी छहसौ देवियां है। प्रत्येक देवी अपने विक्रियाबलसे छह छह देवियोंके रूप धारण करनेमें समर्थ है एवं आधे आधे पल्यकी उनकी आयु है।

पूर्व दिशाके स्वयंप्रभ विमानमें सोम नामका लोकपाल रहता है। उसकी आयु ढाई पल्यकी है। ढाई पल्यकी आयुके धारक उसके चार हजार सामानिक देव हैं। एवं ढाई पल्यकी ही आयुकी धारक उसकी चार हजार देवियां हैं। चारो लोकपालोंकी चार पट्ट देवियां हैं और उनमें प्रत्येककी आयु ढाई पल्यकी है।

सोम लोकपालकी अभ्यंतर सभाका नाम ईषा है। वह पचास देवोंकी है और उनमें प्रत्येककी आयु सवा सवा पल्यकी है। मध्यम सभाका नाम हढा है। वह चारसौ देवोंकी है और उसके भी प्रत्येक देवकी आयु सवा पल्यकी है। बाह्य सभाका नाम चतुरंता है वह पांचसौ देवोंकी है एवं उसके देवोंकी भी आयु सवा पल्यकी है। दक्षिण दिशामें एक वरज्येष्ठ नामका विमान है उसका स्वामी यम नामका लोकपाल है उसका कुल वर्णन सोमलोकपालके समान है। पश्चिम दिशाके अंजन नामक विमानमें वरुण नामका लोकपाल है और वह पौने तीन पल्यप्रमाण आयुका धारक है। उसकी अभ्यंतर सभाका नाम ईषा है और वह डेढ पल्यकी आयुके धारक साठ देवोंकी है। मध्यम सभाका नाम हढा है। उसमें रहनेवाले पांचसौ देव हैं और उनकी आयु कुछ कम डेढ पल्यकी है। तथा बाह्य सभाका नाम चतुरंता है। उसमें रहनेवाले छहसौ देव हैं एवं उनकी आयु एक देश अधिक डेढ पल्यकी है। इन तीनों सभाके देवोंकी देवियोंकी आयु अपने अपने स्वामियोंकी आयुके बराबर है। इस वरुण लोकपालका शेष वर्णन सोम लोकपालके समान समझ लेना चाहिये। उत्तर दिशाके वल्गु नामक विमानमें वैश्रवण

नामका लोकपाल रहता है। वह तीन पल्यकी आयुका धारक है। उसकी अभ्यंतर सभा ईशाके सत्तर देव हैं और उनमें प्रत्येककी आयु डेढ पल्यकी है। मध्यम सभा दृढाके छहसौ देव हैं और उनकी आयु कुछ कम डेढ पल्यकी है। तथा बाह्य सभा चतुरंताके सातसौ देव हैं और उनकी आयु सवा पल्यप्रमाण है। इस वैश्रवण लोकपालकी तीनों सभाके देवोंकी देवियां अपने अपने स्वामियोंसे आधी आधी स्थितिवाली हैं और कुल वर्णन सोमलोकपालके समान समझ लेना चाहिये। चारो लोकपालोंमें प्रत्येकके साढे तीन तीन करोड अप्सरा हैं।

सौधर्म स्वर्गके इंद्रक विमान इकतीस हैं। श्रेणिबद्ध विमान चार हजार तीनसौ इकहत्तर हैं तथा पुष्पप्रकीर्णक विमानकी संख्या इकतीस लाख पिचानवे हजार पांचसौ अट्ठानवे है इसप्रकार इन्द्रक श्रेणिबद्ध और पुष्पप्रकीर्णक ये मिलकर कुल विमान बत्तीस[2] लाख हैं इसप्रकार सौधर्म स्वर्गका वर्णन कर दिया गया। ऐशान स्वर्गका वर्णन इसप्रकार है—

प्रभानामके इकतीसवें इन्द्रक विमानसे उत्तरकी दिशामें जो बत्तीस श्रेणिबद्ध विमान हैं उनमें अठारहवें विमानकी कल्प संज्ञा है उसका कुल परिवार वर्णन पहिले कहे गये सौधर्म इंद्रके विमानके समान समझ लेना चाहिये। इस विमानका स्वामी ऐशान इंद्र है। इस ऐशान इंद्रके अट्ठाईस लाख विमान हैं तेतीस त्रायस्त्रिंश देव हैं। अस्सी हजार सामानिक देव हैं। तीन सभा हैं। सात प्रकारकी सेना हैं। अस्सी हजार आत्मरक्षक देव हैं और चार लोकपाल हैं। श्रीमती १ सुसीमा २ सुमित्रा ३ वसुंधरा ४ जया ५ जयसेना ६ अमला ७ और प्रभा ८ ये आठ उसकी देवियां हैं। इनमें प्रत्येककी सात सात

१ प्राचीन भाषामें अठत्तर पाठ है। २ स्थूल दृष्टिसे यह संख्या है।

पल्यकी आयु है । बत्तीस हजार बल्लभिका देवी हैं और उनकी प्रत्येककी आयु सात पल्यप्रमाण है ।

ऐशान इंद्रकी अभ्यन्तर सभाका नाम समिता है । उसमें रहनेवाले दस हजार देव हैं । और हर एककी सात सात पल्यकी आयु है । मध्यम सभाका नाम चंद्रा है । उसमें बारह हजार देव हैं और प्रत्येक छह छह पल्यकी आयुके धारक हैं । तथा वाह्य सभाका नाम जातु है । उसमें चौदह हजार देव हैं और हर एक पांच पांच पल्यकी आयुका धारक है ।

ऐशान इंद्रकी भी सात प्रकारकी सेनाके सात महत्तर हैं उनमें पदाति सेनाका महत्तर लघुपराक्रम है । घोडोंकी सेनाका महत्तर अमितगति है । बैलोंकी सेनाका महत्तर द्रुपकान्त है । रथोंकी सेनाका महत्तर किन्नर, हाथियोंकी सेनाका महत्तर पुष्पदन्त, गंधर्वोंकी सेनाका महत्तर गीतयश और गणिकाओंकी सेनाकी महत्तरा श्वेतानामकी गणिका है । पदाति सेनाका महत्तर सात कक्षाओंसे वेष्टित है । पहिली कक्षामें अस्सी हजार देव हैं । दूसरी कक्षामें उससे दूने हैं । तीसरी कक्षामें उससे भी दूने हैं इसीप्रकार सातवीं कक्षातक दूने दूने देव समझ लेने चाहिये । इसीप्रकार घोडे आदि सेनाके महत्तरोंकी भी विक्रियारूप सेना गिन लेनी चाहिये । ये समस्त सेनाके देव और उनके महत्तर कुछ अधिक एक एक पल्यकी आयुके धारक हैं ।

ऐशान स्वर्गकी दाक्षिण दिशाके सम नामके विमानमें सोम नामका लोकपाल रहता है । वह साढे चार पल्यकी आयुका धारक है । उसकी अभ्यंतर सभामें साठि देव हैं । मध्यम सभामें पांचसै देव हैं और वाह्य सभामें छहसौ सात देव हैं । पश्चिम दिशाके सर्वतोभद्र विमानमें यम नामका लोकपाल है उसकी आयु साढे चार पल्यकी है । इस यम लोकपालका शेष वर्णन सोम लोकपालके समान है । उत्तर

दिशाके सुभद्र नामके विमानमें वरुण नामका लोकपाल है। पांच पल्यकी आयुका धारक है। उसकी अभ्यंतर सभामें अस्सी देव हैं। मध्यम सभामें सातसै देव हैं और वाह्य सभामें आठसै देव हैं। पूर्वदिशाके अमित नामके विमानमें वैश्रवण नामका लोकपाल है। पोने पांच पल्यकी आयुका धारक है। उसकी अभ्यंतर सभामें सत्तर देव हैं। मध्यम सभामें छहसौ देव हैं और वाह्य सभामें सातसौ देव हैं।

ऐशान इंद्रका बालकके समान पुष्पक नामका आभियोग्य देव है वह अपनी विक्रियासे जम्बूद्वीपके समान पुष्पक नामका वाहन वा विमान बनानेमें समर्थ है। ऐशान इंद्रका शेष वर्णन सौधर्म इंद्रके समान समझ लेना चाहिये इसप्रकार उत्तरदिशाके श्रेणिबद्ध और पुष्पप्रकीर्णक विमानोंके स्वामी ऐशान इन्द्रका और ऐशान स्वर्गका वर्णन कर दिया गया। अब सानत्कुमार और माहेन्द्रका वर्णन किया जाता है—

सौधर्म स्वर्गके अंतिम प्रभा नामके इंद्रक विमानके ऊपर हजारों योजनोंके वाद सानत्कुमार और माहेंद्र नामके स्वर्ग हैं। उनमें महलोंके समान अंजन १ वनमाल २ नाग ३ गरुड ४ लांगल ५ वलभद्र ६ और चक्र ७ नामके सात विमानोंके पटल हैं। इनमें अंजन विमानकी चारो दिशाओंमें चार विमानोंकी श्रेणियां हैं अर्थात् श्रेणिबद्ध विमान हैं एवं विदिशाओंमें पुष्पप्रकीर्णक विमान हैं। अंजन विमानकी चारो दिशाओंकी श्रेणियोंमें प्रत्येकमें इकतीस इकतीस विमान हैं अर्थात् श्रेणिबद्ध विमान प्रत्येक दिशामें इकतीस इकतीस हैं। आगेके चक्र विमान पर्यंत एक एक कम होता चला गया है अर्थात्—

अंजन विमानकी चारो दिशाओंमें इकतीस इकतीस श्रेणिबद्ध विमान हैं। वनमाल विमानकी चारों दिशाओंमें तीस तीस श्रेणिबद्ध विमान हैं। नाग विमानकी चारो दिशाओंमें उनतीस उनतीस

श्रेणिबद्ध विमान हैं। गरुड नामक विमानकी चारो दिशाओंमें अट्ठाईस अट्ठाईस श्रेणिबद्ध विमान हैं। लांगल नामक विमानकी चारो दिशाओंमें सत्ताईस सत्ताईस श्रेणिबद्ध विमान हैं। बलभद्र नामक विमानकी चारो दिशाओंमें छब्बीस छब्बीस श्रेणिबद्ध विमान हैं। एवं चक्र नामक विमानकी चारो दिशाओंमें पचीस पचीस श्रेणिबद्ध विमान हैं। इन विमानोंका आपसमें अंतर बहुतसे लाख योजनोंका है अर्थात् अंजन नामक इंद्रक विमानसे ऊपर बहुतसे लाख योजनोंके अंतरसे वनमाल नामका विमान है वनमालके ऊपर बहुतसे लाख योजनोंके अंतरसे नाग नामका इंद्रक विमान है इसीप्रकार आगे भी समझ लेना चाहिये।

चक्र नामक अंतिम इंद्रक विमानकी दक्षिण दिशाके पचीस श्रेणिबद्ध विमानोंमेंसे पंद्रहवें श्रेणिबद्ध विमानकी कल्पसंज्ञा है। इसका कुल वर्णन सौधर्म स्वर्गके कल्प विमानके समान समझ लेना चाहिये। उस पंद्रहवें श्रेणिबद्ध विमानका स्वामी सानत्कुमार नामका इंद्र है। उसके बराह लाख विमान हैं। तेतीस त्रायस्त्रिंश देव हैं। बहत्तर हजार सामानिक देव हैं। तीन सभा हैं। सातप्रकारकी सेना हैं। बहत्तर हजार आत्मरक्षक देव हैं और चार लोकपाल हैं। तथा जिसप्रकार सौधर्म इंद्रकी आठ पट्टदेवियां कह आये हैं उसीप्रकार सानत्कुमार इंद्रकी भी आठ पट्टदेवियां हैं और उनमें प्रत्येक पट्टदेवीकी नौ नौ पल्यकी आयु है। इन आठो पट्टदेवियोंमें प्रत्येक अठारह अठारह हजार देवियोंसे वेष्टित हैं और हर एक अपने विक्रियाबलसे बत्तीस बत्तीस हजार देवियोंके रूप धारण करनेमें समर्थ है। सानत्कुमार इंद्रकी आठ पट्टदेवियोंके सिवाय आठ हजार वल्लभिका देवियां भी हैं तथा उनकी आयु भी नौ नौ पल्यकी है और प्रत्येक बत्तीस हजार देवियोंका अपनी विक्रियासे रूप धारण कर सकती है।

सानत्कुमार इंद्रकी अभ्यंतर सभाका नाम सामिता है उसमें आठ हजार देव हैं और उनकी कुछ अधिक साढे तीन सागरकी आयु है। मध्यम सभाका नाम चंद्रा है। उसमें दश हजार देव हैं और उनकी भी कुछ अधिक साढे तीन सागरकी आयु है। तथा वाह्य सभाका नाम जातु है। उसमें रहनेवाले वारह हजार देव हैं और उनकी साढे तीन सागरकी आयु है।

अभ्यंतर सभाके देवोंमें प्रत्येक देवकी सात सात सौ देवियां हैं और उनकी पांच पांच पल्यकी आयु है। मध्यम सभाके प्रत्येक देवकी छह छह सौ देवियां हैं और उनकी आयु भी पांच पांच पल्यकी है एवं वाह्य सभाके प्रत्येक देवकी पांच पांचसौ देवियां हैं और उनकी आयु भी पांच पांच पल्यकी है। तथा इनमें हर एक देवी अपनी अपनी विक्रियासे उतने ही प्रमाण रूप धारण करनेमें समर्थ है अर्थात् अभ्यंतर सभाके देवोंकी प्रत्येक देवी अपनी विक्रियासे सातसौ २ देवियोंका रूप धारण कर सकती है। मध्यम सभाके देवोंकी प्रत्येक देवी छहसौ छहसौ और वाह्य सभाके देवोंकी प्रत्येक देवी पांचसौ पांचसौ देवियोंके रूप धारण कर सकती है। सानत्कुमार इंद्रकी सेनाके महत्तर सौधर्म इंद्रके महत्तरोंके समान हैं और वे साढे तीन सागर प्रमाण आयुके धारक हैं।

ऊपरके समान यहांपर पदातियोंकी सात कक्षायें हैं। पहिली कक्षामें बहत्तर हजार देव हैं दूसरीमें उससे दूने देव हैं। तीसरीमें उससे दूने इसप्रकार सातवीं कक्षा तक देवोंकी दूनी दूनी संख्या समझ लेनी चाहिये। इसीप्रकार घोडे आदि अन्य सेनाओंकी भी सात सात कक्षा जान लेनी चाहिये।

सेनाके महत्तरोंमें प्रत्येककी तीन तीनसौ देवियां हैं और उनकी पांच पल्यकी आयु है। आत्मरक्ष देवोंमें एक एकके सौ सौ देवियां हैं और उनकी भी पांच पांच पल्यकी आयु है। विमानके नियोगी—

बालक नामक आभियोग्य देवकी आयु साढे तीन सागरप्रमाण है। तीनसै उसकी देवियां हैं और उनकी पांच पांच पल्यकी आयु है।

पूर्व आदि दिशाके स्वयंप्रभ वरज्येष्ठ स्वयंजन और वल्गु इन चार विमानोंमें रहनेवाले सोम यम वरुण और वैश्रवण ये चार लोकपाल हैं। अर्थात् पूर्व दिशामें स्वयंप्रभ विमान है उसमें सोम नामका लोकपाल रहता है। दक्षिण दिशामें वरज्येष्ठ विमान है उसमें यम लोकपाल रहता है। पश्चिम दिशामें स्वयंजन नामका विमान है उसमें वरुण लोकपाल रहता है और उत्तर दिशामें वल्गु नामका विमान है उसमें वैश्रवण नामका देव रहता है। इनमें हरएक लोकपालके एक एक हजार सामानिक देव हैं। एक एक हजार देवियां हैं। चार चार पट्टदेवियां हैं और तीन सभायें हैं। चारो लोकपालोंमें सोम और यम नामके लोकपालोंकी एक सागरप्रमाण स्थिति है। वरुणकी सवा सागर और वैश्रवणकी डेढ सागर प्रमाण स्थिति है।

सोम और यम लोकपालोंकी अभ्यंतर मभामें चालीस देव हैं। मध्यम सभामें तीनसौ देव हैं और वाह्य सभामें चारसौ देव हैं। वरुण लोकपालकी अभ्यंतर सभामें पचास देव हैं। मध्यम सभामें चारसौ और वाह्य सभामें पांचसौ देव हैं। वैश्रवण लोकपालकी अभ्यंतर सभामें साठि देव हैं। मध्यम सभामें पांचसौ और वाह्य सभामें छहसौ देव हैं।

चारो लोकपालोंकी चारो अभ्यंतर सभाके देवोंकी आयु तीन सागरकी है और प्रत्येक देवके सौ सौ देवियां हैं। चारो लोकपालोंकी चारो मध्यम सभाके देवोंकी आयु कुछ कम तीन सागरकी है और प्रत्येक देवकी सत्तर सत्तर देवियां हैं तथा चारो लोकपालोंकी चारो वाह्य सभाओंके देवोंकी आयु ढाई

पल्यकी है और प्रत्येक देवकी पचास पचास देवियां हैं। सानत्कुमारका वर्णन कर दिया गया माहेंद्रका वर्णन इसप्रकार है—

सानत्कुमार स्वर्गके अंतिम चक्र नामके इंद्रक विमानकी उत्तर दिशाके पचीस श्रेणिबद्ध विमानोंमें पंद्रहवें श्रेणिबद्ध विमानकी कल्प संज्ञा है। उसका कुल वर्णन ऐशान कल्पके समान समझ लेना चाहिये इस पंद्रहवें श्रेणिबद्ध विमानका स्वामी माहेंद्र नामका इंद्र है इस माहेंद्र इंद्रके आठ लाख विमान हैं। तेंतीस त्रायस्त्रिंश देव हैं। सत्तर हजार सामानिक देव हैं। तीन सभा हैं। सत्तर हजार आत्मरक्षक देव हैं और चार लोकपाल हैं। ऐशान इंद्रकी पट्टदेवियोंके जो नाम ऊपर कह दिये गए हैं उन्हीं नामोंकी धारक माहेंद्र इंद्रके भी आठ पट्टदेवियां हैं और उनकी ग्यारह पल्यकी आयु है तथा आठ हजार वल्लभिका देवियां हैं और उनकी भी आयु ग्यारह पल्यकी है। इन वल्लभिका देवियोंका शेष वर्णन सानत्कुमार इंद्रकी वल्लभिका देवियोंके समान समझ लेना चाहिये।

माहेंद्र इंद्रकी समिता नामक अभ्यंतर सभामें छह हजार देव हैं। चंद्रा नामकी मध्यम सभामें आठ हजार देव हैं और जातु नामक बाह्य सभामें दश हजार देव हैं। इन तीनों सभामें रहनेवाले देवोंकी आयु सानत्कुमार इंद्रकी सभाओंके देवोंसे कुछ अधिक है। शेष देवियोंका परिमाण उनकी आयु और विक्रियाकी सामर्थ्य आदि सानत्कुमार इंद्रकी सभाओंमें रहनेवाले देवोंके समान समझ लेना चाहिये। ऐशान इंद्रकी सेनाके महत्तरोंके जो नाम कह आए हैं वे ही माहेंद्र इंद्रकी सेनाके महत्तरोंके समझ लेना चाहिये।

माहेंद्र इंद्रकी पदाति सेनाकी सात कक्षा हैं। उनमें पहिली कक्षामें सत्तर हजार देव हैं। दूसरी

कक्षामें उससे दूने देव हैं तीसरी कक्षामें उससे दूने हैं इसप्रकार सातवीं कक्षा तक उत्तरोत्तर दूने दूने देव समझ लेने चाहिये। इसीप्रकार घोडे आदि सेनाओंमें भी कक्षाओंकी व्यवस्था समझ लेनी चाहिये। माहेंद्र देवके सेनाओंके महत्तरोंमें प्रत्येक महत्तरकी तीन तीनसै देवियां हैं। हर एक देवी सात सात पल्यकी आयुकी धारक है। आत्मरक्ष देवोंकी आयु कुछ अधिक साढे तीन सागरप्रमाण है। हर एक आत्मरक्षके सौ सौ देवियां हैं और उनकी सात सात पल्यकी आयु है।

दक्षिण आदि दिशामें सम, सर्वतोभद्र, सुभद्र और समित ये चार विमान हैं और इनमें क्रमसे सोम, यम, वरुण और वैश्रवण ये चार लोकपाल रहते हैं। इन चारो लोकपालोंमें प्रत्येक लोकपालके एक एक हजार सामानिक देव, एक एक हजार देवियां, चार चार पट्ट देवियां और तीन तीन सभायें हैं। चारो लोकपालोंमें वरुणकी स्थिति साढे तीन सागर प्रमाण है। उससे कम स्थिति वैश्रवणकी है। उससे भी कम स्थिति सोम और यम लोकपालकी है।

सोम और यम लोकपालोंकी अभ्यन्तर सभामें पचास देव हैं। मध्यम सभामें चारसौ देव हैं। वाह्य सभामें पांचसौ देव हैं। वैश्रवण लोकपालकी अभ्यंतर सभामें साठि देव हैं, मध्यम सभामें पांचसौ देव हैं और वाह्य सभामें छहसौ देव हैं। वरुण लोकपालकी अभ्यंतर सभामें सत्तर देव हैं। मध्यम सभामें छहसौ देव हैं और वाह्य सभामें सातसौ देव हैं।

चारो लोकपालोंकी चारो अभ्यंतर सभाओंमें रहनेवाले प्रत्येक देवकी सौ सौ देवियां हैं। चारो मध्यम सभाओंमें रहनेवाले प्रत्येक देवकी सत्तर सत्तर देवियां हैं तथा चारो लोकपालोंकी चारो वाह्य सभाओंमें रहनेवाले देवोंमें प्रत्येक देवकी पचास पचास देवियां हैं। इन देवियोंकी आयु किंचित् अधिक,

समान और किंचित घाटि तीन सागर प्रमाण है अर्थात् अभ्यंतर सभाओंमें रहनेवाले देवोंकी देवियोंकी आयु कुछ अधिक तीन सागर प्रमाण है। मध्यम सभामें रहनेवाले देवोंकी देवियोंकी आयु तीन सागर प्रमाण है और वाह्य सभाओंके देवोंकी देवियोंकी आयु कुछ कम तीन सागर प्रमाण है।

माहेंद्र देवका पुष्पक नामके विमानका रचनेवाला आभियोग्य जातिका पुष्पक नामका देव है। उसकी आयु कुछ अधिक साढ तीन सागर प्रमाण है। इसके अनुयायी सौ देव हैं और वे कुछ अधिक दो सागर प्रमाण आयुके धारक हैं। इसप्रकार यह सानत्कुमार और माहेंद्र स्वर्गोंका वर्णन कर दिया गया अब ब्रह्मलोक और ब्रह्मोत्तर स्वर्गोंका वर्णन किया जाता है—

सानत्कमार स्वर्गके अंतिम चक्र नामक इंद्रक विमानके ऊपर लाखों योजनके वाद ब्रह्मलोक और ब्रह्मोत्तर नामक दो स्वर्ग हैं। उनमें महलोंके समान अरिष्ट १ देवसमित २ ब्रह्म ३ और ब्रह्मोत्तर ४ ये चार पटल हैं। अरिष्ट नामक इंद्रक विमानकी चारो दिशाओंमें चार विमानोंकी श्रेणियां हैं। प्रत्येक श्रेणिमें चौवीस चौवीस श्रेणिबद्ध विमान हैं तथा विदिशाओंमें पुष्पप्रकीर्णक विमान हैं। अरिष्ट नामके इंद्रक विमानकी चारो दिशाओंमें जितने जितने श्रेणिबद्ध विमान कहे गये हैं उनसे आगेके ब्रह्मोत्तर इंद्रक विमान पर्यंत विमानोंमें एक एक श्रेणिबद्ध विमानकी कमी होती चली गई है अर्थात्—अरिष्ट नामक विमानकी चारो दिशाओंमें चौवीस चौवीस श्रेणिबद्ध विमान हैं। देवसमित इंद्रक विमानकी चारो दिशाओंमें तेईस तेईस श्रेणिबद्ध विमान हैं। ब्रह्म नामक इंद्रक विमानकी चारो दिशाओंमें वाईस वाईस श्रेणिबद्ध विमान हैं और ब्रह्मोत्तर नामक इंद्रक विमानकी चारो दिशाओंमें इकीस इकीस श्रेणिबद्ध विमान हैं। तथा इन प्रस्तारोंके आपसमें अंतर भी लाखों योजनोंके हैं अर्थात् अरिष्ट नामक

पटलके लाखो योजनोंके अंतरसे देवसमित नामका पटल है। उससे लाखो योजनोंके फासलेसे ब्रह्म पटल है और उससे लाखों योजनोंके फासलेसे ब्रह्मोत्तर पटल है।

ब्रह्मोत्तर नामक इंद्रक विमानकी दक्षिण दिशाके इकीस श्रेणिबद्ध विमानोंमें बारहवें विमानकी कल्प संज्ञा है। उसका कुछ वर्णन पहिलेके समान है। उस बारहवें श्रेणिबद्ध विमानका स्वामी ब्रह्म नामक इंद्र है। कुछ अधिक दो लाख विमान हैं। तेतीस त्रायस्त्रिंश देव हैं। छत्तीस हजार सामानिक देव हैं। तीन सभा, सात प्रकारकी सेना, छत्तीस हजार अत्मरक्ष और चार लोकपाल हैं। सौधर्म इंद्रकी जो पद्म आदि पट्टदेवियां कह आये हैं उन्हीं नामोंकी धारक आठ पट्टदेवियां ब्रह्म इंद्रकी भी हैं। उनकी तेरह पल्यकी आयु है और हर एक पट्टदेवी चार चार (चौदह चौदह) हजार देवियोंसे परिवारित है। इस ब्रह्म इंद्रकी दो हजार वल्लभिका देवियां हैं और उनकी तेरह तेरह पल्यकी आयु है तथा हर एक पट्टदेवी और वल्लभिका देवी अपनी विक्रियासे चौसठ चौसठ हजार देवांगनाओंके रूप धारण करनेमें समर्थ है।

ब्रह्म इंद्रकी अभ्यंतर सभाका नाम समिता है। वह चार हजार देवोंकी है और उन देवोंमें प्रत्येक देवकी आयु आठ आठ सागर प्रमाण है। मध्यम सभाका नाम चंद्रा है। उसमें छह हजार देव हैं और वे कुछ घाटि आठ सागर प्रमाण आयुके धारक हैं। वाह्य सभाका नाम जातु है वह आठ हजार देवोंकी है और उन देवोंकी आयु आठ सागरकी है। अभ्यंतर सभाके देवोंमें प्रत्येक देवकी पचास पचास देवियां हैं। मध्यम सभामें रहनेवाले देवोंके चालीस चालीस देवियां हैं और वाह्य सभामें रहनेवाले देवोंके तीस तीस देवियां हैं।

---

१—यह पाठ प्राचीन भाषामें है वह गलत प्रतीत होता है क्योंकि उत्तरोत्तर कम संख्या है।

ब्रह्म इंद्रकी सेनाओंके महत्तर पूर्वोक्त वायु आदि नामोंके धारक ही देव हैं और उनकी साढे सात सागर प्रमाण आयु है। पदाति नामकी सेनाकी पहिले ही के समान सात कक्षा हैं। उसकी प्रथम कक्षामें छब्बीस हजार देव हैं। दूसरी कक्षामें उससे दूने हैं। तीसरीमें उससे दूने हैं इसप्रकार सातवीं कक्षा तक प्रत्येक कक्षामें देवोंकी संख्या दूनी दूनी है। वायु आदिक जो सात महत्तर कहे गये हैं उनमें प्रत्येक महत्तरकी ढाई ढाईसौ सामान्य देवियां और चार चार पट्ट देवियां हैं। आत्मरक्ष देवोंकी आयु साढे सात सागरकी है और एक एक देवकी पचास पचास देवियां हैं। ब्रह्म इंद्रका भी बालक नामका आभियोग्य देव है। एवं उसकी आयु और देवांगना उतनी ही हैं अर्थात् साढे सात सागरकी आयु और पचास देवियां हैं।

ब्रह्म स्वर्गकी पूर्व आदि दिशाओंमें स्वयंप्रभ वरज्येष्ठ स्वयंजन और वल्गु ये चार विमान हैं और उनमें क्रमसे सोम यम वरुण और वैश्रवण ये चार लोकपाल रहते हैं। इन चारो प्रकारके लोकपालोंमें प्रत्येकके पांच पांचसौ सामानिक देव हैं पांच पांचसौ सामान्य देवियां हैं और चार चार पट्टदेवियां हैं। चारो लोकपालोंमें वैश्रवण लोकपालकी आयु साढे सात सागरकी है। उससे कुछ कम वरुण लोकपालकी है और उससे भी कम सोम और यम नामके लोकपालोंकी है।

सोम और यम लोकपालोंकी अभ्यंतर सभाके तीस देव हैं। मध्यम सभाके दोसौ देव हैं। वाह्य सभाके तीनसौ देव हैं। वरुण लोकपालकी अभ्यंतर सभाके चालीस देव हैं। मध्यसभाके तीनसौ देव हैं और वाह्य सभाके चारसौ देव हैं। वैश्रवण लोकपालकी अभ्यंतर सभाके पचास देव हैं। मध्यसभाके चारसै देव हैं और बाह्य सभाके पांचसै देव हैं। चारों लोकपालोंकी चारो अभ्यंतर सभाओंके देवोंकी

आयु आठ सागर प्रमाण है। चारो मध्य सभाओंके देवोंकी कुछ कम आठ सागरकी है और चारो वाह्य सभाके देवोंके साढे सात सागरकी है। उनकी देवियां क्रमसे पचास पचास, चालीस चालीस और तीस तीस हैं अर्थात् अभ्यंतर सभाओंके देवोंमेंसे प्रत्येक देवकी पचास पचास देवियां हैं। मध्यसभाओंके देवोंमेंसे प्रत्येक देवकी चालीस चालीस और वाह्य सभाओंके देवोंमेंसे प्रत्येक देवकी तीस तीस देवियां हैं।

ब्रह्मोत्तर नामक इंद्रक विमानकी उत्तरादिशाके इकीस श्रेणिबद्ध विमानोंमेंसे बारहवें विमानका नाम कल्प है। इसका कुल वर्णन पहिलेके समान है। इस विमानका स्वामी ब्रह्मोत्तर देव है। इस ब्रह्मो-त्तर इंद्रके कुछ कम दो लाख विमान हैं। तेतीस त्रायस्त्रिंश देव हैं। बत्तीस हजार सामानिक देव हैं। तीन सभा, सात प्रकारकी सेना, बत्तीस हजार आत्मरक्ष और चार लोकपाल हैं। जिसप्रकार ऐशान इंद्रकी आठ पट्टदेवी कह आये हैं उन्हीं नामोंकी धारक ब्रह्मोत्तर देवकी भी आठ पट्टदेवियां हैं और वे पंद्रह पल्यकी आयुकी धारक हैं। तथा इन पट्टदेवियोंके सिवाय दो हजार वल्लभिका देवियां हैं और उनकी आयु भी पंद्रह पल्यकी है। इनका अवशिष्ट वर्णन ब्रह्म इन्द्रके समान समझ लेना चाहिये।

ब्रह्मोत्तर इंद्रकी अभ्यंतर सभाका नाम समिता है उसमें दो हजार देव हैं। मध्यम सभाका नाम चंद्रा है वह चार हजार देवोंकी है। वाह्य सभाका नाम जातु है और उसमें छह हजार देव हैं। अन्य सब वर्णन ब्रह्मेंद्रके समान समझ लेना चाहिये। पुष्पक नामका आभियोग्य देव भी ब्रह्म इंद्रके समान है। पदाति नामकी सेनाकी सात कक्षा हैं। पहिली कक्षामें बत्तीस हजार देव हैं आगे आगेकी कक्षाओंमें ब्रह्म इंद्रके समान दूने दूने हैं। आत्मरक्ष देवोंकी संख्या भी ब्रह्म इंद्रके समान है। दक्षिण आदि चारो दिशाओंमें सोम आदिके चार लोकपाल हैं और उनका कुल वर्णन ब्रह्म इंद्रके समान समझ लेना चाहिये।

ब्रह्मोत्तर नामक इंद्रक विमानके ऊपर लाखों योजनोंके बाद लांतव और कापिष्ठ नामके दो स्वर्ग हैं। इनमें ब्रह्महृदय और लांतव नामक दो पटल हैं। लांतव विमानकी दक्षिणश्रेणिके उन्नीस विमानोंमें नववें विमानका नाम कल्प है और उसका स्वामी लांतव नामका इंद्र है। इस लांतव इंद्रके कुछ अधिक पच्चीस हजार विमान हैं। तेतीस त्रायस्त्रिंश देव हैं। चौबीस हजार सामानिक देव हैं। तीन सभा, सात प्रकारकी सेना, चौबीस हजार आत्मरक्ष देव और चार लोकपाल हैं। सौधर्म इंद्रकी पट्टदेवियोंके जो नाम कह आए हैं उन्हीं नामोंकी धारक लांतव इंद्रकी भी आठ पट्टदेवियां हैं और उनकी सत्रह पल्यकी आयु है। हर एक पट्टदेवी दो दो हजार देवियोंसे परिवारित है। इन पट्टदेवियोंके सिवाय पांचसौ वल्ल-भिका देवियां हैं और उनकी भी सत्रह सत्रह पल्यकी आयु है। तथा हर एक पट्टदेवी और हर एक वल्लभिका देवी एक लाख अट्ठाईस हजार देवियोंका रूप अपनी विक्रियासे धारण कर सकती है।

लांतव इंद्रकी अभ्यंतर सभाका नाम समिता है और वह एक हजार देवोंकी है। इस अभ्यंतर सभाके प्रत्येक देवकी आयु कुछ अधिक दश सागरप्रमाण है और हर एकके सत्तासी सत्तासी देवियां हैं। मध्य सभाका नाम चंद्रा है। उसमें रहनेवाले दो हजार देव हैं। इस मध्य सभामें रहनेवाले प्रत्येक देवकी आयु कुछ कम दश सागरप्रमाण है और हर एकके पिचहत्तर २ देवियां हैं। वाह्य सभाका नाम जातु है वह चार हजार देवोंकी है। इस वाह्य सभाके रहनेवाले देवोंकी आयु मध्य सभाके रहनेवाले देवोंसे कुछ कम है और प्रत्येकके त्रेसठि त्रेसठि देवियां हैं।

लांतव इंद्रका वालक नामका आभियोग्य देव है। वाह्य सभाके देवोंकी जो आयु कह आए हैं उतनी ही इसकी आयु है और साठि देवियां हैं। सातो प्रकारकी सेना और उसके महत्तरोंकी आयु मध्यम

सभाके देवोंकी जितनी आयु कही गई है उससे कुछ कम है। तथा प्रत्येक सेनाकी सात सात कक्षा हैं। पहिली कक्षामें चौबीस हजार देव हैं। दूसरी कक्षामें उससे दूने हैं। तीसरी कक्षामें उससे दूने हैं इसप्रकार सातवीं कक्षा पर्यंत उत्तरोत्तर देवोंकी दूनी दूनी संख्या समझ लेनी चाहिये। सेनाके प्रत्येक देवकी और महत्तरकी साठि साठि देवियां हैं।

पूर्व आदि दिशाके स्वयंप्रभ वरज्येष्ठ स्वयंजन और वल्गु नामक विमानोंमें रहनेवाले सोम यम वरुण और वैश्रवण ये चार लोकपाल हैं। चारो लोकपालोंमें प्रत्येक लोकपालके चार चारसौ सामानिक देव हैं। ढाई ढाईसौ देवियां हैं। चार चार पट्टदेवियां हैं और तीन सभा हैं। जातु नामक वाह्य सभाके देवोंकी जितनी आयु कह आए हैं उतनी ही आयुका धारक वैश्रवण लोकपाल है। उससे कम आयुका धारक वरुण और उससे भी कम आयुके धारक सोम और यम नामक लोकपाल हैं।

सोम और यम लोकपालोंकी अभ्यंतर सभाओंमें बीस बीस देव हैं। मध्य सभाओंके सौ सौ देव हैं। एवं वाह्य सभाओंमें दो दोसौ देव हैं। वरुण लोकपालकी अभ्यंतर सभामें तीस देव हैं। मध्य सभामें दोसौ देव हैं एवं वाह्य सभामें तीनसौ देव हैं। वैश्रवण लोकपालकी अभ्यंतर सभामें चालीस देव हैं। मध्य सभामें तीनसौ देव हैं और वाह्य सभामें चारसौ देव हैं।

चारो लोकपालोंकी चारो अभ्यंतर सभाके देवोंकी आयु ग्यारह सागरप्रमाण है। चारो मध्यम सभाके देवोंकी आयु कुछ कम ग्यारह सागरप्रमाण ही है। तथा चारो वाह्य सभाके देवोंकी आयु मध्यम सभाओंके देवोंकी अपेक्षा कुछ कम है। इनके क्रमसे पचीस, बीस और पंद्रह पंद्रह देवियां हैं। अर्थात् अभ्यंतर सभाओंके देवोंमेंसे प्रत्येक देवकी पचीस, पचीस देवियां हैं। मध्य सभाओंके देवोंमेंसे प्रत्येक देवकी बीस बीस देवियां हैं और वाह्य सभाके देवोंमेंसे प्रत्येक देवकी पंद्रह पंद्रह देवियां हैं।

लांतव नामक इंद्रक विमानके उत्तर दिशाके उन्नीस श्रेणिबद्ध विमानोंमेंसे नवम विमानकी कल्प संज्ञा है। उसका कुल वर्णन पहिलेके ही समान है। इसका स्वामी कापिष्ठ नामका इंद्र है। उसके कुछ कम पच्चीस हजार विमान हैं। तेतीस त्रायस्त्रिंश देव हैं। बाईस हजार सामानिक देव, तीन सभा, सात प्रकारकी सेना, बाईस हजार आत्मरक्ष देव और चार लोकपाल हैं। श्रीमती १ सुसीमा २ सुमित्रा ३ वसुंधरा ४ जया ५ जयसेना ६ अमला ७ और प्रभा ८ ये आठ पट्टदेवियां हैं। पांचसै वल्लभिका हैं तथा प्रत्येक पट्टदेवी और वल्लभिका देवोंकी आयु उन्नीस उन्नीस पल्यकी है। शेष वर्णन लांतव इंद्रके समान समझ लेना चाहिये तथा तीनों सभायें भी लांतव इंद्रके समान समझ लेना चाहिये। समस्त सेनाओंमें सात सात कक्षा हैं। प्रथम कक्षामें बाईस बाईस हजार देव हैं आगेकी कक्षाओंमें लांतवेंद्रके समान देवोंकी दूनी दूनी संख्या समझ लेना चाहिये। तथा आत्मरक्ष आदिकी व्यवस्था भी लांतवेंद्रके ही समान है विशेष इतना है कि—

लांतवेंद्रकी जातु नामक वाह्य सभाके देवोंकी जो आयु कह आए हैं उतनी आयु वरुण लोकपालकी है। उससे कम आयु वैश्रवण नामक लोकपालकी है तथा इससे भी कम सोम और यम लोकपालकी है।

लांतव नामक इंद्रक विमानके ऊपर लाखो योजनोंके अंतरके वाद महाशुक्र नामका पटल है और शुक्र महाशुक्र नामक विमान हैं। महाशुक्र विमानकी दक्षिण दिशाके अठारह श्रेणिबद्ध विमानोंमें बारहवें विमानका नाम कल्प है। उसका वर्णन पहिलेके समान है। इसका स्वामी शुक्र नामका इंद्र है। इस शुक्र इंद्रके कुछ अधिक वीस हजार विमान हैं। तेतीस त्रायस्त्रिंश देव हैं। चौदह हजार सामानिक देव हैं। तीन सभा, सात प्रकारकी सेना, चौदह हजार आत्मरक्ष देव और चार लोकपाल हैं। पद्मा

आदि उपर्युक्त नामोंकी धारक आठ पट्ट देवियां हैं तथा हर एकके दश दश हजार देवियोंका परिवार है तथा ढाईसौ वल्लभिका देवियां हैं और एक एक पट्ट देवी और वल्लभिका देवी इकीस इकीस पल्यकी आयुवाली हैं और हर एक अपनी विक्रियासे दो लाख छप्पन हजार देवियोंका रूप धारण कर सकती है।

शुक्र इंद्रकी अभ्यंतर सभाका नाम समिता है। उसमें पांचसै देव रहते हैं। प्रत्येककी चौदह चौदह सागरकी आयु है और तेतालीस तेतालीस देवियां हैं। मध्य सभाका नाम चंद्रा है। उसमें एक हजार देव हैं। प्रत्येकके कुछ कम चौदह सागरकी आयु है और एक एकके अडतीस अडतीस देवियां हैं। वाह्य सभाका नाम जातु है। उसमें दो हजार देव हैं। मध्यम सभाके देवोंकी जो आयु कही गई है उससे कुछ कम उन देवोंकी आयु एवं हर एकके पैंतीस पैंतीस देवियां हैं। सात प्रकारकी सेना और उनके महत्तरोंकी आयु भी जातु सभाके देवोंके समान है।

प्रत्येक सेनाकी सात कक्षा हैं पहिली कक्षा चौदह हजार देवोंकी है। आगेकी कक्षाओंमें पहिलेके समान दूने दूने देव हैं तथा एक एकके पचास पचास देवियां हैं। बालक नामक आभियोग्य देवकी भी आयु जातु नामक वाह्य सभाके देवोंकी ही बरावर है और उन देवोंकी जितनी देवियां वताई गई हैं उतनी ही इसकी भी देवियां हैं तथा आत्मरक्ष देवोंका भी वर्णन जातु नामक वाह्य सभाके देवोंके ही समान है।

पूर्व आदि दिशाओंमें स्वयंप्रभ वरज्येष्ठ स्वयंजन और वल्गु नामक चार विमान हैं और उनमें क्रमसे सोम यम वरुण और वैश्रवण नामक चार लोकपाल रहते हैं। इन चारो लोकपालोंमें वैश्रवण लोकपालकी जातु सभाके देवोंके समान आयु है। वरुण लोकपालकी उससे भी कम आयु है और सोम

एवं यम लोकपालोंकी उससे भी कम आयु है। और यम लोकपालोंकी अभ्यंतर सभाओंमें आठ आठ देव हैं। मध्य सभाओंमें पचास पचास देव हैं और बाह्य सभाओंमें सौ सौ देव हैं। वरुण लोकपालकी अभ्यंतर सभामें वीस देव हैं। मध्यसभामें सौ देव हैं और बाह्य सभामें दोसौ देव हैं। वैश्रवण लोकपालकी अभ्यंतर सभामें वीस देव हैं। मध्य सभामें दोसौ देव हैं और बाह्य सभामें तीनसौ देव हैं।

चारो लोकपालोंकी चारो अभ्यंतर सभामें रहनेवाले देवोंकी आयु पंद्रह सागर प्रमाण है। चारो मध्य सभाओंके रहनेवाले देवोंकी आयु कुछ कम उतनी ही अर्थात् पंद्रह सागर प्रमाण तथा चारो बाह्य सभाके रहनेवाले देवोंकी आयु साढे तेरह सागर प्रमाण है। हर एक सभाओंके देवोंके क्रमसे वीस, पंद्रह और दश दश देवियां हैं अर्थात् अभ्यंतर सभाओंमें रहनेवाले प्रत्येक देवकी वीस वीस देवियां हैं। मध्य सभाओंमें रहनेवाले देवोंमेंसे प्रत्येक देवकी पंद्रह पंद्रह देवियां हैं एवं बाह्य सभाओंके प्रत्येक देव की दश दश देवियां हैं। इस प्रकार शुक्र स्वर्गका वर्णन कर दिया गया अब महाशुक्रका वर्णन इसप्रकार है—

महाशुक्र नामक इंद्रक विमानकी उत्तरदिशाके अठारह श्रेणिबद्ध विमानोंमें बारहवें विमानकी कल्प संज्ञा है। इसका वर्णन पहिले हीके समान है। इसका स्वामी महाशुक्र नामका इंद्र है। उसके कुछ कम वीस हजार विमान हैं। तेतीस त्रायस्त्रिंश देव हैं। बारह हजार सामानिक देव हैं। तीन सभा, सात प्रकारकी सेना, बारह हजार आत्मरक्ष देव और चार लोकपाल हैं श्रीमती आदि आठ पट्टदेवियां हैं और ढाईसै वल्लभिका हैं। इनमें प्रत्येक पट्टदेवी और वल्लभिका देवीकी आयु तेईस पल्यकी है। अन्य विशेष शुक्र इंद्रके समान समझ लेना चाहिये। तीन सभाओंका वर्णन भी शुक्र इंद्रके समान है।

सातो प्रकारकी सेनाओंमें सात सात कक्षाओंकी व्यवस्था है तथा प्रथम कक्षा वारह हजार देवोंकी है दूसरी कक्षा उससे दूने देवोंकी है इसीप्रकार आगे भी देवोंकी संख्याका दूनापन शुक्र इंद्रके समान समझ लेना चाहिये। आत्मरक्ष और पुष्पक नामके आभियोग्यका वर्णन भी शुक्र इंद्रके समान ही है।

दक्षिण आदि दिशाओंमें क्रमसे सम सर्वतोभद्र सुभद्र और समित ये चार विमान हैं और उनमें क्रमसे सोम यम वरुण और वैश्रवण ये चार लोकपाल रहते हैं। शुक्र इंद्रकी जातु नामक वाह्य सभाके देवोंकी जो आयु कह आये हैं उतनी ही आयुका धारक वरुण नामका लोकपाल है। उससे कुछ कम आयुका धारक वैश्रवण लोकपाल है तथा उससे भी कम आयुवाले सोम और यम नामके लोकपाल हैं शेष वर्णन शुक्र इंद्रके समान समझ लेना चाहिये। इस प्रकार महाशुक्र स्वर्गका भी वर्णन कर दिया गया। शतार और सहस्रार स्वर्गोंका वर्णन इसप्रकार है—

महाशुक्र नामक इंद्रक विमानके ऊपर लाखों योजनोंके अंतरसे सहस्रार नामका एक विमान पटल है और उसके दक्षिण और उत्तर भागोंमें शतार और सहस्रार ये दोनों स्वर्ग हैं। सहस्रार विमानकी दक्षिण दिशाके सत्रह श्रेणिवद्ध विमानोंमेंसे नववें विमानकी कल्प संज्ञा है। उसका स्वामी शतार नामका इंद्र है। उसके कुछ अधिक तीन हजार विमान हैं। तेतीस त्रायस्त्रिंश देव हैं। चार हजार सामानिक देव हैं। तीन सभा, सात प्रकारकी सेना, चार हजार आत्मरक्षक और चार लोकपाल हैं। पद्मा आदि उपर्युक्त नामोंकी धारण करनेवाली आठ पट्टदेवियां हैं। उनकी पच्चीस पल्यकी आयु है तथा प्रत्येक देवीके पांच पांचसै देवियोंका परिवार है और हर एक अपनी विक्रियासे पांच लाख बारह हजार देवियोंका रूप धारण करनेमें समर्थ है। बासठि बल्लभिका देवियां हैं। इनमें भी प्रत्येककी आयु पच्चीस

पच्चीस पल्य प्रमाण है और हर एक अपनी विक्रियासे पांच लाख बारह हजार देवियोंका रूप धारण करनेमें समर्थ है। शतार इंद्रकी अभ्यंतर सभाका नाम समिता है। उसमें ढाईसौ देव हैं। उनकी आयु कुछ अधिक सोलह सागर प्रमाण है और हर एक देवकी इकीस इकीस देवियां हैं। मध्यसभाका नाम चन्द्रा है। उसमें पांचसै देव हैं। उनकी कुछ कम सोलह सागरकी आयु है और हर एककी अठारह अठारह देवियां हैं। वाह्य सभाका नाम जातु है। चंद्रा सभाके देवोंकी अपेक्षा इनकी आयु कम है और प्रत्येककी पंद्रह पंद्रह देवियां है। समस्त सेनाओंके देव और महत्तरोंकी भी आयु जातु सभाके देवोंके समान है। पहिलेके समान पदाति आदिमें सात सात कक्षा यहां भी समझ लेनी चाहिये। पहिली कक्षामें चार हजार देव हैं और प्रत्येक देवके चालीस चालीस देवियां हैं। इसीप्रकार आगेकी कक्षाओंमें देव आदिकी संख्या दूनी दूनी समझ लेना चाहिये।

पूर्व आदि दिशाओंके स्वयंप्रभ आदि विमानोंमें रहनेवाले सोम आदि चार लोकपाल हैं। इन चारो लोकपालोंमें वैश्रवण लोकपालकी आयु जातु सभाके देवोंकी वरावर है। उससे कम वरुण लोकपालकी है। उससे भी कम सोम और यम लोकपालोंकी है। सोम और यम लोकपालोंकी अभ्यंतरसभामें पांच देव हैं। मध्य सभामें पच्चीस देव और वाह्य सभामें पचास देव हैं। वरुण लोकपालकी अभ्यंतर सभामें दश देव हैं। मध्य सभाके पचास और वाह्य सभाके एकसौ देव हैं। वैश्रवण लोकपालकी अभ्यंतर सभाके पंद्रह देव हैं। मध्य सभाके सौ और वाह्य सभाके दोसौ देव हैं।

चारो लोकपालोंकी चारों अभ्यंतर सभाओंके देवोंकी आयु सत्रह सागरप्रमाण है। चारो मध्य सभाओंके देवोंकी कुछ कम उतनी ही अर्थात् कुछ कम सत्रह सागरप्रमाण है और चारो वाह्य सभाओंके

देवोंकी साढे सोलह सागरप्रमाण है। इन देवोंमें क्रमसे पंद्रह, दश और पांच देवियां हैं अर्थात् अभ्यंतर सभाओंमें रहनेवाले देवोंकी पंद्रह पंद्रह देवियां हैं। मध्य सभाओंमें रहनेवाले देवोंकी दश दश देवियां हैं और वाह्य सभाओंमें रहनेवाले देवोंकी पांच पांच देवियां हैं। इसप्रकार शतार स्वर्गका वर्णन कर दिया गया, सहस्रार स्वर्गका वर्णन इसप्रकार है—

सहस्रार नामक इंद्रक विमानकी उत्तर श्रेणिके सत्रह विमानोंमेंसे नववें श्रेणिबद्ध विमानका नाम कल्प है। उसका कुल वर्णन पहिलेके समान है। इस कल्पका स्वामी सहस्रार नामका इंद्र है। इस सहस्रार इंद्रके कुछ कम तीन हजार सामानिक देव हैं। तेंतीस त्रायस्त्रिंश देव हैं। दो हजार सामानिक देव हैं। तीन सभा, सात प्रकारकी सेना, दो हजार आत्मरक्ष देव और चार लोकपाल हैं। श्रीमती आदि उपर्युक्त नामवाली आठ पटरानी हैं और उनकी सत्ताईस सागरकी आयु है। शेष वर्णन शतार इंद्रके समान समझ लेना चाहिये। तथा सभा, आत्मरक्ष, सेना और आभियोग्यका वर्णन भी शतार इंद्रके समान समझ लेना चाहिये। विशेष इतना है कि—

पदाति सेनाकी प्रथम दो कक्षाएं दो हजार देवोंकी है। आगेकी कक्षा दूने दूने देवोंकी है। इसीप्रकार आगे सेनाओंमें भी समझ लेनी चाहिये। दक्षिण आदि दिशाके सम सर्वतोभद्र सुभद्र और समित नामके विमानोंमें रहनेवाले सोम यम वरुण और वैश्रवण ये चार लोकपाल हैं। इन चारों लोकपालोंमें प्रत्येक लोकपालके दो दोसौ सामानिक देव, साठि साठि देवियां, चार चार पट्टदेवियां और तीन तीन सभा हैं। शेष वर्णन शतार इंद्रके समान समझ लेना चाहिये। वरुण लोकपालकी आयु शतार इंद्रकी जातु नामक वाह्य सभाके देवोंके समान है। उससे कम आयु वैश्रवण लोकपालकी है और उससे

भी कम आयु सोम और यम लोकपालोंकी है । शेष वर्णन शतार इंद्रके समान समझ लेना चाहिये इसप्रकार सहस्रार स्वर्गका भी वर्णन कर दिया गया । आनत और प्राणत स्वर्गोंका वर्णन इसप्रकार है—

सहस्रार नामक इंद्रक विमानके ऊपर लाखों योजनोंके बाद आनत प्राणत आरण और अच्युत ये चार स्वर्ग हैं इनमें आनत १ प्राणत २ पुष्पक ३ सातक[1] ४ आरण ५ और अच्युत ६ ये छह इंद्रक विमान हैं अर्थात् आनत स्वर्गमें आनत प्राणत और पुष्पक ये तीन विमान हैं और अच्युत स्वर्गमें सातक आरण और अच्युत ये तीन विमान[2] हैं । आनत नामक इंद्रक विमानकी चारो दिशाओंमें चार विमानोंकी श्रेणियां हैं अर्थात् श्रेणिबद्ध विमान हैं और विदिशाओंमें पुष्पकप्रकीर्णक विमान हैं। दिशाओंमें जो चार विमानोंकी श्रेणियां कही गई हैं उनमें प्रत्येक श्रेणिमें सोलह सोलह विमान हैं। इसीप्रकार आगेके पांच इंद्रक विमानोंकी दिशाओंमें भी श्रेणिबद्ध विमान और हर एक इंद्रक विमानकी अपेक्षा एक एक श्रेणिबद्ध विमान कम होता गया है अर्थात्—

आनत नामक इंद्रक विमानकी चारो दिशाओंमें सोलह सोलह श्रेणिबद्ध विमान हैं। प्राणत विमानकी चारो दिशाओंमें पंद्रह पंद्रह श्रेणिबद्ध विमान हैं। पुष्पक विमानकी चारो दिशाओंमें चौदह चौदह श्रेणिबद्ध विमान हैं। सातकर विमानकी चारो दिशाओंमें तेरह तेरह श्रेणिबद्ध विमान हैं आरण विमानकी चारो दिशाओंमें बारह बारह श्रेणिबद्ध विमान हैं और अच्युत नामक इंद्रक विमानकी चारो दिशाओंमें ग्यारह ग्यारह श्रेणिबद्ध विमान हैं।

(आरण) अच्युत विमानकी दक्षिण श्रेणिके ग्यारह विमानोंमें छठे विमानकी कल्पसंज्ञा है।

१—सातकर नाम भी है। २ हरिवंशपुराण पृष्ठ ९३।

उसका स्वामी आरण नामका इंद्र है। इस आरण इंद्रके कुछ अधिक साढे तीनसौ विमान हैं। तेतीस त्रायस्त्रिंश देव हैं। एक हजार सामानिक देव हैं। तीन सभा हैं। सातप्रकारकी सेना है। एक हजार आत्मरक्ष और चार लोकपाल हैं। पद्मा आदि उपर्युक्त नामोंकी धारक आठ पट्ट देवियां हैं। उनकी अडतालीस पल्यकी आयु है। एक एक पट्टदेवी ढाई ढाईसै देवियोंसे परिवारित हैं और अपनी विक्रियासे दश दश लाख देवियोंके रूप धारण करनेमें समर्थ है। तथा पंद्रह बल्लभिका देवियां हैं। उनकी भी आयु अडतालीस पल्यकी है और हर एक बल्लभिका अपनी विक्रियासे दश दश लाख देवियोंका रूप धारण कर सकती है।

आरण इंद्रकी अभ्यंतर सभाका नाम समिता है। उसमें दो हजार पांचसौ देव हैं। प्रत्येककी कुछ अधिक बीस बीस सागरकी आयु है हर एकके दश दश देवियां हैं। मध्यसभाका नाम चंद्रा है। उसमें ढाईसै देव हैं। उसमें रहनेवाले प्रत्येक देवकी कुछ कम बीस बीस सागरकी आयु है और हर एककी आठ आठ देवियां हैं। वाह्य सभाका नाम जातु है। उसमें पांचसौ देव हैं। प्रत्येक देवकी साढे उन्नीस उन्नीस सागरकी आयु है और छह छह देवियां हैं। सातोप्रकारकी सेनाओंमें प्रत्येक सेनाकी सात सात कक्षा हैं। उनमें पदाति सेनाकी प्रथम कक्षा एक हजार देवोंकी है। सेनाके समस्त देव और समस्त महत्तरोंमें प्रत्येककी तीस तीस देवियां हैं। आत्मरक्ष देवोंमेंसे भी प्रत्येककी तीस तीस देवियां हैं। वाहक नामके अभियोग्य देवकी चन्द्रा सभामें रहनेवाले देवोंकी अपेक्षा कुछ कम आयु है और तीस देवियां हैं।

पूर्व आदि दिशाओंके स्वयंप्रभ आदि विमानोंमें रहनेवाले सोम यम वरुण और वैश्रवण ये चार

लोकपाल हैं। इन चारों लोकपालोंमेंसे प्रत्येक लोकपालके सौ सौ सामानिक देव हैं। बत्तीस बत्तीस देवियां हैं। चार चार पट्टदेवी और तीन तीन सभा हैं। जातु सभाके देवोंकी जो आयु कह आये हैं उतनी आयुका धारक तो वैश्रवण लोकपाल है। उससे कम आयुका धारक वरुण लोकपाल है। उससे कम आयुके धारक सोम और यम लोकपाल हैं। सोम और यम लोकपालोंकी अभ्यंतर सभाओंमें तीन २ देव हैं। मध्यसभाओंमें बारह बारह देव हैं और वाह्य सभाओंमें पच्चीस पच्चीस देव हैं। वरुणकी अभ्यंतर सभामें पांच देव हैं। मध्यसभामें पच्चीस देव हैं और वाह्य सभामें पचास देव हैं वैश्रवणकी अभ्यंतर सभामें छह देव हैं। मध्यसभामें पचास देव हैं और वाह्य सभामें सौ देव हैं। उनकी क्रमसे इकीस सागर, कुछ कम इकीस सागर और साढे वीस सागर प्रमाण आयु है। अर्थात्—अभ्यंतर सभामें रहनेवाले देवोंकी आयु इकीस सागरकी है। मध्यसभामें रहनेवाले देवोंकी कुछ कम इकीस सागरकी है एवं वाह्य सभामें रहनेवाले देवोंकी साढे बीस सागरकी है। तथा क्रमसे सात पांच और तीन देवियां हैं अर्थात् अभ्यंतर सभामें रहनेवाले प्रत्येक देवके सात सात देवियां हैं। मध्यसभामें रहनेवाले प्रत्येक देवके पांच पांच देवियां हैं और वाह्य सभामें रहनेवाले प्रत्येक देवके तीन तीन देवियां हैं।

आरण अच्युत विमानकी उत्तर श्रेणिके ग्यारह विमानोंमेंसे छठे विमानकी कल्प संज्ञा है। उसका कुल वर्णन पहिलेके समान है। इसका स्वामी अच्युत नामका इंद्र है। इस अच्युत नामक इंद्रके कुछ घाटि साढे तीनसै विमान हैं। तेतीस त्रायस्त्रिंश देव हैं। एक हजार सामानिक देव, तीन सभा, सात प्रकारकी सेना, एक हजार आत्मरक्ष देव और चार लोकपाल हैं। श्रीमती आदि उपर्युक्त नामोंकी धारक आठ पट्टदेवियां हैं और उनकी पचपन पल्यकी आयु है। वल्लभिका देवियां पंद्रह हैं और उनकी

भी पचपन पल्यकी आयु है। शेष वर्णन आरण इंद्रके समान समझ लेना चाहिये तथा सभा आदिका विधान भी आरण इंद्रके ही समान है। विशेष इतना है कि—

चारो लोकपालोंमें वरुण लोकपालकी अधिक आयु है। उससे कम आयु वैश्रवण लोकपालकी है। उससे कम आयु सोम और यम लोकपालोंकी है। इसप्रकार लोकानुयोगके उपदेशकी अपेक्षा यहां चौदह इंद्रोंका वर्णन किया गया है वास्तवमें तो बारह ही इंद्र हैं क्योंकि पूर्वोक्त क्रमसे ब्रह्मोत्तर कापिष्ठ महाशुक्र और सहस्रार स्वर्गोंके इंद्र दक्षिण दिशाकी ओरके इंद्रोंके अनुवर्ती हैं और आनत एवं प्राणत स्वर्गोंमें एक एक इंद्र स्वतंत्र है। अर्थात् सौधर्म और ऐशान इस एक युगलमें दो इंद्र, सानत्कुमार और माहेंद्र इस एक युगलमें दो इंद्र, ब्रह्मलोक ब्रह्मोत्तर लांतव और कापिष्ठ इन दो युगलोंमें दो इंद्र, शुक्र महाशुक्र शतार और सहस्रार इन दो युगलोंमें दो इंद्र, आनतमें एक इंद्र, प्राणतमें एक इंद्र, आरणमें एक इंद्र और अच्युतमें एक इंद्र इसप्रकार सोलह स्वर्गोंमें बारह इंद्रोंकी व्यवस्था है। इसप्रकार सौधर्म आदि स्वर्गोंका वर्णन कर दिया गया अब उनके विमानोंका निरूपण किया जाता है—

सौधर्म स्वर्गमें बत्तीस लाख विमान हैं यह बात ऊपर कह दी गई है। उनमें कितने श्रेणिबद्ध हैं और कितने पुष्पप्रकीर्णक हैं यह भी बात कह दी गई है। ऐशान स्वर्गमें अट्ठाईस लाख विमान हैं। उनमें चौदह सौ सत्तावन तो श्रेणिबद्ध विमान हैं और सत्ताईस लाख अठानवे हजार पांचसौ तेतालीस पुष्पप्रकीर्णक विमान हैं। सानत्कुमार स्वर्गमें बारह लाख विमान हैं उनमें पांचसौ पिचानवे तो श्रेणिबद्ध विमान हैं और ग्यारह लाख निन्यानवे हजार चारसौ पांच पुष्पप्रकीर्णक विमान हैं। माहेंद्र स्वर्गमें आठ लाख विमान हैं उनमें एकसौ छियानवे श्रेणिबद्ध विमान हैं और सात लाख निन्यानवे हजार आठसै चार

प्रकीर्णक विमान हैं। ब्रह्मलोक और ब्रह्मोत्तर स्वर्गोंमें चार लाख विमान हैं। उनमें तीनसे चौसठ तो श्रेणिबद्ध विमान हैं और तीन लाख निन्यानवे हजार छहसै छत्तीस प्रकीर्णक विमान हैं। लांतव और कापिष्ठ स्वर्गोंमें पचास हजार विमान हैं उनमें एकसौ अट्ठावन श्रेणिबद्ध विमान हैं और उनचास हजार आठसै बियालीस प्रकीर्णक विमान हैं। शुक्र और महाशुक्र स्वर्गोंमें चालीस हजार विमान हैं उनमें श्रेणिबद्ध विमान तिहत्तर हैं और उनतालीस हजार नौसै सत्ताईस प्रकीर्णक विमान हैं। शतार और सहस्रार स्वर्गोंमें छह हजार विमान हैं उनमें श्रेणिबद्ध विमान उनहत्तर हैं और उनसठिसौ इकतीस प्रकीर्णक विमान हैं। आरण और अच्युत स्वर्गोंमें सातसै विमान हैं उनमें तीनसौ तीस श्रेणिबद्ध विमान और तीनसौ सत्तर प्रकीर्णक विमान हैं। इसप्रकार इन चौदह स्वर्गोंमें कुल विमान चौरासी लाख छ्यानवे हजार सातसौ हैं।

आरण और अच्युत स्वर्गोंके ऊपर लाखों योजनोंके बाद अधोग्रैवेयक विमान हैं। उनमें सुदर्शन अमोघ और सुप्रबुद्ध नामके तीन विमानोंके पटल हैं। सुदर्शन विमानकी चारो दिशाओंमें चार विमानोंकी श्रेणियां हैं। और एक एक विमानश्रेणिमें दश दश विमान हैं। सुदर्शन पटलके ऊपर लाखों योजनोंके बाद अमोघ नामका विमानपटल है। उसकी चारो दिशाओंमें चार विमानश्रेणियां हैं और प्रत्येक श्रेणिमें नौ नौ विमान हैं। अमोघ पटलके ऊपर लाखों योजनोंके बाद सुप्रबुद्ध नामका विमानपटल है। उसकी

१—आनत प्राणत आरण और अच्युत इन चारो स्वर्गोंके विमानोंका एक साथ संकलन है। इसलिये श्रेणिबद्ध और प्रकीर्णक विमानोंका उल्लेख करते समय सोलह स्वर्गोंका उल्लेख न कर चौदह स्वर्गोंका ही उल्लेख किया गया है। आनत और प्राणत स्वर्गोंके श्रेणिबद्ध और प्रकीर्णक विमान आरण और अच्युतके विमानोंमें अन्तर्भूत हैं।

चारो दिशाओंमें चार विमानोंकी श्रेणियां हैं और प्रत्येक श्रेणिमें आठ आठ श्रेणिबद्ध विमान हैं। इन तीनों पटलोंमें प्रकीर्णक विमान नहीं हैं। तीनों पटलोंके मिलकर कुल विमान एकसौ ग्यारह हैं।

सुप्रबुद्ध पटलके ऊपर लाखों योजनोंके बाद मध्यम ग्रैवेयक विमान हैं। इन मध्यम ग्रैवेयक विमानोंमें यशोधर भद्र और विशाल ये तीन पटल हैं। पहिलेके समान यहांपर भी एक एक विमानकी हानिसे पिचहत्तर श्रेणिबद्ध विमान हैं। अर्थात्—"यशोधर विमानकी चारो दिशाओंमें चार विमानोंकी श्रेणियां हैं एवं प्रत्येक विमानश्रेणिमें सात सात विमान हैं। सुभद्र विमानकी चारो दिशाओंमें चार विमानोंकी श्रेणियां हैं और प्रत्येक श्रेणिमें छह छह विमान हैं। तथा विशाल विमानकी चारो दिशाओंमें चार विमानश्रेणियां हैं और प्रत्येक श्रेणिमें पांच पांच श्रेणिबद्ध विमान हैं।" इसप्रकार मध्यग्रैवेयकोंमें श्रेणिबद्ध विमान पचहत्तर हैं और बत्तीस पुष्पप्रकीर्णक विमान हैं, सब मिलकर एकसौ सात विमान हैं।

सुविशाल पटलके ऊपर लाखों योजनोंके बाद उपरिम ग्रैवेयक विमान हैं। उनमें सुमन सौमन और प्रीतिंकर ये तीन पटल हैं। पहिलेके समान यहां भी एक एक विमानकी कमीसे उनतालीस श्रेणिबद्ध विमान हैं अर्थात् सुमन विमानकी चारो दिशाओंमें चार विमानोंकी श्रेणियां हैं और हर एक विमानश्रेणिमें चार चार श्रेणिबद्ध विमान हैं। सौमन विमानकी चारो दिशाओंमें चार विमानश्रेणियां हैं और प्रत्येकमें तीन तीन श्रेणिबद्ध विमान हैं। तथा प्रीतिंकर विमानकी चारो दिशाओंमें विमानोंकी चार श्रेणियां हैं और प्रत्येक श्रेणिमें दो दो विमान हैं इसप्रकार उपरिम ग्रैवेयकोंमें श्रेणिबद्ध विमान उनतालीस हैं और बावन पुष्पप्रकीर्णक विमान हैं सब मिलकर कुल विमान इक्यानवे हैं।

प्रीतिंकर विमानसे, ऊपर लाखों योजनोंके बाद नव अनुदिश विमान हैं। उनमें एक आदित्य

नामका विमान पटल है। उसकी दिशा और विदिशाओंमें चार चार श्रेणिबद्ध विमान हैं। उनमें पूर्व दिशामें अर्चि नामका विमान है। दक्षिण दिशामें अर्चिमाली नामका विमान है। पश्चिममें वैरोचन और उत्तरमें प्रभास नामका विमान हैं तथा सबके बीचमें आदित्य नामका विमान है। विदिशाओंमें चार प्रकीर्णक विमान हैं। उनमें पूर्व दक्षिण कोणमें अर्चिःप्रभ है। दक्षिण और पश्चिम कोणमें अर्चिर्मध्य, पश्चिम और उत्तर कोणमें अर्चिरावर्त और उत्तर पूर्व कोणमें अर्चिर्विशिष्ट है। ये कुल नौ विमान हैं।

आदित्यपटलके ऊपर लाखों योजनोंके बाद अनुत्तर विमान हैं। वहांपर सर्वार्थसिद्धि नामका एक पटल है। पूर्व आदि चारो दिशाओंमें प्रदक्षिणास्वरूप विजय वैजयंत जयंत और अपराजित ये चार विमान हैं और मध्यम सर्वार्थसिद्धि विमान हैं। अनुत्तरोंमें पुष्पप्रकीर्णक विमान नहीं हैं।

सौधर्म और ऐशान स्वर्गोंके विमानोंकी मूलतलमें मुटाई एकसौ सत्ताईस योजन प्रमाण है और मूलतलसे ऊंचाई पांचसौ योजन प्रमाण है तथा सानत्कुमार माहेंद्र, ब्रह्मलोक ब्रह्मोत्तर लांतव और कापिष्ठ, शुक्र महाशुक्र शतार और सहस्रार, आनत प्राणत आरण और अच्युत, नव ग्रैवेयक अनुदिश और अनुत्तर विमानोंकी मुटाई एक एक योजन कम और ऊंचाई सौ सौ योजन अधिक समझ लेनी चाहिये। अर्थात्—सानत्कुमार और माहेंद्र स्वर्गोंकी मुटाई एकसौ छव्वीस योजन और ऊंचाई छहसौ योजन है। ब्रह्म ब्रह्मोत्तर लांतव और कापिष्ठ इन स्वर्गोंमें मुटाई एकसौ पचीस योजन और ऊंचाई सातसौ योजन प्रमाण है। शुक्र महाशुक्र शतार और सहस्रार स्वर्गोंमें मुटाई एकसौ चौवीस योजन और ऊंचाई आठसौ योजन प्रमाण है। आनत प्राणत आरण और अच्युत इन चार स्वर्गोंमें मुटाई

१—हरिवंशपुराणमें यहांपर कथनमें भेद है।

एकसौ तेईस योजन और ऊंचाई नौसौ योजन प्रमाण है । नौ ग्रैवेयकोंमें मुटाई एकसौ वाईस योजन और ऊंचाई एकहजार योजन प्रमाण है। अनुदिशोंमें मुटाई एकसौ इक्कीस योजन और ऊंचाई ग्यारहसौ योजन की है तथा अनुत्तरोंमें मुटाई एकसौ वीस योजन और ऊंचाई बारहसौ योजन प्रमाण है।

ऊपर जो श्रेणिबद्ध इंद्रक और प्रकीर्णक विमान कहे गये हैं उनमें बहुतसे विमान संख्येय योजन विस्तार वाले हैं बहुतसे असंख्यात योजन लंबे विस्तारवाले हैं । जो विमान संख्येय योजन विस्तार-वाले हैं उन्हें संख्यातसौ योजन विस्तारवाले समझ लेना चाहिये और जो विमान असंख्येय योजन विस्तारवाले हैं उन्हे असंख्यातसौ योजन विस्तारवाले समझ लेना चाहिये। विस्तार इस प्रकार है—

संख्यात योजन विस्तारवाले विमान सौधर्म स्वर्गमें छह लाख चालीस हजार हैं। ईशान स्वर्गमें पांच लाख साठ हजार हैं । सानत्कुमार स्वर्गमें दो लाख चालीस हजार, माहेंद्रमें एक लाख साठ हजार, ब्रह्म और ब्रह्मोत्तर दोनों स्वर्गोंमें मिलाकर अस्सी हजार, लांतव और कापिष्ठमें दश हजार, शुक्र स्वर्गमें चार हजार चार, महाशुक्रमें तीन हजार नौसौ छयानवे, शतार और सहस्रार स्वर्गोंमें वारहसौ, आनत और प्राणत स्वर्गोंमें अठासी एवं आरण और अच्युतमें वावन विमान हैं । ये समस्त संख्यात योजन चौडे विमान हैं और असंख्यात योजन चौडे विमान इनसे चौगुने हैं। ग्रैवेयकोंमें इंद्रक विमान तो संख्यात योजन और श्रेणिबद्ध विमान कोई संख्यात और कोई असंख्यात योजन चौडे हैं। समस्त संख्यात योजन विस्तारवाले विमान सोलह लाख निन्यानवे हजार तीनसौ अस्सी हैं और असंख्यात योजन चौडे विमान सडसठ लाख सत्तानवे हजार छहसौ उनचास हैं।

१—हरिवंशपुराण पृष्ठ संख्या ९४। विमानोंकी गहराई चौडाई आदिका विशेष वर्णन हरिवंशपुराणसे समझ लेना चाहिये।

सौधर्म और ऐशान स्वर्गोंके विमान कृष्ण नील रक्त पीत और श्वेत पंचवर्ण हैं। सानत्कुमार और माहेंद्र स्वर्गोंके विमान कृष्ण वर्णके सिवाय शेष वर्णवाले हैं। ब्रह्म ब्रह्मोत्तर लांतव और कापिष्ठ स्वर्गोंके विमान कृष्ण और नीलके सिवाय लाल पीले और सफेद हैं। शुक्र महाशुक्र शतार सहस्रार आनत प्राणत आरण और अच्युत स्वर्गोंके विमान पीले और सफेद दो ही वर्णवाले हैं। ग्रैवेयक अनुदिश और अनुत्तर विमान केवल सफेद वर्णके ही हैं। तथा सर्वार्थसिद्धि विमान परम शुक्ल वर्णका है। यहांपर इतना ऊपरसे विशेष और समझ लेना चाहिये—

सौधर्म और ऐशान स्वर्गोंके विमान घनोदधिके आधार हैं। सानत्कुमार और माहेंद्र स्वर्गोंके विमान घनवात वलयके आधार हैं। ब्रह्म स्वर्गसे बारहवें सहस्रार स्वर्गपर्यंतके विमान घनोदधि और घनवात दोनों वलयोंके आधार हैं और शेष विमान आकाशमें टिके हुये हैं समस्त स्वर्गोंमें अपने अपने श्रेणिबद्ध विमानोंमें इंद्रोंका निवास है। प्रत्येक युगलके आदि स्वर्गोंमें अर्थात् सौधर्म १ सानत्कुमार २ ब्रह्म ३ शुक्र ४ आनत ५ और आरण ६ में रहनेवाले इंद्र दक्षिण दिशामें और ऐशान १ माहेंद्र २ लांतव ३ शतार ४ प्राणत ५ और अच्युत स्वर्गोंमें रहनेवाले इंद्र उत्तर दिशामें रहते हैं ॥ १९ ॥

जिन वैमानिक देवोंका ऊपर उल्लेख किया गया है उनकी आपसमें विशेषता प्रतिपादन करनेके लिए सूत्रकार सूत्र कहते हैं—

१—आनत प्राणत आरण और अच्युत स्वर्गोंके विमानोंको हरिवंशपुराणमें केवल श्वेतवर्ण कहा है। २ हरिवंशपुराण पृष्ठ संख्या ९५।

## स्थितिप्रभावसुखद्युतिलेश्याविशुद्धीन्द्रियावधिविषयतोधिकाः ॥ २० ॥

आयु, प्रभाव, सुख, द्युति, लेश्याकी विशुद्धता, इंद्रियविषय और अवधिज्ञानका विषय ये सब बातें ऊपर ऊपरके वैमानिक देवोंमें अधिक अधिक हैं।

स्वोपात्तायुष उदयात् स्थानं स्थितिरिति ॥ १ ॥

अपने द्वारा उपार्जित देवायु कर्मके उदयसे उस देव पर्यायमें ही देवोंका शरीरमें रहनेका नाम स्थिति है।

शापानुग्रहलक्षणः प्रभावः ॥ २ ॥

अनिष्ट बातका कहना अर्थात् तेरा बुरा हो, तेरा अमुक पदार्थ नष्ट हो जाय, इत्यादि अनिष्ट वचनोंका उच्चारण करना शाप है और इष्ट बातका कहना अर्थात् तुझे उत्तम पुत्रकी प्राप्ति हो, धनसंपत्ति मिले इसप्रकार इष्ट वचनोंका उच्चारण करना अनुग्रह है। शाप और अनुग्रह करनेकी शक्तिका नाम प्रभाव है। प्रवृद्धो भावः प्रभावः अर्थात् जो बढा हुआ भाव हो उसका नाम प्रभाव है।

सद्वेद्योदये सतीष्टविषयानुभवनं सुखं ॥ ३ ॥

सुखके मूलकारणस्वरूप सातावेदनीयके उदयसे इच्छानुसार स्त्री विभूति आदि बाह्य पदार्थोंके प्राप्त हो जानेपर जो उनके विषयका अनुभव—रसास्वादन करना है उसका नाम सुख है।

शरीरवसनाभरणादिदीप्तिर्द्युतिः ॥ ४ ॥

शरीर वस्त्र और भूषण आदि पदार्थोंकी दीप्तिका नाम द्युति है।

लेश्याशब्द उक्तार्थः ॥ ५

कृष्ण नील कापोत पीत पद्म और शुक्ल ये छह भेद लेश्याओंके ऊपर कह दिये गये हैं। लेश्या शब्दका अर्थ भी कह दिया गया है। लेश्याओंकी जो विशुद्धता हो उसका नाम लेश्याविशुद्धि है।

इंद्रियावधिभ्यां विषयाभिसंबंधः ॥ ६ ॥ इतरथा हि तदाधिक्यप्रसंगः ॥ ७ ॥

सूत्रमें जो विषय शब्द है उसका इंद्रिय और अवधि दोनोंके साथ संबंध है। इंद्रियं च अवधिश्च, इंद्रियावधी तयोर्विषयः, इंद्रियावधिविषयः, यह इंद्रियावधिविषय शब्दकी व्युत्पत्ति है। अर्थात् आगे आगेके देवोंमें इंद्रियां और अवधि ज्ञानका विषय अधिक अधिक है। यदि विषयके साथ इंद्रिय शब्दका संबंध नहीं किया जायगा तो आगे आगे स्वर्गोंके देवोंमें इंद्रियां अधिक अधिक हैं यह अनिष्ट अर्थ होगा जो कि शास्त्रविरुद्ध होनेसे अनिष्ट है इसलिये विषय शब्दके साथ इंद्रिय शब्दका संबंध इष्ट है। विशेष सार—

सौधर्म और ऐशान स्वर्गोंके देवोंकी स्थिति कुछ अधिक दो सागर प्रमाण है। सानत्कुमार और माहेंद्र देवोंकी स्थिति कुछ अधिक सात सागरकी है इस प्रकार पहिले पहिले स्वर्गोंकी अपेक्षा आगे आगेके स्वर्गोंमें रहनेवाले देवोंकी स्थिति अधिक अधिक है। जो पहिले दूसरे स्वर्गोंके देवोंका प्रभाव है उससे अधिक तीसरे चौथे स्वर्गोंके देवोंका है उससे अधिक पांचवे छठे स्वर्गोंके देवोंका है इत्यादि रूपसे प्रभाव भी उत्तरोत्तर देवोंका अधिक है। सुख और कांति भी पहिले पहिले स्वर्गोंके देवोंकी अपेक्षा आगे आगेके स्वर्गोंके देवोंमें अधिक है। सौधर्म और ऐशान स्वर्गोंके देवोंके पीत लेश्या है। सानत्कुमार और माहेंद्र देवोंके पीत और पद्म दोनों लेश्या हैं। ब्रह्म लोक और ब्रह्मोत्तर लांतव और कापिष्ठ

१—कषायानुरंजिता योगप्रवृत्तिर्लेश्या।

स्वर्गोंके देवोंमें पद्म लेश्या है इत्यादि रूपसे आगे आगेके स्वर्गोंके देवोंमें पहिले पहिलेके स्वर्गोंके देवोंकी अपेक्षा लेश्याकी भी अधिक अधिक विशुद्धता है। सौधर्म और ऐशान स्वर्गोंके देवोंकी इंद्रियां जितने पदार्थोंको विषय करती हैं उससे अधिक पदार्थोंको सानत्कुमार और माहेंद्र स्वर्गोंके देवोंकी इंद्रियां करती हैं उससे अधिक ब्रह्म ब्रह्मोत्तर आदि स्वर्गोंके देवोंकी इंद्रियां करती हैं इत्यादि रूपसे पहिले पहिले स्वर्गोंके देवोंकी अपेक्षा आगे आगेके स्वर्गोंके देवोंकी इंद्रियोंका विषय अधिक अधिक है। सौधर्म और ऐशान स्वर्गोंमें रहनेवाले देव अवधिज्ञानसे नीचे प्रथम नरक तकके ही पदार्थ जान सकते हैं। सानत्कुमार और माहेंद्र स्वर्गवासी देवोंके अवधि ज्ञानका विषय दूसरे नरक तक, पांचवें छठे सातवें और आठवें स्वर्गनिवासी देवोंका तीसरे नरक तक, नववें दशवें ग्यारहवें और बारहवें स्वर्गके देवोंका चौथे नरक तक, तेरहवें चौदहवें पंद्रहवें और सोलहवें स्वर्गोंके देवोंके पांचवें नरक तक, नव ग्रैवेयक निवासी देवोंका छटे नरक तक, नव अनुदिश विमानवासी देवोंका सातवें नरक तक और पंचोत्तर विमानवासी देवोंका लोकनाडतिक अवधिज्ञानका विषय है। तथा ऊपरकी ओर यदि देवगण अपने अवधिज्ञानसे पदार्थोंको जानना चाहें तो अपने अपने विमानोंके ध्वजदंड तकके ही पदार्थ जान सकते हैं।

स्थितिग्रहणमादौ तत्पूर्वकत्वादितरेषां ॥ ८ ॥

स्थितिप्रभावेत्यादि सूत्रमें जो स्थिति प्रभाव आदिका उल्लेख किया गया है उनमें प्रभाव आदिकी सत्ता स्थितिके आधीन है अर्थात् जिनकी स्थिति है उन्हीं देवोंके प्रभाव आदि दीख पडते हैं किंतु जिनकी स्थिति नहीं है उनके नहीं दीख पडते इसलिये सबमें प्रधान होनेसे स्थिति शब्दका पहिले उल्लेख किया गया है अर्थात् यदि स्थिति होगी तो प्रभावादिक हो सक्ते हैं अन्यथा नहीं।

तेभ्यस्तैर्वाऽधिका इति तसिः ॥ ९ ॥

उत्तरोत्तर देव; स्थिति आदिसे अधिक हैं यह अर्थ पंचमी विभक्तिके अर्थमें तासि प्रत्यय करनेपर भी होता है और तृतीया विभक्तिके अर्थमें तासि प्रत्यय करनेपर भी होता है। जहांपर पंचमी विभक्तिके अर्थमें तासि प्रत्यय किया जायगा उस समय तो 'अपादानेऽहीयरुहोः' ४। २। ६२। अर्थात् हीय और रुह धातुको छोडकर अन्य धातु संबंधी अपादान अर्थमें जो पंचमी विभक्ति हो तो उस पंचम्यंत पदसे तासि प्रत्यय होता है, इससूत्रसे तासि प्रत्ययका विधान मान 'विषयतः' यह सिद्ध हुआ है तथा जहां-पर तृतीया अर्थमें तासि प्रत्यय किया जायगा उस समय विषय शब्दका आद्यादि गणमें पाठ मानकर 'आद्यादिभ्य उपसंख्यानं' इस सूत्रसे तासि प्रत्यय कर 'विषयतः' यह सिद्ध हुआ है।

'उपर्युपरि' और 'वैमानिकाः' इन दो शब्दोंकी इस सूत्रमें अनुवृत्ति है इसलिये ऊपर ऊपरके वैमानिक देव हर एक कल्पमें और हर एक पटलमें स्थिति आदिसे अधिक हैं यह इस सूत्रका निष्कर्ष अर्थ है। स्थिति उत्कृष्ट और जघन्यके भेदसे दो प्रकारकी है। दोनों ही प्रकारकी स्थितिका वर्णन आगे किया जायगा। यहांपर इससूत्रमें जो स्थिति शब्दका उल्लेख किया गया है उसका अभिप्राय यह है कि जिनकी स्थिति समान है उनमें भले ही स्थितिकी अधिकता न हो परंतु गुणोंकी अधिकता है। निग्रह अनुग्रह विक्रिया पराभियोग अर्थात् अपकारकी इच्छासे दूसरेको दवाना आदि कार्योंमें जो प्रभाव

---

१—हीयरुहर्वाजतस्य धोः सम्बधिन्यपादाने या का विहिता तदंतात्तसिर्वा भवति। ग्रामादागच्छति ग्रामतः। उपाध्यायादधीते, उपाध्यायतोऽधीते। अहीयरुहोरिति किं ? सार्थाद्धीनः पर्वतादवरोहति। शब्दार्णवचंद्रिका पृष्ठ १३८। २ शब्दार्णवचंद्रिकामें इस सूत्रको जगह 'आद्यादिभ्यस्तसिः' ४। २। ६०। यह सूत्र है। ३ प्राचीन भाषामें "पराभियोग्य कहिये उत्कृष्ट धर्म कार्य आदिके विषे" यह अर्थ किया गया है।

सौधर्म स्वर्गके देवोंका है उससे ऊपर ऊपरके स्वर्गोंमें रहनेवाले देवोंमें अनंतगुणा है परंतु उनके अभिमानकी मंदता है और किसीसे किसी प्रकारका उनके परिणामोंमें संक्लेश भी नहीं होता इसलिए वे किसीका निग्रह आदि नहीं करते। सुख आदिकी भी ऊपर ऊपर अधिकता है। लेश्याकी विशुद्धिका वर्णन आगे किया गया है। यहांपर जो लेश्या शब्दका उल्लेख किया गया है उसका खास तात्पर्य यह है कि जहांपर लेश्याओंकी समानता है वहांपर भी कर्मोंकी विशुद्धि अधिकाधिक है ॥ २० ॥

पहिले पहिले स्वर्गोंके देवोंकी अपेक्षा ऊपर ऊपरके स्वर्गोंके देव जिसप्रकार स्थिति आदिसे अधिक अधिक हैं उसीप्रकार क्या गति शरीर आदिसे भी अधिक अधिक हैं? सूत्रकार इस शंकाका समाधान देते हैं—

## गतिशरीरपरिग्रहाभिमानतो हीनाः ॥ २१ ॥

गमन, शरीरकी ऊंचाई, परिग्रह और अभिमान इन विषयोंमें ऊपर ऊपरके देव हीन हैं।

देशांतरप्राप्तिहेतुर्गतिः ॥ १ ॥

वाह्य और अंतरंग दोनों प्रकारके कारणोंसे जो शरीरके भीतर हलन चलनका उत्पन्न होना है इसीका नाम गति है।

शरीरमुक्तलक्षणं ॥ २ ॥

औदारिक वैक्रियिक आहारक तैजस और कार्मण इन पांच शरीरोंका पीछे जो वर्णन किया गया है वहांपर शरीर शब्दकी व्याख्या कर दी गई है।

लोभकषायोदयान्मूर्छा परिग्रहः ॥ ३ ॥

लोभ कषाय नामक कषायवेदनीय कर्मके उदयसे 'यह मेरा है' इसप्रकारका जो मूर्छारूप संकल्प है उसका नाम परिग्रह है।

मानकषायोदयापादितोऽभिमानः ॥ ४ ॥

मानकषायरूप कषायवेदनीय कर्मके उदयसे जो 'मैं भी हूं' इत्यादि स्वरूप अहंकारका उत्पन्न होना है वह अभिमान है। गतिश्च शरीरं च परिग्रहश्च अभिमानश्च गतिशरीरपरिग्रहाभिमानाः, तैः, गतिशरीरपरिग्रहाभिमानतः। यह सूत्रस्थ "गतिशरीरपरिग्रहाभिमानतः" इस शब्दकी व्युत्पत्ति है। इसका आद्यादिगणमें पाठ होनेसे 'आद्यादिभ्य उपसंख्यानं' इससे तसि प्रत्यय हुआ है। यदि यहांपर गतिशरीरपरिग्रहाभिमानेभ्यः, इति गतिशरीरपरिग्रहाभिमानतः, यह अपादानकी विवक्षा की जायगी तो तसि प्रत्यय न होगा क्योंकि 'अपादानेऽहीयरुहोः' इस सूत्रसे हीय और रुह धातुओंके संबंध न रहनेपर अपादान अर्थमें तसि प्रत्ययका विधान माना है। सूत्रमें 'हीनाः' पदका उल्लेख रहनेसे यहां हीय धातुका योग है इसलिए 'अभिमानतः' यहांपर अपादान अर्थमें तसि प्रत्ययकी योग्यता नहीं हो सकती।

गतिगृहेणमादौ लक्षणद्वययोगात ॥ ५ ॥

व्याकरण शास्त्रमें सु और घि संज्ञा मानी है जो शब्द सु और घि संज्ञक होते हैं द्वंद्व समासमें उनका 'द्वंद्वे सुघिसः' इस सूत्रसे पूर्व निपात होता है। तथा जिन शब्दोंमें थोडे स्वर रहते हैं उनका भी अल्पा-

१—शब्दार्णवचंद्रिकामें 'द्वंद्वेसुघिसः' इस सूत्रकी जगह द्वंद्वे घिस्वेकं १। ३। ११२। द्वंद्वे घिसंज्ञं सुसंज्ञं चैकं पूर्वं प्रयोक्तव्यं। २ द्वंद्वे सेऽल्पाच्तरमेकं पूर्वं प्रयुज्यते। धवखदिरौ। वाग्वायू। प्लक्षन्यग्रोधं।

न्तरं १।२।११४। इस सूत्रसे पूर्वनिपात होता है। गति शब्द अग्नि आदि शब्दोंके समान इकारांत है। एवं सूत्रमें शरीर आदि जितने शब्द हैं उनकी अपेक्षा थोडे स्वरवाला भी है इसलिए घिसंज्ञक और अल्पान्तर इन दो व्याकरणके नियमोंके भीतर प्रविष्ट होनेसे गतिशरीरपरिग्रहेत्यादि सूत्रमें सबसे पहिले गति शब्दका उल्लेख किया गया है।

ततः शरीरगृहणं तस्मिन् सति परिगृहोपपत्तेः॥ ६॥

सूत्रमें गतिके बाद शरीर शब्दका उल्लेख किया है क्योंकि शरीरकी विद्यमानतामें ही परिग्रहका संभव है अर्थात् शरीरके रहते ही यह मेरा है ऐसी बुद्धिका प्रादुर्भाव होता है। इसलिए परिग्रहसे पहिले शरीर शब्दका उल्लेख सार्थक है। शंका—

तद्वत्त्वेऽपि केवलिनः परिग्रहेच्छाभाव इति चेन्न देवाधिकारात्॥ ७॥

शरीरके रहते ही परिग्रह—यह मेरा है ऐसा संकल्प होता है और शरीरके अभावमें नहीं होता है ऐसा ऊपर कहा गया है परंतु वह अयुक्त है क्योंकि केवली भगवानके शरीर विद्यमान है परंतु यह मेरा है ऐसा उनके संकल्प नहीं होता है इसलिए 'यहां परिग्रह है क्योंकि यहां शरीर है' इस अनुमानमें जो शरीरत्व हेतु परिग्रहकी सत्ता सिद्ध करनेकेलिए दिया गया है वह व्यभिचार दोषग्रस्त है? सो ठीक नहीं। यहांपर राग और द्वेषके धारक देवोंका अधिकार है उनके शरीर रहते परिग्रहकी अभिलाषा अवश्य है इसलिए रागादिवान देवोंको पक्ष माननेपर शरीरवत्त्वहेतु व्यभिचरित नहीं कहा जा सकता।

तन्मूलत्वात्तदनंतरमभिमानग्रहणं॥ ८॥

संसारमें यह बात स्पष्टरूपसे दीख पडती है कि जिस मनुष्यके पास जितना परिग्रह रहता है उसे

उतना ही अधिक अभिमान होता है। शतपतिकी अपेक्षा हजारपतिको अधिक अभिमान होगा। हजारपतिकी अपेक्षा लखपति और लखपतिकी अपेक्षा करोडपति आदिको होगा इसलिए अभिमानकी उत्पत्तिमें परिग्रह कारण होनेसे परिग्रहके बाद सूत्रमें अभिमान शब्दका उल्लेख किया गया है। इस सूत्रमें भी उपर्युपरि और वैमानिक शब्दकी अनुवृत्ति है इसलिए ऊपर ऊपरके देवोंमें गति आदि कम कम होते चले गये हैं यह यहां तात्पर्य है। खुलासा इसप्रकार है—

सौधर्म और ऐशान स्वर्गोंके देवोंको नवीन नवीन पदार्थोंके देखनेका विशेष कुतूहल रहता है अथवा बार बार अधिक दूर जानेमें उन्हें अधिक आनंद मिलता है इसलिए क्रीडाकी अभिलाषासे उनकी गति अधिक लंबे क्षेत्र तक होती है। आगे आगेके स्वर्गोंके देवोंके विषयोंके ग्रहण करनेकी अभिलाषाकी उत्कटता रहती नहीं एवं गतिमें वह उत्कटता ही कारण है इसलिए उत्तरोत्तर उनकी गति हीन होती चली जाती है। देवोंके शरीरका परिमाण इसप्रकार है—

सौधर्म और ऐशान स्वर्गोंके देवोंका शरीर सात अरत्नि[1] (हाथ) प्रमाण है। सानत्कुमार और माहेंद्र स्वर्गोंके देवोंका छह हाथ प्रमाण, ब्रह्मलोक ब्रह्मोत्तर लांतव और कापिष्ठ स्वर्गोंके देवोंका पांच हाथ प्रमाण, शुक्र महाशुक्र शतार और सहस्रार स्वर्गोंके देवोंका चार हाथ प्रमाण, आनत प्राणत स्वर्गोंके देवोंका साढे तीन हाथ प्रमाण, आरण और अच्युत स्वर्गोंका तीन हाथ प्रमाण, अधो ग्रैवेयकके देवोंका ढाई हाथ प्रमाण, मध्यग्रैवेयक देवोंका दो हाथ प्रमाण, उपरिम ग्रैवेयक और अनुदिश विमानोंमें रहनेवाले देवोंका डेढ हाथ प्रमाण और अनुत्तर विमानोंमें रहनेवाले देवोंका शरीर एक हाथ प्रमाण

१—एक इञ्च कम एक हाथको अरत्नि कहते हैं।

है। विमान परिवार आदि स्वरूप परिग्रह भी नीचे नीचेके स्वर्गोंमें रहनेवाले देवोंकी अपेक्षा ऊपर ऊपरके स्वर्गोंमें रहनेवाले देवोंके कम है यह बात पहिले कही जा चुकी है। परिग्रह और अभिमानकी ऊपर ऊपरके स्वर्गोंमें रहनेवाले देवोंमें क्यों हीनता है ? वार्तिककार इसविषयका स्पष्टीकरण करते हैं—

प्रतनुकषायत्वाल्पसंक्लेशावधिविशुद्धितत्त्वावलोकनसंवेगपरिणामानामुत्तरोत्तराधिक्यादभिमानहानिः ॥ ९॥

कषायोंकी अत्यंत मंदतासे थोडा संक्लेश होता है संक्लेशकी अल्पतासे अवधिज्ञानमें विशुद्धता होती है तथा संक्लेशसे अवधि ज्ञानमें हीनता होती है यह बात ऊपर कह दी गई है। अवधिकी विशुद्धतासे शारीरिक और मानसिक दुःखोंसे व्याप्त नारकी तिर्यंच और मनुष्योंको ऊपर ऊपरके देव प्रकृष्टतासे देखते हैं। दूसरोंके कष्ट देखनेसे संसारसे घबडाहट और भय उत्पन्न होता है यह स्वानुभव प्रसिद्ध है इसलिए नारकी आदिके दुःखोंके देखनेसे संसारसे उद्वेग और भय उत्पन्न होता है। उस उद्वेग और भय रूप परिणामसे दुःखके कारण और परिणाममें महादुःखदायी—परिग्रहोंमें अभिमान कम होता चला जाता है। इसरीतिसे ऊपर ऊपरके देवोंमें परिग्रह और अभिमानका कम होना स्वाभाविक है। और भी यह बात है कि—

विशुद्धपरिणामप्रकर्षनिमित्तत्वाच्च उपर्युपर्युपपत्तेः ॥ १० ॥

कारण जैसा होता है कार्य भी उसका वैसा ही होता है। विशिष्ट पुण्यबंधमें कारण विशिष्ट विशुद्ध परिणाम है और उस विशिष्ट पुण्य कर्मसे ही देवोंमें उत्पन्न होना होता है इसरीतिसे देवोंकी उत्पत्तिमें जब विशुद्ध परिणामनिमित्तक पुण्यबंध कारण है तब उनमें अशुभ परिणाम स्वरूप अभिमानकी उत्कृष्टता नहीं हो सकती—हीनता ही रहेगी। खुलासा इसप्रकार है—

असैनी पर्याप्त पंचेंद्रिय और संख्यातवर्षवाले तिर्यंच थोडे शुभ परिणामोंसे पुण्यकर्मका बंध कर भवनवासी और व्यंतरोंमें उत्पन्न होते हैं। संज्ञी मिथ्यादृष्टि और सासादन सम्यग्दृष्टि तिर्यंच सहस्रार स्वर्गपर्यंत उत्पन्न होते हैं तथा सम्यग्दृष्टि तिर्यंच सौधर्म स्वर्गको आदि लेकर अच्युत स्वर्ग पर्यंत उत्पन्न होते हैं। असंख्यात वर्षोंकी आयुवाले भोगभूमियां, मिथ्यादृष्टि और सासादन सम्यग्दृष्टि तिर्यंच एवं मनुष्य, ज्योतिष्क पर्यंत उत्पन्न होते हैं अर्थात् भवनवासी व्यंतर और ज्योतिष्क निकायोंमें उत्पन्न होते हैं। उत्कृष्ट तापसी भी भवनवासी व्यंतर और ज्योतिष्क इन तीनों निकायोंमें उत्पन्न होते हैं। सम्यग्दृष्टि भोगभूमियां तिर्यंच और मनुष्य सौधर्म और ऐशान स्वर्गोंमें जन्म धारण करते हैं। संख्यात वर्षकी आयुके धारक मिथ्यादृष्टि और सासादन सम्यग्दृष्टि मनुष्य भवनवासी आदि उपरिम ग्रैवेयक पर्यंत उत्पन्न होते हैं अर्थात् भवनवासी व्यंतर ज्योतिष्क और वैमानिकोंमें उपरिम ग्रैवेयक पर्यंत उनकी उत्पत्ति है। जो परिव्राजक सन्यासी हैं उनका ब्रह्मलोक पर्यंतके देवोंमें उपपाद—जन्म है। आजीवक संप्रदायके अनुयायी साधुओंका सहस्रार स्वर्गपर्यंत जन्म है। इससे आगेके विमानोंमें निर्ग्रंथ लिंगके सिवा अन्यलिंगोंके धारण करनेवाले जीवोंकी उत्पत्ति नहीं किंतु निर्ग्रंथ लिंग धारण करनेवाले ही वहां उत्पन्न होते हैं।

उत्कृष्ट तपके करनेसे जिन्होंने पुण्यकर्मका संचय किया है ऐसे निर्ग्रंथ लिंगके धारक भी मिथ्यादृष्टि उपरिम ग्रैवेयकके अंत तक ही जाते हैं उससे आगे नहीं। उपरिम ग्रैवेयकके ऊपरके विमानोंमें जिनका सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र प्रशस्त और प्रकृष्ट है वे ही जन्म धारण करते हैं अन्य नहीं। जो श्रावक हैं उनका सौधर्म स्वर्गको आदि लेकर अच्युत स्वर्गपर्यंत ही जन्म है। न उससे

ऊपर है और न नीचे है। इस प्रकार परिणामोंकी विशुद्धिकी प्रकर्षतासे ही उत्तम स्वर्गके स्थानोंमें जन्म है अतः निकृष्ट परिणाम स्वरूप अभिमान वहां तीव्रतासे नहीं हो सकता ॥ २१ ॥

भवनवासी व्यंतर और ज्योतिष्क इन तीन निकायोंमें तो लेश्याओंका विधान पहिले वर्णन कर दिया गया है अब सूत्रकर वैमानिक देवोंमें लेश्याओंके विधानकी व्यवस्था करते हैं—

## पीतपद्मशुक्ललेश्या द्वित्रिशेषेषु ॥ २२ ॥

दो युगलोंमें तथा तीन युगलोंमें और शेषके समस्त विमानोंमें क्रमसे पीत पद्म और शुक्ल लेश्या होती हैं। शंका—भवनवासी आदि देवोंमें ऊपर लेश्याओंका विधान किया गया है वहींपर वैमानिक देवोंकी लेश्याओंका भी वर्णन कर देना था फिर यहांपर पृथक् क्यों लेश्याओंका विधान किया है ? उत्तर—

पृथग्लेश्यावधीनं लघ्वर्थं ॥ १ ॥

यहांपर पीतपद्मेत्यादि सूत्रसे जो पृथक् रूपसे वैमानिक देवोंमें लेश्याओंका विधान किया गया है वह अक्षरकृत लाघवके लिए है। यदि जहांपर भवनवासी आदि देवोंमें लेश्याका विधान किया गया है वहांपर वैमानिक देवोंमें लेश्याका भी विधान किया जाता तो लेश्याओंके स्वामी वैमानिक देवोंका भी वहां भिन्न भिन्न रूपसे उल्लेख करना पडता जिससे भिन्न सूत्र बनाने वा एक ही सूत्रमें समावेश करनेसे बडा भारी गौरव होता इसलिये जैसा उलेख किया गया है वैसा ही उपयुक्त है। 'पीतपद्मशुक्ल-लेश्याः' इस निर्देश पर वार्तिककार विचार करते हैं—

पीता च पद्मा च शुक्ला च पीतपद्मशुक्लाः पीतपद्मशुक्ला लेश्याः येषां ते पीतपद्मशुक्ललेश्याः। यह

यहांपर द्वंद्व गर्भित बहुव्रीहि समास है। यदि यहांपर यह कहा जाय कि—'पीतपद्मशुक्ललेश्याः' यहांपर द्वंद्व समास किया जायगा तो द्वंद्वमें पुंवद्भाव तो होगा नहीं इसलिए 'पीतपद्मशुक्ललेश्या' यह जो पुंवद्भावविशिष्ट निर्देश किया गया है अर्थात् आकारका अकार कर दिया गया है वह अयुक्त है किन्तु यहांपर 'पीतापद्माशुक्ललेश्या' ऐसा निर्देश करना चाहिये? सो ठीक नहीं। यहां पुंवद्भाव नहीं हुआ है किंतु उत्तर पद रहनेसे पूर्वपदको ह्रस्व हुआ है जैसे "द्रुतायां तपरकरणे मध्यमविलंबितयोरुपसंख्यानं" इस व्याकरणशास्त्रकी वार्तिकमें 'मध्यमा च विलंबिता च मध्यमाविलंबिता. तयोः' इस द्वंद्वसमासयुक्त पदमें 'विलंबिता' उत्तर पद रहनेसे 'मध्यमा' शब्दको ह्रस्व कर निर्देश किया गया है उसीप्रकार 'पीतपद्मशुक्ललेश्याः' यहांपर भी 'शुक्ला' उत्तरपदके रहते पीता और पद्मा इन दोनों पदोंमें ह्रस्व निर्देश न्याय्य है अथवा जहां पर जैसी व्यवस्था होती है वहां पर उसीके अनुसार विपरिणमन हो जाता है। पीतपद्मेत्यादि स्थलपर ह्रस्व आवश्यक है इसलिए यहां पुंवद्भाव न समझकर औत्तरपदिक ह्रस्व ही समझना चाहिए। किन किन देवोंके कौन कौन लेश्यायें होती हैं वार्तिककार इस विषयका स्पष्टीकरण करते हैं—

सौधर्मैशानीयाः पीतलेश्याः ॥ २ ॥

सौधर्म और ऐशान स्वर्गोंमें रहनेवाले देवोंके पीत लेश्या है।

सानत्कुमारमाहेंद्रीया देवाः पीतपद्मलेश्याः ॥ ३ ॥

सानत्कुमार और माहेंद्र स्वर्गनिवासी देवोंके पीत और पद्म दो लेश्यायें हैं।

१—पीतपद्मशुक्लानां द्वंद्वे पीतपद्मयोरुत्तरपदिकं ह्रस्वत्वं, द्रुतायां त( पात ? )रकरणान्मध्यमविलंबितयोरुपसंख्यानमित्याचार्यवचनदर्शनात्, मध्यमाशब्दस्य विलंबितोत्तरपदे द्वंद्वेऽपि ह्रस्वत्वसिद्धेः। श्लोकवार्तिक पृष्ठ ३८४।

ब्रह्मलोकब्रह्मोत्तरलांतवकापिष्ठेषु पद्मलेश्याः ॥ ४ ॥

ब्रह्मलोक ब्रह्मोत्तर लांतव और कापिष्ठ स्वर्गोंमें रहनेवाले देवोंके पद्मलेश्या है।

शुक्रमहाशुक्रशतारसहस्रारेषु पद्मशुक्ललेश्याः ॥ ५ ॥

शुक्र महाशुक्र शतार और सहस्रार इन चार स्वर्गोंमें रहनेवाले देवोंके पद्म और शुक्ल दो लेश्या हैं।

आनतादिषु शेषेषु देवाः शुक्ललेश्याः ॥ ६ ॥

आनत आदि बाकीके विमानोंके देवोंके शुक्ललेश्या है। उनमें भी जो देव नव अनुदिश और पांच अनुत्तर विमानोंमें रहनेवाले हैं उनके परम शुक्ललेश्या है। शंका—

शुद्धमिश्रलेश्याविकल्पानुपपत्तिः सूत्रेऽनभिधानादिति चेन्न, मिश्रयोरन्यतरगृहणात् यथा लोके ॥ ७ ॥

ऊपर जो सौधर्म आदि विमानोंमें लेश्याओंका विधान किया गया है वह शुद्ध और मिश्र दोनों प्रकारकी लेश्याओंका है अर्थात् कहींपर पीत, पद्म और शुक्ल एक एक शुद्ध लेश्या कही गई है और कहीं कहीं पर पीत पद्म, और पद्म शुक्ल इन मिश्र रूप लेश्याओंका भी विधान है परंतु सूत्रमें शुद्ध लेश्याओंका ही उल्लेख किया गया है मिश्र लेश्याओंका नहीं इसलिये पीतपद्मेत्यादि सूत्रसे सौधर्म आदि स्वर्गोंमें शुद्ध और मिश्र दोनों प्रकारकी लेश्याओंका विधान नहीं हो सकता? सो ठीक नहीं। जिस-प्रकार किसी सडकपर छत्री और वेछत्रीवाले दोनों प्रकारके मनुष्य जाते हों। उनमें छत्रीवाले अधिक हों तो वहांपर 'छत्रिणो गच्छंति' अर्थात् छत्रीवाले जारहे हैं ऐसा व्यवहार होता है और वहांपर 'छत्रीवाले' कहनेसे छत्री और वेछत्रीवाले दोनों प्रकारके पुरुषोंका ग्रहण होता है उसी प्रकार मिश्र और शुद्ध इन दोनोंमें एकका ग्रहण करनेसे दूसरेका ग्रहण हो जाता है। सूत्रमें यद्यपि मिश्रोंका ग्रहण नहीं है

तथापि शुद्धोंका ग्रहण है। इसलिये उनके ग्रहणसे मिश्रोंका भी ग्रहण कर लिया जाता है अर्थात् पीत पद्म और पद्मशुक्ल ये दो मिश्र हैं इनके शुद्ध पीत और पद्म हैं इसलिये पीतके उल्लेखसे पीतपद्म इस मिश्र का, पद्मके उल्लेखसे पद्म शुक्ल इस मिश्रका ग्रहण अबाधित है। इसीरीतिसे पीत पद्म यहांपर दोनोंमें किसी एकके ग्रहणसे मिश्रका ग्रहण हो सकता है तथा पद्म शुक्ल यहांपर भी दोनों में किसी एकके ग्रहण करनेसे मिश्रका ग्रहण हो सकता है। कोई दोष नहीं। यदि कदाचित् यह शंका की जाय कि—

द्वित्रिशेषग्रहणमिति चेन्नेच्छातः संबंधोपपत्तेः ॥ ८ ॥

सूत्रमें 'द्वित्रिशेषेषु' ऐसा पाठ है और उसका यही अर्थ होता है कि दो स्वर्गोंमें पीत लेश्या है, तीनमें पद्मलेश्या है और शेष स्वर्गोंमें शुक्ललेश्या है इस व्यवस्थामें मिश्रका भान नहीं होता इसलिये पीत आदिके कहनेसे जो पीत पद्म आदि मिश्ररूप लेश्याओंका ग्रहण किया गया है वह ठीक नहीं तथा 'दो स्वर्गोंमें पीत लेश्या है' इत्यादि पाठके अनुसार जो अर्थ किया गया है वह भी आगमबाधित होनेसे अनिष्ट ही है अतः 'द्वित्रिशेषेषु' सूत्रमें ऐसे शब्दका उल्लेख रहनेसे अभीष्ट सिद्धि नहीं हो सकती? सो भी ठीक नहीं। जहांपर जो संबंध किया जाता है वह इच्छासे होता है। यहांपर भी जो स्वर्गोंमें लेश्याओंका संबंध किया गया है वह इच्छासे है और उसकी व्यवस्था इसप्रकार है—

सौधर्म ऐशान और सानत्कुमार माहेंद्र इन दो कल्पोंके युगलोंमें पीत लेश्या है। यद्यपि सानत्कुमार माहेंद्र नामक दूसरे जोडेमें पद्मलेश्या है परंतु उसकी विवक्षा नहीं है। ब्रह्म ब्रह्मोत्तर, लांतव कापिष्ठ और शुक्र महाशुक्र इन तीन युगलोंमें पद्मलेश्या है। यद्यपि शुक्र महाशुक्र नामक युगलमें शुक्ललेश्या भी है परंतु उसकी विवक्षा नहीं है। तथा शेषके शतार आदि विमानोंमें शुक्ललेश्या है। यद्यपि यहांपर पद्मलेश्याका

भी संभव है परंतु उसकी अविवक्षा है। खुलासा भाव यह है कि जिसकी बहुलता है उसीका नाम लिया गया है जिसप्रकार पीत आदि शुद्ध लेश्याओंकी स्वर्गोंमें बहुलता है उतनी पीतपद्म आदि मिश्र लेश्याओंकी नहीं इसलिए सूत्रमें उनका अनुल्लेख है इसप्रकार आगमविरोध न होनेसे सूत्रका उपर्युक्त अर्थ अबाधित है। अथवा—

पाठांतराश्रयाद्वा ॥ ९ ॥

'पीतपद्मशुक्ललेश्या द्वित्रिशेषेषु' इसकी जगह 'पीतमिश्रपद्ममिश्रशुक्ललेश्या द्विद्विचतुश्चतुःशेषेषु' ऐसा दूसरा पाठ भी अभिमत है इसका अर्थ यह है कि दो स्वर्गोंमें पीतलेश्या है दो स्वर्गोंमें मिश्रलेश्या है। चार स्वर्गोंमें पद्मलेश्या है। चार स्वर्गोंमें मिश्र लेश्या है और अवशिष्ट स्वर्गोंमें शुक्ल लेश्या है। यही अर्थ ऊपर कहा गया है इसलिए शास्त्रविरोध न होनेसे कोई विरोध नहीं है।

निर्देशवर्णपरिणामसंक्रमकर्मलक्षणगतिस्वामित्वसाधनसंख्याक्षेत्रस्पर्शनकालांतर-
भावाल्पबहुत्वैश्च साध्या लेश्याः ॥ १० ॥

निर्देश १ वर्ण २ परिणाम ३ संक्रम ४ कर्म ५ लक्षण ६ गति ७ स्वामित्व ८ साधन ९ संख्या १० क्षेत्र ११ स्पर्शन १२ काल १३ अंतर १४ भाव १५ और अल्पबहुत्व १६ इन सोलह बातोंसे लेश्याओंकी सिद्धि है। खुलासा इसप्रकार है—

कृष्णलेश्या नीललेश्या कापोतलेश्या तेजोलेश्या पद्मलेश्या और शुक्ललेश्या यह तो लेश्याओंका निर्देश—नाममात्र कथन है। भौंरेके समान काला, मोरके कंठके समान नीला, कबूतरके रंगका, सोनेके समान पीला, कमलके रंगका और शंखके समान सफेद ये कृष्ण आदि लेश्याओंके क्रमसे वर्ण हैं अर्थात्

कृष्णलेश्याका रंग भौंरेके समान काला है। नीललेश्याका मोरके कंठके समान वर्ण है। कपोतलेश्याका कबूतरके समान वर्ण है। पीतलेश्याका तपे सोनेके समान वर्ण है। पद्मलेश्याका कमलके समान वर्ण है और शुक्ललेश्याका शंखके समान सफेद वर्ण है। यह तो मुख्य रूपसे वर्णोंका उल्लेख है परंतु प्रति समय होनेवाले दूसरे दूसरे वर्णोंकी अपेक्षा लेश्याओंके वर्णोंके अनंत भेद हैं। एक दो तीन चार संख्याते असंख्याते और अनंते प्रकारके कृष्ण गुणोंके संबंधसे कृष्णलेश्याके अनंते भेद हैं इसीप्रकार नील आदि लेश्याओंके अनंते अनंते भेद हैं। परिणामकी अपेक्षा लेश्याओंकी सिद्धि इसप्रकार है—

असंख्याते लोकप्रदेशोंकी बराबर असंख्यातगुणे जो कषायोदय स्थान हैं उनमें जो उत्कृष्ट मध्यम और जघन्यरूप अंश हैं उनमें उत्तरोत्तर संक्लेशकी हानिसे परिणामस्वरूप आत्माके क्रमसे कृष्ण नील और कापोत इन तीन अशुभ लेश्याओंका परिणाम होता है अर्थात् कषायोदय स्थानोंके उत्कृष्ट अंशोंमें तीव्र संक्लेश रहता है इसलिए उससमय आत्मामें कृष्णलेश्याका परिणमन होता है, मध्यम अंशोंमें संक्लेशकी हीनता रहती है इसलिए उससमय आत्मामें नील लेश्याका परिणमन होता है एवं जघन्य अंशोंमें और भी अधिक संक्लेशकी हीनता रहती है इसलिए उससमय कापोत लेश्याका परिणमन होता है। तथा कषायोदय स्थानोंके जघन्य मध्यम और उत्कृष्ट अंशोंमें विशुद्धिकी बढवारीसे पीत, पद्म और शुक्लरूप शुभ लेश्याओंका परिणमन होता है। तथा उत्कृष्ट मध्यम और जघन्य अंशोंमें विशुद्धिकी उत्तरोत्तर कमी होनेसे शुक्ल पद्म और पीत इन शुभरूप तीनों लेश्याओंका परिणमन होता है एवं कषायोदय स्थानोंके जघन्य मध्यम और उत्कृष्ट अंशोंमें संक्लेशकी उत्तरोत्तर बढवारी होनेपर कापोत नील कृष्ण इन तीन अशुभ लेश्याओंका परिणमन होता है। कृष्णादि लेश्याओंमेंसे प्रत्येक लेश्या लोकके

असंख्यात प्रदेशोंकी बराबर जो परिणामोंके अध्यवसाय स्थान हैं उतने प्रमाण हैं । संक्रमकी व्यवस्था इसप्रकार है—

एक स्थानसे दूसरे स्थानमें जानेका नाम संक्रम है। जो पुरुष कृष्णलेश्यासे संक्लिष्ट है उसका अन्य लेश्यामें संक्रमण नहीं होता किंतु षट्स्थानपतित संक्रमणरूपसे कृष्णलेश्यामें ही उसका संक्रम होता रहता है खुलासा इसप्रकार है—

कृष्णलेश्याका जो पहिला संक्लेश स्थान है उस स्थानसे कृष्णलेश्यामें ही अनंतभाग अधिक वा असंख्यात भाग अधिक, वा संख्यात भाग अधिक, वा संख्यातगुण अधिक, वा असंख्यातगुण अधिक वा अनंतगुण अधिक वृद्धि होती है । तथा जिससमय कृष्णलेश्याकी हीनता होती है उस समय भी दूसरी लेश्याका संक्रमण नहीं होता किंतु कृष्णलेश्या ही षट्स्थानपतित संक्रमसे कम कम होती चली जाती है और वह इसप्रकार है—कृष्णलेश्याका जो उत्कृष्ट संक्लेश स्थान है उससे कृष्णलेश्यामें ही अनंतभाग वा असंख्यात भाग वा संख्यातभाग वा संख्यातगुणी वा असंख्यातगुणी वा अनंतगुणी हानि होती जाती है। जिससमय कृष्ण लेश्या अनंतगुणी हानिसे एकदम कम हो जाती है उस समय वह नील लेश्याके उत्कृष्ट स्थानरूप संक्रमित हो जाती है और उसीसमय जो मनुष्य कृष्णलेश्यासे संक्लिष्ट है उसका कृष्णलेश्याकी वृद्धिके समय स्वस्थानसंक्रमरूप विकल्प अर्थात् अपने स्वरूपमें कृष्णलेश्यामें ही परिवर्तन होता रहता है और हानिके समय स्वस्थान संक्रम और परस्थान संक्रम दोनों विकल्प होते हैं, अर्थात् हानिके समय कृष्ण लेश्या जब अपने कृष्णलेश्यास्वरूपमें ही अनंतभाग हानि आदिसे हीन होती रहती है उस समय स्वस्थानसंक्रम और जिससमय अनंतगुणी हानिसे सर्वथा हीन हो जाती है उससमय नीललेश्या

उत्कृष्ट स्थानरूप संक्रमित होनेसे परस्थान संक्रम नामका विकल्प होता है अर्थात् कृष्णलेश्या यदि अधिक तीव्रता धारण करेगी तब तो वह अपने—कृष्ण लेश्याके ही उत्कृष्ट स्थान तक पहुंचेगी, क्योंकि कृष्ण लेश्यासे आगे बढकर कोई लेश्या ही नहीं है, इसलिये वृद्धिमें तो वह स्वस्थान परिणाम ही धारण करेगी। परन्तु हानिमें घटते घटते अपने रूप भी रहेगी तथा नील लेश्याके उत्कृष्ट स्थान तक पहुंच जायगी इसलिये हानिमें स्वस्थान और परस्थान दोनों संक्रम होंगे। यह कृष्ण लेश्याकी अपेक्षा कथन किया गया है इसप्रकार अन्य लेश्याओंमें भी संक्रम भेदोंका विधान समझ लेना चाहिये। विशेष इतना है कि—

जिस समय शुक्ललेश्याकी विशुद्धिकी वृद्धि होगी उस समय शुक्ललेश्याका दूसरी लेश्यारूप संक्रमण नहीं होगा क्योंकि उसके आगे और कोई लेश्याका भेद नहीं किंतु अपने स्वरूप शुक्ललेश्यामें ही अनंतभाग आदि स्वरूप संक्रमण होगा इसलिये वृद्धिकी अपेक्षा शुक्ललेश्यामें स्वस्थान संक्रमणरूप ही विकल्प होगा और जिस समय संक्लेशकी वृद्धि और विशुद्धिकी हानि होगी उस समय स्वस्थान संक्रम और परस्थानसंक्रम दोनों भेद होंगे अर्थात् विशुद्धिकी हीनता होनेपर संख्यातभाग वृद्धिरूप आदि परिणत होनेसे स्वस्थान संक्रम होगा और अनंत गुणी हानि होते होते जिससमय पद्म लेश्याका परिणमन होगा उस समय परस्थानसंक्रम भी होगा इसरीतिसे शुक्ललेश्यामें वृद्धिकी अपेक्षा केवल स्वस्थान संक्रम भेद और हानिकी अपेक्षा स्वस्थानसंक्रम और परस्थान संक्रम ये दोनों भेद हैं किन्तु नीचकी जो चार लेश्याएं हैं उनमें वृद्धि हानि दोनोंकी अपेक्षा स्वस्थान संक्रम और परस्थान संक्रम दोनों भेद हैं अर्थात् अनंतगुण वृद्धि होते होते भी दूसरी लेश्यारूप संक्रमण हो सकता है और अनंत गुण हानि होते होते भी दूसरी लेश्यारूप संक्रमण हो सकता है।

अनंत भाग वृद्धिका अर्थ सर्व जीवराशि रूप अनंतभाग वृद्धि है। असंख्येय भाग वृद्धिका अर्थ असंख्येय लोकभाग वृद्धि है। संख्येय भाग वृद्धिका अर्थ उत्कृष्ट संख्येय भाग वृद्धि है। संख्येयगुण वृद्धिका अर्थ उत्कृष्ट संख्येय गुण वृद्धि है। असंख्येय गुण वृद्धिका अर्थ असंख्येय लोकगुणवृद्धि है। अनंतगुणवृद्धिका अर्थ सर्व जीवराशि प्रमाण रूप अनंतगुणवृद्धि है। कृष्ण आदि लेश्याओंके कार्यकी व्यवस्था इसप्रकार है—

जंबूफल ( जमुनी ) खानेका लक्ष्य कर जहांपर स्कंध ( पीड नीचेकी जड ) विटप ( गुद्दे ) शाखा ( बडी ) अनुशाखा ( डालियां ) और पिंडिका ( गुच्छा ) को काटकर फल खानेकी वा अपने आप ही पडे हुऐ फल खानेकी इच्छा करते हैं वहांपर कृष्ण आदि लेश्याओंकी प्रवृत्ति है अर्थात्—

कृष्ण आदि छह लेश्याओंके धारक छह मनुष्य किसी जमुनीके वृक्षके नीचे गये। वृक्षपर जमुनीके फल पके हुऐ थे इस लिये जो मनुष्य कृष्ण लेश्याका धारक था उसका तो यह परिणाम हुआ कि इस वृक्षको जडसे काटकर जमुनी फल खाने चाहिये तदनुसार वह कुल्हाडी लेकर उसका स्कंध काटनेके लिए उद्यत होगया जो मनुष्य नील लेश्याका धारक था उसका यह परिणाम हुआ कि स्कंधके काटनेकी कोई आवश्यकता नहीं बडे बडे गुद्दे काटकर उन्हें जमीनपर डालकर जमुनी फल खाने चाहिये तदनुसार वह बडे बडे गुद्दोंके काटनेका प्रयत्न करने लगा। जो मनुष्य कापोत लेश्याका धारक था उसका परिणाम ऐसा हुआ कि स्कंध और बडे बडे गुद्दोंके काटनेकी कोई आवश्यकता नहीं

१—अनंत अनेक प्रकार है, यहां पर जिस अनंतका भाग देकर वृद्धि और हानि एवं गुणा रूपसे अनंतकी वृद्धि हानि ली गई है वह अनंत, सर्व जीवराशि प्रमाण अनंत लेना चाहिये। इसीप्रकार असंख्यातका परिणाम—असंख्यात लोक प्रमाण है।

वडी वडी डालियां काट लेनेपर अच्छीतरह फल खाए जासकते हैं इस लिए वह स्कंध और वडे वडे गुद्दोंका काटना व्यर्थ समझ केवल वडी वडी डालियां काटने लगा। जो मनुष्य पीत लेश्याका धारक था, कापोत लेश्यावालेके परिणामोंकी अपेक्षा उसके परिणामोंमे विशेष विशुद्धि होनेसे वह यह सोचने लगा कि छोटी छोटी पलगैयां काटने पर भी सुलभतासे फल खाये जा सकते हैं, स्कंध आदिके काटनेकी कोई आवश्यकता नहीं इस लिए वह स्कंध आदि न काटकर छोटी छोटी डालियोंके काटनेका प्रबंध करने लगा। जो मनुष्य पद्म लेश्याका धारक था पीत लेश्यावाले मनुष्यकी अपेक्षा उसके परिणामोंमें विशेष विशुद्धता रहनेसे वह यह सोचने लगा कि फलोंके गुच्छे काटनेसे ही अच्छी तरह फल खाये जासकते हैं स्कंध गुद्दे आदि काटना निरर्थक है इसलिए गुच्छोंके काटनेकेलिए प्रयत्न करने लगा। जो पुरुष शुक्ल लेश्याका धारक था अन्य समस्त लेश्याओंकी अपेक्षा उसके परिणामोंमें विशेष विशुद्धि रहनेसे उसके मनमें यह विचार उत्पन्न हुआ कि गुच्छोंके काटनेकी भी क्या आवश्यकता है नीचे जो पके फल पडे हैं वे ही खाये जासकते हैं उनके खानेके लिए स्कंध आदि काटने निरर्थक हैं इसलिए वह स्कंध आदिको नहीं काट कर जो फल नीचे पडे थे उन्हींके खानेके लिए प्रयत्न करने लगा। इसप्रकार कृष्ण आदि लेश्याओंके धारकोंकी उत्तरोत्तर परिणामोंकी विशुद्धिका यह दृष्टांत है। अब लेश्याओंका लक्षण कहा जाता है—

प्रमाण और नयोंके द्वारा भलेप्रकार निश्चित तत्त्वको न मानना, आगमके उपदेशका ग्रहण न करना वैर विरोधका न छोडना, अत्यंत कुपित रहना, मुखका आकार सदा भयंकर रहना, हृदयमें जरा भी दयाका लेश न होना, क्लेश करना, मारना और संतोष आदिका न रखना कृष्णलेश्याका लक्षण है।

आलस्यका होना, हृदयमें भेदविज्ञानका अभाव रहना, जिस कार्यको आरंभ कर दिया है उसकी परिपूर्णताका न होना, भयभीत रहना, इंद्रियोंके विषयोंमें अत्यंत लालसा रखना, मायाचारी करना, अत्यंत तृष्णा रखना, अत्यंत अहंकार करना, दूसरेको ठगना, झूठ बोलना, चंचलताका होना और अत्यंत लुब्धता रखना नीललेश्याका लक्षण है । दूसरेके साथ मत्सरता रखना, चुगली करना, दूसरेको तिरस्कार करनेकी अभिलाषा रखना, अपनी प्रशंसा और परकी निंदा करना, वृद्धि हानिकी गणना न करना, अपने जीवनकी आशाका न रखना, प्रशंसा करनेसे धनदान, युद्धमरण और उद्योगमें प्रवृत्तिका होना कापोतलेश्याका लक्षण है । दृढरूपसे मित्रताका करना, सदा अपनेको उपलंभित करना, सत्य बोलना, दान और शीलमें प्रवृत्ति रखना, अपने कार्यके संपादनमें प्रवीणताका होना, भेद विज्ञान और ध्यानमें प्रवृत्त रहना, समस्त धर्मोंसे समभाव रखना, तेजोलेश्याका लक्षण है । सत्यवाणी बोलना, क्षमा रखना, पांडित्य और सात्विक भावोंका होना, दान देनेमें अग्रणी होना, हरएक बातमें चतुरता और सरलताका होना, गुरु और देवकी पूजा करनेमें निरंतर प्रवृत्तिका होना पद्मलेश्याका लक्षण है । राग द्वेष मोहका न होना, शत्रुके दोषोंका ग्रहण न करना, निदानका न करना, हिंसाजनक समस्त कार्योंके आरंभ करनेमें उदासीनता रखना एवं मोक्षके मार्ग सम्यग्दर्शन आदिका अनुष्ठान भक्ति आदि करना शुक्ललेश्याके लक्षण हैं । अर्थात् जिस जिस लेश्याके जो लक्षण बतलाए गये हैं वे लक्षण जिस व्यक्तिमें दीख पड़ें उस व्यक्तिको उसी लेश्याका धारक समझ लेना चाहिये । अब लेश्याओंकी गति पर विचार किया जाता है—

कपोत लेश्यासे परिणत आत्मा किस गतिको प्राप्त होता है इसका उत्तर यह है कि लेश्याके

अंशोंके जो छब्बीस भेद हैं उनमें आयुके ग्रहणके हेतु मध्यम आठ अंश हैं। यहांपर यह शंका न करनी चाहिये कि इस बातके माननेमें क्या प्रमाण है क्योंकि 'अष्टाभिरपकर्षैर्मध्यमेन परिणामेनायुर्बध्नाति' अर्थात् आठ अपकर्ष-अंश रूप मध्यम परिणामोंसे आयुका बंध होता है, ऐसा शास्त्रका वचन है। तथा आठ अंशोंके सिवाय शेष जो लेश्याओंके अठारह अंश रह जाते हैं वे विशेषरूपसे पुण्य और पापके संचयमें कारण होनेसे विशिष्ट गतिके निमित्त हैं। उनकी अपेक्षा रखनेवाला मध्यम परिणाम उन उन गतियोंके योग्य आयुके बंधमें कारण होता है इसप्रकार आयु और नाम कर्मके उदयके अधीन विशिष्ट गतिकी सत्ता लेश्याके द्वारा समझ लेनी चाहिए। विशेष खुलासा इस प्रकार है—

उत्कृष्ट शुक्ल लेश्याके अंशरूप परिणामसे जीव मरणके वाद सर्वार्थसिद्धि जाते हैं। जघन्य शुक्ल लेश्याके अंशरूप परिणामसे शुक्र महाशुक्र शतार और सहस्रार स्वर्गोंमें जाते हैं। मध्यम शुक्ललेश्याके अंशरूप परिणामसे आनतको आदि देकर सर्वार्थसिद्धि विमानसे पहिलेके विमानोंमें उत्पन्न होते हैं अर्थात् आनत स्वर्गसे लेकर अपराजित विमान तक उत्पन्न होते हैं। उत्कृष्ट पद्म लेश्याके अंशरूप परिणामसे सहस्रार स्वर्गमें जाते हैं। जघन्य पद्म लेश्याके अंशरूप परिणामसे सानत्कुमार और माहेंद्र स्वर्गोंमें जाकर उत्पन्न होते हैं। मध्यम पद्म लेश्याके अंशरूप परिणामसे ब्रह्म लोकको आदि लेकर शतार से पहिले पहिले जाकर उत्पन्न होते हैं अर्थात् ब्रह्म ब्रह्मोत्तर लांतव कापिष्ठ शुक्र और महाशुक्र स्वर्ग पर्यंत उनका जन्म है। उत्कृष्ट तेजो लेश्याके अंशरूप परिणामसे सानत्कुमार और माहेंद्र स्वर्गका जो अंतिम चक्र नामक विमान है उसमें तथा उसके श्रेणिबद्ध विमानोंमें जाकर उत्पन्न होते हैं। जघन्य तेजोलेश्याके अंशरूप परिणामसे सौधर्म और ऐशान स्वर्गोंका जो पहिला इंद्रक विमान है उसमें और

श्रेणिबद्ध विमानोंमें जाकर उत्पन्न होते हैं। मध्यम तेजो लेश्याके अंशरूप परिणामसे सौधर्म और ऐशान स्वर्गोंके दूसरे चंद्र नामक इंद्रक विमान और उसके श्रेणिबद्ध विमानोंको आदि लेकर सानत्कुमार और माहेंद्र स्वर्गके वलभद्र नामक छठे इंद्रक विमान और उसके श्रेणिबद्ध विमान पर्यंतके विमानोंमें गमन करते हैं।

उत्कृष्ट कृष्णलेश्याके अंशरूप परिणामसे जीव सातवें नरकके अप्रतिष्ठान पाथडेतक जाते हैं। जघन्य कृष्णलेश्याके अंशरूप परिणामसे पांचवें नरकके तमिश्र नामकके इंद्रक विलमें जाते हैं। मध्यम कृष्णलेश्याके अंशरूप परिणामसे छठे नरकके हिम पाथडेको आदि लेकर महारौरव पाथडेतक जाते हैं। उत्कृष्ट नील लेश्याके अंशरूप परिणामसे पांचवे नरकके मध्य इंद्रकमें जाकर उत्पन्न होते हैं। जघन्य नील लेश्याके अंशरूप परिणामसे बालुका नामकी तीसरी पृथ्वीके तप्त नामक इंद्रकोंमें जाकर उत्पन्न होते हैं। मध्यम नील लेश्याके अंशरूप परिणामसे बालुका पृथिवीके त्रस्त इंद्रकको आदि लेकर झष पर्यंतके इंद्रकोंमें जाकर उत्पन्न होते हैं। उत्कृष्ट कपोत लेश्याके अंशरूप परिणामसे बालुका प्रभाके संप्रज्वलित नामक इंद्रक विलेमें उत्पन्न होते हैं। जघन्य कपोतलेश्याके अंशरूप परिणामसे रत्नप्रभा नरकके सीमंतक विलेमें जाकर उत्पन्न होते हैं। मध्यम कपोतलेश्याके अंशरूप परिणामसे पहिले नरकके तीसरे रौरुक विलको आदि लेकर तीसरे नरकके संप्रज्वलित नामक अंतिम विलेतक जाकर उत्पन्न होते हैं। मध्यम कृष्ण नील कापोत और तेज लेश्याओंके अंशरूप परिणामसे भवनवासी व्यंतर ज्योतिषी पृथ्वी काय जलकाय और वनस्पति कायोंमें जाकर उत्पन्न होते हैं। मध्यम कृष्ण नील कपोत लेश्याके अंशरूप परिणामसे अग्निकायिक और वायुकायिकोंमें उत्पन्न होते हैं। तथा देव और नारकी अपनी अपनी

लेश्याओंसे तिर्यंच और मनुष्य गतिमें जाकर जन्म धारण करते हैं। किस किस लेश्याका कौन कौन स्वामी है, यह निरूपण किया जाता है—

रत्नप्रभा और शर्कराप्रभा दोनों भूमियोंमें रहनेवाले नारकी कपोत लेश्याके धारक हैं। बालुकाप्रभा नामक नरकभूमिके रहनेवाले नारकी नील और कपोत लेश्याके धारक हैं। पंकप्रभा नामक नरकभूमिके रहनेवाले नारकी नील लेश्याके धारक हैं। धूमप्रभा नामक नरकभूमिके रहनेवाले नारकी कृष्ण और नील लेश्याके धारक हैं। तमःप्रभा नामक नरकभूमिके रहनेवाले नारकी कृष्ण लेश्याके धारक और महतमःप्रभाभूमिमें रहनेवाले नारकी परम कृष्ण लेश्याके धारक हैं।

भवनवासी व्यंतर और ज्योतिषी देव कृष्ण नील कपोत और तेज लेश्याओंके धारक हैं। एकेंद्रिय दोइंद्रिय तेइंद्रिय और चौइंद्रिय जातिके जीव संक्लिष्ट तीन लेश्या अर्थात् कृष्ण नील कपोत इन तीन लेश्याओंके धारक हैं। असैनी पंचेंद्रिय तिर्यंच संक्लेशस्वरूप चार लेश्या अर्थात् कृष्ण नील कापोत और पीत इन चार लेश्याओंके धारक हैं। सैनी पंचेंद्रिय तिर्यंच मनुष्य, मिथ्यादृष्टि, सासादनसम्यग्दृष्टि सम्यगमिथ्यादृष्टि और असंयत सम्यग्दृष्टि कृष्ण नील आदि छहो लेश्याओंके धारक हैं। संयतासंयत प्रमत्तसंयत अप्रमत्तसंयत ये तीन शुभ लेश्याओंके धारक हैं। अपूर्वकरण नामक आठवें गुणस्थानको आदि लेकर सयोग केवली नामक तेरहवें गुणस्थान तकके जीवोंके एक केवल शुक्ल लेश्या ही होती है। तथा अयोगकेवली भगवान अलेश्य हैं—कृष्ण आदि छहों लेश्याओंमेंसे उनके कोई भी लेश्या नहीं होती।

सौधर्म और ऐशान स्वर्गोंमें रहनेवाले देवोंके तेज (पीत) लेश्या होती है। सानत्कुमार और माहेंद्र



११०९

स्वर्गोंमें रहनेवाले देवोंके तेज और पद्म दो मिश्ररूप लेश्या होती हैं। ब्रह्म ब्रह्मोत्तर लांतव और कापिष्ठ स्वर्गोंमें रहनेवाले देव पद्म लेश्याके धारक हैं। शुक्र महाशुक्र शतार और सहस्रार स्वर्गनिवासी देव मिश्ररूप पद्म और शुक्ल लेश्याके धारक हैं। आनत स्वर्गको आदि लेकर सर्वार्थसिद्धि पर्यंतके देवोंके शुक्ललेश्या होती है उनमें भी सर्वार्थसिद्धि विमानके निवासी देव परम शुक्ललेश्याके धारक हैं। लेश्याओंके निमित्त कारणोंकी व्यवस्था इसप्रकार है—

द्रव्य और भावके भेदसे लेश्या दो प्रकारकी है यह बात ऊपर कही जाचुकी है उनमें द्रव्यलेश्यामें नाम कर्मोदय कारण है अर्थात् नाम कर्मके उदयसे द्रव्यलेश्याकी उत्पत्ति होती है तथा भाव लेश्याकी उत्पत्ति कषायोंके उदय, क्षयोपशम, उपशम और क्षयके आधीन है। लेश्याओंकी संख्याकी व्यवस्था इसप्रकार है—

कृष्ण नील और कापोत तीनों लेश्याओंमें प्रत्येक लेश्या द्रव्य प्रमाणसे अनंतानंत है अनंतानंत उत्सर्पिणी और अवसर्पिणी काल व्यतीत हो जांय तो भी उनका विनाश नहीं होता इसलिये कालसे भी अनंतानंत है तथा क्षेत्र प्रमाणकरि अनंतानंत लोक प्रमाण है। तेजोलेश्या द्रव्यप्रमाणसे ज्योतिष्क देवोंके परिमाणसे कुछ अधिक परिमाणवाली है। पद्म लेश्या द्रव्यप्रमाणसे संज्ञी पंचेंद्रिय तिर्यंचोंके प्रमाणसे संख्यातभाग प्रमाण है। तथा शुक्ल लेश्या पल्यके असंख्यातभाग प्रमाण है। क्षेत्रकी अपेक्षा लेश्याओंकी व्यवस्था इसप्रकार है—

कृष्ण नील और कापोत लेश्याओंके धारक जीवोंमें प्रत्येक जीवका निवास स्वस्थान समुद्घात उपपादों द्वारा सर्व लोकमें हैं। तेज और पद्म लेश्यावालोंमेंसे प्रत्येक जीवका निवास स्वस्थान समुद्घात

उपपादसे लोकके असंख्यात भागोंमेंसे एक भागमें है। शुक्ललेश्यावाले जीव स्वस्थान और उपपाद द्वारा लोकके (अ) संख्येयभागमें, समुद्घातके द्वारा लोकके असंख्येयभाग वा सर्व लोकमें निवास करते हैं लेश्याओंके स्पर्शन ( सर्वदा निवास ) की व्यवस्था इसप्रकार है—

कृष्ण नील और कापोत लेश्याओंके धारक जीव स्वस्थान समुद्घात उपपादोंके द्वारा सर्व लोकका स्पर्श करते हैं। तेजोलेश्यावाले जीव स्वस्थानके द्वारा लोकके असंख्येय भागको अथवा चौदह भागोंमेंसे कुछ घाटि आठ भागोंको स्पर्श करते हैं । समुद्घातके द्वारा लोकके असंख्यात भाग अथवा चौदह भागोंमेंसे कुछ घाट आठ या नौ भागोंको स्पर्श करते हैं । उपपादके द्वारा लोकके असंख्यात भाग अथवा चौदह भागोंमें कुछ कम अर्धभाग अर्थात् साडे सात भागोंको स्पर्शते हैं । पद्म लेश्याके धारक स्वस्थान और समुद्घातके द्वारा लोकके असंख्यात भाग अथवा चौदह भागोंमें कुछ कम आठ भागोंको स्पर्शते हैं । उपपादके द्वारा लोकके असंख्यात भाग वा चौदह भागोंमें कुछ कम पांच भागोंको स्पर्शते हैं। शुक्ललेश्यावाले स्वस्थान और उपपादके द्वारा लोकके असंख्यातवें भाग अथवा चौदह भागोंमें कुछ कम छह भागोंको स्पर्शते हैं। समुद्घातके द्वारा लोकके असंख्यातवें भागको वा चौदह भागोंमें कुछ कम छह भागोंको वा असंख्येय भागोंको अथवा सर्व लोकको स्पर्शते हैं । लेश्याओंकी कालकृत व्यवस्था इसप्रकार है—

कृष्ण नील और कापोत तीनों लेश्याओंमें प्रत्येक लेश्याका जघन्य काल अंतर्मुहूर्त है और उत्कृष्ट काल कुछ अधिक तेतीस सागरोपम, कुछ अधिक सत्रह सागर प्रमाण और कुछ अधिक सात सागर प्रमाण है अर्थात् कृष्ण लेश्याका उत्कृष्टकाल कुछ अधिक तेतीस सागर प्रमाण है । नील लेश्याका कुछ

अधिक सत्रह सागर प्रमाण काल है और कपोत लेश्याका कुछ अधिक सात सागर प्रमाणकाल है। तेज, पद्म और शुक्ललेश्याओंमें प्रत्येकका जघन्यकाल अन्तर्मुहूर्त प्रमाण है और उत्कृष्ट कुछ अधिक दो सागर प्रमाण, कुछ अधिक अठारह सागर प्रमाण और कुछ अधिक तेतीस सागर प्रमाण है। अर्थात् तेज लेश्याका उत्कृष्टकाल कुछ अधिक दो सागर प्रमाण है। पद्म लेश्याका कुछ अधिक अठारह सागर प्रमाण है और शुक्ललेश्याका कुछ अधिक तेतीस सागर प्रमाण है लेश्याओंके अंतरालकी व्यवस्था इस प्रकार है—

कृष्ण नील और कापोत तीनों लेश्याओंमें प्रत्येकका जघन्य अंतराल अंतर्मुहूर्त प्रमाण है। उत्कृष्ट अंतर कुछ अधिक तेतीस सागर प्रमाण है। तेज पद्म और शुक्ललेश्याओंमें प्रत्येकका अंतराल जघन्य अन्तर्मुहूर्त प्रमाण है और उत्कृष्ट अनन्तकाल है जो कि असंख्यात पुद्गल परावर्तन स्वरूप है। लेश्याओंके भावकी व्यवस्था इसप्रकार है—

शरीर नाम कर्म और मोहनीय कर्मके उदयसे जायमान होनेके कारण कृष्ण आदि छहो लेश्या औदयिक भावस्वरूप हैं अर्थात् शरीर नामकर्मके उदयसे तो द्रव्यलेश्याकी उत्पत्ति होती है और मोहनीय कर्मके उदयसे भावलेश्याकी उत्पत्ति होती है। इसलिये दोनो प्रकारकी लेश्या औदयिक भाव स्वरूप है। तथा लेश्याओंका अल्पबहुत्व इसप्रकार है—

सबसे थोडे शुक्ललेश्याके धारक जीव हैं। उनसे असंख्यातगुणे पद्मलेश्याके धारक हैं। उनसे असंख्यातगुणे तेजोलेश्याके धारक हैं। उनसे अनंतगुणे अलेश्य—लेश्यारहित जीव हैं। उनसे अनंतगुणे कपोतलेश्यावाले जीव हैं उनसे कुछ अधिक अनंतगुणे नील लेश्यावाले हैं और उनसे कुछ अधिक अनंतगुणे कृष्ण लेश्यावाले हैं॥ २२॥

वैमानिक देव कल्पोपपन्न और कल्पातीतके भेदसे दो प्रकारके हैं यह बात 'कल्पोपपन्नाः कल्पातीताश्च' इस सूत्रसे कही गई है वहांपर यह ज्ञान न हो सका कि कल्प किसको कहते हैं ? इसलिए सूत्रकार कल्प शब्दका खुलासा करते हैं—

प्राग्ग्रैवेयकेभ्यः कल्पाः ॥ २३ ॥

ग्रैवेयकोंसे पहिले पहिलेके १६ स्वर्ग कल्प संज्ञावाले हैं। इनसे आगेके नव ग्रैवेयकादिक कल्पातीत विमान हैं। इनमें रहनेवाले अहमिंद्र कहे जाते हैं अर्थात् वहांका प्रत्येक देव इंद्रके समान सुख भोगनेवाला होता है।

कहांसे लेकर स्वर्गोंकी कल्प संज्ञा है यह बात जानी नहीं जाती इस लिए 'प्राग्ग्रैवेयकेभ्यः' इत्यादि सूत्रमें अनुवृत्तिसे सौधर्म आदिका ग्रहण है। इसरीतिसे यहांपर यह समझ लेना चाहिए कि सौधर्मसे लेकर अच्युत स्वर्गपर्यंत जितने विमान हैं उन सबकी कल्प संज्ञा है। शंका—यदि यहांपर सौधर्मैशानेत्यादि सूत्रसे सौधर्म आदिकी अनुवृत्ति इष्ट है तब सौधर्मैशानेत्यादि सूत्रके बाद ही 'प्राग्ग्रैवेयकेभ्यः' इत्यादि सूत्र कहना था यहां उसका उल्लेख ठीक नहीं जान पडता ? उत्तर—

सौधर्मादनंतरं कल्पाभिधाने व्यवधानप्रसंगः ॥ १ ॥

यदि सौधर्मैशानेत्यादि सूत्रके अनंतर 'प्राग्ग्रैवेयकेभ्यः' इत्यादि सूत्रका उल्लेख किया जायगा और उसके बाद स्थितिप्रभावेत्यादि गतिशरीरेत्यादि और पीतपद्मेत्यादि इन सूत्रोंका उल्लेख किया जायगा तो बीचमें 'प्राग्ग्रैवेयकेभ्यः' इस सूत्रका व्यवधान पड जानेसे सौधर्म आदि सूत्रमें पठित सर्वार्थ-

सिद्धि पर्यंत समस्त वैमानिकोंकी स्थितिप्रभावेत्यादि सूत्रमें अनुवृत्ति नहीं आवेगी किंतु कल्प अर्थात् ग्रैवेयकसे पहिले अच्युत पर्यंत स्वर्गोंकी ही अनुवृत्ति आवेगी और तब स्थितिप्रभावेत्यादि उपर्युक्त तीन सूत्रोंका जो अर्थ है वह सोलह स्वर्गोंमें ही संघटित होगा नवग्रैवेयक अनुत्तर आदि विमानोंमें संघटित न होगा परंतु जिस जगह 'प्राग्ग्रैवेयकेभ्यः' इत्यादि सूत्र पढा है वह वहींपर पढा जायगा तब तो नव ग्रैवेयकादिका भी स्थितिप्रभावेत्यादि तीनों सूत्रमें संबंध होगा फिर उनका जो अर्थ कहा गया है वह नवग्रैवेयक आदिमें भी निरवच्छिन्नरूपसे सिद्ध होगा इसलिए नवग्रैवेयक आदिमें स्थिति आदि अर्थकी सिद्धिके लिए 'प्राग्ग्रैवेयकेभ्यः' इत्यादि सूत्र जहां पढा गया है वहीं उपयुक्त है। अब वार्तिककार कल्पातीत शब्दका विवेचन करते हैं—

कल्पातीतसिद्धिः परिशेषात् ॥ २ ॥

जब ग्रैवेयक विमानोंसे पहिले पहिलेके विमानोंकी कल्प संज्ञा निर्धारित हो चुकी तब शेषके नवग्रैवेयक आदिकी कल्पातीत संज्ञा सुतरां सिद्ध हो गई इसलिए नवग्रैवेयकको आदि लेकर अनुत्तर पर्यंत विमानोंकी यहां कल्पातीत संज्ञा समझ लेनी चाहिए। शंका—

भवनवास्याद्यतिप्रसंग इति चेत् उपर्युपरीत्याभिसंबंधात् ॥ ३ ॥

यदि कल्पसंज्ञक विमानोंसे बाकीके बचे सब विमानोंको कल्पातीत माना जायगा तो भवनवासी

१—पारिशेषन्यायसे यह समझ लिया जाता है, जैसे—देवदत्त मोटा तो हो रहा है परन्तु दिनमें भोजन नहीं करता है, इससे यह बात सुतरां सिद्ध है कि वह रात्रिमें भोजन कर लेता है अन्यथा मोटा नहीं रह सका। इसीप्रकार यहां समझना चाहिये।

आदि देवोंको भी वैमानिक मानना पडेगा क्योंकि क्योंकि नवग्रैवेयक आदिके समान भवनवासी आदि देवोंके रहनेका स्थान भी कल्पोंसे भिन्न होनेके कारण कल्पातीत सिद्ध होगा ? सो ठीक नहीं। इस सूत्रमें ''उपर्युपरि''का सम्बन्ध है इसलिये ऊपर ऊपरके ही देव वैमानिक हो सकते हैं नीचेके नहीं। भवनवासी आदि देवोंके रहनेके स्थान नीचे हैं इसलिए इनकी कल्पातीत संज्ञा सिद्ध न होनेके कारण भवनवासी आदिको वैमानिक देव नहीं कहा जा सकता इसलिए यह बात सिद्ध हो चुकी कि अहमिंद्र देव ही कल्पातीत हैं भवनवासी आदि देव कल्पातीत नहीं कहे जा सकते।

यहांपर यह शंका न करना चाहिए कि कल्पातीत विमानवासी देवकी अहमिंद्र संज्ञा क्यों है ? क्योंकि भवनवासी आदि चारों निकायोंमेंसे प्रत्येक निकायमें इंद्र सामानिक आदि जो दश दश भेद कह आये हैं उन दश भेदोंमेंसे कल्पातीत विमानवासी देवोंमें केवल इंद्र भेद ही है, सामानिक आदि भेद नहीं इसलिए कल्पातीत विमानोंके अधिवासी देवोंमें 'अहमिंद्रः, अहमिंद्रः,' ऐसी सदा भावना उदित होती रहनेके कारण वे अहमिंद्र कहे जाते हैं। उनके सिवाय अन्यत्र निकायोंके देवोंमें इंद्रादि दशों भेद हैं इसलिए उन निकायोंके सब देव अहमिंद्र नहीं होते। यदि कदाचित् यह कहा जाय कि—

चतुर्णिकायोपदशानुपपत्तिः षट्सप्तसंभवादिति चेन्न तत्रैवांतर्भावात् लौकांतिकवत् ॥ ४ ॥

भवनवासी आदि चार निकाय हैं यह जो ऊपर कहा गया है वह ठीक नहीं क्योंकि भवन १ पाताल २ व्यंतर ३ ज्योतिष्क ४ कल्पोपपन्न ५ और वैमानिक ६ के भेदसे छह निकायोंका भी संभव हो सकता है। उनमें भवनवासी दश प्रकारके हैं वे कह दिये गये। पाताल वासी लवणोदादि समुद्रोंमें रहनेवाले

सुस्थित प्रभास आदि हैं। व्यंतर अनावृत प्रियदर्शन आदि जम्बूद्वीपके स्वामी हैं। ज्योतिषी देव पांच प्रकारके हैं उनका व्याख्यान ऊपर कर दिया गया। कल्पोपपन्न बारह प्रकारके हैं। नवग्रैवेयक आदि विमानोंका वर्णन पहिले कर दिया जाचुका है। अथवा सात प्रकारके भी देव निकाय हो सकते हैं उनमें छह प्रकारके तो भवनवासी पातालवासी आदि और सातवां प्रकार आकाशोपपन्न है। तथा पांशुतापि १ लवणतापि २ तपनतापि ३ भवनतापि ४ सोमकायिक ५ यमकायिक ६ वरुणकायिक ७ वैश्रवणकायिक ८ पितृकायिक ९ अनलकायिक १० रिष्टकसम्भव ११ और अरिष्टकसंभव १२ के भेदसे आकाशोपपन्न बारह प्रकारके हैं। इसरीतिसे जब यह बात सिद्ध हो चुकी कि देवोंके निकाय छह वा सात हो सकते हैं तब ऊपर चार माने गये हैं वह निरर्थक है? सो ठीक नहीं। लौकांतिक देवोंका कल्पवासी—वैमानिक देवोंमें अंतर्भाव होनेसे जिसप्रकार उन्हें वैमानिक ही कहा जाता है अन्य कोई पांचवी उनकी निकाय नहीं मानी उसीप्रकार पातालवासी और आकाशोपपन्न देवोंका व्यंतरोंमें अंतर्भाव है और कल्पवासियोंका वैमानिकोंमें अंतर्भाव है इसलिए व्यंतर और वैमानिक निकायोंमें ही अंतर्भाव होनेसे उनका भिन्न निकाय स्वीकार करना असंगत है इसरीतिसे ऊपर जो चार निकाय माने हैं उनकी हानि नहीं हो सकती ॥ २३ ॥

"जिसप्रकार लौकांतिक देवोंका कल्पवासियोंमें अंतर्भाव है" यहांपर जो दृष्टांत रूपसे लौकांतिक देवोंका उल्लेख किया गया है वे लौकांतिक देव कौन स्वर्गमें रहते हैं? सूत्रकार इस विषयका स्पष्टीकरण करते हैं—

## ब्रह्मलोकालया लौकांतिकाः ॥ २४ ॥

जिनका ब्रह्मलोक आलय है अर्थात जो पांचवें स्वर्गके अंतमें रहते हैं वे लौकांतिक देव हैं।

एत्य तस्मिल्लीयते इत्यालयः ॥ १ ॥

जहांपर जीव आकर रहैं उसका नाम आलय है। उसको भी निवास कहते हैं। जिनका निवास स्थान ब्रह्मलोक हो वे ब्रह्मलोकालय कहे जाते हैं।

सर्वब्रह्मलोकदेवानां लौकांतिकत्वप्रसंग इति चेन्न लोकांतोपश्लेषात ॥ २ ॥

ब्रह्मलोकके अंतमें रहनेवाले लौकांतिक देव माने गये हैं परन्तु 'ब्रह्मलोकालयाः' इस पदसे तो सामान्यरूपसे ब्रह्मस्वर्गनिवासी समस्त देवोंको लौकांतिकपना प्राप्त होता है जोकि विरुद्ध है? सो ठीक नहीं। ब्रह्मलोकालय इस शब्दके साथ लौकांतिक शब्दका संबन्ध है। ब्रह्मलोकके अंतका नाम लोकांत है और वहांपर रहनेवाले लौकांतिक कहे जाते हैं। इसरीतिसे ब्रह्मलोकके अंतमें रहनेवाले ही देव लौकांतिक हो सकते हैं समस्त ब्रह्मलोकनिवासी नहीं। अथवा—

जन्म जरा और मरणसे व्याप्त स्थानका नाम लोक है। उसका अंत लोकांत है जिन्हें उस लोकांतका प्रयोजन हो वे लौकांतिक कहे जाते हैं। ये लौकांतिक देव परीतसंसार हैं। ब्रह्मलोकसे च्युत होकर, एक गर्भवास अर्थात् नरभव पाकर नियमसे मोक्ष प्राप्त कर लेते हैं ॥ २४ ॥

सामान्यरूपसे लौकांतिक देवोंका उल्लेख कर दिया गया अब उनके भेदोंके दिखानेके लिए सूत्रकार सूत्र कहते हैं—



१११७

**सारस्वतादित्यवन्ह्यरुणगर्दतोयतुषिताव्याबाधारिष्टाश्च ॥ २५ ॥**

सारस्वत आदित्य वह्नि अरुण गर्दतोय तुषित अव्याबाध और अरिष्ट ये आठ प्रकारके लौकांतिक देव होते हैं। प्रश्न—सारस्वत आदि देवोंका निवास स्थान कहां है ? उत्तर—

पूर्वोत्तरादिषु दिक्षु यथाक्रमं सारस्वतादयः ॥ १ ॥

पूर्वोत्तर ( ईशान ) आदि आठों दिशाओंमें क्रमसे सारस्वत आदि देवोंका निवास है । खुलासा इसप्रकार है—

अरुण समुद्रसे उत्पन्न, मूलभागमें संख्यात योजन चौडा एक तमोमयी स्कन्ध है । वह समुद्रके समान गोलाकार है, गाढ अन्धकारसे आच्छन्न है । वह क्रमसे ऊपरकी ओर बढता हुआ मध्य और अन्तभागमें संख्यात योजनका मोटा है । अरिष्ट नामक इन्द्रक विमानके अधोभागमें जाकर मिला है। मुर्गेके समान वक्ररूपसे व्यवस्थित है । उस स्कन्धके ऊपर आठ अन्धकारकी श्रेणियां हैं । वे अरिष्ट नामक इन्द्रक विमानके समीप हैं । अंतरालमें चारो दिशाओंमें एकमएक हैं और तिर्यक् लोकके अंत पर्यंत विस्तृत हैं। उनके मध्यमें सारस्वत आदि देवोंकी स्थिति है।

पूर्वोत्तर अर्थात् 'ईशान' कोणमें सारस्वत विमान हैं। पूर्वदिशामें आदित्य विमान हैं । पूर्व और दक्षिणके मध्य अग्नि कोणमें वह्नि विमान है। दक्षिण दिशामें अरुण विमान है। दक्षिण पश्चिम कोणमें गर्दतोय विमान है । पश्चिम दिशामें तुषित विमान है । पश्चिमोत्तर अर्थात् वायव्यकोणमें अव्याबाध विमान है और उत्तरादिशामें अरिष्ट विमान है।

चशब्दसमुच्चिताः तदंतरालवर्तिनः ॥ २ ॥

सूत्रमें जो चशब्दका उल्लेख किया गया है उसका अर्थ समुच्चय है । उस समुच्चयार्थक चशब्दकी सामर्थ्यसे सारस्वत आदि विमानोंके अन्तरालोंसे आपसमें एक दूसरेसे मिलनेवाले अन्य देवगण भी निवास करते हैं । खुलासा इसप्रकार है—

अग्न्याभसूर्याभचंद्राभसत्याभश्रेयस्करक्षेमंकरवृषभेष्टकामचरनिर्माणरजोदिगंतरक्षितात्मरक्षितसर्वरक्षि-
तमरुद्वस्वश्वविश्वाख्याः ॥ ३ ॥

अग्न्याभ आदि सोलह देवगण लौकांतिक देवोंके ही भेद स्वरूप हैं अर्थात्—

सारस्वत और आदित्य विमानोंके अन्तरालमें अग्न्याभ और सूर्याभ विमान हैं । आदित्य और वह्निके अंतरालमें चंद्राभ और सत्याभ नामक विमान हैं । वह्नि और अरुण विमानोंके अन्तरालमें श्रेयस्कर और क्षेमंकर नामके विमान हैं । अरुण और गर्दतोयके अंतरालमें वृषभेष्ट और काम व(च)र नामके विमान हैं । गर्दतोय और तुषित विमानोंके मध्यभागमें निर्वाणरज और दिगंतराक्षित नामक विमान हैं । तुषित और अव्याबाध विमानोंके मध्यभागमें आत्मरक्षित और सर्वरक्षित नामक विमान हैं । अव्याबाध और अरिष्ट विमानोंके मध्यभागमें मरुत् और वसु नामके विमान हैं । अरिष्ट और सारस्वत विमानोंके मध्यभागमें अश्व और विश्व नामके विमान हैं । इन विमानोंके सम्बन्धसे इनमें रहनेवाले देव भी इन्हीं नामोंके धारक हैं ।

उपर्युक्त विमानोंमें सारस्वत विमान सातसौ सात हैं । आदित्य विमान भी सातसौ सात है । वह्नि नामके विमान सात अधिक सात हजार हैं अरुण विमान भी सात अधिक सात हजार हैं । गर्दतोय विमान नौ हजार नव हैं । तुषित विमान भी नौ अधिक नौ हजार हैं । अव्याबाध विमान ग्यारह अधिक

ग्यारह हैं । अरिष्ट भी ग्यारह अधिक ग्यारह हजार हैं । इस प्रकार सारस्वत आदि विमानोंकी संख्याका उल्लेख कर दिया गया । चशब्दसे समुचित अग्न्याभ आदि विमानोंकी संख्याका उल्लेख इस प्रकार है—

अग्न्याभ विमानमें सात अधिक सात हजार देव हैं। सूर्याभ विमानमें नौ हजार देव हैं । चंद्राभ विमानमें ग्यारह अधिक ग्यारह हजार देव हैं। सत्याभ विमानमें तेरह अधिक तेरह हजार देव हैं। श्रेयस्करमें पंद्रह अधिक पंद्रह हजार देव हैं। क्षेमंकर विमानमें सत्रह हजार सत्तरह देव हैं। वृषभेष्ट विमानमें उन्नीस अधिक उन्नीस देव हैं। कामवर विमानमें इकीस अधिक इकीस हजार देव हैं। निर्माणरज विमानमें तेईस अधिक तेईस हजार देव हैं। दिगंतरक्षित विमानमें पचीस अधिक पचीस हजार देव हैं। आत्मरक्षित विमानमें सत्ताईस अधिक सत्ताईस हजार देव हैं। सर्वरक्षित विमानमें उन्तीस अधिक उन्तीस हजार देव हैं। मरुत् विमानमें इकतीस अधिक इकतीस हजार देव हैं । वसु विमानमें तेतीस अधिक तेतीस हजार देव हैं। अश्व विमानमें पैंतीस अधिक पैंतीस हजार देव हैं। विश्व विमानमें सैंतीस अधिक सैंतीस हजार देव हैं । ये चौवीसो लौकांतिक देव मिलकर चार लाख सात हजार आठसौ छह ४०७८०६ हैं। ये समस्त लौकांतिक देव स्वतंत्र हैं क्योंकि इनमें छोटा बडापन नहीं है । इनमें विषयसंबंधी रतिका अभाव है इसलिए ये देवर्षि कहे जाते हैं। अन्य समस्त देवों द्वारा पूजनीय हैं अर्थात् समस्त देव इन्हें बडी आदर दृष्टिसे देखते हैं । चौदह पूर्वके धारक हैं । सदा इनका मन ज्ञानकी भावनामें संलग्न बना रहता है। संसारसे सदा उदासीन रहते हैं । अनित्य अशरण संसार आदि बारह भावनाओंका सदा मनमें विचार करते रहते हैं। अत्यंत विशुद्ध सम्यग्दर्शनके धारक हैं । जिस समय भगवान तीर्थं-

करको संसारसे वैराग्य होता है और वे वनको जानेके उद्यमी होते हैं उस समय ये लौकांतिक देव उन्हें और भी दृढ वैराग्यके लिए प्रतिबुद्ध करते हैं।

नामकर्मकी उत्तरोत्तर असंख्याती प्रकृतियां मानी हैं इसलिये संसारी जीवोंकी शुभ और अशुभ कर्मोंसे जायमान अनेक संज्ञा समझ लेनी चाहिये। इसप्रकार कार्माण शरीर द्वारा आस्रवके अपेक्षा अर्थात् नाना प्रकारके कर्मोंके आस्रवसे सुख और दुःखोंके स्थान तथा भव्य और अभव्यके भेदसे दो भेदवाले संसारी जीवोंकी अपेक्षा यह संसार अनादि अनंत है। मोहनीय कर्मके उपशम तथा नाश करनेकेलिये उद्यमी और पाया हुवा सम्यग्दर्शन जिनका छूटता नहीं ऐसे जीवोंके लिये संसार परिमित है वे ज्यादहसे ज्यादह सात आठ भव धार कर मोक्ष प्राप्त कर लेते हैं और कमसे कम दो तीन भवोंके बाद ही मोक्ष प्राप्त कर लेते हैं किंतु जिनका सम्यग्दर्शन प्राप्त होकर छूट जाता है उनके लिये मोक्षकी प्राप्ति भाज्य है अर्थात् उनके लिये यह कोई नियम नहीं कि वे कितने दिनोंमें मोक्ष प्राप्त करें–उचित देश काल सामग्रीके प्राप्त होने पर वे मोक्ष प्राप्त कर लेते हैं। अर्थात् अर्धपुद्गल परिवर्तन कालमें वे भी नियमसे मोक्ष चले जाते हैं॥ २२ ॥

प्राप्त होकर जिनका सम्यक्त्व छूटता नहीं उन सबोंमें समानता है कि कुछ विशेषता है अर्थात् अप्रातिपाती सम्यक्त्ववाले जीव सात आठ भवावतारी ही होते हैं अथवा दो आदि भवावतारी भी होते हैं। सूत्रकार इस विषयका स्पष्टीकरण करते हैं–

१–आह उक्ता लौकांतिकास्ततश्च्युत्वा एकं गर्भवासमवाप्य निर्वास्यन्तीत्युक्ताः किमन्येष्वपि निर्वाणप्राप्तिकालो विद्यते ? इत्यत आह–अर्थात् लौकांतिक देव ब्रह्मस्वर्गसे चयकर एक भव धारण कर ही मोक्ष प्राप्त कर लेते हैं, यह बात कह दी गई। क्या

## विजयादिषु द्विचरमाः ॥ २६ ॥

विजय आदि चार विमानोंके देव द्विचरम होते हैं अर्थात् मनुष्यके दो जन्म लेकर मोक्ष चले जाते हैं। विजयादिषु यहां पर जो आदि शब्द है वार्तिककार उसका खुलासा अर्थ बतलाते हैं—

आदिशब्दः प्रकारार्थः ॥ १ ॥

'विजयादिषु' यहांपर जो आदि शब्द है उसका अर्थ प्रकार है इसलिये यहांपर आदि शब्दसे विजय वैजयंत जयंत अपराजित और अनुदिश विमानोंका अभीष्ट रूपसे ग्रहण है। अर्थात् विजय वैजयंत जयंत अपराजित और अनुदिश विमावासी देव दो मनुष्य भव धारण कर मोक्ष चले जाते हैं। यहांपर प्रकार अर्थात् सदृशका अर्थ यह है जो वैमानक देव अहमिंद्र और सम्यग्दृष्टि होते हैं वे ही दो मनुष्य भव धारण कर मोक्ष जाते हैं अन्य नहीं इस लिये खुलासा तात्पर्य यहां यह और समझ लेना चाहिये कि नव ग्रैवेयकोंमें जो अहमिंद्र मिथ्यग्दृष्टि हैं वे दो मनुष्य भव धारण कर मोक्ष नहीं जाते क्योंकि नव ग्रैवेयकोंमें सम्यग्दृष्टि और मिथ्यादृष्टि दोनों प्रकारके अहमिंद्र हैं। अर्थात् जो अहमिंद्र सम्यग्दृष्टि हैं वे ही दो मनुष्य भव धारण कर मोक्ष जाते हैं। यदि यहांपर यह शंका हो कि—

अहमिंद्र और सम्यग्दृष्टि तो सर्वार्थसिद्धि विमानवासी भी देव हैं। यदि यहांपर प्रकारका अर्थ यह किया जायगा कि जो वैमानिक देव अहमिंद्र और सम्यग्दृष्टि हों वे द्विचरम अर्थात् दो भव

---

लौकांतिक देवोंके सिवाय दूसरोंमें भी निर्वाण प्राप्तिका नियत काल है या नहीं सूत्रकार 'है' ऐसा स्वीकार कर स्पष्ट करते हैं—यह उत्थानिका सर्वार्थसिद्धिकी है। एक भव धारण कर मोक्ष प्राप्त करनेवाले तो लौकांतिक देव कह दिये गये, दो भव धारण करनेवाले कौन हैं सूत्रकार इस बातका स्पष्टीकरण करते हैं—विजयादिष्विति।

धारण कर मोक्ष जाते हैं तब तो सर्वार्थसिद्धि विमानवासी देवोंकी भी दो मनुष्य भव धारणके बाद मोक्ष माननी पडेगी क्योंकि अहमिंद्र और सम्यग्दृष्टि वे भी हैं परन्तु उन्हें शास्त्रमें एकचरम अर्थात् एक भव धारण कर मोक्ष जानेवाला माना है इसलिये प्रकार शब्दका जो अहमिंद्र और सम्यग्दृष्टि अर्थ माना है वह अयुक्त है? सो ठीक नहीं। सर्वार्थसिद्धि विमानवासी देव परमोत्कृष्ट हैं। जहांपर सर्व प्रयोजनोंकी सिद्धि हो वह सर्वार्थसिद्धि है यह सर्वार्थसिद्धि शब्दका अन्वर्थरूपसे अभिप्राय है। सर्वार्थसिद्धि विमानवासी देवोंके किसी प्रयोजनीय कार्यका संपादन करनेवाला कर्म बाकी नहीं रहता जिससे वे दो मनुष्य भव धारण कर मोक्ष जांय इसलिये मोक्षार्थ वे एक ही मनुष्य भव धारण करते हैं और वहांसे मोक्ष चले जाते हैं अतः उनके एक चरमपना ही है द्विचरमपना नहीं।

द्विचरमत्वं मनुष्यदेहद्वयापेक्षं ॥ २ ॥

चरम शब्दका अर्थ पहिले अर्थात् औपपादिकचरमेत्यादि सूत्रमें कह दिया गया है। जिनके दो चरम देह हों वे द्विचरम कहे जाते हैं और द्विचरमत्वका अर्थ द्विचरमपना है। यह द्विचरमपना यहांपर मनुष्यभवके दो शरीरोंकी अपेक्षा है अर्थात् जिसका सम्यक्त्व अप्रतिपाती है अर्थात् जो क्षायिक सम्यक्त्वी है वह विजय आदि विमानोंसे च्युत होकर मनुष्य होता है। मनुष्य भवमें संयमका आराधन कर पुनः विजयादि विमानोंमें उत्पन्न होता है। वहांसे च्युत होकर पुनः मनुष्य होता है और वहांसे फिर मोक्ष चला जाता है किंतु भव सामान्यकी अपेक्षा यहांपर द्विचरमपना नहीं है अन्यथा दो मनुष्य भव और एक देवभव इसप्रकार तीन चरमदेहपना सिद्ध होगा दोचरमदेहपना सिद्ध न हो सकेगा। शंका—मनुष्यदेहको ही चरमपना क्यों? देवदेहको क्यों चरमपना नहीं माना गया? उत्तर—

मनुष्यदेहस्य चरमत्वं तेनैव मुक्तिपरिणामोपपत्तेः ॥ ३ ॥

मनुष्यपर्यायको प्राप्तकर ही देव नारकी और तिर्यंच मोक्षलाभ करते हैं, देव नारकी और तिर्यंच पर्यायोंसे मोक्षलाभ नहीं होता इसलिये मनुष्यदेहको ही चरमपना सिद्ध है अन्य किसी पर्यायवर्ती देहको नहीं। शंका—

एकस्य चरमत्वमिति चेन्नौपचारिकत्वात् ॥ ४ ॥

जिस मनुष्यसे साक्षात् मोक्ष हो उसीको चरम मानना ठीक है किंतु मनुष्य भवकी दो देहोंको चरम मानना ठीक नहीं इसलिये मनुष्य भवकी दो देहोंको जो चरम माना है वह अयुक्त है? सो ठीक नहीं। जिस देहसे साक्षात् मोक्ष प्राप्त हो वह मुख्य चरम है और प्रत्यासत्ति संबंधसे उस चरम देहके समीप रहनेवाला पहिला मनुष्य देह उपचारसे चरम है इसरीतिसे एक मनुष्य देह मुख्यरूपसे और एक उपचारसे चरम होनेके कारण दोनों मनुष्य देहोंको चरम माननेमें कोई आपत्ति नहीं। यदि यहांपर यह शंका की जाय कि—

पहिले मनुष्य देहसे संयमके द्वारा विजयादि अनुत्तर विमानोंमें जन्म लेना पडता है उसके बाद मनुष्य देह धारण करनेके बाद मोक्ष प्राप्त होती है इसरीतिसे देवगतिके व्यवधान पडजानेपर मनुष्य देह प्रत्यासन्न नहीं हो सकता सो ठीक नहीं। 'येन नाव्यवधानं तेन व्यवहितेऽपि वचनप्रामाण्यात्' अर्थात् जिस पदार्थका अवश्य व्यवधान है उसके व्यवधान रहते भी वचन प्रामाण्यसे कार्य हो जाता है, यद्यपि यहांपर देवगतिका व्यवधान है तथापि दोनों मनुष्य देहोंको आगममें चरम कहा गया है इसलिये आगम वचनके प्रमाणसे दोनों मनुष्य देहोंको चरम मानना निरापद है। यदि यहांपर यह शंका हो कि—

आर्षविरोध इति चेन्न प्रश्नविशेषापेक्षत्वात् ॥ ५ ॥

विजय आदिमें जो द्विचरमपना माना है वह ठीक नहीं क्योंकि वहांपर त्रिचरमपना अर्थात् तीन बार मनुष्यभव धारणकर पीछे मोक्ष जाना होता है ऐसा आगममें कहा है। जहांपर आगममें अंतरका प्रकरण है वहांपर यह उलेख भी है—

अनुदिश अनुत्तर विजय वैजयंत जयंत अपराजित विमानवासी देवोंका जघन्य अंतर वर्षपृथक्त्व प्रमाण है और उत्कृष्ट अंतर कुछ अधिक दो सागर प्रमाण है इसका खुलासा तात्पर्य यह है—कोई कोई जीव अनुदिश अनुत्तर आदि विमानोंसे चयकर, मनुष्यपर्याय पाकर और आठ वर्षप्रमाण संयम धारण कर अंतर्मुहूर्तमें ही विजय आदि विमानोंमें उत्पन्न होते हैं इसरीतिसे जघन्य अंतर तो वर्षपृथक्त्वप्रमाण है तथा कोई कोई जीव अनुदिश आदिसे चयकर मनुष्योंमें उत्पन्न होते हैं, वहांपर संयमको आराधन कर सौधर्म और ऐशान स्वर्गोंमें उत्पन्न होते हैं वहांसे चयकर मनुष्यपर्याय पाकर पुनः विजय आदिमें उत्पन्न होते हैं इसरीतिसे उत्कृष्ट अंतर कुछ अधिक दो सागरप्रमाण है। यहांपर मोक्षके पहिले पहिले तीनबार मनुष्य भव धारण करनेके कारण द्विचरमपना जो कहा है वह अयुक्त है क्योंकि आगमसे त्रिचरमपना सिद्ध है और यहांपर द्विचरमपना माना है इसलिए आगम विरोध है ? सो ठीक नहीं। जहां जैसा प्रश्न होता है वहां वैसा ही उत्तर दिया जाता है यदि विशेष प्रश्न होगा तो विशेष उत्तर और यदि साधारण प्रश्न होगा तो साधारण उत्तर दिया जाता है प्रश्न विशेषकी अपेक्षा आगममें द्विचरमपनेका ही उलेख है और वह इसप्रकार है—

१—अर्थ सप्रमाण पहिले लिखा जाचुका है।

व्याख्या प्रज्ञप्ति दंडकोंमें इस प्रकार लिखा है कि विजयादिनिवासी देव मनुष्य भवको प्राप्त होते हुए कितनी गति आगति ( जाना आना ) विजय आदि विमानोंमें करते हैं इस गौतम गणधरके प्रश्न करनेपर भगवान महावीर जिनेंद्रने यह उत्तर दिया था कि जघन्य रूपसे तो आगमनकी अपेक्षा एक मनुष्य भव धारण करना पडता है और उत्कृष्ट रूपसे गमन आगमनकी अपेक्षा दो मनुष्य भव धारणं करने पडते हैं किंतु जो देव सर्वार्थसिद्धि विमाननिवासी हैं वे वहांसे चयकर उसी भवसे मोक्ष चले जाते हैं इसलिये जिसप्रकार लौकांतिक देव एक ही भव धारण कर मोक्ष चले जाते हैं वैसा विजय आदि अनुत्तर विमानवासी देवोंकेलिये नियम नहीं किंतु विजय आदि चार अनुत्तर विमानवासी देव दो मनुष्य भव धारण कर मोक्ष जाते हैं इस रीतिसे यहांपर जो प्रश्न था वह दूसरे दूसरे स्वर्गोंमें होनेवाली उत्पत्तिकी अपेक्षारहित था इसलिये विजय आदिमें द्विचरमपना आगमविरोधी नहीं हो सकता अतः विजय आदि विमानवासी देव दो मनुष्यभव धारण कर मोक्ष जाते हैं यह बात अबाधित रूपसे सिद्ध हो चुकी ॥ २६ ॥

ऊपर जहांपर जीवके औदयिक भाव कहे गये हैं वहांपर यह उल्लेख किया गया है कि तिर्यंच गति; औदयिक भाव है। तथा जहांपर नारकी आदिकी स्थितिका वर्णन किया गया है वहां 'तिर्यग्योनिजानां च' इस सूत्रमें तिर्यंच शब्दका उल्लेख किया गया है। तथा आगे छठे अध्यायमें जहां पर आस्रवका प्रकरण लिखा गया है वहांपर 'माया तैर्यग्योनस्य' अर्थात् मायाचारी—छल कपट करना तिर्यंच गतिके आस्रवका कारण है परंतु तिर्यंच कौन हैं? यह बात अभी तक नहीं कही गई इसलिये वे तिर्यंच कैसे और कौन हैं? सूत्रकार इसबातका खुलासा करते हैं—

## औपपादिकमनुष्येभ्यः शेषास्तिर्यग्योनयः ॥ २७ ॥

उपपाद शय्यासे उत्पन्न होनेवाले देव और नारकी तथा मनुष्य इनसे भिन्न—अवशिष्ट सब जीव तिर्यंच हैं। यदि यहांपर यह शंका की जाय कि—

'औपपादिकमनुष्येभ्यः' यह जो निर्देश किया गया है वह ठीक नहीं क्योंकि यह नियम है जिसमें थोडे स्वर होते हैं उसका द्वंद्वसमासमें निपात वा प्रयोग पहिले होता है । औपपादिक और मनुष्य इन दोनों शब्दोंमें मनुष्य शब्दमें थोडे स्वर हैं और औपपादिक शब्दमें अधिक हैं इसलिये 'औपपादिकमनुष्येभ्यः' यहांपर मनुष्य शब्दका पहिले प्रयोग होना आवश्यक है ? सो ठीक नहीं । थोडे स्वरवालेकी अपेक्षा जो अभ्यर्हित (उत्कृष्ट) होता है वह प्रधान माना जाता है यहांपर मनुष्यकी अपेक्षा औपपादिक अभ्यर्हित है इसलिये सूत्रमें औपपादिक शब्दका ही उल्लेख किया गया है। यहांपर यह शंका न करनी चाहिए कि औपपादिक क्यों अभ्यर्हित हैं ? क्योंकि औपपादिकोंमें देवोंका अंतर्भाव है तथा मनुष्योंकी अपेक्षा स्थिति प्रभाव आदिके द्वारा देव अभ्यर्हित—उत्कृष्ट हैं यह ऊपर विस्तारसे वर्णन किया जा चुका है इसलिये औपपादिक शब्दका मनुष्य शब्दसे पहिले प्रयोग अबाधित है ।

उक्तेभ्य औपपादिकमनुष्येभ्योऽन्ये शेषाः ॥ १ ॥

उपपाद शय्यासे उत्पन्न होनेवाले देव और नारकी पहिले कह दिये गये । 'प्राङ्मानुषोत्तरान्मनुष्याः' इस सूत्रसे मनुष्योंका भी व्याख्यान कर दिया गया । इन देव नारकी और मनुष्योंसे भिन्न तिर्यंच हैं। शंका—

सिद्धप्रसंग इति चेन्न सांसारिकप्रकरणात् ॥ २ ॥

यदि देव नारकी और मनुष्योंसे भिन्न जीवोंको तिर्यंच माना जायगा तो सिद्धोंको भी तिर्यंच कहना चाहिये क्योंकि देव नारकी और मनुष्योंसे भिन्न सिद्ध भी हैं? सो ठीक नहीं। यहांपर संसारी जीवोंका प्रकरण चल रहा है इसलिये यहां पर यह अर्थ समझ लेना चाहिये कि देव नारकी और मनुष्योंसे भिन्न जो संसारी जीव हैं वे तिर्यंच हैं इसरीतिसे सिद्धोंका ग्रहण नहीं हो सकता क्योंकि वे संसारी नहीं। वार्तिककार तिर्यग्योनि शब्दका स्पष्टार्थ करते हैं—

तिरोभावात्तैर्यग्योनिः ॥ ३ ॥

तिरोभावका दूसरा पर्याय न्यग्भाव और उपवाह्य है और उसका अर्थ बोझ बहन करना वा पास में आकर सेवा करना है। इसरीतिसे तिर्यंच नाम कर्मके उदयसे जो न्यग्भाव वा उपवाह्यत्व स्वरूप प्राप्त हो उसका नाम तिर्यग्योनि वा तिर्यंच है। योनिका अर्थ जन्म है। तिर्यंचोंमें जिनका जन्म हो वे तिर्यग्योनि कहे जाते हैं। उनके त्रस स्थावर आदि भेद हैं और वे ऊपर कह दिये जाचुके हैं। शंका—

देवादिवत्तदाधारानिर्देश इति चेन्न सर्वलोकव्यापित्वात् ॥ ४ ॥

जिस तरह देवोंके रहनेका स्थान ऊर्ध्वलोक वतलाया है। मनुष्योंका तिर्यग्लोक और नारकियोंका अधोलोक कहा गया है उसीप्रकार तिर्यंचोंके रहनेका भी कोई खास आधार कहना चाहिये। उसका समाधान यह है कि तिर्यंचोंमें एकेंद्रियसे लेकर पांचों इंद्रियां होती हैं। वे एकेंद्रियादि तिर्यंच समस्त लोकमें रहते हैं इसलिये उनके रहनेका विशेष आधार न होनेसे निर्देश नहीं किया गया। तिर्यंच सर्वलोकमें किसप्रकार फैले हैं वार्तिककार इस विषयका स्पष्टीकरण करते हैं—

सूक्ष्मवादरभेदात् ॥ ५ ॥

सूक्ष्म और वादरके भेदसे तिर्यंच दो प्रकारके होते हैं। जिनकी उत्पत्ति सूक्ष्म नाम कर्मके उदयसे हो वे सूक्ष्म हैं। वे पृथ्वी जल तेज वायु और वनस्पतिके भेदसे पांचप्रकारके हैं और समस्त लोकमें सर्वत्र फैले हुये हैं तथा पृथ्वी जल तेज वायु वनस्पति विकलेंद्रिय अर्थात् दो इंद्रिय तेइंद्रिय चौइंद्रिय एवं पंचेंद्रिय जो कहीं कहीं पर रहते हैं सर्वत्र नहीं वे सब वादर हैं। शंका—

द्वितीयेऽध्याये तन्निर्देश इति चेन्न कृत्स्नलोकभावात् ॥ ६ ॥ शेषसंप्रतिपत्तेश्च ॥ ७ ॥

दूसरे अध्यायमें जहां पर इंद्रियोंका वर्णन किया गया है वहींपर तिर्यंचोंका वर्णन कर देना योग्य था यहां उनका वर्णन क्यों किया गया सो ठीक नहीं। तिर्यंचोंके रहनेका स्थान सर्वलोक है। सर्वलोकके वर्णनके वाद ही उनके आधारका उल्लेख करना सुगम हो सकता है। यहांतक सर्वलोकका वर्णन किया जा चुका है इसलिए सुगमतासे तिर्यंचोंके आधारके बतलानेकेलिए यहां उनके आधारका उल्लेख किया है। तथा और भी यह वात है कि—

नारकी देव और मनुष्योंके वर्णनके बाद उनसे अन्य जो अवशिष्ट संसारी जीव हैं वे तिर्यंच हैं इसप्रकार शेषोंका लाभ स्पष्टरूपसे होता है इसलिये नारक आदिके वर्णनके बाद शेषोंको तिर्यंच बतानेके लिए यहांपर ही तिर्यंचोंका उल्लेख किया गया है ॥ २७ ॥

अब स्थितिका वर्णन करना चाहिये उनमें नारकी तिर्यंच और मनुष्योंकी स्थितिका वर्णन तो कर दिया गया अब देवोंकी स्थितिका वर्णन करना आवश्यक है इसलिए देवोंकी स्थितिका वर्णन किया जाता है। उनमें भी चारो निकायोंमें भवनवासी निकायका सबसे पहिले उल्लेख किया गया है इसलिये सबसे पहिले सूत्रकार भवनवासी देवोंकी स्थितिका वर्णन करते हैं—

## स्थितिरसुरनागसुपर्णद्वीपशेषाणां सागरोपमत्रिपल्योपमार्धहीनामिता ॥ २८ ॥

असुरकुमार नागकुमार सुपर्णकुमार द्वीपकुमार और शेष छह कुमारोंकी आयु क्रमसे एकसागर, तीन पल्य, ढाई पल्य, दो पल्य और डेढ पल्यकी है।

असुरादीनां सागरोपमादिभिरभिसंबंधो यथाक्रमं ॥ १ ॥

असुर आदि शब्दोंका सागरोपम आदि शब्दोंके साथ क्रमसे संबंध है। यहांपर जो यह स्थिति बतलाई गई है वह उत्कृष्ट स्थिति है जघन्य स्थिति भवनवासी देवोंकी आगे कही जायगी। असुरकुमार आदि देवोंमें विभक्तरूपसे स्थितिका वर्णन इसप्रकार है—

असुरकुमार देवोंकी उत्कृष्ट स्थिति एक सागरप्रमाण है। नागकुमारोंकी तीन पल्य, सुपर्णकुमारोंकी ढाई पल्य, द्वीपकुमारोंकी दो पल्य बाकीके छह कुमारोंमें प्रत्येककी डेढ डेढ पल्यकी है ॥ २८ ॥

आदि देवनिकाय अर्थात भवनवासी देवोंके स्थितिके प्रतिपादन कर देनेके बाद व्यंतर और ज्योतिषी देवोंकी स्थिति क्रमप्राप्त है परंतु वह न कहकर पहिले वैमानिक देवोंकी स्थितिका वर्णन किया जाता है। यदि यहांपर यह कहा जाय कि व्यंतर और ज्योतिषी देवोंकी स्थितिका उल्लंघन कर वैमानिक देवोंकी पहिले स्थिति क्यों कही जाती है? उसका समाधान यह है कि—व्यंतर और ज्योतिषी देवोंकी यहां स्थिति कहनेमें सूत्रमें अधिक अक्षर कहनेसे गौरव होगा और आगे कहनेमें अक्षरोंका लाघव होगा इसलिये इनकी आगे ही स्थिति कहना लाभदायक है। इस तरह वैमानिक देवोंमें सबसे पहिले कहे गये सौधर्म और ऐशान स्वर्गोंके निवासी देवोंकी स्थितिका सूत्रकार वर्णन करते हैं—

## सौधर्मैशानयोः सागरोपमे अधिके ॥ २९ ॥

सौधर्म और ऐशान स्वर्गोंके देवोंकी उत्कृष्ट आयु दो सागरसे कुछ अधिक है।

द्विवचननिर्देशाद् द्वित्वमिति ॥ १ ॥

'सागरोपमे' यह प्रथमा विभक्तिका द्विवचनांत निर्देश है इसलिये उसका 'दो सागर' यह अर्थ समझ लेना चाहिये।

अधिके इत्याधिकार आसहस्रारात् ॥ २ ॥

सूत्रमें 'अधिके' यह अधिकार है और यह अधिकार सहस्रार स्वर्गपर्यंत लिया गया है इसलिये यहांपर सूत्रका सौधर्म और ऐशान स्वर्गवासी देवोंकी उत्कृष्ट स्थिति कुछ अधिक दो सागर प्रमाण है, यह अर्थ समझ लेना चाहिये ॥ २९ ॥

सूत्रकार अब सानत्कुमार और माहेंद्र स्वर्गनिवासी देवोंकी उत्कृष्ट स्थितिका उल्लेख करते हैं—

## सानत्कुमारमाहेंद्रयोः सप्त ॥ ३० ॥

सानत्कुमार और माहेंद्र इन दोनों स्वर्गोंके देवोंकी आयु कुछ अधिक सात सागरका है।

अधिकारात्सागराधिकसंप्रत्ययः ॥ १ ॥

सौधर्मैशानयोरित्यादि सूत्रसे इस सूत्रमें सागर और अधिक शब्दकी अनुवृत्ति आती है इसलिये सानत्कुमार और माहेंद्र स्वर्गनिवासी देवोंकी उत्कृष्ट स्थिति कुछ अधिक सात सागर प्रमाण है, सूत्रका यह स्पष्ट अर्थ है ॥ ३० ॥

ब्रह्म स्वर्गको आदि लेकर अच्युत स्वर्गपर्यंतके देवोंकी उत्कृष्ट स्थिति प्रतिपादन करनेके लिए सूत्रकार सूत्र कहते हैं—

**त्रिसप्तनवैकादशत्रयोदशपंचदशाभिराधिकानि तु ॥ ३१ ॥**

सात सागरसे तीन, सात, नव, ग्यारह, तेरह और पंद्रह सागर अधिक बाकीके छह स्वर्गोंके युगलोंमें रहनेवाले देवोंकी उत्कृष्ट आयु है । अर्थात् ब्रह्म ब्रह्मोत्तर स्वर्गनिवासी देवोंकी उत्कृष्ट आयु दश सागरसे कुछ अधिक है। लांतव कापिष्ठ स्वर्गनिवासी देवोंकी कुछ अधिक चौदह सागर प्रमाण उत्कृष्ट आयु है इसीप्रकार आगे भी समझ लेनी चाहिये ।

सप्तग्रहणस्य त्र्यादिभिराभिसम्बंधः ॥ १ ॥

दो दो युगलोंमें सात सात सागरकी आयु है यह यहांपर प्रकरण आ रहा है उस सप्तके साथ यहां त्रि आदिका सम्बंध कर लेना चाहिये अर्थात् तीन अधिक सात, तेरह अधिक सात, पंद्रह अधिक सात, यह सूत्रका अर्थ है ।

तुशब्दो विशेषणार्थः ॥ २ ॥

तुशब्द यहांपर विशेषणार्थक है और वह 'अनुवृत्तिके द्वारा आया हुआ अधिक शब्द ब्रह्म ब्रह्मोत्तर लांतव कापिष्ठ, शुक्र महाशुक्र, शतार और सहस्रार इन चार स्वर्गोंके युगलोंके साथ ही सम्बद्ध होता है आगेके स्वर्गोंके युगलोंके साथ नहीं यह विशिष्ट अर्थ द्योतन करता है इससे यहांपर यह अर्थ समझ लेना चाहिये कि—ब्रह्मलोक ब्रह्मोत्तर युगलमें कुछ अधिक दश सागरकी उत्कृष्ट स्थिति है। लांतव कापिष्ठ युगलमें कुछ अधिक चौदह सागरप्रमाण उत्कृष्ट स्थिति है। शुक्र महाशुक्र युगलमें कुछ अधिक सोलह

सागरप्रमाण उत्कृष्ट स्थिति है। शतार और सहस्रार युगलमें कुछ अधिक अठारह सागरप्रमाण स्थिति है। आनत प्राणत युगलमें वीस सागर प्रमाण और आरण अच्युत युगलमें बाईस सागरप्रमाण उत्कृष्ट स्थिति है। शंका—

'अधिक' इस अधिकारका सम्बंध सहस्रारस्वर्ग पर्यंत है यह ऊपर कहा जाचुका है। विशेषणार्थ 'तु'शब्द भी यही बात द्योतन करता है। इसरीतिसे जो बात ऊपर कह दी गई है उसी बातको तुशब्दसे द्योतित करना पिष्टपेषण होनेसे अयुक्त है अतएव सूत्रमें जो 'तु' शब्द है वह निरर्थक है ? सो ठीक नहीं। ऊपर जो यह बात कही गई है कि अधिक शब्दका अधिकार सहस्रार पर्यंत ही समझना चाहिये वह इसी तुशब्दके उल्लेखसे सिद्ध होनेके कारण लिखी गई है। यदि तुशब्दका उल्लेख नहीं रहता तो वह बात सिद्ध नहीं हो सकती थी इसलिये सूत्रमें जो तुशब्दका प्रयोग है वह निरर्थक नहीं ॥ ३१ ॥

सोलह स्वर्गपर्यंतके देवोंकी उत्कृष्ट स्थितिका वर्णन कर दिया गया अब उनके ऊपरके कल्पातीत विमानवासी देवोंकी स्थितिका सूत्रकार वर्णन करते हैं—

## आरणाच्युतादूर्ध्वमेकैकेन नवसु ग्रैवेयकेषु विजयादिषु सर्वार्थसिद्धौ च ॥ ३२ ॥

आरण और अच्युत युगलसे ऊपर ग्रैवेयकोंमें, नव अनुदिशोंमें, विजय आदिक चार विमानोंमें और सर्वार्थसिद्धि विमानमें एक एक सागर बढती आयु है अर्थात् प्रथम ग्रैवेयकमें तेईस सागर, दूसरेमें चौवीस सागर, इत्यादि रूपसे आगे भी समझ लेनी चाहिये।

अधिकारादाधिकसंबंधः ॥ १ ॥

सौधर्मैशानयोरित्यादि सूत्रमें जो अधिक शब्दका उल्लेख है उसका बराबर अधिकार चला रहा

है इस सूत्रमें अधिक शब्दकी अनुवृत्ति आती है और उसका एकैक शब्दके साथ संबंध कर एक एक सागर अधिक है यह यहांपर अर्थ है। शंका—'नवसु ग्रैवेयकेषु विजयादिषु' इसरूपसे जुदा जुदा उल्लेख क्यों किया गया 'नवग्रैवेयकविजयादिषु' ऐसा समासांत एक पद ही मानना चाहिये था। ऐसे माननेमें अक्षरोंका लाघव भी होता? उत्तर—

ग्रैवेयकेभ्यो विजयादीनां पृथग्गृहणमनुदिशसंगृहार्थं ॥ २ ॥

ग्रैवेयकोंसे विजय आदि विमानोंका जो पृथक्रूपसे ग्रहण किया गया है वह नौ अनुदिश विमानोंके संग्रहकेलिये है यदि 'ग्रैवेयकविजयादिषु' ऐसा कहा जाता तो नव अनुदिश विमानोंका ग्रहण नहीं होता इसलिये ग्रैवेयकोंसे विजय आदिका पृथग् ग्रहण सार्थक है, निरर्थक नहीं। तथा—

प्रत्येकमेकैकवृद्ध्याभिसंबंधार्थं नवगृहणं ॥ ३ ॥

यदि सूत्रमें नवशब्द न कह कर केवल ग्रैवेयक शब्द ही कहा जाता तो जिसप्रकार विजय आदि सब विमानोंमें एक ही सागर आधिक स्थिति कही गई है उसीप्रकार सब ग्रैवेयकोंमें भी एक ही सागरकी समानरूपसे स्थिति माननी पडती परन्तु सूत्रमें नव शब्दके उल्लेखसे हर एक ग्रैवेयकमें एक एक सागर अधिक स्थिति है, यह अर्थ होता है इसरीतिसे हर एक ग्रैवेयकमें एक एक सागरप्रमाण आधिक स्थिति है, यह प्रगट करनेके लिये सूत्रमें नव शब्दका उल्लेख किया गया है। विशेष—प्रत्येक ग्रैवेयकमें एक एक सागर आधिक स्थिति लीजाय इसलिये नव शब्दका प्रयोग तो सार्थक है परन्तु 'नवसु' यह जुदा विभक्त्यंत पद क्यों किया? क्योंकि जब ग्रैवेयकोंको नौ बतलाना है तब 'नवग्रैवेयकेषु' ऐसा ही उल्लेख ठीक था इसमें दो अक्षरोंका लाघव भी था? उसका समाधान यह है कि जिस तरह ग्रैवेयक नौ हैं उस तरह

अनुदिश भी नौ हैं यह बात प्रगट करनेके लिये 'नवसु' यह जुदा विभक्त्यंत पद कहा गया है इसलिये कोई दोष नहीं। प्रश्न—ग्रैवेयकोंसे विजय आदि विमानोंके पृथग्ग्रहणका फल जान लिया परन्तु सर्वार्थसिद्धि विमानका पृथग्ग्रहण क्यों किया गया? उत्तर—

सर्वार्थसिद्धिपृथग्ग्रहणं विकल्पनिवृत्त्यर्थं ॥ ४ ॥

जिसप्रकार नीचेके विमानोंमें जघन्य और उत्कृष्ट दोनों प्रकारकी स्थितिके भेद हैं इसप्रकार सर्वार्थसिद्धि विमानमें जघन्य और उत्कृष्ट भेद नहीं यह बतलानेके लिये सूत्रमें सर्वार्थसिद्धि विमानका पृथग्ग्रहण है इसरीतिसे यहांपर यह अर्थ समझ लेना चाहिये—

अधो ग्रैवेयकके तीन भागोंमेंसे प्रथम भागमें उत्कृष्ट स्थिति तेईस सागर प्रमाण हैं। दूसरे भागमें चौवीस सागर और तीसरे भागमें पच्चीस सागर प्रमाण है। मध्य ग्रैवेयकके प्रथम भागमें छव्वीस सागर प्रमाण, दूसरेमें सत्ताईस सागर प्रमाण और तीसरेमें अट्ठाईस सागर प्रमाण है। उपरि ग्रैवेयकके प्रथम भागमें उनतीस सागर प्रमाण, दूसरे भागमें तीस सागर प्रमाण और तीसरे भागमें इकतीस सागर प्रमाण है। नव अनुदिश विमानोंमें उत्कृष्ट स्थिति बत्तीस सागर प्रमाण है। विजय वैजयंत जयंत और अपराजित इन चार अनुत्तर विमानोंमें उत्कृष्ट स्थिति तेतीस सागर प्रमाण है। सर्वार्थसिद्धि विमानमें भी तेतीस सागर प्रमाण है। भेद इतना ही है कि सर्वार्थसिद्धि विमानमें तेतीस सागरसे कम अधिक स्थिति नहीं है अर्थात् जघन्य उत्कृष्ट ऐसे दो भेद सर्वार्थसिद्धिमें नहीं हैं किंतु केवल तेंतीस सागर प्रमाण ही स्थिति है ॥ ३२ ॥

मनुष्य और तिर्यंचोंकी उत्कृष्ट और जघन्यस्थिति पहिले कह दी गई है परंतु देवोंकी उत्कृष्टस्थिति

ही कही गई है इसलिये क्या उनकी उत्कृष्ट ही स्थिति होती है जघन्य नहीं होती ? इस शंकाके उत्तरमें सूत्रकार उनकी जघन्य स्थितिका वर्णन करते हैं–

**अपरा पल्योपममधिकम् ॥ ३२ ॥**

सूत्रार्थ–जघन्य अर्थात् कमसे कम आयु सौधर्म ऐशान स्वर्गमें एक पल्यसे कुछ अधिक है।

सूत्रमें जो अपरा शब्द है उसका अर्थ जघन्य है स्थिति शब्दकी ऊपरके सूत्रसे अनुवृत्ति आरही है। पल्योपमका प्रमाण पहिले कहा जा चुका है। यह यहांपर जघन्य स्थिति देवोंकी है उनमें भी सौधर्म और ऐशान स्वर्गोंके देवोंकी समझनी चाहिये। शंका–सौधर्म और ऐशान स्वर्गोंके देवोंकी यह जघन्य स्थिति है इस बातके जाननमें क्या प्रमाण है ? उत्तर–

पारिशेष्यात्सौधर्मैशानयोरपरा स्थितिः ॥ १ ॥

भवनवासी देवोंकी जघन्य स्थितिका उल्लेख आगे किया जायगा। परतः परतः पूर्वापूर्वा इत्यादि सूत्रसे सानत्कुमार माहेंद्र आदिकी स्थितिका वर्णन किया गया है। सौधर्म और ऐशान स्वर्गकी स्थितिका वर्णन कहीं नहीं दीख पडता इस लिये पारिशेष्य बलसे अपरा पल्योपममित्यादि सूत्रसे सौधर्म और ऐशान स्वर्गोंके देवोंकी स्थितिका ही विधान है। इसरीतिसे सौधर्म और ऐशान स्वर्गोंके देवोंकी जघन्य स्थिति कुछ अधिक एक पल्य प्रमाण है यह बात सिद्ध हो चुकी ॥ ३२ ॥

सानत्कुमार माहेंद्र आदि स्वर्गनिवासी देवोंकी जघन्य स्थितिका अब सूत्रकार वर्णन करते हैं–

**परतः परतः पूर्वा पूर्वानंतरा ॥ ३३ ॥**

पहिले पहिले युगलकी उत्कृष्ट आयु व्यवधानरहित अगले अगले युगलमें जघन्य है। अर्थात्

सौधर्म और ऐशान स्वर्गमें जो कुछ अधिक दो सागरकी उत्कृष्ट आयु है वही सानत्कुमार और माहेंद्रमें जघन्य आयु है। इसीतरह आगे भी समझ लेना चाहिये।

जो पर अर्थात् अगले देशमें रहै उसका नाम परतः है 'परतः परतः' यहां पर वीप्सा अर्थमें द्वित्व है। पूर्व पूर्व यहां पर भी वीप्सा अर्थमें द्वित्व है। खुलासा तात्पर्य यह है कि—पहिले पहिले देवोंकी जो उत्कृष्ट स्थिति है वह आगे आगेके देवोंकी जघन्य है। शंका—पहिले पहिले स्वर्गोंके देवोंकी उत्कृष्ट स्थिति जो आगे आगे स्वर्गोंके देवोंकी जघन्य मानी गई है वह सामान्य रूपसे उतनी ही मानी गई है अथवा साधिक है वार्तिककार इस विषयका खुलासा करते हैं—

अधिकग्रहणानुवृत्तेः सातिरेकसंप्रत्ययः ॥ १ ॥

'अपरा पल्योपममधिकं' इस सूत्रमें अधिक शब्दका उल्लेख किया गया है उसकी अनुवृत्ति इस सूत्र में है इसलिये अधिकविशिष्ट स्थितिका यहां ग्रहण है। खुलासा इस प्रकार है—

सौधर्म और ऐशान स्वर्गोंमें जो कुछ अधिक दो सागर प्रमाण उत्कृष्ट स्थिति कह आये हैं वह साधिक अर्थात् कुछ अधिकसे और अधिक दो सागर प्रमाण सानत्कुमार माहेंद्र स्वर्गोंमें देवोंकी जघन्य स्थिति है। सानत्कुमार माहेंद्र स्वर्गोंमें जो कुछ अधिक सात सागर प्रमाण उत्कृष्ट स्थिति कह आये हैं वही कुछ अधिक अर्थात् कुछ अधिकसे अधिक सात सागर प्रमाण ब्रह्म ब्रह्मोत्तर स्वर्गोंमें जघन्य स्थिति है। ब्रह्मलोक ब्रह्मोत्तरस्वर्गोंमें जो कुछ अधिक दश सागर प्रमाण उत्कृष्ट स्थिति कह आये हैं वही कुछ अधिकसे अधिक दश सागर प्रमाण लांतव कापिष्ठ स्वर्गोंमें जघन्य स्थिति है इसी प्रकार आगे आगे भी समझ लेनी चाहिये। शंका—यह साधिकका अधिकार कहां तक है ? उत्तर—

आविजयादिभ्योऽधिकारः ॥ २ ॥

आरणाच्युता इत्यादि सूत्रमें सर्वार्थसिद्धि विमानका पृथक् उल्लेख किया गया है इसलिये उसकी सामर्थ्यसे यह विजय आदि अनुत्तरपर्यंत अधिकार है अर्थात् विमानोंमें जो साधिक स्थितिका विधान माना है वह विजय वैजयंत जयंत और अपराजित पर्यंत समझ लेना चाहिये । यदि यहां पर यह कहा जाय कि—

अनंतरेत्यवचनं पूर्वोक्तेरिति चेन्न व्यवहिते पूर्वशब्दप्रयोगात् ॥ ३ ॥

परतः परतः पूर्वा पूर्वा इत्यादि सूत्रमें पूर्व शब्दका उल्लेख किया गया है उसीसे आनंतर्य—व्यवधान-राहितपना अर्थ निकल आता है अर्थात् पहिले पहिले स्वर्गोंकी उत्कृष्ट स्थिति आगे आगेके स्वर्गोंमें जघन्य स्थिति हो जाती है, यह स्पष्ट अर्थ हो जाता है आनंतर्य शब्दके कहनेकी कोई आवश्यकता नहीं। सो ठीक नहीं। यदि अव्यवहित अर्थमें ही पूर्व शब्दका प्रयोग होता तब तो 'अनंतरा' शब्दके उल्लेखकी सूत्रमें कोई आवश्यकता नहीं थी किंतु उसका प्रयोग तो व्यवहित अर्थात् जहांपर पदार्थोंका व्यवधान होता है वहांपर भी दीख पडता है जिस तरह 'पूर्वं मथुरायाः पाटलिपुत्रं' मथुरासे पटना पहिले है यहांपर मथुरासे पाटलिपुत्र अव्यवहित पूर्व नहीं किंतु वीचमें अनेक गांव नदी पहाड आदिका व्यव-धान है इसलिए अव्यवहित अर्थकी सिद्धिके लिये सूत्रमें अनंतर शब्दका उल्लेख करना अत्यावश्यक है। इसरीतिसे सौधर्म और ऐशान स्वर्गमें जो उत्कृष्ट स्थिति है वह सानत्कुमार माहेंद्र स्वर्गमें ही जघन्य मानी जा सकती है किंतु ब्रह्मलोक और ब्रह्मोत्तरमें वह जघन्य नहीं मानी जा सकती यदि सूत्रमें अनंतर शब्दका उल्लेख नहीं होता तो ब्रह्मलोक और ब्रह्मोत्तरसे पूर्व सौधर्म और ऐशान स्वर्ग

है इसलिये इनकी उत्कृष्ट स्थिति ब्रह्मलोक और ब्रह्मोत्तर स्वर्गमें भी जघन्य मानी जाती जो कि आगम-विरुद्ध थी परंतु अनंतर शब्दके कहनेसे यह आगम विरुद्ध आपत्ति नहीं हो सकती क्योंकि ब्रह्मलोक और ब्रह्मोत्तर स्वर्गसे यद्यपि सौधर्म और ऐशान स्वर्ग पूर्व हैं किंतु माहेंद्र आदिका वीचमें व्यवधान पडा हुआ है इस लिये व्यवधानरहित पूर्व नहीं हैं इस प्रकार सौधर्म ऐशान स्वर्गकी उत्कृष्ट स्थिति सानत्कुमार माहेंद्रमें ही जघन्य मानी जाय ब्रह्मलोक ब्रह्मोत्तरमें न मानी जाय इस व्यवधानरहित कार्यकी सिद्धिके लिये सूत्रमें अनंतर शब्दका प्रयोग युक्तियुक्त और अबाधित है ॥ ३३ ॥

नारकियोंकी उत्कृष्ट स्थिति पहिले कह दी गई। जघन्य स्थिति यद्यपि सूत्रमें कही नहीं गई इसलिये प्रकरणविरुद्ध भी है तथापि यदि यहां उसका उल्लेख किया जायगा तो लघु उपायसे उसका प्रतिपादन हो जायगा विशेष आडम्बर न करना पडेगा ऐसी इच्छासे सूत्रकार यहां नारकियोंकी जघन्य स्थितिके प्रतिपादनार्थ सूत्र कहते हैं—

## नारकाणां च द्वितीयादिषु ॥ ३५ ॥

जिसप्रकार वैमानिक देवोंकी जघन्य स्थिति कही गई है उसीप्रकार दूसरे तीसरे आदि नरकोंमें नारकियोंकी भी जघन्य स्थिति समझ लेनी चाहिये। अर्थात् रत्नप्रभा पृथिवीमें नारकियोंकी जो उत्कृष्ट आयु है शर्करा पृथिवीमें वह आयु जघन्य है। उसी तरह आगे भी समझ लेनी चाहिये। वार्तिककार सूत्रमें जो 'च' शब्द है उसका फल बतलाते हैं—

चशब्दः प्रकृतसमुच्चार्थः ॥ १ ॥

'परतः परतः पूर्वा पूर्वाऽनंतरा, अपरा स्थितिः' अर्थात् पहिले पहिले स्वर्गोंकी उत्कृष्ट स्थिति

व्यवधानरहित आगे आगेके स्वर्गोंमें जघन्य है, यह यहांपर प्रकरण चलरहा है। च शब्दसे इस प्रकरण-प्राप्त अर्थका इस सूत्रमें संबन्ध है इसलिये यहांपर यह अर्थ समझ लेना चाहिए कि रत्नप्रभामें नारकियोंकी जो एक सागर प्रमाण उत्कृष्ट स्थिति है वह शर्कराप्रभामें नारकियोंकी जघन्य है । शर्कराप्रभामें नारकियोंकी जो तीन सागरप्रमाण उत्कृष्ट स्थिति है वह बालुका प्रभामें जघन्य है बालुका प्रभामें जो नारकियोंकी उत्कृष्ट स्थिति सात सागरप्रमाण कह आये हैं वह पंकप्रभामें नारकियोंकी जघन्य है इसी तरह आगे भी समझ लेनी चाहिये। इसका विस्तारसे वर्णन तीसरे अध्यायमें कर दिया गया है॥ ३५ ॥

शर्कराप्रभा आदि नरकोंकी जघन्य स्थिति जान ली गई परंतु पहिले नरकमें नारकियोंकी जघन्य स्थिति क्या है ? यह बात नहीं जानी इसलिए सूत्रकार अब पहिले रत्नप्रभा नरककी जघन्य स्थितिका वर्णन करते हैं–

## दशवर्षसहस्राणि प्रथमायां ॥ ३६ ॥

प्रथम नरकमें सीमंतक नामक पहिले पाथडेमें नारकियोंकी जघन्य आयु दश हजार वर्षकी है। ऊपरके सूत्रसे इससूत्रमें 'अपरा स्थिति' शब्दकी अनुवृत्ति है इसीलिए यह दश हजार वर्षकी जघन्य स्थिति कही है ॥ ३६ ॥

अब सूत्रकार भवनवासियोंकी जघन्य स्थितिका वर्णन करते हैं–

## भवनेषु च ॥ ३७ ॥

भवनवासियोंमें भी जघन्य स्थिति दश हजार वर्षकी है।

सूत्रमें जो चशब्द है उसका अर्थ समुच्चय है इसलिए चशब्दसे इससूत्रमें दश हजार वर्षकी जघन्य

स्थिति है यह संबंध है इसरीतिसे भवनवासी देवोंकी जघन्य स्थिति दश हजार वर्षकी है यह इस सूत्रका अर्थ है ॥ ३७ ॥

सूत्रकार अब व्यंतर देवोंकी जघन्य स्थितिका वर्णन करते हैं—

## व्यंतराणां च ॥ ३८ ॥

व्यंतर देवोंकी भी जघन्य स्थिति दश हजार वर्षकी है ।

यहां पर भी च शब्दका अर्थ समुच्चय है और "जघन्य स्थिति दश हजार वर्षकी है" इस अर्थका वह समुच्चय करता है । इसलिए व्यंतरोंकी जघन्य स्थिति दश हजार वर्षकी है, यह सूत्रका स्पष्ट तात्पर्य है । शंका—

परा व्यंतराणां प्रागभिधातव्या इति चेन्न, लाघवार्थत्वात् ॥ १ ॥

जिसप्रकार अन्य अन्य देवोंकी पाहिले उत्कृष्ट स्थिति और पीछे जघन्य स्थिति कही है इसीप्रकार व्यंतरोंकी भी पाहिले उत्कृष्ट और पीछे जघन्य कहनी चाहिये, इसलिए उत्कृष्ट स्थिति न कहकर पाहिले जघन्य स्थिति कहना अयुक्त है ? सो ठीक नहीं । पाहिले जघन्य स्थितिके कहनेमें 'दशवर्षसहस्राणि, परा स्थितिः' इन अक्षरोंका लाघव है । क्योंकि बराबर उनकी अनुवृत्ति ऊपरसे आरही है । यदि पाहिले उत्कृष्ट स्थिति और पीछे जघन्य स्थिति कही जाती तो उत्कृष्ट स्थिति कहनेवाले सूत्रके वीचमें व्यवधान पडजानेके कारण दशवर्षसहस्राणि आदि शब्दोंकी अनुवृत्ति आती नहीं इसलिए यहां 'व्यंतराणामपरा दशवर्षसहस्राणि' इतना बडा सूत्र बनाना पडता जिससे अनेक अधिक अक्षरोंके कहनेसे महा

गौरव होता इसलिए लाघवार्थ पहिले जघन्य स्थिति और पीछे उत्कृष्ट स्थिति जो यहां कही गई है वह ठीक है ॥ ३८ ॥

सूत्रकार व्यंतर देवोंकी उत्कृष्टस्थितिका प्रतिपादन करते हैं—

**परा पल्योपममधिकं ॥ ३९ ॥**

व्यंतरोंकी उत्कृष्ट आयु एक पल्यसे कुछ अधिक है।

स्थित्यभिसंबंधात् स्त्रीलिंगनिर्देशः ॥ १ ॥

ऊपरके सूत्रोंसे इस सूत्रमें स्थितिकी अनुवृत्ति है। स्थिति शब्द स्त्रीलिंग है इसलिए 'परा' यहां स्त्रीलिंगका निर्देश किया गया है ॥ ३९ ॥

अब ज्योतिषी देवोंकी उत्कृष्टस्थितिका सूत्रकार वर्णन करते हैं—

**ज्योतिष्काणां च ॥ ४० ॥**

ज्योतिष्क देवोंकी उत्कृष्ट आयु एक पल्यसे कुछ अधिक है।

सूत्रमें जो च शब्द है उसका अर्थ समुच्चय है इसलिए 'परा पल्योपममधिकं' इस समस्त सूत्रका 'ज्योतिष्काणां च' यहांपर समुच्चय है। इसतरह व्यंतरोंके समान ज्योतिष्क देवोंकी उत्कृष्टस्थिति एक पल्य कुछ अधिककी है यह अर्थ है ॥ ४० ॥

ज्योतिष्क देवोंकी जघन्यस्थिति कितनी है? सूत्रकार इस बातका प्रदर्शन करते हैं—

**तदष्टभागोऽपरा ॥ ४१ ॥**

ज्योतिष्क देवोंकी जघन्य आयु एक पल्यके आठ भागोंमें एक भागप्रमाण है ॥ ४१ ॥

ज्योतिषी देवोंकी उत्कृष्टस्थिति कुछ अधिक एक पल्यप्रमाण है यह कथन सामान्यरूपसे है परंतु चंद्र आदि पांचों प्रकारके ज्योतिषियोंकी भिन्न भिन्न स्थिति क्या है ? यह नहीं जान पडता इसलिए वार्तिककार उसका स्पष्टीकरण करते हैं–

चंद्राणां वर्षशतसहस्राधिकं ॥ १ ॥ सूर्याणां वर्षसहस्राधिकं ॥ २ ॥ शुक्राणां शताधिकं ॥ ३ ॥ बृहस्पतीनां पूर्णं ॥ ४ ॥ शेषाणामर्धं ॥ ५ ॥ नक्षत्राणां च ॥ ६ ॥ तारकाणां चतुर्भागः ॥ ७ ॥

चंद्रोंकी उत्कृष्टस्थिति एक लाख वर्ष अधिक एक पल्यप्रमाण है । सूर्योंकी एक हजार वर्ष अधिक एक पल्यप्रमाण है । शुक्रोंकी सौ वर्ष अधिक एक पल्यप्रमाण है । बृहस्पतियोंकी उत्कृष्टस्थिति एक पल्य प्रमाण है । बाकीके बुध आदि ग्रहोंकी आधा पल्यप्रमाण है । नक्षत्रोंकी उत्कृष्टस्थिति आधा पल्यप्रमाण है तथा तारकाओंकी उत्कृष्ट स्थिति पल्यके चौथे भागप्रमाण है ।

तदष्टभागो जघन्योभयेषां ॥ ८ ॥ शेषाणां चतुर्भागः ॥ ९ ॥

तारा और नक्षत्रोंकी जघन्यस्थिति पल्यके आठ भागोंमेंसे एक भागप्रमाण है तथा बाकीके सूर्य चंद्रमा शुक्र आदिकी जघन्यस्थिति एक पल्यके चार भागोंमेंसे एक भागप्रमाण है ।

सूत्रकार अब लौकांतिक देवोंकी स्थितिका प्रतिपादन करते हैं–

## लौकांतिकानामष्टौ सागरोपमाणि सर्वेषां ॥ ४२ ॥

ब्रह्मलोकके अंतमें रहनेवाले समस्त लौकांतिक देवोंकी उत्कृष्ट और जघन्य आयु आठ सागरकी है

अष्टसागरोपमस्थितयो लौकांतिकाः ॥ १ ॥

लौकांतिक देवोंकी उत्कृष्ट और जघन्य दोनों प्रकारकी स्थिति आठ सागरप्रमाण ही है। ये समस्त लौकांतिक देव शुक्ललेश्यावाले और पांच हाथप्रमाण ऊंचे शरीरके धारक हैं।

व्याख्यातो जीवः ॥ २ ॥

सम्यग्दर्शनके विषयप्रदर्शनकेलिये कहे गये जीव आदि पदार्थोंमें सबसे पहिले निर्दिष्ट जीव पदार्थका व्याख्यान कर दिया गया।

स च एकोऽनेकात्मकः ॥ ३ ॥

जिस जीवका वर्णन किया गया है वह जीव एकस्वरूप अनेकस्वरूप दोनों प्रकार है। शंका—जो पदार्थ एक होगा वह एकही स्वरूप होगा, अनेक स्वरूप कैसे हो सकता है? उत्तर—

अभावविलक्षणत्वात् ॥ ४ ॥

जो पदार्थ नहीं है उसका अभाव है वह अभाव एकस्वरूप है क्योंकि अभावस्वरूपसे अभावका भेद नहीं, अभाव स्वरूपसे वह एक ही है। उस अभावसे भिन्न भाव है और वह अनेक स्वरूप है। यदि अभावसे भावको विलक्षण न माना जायगा तो वे दोनों एक ही होंगे, दोनोंमें भेद न होसकेगा।

स तु षोढा भिद्यते—जायतेऽस्ति विपरिणमते वर्धते अपक्षयते विनश्यतीति ॥ ५ ॥

वह भाव जायते आदि क्रियाओंके संबंधसे छह प्रकारका है। वाह्य और अंतरंग कारणोंके द्वारा जो पदार्थ अपने स्वरूपको प्राप्त हो अर्थात् उत्पन्न हो वह 'जायते' क्रियापदका विषय है जिसतरह मनुष्य गति नाम कर्मके उदयसे आत्मा मनुष्य आदि कहा जाता है। आयु आदि कारणोंसे किसी भी पर्यायमें ठहरना आस्तित्व कहा जाता है। जो पदार्थ जिसरूपसे विद्यमान है उसका समूल नाश न

होकर उसीमें पर्यायोंका पलटना विपरिणाम कहा जाता है। पहिले स्वभावका नाश तो हो नहीं किंतु किसी स्वरूपांतरसे उसकी बढवारी हो जाय उसका नाम वृद्धि है। पूर्व भावका क्रमसे एक देशका नष्ट हो जाना अपक्षय है। सामान्य रूपसे उस पर्यायका सर्वथा नष्ट हो जाना विनाश कहा जाता है। इस प्रकार प्रवृत्तियोंके भेदसे क्षण क्षणमें बदलते रहनेसे पदार्थ अनंतरूप धारण करते हैं इसरूपसे प्रवृत्तिके भेदसे एक पदार्थ अनेक स्वरूप युक्तिसिद्ध है। अथवा आत्मा पदार्थ सत्स्वरूप है, ज्ञानका विषय होनेसे ज्ञेय, द्रव्य, रूपादिसे रहित होनेके कारण अमूर्तिक, अत्यंतसूक्ष्म, अवगाहयुक्त, असंख्यातप्रदेशी, अनादिनिधन और चेतन है इसलिये सत्त्व ज्ञेयत्व द्रव्यत्व अमूर्तत्व अतिसूक्ष्मत्व अवगाहनत्व असंख्येय प्रदेशत्व अनादिनिधनत्व और चेतनत्वादि धर्मोंके भेदसे वह अनेक धर्मस्वरूप है। इसप्रकार एक भी पदार्थ पर्यायोंके भेदसे अनेक धर्मस्वरूप है। और भी यह बात है—

अनेकवाग्विज्ञानविषयत्वात् ॥ ६ ॥

लोकमें एक अर्थ भी अनेक शब्दवाच्य दीख पडता है अर्थात् अर्थ एक ही होता है किंतु उसके कहनेवाले शब्द बहुतसे होते हैं क्योंकि एक ही पदार्थ अनेक वाच्यरूप परिणामको धारण करता है इसीलिये उस अर्थको प्रतिपादन करनेकेलिये अनेक शब्दोंका प्रयोग दीख पडता है यहांपर प्रयोगका अर्थ प्रतिपादन करनेकी क्रिया है। उस क्रियाके साधक शब्द और अर्थ दोनों हैं। उनमें शब्द व्यंजक रूपसे उस क्रियाका प्रतिपादक है और अर्थ व्यंग्यरूपसे उस क्रियाका प्रतिपादक है। अर्थात् शब्द अर्थका वाचक है और अर्थ वाच्य है अर्थात् शब्दके द्वारा पदार्थ कहा जाता है इसलिये शब्द उस पदार्थका प्रगट करनेवाला होनेसे व्यंजक कहा जाता है और पदार्थ उस शब्द द्वारा प्रगट होता है इसलिये

वह व्यंग्य है। तथा जो पदार्थ कर्म है वह उसी समय कर्ता भी बन जाता है क्योंकि कर्ताके होते ही क्रियाकी प्रवृत्ति है जिस तरह 'तंडुलोंका पाक करता है' यहांपर तंडुल कर्म है परंतु वे ही उस समय 'पकते रहते हैं' ऐसी प्रतीतिके बलसे कर्ता भी कहे जाते हैं इसरीतिसे एक ही तंडुलरूप अर्थ कर्म कर्ता आदि अनेक शब्दोंका वाच्य है। दूसरा खुलासा दृष्टांत इसप्रकार है—जिस प्रकार एक ही घट पृथिवी-का विकार होनेसे पार्थिव, मिट्टीका विकार होनेसे मार्तिक, ज्ञानका विषय होनेसे संज्ञेय, नूतन होनेसे नव और बडा होनेसे महान् कहा जाता है। तथा पार्थिव आदि स्वरूपोंसे ही विज्ञानोंका भी विषय होता है। यदि पार्थिव आदि घटके स्वरूप न माने जांयगे तो घट पदार्थ ही सिद्ध न हो सकेगा उसका अभाव ही हो जायगा क्योंकि जिसका कोई स्वरूप नहीं वह पदार्थ असत् है उसीप्रकार आत्मा भी अनेक वचन और विज्ञानोंका आश्रय है इसलिये एक आत्माका अनेक स्वरूप कहना उचित है, बाधित नहीं। तथा—

अनेकशक्तिप्राचितत्वात् ॥ ७ ॥

जिस प्रकार घी पदार्थोंको चिकनाता है खानेवालोंको तृप्त करता है और पुष्ट करता है इत्यादि अनेक शक्तियोंका धारक है तथा जिसप्रकार घट जल धारण करना जल लेजाना आदि अनेक शक्तिविशिष्ट है उसीप्रकार आत्मा भी द्रव्य क्षेत्र काल भाव रूप कारणोंके द्वारा अनेक प्रकारकी भिन्न भिन्न शक्तियोंकी प्राप्ति करता है इसलिये अनेक शक्तिस्वरूप होनेसे वह अनेक स्वरूप है और भी यह बात है कि—

वस्त्वंतरसंबंधाविर्भूतानेकसंबंधिरूपत्वात् ॥ ८ ॥

एक ही घट किसी पदार्थसे पहिले होनेके कारण पूर्व, पर होनेसे पर, समीप होनेसे आसन्न, नूतन होनेसे नवीन, पुराना होनेसे प्राचीन, जल आदिके धारणमें समर्थ होनेसे समर्थ, मुद्गर आदिकी चोट खानेमें असमर्थ होनेसे असमर्थ, देवदत्त द्वारा बना हुवा होनेके कारण देवदत्तकृत, चैत्र नामक पुरुष का होनेसे चैत्रस्वामिक, संख्याका धारक होनेसे एक आदि संख्यात्मक, परिमाणका धारक होनेसे छोटा बडा आदि परिमाणस्वरूप, अन्य पदार्थोंसे पृथक् रहनेके कारण पृथक्त्वस्वरूप, दूसरे पदार्थोंसे मिला हुवा होनेसे संयोगस्वरूप और विभक्त होनेके कारण विभागस्वरूप इसरीतिसे जिस प्रकार पूर्व पर आदि अनेक नामस्वरूप है क्योंकि संबंधी पदार्थ अनंते माने हैं तथा भिन्न भिन्न संबंधी पदार्थकी अपेक्षा भिन्न भिन्न पर्यायवाला होता है उसीप्रकार संबंधीकी अपेक्षा एक भी आत्मा अनेक पर्यायस्वरूप परिणत होनेके कारण अनेकस्वरूप है इसरीतिसे दूसरी अनेक वस्तुओंके संबंधसे संबंधीका अनेक स्वरूप होना बाधित नहीं। अथवा—

पुद्गलानामानंत्यात्तत्तत्पुद्गलद्रव्यमपेक्ष्य एकपुद्गलस्थस्य तस्यैकस्यैव पर्यायस्यान्यत्वभावात् ॥ ९ ॥

( प्रदेशिनीका अर्थ तर्जनी—अंगूठाके पासकी उंगली है। मध्यमाका अर्थ तर्जनीके पासकी बीचकी अंगुली है और अनामिकाका अर्थ बीचके पासवाली अथवा कनिष्ठा जो सबसे छोटी अंगुली उससे बडीका नाम है।) प्रदेशिनी अंगुलीका मध्यमा अंगुलीके भेदसे जो भेद है वह अनामिकाके भेदसे नहीं है। तथा मध्यमा और अनामिकाकी भी आपसमें समानता नहीं किन्तु भेद है क्योंकि प्रदेशिनी और मध्यमाके भेदका जो कारण कहा गया है वह मध्यमा और अनामिकाके भेद करानेमें भी समान है परंतु विचार यहांपर यह करना है कि यह जो प्रदेशिनीका मध्यमाके भेदसे अर्थान्तर अर्थात् भेद है

वह सर्वथा परके निमित्तसे अर्थात् मध्यमाके भेदसे ही जायमान नहीं है यदि मध्यमाकी सामर्थ्यसे ही प्रदेशिनीको छोटा माना जायगा तो उसकी सामर्थ्यसे छोटापन शशाके सींग और इंद्रकी मुट्ठीमें भी मानना पडेगा क्योंकि स्वतः छोटापन तो किसी भी अंशमें माना नहीं गया सर्वथा परानिमित्तक ही माना है। मध्यमासे सर्वथा पर जिसप्रकार प्रदेशिनी है उसप्रकार शशविषाण और इंद्रमुष्टि भी है इसलिए मध्यमाकी अपेक्षा जिसप्रकार प्रदेशिनीमें ह्स्वता है उसीप्रकार शशाके सींग और इंद्रकी मुट्ठीमें भी हो सकती है। यदि कदाचित् यह कहा जाय कि मध्यमाकी अपेक्षा प्रदेशिनीमें जो ह्रस्वता है वह स्वतः कारणक है परानिमित्तक नहीं सो भी अयुक्त है क्योंकि जिस किसी पदार्थकी अभिव्यक्ति होती है वह परकी अपेक्षासे होती है स्वतः किसीकी भी अभिव्यक्ति नहीं हो सकती। प्रदेशिनीमें जो छोटापन है उसकी अभिव्यक्ति मध्यमाकी अपेक्षा है इसलिये स्वयं भी किसी पदार्थकी उत्पत्ति वा अभिव्यक्ति नहीं सिद्ध हो सकती किंतु यह द्रव्य अनंतपर्याय स्वरूप है। जैसे सहकारी कारण मिलते जाते हैं उनके अनुसार वैसे ही वैसे स्वरूपोंको यह धारण करता चला जाता है इसलिए यही निश्चित बात है कि पदार्थकी प्रकटता न तो स्वयंकारणक है और न परनिमित्तक है किंतु कथंचित् स्वतः और कथंचित् परतः है। इसरीतिसे जिसप्रकार एक भी पुद्गल द्रव्य भिन्न भिन्न सहकारी कारणोंकी अपेक्षा अनंतपर्यायस्वरूप हो जाता है उसीप्रकार एक भी आत्मा कर्म और नोकर्मके विषयभूत पदार्थोंके भिन्न संबंधोंसे जायमान जीवस्थान, गुणस्थान, मार्गणास्थान रूप अपने भेदोंसे अनंत पर्यायस्वरूप है और भी यह बात है—

अन्यापेक्षाभिव्यंग्यानेकरूपोत्कर्षापकर्षपरिणतगुणसंबंधित्वात् ॥ १० ॥

जिस प्रकार एक ही घट एक दो तीन चार संख्यात असंख्यात अंनत अवस्था स्वरूप कभी अधिक तो कभी हीन ऐसे रूप रस आदि परिणामोंका धारक जो विपक्षी द्रव्य उसकी अपेक्षारूप सहकारी कारणोंसे उत्पन्न होनेवाले नील नीलतर ( उससे अधिक नील ) नीलतम ( उससे भी अधिक नील) आदि निजी अनंत परिणामस्वरूप है उसीप्रकार एक भी जीव परद्रव्योंके संबंधसे जायमान, तीव्र, तीव्रतर आदि विशेष अवस्थास्वरूप क्रोध मान आदि कषायोंके अनंत अविभाग प्रतिछेदस्वरूप परिणत होनेके कारण अनेकस्वरूप है। और भी यह बात है—

अतीतानागतवर्तमानकालसंबंधित्वात् ॥ ११ ॥

कोई एक पदार्थ नष्ट होगया है और उसकी उत्पत्ति होनेवाली है वहांपर समुदाय वा अवयवके नाशको विषय करनेवाला भूतकाल है क्योंकि पदार्थका नाश भूतकालमें हुआ है। उत्पत्ति और उसे जाननेकी संभावनाको विषय करनेवाला भविष्यत् काल है और उस कार्यकी उत्पत्तिकेलिये जो अवि-राम रूपसे प्रयत्न चल रहा है वह विषय वर्तमान कालका है इसरीतिसे जिसप्रकार मिट्टी आदि द्रव्य भूत, भविष्यत, वर्तमान तीनो कालोंमें भिन्न भिन्न स्वरूप होनेसे भेद स्वरूप दीख पडती है। यदि यहांपर भूत भविष्यत् कालको न मानकर केवल वर्तमान काल ही माना जायगा तो जिसप्रकार वांझके पुत्रकी युवावस्था बाधित है क्योंकि जब पुत्र ही नहीं तब उसकी युवावस्था संभावित नहीं हो सकती उसी प्रकार वर्तमान कालका भी अभाव मानना होगा क्योंकि भूत और भविष्यत् कालके अभावमें वर्तमान कालकी अवधिका भी सद्भाव नहीं हो सकता इसलिये भूत भविष्यत् कालके अभावमें वर्तमान कालकी सत्ता सिद्ध नहीं हो सकती उसीप्रकार जीव भी अनादि भूत कालके संबंधसे जायमान, भविष्यत्

अनंत कालके संबंधसे जायमान और वर्तमान कालके संबंधसे जायमान तथा जिनका भेद अर्थपर्याय और व्यंजनपर्यायके भेदसे दो प्रकारका माना गया है ऐसी अनंत पर्यायोंके संबंधसे अनंत स्वरूप है इसरीतिसे सहकारिकारण पर्यायोंकी अपेक्षा एक भी पदार्थ अनेक वा अनंत स्वरूप हो सकता है कोई दोष नहीं। और भी यह बात है—

उत्पादव्ययध्रौव्ययुक्तत्वात् ॥ १२ ॥

अनंत काल वा एककालमें उत्पाद आदि अनंत हैं। जिस तरह द्रव्यकी अपेक्षा घट एक कालमें पृथिवी रूपसे उत्पन्न होता है जलरूपसे नहीं। देश (क्षेत्र) की अपेक्षा इस देशमें उत्पन्न होता है पाटलिपुत्र पटनाके प्रदेशमें नहीं। कालकी अपेक्षा वर्तमानकालमें उत्पन्न होता है भूत और भविष्यत् कालमें नहीं। भावकी अपेक्षा महान् रूपसे उत्पन्न होता है अल्परूपसे नहीं। ये जो द्रव्य क्षेत्र आदिकी अपेक्षा उत्पाद कहे गये हैं उनमें प्रत्येक उत्पादका अन्य उत्पादोंसे भेद है जैसे समानजातीय एक घटकी मिट्टीसे भिन्न मिट्टीसे बने अन्य अनेक घटोंके उत्पादोंसे तथा मिट्टीकी अपेक्षा किंचित् विजातीय सुवर्णमयी अन्य अनेक घटोंके उत्पादोंसे तथा अत्यंत विजातीय पट आदि अनंत मूर्तिक अमूर्तिक दूसरे दूसरे द्रव्योंमें प्राप्त उत्पादोंसे भेद किया जाय तो उस उत्पादके उतने ही अर्थात् अनंत भेद होजाते हैं भावार्थ—सजातीय घट जितने होंगे और द्रव्य आदिकी अपेक्षा जितने उनके उत्पाद होंगे सब लिये जांयगे इसीप्रकार कुछ विजातीय सोने आदिके घट और सर्वथा विजातीय पट आदि पदार्थोंके उत्पादोंकी भी अवस्था

१-प्रदेशवत्त्व गुणके सिवाय अन्य समस्त गुणोंके विकारको अर्थपर्याय कहते हैं। प्रदेशवत्त्व गुणके विकारको व्यंजन पर्याय कहते हैं।

समझ लेनी चाहिये इस रीतिसे एक भी उत्पाद द्रव्य क्षेत्र आदिकी अपेक्षा अनंतरूप हो जाता है। यदि इन उत्पादोंको भिन्न भिन्न न माना जायगा तो सब एक हो जांयगे इस रीतिसे घटका उत्पाद और पटका उत्पाद दोनोंको एक कहना होगा। तथा—

उससमय तक जो उत्पन्न नहीं हुवा है ऐसे द्रव्यके उत्पादमें जो ऊर्ध्व अधः तिरछापन अंतरित (ढका हुवा) अनंतरित (खुला हुवा) एकांतर आदि (एक आदिसे ढका हुवा) पूर्व दिशा पश्चिम दिशा उत्तर दिशा दक्खिन दिशा, महत्त्व अल्पत्व आदि, गुणोंके भेद रूप आदि गुणोंके अधिक हीन स्वरूप अनंत भेद, तीन लोक तीन काल विषय संबंधी भेद सहकारी कारण पडते हैं वे अनेक हैं एवं उनकी अपेक्षा उत्पाद भी अनेक हैं। तथा—

अनेक अवयवस्वरूप जो स्कंध और प्रदेशोंके भेद उनकी समानता और विषमतासे अनेक उत्पाद होते हैं इसलिए द्रव्य आदिकी अपेक्षा एक भी उत्पाद अनेकस्वरूप है। तथा जल आदिका धारण करना लाना देना रखना भय हर्ष शोक परिताप और भेदका उत्पन्न करना इत्यादि अपनी कार्यकी सिद्धिकेलिए अनेक उत्पाद होते हैं इसलिए द्रव्य आदिकी अपेक्षा एक भी उत्पाद अनेकस्वरूप है। तथा—

जिस कालमें उत्पाद हो रहा है उसी कालमें जितने उत्पाद हैं उतने ही उनके प्रतिपक्षस्वरूप विनाश हैं अर्थात् जब उपपाद अनेकस्वरूप हैं तब उनके विनाश भी अनेकस्वरूप हैं क्योंकि यह नियम है कि जिसका पहिले नाश नहीं हुआ है उसकी आगे उत्पत्ति नहीं हो सकती किंतु जिसका विनाश है उसीकी उत्पत्ति है इसलिए उपपादोंकी जितनी संख्या होगी विनाशोंकी भी उतनी ही संख्या होगी। तथा उपपाद और विनाशोंकी प्रतिपक्षी स्थिति भी उतनी ही है अर्थात् जिसप्रकार उपपाद और विनाश अनेक

हैं उसप्रकार स्थिति भी अनेक प्रकारकी है क्योंकि स्थिति जिसको कि ध्रौव्य कहते हैं उपपाद और विनाशकी आधार है। यदि स्थितिको कोई पदार्थ न माना जायगा तो जिसप्रकार बांझके पुत्रका होना संसारमें असंभव है उसीप्रकार स्थितिके अभावमें उत्पाद और व्ययका होना भी असंभव है एवं स्थितिके अभावमें उपपाद और व्ययके अभाव होनेपर समस्त पदार्थोंका ही अभाव हो जायगा कोई भी पदार्थ सिद्ध न हो सकेगा। तथा—

यदि स्थिति पदार्थ नहीं माना जायगा तो 'घट उत्पद्यते' घट उत्पन्न होता है जिससमय यही वर्तमान कालका प्रयोग है उससमय घट तयार नहीं है तथा यहांपर पहिले वा पीछे तयार होने योग्य भावका कथन किया गया है इसलिए घटका अभाव ही कहना पडेगा अर्थात् 'घट उत्पन्न होता है' जिस समय यह कहा जाता है उससमय घट तो विद्यमान है नहीं, यदि स्थिति पदार्थ माना ही न जायगा तो घटका अभाव ही हो जायगा। तथा यदि उत्पत्तिके अनंतर विनाश माना जायगा अर्थात् 'जो उत्पत्ति है वही विनाश है' इस सिद्धांतके अनुसार उत्पत्ति और विनाशका एक काल नहीं माना जायगा तो सत्स्वरूप अवस्थाका कहनेवाला कोई शब्द तो होगा नहीं क्योंकि उत्पादमें भी अभाव कहा जायगा और विनाशमें भी अभाव कहा जायगा इसरीतिसे भाव पदार्थ ही न बन सकेगा क्योंकि पदार्थको उत्पाद व्यय और ध्रौव्यस्वरूप माना है एवं जब पदार्थ ही सिद्ध न हो सकेगा तब पदार्थोंके आधीन जो संसारका व्यवहार है वह भी रुक जायगा तथा और भी यह बात है कि—

१—स्थिति भी उत्पाद व्ययके समान एक पर्याय है वह पर्याय उत्पाद व्ययके साथ ही होता है तीनो पर्यायें सत्गुणकी हैं इसलिये जब उत्पाद और व्ययमें भेद है स्थितिमें भी अवश्य मानना पडेगा।

बीज—कारणके अभावमें उसके आश्रय रहनेवाला कोई कार्य सिद्ध नहीं होता। उत्पाद और व्यय की कारण स्थिति है जब स्थितिका ही अभाव हो जायगा तब उत्पाद और व्यय भी न सिद्ध हो सकेंगे इसरीतिसे स्थितिके अभावमें उत्पाद और व्यय दोनोंका भी अभाव हो जायगा क्योंकि इनका वाचक कोई शब्द ही न होगा इसलिए उत्पाद और विनाशकी रक्षाकेलिए स्थिति पदार्थ मानना अत्यावश्यक है इसरीतिसे उत्पद्यमानता (उत्पाद) उत्पन्नता (स्थिति) और विनाश ये तीनों ही अवस्था स्वीकार करनी होंगी इसतरह जिसप्रकार एक ही उत्पाद सजातीय विजातीय उत्पादोंकी अपेक्षा अनंत स्वरूप है उसीप्रकार एक भी आत्मा द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक नयके विषयभूत सामान्य विशेषरूप अनंत शक्तिकी अपेक्षासे अर्पित स्थिति उत्पाद और विनाशरूप अनंत शक्तिस्वरूप होनेसे अनेकरूप है। तथा और भी यह बात है—

अन्वयव्यतिरेकात्मकत्वाच्च ॥ १३ ॥

जिसप्रकार एक ही घट सत्त्व अचेतनत्वरूप अन्वय और नवीनत्व प्राचीनत्वरूप व्यतिरेक इस-प्रकार अन्वय व्यतिरेकरूप स्वरूपकी अपेक्षा अनेक है अर्थात् एक ही घट सत् अचेतन नवीन और प्राचीन आदि अनेकस्वरूप कहा जाता है उसीप्रकार एक भी आत्मा अन्वय और व्यतिरेकस्वरूपकी अपेक्षा अनेक प्रकारकी है। कौन धर्म अन्वयस्वरूप कहे जाते हैं और कौन धर्म व्यतिरेकस्वरूप कहे जाते हैं? इसका खुलासा इसप्रकार है—

बुद्धि (ज्ञान) अभिधान (शब्द) और अनुकूल प्रवृत्तिरूप लिंगोंसे जिनका अनुमान होता है अर्थात् जिनका ज्ञान होता है जिनकी संज्ञा है और जिनमें ठीक ठीक प्रवृत्ति होती है तथा जिनका

कभी भी विनाश नहीं होता ऐसे स्वात्मस्वरूप आस्तित्व आत्मत्व ज्ञातृत्व दृष्ट्रत्व कर्तृत्व भोक्तृत्व अमूर्तत्व असंख्यातप्रदेशत्व अवगाहनत्व आतिसूक्ष्मत्व अगुरुलघुत्व अहेतुकत्व अनादिसंबंधित्व ऊर्ध्वगतिस्वभाव आदिक अन्वयी गुण हैं। तथा जो ज्ञान वचन और भेदरूप अनुमानसे जाने जाते हैं जो परस्पर भिन्न हैं एवं उत्पत्ति स्थिति विपरिणाम वृद्धि ह्रास और विनाशरूप धर्मस्वरूप हैं ऐसे गति इंद्रिय काय योग वेद कषाय ज्ञान संयम दर्शन लेश्या और सम्यक्त्व आदि व्यतिरेकी गुण हैं। *

तस्य शब्देनाभिधानं क्रमयौगपद्याभ्यां ॥ १४ ॥

उस अनेक स्वरूप एक जीवकी प्रतीति करानेवाला शब्दप्रयोग दो प्रकारका है एक क्रम दूसरा यौगपद्य अर्थात् उस आत्माकी प्रतीति या तो समुदायस्वरूप वाच्यको कहनेवाले शब्द प्रयोगसे होती है या क्रम क्रमसे एक एक धर्मके प्रतिपादन करनेरूप शब्द प्रयोगसे होती है। किंतु उस अनेक स्वरूप जीवको प्रतिपादन करनेवाला तीसरा शब्द नहीं है।

ते च कालादिभिर्भेदाभेदार्पणात् ॥ १५ ॥

वे दोनों क्रम और यौगपद्य काल आत्मरूप आदिके साथ भेद और अभेद विवक्षासे होते हैं। खुलासा तात्पर्य यह है कि—आगे कहे जानेवाले काल आत्मरूप आदिसे जिस समय वस्तुके आस्तित्व आदि धर्मोंकी भेद विवक्षा है वहांपर किसी एक शब्दमें अनेक अर्थोंके प्रतिपादन करनेकी शक्ति न होनेके कारण क्रम माना है अर्थात् भेदविवक्षा रहनेपर वहांपर वस्तुके अनेक धर्मोंका ज्ञान क्रमसे ही

* जो गुण सदा नित्यरूपसे आत्माके साथ रहते हैं उन्हें अन्वयी गुण कहते हैं। तथा जो कालांतरमें नष्ट हो जाते हैं ऐसे जो पर्याय धर्म हैं उन्हें व्यतिरेकी धर्म कहते हैं। इन धर्मोंकी विवक्षासे आत्मामें अनेकपना आता है।

होता है किंतु जिस समय काल आदिसे अभेद विवक्षा है वे सब धर्म एक वस्तु स्वरूप ही माने जाते हैं उस समय अनेक धर्मोंका एक स्वरूप हो जानेके कारण एक कोई स्वरूप वाचक शब्द उस अनेक धर्मात्मक वस्तुका प्रतिपादन कर सकता है इसलिए वहांपर यौगपद्य है अर्थात् किसी एकस्वरूपवाचक शब्द द्वारा तादात्म्यसंबंध होनेसे एक समयमें ही उस अनेक धर्मस्वरूप वस्तुका प्रतिपादन हो जाता है।

तत्र यदा यौगपद्यं तदा सकलादेशः ॥ १६ ॥

जिससमय अनेक धर्म स्वरूप वस्तुका प्रतिपादन करते समय यौगपद्य है अर्थात् अनेक धर्मस्वरूप वस्तुका एक समयमें एक साथ प्रतिपादन किया जाता है उस समय सकलादेश कहा जाता है और वही प्रमाणका विषय है । क्योंकि 'सकलादेशः प्रमाणाधीनः' अर्थात् सकलादेश प्रमाण ज्ञानका विषय कहा जाता है, ऐसा आगमवचन है। तथा—

यदा तु क्रमस्तदा विकलादेशः ॥ १७ ॥

जिससमय क्रम रहता है अर्थात् अनेक धर्मस्वरूप वस्तुके धर्मोंका क्रमसे प्रतिपादन रहता है वहां विकलादेश कहा जाता है एवं यही विकलादेश नयका विषय है। क्योंकि 'विकलादेशो नयाधीनः' अर्थात् विकलादेश नयज्ञानका विषय कहा जाता है, ऐसा आगमका वचन है।

विशेष—सकलादेशः प्रमाणाधीनः, विकलादेशो नयाधीनः, यह जो सकलादेश और विकलादेश के पारिभाषिक अर्थ किए गये हैं उनका यदि यहांपर कोई ऐसा अर्थ करे कि—'अनेकधर्मात्मकवस्तुविषयकबोधजनकवाक्यत्वं' अर्थात् आस्तित्व आदि अनेक धर्मस्वरूप वस्तुका जनानेवाला वाक्य सकलादेश है, तथा 'एकधर्मात्मकविषयबोधजनकवाक्यत्वं विकलादेशत्वं' अर्थात् एक धर्मस्वरूप वस्तुको

जनानेवाला वाक्य विकलादेश है, तो वह ठीक न होगा क्योंकि 'स्यादस्त्येव जीवः' इत्यादि सात प्रमाण वाक्य और सात नय वाक्य माने हैं यदि अस्तित्व आदि अनेक धर्मस्वरूप वस्तुको जनानेवाला सकलादेश माना जायगा तो स्यादस्ति नास्ति च जीवः, स्यादस्तिचावक्तव्यश्च, स्यान्नास्तिचावक्तव्यश्च और स्यादस्तिनास्तिचावक्तव्यश्च इसप्रकार ये तीसरी, पांचवीं, छठी और सातवीं चार भंगी ही प्रमाण वाक्य कही जासकेंगी क्योंकि तीसरी भंगी अस्तित्व नास्तित्वात्मक, पांचवीं भंगी अस्तित्व अवक्तव्यात्मक, छठी भंगी नास्तित्व अवक्तव्यात्मक एवं सातवीं भंगी अस्तित्व नास्तित्व और अवक्तव्यात्मक होनेसे अनेक धर्मात्मक हैं किंतु स्यादस्त्येव जीवः, स्यान्नास्त्येव जीवः, स्यादवक्तव्यश्च, ये तीन भंगा अर्थात् पाहिली दूसरी और चौथी भंगी प्रमाण वाक्य नहीं कही जासकेगी क्योंकि पाहिली भंगी केवल अस्तित्वात्मक, दूसरी नास्तित्वात्मक और तीसरी अवक्तव्यात्मक है। तीनोंमेंसे कोई भी अनेक धर्मस्वरूप नहीं इसरीतिसे सातों भंगोंको जो आगममें प्रमाणवाक्य कहा गया है, वह मिथ्या ठहरेगा तथा यदि एक धर्मस्वरूप वस्तुको जनानेवाला वाक्य विकलादेश माना जायगा तो स्यादस्त्येव जीवः, स्यान्नास्त्येव जीवः, स्यादवक्तव्यश्च इन तीन् ही भंगोंको नयवाक्य कहा जायगा क्योंकि ये तीनों भंग एक एक धर्मस्वरूप हैं किंतु स्यादस्तिनास्ति च इत्यादि जो तीसरी, पांचवीं, छठी, सातवीं, भंगी कही हैं वे नयभंगी न कही जांयगी क्योंकि ये अनेक धर्मोंको विषय करनेवाली भंगी हैं परंतु आगममें सातों भंगोंको नयवाक्य माना है इसलिये वह मिथ्या ठहरेगी। यदि कदाचित् यह कहा जाय कि—

'धर्माविषयक धर्मिविषयकबोधजनकवाक्यत्वं सकलादेशत्वं' अर्थात् विशेषणभूत धर्मको छोडकर केवल धर्मी वस्तुको जाननेवाला वाक्य सकलादेश है और धर्मीको विषय न कर केवल धर्म—विशेषणको

विषय करनेवाला वाक्य विकलादेश है, यह हम सकलादेश विकलादेशका लक्षण मानेंगे ? वह भी ठीक नहीं, क्योंकि अस्तित्व आदि किसी भी धर्मके विना धर्मीका ज्ञान नहीं होता अर्थात् किसी न किसी धर्मसहित ही धर्मीका शाब्दबोधमें भान होता है, धर्मरहित धर्मीमात्रका नहीं, इसलिये धर्मोंके बिना केवल धर्मीको विषय करनेवाला वाक्य कभी सकलादेश नहीं कहा जा सकता तथा अस्तित्व आदि धर्मोंके आधार स्वरूप धर्मीका बिना उल्लेख किये केवल धर्मका ज्ञान होना बाधित है अर्थात् अपने आधार स्वरूप धर्मीके साथ साथही धर्मोंका ज्ञान हो सकता है । इस लिये सकलादेश और विकलादेशके जो ये लक्षण किये गये हैं वे भी ठीक नहीं । यदि यहांपर शंका की जाय कि—

'स्याज्जीव एव' अर्थात् कथंचित् जीव है, इस वाक्यमें किसी भी अस्तित्व आदि धर्मका उल्लेख न कर केवल जीव रूप धर्मीका ही उल्लेख किया है इस लिये यह केवल धर्मीको विषय करनेवाला वाक्य है तथा 'स्यादस्त्येव' अर्थात् कथंचित् है, यहांपर किसी भी धर्मीको न कहकर केवल अस्तित्व अर्थका ही उल्लेख किया गया है इसलिये यह केवल अस्तित्व धर्मका कहनेवाला वाक्य है इसरीतिसे जब केवल धर्मीको विषयकरनेवाले और धर्मको विषय करनेवाले वाक्यका असंभव नहीं तब ऊपर जो सकलादेश और विकलादेशके लक्षण कहे गये हैं वे यथार्थ हैं ? सो ठीक नहीं । 'स्याज्जीव एव' यह वाक्य केवल जीवरूप धर्मीका बोधक नहीं किंतु जीवत्वरूप धर्मविशिष्ट जीवरूप धर्मीका बोधक है तथा स्यादस्त्येव यह वाक्य भी केवल अस्तित्वरूप धर्मका बोधक नहीं किंतु किसी धर्मीको अपना आधार मानकर उस सहित अस्तित्व धर्मका बोधक है इसरीतिसे जब केवल धर्मिबोधक वा केवल धर्मबोधक वाक्योंका होना ही असंभव है तब उपर्युक्त सकलादेश और विकलादेशके लक्षण यथार्थ नहीं हो सकते । यदि यहां फिर यह शंका की जाय कि—

जब यह नियम है कि जहांपर धर्मीका ज्ञान होगा वहां धर्मविशिष्ट धर्मीहीका ज्ञान होगा और जहांपर धर्मका ज्ञान होगा वहांपर धर्मीविशिष्ट ही धर्मका ज्ञान होगा किंतु केवल धर्मी और केवल धर्मका तो ज्ञान होगा नहीं फिर द्रव्य और भाव अर्थात् धर्मको जो भिन्न भिन्न माना जाता है अब उनका विभाग न हो सकेगा। सो ठीक नहीं जहांपर मुख्यरूपसे द्रव्यको कहनेवाला शब्द होगा वहां द्रव्य शब्द कहा जायगा। जिसतरह जीव शब्द, क्योंकि जीव शब्द जीव रूप द्रव्यको मुख्य रूपसे कहता है और जीवत्व रूप धर्मको गौणरूपसे कहता है तथा जहांपर मुख्यरूपसे धर्मका कहनेवाला शब्द हो वह भाव शब्द है जिस तरह अस्ति आदि शब्द, क्योंकि अस्तिशब्द अस्तित्वरूप धर्मको मुख्यरूपसे कहता है और अस्तित्वके आधार धर्मीको गौणरूपसे कहता है। इस रीतिसे मुख्य और गौण अपेक्षा द्रव्य और भावका विभाग असंभव नहीं।

कोई कोई महानुभाव 'पाचकोऽयं' यह पुरुष रसोइया है, इसे द्रव्यवाचक शब्द कहते हैं और 'पाचकत्वमस्य' इसका पाचकपना, इसे भाववाचक शब्द मानते हैं, इसरीतिसे द्रव्य और भावकी भिन्नता कहते हैं परंतु वह ठीक नहीं। जहांपर पाचक शब्दका प्रयोग है वहांपर पाचकत्वविशिष्ट ही पाचक पुरुषका ग्रहण है तथा जहांपर पाचकत्व शब्दका उल्लेख है वहांपर भी पाचकत्वके आधार विशिष्ट अर्थात् पाचकसहित ही पाचकत्वका ग्रहण है इसरीतिसे जब यह नियम है कि जहांपर पाचक शब्दका प्रयोग होगा वहां पाचकत्वविशिष्ट ही पाचक शब्दका प्रयोग होगा तथा जहांपर पाचकत्वका प्रयोग होगा वहांपर पाचकविशिष्ट ही पाचकत्वका प्रयोग होगा तब केवल पाचक शब्दका द्रव्य शब्द और केवल पाचकत्वको भाव शब्द मानकर द्रव्य और भावका विभाग मानना व्यर्थ है।

किन्हीं किन्हीं मनुष्योंका कहना है कि 'स्यादस्त्येव जीवः' इत्यादि जो सात भंग हैं उनमें प्रत्येक भंग विकलादेश है और जिससमय सातो भंग समुदित हो जाते हैं उससमय वे सकलादेश कहे जाते हैं परंतु यह भी ठीक नहीं। क्योंकि वहांपर यह शंका होती है कि 'स्यादस्त्येव जीवः' इत्यादि हरएक वाक्य विकलादेश क्यों है? यदि यहांपर यह उत्तर दिया जाय कि वह हरएक वाक्य समस्त अर्थका प्रतिपादन नहीं करता किंतु मिले हुए सातो ही वाक्य समस्त अर्थका प्रतिपादन करते हैं इसलिए प्रत्येक वाक्यको विकलादेश कहा जाता है? सो ठीक नहीं। 'स्यादस्त्येव जीवः' इत्यादि सातो वाक्य भी यदि मिल जांय तो भी समस्त अर्थका प्रतिपादन नहीं हो सकता क्योंकि 'स्यादस्त्येव जीवः' इत्यादि सातो वाक्य अस्तित्व विशिष्ट जीवका ही प्रतिपादन कर सकते हैं समस्त धर्मविशिष्ट समस्त पदार्थोंका नहीं किंतु समस्त श्रुतज्ञानमें ही समस्त अर्थ प्रतिपादन करनेकी सामर्थ्य है इसलिए सातो वाक्योंमें प्रत्येक वाक्य विकलादेश है और मिलकर सातो वाक्य सकलादेश है यह भी सकलादेश विकलादेशका अर्थ अयुक्त है। तथा—

इसीप्रकार बहुतसे लोग जो यह कहते हैं कि सकल अर्थका प्रतिपादन करनेके कारण मिलेहुए सातो वाक्य सकलादेश हैं, वह भी ठीक नहीं। क्योंकि मिलेहुए सातो वाक्य समस्त अर्थके प्रतिपादक नहीं हो सकते। जिससमय आस्तित्व धर्मकी सप्तभंगी चलाई जायगी उससमय उससे आस्तित्वविशिष्ट पदार्थका ही प्रतिपादन होगा एकत्व अनेकत्व नित्यत्व आनित्यत्व आदि अर्थोंका प्रतिपादन नहीं हो सकता इसलिए समस्त अर्थके प्रतिपादक होनेके कारण सातो वाक्य सकलादेश है यह भी सकलादेशका अर्थ ठीक नहीं। इसरीतिसे ऊपर जो सकलादेश विकलादेशके अर्थ कहे गये हैं वे सब ठीक नहीं। अब वार्तिककार सकलादेशका स्पष्टीकरण करते हैं—

१ सप्तभंगीतरंगिणी।

एकगुणमुखेनाशेषवस्तुरूपसंग्रहात्सकलादेशः ॥ १८ ॥

वस्तुके किसी एक गुणद्वारा उस वस्तुके समस्त स्वरूपका ग्रहण कर लेना सकलादेश कहा जाता है। इसका खुलासा अर्थ यह है—

बिना किसी गुणस्वरूपके उल्लेख किए गुणी पदार्थका ज्ञान नहीं होता, यह नियम है इसलिए जहां पर जिससमय कोई अभिन्न वस्तु किसी एक गुणरूपसे कही जाती है वहांपर सकलादेश होता है जिस तरह एक जीव पदार्थ अस्तित्व आदि अनंते गुणोंका पिंड है। वह जहांपर अस्तित्व आदि गुणोंमेंसे किसी एक गुणके द्वारा अभेदसंबंध वा अभेद उपचासे निरंश समस्त कहा जाता है और जीव और गुणोंमें विभाग करनेवाले अन्य किसी गुणकी विवक्षा नहीं रहती वहांपर वह जीव सकलादेश—प्रमाणका विषय होता है यदि यहांपर यह कहा जाय कि अभेद संबंध और अभेद उपचारकी व्यवस्था किसप्रकार है? उसका समाधान यह है कि—

जहांपर द्रव्यार्थिक नयका आश्रय लिया जाता है वहांपर अभेदवृत्ति है क्योंकि अस्तित्व आदि गुण जीव आदि द्रव्यसे भिन्न नहीं तथा जहांपर पर्यायार्थिक नयकी विवक्षा की जाती है वहांपर यद्यपि पर्यायार्थिक नयसे गुण गुणीका आपसमें भेद है परन्तु उन दोनोंको 'एक' ऐसा उपचारसे माना जाता है इसलिये वहांपर अभेदोपचार है।

तत्रादेशवशात्सप्तभंगी प्रतिपदं ॥ १९ ॥

ऊपर जो सकलादेश प्रमाण कहा गया है उसके रहनेपर आदेश अर्थात् जैसा जैसा प्रश्न होता है

१ एकधर्मबोधनमुखेन तदात्मकानेकाशेषधर्मात्मकवस्तुविषयकबोधजनकवाक्यत्वं सकलादेशत्वं ( सप्तभंगीतरंगिणी पृष्ठ १९ )

उसके अनुसार प्रतिपदार्थ प्रति सप्त भंगीका विधान माना है। वे सात भंग ये हैं—स्यादस्त्येव जीवः १ स्यान्नास्त्येव जीवः २ स्यादवक्तव्य एव जीवः ३ स्यादस्ति च नास्ति च ४ स्यादस्ति चावक्तव्यश्च ५ स्यान्नास्ति चावक्तव्यश्च ६ स्यादस्ति नास्ति चावक्तव्यश्च ७ अर्थात् कथंचित् जीव है १ कथंचित् जीव नहीं है २ कथंचित् जीव अवक्तव्य अर्थात् नहीं कहने योग्य है ३ कथंचित् जीव है भी और नहीं भी है ४ कथंचित् जीव है भी है और अवक्तव्य भी है ५ कथंचित् जीव नहीं भी है और अवक्तव्य भी है ६ एवं कथंचित् जीव है भी नहीं भी और अवक्तव्य भी है ७। दूसरी जगह आगममें कहा भी है—

पुच्छावसेण भंगा सत्तेव दु संभवंति जस्स जधा। वत्थूदितं पउच्चादि सामण्णाणं सदा णियदं ॥ १ ॥

पृच्छावशेन भंगाः सप्तैव तु संभवंति यस्य यथा। वस्तूदितं प्रयुनक्ति सामान्यानां सदा नियतं ॥ १ ॥

प्रश्नके द्वारा सात ही भंग होते हैं. सामान्यतः जैसा आचार्योंने आगममें वस्तुका स्वरूप कहा है वैसा ही वह निश्चित है।

ऊपर जो सात भंग कहे हैं उनमें पहिला भंग 'स्यादस्त्येव जीवः' यह है। यहांपर जीव शब्द विशेष्य है इसलिये वह द्रव्यको कहता है तथा अस्ति विशेषण है और वह गुणको कहता है। उन दोनोंका सामान्यरूपसे विशेषण विशेष्यभाव संबंध जतलानेवाला 'एव' शब्द है। एव शब्दके प्रयोगसे अस्तित्व गुणका आधार ही जीव सिद्ध होगा अन्य गुणोंका उसमें अभाव जान पडेगा इसलिये अन्य गुणोंकी भी उसमें सत्ता बतलानेके लिए स्यात् शब्दका प्रयोग किया है। 'स्यात्' यह तिङ् प्रत्ययांत सरीखा जान पड़नेवाला निपात है अर्थात् अस धातुसे लिङ् प्रत्यय करनेपर भी 'स्यात्' रूप सिद्ध होता है परंतु यहांपर वह क्रियारूप नहीं किंतु उसीके समान अव्यय है। इस स्यात् शब्दके अनेकांत विधि विचार

आदि अनेक अर्थ हैं परंतु यहां अनेकांत अर्थकी विवक्षा है इसलिये यहांपर स्यात् शब्दका अनेकांत अर्थ ही लिया गया हैं। शंका—

यदि स्यात् शब्दका अर्थ अनेकांत माना जायगा तो उसीसे सर्वधर्मात्मक पदार्थका ज्ञान हो जायगा फिर स्यादस्तीत्यादि वाक्योंमें अस्ति आदि पदोंका जो प्रयोग किया है वह व्यर्थ है ? सो ठीक नहीं। जिस तरह वृक्ष शब्दके उच्चारणसे सामान्यरूपसे वृक्षोंका ज्ञान हो जाता है तथापि यह धववृक्ष है यह खादिरवृक्ष है यह आम्र वृक्ष है इसप्रकार विशेषरूपसे वृक्षोंके ज्ञानकेलिये धव आदि विशेष वृक्षोंका प्रतिपादन निरर्थक नहीं उसीप्रकार अनेकांतवाचक स्यात् शब्दसे भले ही अनंतधर्मात्मक समस्त पदार्थोंका ज्ञान हो जाय तथापि यह विद्यवान है, यह अविद्यवान है, यह नित्य है, यह अनित्य है इत्यादि विशेष रूपसे पदार्थोंके जाननेके लिये विशेषरूपसे अस्तित्व आदि पदोंका उल्लेख निरर्थक नहीं। अथवा—

निपात संज्ञक शब्दोंको द्योतक (प्रकट करनेवाला) और वाचक (कहनेवाला) दोनों प्रकारका माना है। 'स्यात्' यह भी निपात शब्द है इसलिये यह अनेकांत अर्थका द्योतक है तथा यह नियम है कि वाचक शब्दोंका विना उलेख किये द्योतक शब्द अभीष्ट अर्थका द्योतन करनेवाला नहीं हो सकता इसलिये द्योतक शब्दसे जिन धर्मोंका द्योतन किया जाय उन धर्मोंके कहनेकेलिये दूसरे दूसरे वाचक शब्दोंका प्रयोग करना ही पडता है। यहांपर 'स्यात्' शब्दको द्योतक माना है इसलिये अस्तित्व आदि धर्मोंके द्योतन करनेके लिये अस्तित्व आदि अर्थोंके वाचक अस्तित्व आदि अन्य शब्दोंका प्रयोग करना ही पडेगा। यदि यहांपर यह कहा जाय कि—

जब 'स्यात्' निपातको द्योतक माना जायगा तो किस शब्दसे कहे हुए अनेकांत अर्थको स्यात्

शब्द द्योतन करेगा? उसका समाधान यह है कि अभेद संबंध वा अभेद उपचारसे जिन शब्दोंका प्रयोग किया गया है उन्हीं शब्दोंके दूसरे धर्म वाच्य वन जाते हैं अर्थात् जहांपर अभेदसंबंध वा अभेद उपचारसे आस्तित्व शब्दका उल्लेख किया गया है उस आस्तित्व शब्दका वाच्य जैसा आस्तित्वरूप अर्थ है उसीप्रकार नास्तित्व नित्यत्व आनित्यत्व आदि धर्म भी उसके वाच्य हैं इसरीतिसे अभेदसंबंध वा अभेदोपचारसे जिन शब्दोंका प्रयोग किया गया है वे ही शब्द स्यात् शब्दसे द्योतन किये गये अनेकांत अर्थके वाचक हैं। यह यहांपर 'स्यादस्त्येव जीवः' इस वाक्यको मुख्यकर कथन किया गया है इसीप्रकार 'स्यान्नित्य एव जीवः' स्यादेक एव जीवः' इत्यादि वाक्योंमें भी अर्थकी कल्पना कर लेनी चाहिये। शंका—

एक धर्मके द्वारा समस्तवस्तुके स्वरूपका ग्रहण करना सकलादेश है, यदि सकलादेशका यह लक्षण किया जायगा तो 'स्यादस्त्येव जीवः' इत्यादि जो सात वाक्य हैं उनसे 'स्यादस्त्येव जीवः' इसवाक्यके कहनेसे ही सकलादेश प्रमाणके द्वारा जीवमें रहनेवाले नास्तित्व आदि समस्त धर्मोंका ग्रहण हो जायगा फिर 'स्यान्नास्त्येव जीवः, स्यादवक्तव्य एव जीवः' इत्यादि उत्तरके छहों भंगोंका भी ग्रहण हो जानेपर उनका प्रतिपादन करना व्यर्थ है अर्थात् 'स्यादस्त्येव जीवः' यही एक भंग कहना चाहिये, सकलादेश प्रमाणसे जीवगत समस्त धर्मोंका ज्ञान हो जायगा अवशिष्ट भंगोंके कहनेकी कोई आवश्यता नहीं ? यह भी ठीक नहीं। क्योंकि गौण और मुख्यरूपसे विशेषरूप अर्थके प्रतिपादन करनेके लिए समस्त भंगोंका प्रयोग करना ही आवश्यक है इसलिए समस्त भंगोंका प्रयोग अनर्थक नहीं सार्थक ही है। खुलासा तात्पर्य इसप्रकार है—

द्रव्यार्थिकनयकी प्रधानता और पर्यायार्थिकनयकी अप्रधानता रहनेपर 'स्यादस्त्येव जीवः' यह प्रथम भंग होता है। पर्यायार्थिकनयकी प्रधानता और द्रव्यार्थिकनयकी अप्रधानतामें 'स्यान्नास्त्येव जीवः' यह दूसरा भंग है। जिस बातका शब्दके द्वारा उल्लेख किया गया है वह बात प्रधान मानी जाती है यह यहांपर प्रधानता ली गई है तथा जो बात शब्दसे नहीं कही गई है किंतु अर्थात् जानी जाती है वह अप्रधान है यह यहांपर अप्रधानता है। 'स्यादस्त्येव जीवः' इस प्रथम भंगमें अस्तित्वकी प्रधानता है क्योंकि यहांपर अस्तित्वरूप अर्थका प्रतिपादन करनेवाला अस्ति शब्द है। 'स्यान्नास्त्येव जीवः' इस द्वितीय भंगमें भी नास्तित्वकी प्रधानता है क्योंकि नास्तित्वरूप अर्थका प्रतिपादन करनेवाला यहां नास्ति शब्द है। तीसरे अर्थात् 'स्यादवक्तव्यो जीवः' इस भंगमें एक साथ अस्तित्व नास्तित्वरूप अर्थका प्रतिपादन करनेवाला एक शब्द नहीं है इसलिए वहांपर दोनोंकी अप्रधानता है। चौथे भंगमें अर्थात् 'स्यादस्ति नास्ति च जीवः' इस भंगमें अस्तित्व और नास्तित्व दोनोंकी प्रधानता है क्योंकि अस्ति शब्दसे अस्तित्व रूप अर्थ और नास्ति शब्दसे नास्तित्वरूप अर्थ कहा गया है। उसीप्रकार आगेके भंगोंमें भी समझ लेना चाहिये। अर्थात् स्यादस्ति चावक्तव्यश्च अर्थात् कथंचित् जीव है और कथंचित् अवक्तव्य है यह पांचवां भंग है यहांपर अस्ति शब्दका उल्लेख है इसलिए इसकी प्रधानता है और अवक्तव्य शब्दकी अप्रधानता है क्योंकि अस्तित्व नास्तित्वरूप दोनों अर्थोंका प्रतिपादन करनेवाला कोई एक शब्द नहीं स्यान्नास्ति चावक्तव्यश्च अर्थात् कथंचित् जीव नहीं है और कथंचित् अवक्तव्य है यहांपर नास्ति शब्दका उल्लेख है इसलिए उसकी प्रधानता है और अवक्तव्य शब्दकी अप्रधानता है। स्यादस्ति नास्तिचावक्तव्यश्च अर्थात् कथंचित् जीव है भी, नहीं भी है और अवक्तव्य भी है यहां अस्ति और नास्ति शब्दका उल्लेख

है इसलिए ये दोनों प्रधान हैं और अवक्तव्य अप्रधान है। अब यहांपर जो अस्तित्वैकांतवादी है अर्थात् केवल अस्तित्व पदार्थको ही एकांतरूपसे माननेवाला है उसका कहना है कि—

'जीव एव अस्ति' अर्थात जीव ही है, यदि ऐसा अवधारण ( नियम वा निश्चय ) किया जायगा तो अजीवकी नास्ति सिद्ध होगी जो कि अस्तित्वैकांतसिद्धांतमें अनिष्ट मानी है इसलिये अजीवके नास्तित्वकी सिद्धिका प्रसंग न हो इस भयसे इष्ट अवधारणकी सिद्धिके लिये 'अस्त्येव जीवः' ( जीव है ही ) ऐसा प्रयोग ही युक्त है। सो ठीक नहीं, क्योंकि अभिप्रायके अनुकूल शब्दमें प्राप्त कराये गये अवधारणकी सामर्थ्यसे जायमान 'अस्त्येव जीवः' इस नियमसे जीवका सर्वथा अस्तित्व ही सिद्ध होगा और जीवको सर्वथा अस्तित्वरूपसे व्याप्त माने जाने पर पुद्गल आदि द्रव्योंका जो अस्तित्व है उससे व्याप्त भी माना जायगा, क्योंकि 'अस्त्येव जीवः' इस शब्दसे ऐसा ही अर्थ उपलब्ध होता है तथा अर्थके ज्ञान होनेमें हम शब्दको ही प्रमाण माननेवाले हैं अर्थात शब्दसे जैसा अर्थ निकलता है उसे ही हम सब जान सकते हैं इसलिए अस्तित्वैकांतवादियों द्वारा बतलाये गये 'जीव एव अस्ति' के अवधारणार्थक एव शब्दसे जब जीव और पुद्गलका एक ही अस्तित्व सिद्ध होगा तब दोनों एक माने जांयगे जो कि महान अनिष्ट होगा इसलिये अस्तित्वैकांत नहीं माना जा सकता। यदि अस्तित्वैकांतवादी यहां पर यह कहे कि—

जिसतरह 'अनित्यमेव कृतकं' इस स्थानपर अनित्यत्वके अभावमें नियमसे कृतकत्वका अभाव होता है ऐसा निश्चय होनेसे जो जो कृतक है वह वह अनित्य है। यहांपर सर्व प्रकार अर्थात् सामान्य और विशेष स्वरूप दोनों प्रकारके अनित्यत्वसे सर्व प्रकार अर्थात् सामान्य विशेष दोनों स्वरूप कृतकत्व व्याप्त



११६५

नहीं माना किंतु घट पट रथ आदिमें रहनेवाले विशेष स्वरूप अनित्यत्वसे व्याप्त न मानकर अनित्यत्व सामान्यसे कृतकत्व व्याप्त माना है उसीतरह 'अस्त्येव जीवः' यहांपर जीवके साथ अस्तित्व सामान्यकी व्याप्ति है घट पट आदिमें रहनेवाले विशेष स्वरूप अस्तित्वकी नहीं इसरीतिसे जब अस्तित्व सामान्यसे ही जीवकी व्याप्ति है, पुद्गलादिगत अस्तित्वविशेषसे नहीं तब पुद्गलका अस्तित्व जीवका अस्तित्व नहीं माना जासकता इसलिये ऊपर जो दोष दिया गया है वह ठीक नहीं ? इसका समाधान यह है कि जब अस्तित्वैकांतवादीने सामान्य अनित्यरूपसे ही अनित्यत्व माना, विशेष अनित्यरूपसे नहीं तब 'अनित्यमेव कृतकं' यहांपर जो एव शब्दका प्रयोग अवधारणार्थक किया गया है वह निरर्थक है क्यों कि विशेष अनित्यत्व रूपसे अनित्यत्वकी निवृत्तिकेलिये एवकारका प्रयोग है सो विशेष अनित्यत्व रूपसे अनित्यत्वको अस्तित्वैकांतवादी स्वीकार ही नहीं करता फिर उसका प्रयोग व्यर्थ ही है यदि यहांपर अस्तित्वैकांतवादी यह कहे कि—

हम सर्वथा विशेषरूपसे अनित्यत्वका नषेध नहीं करते किंतु स्वगत अर्थात् अपने स्वरूपकी अपेक्षा अनित्य है ही ऐसा मानते हैं ? सो भी ठीक नहीं। यदि स्वगतरूपसे जो कृतक है वह अनित्य माना जायगा तो परगतरूपसे अर्थात् परपदार्थकी अपेक्षा 'अनित्य नहीं है' यह भी मानना पडेगा फिर 'अनित्यमेव' यहांपर अवधारणार्थक एव शब्दका प्रयोग निरर्थक ही है अर्थात् विशेषरूपसे अनित्यत्वके निषेधके लिये एवकारका प्रयोग था सो परपदार्थकी अपेक्षा अनित्यत्वका निषेध स्वीकार करने पर वह सिद्ध ही हो गया फिर एवकारका प्रयोग व्यर्थ ही है। तथा जब अवधारणार्थक एव शब्दका प्रयोग नहीं किया जायगा तब 'अनित्यं कृतकं' ऐसे ही वाक्यका प्रयोग होगा। यहांपर अनित्यत्वका

नियम वा निर्धारण तो होगा नहीं इसलिए पक्षमें नित्यत्वका प्रसंग रहनेसे नित्यत्व भी मानना पडेगा इसीप्रकार यदि आस्तित्व सामान्यसे ही जीव माना जायगा और पुद्गल आदिमें रहनेवाले आस्तित्व विशेषसे न माना जायगा तब 'पुद्गल आदिके आस्तित्वसे जीवका आस्तित्व नहीं' इसप्रकार कहनेवाले वादीने ही यह बात स्वीकार कर ली कि सामान्य और विशेष दोनों प्रकारसे आस्तित्व सिद्ध है। दोनो प्रकारके आस्तित्व सिद्ध होने आस्तित्व सामान्यसे जीव है। आस्तित्व विशेषसे जीव नहीं है यह अर्थ हो जाता है और सवथा आस्तित्वकी सिद्धिके लिये जो 'स्यादस्त्येव जीवः' यहांपर अवधारणार्थक एव शब्दका प्रयोग है वह निरर्थक ठहर जाता है क्योंकि आस्तित्वैकांतवादीके मतकी अपेक्षा सर्वथा आस्तित्वके स्वीकार कर लेनेपर यदि नास्तित्वका निरोध हो जाय तब तो अवधारण सफल माना जाय परंतु यहां पर तो नास्तित्व सिद्ध हो चुका इसलिये अवधारणार्थक एवकार व्यर्थ ही है। तथा यदि एवकारका प्रयोग न किया जायगा तब अन्यके आस्तित्वकी तो जीवमें निवृत्ति होगी नहीं इसलिये पुद्गल आदि के आस्तित्वसे भी जीवका आस्तित्व कहा जायगा अतः एकांतवादीको अवधारण अवश्य मानना पडेगा। इसप्रकार जब अवधारणार्थक एवकार मानलिया जायगा तब ऊपर जो दोष दिया गया है वह फिर लागू हो जायगा अर्थात् समस्त आस्तित्वसे यदि जीवकी व्याप्ति मानी जायगी तो पुद्गल आदिके आस्तित्वसे भी उसकी व्याप्ति होगी इसलिए आस्तित्वैकांतवादीके अनुसार सर्वथा आस्तित्व पदार्थ सिद्ध नहीं हो सकता। और भी यह बात है कि—

जो आस्तित्व है वह स्वद्रव्य स्वक्षेत्र स्वकाल और स्वभावकी अपेक्षा होता है परद्रव्य परक्षेत्र पर-काल और परभावकी अपेक्षा नहीं क्योंकि परद्रव्य क्षेत्र आदि वहां अप्रस्तुत हैं विवक्षित नहीं। जिस

तरह घट स्वद्रव्यकी अपेक्षा पृथिवी स्वरूपसे है। क्षेत्रकी अपेक्षा इसस्थानपर है। कालकी अपेक्षा वर्तमान कालमें है और भावकी अपेक्षा रक्त आदि स्वरूपसे है। किंतु परद्रव्य सुवर्ण परक्षेत्र अन्यस्थान आदिकी अपेक्षा नहीं है क्योंकि परद्रव्य आदि यहां अप्रस्तुत हैं उनकी विवक्षा नहीं है। इसरीतिसे जब परद्रव्य परक्षेत्र परकाल और परभावकी अपेक्षा नास्तित्व सिद्ध है तब स्यादस्ति स्यान्नास्ति ये दोनों ही भंग सिद्ध हो गये किंतु केवल आस्तित्व ही संसारमें सिद्ध नहीं। यदि स्वद्रव्य आदिकी अपेक्षा घट है पर-द्रव्य आदिकी अपेक्षा नहीं है, यह नियम न स्वीकार किया जायगा तो घट पदार्थ ही सिद्ध न हो सकेगा क्योंकि सामान्यरूपसे आस्तित्वके स्वीकार करनेपर स्वद्रव्य स्वक्षेत्र स्वकाल और स्वभावकी अपेक्षा तो घट पदार्थ हो न सकेगा क्योंकि यह अपेक्षा विशेषरूपसे मानी गई है इसलिये जिसतरह शशाके सींगका होना असंभव है उसीप्रकार घटका होना भी असंभव होगा तथा घटके आस्तित्वमें नियत द्रव्य आदि स्वरूपको कारण न माननेसे घट पदार्थ तो सिद्ध होगा नहीं सामान्य ही पदार्थ सिद्ध होगा इस-रीतिसे जिसप्रकार अनियत द्रव्य आदि स्वरूप होनेसे महासामान्य घट नहीं माना जासकता क्योंकि अन्य सिद्धांतमें सामान्य पदार्थ भिन्न और द्रव्य (घटघटादि) पदार्थ भिन्न माने हैं, उसीप्रकार सामान्य पदार्थ भी घट नहीं हो सकता। खुलासा इसप्रकार है—

जिसतरह द्रव्यकी अपेक्षा घट पृथिवीस्वरूप माना जाता है उसीतरह यदि वह जल आदिस्वरूप भी माना जायगा तो जिसप्रकार पृथिवी जल अग्नि पवन आदिमें रहनेके कारण द्रव्यत्व सामान्य धर्म घट नहीं कहा जा सकता उसीप्रकार जल आदिस्वरूप भी घट नहीं कहा जा सकेगा तथा इस स्थानकी अपेक्षा जिसप्रकार घट है उसप्रकार यदि वह विरुद्ध दिशाके अंतमें रहनेवाले अनियत स्थानकी अपेक्षा

भी माना जायगा तो जैसे विरुद्ध दिशाके अंतके अनियत स्थानका आकाश घट नहीं कहा जाता वैसे वह भी घट नहीं कहा जायगा तथा जैसे वर्तमानकालकी अपेक्षा घट है वैसे यदि अतीतकालमें रहनेवाली शिवक आदि घटकी पर्याय और भविष्यत्कालमें होनेवाली कपाल आदि पर्यायकी अपेक्षा भी घट माना जायगा तो जिसप्रकार सर्वकालमें रहनेवाली मिट्टी घट नहीं कही जा सकती उसीप्रकार त्रिकाल-वर्ती भी घट नहीं कहा जा सकता तथा जिसतरह इस देश और इस कालके संबंधसे घटका हमें प्रत्यक्ष हो रहा है उसतरह अतीत अनागत काल और अन्य देशके संबंधसे भी घटका प्रत्यक्ष माना जायगा तो उस अतीत अनागत काल और अन्य देशमें रहनेवाले घटका भी हमें प्रत्यक्ष होना चाहिये। तथा जिसप्रकार इस देश और इस काल संबंधी घटमें जल आदिका धारण, ले आना और ले जाना आदि होता है उसप्रकार अतीत अनागतकाल और अन्य देशवर्ती घटसे भी होना चाहिये परंतु वैसा होता नहीं इसलिए अतीत अनागतकाल और अन्य देशवर्ती; घट पदार्थ नहीं कहा जा सकता। तथा जिस तरह घट नूतनरूपसे है उसतरह यदि पुरातनरूप एवं समस्त रूप समस्त गंध समस्त स्पर्श समस्त संख्या और समस्त आकार आदि रूपसे भी उसे माना जायगा तो जिसप्रकार सर्वथा आगामी कालमें होने-वाला भवन घट नहीं कहा जाता उसीप्रकार पुरातन आदि स्वरूप भी घट नहीं कहा जा सकता। तात्पर्य यह है कि जिसप्रकार भवन; रूप रस गंध स्पर्श स्वरूप तथा पृथु (विशाल) महान (बडा) छोटा भराहुआ और रीताहुआ स्वरूप है तथा वह भवन किसी भी वस्तु वा वस्तुके किसी धर्मसे जुदा नहीं इसलिए वह भवन पदार्थ; घटस्वरूप नहीं होता उसीप्रकार पुराण एवं समस्त रस गंध आदि स्वरूप पदार्थ भी घट नहीं हो सकता। तथा इसीप्रकार—

जिस जीवने मनुष्यपर्याय प्राप्त कर रक्खी है वह निजद्रव्य निजक्षेत्र निजकाल और निजभावकी अपेक्षा ही है इतरथा अर्थात् परद्रव्य-परक्षेत्र परकाल और परभावकी अपेक्षा नहीं है यदि मनुष्यजीवका अस्तित्व परद्रव्य आदिकी अपेक्षा भी माना जायगा तो मनुष्य ही नहीं हो सकता क्योंकि नियमित द्रव्य क्षेत्र काल और भावके द्वारा तो मनुष्यका अस्तित्व माना नहीं जाता इसलिये गधेके सींगके समान उसका होना असंभव है। यदि अनियमित द्रव्य आदिसे उसका अस्तित्व माना जायगा तो मनुष्यके सर्वथा न होनेपर सामान्य पदार्थ ही उत्पन्न होगा इसलिये जिसप्रकार अनियमित द्रव्य आदि रूपसे होनेसे महासामान्य पदार्थ; मनुष्य नहीं कहा जाता उसीप्रकार सामान्य पदार्थ भी मनुष्य नहीं कहा जासकेगा। खुलासा इसप्रकार है—

जिसतरह मनुष्य; जीव द्रव्यकी अपेक्षा माना जाता है उसतरह यदि वह पुद्गल आदि द्रव्यकी अपेक्षा भी माना जायगा तो जिसप्रकार पुद्गल आदि समस्त द्रव्योंमें रहनेवाला द्रव्यत्व धर्म मनुष्य नहीं कहा जा सकता उसीप्रकार पुद्गल आदि द्रव्यकी अपेक्षा मनुष्यपना भी नहीं कहा जा सकता। तथा— जिसतरह इस स्थानकी अपेक्षा मनुष्यका होना माना जाता है उसतरह विरुद्ध दिशाके अंतके किसी अनियत स्थानकी अपेक्षा भी उसका होना माना जायगा तो जिसप्रकार विरुद्ध दिशाओंके अंतके अनियत स्थानमें रहनेके कारण आकाश पदार्थ मनुष्य नहीं माना जाता उसीप्रकार विरुद्ध अनियत स्थानमें रहनेवाला भी पदार्थ मनुष्य नहीं कहा जा सकता। तथा—जिसतरह वर्तमानकालकी अपेक्षा मनुष्यका अस्तित्व है उसतरह यदि अतीत और अनागतकालकी अपेक्षा भी उसका अस्तित्व माना जायगा तो जिसप्रकार भूत भविष्यत् वर्तमान तीनों कालोंमें रहनेवाला जीवत्व सामान्य मनुष्य नहीं कहा जाता

उसीप्रकार तीनों कालोंमें हमेशा रहनेवाला पदार्थ; मनुष्य नहीं कहा जा सकता। तथा—त्रिकालवर्ती पदार्थको मनुष्य माना जायगा तो जिसतरह इस देश और इस कालके संबंधकी अपेक्षा मनुष्य पदार्थ प्रत्यक्षरूपसे दीख पडता है उसतरह अन्य देश और भूत भविष्यत्कालकी अपेक्षा भी मनुष्य पदार्थ दीख पडना चाहिये परंतु ऐसा दीख नहीं पडता इसलिए जिसप्रकार इस देश और वर्तमानकालकी अपेक्षा मनुष्यका आस्तित्व है उसप्रकार अन्य देश एवं भूत और भविष्यत्कालकी अपेक्षा मनुष्यका अस्तित्व नहीं। तथा—जिसतरह यौवन पर्यायकी अपेक्षा मनुष्यका अस्तित्व है उसतरह यदि वृद्धत्व पर्याय वा अन्य द्रव्यमें रहनेवाले रूप रस आदिकी अपेक्षा भी मनुष्यका अस्तित्व माना जायगा तो जिसप्रकार सर्वथा भविष्यत्कालमें होनेके कारण उपर्युक्त भवन पदार्थ मनुष्य नहीं कहा जा सकता उसप्रकार वह भी मनुष्य नहीं हो सकेगा इसरीतिसे स्वसत्ताकी अपेक्षा जीव स्यादस्ति और परसत्ताकी अपेक्षा स्यान्नास्ति ही कहना पडेगा इसतरह स्यादस्ति और स्यान्नास्ति ये दो भंग स्वयंसिद्ध हैं। तथा यह भी बात है कि—

यदि जीव अपनेमें परसत्ताके अभावकी अपेक्षा न करेगा तो वह जीव ही न हो सकेगा अथवा सन्मात्र ही सिद्ध होगा और वह जिसप्रकार विशेषरूपसे अनिश्चित होनेके कारण सामान्य पदार्थ जीव नहीं होता उसीप्रकार वह सन्मात्र पदार्थ भी जीव नहीं हो सकता। तथा जब जीवत्वकी सिद्धिमें स्वसत्ताका होना और परसत्ताके अभावकी अपेक्षा मानी गई है तब यदि उसमें स्वसत्ताका परिणाम न माना जायगा तो जीव पदार्थ ही सिद्ध न होगा अथवा जीवका जीवत्व भी सिद्ध न हो सकेगा क्योंकि स्वसत्तारूप परिणत न होनेपर केवल परका अभावस्वरूप होनेसे आकाशके फूलके समान उसकी नास्ति ही माननी पडेगी इसलिये यह बात सिद्ध हुई कि जिसप्रकार आस्तित्वकी स्वात्मा आस्तित्वस्वरूपसे है और

नास्तित्वकी स्वात्मा नास्तित्वस्वरूपसे है उसीप्रकार परका अभाव भी स्वसत्ता परिणतिकी अपेक्षा ही है किंतु स्वसत्ता परिणतिकी अपेक्षाके न होनेपर परका अभाव सिद्ध नहीं हो सकता इसरीतिसे स्यादस्ति और स्यान्नास्ति ये दोनों भंग स्वतः सिद्ध हैं। यदि स्यादस्ति और स्यान्नास्ति दोनों भंग न माने जांयगे तो वस्तुका अभाव ही हो जायगा क्योंकि यह नियम है कि यदि अभावको भावनिरपेक्ष माना जायगा तो उससे भिन्न अन्वय अर्थात् भावकी उपलब्धि तो होगी नहीं फिर वह अभाव अत्यन्त शून्य वस्तुका ही प्रतिपादन करेगा तथा यदि भावको भी अभावनिरपेक्ष माना जायगा तो उससे भिन्न व्यतिरेक अर्थात् अभाव पदार्थकी उपलब्धि तो होगी नहीं फिर वह भाव समस्त वस्तुस्वरूपका प्रतिपादन करेगा। तथा सर्वथा सत्तारूपसे वा सर्वाभावरूपसे कोई भी वस्तु नहीं हो सकती एवं सर्वस्वरूप वा सर्वाभावस्वरूप कोई भी वस्तु नहीं दीख पडती। यदि सर्वात्मक वस्तुको माना जायगा तो वह वस्तु ही नहीं हो सकती क्योंकि उस प्रकारकी वस्तुका होना असंभव है। यदि सर्वाभावस्वरूप मानी जायगी तो वह आकाशके फूलके समान असंभवित कही जायगी।

परंतु हां! यदि वस्तुत्वको सर्वात्मक माना जायगा तो जिसप्रकार श्रावणत्वधर्म शब्दमात्रमें रहनेके कारण असाधारण है इसलिए कहा जा सकता है उसीप्रकार वस्तुत्वधर्म भी वस्तुमात्रमें रहनेके कारण असाधारण है इसलिए वह भी कहा जा सकता है इसरीतिसे यह बात सिद्ध हो चुकी कि न सर्वथा सत्तात्मक पदार्थ है और न सर्वथा अभावात्मक पदार्थ है किंतु कथंचित् अस्तित्वस्वरूप और कथंचित् नास्तित्वस्वरूप है इसलिए स्यादस्ति और स्यान्नास्ति ये दोनों भंग निर्बाध रूपसे सिद्ध हैं। और भी यह बात है कि—

अभावपना भावस्वरूपसे विलक्षण है और उसमें किसी भी क्रिया और गुणका नामोच्चारण नहीं होता एवं भावपना अभाव स्वरूपसे विलक्षण है और उसमें क्रिया और गुणका नामोच्चारण होता है इस प्रकार यद्यपि भाव और अभावमें आपसमें एकको दूसरेकी अपेक्षा है तो भी अभावको अपनी सिद्धिमें अपने सद्भाव और भावाभावकी अपेक्षा है इसीप्रकार भाव भी स्वसद्भाव और अभावाभावकी अपेक्षा सिद्ध होता है। यदि कदाचित् एकांतसे अभावका अस्तित्व माना जायगा तो सर्वात्मरूपसे अस्तित्वकी सिद्धि होनेसे निजरूप सद्भावकी अपेक्षा भी अस्तित्व माना जायगा क्योंकि अभावरूपसे नास्तित्व होना चाहिये, यदि अभावरूपसे भी अस्तित्व माना जायगा तो सब तरहसे अस्तित्व ही सिद्ध होगा नास्तित्व नहीं सिद्ध होगा इस रीतिसे जब भाव और अभाव दोनों रूपसे अस्तित्व सिद्ध होगा तब अस्तित्वका सांकर्य होनेसे अनिश्चितपना होनेसे भाव और अभाव दोनोंमें एककी भी सिद्धि न होनेसे अस्तित्वका अभाव ही सिद्ध होगा। यदि कदाचित् अस्तित्वके माननेमें दोष दीख पडनेके कारण एकांत रूपसे अस्तित्वको न मानकर नास्तित्व माना जायगा तो उससे जिसप्रकार अभाव; भावस्वरूपसे नहीं है उसप्रकार अभावस्वरूपसे भी नहीं है यह कहा जायगा तब फिर अभावका अभावस्वरूप तत्त्व सिद्ध होनेसे तथा भावका विरोधी कोई भी अभाव पदार्थ न सिद्ध होनेसे केवल भावस्वरूप भी पदार्थ सिद्ध न होगा तथा जिसप्रकार घटके अभावका अभाव घटस्वरूप कहा जाता है उसप्रकार आकाशके फूल आदिके अभावका अभाव भी भावस्वरूप ही सिद्ध होगा इसलिये आकाशके फूल आदि पदार्थोंको भावस्वरूप ही मानना पडेगा इसरीतिसे जब एकांतसे अभावकी नास्ति मानी जायगी तब समस्त संसार अभावस्वरूप ही सिद्ध होगा। इसीप्रकार यदि भावका एकांत रूपसे अस्तित्व माना जायगा तो उसमें भी एकांत रूपसे

अभावके अस्तित्व माननेमें जो दोष कह आये हैं वे समझ लेने चाहिये । अर्थात्—'एकांतस्वरूपसे भाव अस्तित्वस्वरूप है' यदि यह माना जायगा तो सर्वात्मना अस्तित्व स्वीकार करनेपर जिसप्रकार वह स्वस्वरूपसे अस्तित्वस्वरूप माना जायगा उसप्रकार अभावस्वरूपसे भी अस्तित्वस्वरूप मानना पडेगा इसरीतिसे भाव और अभाव दोनोंके अस्तित्वका सांकर्य होनेसे अस्थिरताके कारण दोनोंका ही अभाव हो जायगा अथवा भावका एकांतसे यदि नास्तित्व माना जायगा तो जिसप्रकार वह स्वस्वरूप अपने भावस्वरूपसे नहीं है उसप्रकार अभावस्वरूपसे भी उसकी नास्ति कही जायगी इसरीतिसे भावके अभावसे एवं अभावके विरोधी भावके न रहनेसे अभावमात्र ही तत्त्व सिद्ध न होगा इसरीतिसे भाव और अभावके अभाव होनेपर सर्वथा अभाव ही सिद्ध होनेसे घट पट आदि भाव और घटाभाव पटाभाव आदि अभाव कोई भी पदार्थ सिद्ध न होगा । इसलिये स्यादस्तिभावः, स्यान्नास्तिभावः, स्यादस्त्यभावः, स्यान्नास्त्यभावः, स्यादस्ति जीवः, स्यान्नास्ति जीवः, इसतरह कथंचित् अस्तित्व नास्तित्व स्वरूप ही तत्त्व मानना उचित है । अब यहांपर वादीके अभिप्रायको आश्रयकर यह कहना है कि—

इसप्रकार उपर्युक्त रीतिसे जब आत्मा और घट पट आदि पदार्थोंकी सिद्धिमें भाव और अभाव दोनोंकी आपसमें अपेक्षा सिद्ध है अर्थात् बिना दोनोंकी आपसमें अपेक्षा किसी भी वस्तुकी सिद्धि नहीं हो सकती तब अर्थसे और प्रकरणसे घटमें नहीं रहनेवाली जो पटकी सत्ता है उसका निषेध घटमें करना व्यर्थ है क्योंकि बिना उस भावकी अपेक्षा किये घट पदार्थ सिद्ध नहीं हो सकता । अर्थात् घटमें पटकी सत्ताका निषेध नहीं करने पर भी सुतरां सिद्ध हो जायगा फिर जो निषेध किया जाता है वह व्यर्थ है । सो ठीक नहीं । यदि घटमें पटादिकी सत्ताका निषेध न किया जायगा तो सामान्यरूपसे

जिसप्रकार घट पदार्थ है उसीप्रकार पट आदि भी पदार्थ है इसलिये पट आदिके अस्तित्वकी घटमें प्राप्ति अनिवार्य होगी इसलिये उसकी निवृत्तिके लिये घटमें विशिष्ट पदार्थपना माना गया है अतः पदार्थ सामान्यकी सामर्थ्यसे प्राप्त पट आदिकी सत्तारूप जो अर्थस्वरूप है उसके निषेध करनेसे घटका वास्तविक स्वरूप लब्ध होता है, यदि घटको विशिष्ट पदार्थ न माना जायगा और पट आदिकी सत्ताका निषेध न किया जायगा तो वह घटरूप अर्थ ही नहीं कहा जायगा अथवा उसकी पट आदि पदार्थोंके स्वरूपसे तो जुदाई होगी नहीं फिर पट आदि विपरीत पदार्थ स्वरूप ही कहा जायगा इसलिये पट आदि पदार्थोंकी सत्ताके निषेधके लिये घटको विशिष्ट पदार्थ मानना ही अत्यावश्यक है। अर्थात् जैसे घटमें पदार्थत्व और सत्त्व है उसीप्रकार वे धर्म पटमें भी हैं इसलिये विना पटके धर्मोंका निषेध किये घट पटस्वरूप ही ठहरेगा। तथा—

जो पट आदि स्वरूपसे घटका अभाव कहा गया है वह अभाव भी घटका ही धर्म है क्योंकि जिस-प्रकार घटके स्वरूपके आधीन घटकी सिद्धि निश्चित है उसीप्रकार पटादिस्वरूपसे जो अभाव कहा गया है उसके आधीन भी घटकी सिद्धि निश्चित है उसकी अपेक्षा विना किये घटकी सिद्धि नहीं हो सकती इसलिये वह पट आदि स्वरूपसे अभाव भी घट हीकी पर्याय है किंतु उसको जो परपर्याय कहा जाता है वह उपचारमात्र है क्योंकि वह परपदार्थ पटादि विशेषणोंकी अपेक्षा कहा गया है इसलिए परनिमित्तक होनेसे वह परपर्याय कह दिया जाता है तथा यह नियम है कि "स्वपरविशेषणायत्तं हि वस्तुस्वरूप-प्रकाशनं" वस्तुके स्वरूपकी जो प्रकटता है वह स्व और पर[1]स्वरूप विशेषणोंके आधीन है। पटाभाव भी

१—परके निमित्तसे होनेवाला किंतु स्वस्वरूप।

घटके स्वरूपकी प्रकटतामें कारण है इसलिए वह घटकी ही पर्याय है। यदि यहांपर यह शंका की जाय कि—

'स्यादस्त्येव जीवः' यहांपर अस्ति शब्दका वाच्य जो अर्थ है उससे जीव शब्दका वाच्य अर्थ भिन्न स्वभाव है कि अभिन्न स्वभाव है ? यदि कहा जायगा कि अस्ति शब्दके वाच्य अर्थसे जीव शब्दका वाच्य अर्थ अभिन्न है तो जो सत् शब्दके वाच्य अर्थका स्वरूप है वही जीव शब्दके वाच्य अर्थका भी स्वरूप होगा अन्य किसी भी विशेष धर्मका वहां समावेश न हो सकेगा इसलिए सत् और जीव पदार्थमें कोई विशेष न होगा दोनों एक ही कहे जांयगे तथा यह नियम है जो पदार्थ भिन्न भिन्न होते हैं उन्हींका आपसमें समानाधिकरण संबंध होता है एवं जिनका आपसमें समानाधिकरण संबंध होता है उन्हींका विशेषण विशेष्यभाव भी होता है जब जीव और अस्तित्वका वाच्य अर्थ एक ही माना जायगा तब न तो उन दोनोंका आपसमें सामानाधिकरण्य संबंध बनेगा और न आपसमें वे विशेषण विशेष्यभाव कहे जांयगे इस रीतिसे जो ऊपर अस्तित्वको विशेषण और जीवको विशेष्य कहा गया है वह कहना मिथ्या होगा । तथा जिसप्रकार घट और कुट शब्द एक ही अर्थके वाचक हैं इसलिए जहां घटरूप अर्थके जनानेकी आवश्यकता पडती है वहांपर घट कुट दोनों शब्दोंमें किसी एक शब्दका ही प्रयोग किया जाता है उसीसे अर्थ संपन्न हो जाता है दोनों शब्दोंका प्रयोग नहीं करना पडता । यदि अस्तित्व और जीव शब्दोंको एकार्थवाचक माना जायगा तो 'स्यादस्त्येव जीवः' यहांपर अस्तित्व और जीव इन दोनों शब्दोंमें एक ही शब्दका प्रयोग करना होगा । तथा और यह बात है—

अस्तित्वके विषय समस्त द्रव्य और पर्याय हैं अर्थात् समस्त द्रव्य और पर्याय अस्तित्वस्वरूप माने गये हैं उस अस्तित्वसे जीव पदार्थ अभिन्न है इसलिए जिसप्रकार अस्तित्वका समस्त द्रव्य और पर्यायोंके

साथ तादात्म्यसंबंध है उसीप्रकार जीवका भी उसके साथ तादात्म्यसंबंध होगा इस रीतिसे जितने भी संसारके भीतर पदार्थ हैं सामान्यरूपसे सबको जीव कहना होगा इसलिए फिर समस्त संसार जीवरूप ही कहा जायगा। तथा यदि जीवको सत्स्वरूप ही माना जायगा तो जीवस्वरूप जो चैतन्य है उसके भेद ज्ञान आदि क्रोध आदि नरकत्व आदि जितने भर भी विशेषण हैं उनका विभिन्नरूपसे ज्ञान होगा नहीं इसलिए उनका अभाव ही कहना होगा तथा आत्मामें जो अस्तित्व धर्म है उसे जीवत्व धर्मके समान जीवका ही स्वभाव माना जायगा तो जिसप्रकार पुद्गल धर्म अधर्म आदि द्रव्योंमें जीवत्वधर्मकी नास्ति है उसीप्रकार उनमें अस्तित्वकी भी नास्ति होगी इस रीतिसे पुद्गल आदिकी सत्स्वरूपसे प्रतीति न होगी क्योंकि सत् रूपसे प्रतीतिमें कारण अस्तित्वकी विद्यमानता है सो अस्तित्व जीवका स्वभाव माननेपर पुद्गल आदिमें रह नहीं सकता। यदि कदाचित् यहांपर यह कहा जाय कि—

जीव और अस्तित्वका अभेदसंबंध मानने पर उपर्युक्त दोष आते हैं सो नहीं आवें इसलिये अस्ति शब्दका वाच्य जो अर्थ है उससे जीव शब्दके वाच्य अर्थको भिन्न मानेंगे ? सो भी ठीक नहीं। यदि जीवसे अस्तित्वको भिन्न माना जायगा तो जीवको असत् कहना पडेगा क्योंकि अस्तित्वकी विद्यमानतामें ही पदार्थकी सत् रूपसे प्रतीति होती है यहांपर जीवसे अस्तित्वको भिन्न माना है इसलिये उसकी सतरूपसे प्रतीति नहीं हो सकती इस रीतिसे—"नास्ति जीवोऽस्तिशब्दवाच्यार्थविविक्तत्वात् खरविषाणवत्" अर्थात् जीव कोई पदार्थ नहीं क्योंकि अस्ति शब्दका वाच्य जो अर्थ है उससे वह भिन्न है जिस तरह गधेका सींग, अर्थात्—जिसप्रकार अस्ति शब्दके वाच्य अर्थसे भिन्न होनेके कारण संसारमें गधेका सींग कोई पदार्थ नहीं माना जाता उसीप्रकार जीव भी अस्तित्वसे रहित है इसलिये वह भी कोई पदार्थ

नहीं हो सकता। अथवा अस्तित्वसे जीवको भिन्न मानने पर विपरीत पदार्थ सिद्ध होगा अर्थात्–'अयं आस्तिशब्दवाच्यार्थभिन्नः, जीवत्वात् मनुष्यवत्' यह अस्ति शब्दका वाच्य जो अर्थ है उससे भिन्न है क्योंकि यह जीव है जिसतरह मनुष्य, सारार्थ–मनुष्य; जीव पर्याय है इसलिये उसमें जीवत्व तो है परंतु जीवत्वसे अस्ति शब्दवाच्य अर्थ भिन्न है इसलिये मनुष्य भी आस्तिशब्दवाच्य अर्थसे भिन्न है। यह विपरीत बात सिद्ध होगी तथा जब जीव पदार्थ ही संसारमें प्रसिद्ध न होगा तो उसके आधीन जो मोक्ष स्वर्ग आदिक व्यवहारकी व्यवस्था मानी है उसका भी लोप हो जायगा। और भी यह बात है कि—

जिसप्रकार आस्तित्व धर्म जीव पदार्थसे भिन्न है उसीप्रकार वह अन्य पदार्थोंसे भी भिन्न माना जायगा इसरीतिसे उसका कोई भी आश्रय निश्चित न होने पर उसका अभाव ही होगा क्योंकि जितने भर धर्म वा गुण हैं विना धर्मी वा गुणीके नहीं रह सकते आस्तित्व भी धर्म है इसलिये वह भी धर्मी वा गुणीका आश्रय किये विना नहीं रह सकता इसप्रकार जब आस्तित्वका अभाव ही हो जायगा तो उसके आधीन जितना भी लोकमें व्यवहार है सबका लोप हो जायगा तथा और भी यह बात है कि—

जब जीवका स्वभाव अस्तित्वसे भिन्न माना जायगा तब यह बतलाना चाहिये कि आत्माका स्वभाव क्या है? यदि उत्तरमें उसका कोई भी स्वभाव कहा जायगा तो उन सबमें कोई भी उसका स्वभाव निश्चित न हो सकेगा क्योंकि जब जीवपदार्थका आस्तित्व ही सिद्ध नहीं तब उसका और भी कोई पदार्थ सिद्ध नहीं हो सकता इसलिये आस्तित्वके विना जिसप्रकार आकाशके फूलका अभाव है उसीप्रकार सत्स्वरूपके अभावमें भी अभाव कहना होगा इसरीतिसे यह बात सिद्ध हो चुकी कि अस्ति शब्दके वाच्य अर्थसे जीव शब्दके वाच्य अर्थका न तो सर्वथा अभेद है और न सर्वथा भेद है किंतु

कथंचित् अभेद और कथंचित् भेद है क्योंकि पर्यायार्थिकनयकी अपेक्षा होना और जीना ये दोनों पर्याय परस्पर भिन्न भिन्न हैं। अस्तित्व पर्यायके उल्लेखसे जीवका ग्रहण नहीं होता और जीव पर्यायके उल्लेखसे अस्तित्वका ग्रहण नहीं होता इसलिये अस्तित्व और जीवका आपसमें कथंचित् भेद है। तथा द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा होना और जीना दोनों पर्यायें द्रव्यस्वरूप हैं। दोनोंके द्रव्यस्वरूप होनेसे अस्तित्वके ग्रहण करनेसे जीवका ग्रहण और जीवके ग्रहण करनेसे अस्तित्वका ग्रहण होता है इसलिये अस्तित्व और जीव आपसमें कथंचित् अभेदस्वरूप हैं। इसरीतिसे स्यादस्ति और स्यान्नास्ति ये दोनों भंग निर्बाधरूपसे सिद्ध है। तथा अर्थ अभिधान और प्रत्यय अर्थात् पदार्थ शब्द और ज्ञान इन तीनोंकी प्रसिद्धि स्यादस्ति और स्यान्नास्ति इन दोनोंके आधीन है इसलिये पदार्थ आदिकी प्रसिद्धि होनेसे स्यादस्ति और स्यान्नास्ति इन दोनों भंगोंका होना भी अत्यावश्यक है। खलासा इसप्रकार है—

जीव पदार्थ, जीव संज्ञा और जीव ज्ञान ये तीनों बातें लोकमें विचारसिद्ध हैं ऐसा कोई मानता है, उसका यह कहना भी है कि जो पुरुष वर्णाश्रम धर्मके माननेवाले हैं वे जीवका अस्तित्व मानकर ही इस लोक परलोकसंबंधी क्रियाओंमें प्रवृत्त होते हैं इसलिए जीव पदार्थ है ही। इस सिद्धांतका प्रतिवाद-स्वरूप दूसरेका कहना है कि—

जीवपदार्थ, जीवशब्द और जीवज्ञान ये तीनों ही पदार्थ संसारमें नहीं हैं उनमें जीवपदार्थ उपलब्ध होता नहीं इसलिए वह तो है ही नहीं किंतु उस रूपसे परिणमित होनेवाला विज्ञान पदार्थ ही उसकी स्वप्नके समान कल्पना करता है अर्थात् जिसप्रकार स्वप्नमें अनेक पदार्थ दीख पडते हैं परंतु आंख खुलते ही उनमेंसे एकका भी पता नहीं चलता इसलिए वे सब मिथ्या माने जाते हैं उसीप्रकार जीव भी

कोई पदार्थ नहीं, विज्ञान ही पदार्थ है परंतु वह स्वप्नमें देखे पदार्थके समान जीवरूपसे दीख पडता है। तथा प्रत्यय जीव भी कोई पदार्थ नहीं है क्योंकि विज्ञान ज्ञेयस्वरूपसे किसी पदार्थका प्रतिपादन नहीं कर सकता अर्थात् यदि प्रत्यय जीव पदार्थ माना जायगा तो वह विज्ञानका ज्ञेयरूपसे विषय पडेगा परंतु विज्ञान ज्ञेयरूपसे किसी भी पदार्थका प्रतिपादन कर नहीं सकता इसलिए विज्ञानका विषय न होनेके कारण प्रत्ययजीव कोई पदार्थ नहीं। यदि यहांपर यह कहा जाय कि विज्ञान हीको जीव मान लेना चाहिये सो भी ठीक नहीं है क्योंकि विज्ञान पदार्थ स्वयं न तो जीव है और न अजीव है किन्तु वह एक प्रकाशस्वरूप पदार्थ है, किसी भी शब्दसे उसका निरूपण नहीं हो सकता। यदि कदाचित् यहांपर कहा जाय कि शब्द द्वारा निरूपण करनेपर उसका जीव आदि स्वरूप कुछ आकार तो प्रकट अनुभवमें आता है। उसका समाधान यह है कि—जिस आकारसे उसका निरूपण होता है वह स्वप्नज्ञानके समान उसका असत् आकार है अर्थात् स्वप्नज्ञानमें जिससमय हाथी घोडे नगर आदि दीख पडते हैं उससमय साथमें स्फुटरूपसे उनका आकार भी दीख पडता है परंतु निद्राभंग हो जानेपर उस आकारका पता भी नहीं लगता इसलिये स्वप्न अवस्थामें देखे हुए पदार्थोंके आकार जिसप्रकार असत् आकार माने जाते हैं उसीप्रकार जिस किसी भी आकारसे विज्ञानका निरूपण माना जाता है वह आकार सब असत् आकार है इसलिये 'नास्ति ज्ञानं, अतदाकारत्वात् खराविषाणवत्, अर्थात् जीव विषयक ज्ञान नहीं है क्योंकि जीवस्वरूप जो भी विज्ञानका आकार कहा जाता है वह असत् आकार है जिसप्रकार गधेके सींग। अर्थात् गधेके सींगका सत्स्वरूप कोई भी आकार न रहनेके कारण जिसप्रकार उसकी नास्ति है उसीप्रकार जीवस्वरूप ज्ञान पदार्थ भी कोई भी न रहनेके कारण उसकी भी नास्ति है

इसलिये विज्ञान एक निराकार पदार्थ है, जीव आदिस्वरूप उसका कोई भी सत् आकार नहीं। तथा—

जीव शब्द भी कोई पदार्थ नहीं क्योंकि शब्द या तो पदरूप हो सकता है या वाक्यरूप हो सकता है सो वह दोनों ही स्वरूप नहीं हो सकता अथवा दोनों ही एक कालके अवयव स्वरूप नहीं हो सकते अर्थात् शुद्ध एक समयमें पदस्वरूप वा वाक्यस्वरूप शब्दका उच्चारण नहीं हो सकता इसलिये भी उन दोनोंकी नास्ति है। यदि यहांपर यह कहा जाय कि जब जीव शब्दका अभाव मान लिया जायगा तब जीव शब्दका जो संसारमें ग्रहण होता है वह न होना चाहिये। उसका समाधान यह है कि—जिन अन्य सिद्धांतकारोंने वर्णोंकी विभागकल्पना कर रक्खी है उन वर्णोंके विभागोंसे अनुक्रमसे प्राप्त की हुई शक्तिकी धारक बुद्धिओंमें, शक्तिकी परिपूर्णता होनेपर जिसमें समस्त वर्णोंका विभाग अस्त है ऐसे विज्ञानको ही जीवशब्द मान लिया गया है किन्तु विज्ञानसे भिन्न कोई भी जीवशब्द नामका पदार्थ नहीं। तथा यह भी बात है कि—

अन्य सिद्धांतकारोंकी अपेक्षा जीवशब्दको जो विज्ञानस्वरूप कहा गया है वह भी ठीक नहीं क्योंकि विज्ञानको क्षणविनाशीक प्रत्यर्थवशवर्ती अर्थात् हर एक पदार्थको क्रम क्रमसे विषय करनेवाला माना है। उससे पूर्वापर पदार्थोंके प्रतिभासन करनेकी सामर्थ्य नहीं हो सकती। पूर्वापर पदार्थस्वरूप जीवशब्दको विज्ञान एक क्षणमें विषय नहीं कर सकता इसलिये वास्तवमें जीवशब्द विज्ञानस्वरूप हो ही नहीं सकता? जैनाचार्य इस विस्तृत प्रश्नका समाधान देते हैं—

१—यह सिद्धांत बौद्ध विशेषका है। उसके मतमें काल भी एक प्रकारकी उपाधि मानी गई है। जो कार्य एक क्षणके अन्दर निष्पन्न होनेवाला हो उसे तो वह वस्तुभूत मानता है किंतु जिसकी निष्पत्ति क्षणसे अधिक कालमें हो उसे वह अवस्तुभूत अर्थात् वह कोई पदार्थ है ही नहीं ऐसा मानता है। पदरूप वा वाक्यरूप शब्द एक क्षणमें निष्पन्न नहीं होसकता इसलिये वह अवस्तुभूत अर्थात् हो ही नहीं सकता है।



११८१

यदि उपर्युक्त जीवरूप पदार्थ, जीवज्ञान और जीवशब्दका अभाव माना जायगा अर्थात् सिवाय विज्ञानके कोई भी पदार्थ न माना जायगा तो संसारमें एक पदार्थ वाच्य है और दूसरा वाचक है यह जो वाच्यवाचकसंबंध रूढिसे प्राप्त है उसका अभाव हो जायगा क्योंकि विज्ञानमात्र पदार्थके माननेमें कोई भी अन्य पदार्थ सिद्ध न होनेके कारण वाच्यवाचक संबंधका संभव नहीं हो सकता इसरीतिसे लोकविरोध होगा तथा जीवपदार्थके न माने जानेपर किसी पदार्थकी परीक्षा करनेके लिये जो प्रयत्न किया जाता है वह भी निष्फल जायगा क्योंकि जीवपदार्थके आधीन ही परीक्षाका प्रयत्न है, जब जीवपदार्थ ही नहीं सिद्ध होगा तब परीक्षाका प्रयत्न भी निष्फल ही है। इसलिये जीवकी सर्वथा नास्ति न मानकर 'जीवः स्यादस्ति स्यान्नास्ति' अर्थात् कथंचित् जीव है कथंचित् जीव नहीं है, ये स्यादस्ति और स्यान्नास्ति ये दोनों भंग द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा हैं क्योंकि द्रव्यार्थिकका व्यापार पर्यायार्थिकको अंतःप्रविष्ट कर होता है और पर्यायार्थिकका व्यापार द्रव्यार्थिकको अंतःप्रविष्ट कर होता है एवं ये दोनों नय सकलादेशस्वरूप हैं। यहांपर प्रथम द्वितीय दोनों भंगोंमें एक कालमें समस्त पदार्थका एक गुण रूपसे कथन है तथा तीसरा भंग अवक्तव्य है क्योंकि वहांपर दो गुणोंसे अभिन्न एक ही द्रव्यको अभेदरूपसे एकसाथ कहनेकी इच्छा है। खुलासा इसप्रकार है—

पहली और दूसरी भंगोंमें एक कालमें एक शब्दसे एक समस्त पदार्थका एक गुण मुखसे प्रतिपादन क्रमसे है एवं जिससमय जब धारणस्वरूपका प्रतियोगी गुणोंके द्वारा एक साथ एक कालमें अभेदरूपसे एक समस्त पदार्थकी कहनेकी इच्छा हो वहांपर अवक्तव्य नामका तीसरा भंग है क्योंकि अस्तित्व नास्तित्व स्वरूप दोनों गुणोंका कहनेवाला कोई एक शब्द नहीं है, यहांपर युगपद्भावका अर्थ काल आदिके

द्वारा अभेदरूपसे विवक्षित गुणोंका रहना है। अवक्तव्यभंगमें वह अभेद हो नहीं सकता इसलिये दोनों प्रतियोगी गुणोंका एक साथ कहनेवाला कोई शब्द न रहनेसे उस भंगका अवक्तव्य नाम है। जिन काल आदिके द्वारा अभेद संबंधका उल्लेख किया गया है वार्तिककार उन काल आदिका वर्णन करते हैं—

काल आत्मरूपमर्थः संबंध उपकारो गुणिदेशः संसर्गः शब्दः ॥ २० ॥

काल आत्मरूप अर्थ संबंध उपकार गुणिदेश संसर्ग और शब्द ये आठ पदार्थ अभेद बतलानेवाले हैं। जो गुण जिसकारणसे आपसमें विरुद्ध हैं उनका एक कालमें किसी भी पदार्थमें रहना नहीं दीख पडता इसलिये अभेदरूपसे किसी एक पदार्थमें न रहनेके कारण उनको कहनेवाला कोई एक शब्द नहीं हो सकता। इसरीतिसे आपसमें जुदे जुदे, असंसर्गस्वरूप और अनेकांतस्वरूप अस्तित्व नास्तित्व एक आत्मामें नहीं रह सकते जिससे एक कालमें आत्मा अस्तित्व नास्तित्व दोनों स्वरूप कहा जाय इसप्रकार यह कालकृत अभेदका निषेध है। एकांत पक्षमें समस्त गुणोंका आपसमें स्वरूप भिन्न भिन्न है इसलिये वे आपसमें एकमएक नहीं हो सकते तथा जब वे आपसमें एकमएक नहीं हो सकते तब वे एक आत्मामें एक साथ अभेदरूपसे कहे भी नहीं जा सकते सार यह है कि यदि गुण आपसमें एकमएक रूपसे परिणमन करें तब वे किसी जगहमें अभेदरूपसे कहे जा सकते हैं परंतु वैसा तो है नहीं इसलिये उनका अभेद नहीं कहा जा सकता। यह आत्मरूपकृत अभेदका निषेध है। एकांत पक्षमें अस्तित्व नास्तित्व धर्मोंका आपसमें विरोध है इसलिये वे एकसाथ एक द्रव्यको आधार बनाकर नहीं रह सकते तथा जब उनका आधार अभिन्न नहीं है तब उनका आपसमें अभेदसंबंध और एकसाथ रहना भी नहीं हो सकता एवं अस्तित्व नास्तित्वका आपसमें अभेद न रहनेपर उनको एकसाथ कहनेवाला कोई शब्द

भी नहीं हो सकता। इसप्रकार यह अर्थकृत अभेदका निषेध है, संबंधके द्वारा भी गुणोंका आपसमें अभेद नहीं हो सकता क्योंकि जिसप्रकार छत्र और देवदत्त एवं दंड और देवदत्तका संबंध आपसमें जुदा जुदा है क्योंकि छत्र और देवदत्त एवं दंड और देवदत्त रूपसंबंधी जुदे जुदे हैं उसीप्रकार अस्तित्व नास्तित्वका संबंध भी आत्माके साथ जुदा जुदा है क्योंकि यहांपर भी अस्तित्व आत्मा और नास्तित्व आत्मारूप संबंधी जुदे जुदे हैं इसरीतिसे आपसमें संबंधके भेदसे अस्तित्व नास्तित्वका भेद होनेसे उन दोनोंका अभेद नहीं हो सकता एवं संबंधके भेदसे जब उन दोनोंका भेद है तब उन दोनोंका प्रतिपादन करनेवाला कोई एक शब्द भी नहीं हो सकता। शंका—

छत्र देवदत्त वा दंड देवदत्तका जो उदाहरण दिया गया है वह संयोगविषयक संबंधका है परन्तु अस्तित्व नास्तित्वका जो आत्माके साथ संबंध है वह समवाय है और वह नित्य एवं एक माना है किंतु संयोगसंबंध अनेक और अनित्य है इसलिये संयोगसंबंध भिन्न भिन्न माना जा सकता है समवाय संबंध भिन्न भिन्न नहीं हो सकता। तथा अस्तित्व नास्तित्वका आत्माके साथ समवायसंबंध मानने और उसके एक होनेसे अस्तित्व नास्तित्वका अभेद संबंध हो सकता है कोई दोष नहीं। सो ठीक नहीं। जिसप्रकार संयोगसंबंधका अभिधान और प्रतीति भिन्न २ है इसलिये उसको अनेकप्रकारका माना गया है उसीप्रकार समवायसंबंधका अभिधान और प्रतीति भिन्न भिन्न है इसलिये वह भी अनेकप्रकारका है इसरीतिसे जुदे रूपसे अभिधान और प्रतीतिका कारण होनेसे जब समवाय पदार्थ भी अनेक है तब संबंधके भेदसे अस्तित्व नास्तित्वका अभेद नहीं हो सकता। इसरीतिसे यह संबंधकृत अस्तित्व नास्तित्वके अभेदका निषेध है तथा—

१—संयोग भी संबन्ध है और समवाय भी संबन्ध है दोनोंके नाम-एकसे हैं।

उपकारके द्वारा भी गुणोंका अभेद नहीं क्योंकि नीले वा लाल आदि रंगोंसे रंग जाना यही गुणोंका द्रव्यके ऊपर उपकार है। वे नील लाल आदि रंग आपसमें अपने अपने स्वरूपके भेदसे भिन्न भिन्न हैं। जबतक उन नील आदिमें नीलत्व रक्तत्व आदि रूप है एवं जबतक उनकी नील नीलतर नीलतम आदि अवस्थाऐं है तबतक ही वे द्रव्यको रंजायमान करते रहते हैं इसलिये जब नील आदिकी नील नीलतर आदि अवस्था भिन्न भिन्न हैं तब उनके द्वारा होनेवाला द्रव्यके ऊपर उपकार भी भिन्न २ है इसरीतिसे गुणोंसे जायमान उपकारके भिन्न भिन्न होनेसे अस्तित्व और नास्तित्वका भी भेद होगा तब जो पदार्थ अस्तित्वसे रंजायमान होगा वह सत् कहा जायगा और जो नास्तित्वमे रंजायमान होगा वह असत् कहा जायगा। एवं जब उपकारके भेदसे अस्तित्व नास्तित्वका अभेद न सिद्ध होगा तब उन दोनोंका वाचक कोई एक शब्द नहीं हो सकता। यह उपकारकृत अभेदका निषेध है। तथा—यदि गुणीके एकदेशमें गुणोंके द्वारा उपकार होता हो तब तो एकदेशमें अस्तित्वके द्वारा उपकार और एकदेशमें नास्तित्वके द्वारा उपकार इसतरह भिन्न भिन्न देशकी अपेक्षा एक ही गुणीमें दोनोंका रहना निश्चित होनेपर अस्तित्व नास्तित्वका एक ही पदार्थमें सहभाव अर्थात् साथरहना कहा जा सकता है परंतु नील आदि समस्त गुण साकल्येन द्रव्यके उपकारक हैं और पट आदि द्रव्य साकल्येन उनसे रंजायमान होती हैं एकदेश रूपसे नहीं क्योंकि 'गुण उपकारको गुणी उपकार्यः' गुण साकल्येन द्रव्यका उपकारक होता है, और गुणी साकल्येन द्रव्यका उपकार्य होता है, ऐसा माना गया है, तथा गुण और गुणीका एकदेश हो भी नहीं सकता जिससे गुणको साकल्येन उपकारक माननेमें वा गुणीको साकल्येन उपकार्य माननेमें किसीप्रकारकी बाधा हो सके इसरीतिसे जब यह बात सिद्ध हो चुकी कि गुणीका एकदेश सिद्ध नहीं तब उसके एकदेशमें अस्तित्वका उपकार और

दुसरे देशमें नास्तित्वका उपकार इसतरह एकही गुणीमें अस्तित्व और नास्तित्वका सहभाव नहीं हो सकता। सहभावके न होनेपर उन दोनोंका अभेद भी नहीं हो सकता और जब उन दोनोंका अभेद नहीं तब उनको एकसाथ कहनेवाला कोई एक शब्द भी नहीं हो सकता। यह गुणिदेशकी अपेक्षा अस्तित्व नास्तित्वके अभेदका निषेध है। तथा—जिसप्रकार शुक्ल और कृष्ण गुण कर्बुर (चितकबरा) रंगसे भिन्न और आपसमें भी अपने स्वरूपसे जुदे जुदे हैं। असंसृष्ट—आपसमें मिले हुए भी नहीं हैं एवं शुक्लत्व रूपसे शुक्लका और कृष्णत्वरूपसे कृष्णका इसप्रकार दोनोंका स्वरूप जुदा जुदा निश्चित है इसलिये वे एक पदार्थमें एक साथ रहनेके लिये समर्थ नहीं उसीप्रकार अस्तित्व नास्तित्व गुण भी आपसमें जुदे जुदे हैं एवं अस्तित्वस्वरूपसे अस्तित्वका और नास्तित्वस्वरूपसे नास्तित्वका इत्यादिरूपसे अस्तित्व आदिका स्वरूप भी भिन्न भिन्न रूपसे निश्चित है इसलिये एकांतपक्षमें भिन्न भिन्न रूपसे प्रत्येकका स्वरूप निश्चित होनेसे उनका मिला हुआ अखण्ड अनेकस्वरूप नहीं है इसरीतिसे अस्तित्व नास्तित्वके साथ संसर्गका भेद रहनेसे दोनोंका एकसाथ प्रतिपादन नहीं हो सकता क्योंकि पदार्थमें वैसे होनेकी सामर्थ्य नहीं अर्थात् जिनके संसर्गोंका भेद हो ऐसे पदार्थोंका एकसाथ प्रतिपादन होना असंभव है तथा जिसका एकरूपमे प्रतिपादन होता हो उसके दो संबंधोंका होना भी असंभव है इसलिये जब अस्तित्व नास्तित्वके संसर्गोंका भेद है तब उनका भी आपसमें अभेद नहीं हो सकता एवं जब उनका आपसमें अभेद निश्चित नहीं तब एक कालमें एकशब्द उन दोनोंको प्रतिपादन नहीं कर सकता इसप्रकार यह संसर्गकृत अस्तित्व नास्तित्वके अभेदका निषेध है।

विशेष—यहांपर संबंध और संसर्ग दोनोंके द्वारा जायमान अभेदका निषेध कहा गया है परंतु

संबंध और संसर्गका अर्थ एक ही है इसलिए यहां दोनोंमेंसे एकका प्रयोग करना चाहिये ? सो ठीक नहीं। कथंचित् तादात्म्यस्वरूप संबंधके माननेपर अभेदकी प्रधानता और भेदका गौणपना रहता है इसलिए जहांपर अभेद प्रधान और भेद गौण होगा वहांपर संबंध समझना चाहिये और संसर्गमें भेद प्रधान और अभेद गौण है इसलिए जहांपर भेद प्रधान और अभेद गौण हो वहांपर संबंध समझ लेना चाहिये।

तथा—दो गुणोंका एक कालमें एक साथ कहनेवाला कोई एक शब्द नहीं है। यदि यह कहा जायगा कि एक कालमें एक साथ दो गुणोंका प्रतिपादन करनेवाला एक शब्द है तब सत् शब्द जिसप्रकार स्वार्थ अपने अस्तित्वरूप अर्थका प्रतिपादन करता है उसप्रकार वह स्वार्थसे विरुद्ध असत्‌रूप अर्थका भी प्रतिपादन करेगा परंतु सत् शब्द अस्तित्व नास्तित्व दोनोंका एक साथ प्रतिपादन करता हो ऐसी लोकमें प्रतीति नहीं है क्योंकि दोनों ही शब्द एकांत पक्षमें विशेष शब्द माने गये हैं। इसरीतिसे अस्तित्व और नास्तित्वका वाचक कोई एक शब्द न होनेके कारण उन दोनोंका अभेद नहीं कहा जा सकता इसप्रकार यह शब्दकृत अभेदका निषेध है। इसप्रकार ऊपर कहे गये काल आदिकी अपेक्षा अस्तित्व और नास्तित्वका एक जगह एक साथ रहना नहीं हो सकता तथा उन दोनोंके स्वरूपका एक कालमें एक साथ कहनेवाला एक शब्द भी उपलब्ध नहीं इसलिए अस्तित्व नास्तित्वकी युगपत् विवक्षा होनेपर और एक साथ उन दोनोंको कहनेवाला कोई एक शब्द न होनेपर आत्मा अवक्तव्य है। अथवा—

जहांपर एक ही वस्तुमें मुख्यरूपसे समान शक्तिके धारक दो धर्मोंका कहना हो वहांपर आपसमें एक दूसरेका प्रतिबंधक होनेसे दोनोंमेंसे एकका भी उल्लेख होगा नहीं उस समय प्रत्यक्षविरोध और

१—सप्तभंगीतरंगिणी पृष्ठ संख्या ३३।

वस्तुको निर्गुणपना प्राप्त होगा इस रीतिसे जहांपर आस्तित्व नास्तित्व दोनों गुणोंकी मुख्यरूपसे विवक्षा हो और एक साथ एक कालमें उनका प्रतिपादन न हो सके वहांपर अवक्तव्य भंग कहना पडता है इस-प्रकार जहांपर आत्मामें अस्तित्व नास्तित्व गुणोंकी मुख्यरूपसे विवक्षा है परंतु एक शब्दसे दोनों स्वरूप आत्माका प्रतिपादन नहीं हो सकता वहांपर आत्मा अवक्तव्य कहा जाता है ।

विशेष—सप्तभंगीतरंगिणीमें काल आदिके द्वारा अभेद और भेदका निरूपण इसप्रकार किया गया है । वहांपर अभेदका प्रतिपादन इसप्रकार है—

काल आत्मरूप अर्थ संबंध उपकार गुणिदेश संसर्ग और शब्द ये आठ अभेद और भेदके नियामक हैं । अभेदपक्षमें 'स्यादस्त्येव घटः' यहांपर जिस कालमें घटमें अस्तित्व है उसी कालमें और भी अनंते धर्म हैं इस रीतिसे अस्तित्व और धर्मोंका एक ही कालमें एक ही अधिकरणमें रहनेके कारण कालसे अभेद है । घटका गुणपना जो अस्तित्वका स्वरूप है वही शेष अनंत धर्मोंका भी है इस रीतिसे अस्तित्व आदि धर्मोंका समान स्वरूप होनेसे आत्मस्वरूपसे अभेद है । जो घटरूप पदार्थ अस्तित्वका आधार है वही अन्य अनंते धर्मोंका भी आधार है इस रीतिसे अनेक धर्मोंका एक ही आधार होनेसे अर्थसे अभेदवृत्ति है । जो ही कथंचित्तादात्म्यस्वरूप संबंध अस्तित्वका है वही अन्य अनंत धर्मोंका भी है इस रीतिसे अस्तित्व आदि धर्मोंका समान संबंध होनेसे संबंधसे अभेदवृत्ति है । उपकारका अर्थ अपने स्वरूप परिणमावना है अर्थात् अपनेसे विशिष्टता उत्पन्न कर देना है । जिसतरह घटको नीला वा लाल आदि बना देना अथवा नील आदि विशिष्ट कह देना, यह नील रक्त आदि गुणोंका घटके ऊपर उपकार है । वास्तवमें जहांपर धर्मका विशेषणरूपसे भान हो और धर्मीका विशेष्यरूपसे ज्ञान हो

वही उपकार शब्दका अर्थ है। अस्तित्वका घटके ऊपर उपकार; अस्तित्वविशिष्ट घटका जना देना है तो जिस रूपसे घटपर अस्तित्वका उपकार है उसी रूपसे अन्य भी अनंत गुणोंका घटके ऊपर उपकार है इसरीतिसे उपकारकी समानतासे घटमें अस्तित्व नास्तित्वादि धर्मोंका उपकारसे अभेद है। जिस जगहपर घटमें अस्तित्व धर्म रहता है उसी जगहपर नास्तित्व धर्म भी रहता है, यह बात नहीं कि घटके कंठभागमें तो अस्तित्व रहे और पृष्ठभागमें नास्तित्व रहे इसप्रकार घटमें एकही जगहपर अस्तित्व नास्तित्वके रहनेपर गुणिदेशकी अपेक्षा अभेद है। जिसप्रकार एक वस्तुस्वरूपसे घटके साथ अस्तित्वका संसर्ग है उसी एक वस्तुस्वरूपसे अन्य भी अनंते धर्मोंका संसर्ग समान होनेसे संसर्गकी अपेक्षा अभेद है। जो अस्तिशब्द अस्तित्वस्वरूपका कहनेवाला है वही अन्य अनंत धर्मोंका भी कहनेवाला है इसप्रकार अस्तित्व नास्तित्व रूप धर्मोंका कहनेवाला एक ही शब्द होनेपर शब्दकी अपेक्षा अभेद है। इसप्रकार यह द्रव्यार्थिक नयकी प्रधानता रहनेपर और पर्यायार्थिक नयके गौण रहनेपर काल आदिके द्वारा गुणोंकी अभेदव्यवस्था है। अस्तित्व नास्तित्व आदि धर्मोंकी भेदव्यवस्था इसप्रकार है—

जहांपर द्रव्यार्थिक नयकी गौणता और पर्यायार्थिक नयकी प्रधानता रहती है वहांपर गुणोंकी अभेदव्यवस्था नहीं होती किंतु भेदव्यवस्था होती है। जिसतरह—पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा अस्तित्व नास्तित्व आदि धर्म आपसमें विरुद्ध हैं एक कालमें उनका एकजगह रहना नहीं हो सकता यदि उनका एकजगह संभव माना जाय तो जितने गुणोंका वह द्रव्य आश्रय होगा उतने ही प्रकारके भेद उस द्रव्य वा पदार्थके हो जांयगे क्योंकि प्रतिक्षणमें पदार्थोंका भेद माना है इसलिए पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा कालसे अस्तित्व नास्तित्वादि धर्मोंका अभेद नहीं हो सकता। अस्तित्व नास्तित्व आदि समस्त गुणोंका स्वरूप

आपसमें भिन्न भिन्न है यदि उन सब गुणोंका स्वरूप एक माना जायगा तो आपसमें उनका भेद न बन सकेगा। इसलिये आत्मरूपकी अपेक्षा भी गुणोंका आपसमें अभेद नहीं बन सकता। तथा अस्तित्व गुणका आश्रय भिन्न है। नास्तित्व आदि गुणोंका आश्रय भिन्न है। इसरीतिसे गुणोंके आश्रय नाना होनेसे गुण भी नाना होंगे, यदि उनको नाना न माना जायगा तो द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा जो उन्हें एक कह आये हैं वह विरुद्ध हो जायगा इसलिए गुण नाना सिद्ध होनेसे अर्थके द्वारा भी उनकी अभेदवृत्ति नहीं बन सकती। संबंधियोंके भेदसे संबंधका भी भेद दीख पडता है। जिसतरह—दंड देवदत्तके संबंधसे छत्र देवदत्तका संबंध भिन्न है इसीप्रकार अस्तित्व आत्माके संबंधसे नास्तित्व आत्माका संबंध भी भिन्न होगा इसरीतिसे संबंधके भेदसे भी गुणोंका अभेद नहीं बन सकता। तथा—अस्तित्व नास्तित्व आदि गुणोंका उपकारकी अपेक्षा भी अभेद नहीं बन सकता क्योंकि जो उपकार अनेक गुणोंसे किया गया है वह भिन्न भिन्न स्वरूप होनेसे अनेक है। जिस उपकारको अनेक उपकारी करें वह उपकार कभी एक नहीं हो सकता इसरीतिसे उपकारकी अपेक्षा भी आस्तित्व नास्तित्वका अभेद नहीं तथा गुणिदेश भी प्रत्येक गुणकी अपेक्षा भिन्न भिन्न माना है यदि गुणिदेशकी अपेक्षा गुणोंको अभिन्न माना जायगा तो भिन्न पदार्थोंके गुणोंका भी गुणिदेशके साथ अभेद मानना पडेगा इसलिए गुणिदेशकी अपेक्षा भी आस्तित्व नास्तित्वका अभेद नहीं बन सकता तथा—संसर्गी पदार्थोंके भेदोंसे संसर्गोंका भी भेद है यदि संसर्गोंका अभेद माना जायगा तो संसर्गियोंका भी भेद न बन सकेगा इसलिए संसर्गियोंकी अभेदकी आपत्तिके भयसे संसर्गोंका भेद मानना ही होगा इसरीतिसे संसर्गोंके भेदसे भी आस्तित्व नास्तित्व आदिका भेद नहीं बन सकता। तथा—शब्दकी अपेक्षा भी अस्तित्व

नास्तित्व आदिका अभेद नहीं सिद्ध हो सकता क्योंकि अर्थके भेदमे शब्दोंका भेद माना गया है यदि समस्त गुणोंका वाचक एक शब्द माना जायगा तो समस्त पदार्थोंका वाचक भी एक शब्द मानना होगा फिर अन्य अन्य जो भी शब्द मान गये हैं उनका मानना निरर्थक है इसरीतिसे शब्दकी अपेक्षा भी अस्तित्व नास्तित्व आदि धर्मोंका अभेदसंबंध नहीं सिद्ध हो सकता । इसप्रकार पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा काल आदिके द्वारा भेद व्यवस्था है ।

यह अवक्तव्य भंग भी सकलादेश भंग है क्योंकि यहांपर जिनका आपसमें भिन्नरूपसे अनेक स्वरूप निश्चित है और जो गुणोंके विशेषणरूपसे प्राप्त हैं ऐसे गुणोंके द्वारा जिसके अंशभेदोंकी कल्पना विवक्षित नहीं है ऐसी समस्त धर्मात्मक वस्तुका अभेद संबंध वा अभेद उपचारसे कहनेका प्रयोजन है अर्थात् 'अवक्तव्य आत्मा' यहांपर केवल अवक्तव्यत्व धर्मके द्वारा आस्तित्व आदि अनेक धर्मात्मक वस्तुके कहनेकी इच्छा है । यह जो अवक्तव्य भंगी मानी है उसे स्यादास्ति आदि भंगोंके समान स्याद-वक्तव्य अर्थात् कथंचित् अवक्तव्य समझना चाहिये क्योंकि यद्यपि आस्तित्व नास्तित्व आदि धर्मोंको एक साथ न कह सकनेके कारण वह भंग अवक्तव्य है तथापि अवक्तव्य शब्दसे एवं अन्य छह भंगोंसे वह कही जा सकती है इसलिए उस अपेक्षासे वह वक्तव्य भी है । यदि कदाचित् स्यादवक्तव्य न मानकर उसे सर्वथा अवक्तव्य माना जायगा तो सप्त भंगोंद्वारा जो बंध मोक्ष आदिकी प्रक्रियाका प्ररूपण किया गया है वह न हो सकेगा इसलिए उसे अन्य भंगोंके समान स्यादवक्तव्य ही मानना युक्त है । इसप्रकार यह तीसरी भंगीका उल्लेख है । तथा—

जिस समय आस्तित्व नास्तित्वकी क्रमसे विवक्षा होगी उस समय स्यादस्ति नास्ति चात्मा अर्थात्

कथंचित् आत्मा अस्तित्व नास्तित्व दोनों स्वरूप है यह चतुर्थ भंग है। यह भंग भी स्यादस्ति आदि भंगोंके समान सकलादेश है क्योंकि स्यादस्ति आदि भंगोंमें अस्तित्व आदि किसी एक धर्मके बोधनमे जिस प्रकार अनंत धर्मात्मक समस्त वस्तुका ज्ञान होता है इसलिए उन्हें सकलादेश माना गया है उसी प्रकार यहांपर भी क्रमसे विवक्षित अस्तित्व नास्तित्व धर्मोंके द्वारा अनंतधर्मात्मक समस्त वस्तुका ज्ञान हो जाता है इसलिए 'स्यादस्तिनास्ति चात्मा' यह भंग भी सकलादेश है। तथा जिस प्रकार अस्ति, नास्तिको स्यादस्ति, स्यान्नास्ति कह आए उसीप्रकार चतुर्थभंगको भी स्यादस्तिनास्ति मानना चाहिये। यदि सर्वथा अस्तित्व नास्तित्वस्वरूप इस भंगको माना जायगा तो आपसमें एक दूसरेका विरोध होगा अर्थात् दोनोंके समान होनेसे जहांपर अस्तित्व रहेगा वहांपर नास्तित्व नहीं रह सकता और जहांपर नास्तित्व रहेगा वहांपर अस्तित्व नहीं रह सकता तथा समानशक्तिक होनेसे जब ये दोनों पदार्थ वस्तुमें न रह सकेंगे तो प्रत्यक्ष विरोध होगा तथा अस्तित्व नास्तित्वके अभावमें और भी गुण पदार्थमें न हो सकेंगे इसलिए उसे निर्गुणताका भी प्रसंग होगा इसलिए स्यादवक्तव्य आदि भंगोंके समान चतुर्थभंगको भी 'स्यादस्तिनास्ति' मानना चाहिये। इस प्रकार यहांतक चार भंगोंका निरूपण कर दिया गया। अब इन भंगोंका निरूपण कैसे होता है वार्तिककार इसका स्पष्टीकरण करते हैं—

उक्त भंगोंका निरूपण सर्वसामान्य, तदभाव १ विशिष्टसामान्य, तदभाव २ विशिष्टसामान्य, तदभावसामान्य ३ विशिष्टसामान्य, तद्विशेष ४ सामान्य, विशिष्टसामान्य ५ द्रव्यसामान्य, गुणसामान्य ६ धर्मसमुदाय तद्व्यतिरेक ७ धर्मसामान्यसंबंध तदभाव ८ तथा धर्मविशेषसंबंध तदभाव ९ के द्वारा है। खुलासा इसप्रकार है—

सर्वसामान्य और उसके अभावसे जिस पदार्थका निरूपण होता है वह पदार्थ दो प्रकारका है एक श्रुतिगम्य और दूसरा अर्थाधिगम्य। जो अनपेक्षितरूपसे प्रवृत्तिमें कारण हो अर्थात जहांपर प्रवृत्तिकी कोई अपेक्षा न हो और सुननेमात्रसे जिसका ज्ञान हो वह अर्थ श्रुतिगम्य है तथा जिस अर्थका ज्ञान अर्थ–प्रयोजनसे, प्रकरणसे, संभवसे और अभिप्राय आदि रीतिसे कल्पित हो वह अर्थाधिगम्य है। अर्थात जहांपर घटके लिए प्रवृत्तिकी अपेक्षा न हो किंतु घट शब्दके सुननेमात्रसे घट अर्थका ज्ञान हो जाय वह श्रुतिगम्य अर्थ है एवं 'सैंधवमानय' सैंधव ले आओ यहां पर प्रकरणसे सैंधवका लवण अर्थ जान लेना अर्थात् रोटी खाते समय सैंधव मगानेपर नमक ही लाना, घोडा न ले आना, क्योंकि सैंधव शब्दके नमक और घोडा दोनों अर्थ होते हैं, यह अर्थाधिगम्य अर्थ है। 'आत्मा आस्ति' अर्थात् आत्मा है यहांपर अन्य किसी भी भेदका आश्रय न कर इच्छानुसार कल्पित वस्तुस्वरूप सर्वसामान्यसे आत्माका अस्तित्व कहा गया है इसप्रकार वस्तुस्वरूप सर्वसामान्यकी अपेक्षा 'स्यादस्त्येवात्मा' यह प्रथम भंग है। उस सर्वसामान्यके विरोधी अवस्तुत्वरूप अभाव सामान्यकी अपेक्षा 'नास्त्यात्मा' अर्थात् वस्तुस्वरूपसे आत्मा नहीं है यह दूसरी भंग है। वस्तुत्व और अवस्तुत्वकी अपेक्षा होनेवाले अस्तित्व नास्तित्वकी जहांपर अभेद विवक्षा है वहांपर एक साथ उन दोनोंका वाचक शब्द न होनेसे 'स्यादवक्तव्य आत्मा' यह तीसरी भंग है एवं जहांपर आस्तित्व नास्तित्वकी क्रमसे विवक्षा है, अस्तित्व नास्तित्वस्वरूप वस्तु कही जाती है वहांपर स्यादस्ति नास्ति चात्मा, यह चतुर्थ भंग है।

विशिष्ट सामान्य और उसका अभाव, अर्थात् आत्मत्व और अनात्मत्व जिस रूपसे सुना जाता है उसी रूपसे इसका ज्ञान होनेसे श्रुतिगम्य पदार्थ है और इसका संबंध आत्मामें ही है इसलिए आत्मत्व-

रूप विशिष्ट सामान्यकी अपेक्षा आत्मा है इसप्रकार विशिष्ट सामान्यकी अपेक्षा 'स्यादस्त्येवात्मा' यह प्रथम भंग है। उसके अभाव रहने पर अर्थात् यथाश्रुतसे विपरीत अनात्मत्वरूपसे आत्मा नहीं है इस प्रकार विशिष्ट सामान्याभावकी अपेक्षा 'स्यान्नास्त्येवात्मा' यह द्वितीय भंग है। एक साथ आत्मत्वकी सत्ता और अनात्मत्वकी असत्ताका प्रतिपादक एक शब्द नहीं इसलिये दोनोंकी एक साथ विवक्षा करने पर 'स्यादवक्तव्य आत्मा' यह तीसरा भंग है। तथा जिससमय दोनोंके सत्त्व असत्त्वकी क्रमसे विवक्षा की जायगी उससमय स्यादस्ति नास्ति आत्मा, यह चतुर्थ भंग है ॥ २ ॥ तथा—

विशिष्ट सामान्य और तदभाव सामान्यमें जहां जैसा श्रवण होगा वहां उसकी अपेक्षा स्यादस्ति इत्यादि भंगी होंगी। 'स्यादस्त्येवात्मा' यहांपर विशिष्ट सामान्य आत्मत्व पदार्थ है इसलिये उसकी अपेक्षा आत्मत्वरूपसे आत्मा है यह प्रथम भंग है। एवं यह जो विशिष्ट सामान्यकी अपेक्षा प्रथम भंग स्वीकार किया गया है उसमें किसी प्रकारका विरोध न पडे; इस भयसे सामान्यरूपसे उस आत्मत्वके अभावस्वरूप एवं दूसरे पदार्थस्वरूप पृथिवी जल अग्नि घट पट कर्म आदि रूपसे आत्माका अभाव माननेसे स्यान्नास्त्येवात्मा अर्थात् पृथिवी आदि स्वरूपसे आत्मा नहीं है यह दूसरा भंग है। जिससमय विशिष्ट सामान्यस्वरूप आत्मत्वकी अपेक्षा आत्माकी सत्ता एवं तदभाव सामान्यस्वरूप घट आदिकी अपेक्षा आत्माकी असत्ताकी एक साथ विवक्षा की जायगी उससमय स्यादवक्तव्य यह तीसरा भंग है। एवं जिस समय विशिष्ट सामान्य और तदभाव सामान्य अर्थात् आत्मत्व अनात्मत्वकी क्रमसे विवक्षा की जायगी उससमय स्यादस्ति नास्तिचात्मा यह चतुर्थ भंग होगा ॥ ३ ॥ तथा—

विशिष्ट सामान्य और उसके विशेषमें जहां जैसा श्रवण होगा वहां उसकी अपेक्षा भी 'स्यादस्ति'

आदि चार भंग होंगे । स्यादस्त्येवात्मा यहां पर विशिष्ट सामान्य आत्मत्व है इसलिये उसकी अपेक्षा आत्मत्वरूपसे आत्मा है यह प्रथम भंग है। आत्मत्वरूप विशिष्ट सामान्यका विशेष मनुष्यत्व है इसलिए जिससमय मनुष्यत्वकी अपेक्षा की जायगी उससमय मनुष्यत्वरूपसे आत्मा नहीं है इसलिए मनुष्यत्वकी अपेक्षा स्यान्नास्त्येवात्मा यह दूसरा भंग है। जिससमय आत्मत्वकी अपेक्षा आत्माकी सत्ता और मनुष्यत्वकी अपेक्षा आत्माकी असत्ताकी एक साथ विवक्षा की जायगी उससमय स्यादवक्तव्य यह तीसरा भंग होगा एवं जिससमय आत्मत्वकी अपेक्षा आत्माकी सत्ताकी और अनात्मत्वकी अपेक्षा आत्माकी असत्ताकी क्रमसे विवक्षा की जायगी उससमय स्यादस्ति नास्तिचात्मा यह चतुर्थ भंग होगा ।४। तथा—

सामान्य और विशिष्ट सामान्यके प्रतियोगी ( विरोधी ) में जहां जिस रूपसे श्रवण होगा वहांपर भी उसकी अपेक्षा स्यादस्ति इत्यादि भंग हैं। जहां पर 'द्रव्यत्वरूपसे आत्मा है' यह कहना है वहां पर सामान्य पदार्थ द्रव्यत्व है इसलिये द्रव्यत्वरूप सामान्यकी अपेक्षा स्यादस्त्येवात्मा यह प्रथम भंग है। विशिष्ट सामान्यका विरोधी अर्थात् आत्मत्वका विरोधी अनात्मत्व है इसलिये जहांपर विशिष्ट सामान्यका विरोधी स्वरूप अनात्मत्वकी विवक्षा मानी जायगी उससमय उसकी अपेक्षा 'स्यान्नास्त्येवात्मा' यह दूसरा भंग है। जिससमय द्रव्यत्वरूपसे आत्माकी सत्ता और अनात्मत्वरूपसे आत्माकी असत्ताकी एक साथ विवक्षा की जायगी उससमय स्यादवक्तव्य यह तीसरा भंग होगा। एवं जहां पर द्रव्यत्वरूपसे आत्माकी सत्ता और अनात्मत्वरूपसे आत्माकी असत्ताकी क्रमसे विवक्षा होगी उससमय स्यादस्तिनास्तिचात्मा यह चतुर्थ भंग सिद्ध होगा ॥५॥ तथा—

द्रव्यसामान्य वा गुणसामान्यमें जहां जिस जिस रूपसे वस्तुका होना संभव होगा वहां उस उस

रूपकी विवक्षा माननेपर भी स्यादस्ति आदि भंग होते हैं। जहांपर 'द्रव्यत्वरूपसे आत्मा है' यह कहना है वहांपर अविशेषरूपसे द्रव्यसामान्य—द्रव्यत्वकी विवक्षा होनेसे उसकी अपेक्षा 'स्यादस्त्येवात्मा' यह प्रथम भंग है। जहांपर द्रव्यसामान्यके विरोधी विशेषरूपसे गुणत्वकी विवक्षा हो वहांपर 'स्यान्नास्त्येवात्मा' यह दूसरा भंग होगा क्योंकि गुणत्वकी अपेक्षा गुण पदार्थ ही सिद्ध हो सकता है आत्मा नहीं। तथा जहांपर द्रव्यत्वरूपसे आत्माकी सत्ता और गुणत्वरूपसे आत्माकी असत्ताकी युगपत् विवक्षा होगी वहांपर स्यादवक्तव्य यह तीसरा भंग होगा एवं जिस समय द्रव्यत्वकी अपेक्षा आत्माकी सत्ता और गुणत्वकी अपेक्षा आत्माकी असत्ताकी क्रमसे विवक्षा होगी वहांपर 'स्यादस्ति नास्ति चात्मा' यह चतुर्थ भंग होगा ॥ ६ ॥ तथा—

धर्मसमुदाय और तद्व्यतिरेकमें जहां जिसका जैसा श्रवण होगा उसकी अपेक्षा भी स्यादस्ति आदि भंग हैं। जिसतरह भूत भविष्यत् और वर्तमान काल सम्बन्धी अनेक शक्तियां और ज्ञान आदि धर्मोंके समुदायस्वरूपसे आत्मा है इसप्रकार धर्मसमुदायकी अपेक्षा 'स्यादस्त्येवात्मा' यह प्रथम भंग है। ज्ञान आदि धर्मके विना आत्माकी उपलब्धि नहीं हो सकती इसलिये तद्व्यतिरेककी अपेक्षा 'स्यान्नास्त्येवात्मा' यह दूसरा भंग है। जिससमय धर्मसमुदायकी अपेक्षा आत्माकी सत्ता और तद्व्यतिरेककी अपेक्षा आत्माकी असत्ताकी एकसाथ विवक्षा की जायगी उससमय स्यादवक्तव्य यह तीसरा भंग होगा। एवं दोनोंकी क्रमसे विवक्षा की जायगी उससमय स्यादस्तिनास्तिचात्मा यह चतुर्थ भंग सिद्ध होगा। तथा—

'धर्मसामान्य संबंध और तदभावमें जहां जैसा श्रवण होगा उसकी अपेक्षा भी स्यादस्ति आदिक भंग हैं जिसतरह गुणगत सामान्य रूपसे सम्बन्धकी विवक्षा रहनेपर किसी एक धर्मके आश्रयकी

अपेक्षा आत्मा है क्योंकि किसी न किसी धर्मका आश्रय आत्मा है। यह बात नहीं कि वह किसी भी धर्मका आश्रय न हो। इसलिए किसी धर्मकी विवक्षासे स्यादस्ति आत्मा यह प्रथम भंग हुआ। एवं सामान्यरूपसे समस्त धर्मोंका अनाश्रय रूपसे आत्मा नहीं है इस रीतिसे धर्मसामान्य सम्बन्धकी अपेक्षा 'स्यान्नास्त्ये-वात्मा' यह दूसरा भंग है। तथा धर्मसामान्य संबंधकी अपेक्षा आत्माकी सत्ता और उसके अभावकी अपेक्षा असत्ताकी एक साथ विवक्षा रहनेपर स्यादवक्तव्य यह तीसरा भंग है एवं जिससमय उन दोनोंकी क्रमसे विवक्षा होगी उससमय स्यादस्तिनास्ति यह चौथा भंग होगा ॥ ८ ॥ तथा—

धर्मविशेष संबंध और उसके अभावमें जहां जैसा श्रवण होगा उसकी अपेक्षा भी स्यादस्ति आदि भंग हैं। जिसतरह—अनेक धर्मात्मक वस्तुमें किसी एक धर्मके संबंध रहनेपर और उसके प्रतिपक्षी किसी धर्मकी विवक्षा न रहनेपर आत्मा है इसप्रकार धर्मविशेषसंबंधकी अपेक्षा 'स्यादस्त्येवात्मा' यह प्रथम भंग है एवं जहां धर्मविशेषके संबंधके अभावकी विवक्षा है वहांपर अपने विरोधी अनित्यत्व आदि धर्मोंके साथ रहनेवाले नित्यत्व निरवयवत्व चेतनत्वरूपसे आत्मा नहीं है इसप्रकार धर्मविशेषके संबंधके अभावकी अपेक्षा स्यान्नास्त्येवात्मा दूसरा यह भंग है। जिससमय धर्मविशेष संबंध और उसके अभावकी विवक्षा एक साथ की जायगी उससमय स्यादवक्तव्य यह तीसरा भंग सिद्ध होगा और जिस समय इन दोनों धर्मोंकी क्रमसे विवक्षा होगी उससमय 'स्यादस्तिनास्ति चात्मा' यह चौथा भंग सिद्ध होगा। इस-प्रकार धर्मसामान्य और उसका अभाव इत्यादि दोनों धर्मोंकी अपेक्षा स्यादस्त्येवात्मा इत्यादि चार भंगोंका निरूपण कर दिया गया। अब पांचवें भंगका प्रतिपादन किया जाता है—

पंचम भंगका नाम स्यादस्तिचावक्तव्य है। यहांपर तीन स्वरूपोंसे दो अंशोंका निर्माण है अर्थात्

एक तो अस्तिस्वरूप अंश है और वह एक स्वरूप है दूसरा अवक्तव्यरूप अंश है और वह अस्तित्व नास्तित्वस्वरूप दो अंशस्वरूप है । अनेक द्रव्यस्वरूप वा अनेक पर्यायस्वरूप कुछ द्रव्यार्थ और कुछ पर्यायार्थका अवलम्बन कर अस्ति अंश है । एकस्वरूप द्रव्य है और उससे अन्यस्वरूप पर्याय है, जहांपर इन दोनोंकी एक साथ विवक्षा मानी गई है कोई विभाग नहीं माना गया वहां दोनों एक साथ वचनके विषय न होनेके कारण अवक्तव्य अंश है । स्पष्ट तात्पर्य इसप्रकार है—

'स्यादस्त्यात्मा' अर्थात् आत्मा है यहांपर द्रव्यस्वरूप सामान्य वा द्रव्यविशेष वा जीवत्व सामान्य वा मनुष्यत्व आदिकी अपेक्षा आत्माका अस्तित्व है तथा द्रव्यसामान्यकी अपेक्षा जहां वस्तुत्वस्वरूपसे वस्तुकी सत्ता और पर्यायसामान्यकी अपेक्षा अवस्तुत्वरूपसे जहांपर वस्तुकी असत्ताकी एक साथ अभेद विवक्षा है वहांपर एक कालमें वस्तुत्व अवस्तुत्वरूपमे अस्तित्व नास्तित्वका निरूपण नहीं हो सकनेके कारण अवक्तव्य अंश है । यह यहांपर वस्तुत्व अवस्तुत्वकी अपेक्षा अवक्तव्यत्व कहा गया है किंतु जहां पर जीवत्व मनुष्यत्व आदि दो दो विशेषोंकी अपेक्षा अस्तित्व नास्तित्वका एक कालमें एक साथ प्रतिपादन नहीं किया जाय वहां भी अवक्तव्य अंश ही कहा जाता है । ये सब वस्तुत्व अवस्तुत्व जीवत्व मनुष्यत्व आदि एक ही आत्माके भीतर रहनेवाले धर्म हैं इस रीतिसे 'स्यादस्ति चावक्तव्यश्च जीवः' अर्थात् जीव अस्तित्व और अवक्तव्यत्व दोनों स्वरूप है यह पांचवां भंग निर्बाधरूपसे सिद्ध है । यह

प्रश्न—जब जीव एक स्वरूप है तब वह अनेक स्वरूप तो हो नहीं सकता फिर जीवको अनेक द्रव्यस्वरूप जो कहा गया है वह अयुक्त है ? उत्तर—जीवका लक्षण उपयोग माना है वह उपयोग ज्ञानदर्शन स्वरूप है । ज्ञानका परिणमन ज्ञेयस्वरूप होता है, वह ज्ञेय अनेक द्रव्यस्वरूप है इस रीतिसे जीवको अनेक द्रव्यस्वरूप कहा गया है ।

पांचवां भंग भी सकलादेश है क्योंकि पहिले भंगोंके समान यहांपर भी जीवमें जितने अंश-धर्म हैं उनकी अभेद विवक्षा मानकर अस्तित्वविशिष्ट अवक्तव्यत्व धर्मद्वारा ही जीवगत समस्त धर्मोंका संग्रह है। छठे भंगकी व्यवस्था इसप्रकार है—

छठे भंगका नाम 'स्यान्नास्तिचावक्तव्यश्च जीवः' अर्थात् जीव नहीं और अवक्तव्य है। इस भंगमें भी तीन स्वरूपोंसे दो अंशोंका निर्माण है अर्थात् इस भंगमें एक तो नास्तित्वरूप अंश है वह एक स्वरूप है और दूसरा अवक्तव्यरूप अंश है एवं वह अस्तित्व नास्तित्वका मिला हुआ स्वरूप होनेके कारण दो स्वरूप है। यहांपर यह शंका न करनी चाहिये कि अवक्तव्यत्वमें नास्तित्व धर्म विद्यमान है ही, फिर भिन्नरूपसे नास्तित्वके कहनेकी क्या आवश्यकता है ? क्योंकि वस्तुमें रहनेवाला और अवक्तव्यत्व धर्मके अंतरंगमें प्रविष्ट जो नास्तित्व धर्म है वह जब तक अपनेको भिन्नरूपसे न प्रकट करेगा अर्थात् भिन्नरूपसे उसका उल्लेख नहीं किया जायगा तब तक उसकी कल्पना नहीं हो सकती क्योंकि वस्तुकी व्यवस्था इसीप्रकार मानी है। इसलिये अवक्तव्यत्व धर्मके अंतरंगमें प्रविष्ट रहनेपर भी नास्तित्व धर्मका पृथक् रूपसे जो पंचम भंगमें उल्लेख किया गया है वह युक्त है। यहांपर नास्तित्व धर्म पर्यायके आश्रय है। वह पर्याय दो प्रकारकी मानी है एक युगपद्वृत्त अर्थात् जो एक साथ द्रव्यमें रहे इसीका दूसरा नाम सहवृत्त भी है और दूसरी क्रमवृत्त अर्थात् यह द्रव्यमें क्रमसे रहनेवाली है। यहांपर यह न समझ लेना चाहिये कि अनेक पर्याय एक द्रव्यमें किस तरह रह सकती हैं। क्योंकि जिन पर्यायोंका एक साथ रहना माना गया है आपसमें उनका अविरोध है—एक दूसरी पर्यायसे विरोध नहीं रखती इसलिये अविरोध रूपसे उनका रहना बाधित नहीं। गति इंद्रिय काय योग वेद कषाय ज्ञान और संयम आदि

पर्याय सहवृत्ति हैं क्योंकि जीवमें इनका एक साथ रहना विनिश्चित है तथा क्रोध मान माया आदि देव मनुष्य नारकी आदि और बालकपन युवापन आदि क्रमवर्ती पर्याय हैं क्योंकि जीवमें इनका क्रमसे रहना है अर्थात् एक पर्यायके नष्ट होनेपर दूसरी पर्यायका उदय होता है।

यहांपर गति आदि सहवृत्त पर्यायोंसे भिन्न एवं निरंतर पलटनेवाली क्रोध आदि क्रमवर्ती पर्यायोंसे भी भिन्न, एक निश्चल द्रव्यस्वरूप कोई जीव पदार्थ नहीं है किंतु वे गति आदि वा क्रोध आदि धर्म ही एक विलक्षणरूपसे सन्निविष्ट होकर जीव कहे जाते हैं, जहांपर ऐसी कल्पना है वहांपर उसकी अपेक्षा जीवमें नास्तित्व धर्मका सद्भाव है। अर्थात् द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा जीव है पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा नहीं है इसप्रकार इस छठी भंगमें पर्यायार्थिक नयकी अपेक्षा नास्तित्व रूप अंश है तथा वस्तुत्वरूपसे 'सत्' यह द्रव्यार्थांश है और उस वस्तुत्वके विरोधी अवस्तुत्व रूपसे 'असत्' यह पर्यायांश है जिससमय यहांपर वस्तुत्व अवस्तुत्वकी अपेक्षा सत्त्व असत्त्वकी एकसाथ अभेदरूपसे विवक्षा की जायगी उससमय अवक्तव्य अंश है। इसप्रकार स्यान्नास्ति चावक्तव्यश्च यह छठाभंग स्पष्टरूपसे सिद्ध है। यह भंग भी सकलादेश है क्योंकि नास्तित्वविशिष्ट अवक्तव्यत्वरूप स्वरूपके सिवाय जितना भी वचनका विषयभूत जीवका स्वरूप है उसके साथ नास्तित्वविशिष्ट अवक्तव्यत्वका अविनाभावसम्बन्ध है इसलिये नास्तित्व-विशिष्ट अवक्तव्यत्वके उल्लेखसे उन सबका यहां ग्रहण है तथा जीवमें अंतर्भूत जितने भी धर्म हैं उनका स्यात् शब्द द्योतन करता है। सातवें भंगकी व्यवस्था इसप्रकार है—

सातवां भंग 'स्यादस्ति नास्ति चावक्तव्यश्चात्मा' अर्थात् आत्मा कथंचित् अस्तित्व नास्तित्व और अवक्तव्य स्वरूप है। यहांपर चार स्वरूपोंसे तीन अंशोंका निर्माण है अर्थात् इस भंगमें एक अस्तित्व-

स्वरूप अंश है वह एक रूप है। दूसरा नास्तित्वरूप अंश है वह भी एक स्वरूप है तीसरा अवक्तव्य रूप अंश है वह अस्तित्व नास्तित्वका मिलापरूप दो स्वरूप है। यहांपर किसी द्रव्यार्थकी अपेक्षा अस्तित्व है। पर्यायविशेषकी अपेक्षा नास्तित्व है। ये दोनों धर्म आपसमें जुदे जुदे किंतु समुच्चितस्वरूप हैं क्योंकि यहां अस्तित्व नास्तित्व दोनों धर्मोंकी प्रधानतासे विवक्षा है तथा जहांपर विशेष रूपसे द्रव्य और पर्यायकी अथवा सामान्य रूपसे द्रव्य और पर्यायकी अभेदरूपसे एक साथ विवक्षा है वहांपर अवक्तव्यस्वरूप तीसरा अंश है इसप्रकार 'स्यादस्ति च नास्तिचावक्तव्यश्चात्मा' यह सातवां भंग निर्बाधरूपसे सिद्ध है। यह भंग भी सकलादेश है क्योंकि यहांपर समस्त द्रव्यार्थोंको अभेदरूपसे द्रव्य मानकर एक द्रव्यार्थ माना जाता है एवं समस्त पर्यायोंको अभेद रूपसे एक पर्याय मानकर पर्यायार्थ कहा जाता है इसरीतिसे जहांपर जिस वस्तुकी विवक्षा की गई हो वहांपर समानजातीय मानकर अभेद सम्बन्धसे समस्त वस्तुको एक द्रव्यार्थसे अभिन्न एक वा अभेदोपचारसे एक पर्यायसे अभिन्न एक मानकर विवक्षित वस्तुस्वरूपसे अन्य वस्तुस्वरूपका संग्रह किया गया है अर्थात् इस सप्तमभंगमें अस्तित्व नास्तित्वविशिष्ट अवक्तव्यत्व स्वरूपसे जीवके अन्य समस्त स्वरूपोंका भी अभेद सम्बन्ध वा अभेदोपचारसे ग्रहण है इसलिये अन्य भंगोंके समान यह भंग भी सकलादेश है। अब वार्तिककार विकलादेशका स्पष्टीकरण करते हैं—

निरंशस्यापि गुणभेदादंशकल्पना विकलादेशः ॥ २१ ॥

स्वस्वरूपकी अपेक्षा जिसमें किसीप्रकारका विभाग नहीं अर्थात् स्वस्वरूपकी अपेक्षा जो एक है ऐसी वस्तुमें अंशोंकी कल्पना कर और भिन्न भिन्न रूपसे कल्पित गुण रूप अंशोंका स्वस्वरूप अर्थात्

वस्तुके स्वरूपका रंजायमान करनेवाला मानकर जहांपर नरसिंह सिंहत्वके समान अनेक स्वरूप एकत्व (भिन्न भिन्न गुणस्वरूप द्रव्य) की व्यवस्था है अर्थात् जिसप्रकार नरसिंह और सिंह अनेकरूप सिंहत्व कहा जाता है उसीप्रकार अस्तित्व नास्तित्व आदि स्वरूप अनेक प्रकार वस्तु कही जाती है जहां ऐसी व्यवस्था है एवं काल आत्मरूप आदि जो ऊपर कारण बतला आये हैं उनके द्वारा जहां एक अंशके विषयका दूसरे अंशमें आपसमें प्रवेश नहीं है ऐसे समुदायस्वरूप एक पदार्थका नाम विकलादेश है। किंतु केवल सिंहमें सिंहत्वके समान अखंड वस्तुके वस्तुत्वका स्वीकार विकलादेश नहीं क्योंकि यहां पर एक स्वरूप एकत्वका ग्रहण है अर्थात् यहांपर एक स्वरूप—केवल सिंहमें, एकत्वस्वरूप—सिंहत्वके समान एक स्वरूप—अखंडवस्तुमें, एकत्वस्वरूप वस्तुत्वका ग्रहण है। अथवा—

पानक (शरवत) खांड अनार कपूर आदि अनेक प्रकारके रसस्वरूप होता है उस पानकको चख-कर और उसकी अनेक रसस्वरूपताका निश्चय कर फिर अपनी शक्तिकी विशेषतासे इसमें यह चीज पड़ी है, यह चीज पड़ी है इसप्रकार पदार्थोंका विशेषरूपसे निरूपण करना विकलादेश है अर्थात् अनेक रसस्वरूप पानकमें किसी एक रसके जान लेनेसे उसके अविनाभावी समस्त रसोंका जान लेना सकला-देश है और उसके रसोंको भिन्न भिन्नरूपसे जानना विकलादेश है। अथवा—

जो मनुष्य नैरात्म्य वस्तुको स्वीकार कर विशेष विशेष हेतुओंकी सामर्थ्यसे जो विशेष विशेष साध्योंका निश्चय करता है वह विकलादेश है अर्थात् किसी अखंडवस्तुके विशेष विशेष धर्मोंका उल्लेख कर उनका निश्चय करना विकलादेश है। सारार्थ यह है कि—जहांपर अभेदसंबंध वा अभेद उपचारकी विवक्षा नहीं वहांपर एक धर्मस्वरूप वस्तुका जनानेवाला वाक्य विकलादेश है जिसप्रकार 'स्यादस्त्येव

घटः' यहांपर अस्तित्व पदके उल्लेखसे केवल अस्तित्वका ही ज्ञान होना विकलादेश है। शंका—

जो पदार्थ अभिन्न है अर्थात् जिसका कोई विभाग नहीं उसका भेद करनेवाला गुण कैसे हो सकता है ? उत्तर—अभिन्न पदार्थका भी भेद गुणके द्वारा दीख पडता है इसका शास्त्रनिर्दिष्ट प्रसिद्ध उदाहरण इस प्रकार है—'पठन् भवान् पटुरासीत् पटुतर एष मे' पढते हुए आप चतुर थे परंतु मेरा यह शिष्य अधिक चतुर था। यह इस उदाहरणका अक्षरार्थ है। यहांपर जिसको लक्ष्यकर भवान् ( आप ) और एष (यह) शब्दका प्रयोग किया गया है उस व्यक्तिसे 'पटु' ( चतुराई ) गुण कुछ पृथक् नहीं है तो भी भेद बतलाया गया है और इसीलिये 'भेद करने' अर्थमें होनेवाला 'तर' प्रत्यय पटु शब्दसे व्याकरण शास्त्रानुसार हुआ है। इस रीतिसे जिसप्रकार यहां अभिन्न व्यक्तिमें भी गुणके द्वारा भेद बतलाया गया है उसी प्रकार एक भी अखंडद्रव्य गुणोंके भेदसे भिन्नरूप हो सकता है कोई दोष नहीं क्योंकि गुणोंसे भिन्न कोई द्रव्य पदार्थ नहीं और जिस जिस रूपसे गुणोंका भेद है उस उस रूपसे गुणियोंका भेद भी सुनिश्चित है।

तत्रापि तथा सप्तभंगी ॥ २२ ॥

जो अंश—गुण, गुणीका भेद करनेवाले हैं उनमें क्रम, यौगपद्य वा क्रमयौगपद्यसे विवक्षा रहनेपर विकलादेश होते हैं तथा जिसप्रकार सकलादेशमें सप्तभंगीका विधान कह आये हैं उसीप्रकार विकलादेशमें भी सप्तभंगीका विधान समझ लेना चाहिए। इस विकलादेशकी सातों भंगोंमेंसे प्रथम भंग और द्वितीय भंगमें जुदे जुदे रूपसे क्रमका विधान है अर्थात् 'स्यादस्त्येवात्मा' यहांपर नास्तित्वसे जुदा अस्तित्वके क्रमका विधान है एवं 'स्यान्नास्त्येवात्मा' यहांपर अस्तित्वसे जुदा नास्तित्वके क्रमका

१ अभेदवृत्त्यभेदोपचारयोरनाश्रयणे एकधर्मात्मकवस्तुविषयकबोधजनकवाक्यं विकलादेशः। सप्तभंगीतरंगिणी पृष्ठसंख्या २०।

विधान है इसलिये दोनों भंग अप्राचितक्रम हैं अर्थात् इन दोनों भंगोंमें अस्तित्व नास्तित्वका मिलकर विधान नहीं। 'स्यादवक्तव्य आत्मा' यहांपर अस्तित्व नास्तित्वका एक साथ विधान है। 'स्यादस्ति नास्ति चात्मा' इस चतुर्थ भंगमें अस्तित्व नास्तित्वका प्रचितक्रम है अर्थात् मिलकर दोनोंका विधान है। पांचवी और छठी भंगोंमेंसे प्रत्येक भंगमें अप्राचितक्रम और यौगपद्य दोनोंका विधान है अर्थात् 'स्यादस्ति चावक्तव्य आत्मा' इस पांचवें भंगमें अप्राचितक्रमकी अपेक्षा अस्तित्वका और यौगपद्यकी अपेक्षा अवक्तव्यत्वका विधान है। 'स्यान्नास्ति चावक्तव्यश्चात्मा' इस छठे भंगमें अप्रचितक्रमकी अपेक्षा नास्तित्वका और यौगपद्यकी अपेक्षा अवक्तव्यका विधान है तथा 'स्यादस्ति नास्तिचावक्तव्यश्चात्मा' इस सातवें भंगमें प्रचितक्रमकी अपेक्षा अस्तित्व नास्तित्वका विधान है अर्थात् अस्तित्व नास्तित्वका यहां मिलकर विधान है और यौगपद्यकी अपेक्षा अवक्तव्यत्वका विधान है। खुलासा इसप्रकार है—

द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा सामान्य आदिमें किसी एक धर्मकी उपलब्धिसे 'स्यादस्त्येवात्मा' अर्थात् कथंचित् आत्मा है. यह विकलादेश प्रथम भंग है। यहांपर उपर्युक्त काल आदिकी भेदविवक्षा है इसलिए आत्मारूप वस्तुमें अन्य अनेक धर्मोंके विद्यमान रहते भी अस्तित्व शब्दका जो वाच्य अर्थ है उसमें उनका अंतर्भाव नहीं हो सकता तथा उनका अभाव भी नहीं कहा जा सकता अतः इस प्रथम भंगमें न उनका निषेध है और न विधान है। इसीप्रकार और भंगोंमें भी विकलादेशकी कल्पना समझ लेना चाहिये। वहांपर जिन अंश—धर्मोंकी विवक्षा होगी उन्हींका प्ररूपण होगा शेष धर्म उदासीन रूपसे रहेंगे अर्थात् न उनका अभाव माना जायगा और न उनका अस्तित्व प्ररूपण किया जा सकेगा। शंका—

'स्यादस्त्येव जीवः' इत्यादि भंगोंमें सामान्य रूपसे विशेषण विशेष्य भावसम्बन्धके बतलानेके लिये एवकारका प्रयोग किया गया है वह अवधारणात्मक है. जिस धर्मके अंतमें एवकारका प्रयोग होगा धर्मीमें उसीकी सत्ता समझी जायगी, अन्य धर्मोंका निषेध माना जायगा। स्यादस्त्येवात्मा यहांपर अस्तित्व धर्मके अंतमें एवकार है और यहांपर अस्तित्व विशेषण एवं आत्मा विशेष्य है यह वह द्योतन करता है इसलिये यहांपर अस्तित्वका ही आश्रय आत्मा हो सकता है और धर्मोंका उसमें निषेध कहना होगा ? सो ठीक नहीं, ऐसा ही दोष सकलादेशके अंदर भी उपस्थित था उसके दूर करनेके लिये वहांपर 'स्यात्' शब्दका प्रयोग किया गया था उसीप्रकार यहांपर भी उस दोषके दूर करनेके लिए स्यात शब्द का प्रयोग है इसलिये इस विकलादेशमें भी 'स्यादस्त्येव जीवः' इत्यादि रूपसे ही भंगोंका स्वरूप समझ लेना चाहिये । 'स्यात्' शब्दका अर्थ इसप्रकार है—

एवकारके प्रयोग करनेपर जिसधर्मके अंतमें एवकारका प्रयोग किया गया है उसे छोडकर शेष धर्मोंका अभाव सिद्ध होगा इसलिये इतर धर्मोंके अभावसे वस्तुके स्वरूपके अभाव होनेपर उसके समस्त स्वस्वरूपका नाश न हो इसलिये स्यात् शब्द वस्तुमें जो धर्मस्वरूप जिस स्वरूपसे निश्चित है उसी रूपसे उसे बतलाता है । जैसा कि वचन भी है-स्याच्छब्दे विवक्षितार्थवागंगमिति । अर्थात् जिस अर्थकी विवक्षा की गई है इस अर्थका वाचक जो वचन है वह वस्तुका अंग है अर्थात् जिसधर्मका प्रधानरूपसे उल्लेख किया गया है वह धर्म तो उस वस्तुमें है ही परन्तु शेष धर्म भी उसके अन्दर मौजूद हैं, उनका अभाव नहीं, यह बात स्यात् शब्द बतलाता है ।

इसप्रकार सकलादेश और विकलादेश दोनों स्थलोंपर विवक्षाके वशसे 'स्यादस्त्येवात्मा' इत्यादि

सात ही प्रकार हैं अन्य कोई प्रकार नहीं हो सकता क्योंकि जिसप्रकार 'स्यादस्त्येवात्मा' इत्यादि सातों भंगोंकी प्रवृत्तिका कारण भिन्न भिन्न सिद्ध है उसप्रकार सातसे अतिरिक्त भंगोंकी प्रवृत्तिका कारण सिद्ध नहीं तथा यह जो सकलादेश विकलादेशरूप मार्ग है वह द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक नयोंके आधीन है अर्थात् सकलादेश द्रव्यार्थिक नयकी अपेक्षा है और विकलादेश पर्यायार्थिकनयकी अपेक्षा है। तथा वे द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक संग्रह[1] आदि नय स्वरूप हैं एवं वे संग्रह व्यवहार आदि नय अर्थनय और शब्दनयके भेदसे दोप्रकारके माने हैं। उनमें संग्रह व्यवहार और ऋजुसूत्र ये तीन अर्थनय[2] हैं और बाकीके अर्थात् शब्द समभिरूढ और एवंभूत ये तीन शब्दनय हैं। यहांपर संग्रह नय सत्त्वको

---

१—इनका स्वरूप पहिले अध्यायमें नैगम संग्रह आदि सूत्रमें विस्तृतरूपसे वर्णन कर आये हैं।

२—जहांपर अर्थनय और शब्दनयके भेदसे नयोंका निरूपण किया गया है वहांपर नैगम संग्रह व्यवहार और ऋजुसूत्र इन चार नयोंको अर्थनय माना है और शेष तीन नयोंको शब्दनय माना है। भगवान अमृतचन्द्रसूरिने तत्त्वार्थसारमें कहा है—

चत्वारोऽर्थनया आद्यास्त्रयः शब्दनयाः परे। उत्तरोत्तरमत्रैषां सूक्ष्मगोचरता मता॥ ४३॥

अर्थ—पहिले तीन द्रव्यार्थिकनय व एक ऋजुसूत्र पर्यायार्थिकनय ये चार नय समस्त गुणविशिष्ट वस्तुओंको ग्रहण करते हैं इसलिये इन्हें अर्थनय कहते हैं। यहां अर्थशब्दका अर्थ गुण है, आगेके तीन पर्यायार्थिकनय शब्द द्वारा अर्थको दिखाते हैं इसलिये वे शब्दनय हैं। मिल कर ये सर्व नय सात हैं। पर्यायार्थिक नयोंकी तरह सातोंमें उत्तरोत्तर विषयकी मर्यादा घटती हुई है। अ० १ पृष्ठसंख्या ३७। भगवान विद्यानंदने भी श्लोकवार्तिकमें लिखा है—

तत्रर्जुसूत्रपर्यंताश्चत्वारोऽर्थनया मताः। त्रयः शब्दनयाः शेषाः शब्दवाच्यार्थगोचराः॥ ८१॥ पृष्ठ २७४।

अर्थ—ऋजुसूत्र पर्यंत अर्थात् नैगम संग्रह व्यवहार और ऋजुसूत्र ये चार नय अर्थनय हैं तथा शेष तीन नय अर्थात् शब्द समभिरूढ और एवंभूत ये तीन नय शब्दके द्वारा प्रतिपादित अर्थको विषय करते हैं इसलिये शब्दनय हैं।

विषय करनेवाला है क्योंकि यह नय समस्त वस्तुओंके स्वरूपोंको सत्में अंतर्भाव कर संग्रह करता है—अर्थात् इस संग्रह नयके द्वारा सत् शब्दके कहनेसे ही समस्त वस्तुओंका संग्रह हो जाता है तथा व्यवहार नय असत् पदार्थको विषय करता है क्योंकि भिन्न भिन्न रूपसे सत्त्वका परिग्रह नहीं हो सकता तथा सत्त्व स्वस्वरूपकी अपेक्षा ही हो सकता है, परस्वरूपकी अपेक्षा नहीं। व्यवहार नयमें अन्य पदार्थकी अपेक्षा रहती है इसलिये अन्यकी अपेक्षा सत्त्व न होनेके कारण व्यवहारनय असत्त्वको ही विषय करता है। ऋजुसूत्र नयका विषय वर्तमान काल है क्योंकि जो पदार्थ भूतकालीन था वह नष्ट हो चुका है उसका व्यवहार नहीं हो सकता इसलिये वह ऋजुसूत्र नयका विषय नहीं हो सकता और जो पदार्थ आगे जाकर उत्पन्न होनेवाला भविष्यत्कालीन है वह अभी अनुत्पन्न है इसलिये उसका भी व्यवहार न हो सकनेके कारण वह भी ऋजुसूत्र नयका विषय नहीं हो सकता।

ये तीनों अर्थनय अर्थात् संग्रह व्यवहार और ऋजुसूत्र एक एक स्वरूप हैं एवं आपसमें मिलकर सप्तभंगी वाक्योंको उत्पन्न करते हैं। उनमें—आदिका भंग संग्रहस्वरूप एक है। दूसरा व्यवहार-स्वरूप एक है। तीसरा भंग भेदस्वरूप क्रमसे संग्रह व्यवहारनयस्वरूप है। चौथा मिला हुआ संग्रह व्यवहारनयस्वरूप है। पांचवां भंग संग्रहस्वरूप और अभेदस्वरूप संग्रह व्यवहारस्वरूप है। छठा भंग व्यवहारस्वरूप और अभेदात्मक संग्रह व्यवहारस्वरूप है एवं सातवां भंग संग्रहस्वरूप व्यवहारस्वरूप एवं अभेदात्मक संग्रह व्यवहारस्वरूप है। इसीप्रकार ऋजुसूत्रके अंदर भी योजना कर लेनी चाहिये। अर्थात् पहिला भंग संग्रह स्वरूप है। दूसरा ऋजुसूत्रस्वरूप है। तीसरा आपसमें भेदात्मक क्रमसे प्राप्त संग्रह ऋजुसूत्रस्वरूप है। चौथा मिला हुआ संग्रह ऋजुसूत्रस्वरूप है। पांचवां संग्रहस्वरूप और अभि-

न्नात्मक संग्रह ऋजुसूत्रस्वरूप है । छठा ऋजुसूत्रस्वरूप और अभिन्नात्मक संग्रह ऋजुसूत्रस्वरूप है एवं सातवां संग्रह स्वरूप, ऋजुसूत्रस्वरूप और अभिन्नात्मक संग्रह ऋजुसूत्रस्वरूप है ।

ऊपर जो अर्थनय कही गई हैं उनसे अवशिष्ट नय अर्थात् शब्द समभिरूढ़ और एवंभूत ये तीन शब्द नय हैं । ये तीनों नय पर्यायोंको विषय करती हैं इसलिए ये पर्यायार्थिक हैं तथा इन सबका विषय व्यंजन पर्याय हैं । इन शब्दनयोंके द्वारा दो प्रकारके वचनोंकी कल्पना है—एक अभेदरूपसे कथन करना और दूसरा भेदरूपसे कथन करना । शब्दनयके अंदर एक ही अर्थके वाचक अनेक शब्द माने हैं इसलिए अनेक पर्याय शब्दोंके रहनेपर भी एक ही अर्थका प्रतिपादन होनेसे अभेदरूपसे कथन है । समभिरूढ नयमें चाहें घट प्रवृत्तिका कारण हो चाहें प्रवृत्तिका कारण न हो तो भी सामान्यरूपसे उसका अभिन्न रूपसे ही अभिधान है अर्थात इस नयमें भिन्न भिन्नरूपसे अर्थोंका ग्रहण नहीं होता इसलिए यहां भी अभेदरूपसे कथन है तथा एवंभूत नयमें प्रवृत्तिमें कारणभूत भेदस्वरूप एक ही अर्थका कथन है अर्थात् इंद्र आदि शब्दोंकी जिस जिस कालमें जैसी जैसी प्रवृत्ति होती है उसीके अनुकूल अर्थ लिया जाता है इसलिए यहांपर भेदरूपसे कथन है । अथवा—

एक ही अर्थमें अनेक शब्दोंकी प्रवृत्तिका होना १ और प्रत्येक अर्थके लिए भिन्न भिन्न शब्दोंकी रचना करना २ इस रूपसे भी वचनोंकी दो तरहकी कल्पना हो सकती है । शब्दनयमें अर्थ एक ही रहता है और उसके वाचक पर्यायस्वरूप शब्द अनेक माने हैं । समभिरूढनयमें शब्दको प्रवृत्तिका कारण नहीं

१—प्रदेशवत्त्व गुणके विकारको व्यंजनपर्याय कहते हैं यह बात ऊपर लिखी जा चुकी है । अर्थात् द्रव्यकी पर्यायको व्यञ्जनपर्याय और गुणकी पर्यायको अर्थपर्याय कहते हैं ।

माना जाता और वहांपर एक शब्दका वाच्य अर्थ एक ही लिया जाता है तथा एवंभूतनयमें वर्तमान-कालसंबंधी प्रवृत्तिका कारण एक शब्दका एक ही अर्थ लिया जाता है। शंका—जो पदार्थ आपसमें विरोधी होते हैं वे एक जगह नहीं रह सकते। अस्तित्व नास्तित्व धर्म भी आपसमें विरोधी हैं इसलिए एक पदार्थमें एक जगह वे अविरोधरूपसे नहीं रह सकते इसलिए ऊपर जो उनका एक जगह अविरोधरूपसे रहना बताया गया है वह अयुक्त है? उत्तर—

विरोधाभावस्तल्लक्षणाभावात् ॥ २३ ॥

अस्तित्व नास्तित्व आदिका आगमके अनुसार एक वस्तुमें उल्लेख अपेक्षासे किया गया है इसलिए विरोध दोषका जो लक्षण माना गया है वह लक्षण यहांपर नहीं घटता इसलिए अस्तित्व नास्तित्वके विरोधकी कल्पना वृथा है। इस विरोध दोषके तीन भेद माने हैं—पहिला बध्यघातकभाव १ दूसरा सहानवस्थान-लक्षण २ और तीसरा प्रतिबध्यप्रतिबंधकभाव ३। जहांपर एकके द्वारा दूसरा नष्ट किया जाता है वहां बध्यघातकविरोध होता है तथा इसके उदाहरण सर्प नौला एवं अग्नि और जल आदिक हैं क्योंकि सर्प और नौला जहांपर मिले कि उसीसमय नौला सांपका बध कर डालता है इसीप्रकार जलती हुई अग्निपर पानी पडा कि वह उसीसमय अग्निको बुझा देता है। यह बध्यघातकभावरूप विरोध एक कालमें विद्य-मान दो विरोधी पदार्थोंके आपसमें संयोग होनेपर होता है क्योंकि जिसप्रकार द्वित्वधर्म दो पदार्थोंमें रहनेके कारण अनेकाश्रय है उसीप्रकार संयोगरूप गुण भी अनेक पदार्थोंके संबंधसे होता है इसलिए वह भी अनेकाश्रय है। यहांपर यह न समझ लेना चाहिये कि विना आपसमें मिले भी एक विरोधी पदार्थ दूसरेका घात कर सकता है? क्योंकि अग्निके साथ संयोग विना किए जल अग्नि नहीं बुझाता यदि

विना जलके सम्बन्धसे भी अग्निका नाश माना जायगा तब सब जगहकी अग्निका सर्वथा अभाव ही हो जायगा फिर अग्निका नाम ही संसारसे उठ जायगा। इसी तरह सर्पके साथ नकुलका संयोग होनेपर ही नकुल सर्पका घात करता है यदि विना संयोगके भी सर्पोंका घात माना जायगा तो फिर संसारके समस्त सर्पोंका अभाव हो जायगा इसरीतिसे संसारको सर्पशून्य कहना होगा इसलिये मानना पडेगा कि एक कालमें दो पदार्थोंका आपसमें संयोग रहनेपर बलवान निर्बलका उत्तर कालमें घात करता है और जहां पर ऐसी व्यवस्था रहती है वहींपर बध्यघातक विरोध माना जाता है। विरोधकी शंका करनेवालेके मतमें एक क्षणके लिए भी अस्तित्व नास्तित्वकी एक जगह सत्ता नहीं स्वीकार की गई है इसलिए जब उनका एक जगह एक कालमें क्षणमात्रके लिये भी संयोग नहीं माना जाता तब उनमें बध्यघातक विरोधकी संभावना नहीं हो सकती। यदि कदाचित् यह कहा जाय कि—हम उनकी एक जगह स्थिति मानेंगे तो तब भी दोनोंके उत्पादक कारण; समान शक्तिके धारक हैं इसलिये दोनों ही गुण समान शक्तिशाले होनेके कारण एक बलवान और दूसरा निर्बल तो होगा नहीं फिर उनमें बध्यघातक विरोध कभी संभव नहीं हो सकता इस रीतिसे सर्प और नौला एवं अग्नि और जलादि उदाहरणोंके समान जब अस्तित्व नास्तित्वमें बध्यघातक विरोधका उपर्युक्त लक्षण नहीं जाता तब यहां उस विरोधकी कल्पना निरर्थक है।

अस्तित्व नास्तित्वमें सहानवस्थान लक्षण विरोध भी नहीं हो सकता क्योंकि जहांपर दो विरोधी पदार्थोंका एक साथ रहना न हो सके वहांपर सहानवस्थान लक्षण विरोध माना जाता है। यह विरोध एक जगह एक साथ न रहकर पूर्वकाल और उत्तरकालमें रहनेवाले पदार्थोंमें माना गया है। इसका

उदाहरण एक-ही फलमें रहनेवाला कालापन और पीलापन है क्योंकि पहिले ही पहिले आममें कालापन रहता है फिर पकते समय जिससमय उसमें पीलापन होता है वह उस कालेपनको सर्वथा नष्टकर ही उत्पन्न होता है। कालापन और पीलापन दोनों एक साथ एक जगह नहीं रह सकते। परंतु जिसप्रकार कालापन और पीलापनका पूर्वकाल और उत्तरकालमें रहना प्रत्यक्ष सिद्ध है एवं पूर्वकालमें रहनेवाले कालेपनको नष्ट कर ही जिसप्रकार पीलापन उत्पन्न होता है उसप्रकार अस्तित्व नास्तित्वमें एक पूर्वकालमें रहनेवाला हो और दूसरा उत्तरकालमें रहनेवाला हो यह बात नहीं तथा अस्तित्व, नास्तित्वको मिटाकर उत्पन्न हो और नास्तित्व; अस्तित्वको मिटाकर उत्पन्न हो यह भी बात नहीं है किंतु वे दोनों एक जगह एक साथ रहनेवाले धर्म हैं। यदि कदाचित् यहांपर यह माना जायगा कि—अस्तित्व और नास्तित्व धर्म पूर्व और उत्तरकालभावी ही हैं तब जिससमय पदार्थमें अस्तित्व रहेगा उससमय नास्तित्व नहीं रह सकता इसलिये 'स्यादस्त्येव जीवः' यहांपर जीवकी सत्तामात्र ही समस्त संसार सिद्ध होगा तथा जिस समय नास्तित्व रहेगा उससमय अस्तित्व तो रहेगा नहीं फिर अस्तित्वके आधीन जो बंध मोक्ष आदिकी व्यवस्था है वह भी सब नष्ट हो जायगी तथा यह भी बात है कि—जो पदार्थ सर्वथा असत् होगा उसका कोई स्वरूप न सिद्ध होगा एवं जो पदार्थ सर्वथा सत होगा उसका अभाव भी न हो सकेगा क्योंकि "नैवासतो जन्म सतो न नाशः" अर्थात् जो पदार्थ सर्वथा असत् है उसका जन्म नहीं और जो पदार्थ सर्वथा सत् है उसका नाश नहीं ऐसा आर्षवचन है[1]। यदि जीवको सर्वथा असत् माना जायगा तो देव आदि रूपसे उसका स्वरूपलाभ न होगा और यदि उसे सर्वथा सत्स्वरूप माना जायगा तो उसका पर्याय

१—बृहत्स्वयंभूस्तोत्र। 'नासतो विद्यते भावो नाभावो विद्यते सतः' ऐसा भी वचन है।

रूपसे विनाश भी न होगा इसलिए एक आम्रफलमें रहनेवाले कालेपन पीलेपनके समान एक पदार्थमें अस्तित्व नास्तित्वका सहानवस्थानलक्षण विरोध संभव नहीं हो सकता। इस रीतिसे अस्तित्व नास्तित्वमें इस विरोधकी कल्पना भी निरर्थक है। तथा—

अस्तित्व नास्तित्वमें प्रतिबंध्यप्रतिबंधकरूप विरोध भी नहीं हो सकता क्योंकि जहांपर एक कार्य प्रतिबंध्य और दूसरा उसे न होने देनेवाला प्रतिबंधक हो वहांपर यह विरोध माना जाता है। इसका उदाहरण है—फल और डंठल। संयोगकी विद्यमानतामें भारीपनके प्रतिबंधक संयोगके रहनेपर फलका नीचे न गिरना है क्योंकि जबतक फल और डंठलका संयोग रहता है तबतक नीचे गिरनेमें कारण भारीपनका प्रतिबंधक वह संयोग माना जाता है इसलिए वहांपर पतन कर्म अर्थात् आमका नीचे गिरना नहीं होता क्योंकि वहां भारीपनका प्रतिबंधक संयोग विद्यमान है किंतु जहांपर भारीपनका प्रतिबंधक वह फल और डंठलका संयोग नहीं होता वहां फल गिरता प्रत्यक्ष दीख पडता है। ऐसा वचन भी है 'संयोगाभावे गुरुत्वात्पतनमिति' अर्थात् जिससमय संयोग नहीं रहता उस समय भारी होनेके कारण फल नीचे गिर पडता है परंतु जिसप्रकार यहांपर भारीपनका प्रतिबंधक संयोग पतनकार्यको नहीं होने देता अतएव संयोगकी विद्यमानतामें पतनरूप कार्य नहीं दीख पडता उस प्रकार अस्तित्व, नास्तित्वके प्रयोजनका प्रतिबंध नहीं करता क्योंकि जिस कालमें वस्तुमें स्वरूपादि चतुष्टयकी अपेक्षा अस्तित्व विद्यमान है उससमय परद्रव्यादि चतुष्टयकी अपेक्षा नास्तित्वकी भी वहांपर उपलब्धि है इसलिये अस्तित्वकी अनुपलब्धि अर्थात् नास्तित्व भी वहांपर मोजूद है इसलिए अस्तित्वकी मौजूदगीमें नास्तित्वका अभाव नहीं। तथा नास्तित्व भी अस्तित्वके प्रयोजनका प्रतिबंध नहीं करता क्योंकि जिस

समय परद्रव्यादि चतुष्टयकी अपेक्षा वस्तुमें नास्तित्व है उसीसमय स्वरूपादि चतुष्टयकी अपेक्षा उसमें अस्तित्व भी है इसलिए नास्तित्वके रहनेपर अस्तित्वका अभाव नहीं इसलिए यहांपर प्रतिबंध्यप्रतिबंधक भावविरोधकी भी संभावना नहीं। (इस प्रतिबंध्य प्रतिबंधक विरोधका प्रसिद्ध उदाहरण चंद्रकांतमणिके द्वारा अग्निका दाह न होना भी है। यहांपर चंद्रकांत मणि प्रतिबंधक और अग्निका दाह प्रतिबध्य है। जलती हुई अग्निके आगे जिससमय चंद्रकांतमणि आ जाती है उससमय उसका जलना बंद हो जाता है परंतु ऐसा प्रतिबध्यप्रतिबंधकभाव अस्तित्व नास्तित्वमें नहीं क्योंकि जिससमय अपने स्वरूपसे वस्तुमें अस्तित्व रहता है उसीसमय परस्वरूपसे नास्तित्व भी रहता है यह बात नहीं कि अस्तित्वकी मौजूदगीमें नास्तित्वका प्रयोजन बंद हो जाय और नास्तित्वकी मौजूदगीमें अस्तित्वका प्रयोजन बंद हो जाय। इसलिए अस्तित्व नास्तित्वमें प्रतिबध्यप्रतिबंधक भावरूप विरोधका भी संभव नहीं हो सकता।) इस-रूपसे अस्तित्व नास्तित्वके अंदर किसी भी विरोधका लक्षण न घटनेपर इनमें विरोध बतलाना केवल वचनमात्र ही है इसलिये विवक्षाके भेदसे अनेकधर्मात्मक जीवपदार्थ अविरुद्धरूपसे व्यवस्थित है।

विशेष—उपर्युक्तरूपसे अनेकांतवादमें विरोध दोषका परिहार करदिया गया परंतु कोई कोई महा-शय इस अनेकांतवादको छलवाद कहते हैं, उनका कहना इसप्रकार है—

यह एकांतवाद छलस्वरूप है क्योंकि जिस पदार्थको अस्ति कहा जाता है उसीको नास्ति कहा जाता है जो पदार्थ नित्य कहा जाता है वही अनित्य भी कह दिया जाता है इसी रूपसे अनेकांतवादका प्ररूपण माना है। सो ठीक नहीं। अनेकांतवादमें छलके लक्षणकी संभावना हो ही नहीं सकती क्योंकि "अभिप्रायांतरेण प्रयुक्तस्य शब्दस्यार्थांतरं परिकल्प्य दूषणाभिधानं छलमिति" अर्थात् किसी दूसरे अभि-

प्रायसे प्रयोग किये गये शब्दका अपनी कल्पनासे दूसरा अर्थ कर दूषणका कथन करदेना छल कहलाता है, यह सामान्यरूपसे छलका लक्षण है। जिसतरह नव शब्दको नूतन अर्थके अभिप्रायसे किसीने कहा 'नवकंबलोऽयं देवदत्तः' अर्थात् इस देवदत्तके पास नवीन कंबल है, वहीं पासमें खडे किसी अन्य पुरुषने नव शब्दका नवीन अर्थ न कर नौ संख्या अर्थ मानकर एवं उपर्युक्त अर्थको दूषित कर यह कहा—अरे भाई! यह देवदत्त अत्यन्त गरीब है इसके नौ कंबल नहीं, इसके तो दो भी कंबल नहीं, नौ कहांसे आये! परंतु अनेकांतवादमें इसप्रकारके छलके लक्षणका प्रसंग नहीं क्योंकि वहांपर अन्य अभिप्रायसे प्रयोग किये गये शब्दके दूसरे अर्थकी कल्पना नहीं है। किंतु अस्तित्व आदि जिस रूपसे प्रतिपादन किये गये हैं उनका उसी रूपसे प्रतिपादन है इसलिये अनेकांतवादमें छल दोषका संभव नहीं हो सकता। बहुतसे मनुष्य अनेकांतवादको संशयका कारण बतलाते हैं उनका कहना इसप्रकार है—

एक ही वस्तुमें अस्तित्व नास्तित्व आदि विरुद्ध नाना धर्मोंका संभव होनेसे अनेकांतवाद संशयका कारण है क्योंकि—"एकवस्तुविशेष्यकविरुद्धनानाधर्मप्रकारकज्ञानं हि संशयः" अर्थात् विशेष स्वरूप किसी एक वस्तुमें विरुद्ध स्वरूप अनेक धर्मोंका विशेषणरूपसे भान होना संशय कहा जाता है जिस-तरह—संध्यासमय कुछ अंधकार हो जानेके कारण किसी स्थाणु (सूखा पेड) को देखकर 'यह स्थाणु है अथवा नहीं है?' इसप्रकारके ज्ञानको संशय कह दिया जाता है क्योंकि यहांपर धर्मीस्वरूप एकही स्थाणुमें स्थाणुत्व और उसके अभावस्वरूप, दोनोंप्रकारके धर्मोंका विशेषण रूपसे भान है उसीतरह विशेष्य स्वरूप घट आदि किसी पदार्थमें विरुद्ध स्वरूप अस्तित्व नास्तित्व आदि अनेक धर्मोंका विशेषण रूपसे भान है इसलिये एकही घट आदि किसी धर्मीमें अस्तित्व नास्तित्व आदि विरुद्ध धर्मोंका विशेषण रूपसे

भान करानेके कारण अनेकांतवाद संशयका कारण है ? सो ठीक नहीं । सामान्य पदार्थके प्रत्यक्षसे विशेष पदार्थोंके अप्रत्यक्षसे किंतु विशेष पदार्थोंके स्मरणसे संशय होता है जिसतरह किसी प्रदेशमें एक सूखा वृक्ष है जिसे देखकर स्थाणु और पुरुष दोनोंकी संभावना हो सकती है उस प्रदेशमें कुछ अंधकार हो जाने पर केवल स्थाणु और पुरुष दोनोंमें रहनेवाले ऊर्ध्वतासामान्यको देखनेवाले, स्थाणुमें रहनेवाले टेडापन खोलार घोंसलादि विशेष एवं पुरुषमें रहनेवाले वस्त्र धारना, शिर खुजाना, चोटीका खुजलाना आदि विशेषोंको न देखनेवाले किंतु उन्हें स्मरण करनेवाले पुरुषको 'यह स्थाणु है वा पुरुष है ?' ऐसा संशय होता है परंतु अनेकांतवादमें इसप्रकारके संशयकी संभावना नहीं क्योंकि वहांपर स्वरूप आदि विशेषों की अपेक्षा अस्तित्व नित्यत्व आदि और पररूपादि विशेषोंकी अपेक्षा नास्तित्व अनित्यत्व आदि विशेषोंकी निर्बाधरूपसे उपलब्धि है इस रूपसे अनेकांतवादमें विशेष धर्मोंकी उपलब्धि होनेके कारण संशयका लक्षण न घटनेसे वह संशयका कारण नहीं हो सकता । यदि यहांपर यह शंका उठाई जाय कि—

घट आदि पदार्थोंमें अस्तित्व आदि धर्मोंको सिद्ध करनेवाले जो कारण बतलाये गये हैं वे प्रतिनियत-रूप हैं कि अप्रतिनियतरूप हैं । यदि कहा जायगा कि प्रतिनियतरूप नहीं है तो जो पुरुष एक जगह आस्तित्व नास्तित्वकी सत्तामें विचार करनेवाला है उसके सामने अस्तित्व नास्तित्वके स्वरूपका प्रति-पादन नहीं हो सकता क्योंकि जब उनके उत्पादक कारणोंका कोई भी नियम नहीं है तब वादी उनकी सिद्धिके लिये जिन कारणोंका उल्लेख करेगा प्रतिवादी उनसे भिन्न कारणोंका उल्लेख करेगा । यदि कहा जायगा उनके उत्पादक कारण प्रतिनियत ही हैं तब एक ही वस्तुमें आपसमें विरुद्ध अस्तित्व नास्तित्वको सिद्ध करनेवाले कारणोंके विद्यमान रहनेपर संशयका लक्षण घट जानेपर संशयका होना रुक नहीं सक्ता

इसलिये अनेकांतवाद नियमसे संशयका कारण है ? सो ठीक नहीं। जिसप्रकार एक ही पुरुषको अपने पुत्रकी अपेक्षा पितापना है और अपने पिताकी अपेक्षा पुत्रपना है, ये दोनों आपसमें विरोधी नहीं माने जाते क्योंकि विवक्षाके भेदसे पिता और पुत्रका भेद है अर्थात् एक ही पुरुष विवक्षाके भेदसे पुत्र भी कह दिया जाता है और पिता भी कह दिया जाता है तथा अन्वयव्यतिरेकी धूम आदि हेतुओंमें महानस ( रसोई खाना ) आदि सपक्षकी अपेक्षा सत्त्व और तालाव आदि विपक्षकी अपेक्षा असत्त्व माना जाता है इसलिये जिसप्रकार यहांपर एक ही धूम आदि हेतुमें अस्तित्व नास्तित्वका आपसमें विरोध नहीं अर्थात् विवक्षाके भेदसे एक ही धूम आदि हेतु सत् और असत् दोनोंप्रकारका माना जाता है उसीप्रकार जीवमें भी स्वस्वरूपकी अपेक्षा अस्तित्व है और परस्वरूपकी अपेक्षा नास्तित्व है इसप्रकार अवच्छेदके भेदसे एक पदार्थमें अस्तित्व नास्तित्वकी अर्पणा होनेसे दोनोंका एक जगहपर रहना विरोधोत्पादक नहीं। इस रूपसे अस्तित्व नास्तित्वादि स्वरूप अनेकांतवादमें संशयकी संभावना करना निर्मूल है। बहुतसे लोग यह कहते हैं कि अनेकांतवादमें विरोध आदि आठ दोषोंकी संभावना है उनका कहना इसप्रकार है—

जिसप्रकार शीत और उष्ण पदार्थ आपसमें विरोधी हैं इसलिये वे एक जगह नहीं रह सकते उसी प्रकार विधि और निषेधस्वरूप वा भाव अभावस्वरूप अस्तित्व नास्तित्वधर्म भी एक जगह नहीं रह सकते। यहांपर अस्तित्व पदार्थ भावस्वरूप है क्योंकि उसकी विधिरूपसे प्रतीति होती है और नास्तित्व अभावस्वरूप है क्योंकि निषेधवाचक नञ् अव्ययसे उल्लिखित उसकी प्रतीति है । जहांपर अस्तित्व रहेगा वहांपर उसका विरोधी नास्तित्वगुण नहीं रह सकता एवं जहां नास्तित्व रहेगा वहां उसका विरोधी

है। उसका लक्षण 'परस्पराविषयगमनं व्यतिकरः' अर्थात् परस्पर विषयके गमनको व्यतिकर कहते हैं। ऊपर जिस रूपसे सत्त्व कह आये हैं उस रूपसे असत्त्व ही होता है सत्त्व नहीं एवं जिसरूपसे असत्त्व कह आये हैं उस रूपसे सत्त्व ही होता है असत्त्व नहीं इसप्रकारके सत्त्वके विषयको असत्त्व कहनेसे और असत्वके विषयको सत्व कहनेसे अनेकांतवाद व्यतिकर दोषोंका भी स्थान है। तथा सत्त्व-स्वरूप वस्तु सत्त्वस्वरूप ही है एवं असत्त्वरूप वस्तु असत्त्व स्वरूप ही है इसप्रकार निश्चय रूपसे न कह सकनेके कारण अनेकांतवाद संशयका भी स्थान है तथा जब संशय स्थान अनेकांतवाद होगा तब उसमें निश्चय रूपसे किसी पदार्थकी प्रतिपत्ति भी नहीं होगी इसलिये अनेकांतवादमें अप्रतिपत्ति दोष भी होगा तथा प्रतिपत्ति न होनेसे अस्तित्व नास्तित्व स्वरूप वस्तुका अभाव ही हो जायगा। इसप्रकार विरोध १ वैयधिकरण २ अनवस्था ३ संकर ४ व्यतिकर ५ संशय ६ अप्रतिपत्ति ७ और अभाव ८ ये आठ दोष अनेकांतवादमें हैं। सबका समाधान इसप्रकार है—

किसी अपेक्षासे प्रतीयमान वस्तुमें स्वरूपादि चतुष्टयकी अपेक्षा सत्त्व और पररूप आदि चतुष्टयकी अपेक्षा असत्त्वकी प्रतीति होती है इसलिये उन दोनोंमें विरोध नहीं हो सकता क्योंकि एककी मौजूदगी में दूसरेका न रहना विरोध कहा जाता है। स्वरूप आदिकी अपेक्षा जिससमय वस्तुमें अस्तित्व रहता है उससमय पररूपादिकी अपेक्षा होनेवाले नास्तित्वका तो उसमें अभाव है ही नहीं किंतु स्वरूप आदिकी अपेक्षा जिसप्रकार वस्तुमें अस्तित्वकी निर्बाध रूपसे प्रतीति होती है उसीतरह पररूप आदिकी अपेक्षा नास्तित्वकी प्रतीति भी उसमें निर्बाध है तथा यह भी बात है—यदि वस्तुका स्वरूप भाव—सत्तामात्र ही हो तब नास्तित्वकी प्रतीति न हो सके अथवा अभाव—असत्तामात्र ही स्वरूप हो तब अस्तित्वकी प्रतीति

इसलिये अनेकांतवाद नियमसे संशयका कारण है ? सो ठीक नहीं। जिसप्रकार एक ही पुरुष अपने पुत्रकी अपेक्षा पितापना है और अपने पिताकी अपेक्षा पुत्रपना है, ये दोनों आपसमें विरोधी नहीं माने जाते क्योंकि विवक्षाके भेदसे पिता और पुत्रका भेद है अर्थात् एक ही पुरुष विवक्षाके भेदसे पुत्र भी कह दिया जाता है और पिता भी कह दिया जाता है तथा अन्वयव्यतिरेकी धूम आदि हेतुओंमें महानस (रसोई खाना) आदि सपक्षकी अपेक्षा सत्त्व और तालाब आदि विपक्षकी अपेक्षा असत्त्व माना जाता है इसलिये जिसप्रकार वहांपर एक ही धूम आदि हेतुमें अस्तित्व नास्तित्वका आपसमें विरोध नहीं अर्थात् विवक्षाके भेदसे एक ही धूम आदि हेतु सत् और असत् दोनोंरूपका माना जाता है उसीप्रकार जीवमें भी स्वस्वरूपकी अपेक्षा अस्तित्व है और पररूपकी अपेक्षा नास्तित्व है इसप्रकार अवच्छेदके भेदसे एक पदार्थमें अस्तित्व नास्तित्वकी अपेक्षा होनेसे दोनोंका एक जगह रहना विरोधोत्पादक नहीं। इस रूपसे अस्तित्व नास्तित्वादि स्वरूप अनेकांतवादमें संशयकी संभावना करना निर्मूल है। बहुतसे लोग यह कहते हैं कि अनेकांतवादमें विरोध आदि आठ दोषोंकी संभावना है उनका कहना इसप्रकार है—

जिसप्रकार शीत और उष्ण पदार्थ आपसमें विरोधी हैं इसलिये वे एक जगह नहीं रह सकते उसी प्रकार विधि और निषेधस्वरूप वा भाव अभावस्वरूप अस्तित्व नास्तित्व धर्म भी एक जगह नहीं रह सकते। यहांपर अस्तित्व पदार्थ भावस्वरूप है क्योंकि उसकी विधिरूपसे प्रतीति होती है और नास्तित्व अभावस्वरूप है क्योंकि निषेधवाचक नञ् शब्दसे उल्लिखित उसकी प्रतीति है। जहांपर अस्तित्व रहेगा वहांपर उसका विरोधी नास्तित्वगुण नहीं रह सकता एवं जहां नास्तित्व रहेगा वहां उसका विरोधी

न हो सके परंतु वस्तुका केवल भाव ही तो स्वरूप है नहीं, क्योंकि यदि सर्वथा भाव ही स्वरूप माना जायगा तो जिसप्रकार स्वस्वरूपकी अपेक्षा भावकी प्रतीति होती है उसप्रकार पररूप आदिकी अपेक्षा भी भावकी प्रतीति होनी चाहिये एवं यदि केवल अभाव ही वस्तुका स्वरूप समझा जायगा तो जिसप्रकार पररूपादिकी अपेक्षा अभावकी प्रतीति होती है उसीप्रकार स्वरूप आदिकी अपेक्षा भी अभावकी प्रतीति होनी चाहिये परंतु ऐसी प्रतीति होती नहीं इसलिये अस्तित्व नास्तित्वकी एक जगह प्रतीति बाधित नहीं एवं जब दोनों एक स्थान पर अविरोध रूपसे रह सकते हैं तब अनेकांतवादमें विरोध दोषको स्थान नहीं मिल सकता। यदि कदाचित् यहांपर यह शंका की जाय कि—

पररूपसे जो असत्त्व माना गया है वह पररूपका ही असत्त्व है स्वस्वरूपका नहीं क्योंकि जिसप्रकार भूतलमें घटके न रहनेपर 'भूतलमें घट नहीं है' ऐसा ही प्रयोग होता है उसीप्रकार घटमें पटस्वरूपके अभावमें पट नहीं है, ऐसा ही प्रयोग होना चाहिये, 'घट नहीं है' ऐसा प्रयोग नहीं होना चाहिये परंतु घटमें पटस्वरूपके अभावकी विवक्षा रहनेपर 'घट नहीं है' प्रयोग यही होता है इसलिये यह अयुक्त है। सो ठीक नहीं। विचार करने पर यह बात सिद्ध हो नहीं सकती, वह विचार इसप्रकार है—

घट आदि वस्तुओंमें पट आदिके पररूपकी जो असत्ता है उसे पट आदिका धर्म माना जायगा वा घटका धर्म माना जायगा। यदि कहा जायगा कि पट आदि पररूपका असत्त्व पटका धर्म है, तो चौपट ही हो जायगा क्योंकि पटका स्वरूप पटमें नहीं है ऐसा कहा जानेपर संसारसे पटकी सर्वथा नास्ति ही हो जायगी। ऐसी बात ही नहीं हो सकती कि अपना स्वरूप वा धर्म अपनेमें न रहे क्योंकि यदि ऐसा माना जायगा तो वह अपना धर्म ही नहीं कहा जा सकेगा तथा और भी यह बात है कि—जो

पटका धर्म होगा वह कभी घटमें नहीं रह सकता यदि पटरूपासत्त्वको पटका धर्म मानकर उसकी घटमें सत्ता मानी जायगी तो पटके अंदर फैलना बुना जाना आदि अनेक आकार हैं वे भी घटके अंदर होने चाहिये परंतु वे घटमें दीख नहीं पडते इसलिए पटरूपासत्व कभी पट आदिका धर्म नहीं माना जा सकता। यदि कदाचित् यह द्वितीय पक्ष अंगीकार किया जायगा कि पररूपासत्व (पटरूपासत्त्व) घट हीका धर्म है पटका नहीं तब तो अभिप्रेतकी सिद्धि होनेसे विवादकी ही समाप्ति हो जाती है क्योंकि भावधर्मके संबंधसे जिसप्रकार भावपना पाया जाता है उसीप्रकार अभावधर्मके संबंधसे अभाव भी स्वीकार करना चाहिये किंतु यह न मानना चाहिये कि वस्तुमें भावपना तो स्वधर्म है और अभावपना परधर्म है इस रीतिसे जब यह बात सिद्ध हो गई कि जिसप्रकार स्वस्वरूपकी अपेक्षा होनेवाला अस्तित्व धर्म घटका निजधर्म है उसीप्रकार पटरूपादिकी अपेक्षा होनेवाला नास्तित्व भी घट हीका धर्म है, पटका धर्म नहीं इसलिए 'घटो नास्तीति' अर्थात् घट नहीं है, यह प्रयोग निर्बाध है। यदि कदाचित् अभावधर्मके संबंधसे घटको असत् न माना जायगा तो भावधर्मके संबंधसे भी उसे 'सत्' न कहना होगा क्योंकि अस्तित्व नास्तित्व समानरूपसे घटके स्वरूप हैं। यदि नास्तित्वको घटका स्वरूप न माना जायगा तो अस्तित्व भी घटका स्वरूप न हो सकेगा इसलिए स्वरूप आदिकी अपेक्षा होनेवाले अस्तित्वके समान पररूप आदिकी अपेक्षा होनेवाला नास्तित्व भी घटका ही स्वरूप है। यदि यहांपर यह शंका की जाय कि—

जिसतरह भूतलमें घट नहीं है यहांपर भूतलमें रहनेवाले घटाभावकी प्रतियोगिता ही भूतलमें नास्तित्व माना गया है अर्थात् भूतलमें रहनेवाला जो घटका अभाव उसका प्रतियोगी घट है और वह प्रतियोगिता घटका ही धर्म माना जाता है, भूतलका नहीं, उसीप्रकार घटमें पटरूपका न रहना इसका

अस्तित्व गुण नहीं रह सकता इसरीतिसे अनेकांतवादमें विरोध दोष होता है तथा अस्तित्वका अधिकरण भिन्न होता है और नास्तित्वका अधिकरण भिन्न रहता है एक अधिकरण उन दोनोंका हो ही नहीं सकता परंतु अनेकांतवादमें उन दोनोंका अधिकरण एक माना है इसलिये यहांपर वैयाधिकरण्य दोष भी है। वैयाधिकरण्यका लक्षण 'विभिन्नाधिकरणवृत्तित्वं' अर्थात् भिन्न भिन्न अधिकरणमें रहना है। तथा इस अनेकांतवादमें अनवस्था दोषकी भी संभावना है। उसका लक्षण—"अप्रामाणिकपदार्थपरंपरापरिकल्पनाविश्रांत्यभावश्चानवस्था" अर्थात् अप्रमाणीक अनंते पदार्थोंकी कल्पना करते चले जाना, कहीं भी विश्राम न लेना अनवस्था है। ऊपर जिसरूपसे आस्तित्व और जिसरूपसे नास्तित्व कहा गया है उन रूपोंको भी अस्तित्व नास्तित्व स्वरूप कहना चाहिये वह अस्तित्व नास्तित्व स्वरूप पररूपकी अपेक्षा कहा जायगा। उस स्वरूप पररूपको भी अस्तित्व नास्तित्व स्वरूप मानना चाहिये वह भी स्वरूप पररूपकी अपेक्षा माना जायगा। उसे भी फिर अस्तित्व नास्तित्व स्वरूप कहना चाहिये वह भी स्वरूप पररूपकी अपेक्षा होगा इसप्रकार अनंती कल्पना करते चले जाओ कहीं भी विश्राम नहीं हो सकता इस रीतिसे यह अनेकांतवाद अनवस्थादोषपरिपूर्ण है। तथा इस अनेकांतवादमें संकर दोषकी भी संभावना है। इसका लक्षण 'सर्वेषां युगपत्प्राप्तिः संकरः' अर्थात् सब धर्मोंकी एक साथ प्राप्ति होना संकर दोष कहा जाता है। ऊपर जो आस्तित्व नास्तित्व कहे गये हैं उनसे जिसरूपसे अस्तित्व कहा गया है उस रूपसे नास्तित्व भी कहा जा सकता है तथा जिस रूपसे नास्तित्व कहा गया है उस रूपसे आस्तित्व भी कहा जाता है इसप्रकार अस्तित्व नास्तित्वकी एक वस्तुमें एक साथ प्राप्तिकी संभावना होनेके कारण अनेकांतवाद संकर दोषका भी स्थान है, तथा अनेकांतवादमें व्यतिकर दोषकी भी संभावना

है । उसका लक्षण 'परस्परविषयगमनं व्यतिकरः' अर्थात् परस्पर विषयके गमनको व्यतिकर कहते हैं । ऊपर जिस रूपसे सत्त्व कह आये हैं उस रूपसे असत्त्व ही होता है सत्त्व नहीं एवं जिसरूपसे असत्त्व कह आये हैं उस रूपसे सत्त्व ही होता है असत्त्व नहीं इसप्रकारके सत्त्वके विषयको असत्त्व कहनेसे और असत्त्वके विषयको सत्त्व कहनेसे अनेकांतवाद व्यतिकर दोषोंका भी स्थान है । तथा सत्त्व-स्वरूप वस्तु सत्त्वस्वरूप ही है एवं असत्त्वरूप वस्तु असत्त्व स्वरूप ही है इसप्रकार निश्चय रूपसे न कह सकनेके कारण अनेकांतवाद संशयका भी स्थान है तथा जब संशय स्थान अनेकांतवाद होगा तब उसमें निश्चय रूपसे किसी पदार्थकी प्रतिपत्ति भी नहीं होगी इसलिये अनेकांतवादमें अप्रतिपत्ति दोष भी होगा तथा प्रतिपत्ति न होनेसे अस्तित्व नास्तित्व स्वरूप वस्तुका अभाव ही हो जायगा । इसप्रकार विरोध १ वैयधिकरण २ अनवस्था ३ संकर ४ व्यतिकर ५ संशय ६ अप्रतिपत्ति ७ और अभाव ८ ये आठ दोष अनेकांतवादमें हैं । सबका समाधान इसप्रकार है—

किसी अपेक्षासे प्रतीयमान वस्तुमें स्वरूपादि चतुष्टयकी अपेक्षा सत्त्व और पररूप आदि चतुष्टयकी अपेक्षा असत्त्वकी प्रतीति होती है इसलिये उन दोनोंमें विरोध नहीं हो सकता क्योंकि एककी मौजूदगी में दूसरेका न रहना विरोध कहा जाता है । स्वरूप आदिकी अपेक्षा जिससमय वस्तुमें अस्तित्व रहता है उससमय पररूपादिकी अपेक्षा होनेवाले नास्तित्वका तो उसमें अभाव है ही नहीं किंतु स्वरूप आदिकी अपेक्षा जिसप्रकार वस्तुमें अस्तित्वकी निर्बाध रूपसे प्रतीति होती है उसीतरह पररूप आदिकी अपेक्षा नास्तित्वकी प्रतीति भी उसमें निर्बाध है तथा यह भी बात है—यदि वस्तुका स्वरूप भाव—सत्तामात्र ही हो तब नास्तित्वकी प्रतीति न हो सके अथवा अभाव—असत्तामात्र ही स्वरूप हो तब अस्तित्वकी प्रतीति

अर्थ घटमें रहनेवाला जो अभाव उसकी प्रतियोगिता है अर्थात् घटमें रहनेवाले पटके अभावका प्रतियोगी पट है और वह प्रतियोगिता पटका धर्म है इस रूपसे जब पटकी नास्तित। घटमें नहीं है तब घट पटकी अपेक्षा नास्तित्वस्वरूप नहीं हो सकता ? सो ठीक नहीं । जिसप्रकार घटका अभाव भूतलस्वरूप माना जाता है इसलिए वह भूतलका ही धर्म है उसीप्रकार पटरूपका अभाव भी घटस्वरूप है इसलिए वह पटरूपाभाव घटका ही धर्म है । इस रूपसे जब पटाभाव घटका ही नास्तित्वधर्म सिद्ध हो चुका तब घट भी अस्तित्वनास्तित्वस्वरूप सिद्ध हो गया । यहांपर यह शंका न करनी चाहिये कि धर्मपदार्थ धर्मीसे जुदा रहता है, अस्तित्व नास्तित्वको घटका स्वरूप ही माना है तब वे धर्म कैसे हो सकते हैं ? क्योंकि यहांपर कथंचित् तादात्म्यलक्षण संबंधसे संबंधी अस्तित्व नास्तित्व आदिको ही धर्म माना है इसलिए अभेद रहनेपर भी अस्तित्व नास्तित्व आदिको धर्म कहनेमें कोई आपत्ति नहीं । यदि यहांपर फिर यह शंका उठाई जाय कि—

जिसप्रकार 'भूतलमें घट नहीं है' यह वाक्य घटके अभावका प्रतिपादन करनेवाला है इसलिए यहां पर 'भूतले घटो नास्ति' अर्थात् 'भूतलमें घट नहीं है' ऐसा ही प्रयोग होता है किंतु 'भूतल नहीं है' ऐसा प्रयोग नहीं होता उसीप्रकार घटमें पटाभावके प्रतिपादन करनेपर यद्यपि पटाभाव घटस्वरूप ही है तथापि 'स्यान्नास्त्येव घटः' इस वाक्यके स्थानपर 'पटो नास्ति' अर्थात् पट नहीं है इसी वाक्यका प्रयोग होगा क्योंकि यह नियम है जो वाक्य अभावको जनानेवाला है उसमें प्रतियोगीकी प्रधानता रहती है अर्थात् जिस पदार्थका अभाव किया जाता है उसी पदार्थकी प्रधानता होती है, घटमें पटका अभाव किया जाता है इसलिए उस पटाभावके प्रतियोगी पट हीकी प्रधानता रहेगी, घटकी नहीं । जिसप्रकार—यद्यपि घटका

प्रागभाव कपालस्वरूप है तो भी जिससमय कपाल बन चुका है उससमय 'घट होगा' यही प्रागभावको कहनेवाला प्रयोग दीख पडता है, कपाल होगा ऐसा प्रयोग कभी नहीं दीख पडता अथवा घटके नाशके उत्तरकालमें उसके अवयवस्वरूप कपालोंके देखनेपर 'घट नष्ट हुआ' यही प्रयोग होता है, कपाल नष्ट हुआ यह प्रयोग नहीं होता। इसप्रकार घटमें पटके अभाव कहनेपर प्रतियोगी पटकी ही प्रधानता रहने पर 'पटो नास्ति' यही प्रयोग होगा । इस रीतिसे अस्तित्व नास्तित्व दोनों स्वरूप घटके सिद्ध रहनेपर भी 'स्यादस्त्येव घटः, स्यान्नास्त्येव घटः' इन प्रयोगोंकी जगहपर 'घटोऽस्ति पटो नास्ति' ऐसे ही प्रयोग होंगे अर्थात् यहांपर दूसरे प्रयोगोंमें घटके अभावकी जगहपर पटका अभाव ही कहा जायगा क्योंकि जो वाक्य पटके अभावका प्रतिपादन करनेवाला है उसकी प्रवृत्तिका यही प्रकार है ? इसका समाधान इसप्रकार है—

अस्तित्व नास्तित्व दोनों स्वरूप घटके माननेपर हमारी (जैनोंकी) इष्टसिद्धि हो चुकी इसलिए 'अस्तित्व नास्तित्व दोनों स्वरूप है वा नहीं है' इत्यादि जो विवाद था उसकी भी इतिश्री हो गई, अब रही शब्दप्रयोगकी बात अर्थात् घटो नास्ति इसकी जगह पटो नास्ति होना चाहिये, यह बात, सो उसकी व्यवस्था पूर्व पूर्व प्रयोगके अनुसार मानी है । अर्थात् जिस रूपसे प्रयोग प्रचलित है उसे उसीप्रकारसे मानना पडता है। खुलासा इसप्रकार है—

'देवदत्तः पचति' अर्थात् देवदत्त पाक करता है ऐसा प्रचालित प्रयोग है । यहांपर देवदत्त पदका अर्थ उसका शरीर लिया जायगा वा आत्मा अथवा शरीरविशिष्ट आत्मा लिया जायगा ? यदि प्रथम पक्ष देवदत्तका शरीर लिया जायगा तो देवदत्तका शरीर पाक करता है, यह अयुक्त प्रयोग मानना

पडेगा क्योंकि देवदत्तके शरीरके द्वारा पाक होना असंभव है अथवा देवदत्तके मृतशरीरसे भी पाक होना चाहिये। यदि दूसरा कल्प देवदत्तका आत्मा लिया जायगा तो देवदत्तका आत्मा पाक करता है यह प्रयोग स्वीकार करना पडेगा जो कि बाधित है क्योंकि यदि केवल आत्मा पाक करनेवाला माना जायगा तो सिद्धोंकी आत्मासे भी पाकका संभव प्राप्त होगा। यदि तीसरा कल्प शरीरविशिष्ट आत्मा लिया जायगा तो वह है तो ठीक परंतु संसारमें प्रयोग होता नहीं इसलिये क्या देवदत्तका शरीर पाक करता है वा आत्मा वा शरीरविशिष्ट आत्मा ये जो प्रयोग कहे गये हैं उनमें एक भी प्रयोग उत्पन्न न होनेपर 'देवदत्त पाक करता है' यह जो पूर्व परिपाटीसे प्रयोग प्रचलित है वही शरण और युक्त है इस-रीतिसे इसप्रकार शब्दोंके प्रयोगकी प्रवृत्ति जब पहिले प्रयोगोंके अनुकूल है तब शब्दोंके प्रयोगविषयक किसीप्रकारकी आपत्ति प्रकट करना अस्वाभाविक है। इसरीतिसे घटमें पटके अभाव रहनेपर भी 'स्यान्नास्त्येव घटः' यही प्रयोग होगा 'स्यान्नास्त्येव पटः' वा 'पटो नास्ति' यह प्रयोग नहीं हो सकता और भी यह बात है कि—

घट आदिमें रहनेवाला जो पट आदि परपदार्थोंका अभाव है वह घटसे भिन्न है कि अभिन्न है? यदि कहा जायगा कि वह पररूपका अभाव भिन्न है तब उस पररूपाभावको भी पर मानकर उसके अभावकी भी कल्पना करनी पडेगी यदि ऐसा न माना जायगा अर्थात् उस परत्वाभावको पर न माना जायगा तो अनेकांतवादमें उसकी अपेक्षा जो घट आदिको कथंचित् असत् माना है वह न बन सकेगा तथा वह जो परत्वाभावको पर मानकर उसका अभाव माना गया है उस अभावको पर मानकर उसका भी अभाव कल्पना करना पडेगा तथा उसे भी पर मानकर उसका भी अभाव कल्पना करना पडेगा इस

रूपसे पररूपाभावको घटमें भिन्न माननेपर अनवस्था दोष लागू होगा तथा एक बात यह और भी है कि—जहांपर दो नकार रहते हैं वहांपर प्रकृत रूपकी सिद्धि होती है जिसतरह घटके अभावका अभाव घटस्वरूप होता है यदि यहांपर भी अभावके अभावकी कल्पना की जायगी तो घट आदिमें आतानवितान (पटादिकी रचना) स्वरूप पररूपके अभावका अभाव आतानवितानरूप होगा उसे भी घटादिस्वरूप कहना होगा अर्थात् अभावके अभावकी कल्पना रहनेपर घट भी पट हो जायगा। यदि कदाचित् यह कहा जायगा कि वह पररूपाभाव घटसे अभिन्न है तब यह बात सिद्ध ही हो चुकी कि जिसप्रकार स्वद्रव्य आदिकी अपेक्षा आस्तित्व धर्म घट आदिसे अभिन्न है उसीप्रकार परद्रव्य आदिकी अपेक्षा नास्तित्व धर्म भी घट आदिसे अभिन्न ही है इसलिये घटको अस्तित्व नास्तित्वस्वरूप मानना निरापद है। यदि कदाचित् यहांपर यह शंका की जाय कि—

जिसे स्वस्वरूपसे अस्तित्वस्वरूप माना है उसे ही परस्वरूपसे नास्तित्वस्वरूप माना है तथा जिसे परस्वरूपसे नास्तित्वस्वरूप माना है उसे ही स्वस्वरूपकी अपेक्षा अस्तित्वस्वरूप माना है इस रूपसे जब एक वस्तुमें रहनेवाले भाव और अभावका भेद नहीं है तब ऊपर जो अस्तित्व नास्तित्व दोनों स्वरूप जीव आदि पदार्थोंको माना गया है वह मिथ्या है ? सो ठीक नहीं। भावकी प्रतीतिमें स्वद्रव्य आदि निमित्तकारण हैं और अभावकी प्रतीतिमें परद्रव्य आदि निमित्तकारण हैं इसप्रकार भाव और अभावकी उत्पत्तिमें जो निमित्तकारण हैं उनके भेदसे एकत्व द्वित्व आदि संख्याके समान भाव और अभावका आपसमें भेद है क्योंकि एक द्रव्यमें दूसरे द्रव्यकी अपेक्षासे होनेवाली दो आदि संख्या, केवल अपने स्वरूपकी अपेक्षा विद्यमान जो एक संख्या है उससे भिन्न नहीं है अर्थात् स्वस्वरूपकी अपेक्षा रहनेवाली वह एकत्व संख्या; परद्रव्यकी अपेक्षा होनेवाली दो आदि संख्या स्वरूप ही है तथा वह एकत्व और

द्वित्व आदि संख्या भी संख्यावान पदार्थसे भिन्न नहीं है। यदि एकत्व आदि संख्याको संख्यावान द्रव्य पदार्थसे भिन्न माना जायगा तो वह द्रव्य असंख्येय (जिसकी कोई संख्या न हो) कहा जायगा जो कि बाधित है। यदि कदाचित् यहांपर यह उत्तर दिया जाय कि—

यद्यपि संख्येयवान द्रव्यपदार्थसे संख्या भिन्न है तथापि उसमें संख्याका समवाय संबंध है इसलिये समवाय सम्बन्धसे संख्याका आधार रहनेसे द्रव्य संख्येय कहा जा सकता है? सो ठीक नहीं। क्योंकि कथंचित् तादात्म्य सम्बन्धसे भिन्न समवाय पदार्थ ही असम्भव है किंतु वह कथंचित् तादात्म्य स्वरूप ही है। कथंचित् तादात्म्य सम्बन्ध रहने पर संख्यास्वरूप ही द्रव्य माना जायगा, संख्यासे भिन्न नहीं माना जा सकता। इसलिये यह बात सिद्ध हुई कि एकत्व द्वित्व आदि संख्याके समान निमित्तोंके भेदसे सत्त्व और असत्त्वका आपसमें भेद है तथा एक वस्तुमें भिन्न भिन्न रूपसे जब उनकी प्रतीति मौजूद है तब उनमें किसी प्रकारका विरोध नहीं कहा जा सकता। यदि कदाचित् यहांपर फिर शंका उठाई जाय कि—

अस्तित्व और नास्तित्वकी जो एक वस्तुमें प्रतीति मानी गई है वह प्रतीति मिथ्या है? सो ठीक नहीं। इस प्रतीतिका कोई भी बाधक प्रमाण नहीं इसलिये इस प्रतीतिको मिथ्या नहीं माना जा सकता। यदि यहांपर यह कहा जायगा कि अस्तित्व नास्तित्व दोनों धर्म विरोधी होनेसे एक जगह नहीं रह सकते इसलिये उनके एक वस्तुमें रहनेमें विरोध ही बाधक है? सो ठीक नहीं। विरोधको बाधक कहने पर अन्योन्याश्रय[1] दोष लागू होगा क्योंकि विरोधके सिद्ध रहनेपर अस्तित्व नास्तित्वकी एक जगह प्रतीतिका

१—'स्वापेक्षापेक्षकत्वं ह्यन्योन्याश्रयत्वं' अर्थात् जहांपर उसको उसकी और उसको उसकी अपेक्षा होगी वहांपर अन्योन्याश्रय दोष होता है यहांपर विरोध मिथ्यात्वप्रतीतिके आधीन है और मिथ्यात्वप्रतीति विरोधके आधीन है इसलिये आपसमें एकको दूसरेकी अपेक्षा रहने पर अन्योन्याश्रय दोष है।

उससे बाध होनेपर उस प्रतीतिका मिथ्यापना सिद्ध होगा और उस मिथ्यापनकी सिद्धिसे अस्तित्व नास्तित्वका आपसमें विरोध सिद्ध होगा इस रीतिसे एक वस्तुमें अस्तित्व नास्तित्वका एक साथ रहना अबाधित है। विरोध दोष—वध्यघातक; सहानवस्थान और प्रतिबध्यप्रतिबन्धक भावके भेदसे तीन प्रकारका है उसका खुलासा ऊपर ग्रन्थमें ही कर दिया गया है। तथा—

ऊपर जो यह कहा गया है कि—शीतस्पर्श और उष्णस्पर्श जिसप्रकार आपसमें विरोधी होनेसे एक साथ नहीं रह सकते उसीप्रकार अस्तित्व नास्तित्व भी आपसमें विरोधी धर्म हैं इसलिये वे भी एक वस्तुमें नहीं रह सकते ? वह भी ठीक नहीं क्योंकि एक ही धूप खेनेके घडेमें मध्यभागमें उष्णता और किनारे पर शीतता दीख पडती है इसलिये अवच्छेदक भदेसे शीत और उष्णका एक जगह रहना सुनिश्चित होनेसे उनमें भी विरोधकी सम्भावना नहीं हो सकती तथा और भी यह बात है कि—

जिसप्रकार एक ही वृक्ष आदिमें चलपना और अचलपना दीख पडता है, एक ही घट आदिमें लालपना और कालापना दीख पडता एवं एक ही शरीर आदिमें कुछ ढकापन और कुछ उघडापन दीख पडता है कोई विरोध नहीं उसीप्रकार एक ही वस्तुमें अस्तित्व नास्तित्वका सद्भाव रह सकता है कोई विरोध नहीं। सार अर्थ यह है कि—चलना और न चलना दोनों विरोधी धर्म हैं तथा शाखावच्छेदेन वृक्ष चलता दीख पडता है और स्कंधावच्छेदेन अर्थात मूलकी ओर अचल रहता है इसलिये एक ही वृक्षमें अवच्छेदकके भेदसे जिसप्रकार चलना और न चलना अविरोधरूपसे रहते हैं। तथा एक ही घट एक जगह लाल दीख पडता है और दूसरी जगह काला दीख पडता है इसलिये एक ही घटमें अवच्छेदक—स्थान भेदसे जिसप्रकार लालपना और कालापना दीख पडता है तथा एक ही शरीर एक

जगह कपडा आदिसे ढका हुआ और एक जगह खुला हुआ दीख पडता है इसलिये एक ही शरीरमें ढकना खुलनारूप विरोधी धर्म भी जिसप्रकार अविरोधरूपसे दीख पडते हैं उसीप्रकार एक ही जीव आदि वस्तुमें स्वद्रव्यादिकी अपेक्षा अस्तित्व और परद्रव्य आदिकी अपेक्षा नास्तित्व भी अविरोधरूपसे रह सकते हैं, कोई दोष नहीं। तथा—

ऊपर एक जगह अस्तित्व नास्तित्व धर्मोंके रहनेमें जो वैयधिकरण्य दोष दिया था वह भी ठीक नहीं क्योंकि एक जगह अस्तित्व और नास्तित्वकी प्रतीति निर्बाधरूपसे सिद्ध है। ऊपर जो अनवस्था दोष दिया गया था वह भी अनेकांतवादमें ठीक नहीं क्योंकि उसमें अनंतधर्मात्मक वस्तुको प्रमाणरूपसे ही स्वीकार किया गया है इसलिये अप्रमाणीक पदार्थपरंपराकी वहां कल्पना नहीं हो सकती। संकर व्यतिकर दोष भी नहीं हो सकते क्योंकि अस्तित्व नास्तित्व आदिकी एक वस्तुमें प्रतीति अबाधरूपसे सिद्ध है क्योंकि जो पदार्थ अप्रातीतिक होता है वही दोषोंका स्थान रहता है किंतु जो पदार्थ प्रतीति-सिद्ध है उसमें दोष स्थान नहीं पासकते। अस्तित्व नास्तित्व आदिकी प्रतीति अबाधरूपसे सिद्ध है इस-लिये यहांपर कोई दोष नहीं लग सकता। संशयका निराकरण पहिले किया जा चुका है। अप्रतिपत्ति और अभाव दोष भी यहां स्थान नहीं पा सकते क्योंकि अस्तित्व नास्तित्वकी एक आधारमें निर्बाध रूपसे प्रतीति है। इसप्रकार यह अनेकांतवाद समस्त दोषोंसे रहित निर्दोष और प्रामाणिक है। यह विवेचन श्रीसप्तभंगीतरंगिणी ग्रंथके आधारसे लिखा गया है और भी स्यात्, एव आदि शब्दोंका विशेष व्याख्यान श्रीअष्टसहस्री आदि ग्रंथसे जानना चाहिये ॥ ४२ ॥

इसप्रकार तत्त्वार्थराजवार्तिकके व्याख्यानालंकारमें चौथा अध्याय समाप्त हुआ ॥ ४ ॥

---

